तं भावार्थं प्रसवसमयाकाङ्क्षिणीनां प्रजाना-
मन्तर्गूढं क्षितिरिव नभोबीजमुष्टिं दधाना।
मौलैः सार्धं स्थविरसचिवैर्हेमसिंहासनस्था
राज्ञी राज्यं विधिवदशिषद्भर्तुरव्याहताज्ञा ॥ ५७ ॥

तमिति। प्रसवो गर्भमोचनम्। फलं च विवक्षितम्। 'स्यादुत्पादे फले पुष्पे प्रसवो गर्भमोचने' इत्यमरः। तस्य यः समयस्तदाकाङ्क्षिणीनां प्रजानां भावार्थं भावाय, भूतय इत्यर्थः। 'भावो लीलाक्रियाचेष्टाभूत्यभिप्रायजन्तुषु' इति यादवः। क्षितिरन्तर्गूढं नभोबीजमुष्टिमिव। श्रावणमास्युप्तं बीजमुष्टिं यथा धत्ते तद्वदित्यर्थः। मुष्टिशब्दो द्विलिङ्गः। 'अक्लीबौ मुष्टिमुस्तकौ' इति यादवः। अन्तर्गूढमन्तर्गतं तं गर्भं दधाना हेमसिंहासनस्थाऽव्याहताज्ञा राज्ञी मौलैर्मूलादागतैर्वा। आप्तैरित्यर्थः। स्थविरसचिवैर्वृद्धामात्यैः सार्धं भर्तू राज्यं विधिवद्विध्यर्हम्, यथाशास्त्रमित्यर्थः। अर्हार्थे वतिप्रत्ययः। अशिषच्छास्ति स्म। 'सर्तिशास्त्यर्तिभ्यश्च' इति च्लेरङ्। 'शास इदङ्हलोः' इतीकारः ॥ ५७ ॥

इति महामहोपाध्यायकोलाचलमल्लिनाथसूरिविरचितया सञ्जीविनीसमाख्यया व्याख्यया समेतो महाकविश्रीकालिदासकृतौ रघुवंशे महाकाव्ये अग्निवर्णशृङ्गारो नामैकोनविंशः सर्गः ॥ १९ ॥



फल-समय ( फल लगनेवाले कार्तिक मास ) को चाहनेवाली प्रजाओं ( किसानों ) की उन्नतिके लिए भीतरमें छिपे हुए तथा श्रावणमासमें बोये गये बीजकी मूठको धारण करती हुई पृथ्वीके समान प्रसूतिसमय ( बालकके पैदा होनेका दशम मास ) को चाहनेवाली प्रजाओंकी उन्नतिके लिए अन्तर्गुप्त ( उदरमें स्थित ) उस गर्भको धारण करती हुई राज-सिंहासनस्थ और अस्खलित शासनवाली उस रानीने विश्वासपात्र मन्त्रियोंके साथ विधिपूर्वक पतिके राज्यका शासन किया ॥ ५७ ॥

वैक्रमे वसुखखाक्षि(२००८)वत्सरे सौम्ययुक्'विजया'ख्यदिक्तिथौ।
पूर्णतामुपगता 'मणिप्रभा' विश्वनाथपदपङ्कजेऽर्पिता ॥ १ ॥
हरगोविन्दभक्तेन हरगोविन्दशास्त्रिणा।
हरगोविन्दतो लब्धं यत्तत्तत्र समर्पितम् ॥ २ ॥

**समाप्तं रघुवंशमहाकाव्यम्।**



> लङ्केश्वरस्य भवने सुचिरं स्थितेति
> रामेण लोकपरिवादभयाकुलेन ।
> निर्वासितां जनपदादपि गर्भगुर्वीं
> सीतां वनाय परिकर्षति लक्ष्मणोऽयम् ॥'

अत्र नृत्यप्रयोगार्थं स्वभार्याह्वानमिच्छता सूत्रधारेण 'सीतां वनाय परिकर्षति लक्ष्मणोऽयम्' इति सीतालक्ष्मणयोः प्रवेशं सूचयित्वा निष्क्रान्तेन स्वप्रयोगमतिशयान एष प्रयोगः प्रयोजितः ।

( ३—'प्रवर्तक' प्रस्तावना )

**कालं प्रवृत्तमाश्रित्य सूत्रधृग्यत्र वर्णयेत् ।**
**तदाश्रयश्च पात्रस्य प्रवेशस्तत्प्रवर्तकम् ॥ ३७ ॥**

यथा—

'आसादितप्रकट—' इत्यादि । 'ततः प्रविशति यथानिर्दिष्टो रामः'

---

ओह ! यह तो लक्ष्मण है जो गर्भिणी सीता को लङ्कापति रावण के भवन में रहने के कारण लोकापवाद के भय से राम द्वारा देशनिर्वासन का दण्ड दिये जाने पर वन की ओर खींचे लिये जा रहा है।'

यहाँ 'प्रयोगातिशय' इसलिये है क्योंकि सूत्रधार नृत्यप्रयोग के लिये अपनी आर्या (नटी) को बुलाना चाहता है किन्तु 'वन की ओर सीता को लक्ष्मण खींचे जा रहा है' आदि कहकर सीता और लक्ष्मण के प्रवेश की सूचना दे देता है और स्वयं रंगमंच से निकल जाता है। इस प्रकार सूत्रधार स्वयं अपने पूर्व प्रयोग अर्थात् नृत्यानुष्ठान का अतिक्रमण करके अन्य प्रयोग अर्थात् सीता और लक्ष्मण के प्रवेश की सूचना देते 'प्रयोगातिशय' नामक प्रस्तावना कर रहा है।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'प्रयोगातिशय' की यह परिभाषा की है—

> 'प्रयोगे तु प्रयोगं तु सूत्रधारः प्रयोजयेत् ।
> ततश्च प्रविशेत् पात्रं प्रयोगातिशयो हि सः ॥ (नाट्यशास्त्र । २२.१९)

अर्थात् जहाँ सूत्रधार प्रस्तावना-रूप एक प्रयोग अथवा नृत्यानुष्ठान में नाट्यात्मक अन्य प्रयोग अथवा नृत्यानुष्ठान कर दे और पात्र का प्रवेश हो वहाँ जो प्रस्तावना हुआ करती है वह 'प्रयोगातिशय' कही जाया करती है।

अभिनवभारतीकार ने इसीलिए कहा है—

'सूत्रधार एव यत्र प्रयोगे प्रयोगं समुद्रकमकरयुगलवद् योजयति स प्रयोगद्वयरूपत्वात् प्रयोगातिशयः।

अनुवाद—'प्रवर्तक' वह प्रस्तावना-प्रकार है जिसमें सूत्रधार नाट्यप्रयोग के समय वसन्त आदि ऋतु का वर्णन किया करता है और पात्र उस वर्णन की श्लेषसंगति के आधार पर रंगमञ्च पर आ पहुँचता है।

इसका उदाहरण ( 'कृत्यराम' नामक रूपक-प्रबन्ध की ) 'आसादितप्रकट' आदि प्रस्तावना है, जहाँ सूत्रधार 'आसादितप्रकटनिर्मलचन्द्रहास'—निर्मल चन्द्रिका से विभूषित—'विगतघनान्त'—सौन्दर्यसम्पूर्ण—'संफुल्लबन्धुजीव'—बन्धुजीवपुष्प के विकास—किंवा संतमसावृत वन काल के विनाशक शरत्समय का वर्णन कर रहा है और इसकी श्लेषसंगी 'आसादितप्रकटनिर्मलचन्द्रहास'—पराजित रावण के चन्द्रहास खड्ग

( ५—'अवलगित' प्रस्तावना )

**यत्रैकत्र समावेशात्कार्यमन्यत्प्रसाध्यते ।**
**प्रयोगे खलु तज्ज्ञेयं नाम्नावलगितं बुधैः ॥ ३८ ॥**

यथा शाकुन्तले—

सूत्रधारो नटीं प्रति । 'तवाऽस्मि गीतरागेण—' इत्यादि । ततो राज्ञः प्रवेशः ।

---

को लिये—'विशुद्धकान्त'—साध्वी सीता के सङ्ग 'सभृतबन्धुजीव'—वानर सैनिकों और लक्ष्मण को पुनरुज्जीवित किये किंवा रावण जैसे अज्ञानसतमस के संहारक राम का प्रवेश करा देती है ।

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार भरत मुनि ने 'प्रवर्त्तक' प्रस्तावना का यह लक्षण किया है—

'कालप्रवृत्तिमाश्रित्य वर्णना या प्रयुज्यते ।
तदाश्रयाच्च पात्रस्य प्रवेशस्तत् प्रवृत्तकम् ॥ ( नाट्यशास्त्र २०.३७ )

जिसे आचार्य अभिनवगुप्त ने इस प्रकार समझाया है—

'यदा कालप्रवृत्तिं काञ्चिदवलम्ब्य यथा सूत्रधारेण किञ्चिद् वस्तु वर्ण्यते तदाश्रयेण च पात्रस्य प्रवेश तत्कालप्रवृत्त्या स्वार्थोक्तत्वात् प्रवृत्तकम् ।'

उपर्युक्त प्रस्तावना-चतुष्टय में यह स्पष्ट है कि सूत्रधार के वाक्य, अर्थ, आह्वान तथा समय-वर्णन की विचित्रता से रङ्गमञ्च पर पात्र का प्रवेश हुआ करता है । नाट्य-पात्र के प्रवेश के ये चित्र-विचित्र प्रकार हैं जिनमें किसी एक रूपक में किसी एक का ही आश्रय लिया गया है । भरत मुनि का यही आदेश भी है—

'पात्रप्रन्थैरसबाध प्रकुर्यादामुखं तत ।' ( नाट्यशास्त्र २०.३९ )

अनुवाद—'अवलगित' वह प्रस्तावना-भेद है जहाँ सूत्रधार अपने प्रस्तावनानुष्ठान रूप एक प्रयोग में नाट्यारम्भ-रूप अन्य प्रयोग की भी युक्तिपूर्वक योजना कर दिया करता है और पात्र का प्रवेश हो जाता है ।

इसका उदाहरण 'अभिज्ञानशाकुन्तल' की प्रस्तावना है, जहाँ सूत्रधार नटी से कहता है—'आर्ये ! तुम्हारे मनोहर गीत राग की ओर मैं उसी प्रकार खिंचा जा रहा हूँ जैसे दौड़ते हरिण की ओर यह राजा दुष्यन्त खिंचा आ रहा है ।' और रङ्गमञ्च पर दुष्यन्त का प्रवेश हो जाता है ।

विमर्श—भरत मुनि के नाट्यशास्त्र में 'अवलगित' का यह लक्षण है—

'यत्रान्यस्मिन् समावेश्य कार्यमन्यत् प्रसाध्यते ।
तच्चावलगितं नाम विज्ञेय नाट्ययोक्तृभि ॥'

( नाट्यशास्त्र १८.११६ )

जिसे अभिनवगुप्तपादाचार्य ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'यत्रोत्तरे दीयमाने अन्यानुसधानपूर्वकेऽप्यन्यत् कार्यं सिध्यति तदान्यकार्यावलगनाद-वलगितम् ।'

अर्थात् जहाँ सूत्रधार के अन्यार्थक वचन से अन्य कार्य भी सम्पन्न हो जाय वहाँ 'अवलगित' नामक आमुख-भेद हुआ करता है ।

( आमुखोपयुक्त वीथ्यंग )

योज्यान्यत्र यथालाभं वीथ्यङ्गानीतराण्यपि ।

अत्र आमुखे । उद्घात्य(त)कावलगितयोरितराणि वीथ्यङ्गानि वक्ष्यमाणानि।

( नखकुट्ट के मत में प्रस्तावना का अन्य प्रकार )

नखकुट्टस्तु—

नेपथ्योक्तं श्रुतं यत्र त्वाकाशवचनं तथा ॥ ३९ ॥
समाश्रित्यापि कर्तव्यमामुखं नाटकादिषु ।
एषामामुखभेदानामेकं कञ्चित्प्रयोजयेत् ॥ ४० ॥
तेनार्थमथ पात्रं वा समाक्षिप्यैव सूत्रधृक् ।
प्रस्तावनान्ते निर्गच्छेत्ततो वस्तु प्रयोजयेत् ॥ ४१ ॥

( वस्तु : इतिवृत्त : १—आधिकारिक २—प्रासंगिक )

वस्त्वितिवृत्तम् ।

इदं पुनर्वस्तु बुधैर्द्विविधं परिकल्प्यते ।
आधिकारिकमेकं स्यात्प्रासङ्गिकमथापरम् ॥ ४२ ॥

---

अनुवाद—आमुख अथवा प्रस्तावना के जो पाँच प्रकार बताये गये उनमें से किसी एक की योजना में वीथी के अन्य अङ्गों की भी उपयोगितानुसार योजना की जा सकती है।

यहाँ ( कारिका में ) 'अत्र' का अभिप्राय 'अवलगित' नामक प्रस्तावनाभेद का नहीं अपितु पञ्चविध 'आमुख' का अभिप्राय है। 'उद्घात्यक' और 'अवलगित' के अतिरिक्त जो वीथ्यङ्ग हैं उनका आगे निरूपण किया जायगा।

अनुवाद—रूपक-प्रबन्धों के पञ्चविध आमुख का जो निरूपण किया गया वहाँ तो रङ्गमञ्च पर उपस्थित सूत्रधार अथवा स्थापक द्वारा पात्र का प्रवेश हुआ करता है किन्तु आमुख का एक और भी प्रकार है जिसे 'नखकुट्ट' ने कहा है और जिसमें नेपथ्य-वचन अथवा आकाशभाषित के अवलम्ब पर ही सूत्रधार प्रस्तावना कर दिया करता है। इन षड्विध प्रस्तावनाओं में किसी एक की ही योजना किसी एक रूपक-प्रबन्ध के लिये आवश्यक है। सूत्रधार का यह कर्तव्य है कि रूपकप्रबन्ध के वृत्तान्त अथवा पात्रविशेष की सूचना के बाद प्रस्तावना समाप्त कर दे और स्वयं रंगमञ्च से निकल जाय जिसके बाद रूपक-प्रयोग आरम्भ हो जाय।

यहाँ कारिका के 'वस्तु' पद का अभिप्राय 'इतिवृत्त' का अभिप्राय है।

विमर्श—(क) साहित्यदर्पण की 'लक्ष्मी'-टीका में 'नखकुट्ट' की जो आमुख का भाग बताया गया है ( अयाम्यपिसूचितपात्रप्रवेशोऽपि नखकुट्टमते षष्ठः प्रभेद इति दर्शयितुमाह—नखकुट्टस्त्विति—पृ० १४ ) यह निर्देश है।

( ख ) रूपक-प्रबन्धों में पात्रप्रवेश के पहले का भाग ही 'आमुख' अथवा प्रस्तावना है और उसके बाद का भाग 'नाट्य' है। 'नाट्य' का सूचक होने के कारण प्रस्तावना को 'आमुख' कहा गया है ( ईषन्मुखं मुखसन्धिमुखनाट्यारम्भः—आमुखम्—प्रस्तावनापरपर्यायेणाप्येतदुच्यते )।

अनुवाद—नाट्यकोविदों के अनुसार रूपक-प्रबन्ध में, 'वस्तु' अथवा 'इतिवृत्त' दो

अधिकारः फले स्वाम्यमधिकारी च तत्प्रभुः ।
तस्येतिवृत्तं कविभिराधिकारिकमुच्यते ॥ ४३ ॥

फले प्रधानफले । यथा बालरामायणे रामचरितम् ।

अस्योपकरणार्थं तु प्रासङ्गिकमितीष्यते ।

अस्याधिकारिकेतिवृत्तस्य उपकरणनिमित्तं यच्चरितं तत्प्रासङ्गिकम् । यथा सुग्रीवादिचरितम् ।

---

प्रकार का हुआ करता है—(१ला) आधिकारिक और (२रा) प्रासङ्गिक । 'अधिकार' का अभिप्राय फल के स्वामित्व का अभिप्राय है और 'अधिकारी' वह कहा जाया करता है जो फल का स्वामी हुआ करता है । इस प्रकार 'अधिकारी' (अर्थात् प्रधान नायक) से सम्बद्ध जो इतिवृत्त हुआ करता है उसे 'आधिकारिक' इतिवृत्त कहा जाया करता है ।

यहाँ 'फले स्वाम्यम्' में 'फले' का अभिप्राय प्रधान फल का अभि प्राय है (आनुषङ्गिक अथवा अप्रधान का नहीं) । 'आधिकारिक' इतिवृत्त का निदर्शन 'बालरामायण' में उपनिबद्ध राम का रावण-वध-सम्बद्ध इतिवृत्त है ।

और जिसे 'प्रासङ्गिक' इतिवृत्त कहा गया है वह ऐसा इतिवृत्त हुआ करता है जो 'आधिकारिक' इतिवृत्त का सहायक किंवा उपयोगी हुआ करता है ।

यहाँ, कारिका में 'अस्य' का अभिप्राय 'आधिकारिक इतिवृत्त' का अभिप्राय है और 'उपकरणार्थ' का अभिप्राय उपकरण अथवा सहायता के निमित्तभूत चरित अथवा वृत्त का अभिप्राय है जिसे 'प्रासङ्गिक' नाम दिया गया है ।

'प्रासङ्गिक' इतिवृत्त-प्रकार का उदाहरण राम-सम्बन्धी रूपक-प्रबन्ध में सुग्रीव आदि से सम्बद्ध वृत्त है ।

**विमर्श**—अनभिनेय काव्य का शरीर 'वृत्त' माना गया है और अभिनेय काव्य का शरीर 'इतिवृत्त' अथवा कविद्वारा उपस्कृत वृत्त । कवि द्वारा वृत्त के उपस्कार का साधन सन्धि-योजना है जिसमें वृत्त के प्रकार-वैचित्र्य की कल्पना रहा करती है । कोई भी वृत्त स्वभावत न तो आधिकारिक हो सकता है और न प्रासङ्गिक । यह तो कवि की कल्पना है जो एक ही वृत्त में 'अधिकार' और 'प्रसङ्ग' का भेद करके एक को 'आधिकारिक' रूप में प्रस्तुत करती है और दूसरे को 'प्रासङ्गिक' रूप में । 'आधिकारिक' वृत्त तो रूपक-प्रबन्ध का व्यापकवृत्त हुआ करता है और 'प्रासङ्गिक' इस व्यापक वृत्त का 'उपकरण'भूत वृत्त रहा करता है । अभिनवभारती'कार ने 'आधिकारिक'पद की यह निरुक्ति की है—'**अधिकार सर्वत्रानुयायित्वम् हृदयानुयायित्वं प्रयोजनमस्य (तत्)**।' जिससे यह स्पष्ट है कि रूपक का 'आधिकारिक'वृत्त वह है जिसे कवि रूपक प्रबन्ध-व्यापी बनाया करता है । 'प्रासङ्गिक' पद की निरुक्ति 'अभिनवभारती'कार ने इस प्रकार की है—

'**प्रसक्तिर्हि प्रसङ्ग तत आगतं प्रासगिकं, प्रसज्यते वा प्रधानफलनिष्पत्तये इति प्रसङ्गस्तत आगतम् ।**'

जिससे यह निश्चित हो जाता है कि 'प्रासगिक' वृत्त 'आधिकारिक' वृत्त का ही उपस्कारक वृत्त हुआ करता है ।

नाट्यदर्पण की इन पंक्तियों में, जिनमें 'अभिनवभारती' के अभिप्रायों का सार खींचा हुआ है, 'आधिकारिक' और 'प्रासगिक' का यह तात्पर्य बताया गया है—

( पताकास्थानक : नाट्यीय उपयोग )

पताकास्थानकं योज्यं सुविचार्येह वस्तुनि ॥ ४४ ॥

इह नाट्ये ।

यत्रार्थे चिन्तितेऽन्यस्मिंस्तल्लिङ्गोऽन्यः प्रयुज्यते ।
आगन्तुकेन भावेन पताकास्थानकं तु तत् ॥ ४५ ॥

---

मुख्यमितिवृत्तमङ्गं प्रासङ्गिकं कथितम्। मुख्यं सर्वप्रबन्धव्यापित्वात् प्रधानम्। इष्टं सर्वोत्कर्षेण कविरभिप्रेतं फलं यस्य। वृत्तं चरितम् अंगं मुख्यवृत्तस्योपकारित्वादवयवः। प्रसंगात् परकीयप्रयोजनानुगमात् प्रासंगिकम्। इह तावत् निसर्गतः किञ्चिच्चरितं मुख्यमंगं वा किन्तु बहुष्वपि फलेषु कविर्यस्यात्यन्तमुत्कर्षमभिप्रैति तत्फलमिष्टम्। अनेन च यद् फलवद् वृत्तं तदिह मुख्यम्। तदितरदंगत्वात् प्रासंगिकम्। रामप्रबन्धेषु हि सुग्रीवमैत्री-शरणागतविभीषणरक्षण-रावणवध-सीताप्रत्यानयनादिषु सीताप्रत्यानयनस्यैव प्राधान्यं कविना प्रतिपादितम्। तत्संपादनमात्र तदितरेषु प्रवृत्तेः। अत एव तान्यङ्गानि। कविरपि न स्वेच्छया फलस्योत्कर्षं निबद्धुमर्हतीति निरूपयितव्येव। यस्य धीरोदात्तादेर्यदेव फलमुचितं तस्यैवोत्कर्षो निबन्धनीयः। प्रासंगिकस्यापि च मुख्यवृत्तप्रयत्नेनैव निष्पत्तिर्विधेया। प्रबन्धान्तरे हि तदपि मुख्यं स्यात्। कथितमिति यत्रैव मुख्यो नेता फलसिद्धौ सहायमपेक्षते तत्रैव प्रासंगिकम्, न सर्वत्र।

( नाट्यदर्पण १म विवेक )

संस्कृत के रूपक-प्रबन्धों में जो कथावस्तु-रचना ( Plot Construction ) है उसमें सर्वत्र आधिकारिक और यथावसर प्रासंगिक वृत्त का योजना-वैचित्र्य स्पष्टतया परिलक्षित होता है।

अनुवाद—रूपक-प्रबन्धों की 'इतिवृत्त-रचना' में वैचित्र्य के आधान के लिये कवि के लिये यह अपेक्षित है कि वह विचारपूर्वक 'पताकास्थानक' की योजना करे।

यहाँ कारिका में 'इह' पद का अभिप्राय 'नाट्य ( अथवा रूपक ) का अभिप्राय है।

'पताकास्थानक' क्या है ? 'पताकास्थानक' वह है जिसे नाट्य के उस स्थान पर जहाँ नाट्यकार किसी एक प्रयोजन अथवा उपाय की चिन्ता कर रहा है उसके समान अन्य प्रयोजन अथवा उपाय की अकस्मात् अतर्कित उपस्थिति हो जाया करती है।

विमर्श—'पताकास्थानक' एक प्रकार का इतिवृत्त ही है। इस इतिवृत्त-प्रकार की योजना मुख्य इतिवृत्त में वैचित्र्य का आधान किया करती है ( तेन पताकास्थानकमितिवृत्तमेवोच्यते। प्रथम कर्म्यमार्गं तु पताकावद्रूपं पताकास्थानमित्यर्थोक्तं भवति। स चान्योऽर्थस्तल्लिङ्गस्तन्मुख्यमर्थं किमयति विचित्रप्रतीतिः। अभिनवभारती नाट्यशास्त्र १९ २ । )

'पताका' और 'पताकास्थानक' इन इतिवृत्त-प्रकारों में परस्पर भेद है। 'पताका' एक वृत्त जो रूपक प्रबन्धों के मुख्य वृत्त का उपकारक होने से एक निश्चित स्थान पर और पर्याप्त समय तक निरन्तर चलनेवाला वृत्त हुआ करता है किन्तु 'पताकास्थानक' वह वृत्त है जो कहीं-कहीं उपनिबद्ध हुआ करता है और नाट्य के सौन्दर्यवर्द्धन के लिए ही उपनिबद्ध हुआ करता है। नाट्यदर्पणकार ने इसीलिए कहा है—

'चिन्तितार्थापरप्राप्तिर्यत्र सा व्योपकारिणी।
पताकास्थानकं तत्तु चतुर्धा मन्दमं क्वचित् ॥

( १ म पताकास्थानक )

तद्भेदानाह—

सहसैवार्थसंपत्तिर्गुणवत्युपचारतः ।
पताकास्थानकमिदं प्रथमं परिकीर्तितम् ॥ ४६ ॥

यथा रत्नावल्याम्—

'वासवदत्तेयम्' इति राजा यदा तत्कण्ठपाशं मोचयति तदा तदुक्त्या 'सागरिकेयम्' इति प्रत्यभिज्ञाय 'कथं ? प्रिया मे सागरिका ?

अलमलमतिमात्रं साहसेनामुना ते
त्वरितमयि ! विमुञ्च त्वं लतापाशमेतम् ।
चलितमपि निरोद्धुं जीवितं जीवितेशे !
क्षणमिह मम कण्ठे बाहुपाशं निधेहि ॥'

अत्र फलरूपार्थसंपत्तिः पूर्वापेक्षयोपचारातिशयाद् गुणवत्युत्कृष्टा ।

---

अर्थ—कर्म-करणव्युत्पत्त्या प्रयोजनमुपायश्च । अध्यवसितात् प्रयोजनादुपायाच्चान्यस्य प्रयोजनस्योपायस्य च प्राप्तिर्यत्रेति वृत्ते उपकारिणी प्रधानफलोपकारिका तदितिवृत्तं पताकास्थानकम् । उपकारित्वमात्रसाम्यात् पताकास्थानं एव तुल्यं पताकास्थानकम्, न पुनः पताकास्थानमेव । अत एव तुशब्दः पताकास्वरूपाद् व्यतिकरं द्योतयति । मण्डनमिति एकमपि पताकास्थानकं नाट्य-काव्यस्यालङ्करणम्, किं पुनर्द्वे त्रीणि चत्वारि वा ? एतद्विहीनं रूपकं न कार्यमित्यर्थः । क्वचिदित्यन्तराऽन्तरा, न तु पताकावन्निरन्तरम् । अत एव पताकातो भिद्यते । ( नाट्यदर्पण १म विवेक )

अनुवाद—'पताकास्थानक के चार भेद हैं जिन्हें क्रमशः बताया जा रहा है—

पहला 'पताकास्थानक' वह है जहाँ सामाजिकों को अकस्मात् अभीष्ट अर्थ का परिचय मिल जाता है क्योंकि यहाँ कवि एक प्रयोजन तो मन में रखता है और दूसरे का उपनिबन्धचातुर्य दिखाया करता है ।

इसका उदाहरण 'रत्नावली' का यह प्रसंग है—

'नायक उदयन 'सागरिका' को, गले में लतापाश का फन्दा लगाते देख, वासवदत्ता समझ लेता है किन्तु उसकी बोली से यह जान कर कि वह तो उसकी प्रियतमा 'सागरिका' है उसके बाहु-पाश को अपने गले का फन्दा बनाने को उत्सुक हो उठता है और कहने लगता है—

तू यह आत्मघात का साहस क्यों कर बैठी ! अरे इस लतापाश को फेंक और अपने इस प्रियतम के गले में अपना बाहुपाश डाल दे जिससे तेरे विरह में भागने के इच्छुक इसके प्राण भागने न पाँय ।'

यहाँ अकस्मात् इष्ट-लाभ की प्राप्ति है क्योंकि सामाजिक उदयन को बहुत देर से सागरिका के प्रेम-मिलन-सुख का प्रार्थी देखते आये हैं और सहसा इस प्रकार के प्रेम-मिलन-सुख के पानेवाले उदयन को देख प्रसन्नता से भर उठते हैं ।

विमर्श—यह 'पताकास्थानक' भी एक विचित्र वृत्त-भेद ही है । इस वृत्त-भेद में भी कोई न कोई नायक अवश्य होना चाहिये । 'अभिनवभारती'कार के अनुसार दैवयोग और देशकाल-विशेष के कारण नायक के जो भिन्न भिन्न रूप हो सकते हैं, उनमें से किसी एक रूप में, वह स्वयं इस वृत्त-भेद का नायक हो जाया करता है —

( २ य पताकास्थानक )

वचः सातिशयं श्लिष्टं नानाबन्धसमाश्रयम् ।
पताकास्थानकमिदं द्वितीयं परिकीर्तितम् ॥ ४७ ॥

यथा वेण्याम्—

'रक्तप्रसाधितभुवः क्षतविग्रहाश्च स्वस्था भवन्तु कुरुराजसुताः सभृत्याः ।'

अत्र रक्तादीनां रुधिरशरीरार्थहेतुकश्लेषवशेन बीजार्थप्रतिपादनान्नेतृमङ्गल प्रतिपत्तौ सत्यां द्वितीयं पताकास्थानकम् ।

---

'अशान्त्वात् प्रयोगस्य विशिष्टं तद्वैचित्र्यकारि च प्रयोजनान्तरं सूचकम् । तत्र च दैव-योगात्, तथाभूतदैवकृतयोगात् नायकस्यास्मैवान्यपरिसम्भियोगात् कल्पितमेव, समारि-कैव वा मरणमेवोचितमित्यन्यापिसम्बन्धेन भवतीति पताकास्थानकसद्भावं भजते ।

( अभिनवभारती भाग २ य पृष्ठ १९ )

अनुवाद—दूसरा 'पताकास्थानक' वह है जहाँ प्रकृत विषय की वर्णना में ऐसा श्लिष्ट वचन-विन्यास किया हुआ रहता है जो अप्रकृत के भी उपयुक्त हो जाता है और एक चमत्कार की सृष्टि कर जाता है।

इसका उदाहरण वेणीसंहार का यह प्रसङ्ग है—

'सूत्रधार मंगलाशंसन करता है—'सभृत्याः' ( अनुचर-परिचरों के साथ ) 'क्षत-विग्रहाः' ( लड़ाई-झगड़े की नीति से विमुख और पक्षान्तर में, क्षत-विक्षत शरीर किये ) किं वा 'रक्तप्रसाधितभुवः' ( प्रजाजनों के रञ्जक तथा साम्राज्य को सुशोभित करनेवाले और पक्षान्तर में, लोहूलुहान शरीर किये धरती पर गिरे-पड़े ) 'कुरुराजसुताः' ( कुरुराज धृतराष्ट्र के कुमार-गण ) 'स्वस्थाः भवन्तु' ( आनन्द करें और पक्षान्तर में-मर मिटें )।'

यहाँ 'पताकास्थानक' का दूसरा प्रकार इसलिये स्पष्ट दिखायी पड़ रहा है क्योंकि 'रक्त' और 'विग्रह' आदि श्लिष्ट पदों का ऐसा विन्यास किया हुआ है जिससे 'रुधिर' और शरीर का भी अर्थ निकल पड़ता है और भीम के वेणीसंहार रूप प्रतिज्ञापालन के बीजभूत कृतार्थ की अभिव्यक्ति हो उठती है जो कि 'वेणीसंहार' रूप फल की एक शुभ-सूचना सी ही है।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने इस 'पताकास्थानक' प्रकार की यह परिभाषा की है—

'वचः सातिशयं श्लिष्टं काव्यबन्धसमाश्रयम् ।
पताकास्थानकमिदं द्वितीयं परिकीर्तितम् ॥ ( नाट्यशास्त्र १९. ३१ )

जिसे साहित्यदर्पणकार ने इस प्रकार ग्रहण किया है—

'वचः सातिशयं श्लिष्टं नानाबन्धसमाश्रयम् ।
पताकास्थानकमिदं द्वितीयं परिकीर्तितम् ॥

यहाँ 'काव्यबन्धसमाश्रयम्' के स्थान पर 'नानाबन्धसमाश्रयम्' बदला गया है। 'अभिनव भारतीकार' ने 'काव्यबन्धसमाश्रयम्' का अभिप्राय यह बतलाया है—

'काव्यस्य प्रकृतस्य वर्णनीयस्य यो बन्धः अतिशयोक्त्यादिरूपः योजनं तन्निमित्तपर्याय-सूचनं ( तत्र ) ।

'नानाबन्धसमाश्रयम्' का भी यही भावार्थ होना चाहिये। 'नानाबन्ध' का तात्पर्य 'तर्कवा-गीशी' टीका में 'विविधविशेषण-समन्वय' ( साहित्यदर्पण : तर्कवागीश-विरचित व्याख्या पृष्ठ २०१ )

( ३ य पताकास्थानक )

**अर्थोपक्षेपकं यत्तु लीनं सविनयं भवेत् ।**
**श्लिष्टप्रत्युत्तरोपेतं तृतीयमिदमुच्यते ॥ ४८ ॥**

लीनमव्यक्तार्थम् , श्लिष्टेन सम्बन्धयोग्येनाभिप्रायान्तरप्रयुक्तेन प्रत्युत्तरेणोपेतम्, सविनय विशेषनिश्चयप्राप्त्या सहितं सपाद्यते यत्तत्तृतीय पताकास्थानम् ।

यथा वेण्या द्वितीयेऽङ्के—

'कञ्चुकी—देव ! भग्नं भग्नम् ।
राजा—केन ?
कञ्चुकी—भीमेन ।
राजा—कस्य ?
कञ्चुकी—भवतः ।
राजा—आ ! किं प्रलपसि ?
कञ्चुकी—( सभयम् ) देव ! ननु ब्रवीमि । भग्न भीमेन भवतः ।

---

वताया है जो यहाँ एक आशिक अभिप्राय-प्रकार अवश्य है किन्तु सम्पूर्ण नहीं । 'नानावन्ध' की यह व्याख्या अर्थात्—

'नानावन्धो बीजप्रकाशननायकमगलसूचनादिरूप '

यहाँ असगत है। 'विमला' व्याख्या ( पृष्ठ २५१ ) में 'नानाबन्ध' को दिया गया है जिससे कोई अभिप्राय नहीं निकलता । वस्तुत विश्वनाथ पद से, अभिप्राय 'अतिशयोक्ति' 'समासोक्ति' आदि-आदि अर्थयोजना-प्रकार

अनुवाद—तीसरा 'पताकास्थानक' वह है जिसमें ऐसे प्रत्युत्तर की योजना हुआ करती है जिससे अस्फुट भी अभिप्रेत निश्चय हो जाया करता है ।

यहाँ 'लीनम्' का अभिप्राय अस्फुट ( किन्तु प्रस्तुत रूप से अभीष्ट ) प्राय है, 'श्लिष्टप्रत्युत्तरोपेतम्' का तात्पर्य प्रस्तुत अर्थ से सवन्धयोग्य युक्त प्रत्युत्तर का तात्पर्य है और 'सविनयम्' का अर्थ 'विनय' अथवा युक्त का अर्थ है । तात्पर्य यह है कि तीसरा 'पताकास्थानक' से युक्त हुआ करता है ।

इसका निदर्शन 'वेणीसहार' के द्वितीय अङ्क का यह प्रसंग है—

'कन्चुकी—महाराज ! तोड़ दिया, तोड दिया !
राजा—अरे ! किसने ?
कन्चुकी—भीम ने ।
राजा—किसका ?
कन्चुकी—आप का ।
राजा—अरे ! क्या वोल रहा है ?
कन्चुकी—( भयभीत होकर )—महाराज ! वात यह है कि
आपका ।

राजा—धिग् वृद्धापसद ! कोऽयमद्य ते व्यामोहः ?

कञ्चुकी—देव ! न व्यामोहः ।

सत्यमेव—

भग्नं भीमेन भवतो मरुता रथकेतनम् ।
पतितं किङ्किणीक्वणबद्धाक्रन्दमिव क्षितौ ॥'

अत्र दुर्योधनोरुभङ्गरूपप्रस्तुतसंक्रान्तमर्थोपक्षेपणम् ।

( ४ र्थ पताकास्थानक )

द्व्यर्थो वचनविन्यासः सुश्लिष्टः काव्ययोजितः ।
प्रधानार्थान्तराक्षेपी पताकास्थानकं परम् ॥ ४९ ॥

यथा रत्नावल्याम्—

'उद्दामोत्कलिकां विपाण्डुररुचं प्रारब्धजृम्भां क्षणा-
दायासं श्वसनोद्गमैरविरलैरातन्वतीमात्मनः ।
अद्योद्यानलतामिमां समदनां नारीमिवान्यां ध्रुवं
पश्यन् कोपविपाटलद्युति मुखं देव्याः करिष्याम्यहम् ॥'

---

राजा—अरे बुड्ढे ! यह सब क्या अण्डबण्ड बक रहा है ?

कञ्चुकी—महाराज ! अण्डबण्ड नहीं । बात यह है कि ( भीमेन मरुता ) भयङ्कर बवण्डर ने आपके रथ का ध्वज तोड़ दिया है जो कि किङ्किणी की ध्वनि के बहाने मानो क्रन्दन करते हुए पृथिवी पर लोट रहा है ।

यहाँ प्रत्युत्तर वाक्य की जो योजना है उससे ऐसे अर्थ का उपक्षेप अथवा प्रत्यायन किया जा रहा है जो कि यहाँ दुर्योधन के जंघाभङ्ग-रूप प्रस्तुत अर्थ में समाप्त होकर सहृदय सामाजिक को चमत्कृत कर देता है ।

विमर्श—यहाँ साहित्यदर्पणकार की 'वृत्ति' अभिनवभारती की इन पंक्तियों का आधार ले रही है—

'भीमसमुद्भवरूपप्रस्तुतसमर्पणार्थं, श्लिष्टेन संबन्धयोग्येनाभिप्रायान्तरप्रयुक्तेनापि प्रत्युत्तरेणोपेतं सप्रश्नं सविनयं विशेषेण भवेत विशेषणमिश्रप्राप्त्या सहितं संपद्यते तत् तृतीयं पताकास्थानकम् । ( अभिनवभारती १ प भाग, पृ० २ )

अनुवाद—चौथा 'पताकास्थानक' वह है जहाँ ऐसे द्व्यर्थक वचन का उपन्यास हुआ करता है जो कि मुख्य अभिप्राय से भिन्न अभिप्राय का प्रत्यायक हो जाता ही है साथ ही साथ रूपक-प्रबन्ध के इतिवृत्त के भी उपयुक्त बन जाता है ।

इसका दृष्टान्त 'रत्नावली' का यह प्रसङ्ग है—

'राजा—आज 'उद्दामोत्कलिकां' ( बहुत अधिक संख्या में खिलती कलियों वाली और प्रेमसिक्त की उत्कण्ठा से भरी ) 'विपाण्डुररुचं' ( पीले रंग की कलियों से पीली-पीली और प्रेम-विरह में पीली पड़ी ) 'प्रारब्धजृम्भां ( कुछ खिलने वाली और अलसायी ) 'क्षणात् अविरलैः श्वसनोद्गमैरात्मन आयासमातन्वतीम्' ( अकस्मात् निरन्तर चलते पवन के झोंकों से झकझोरी और विरह-वेदना की आहों से क्लान्त बनी ) 'समदनां' ( मदन वृक्ष पर चढ़ी और काम-भावना में पगी ) इस उद्यानलता को एक सुन्दरी की भाँति बड़ी

अत्र भाव्यर्थः सूचितः।

( पताकास्थानक की योजना में नाटककार का स्वातन्त्र्य )

एतानि चत्वारि पताकास्थानानि क्वचिन्मङ्गलार्थं क्वचिदमङ्गलार्थं सर्वसन्धिषु भवन्ति। काव्यकर्तुरिच्छावशाद् भूयो भूयोऽपि भवन्ति।

यत्पुनः केनचिदुक्तम्—'मुखसन्धिमारभ्य सन्धिचतुष्टये क्रमेण भवन्ति' इति। तदन्ये न मन्यन्ते, एषामत्यन्तमुपादेयानामनियमेन सर्वत्रापि सर्वेषामपि भवितु युक्तत्वात्।

---

देख-देख मुझे यही इच्छा होती है कि वासवदत्ता के हृदय में मान उत्पन्न कर दूँ और उसके कोपरक्त मुख को देख आनन्द मनाऊँ।'

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'रत्नावली' नाटिका के भावी वृत्त का उपक्षेप अथवा प्रत्यायन हो रहा है ( क्योंकि बाद में उदयन को सागरिका के प्रेम में पगे देख वासवदत्ता का मुह कोप से लाल हो जाता है )।

विमर्श—'रत्नावली' के उपर्युक्त 'उद्दामोत्कलिकाम्' आदि सदर्भ को दशरूपककार ने तो 'पताकास्थानक' माना है क्योंकि यहाँ 'तुल्यविशेषण' की महिमा से भावी वृत्त का उपक्षेप किया जा रहा है किन्तु 'अभिनवभारती'कार ने इसमें 'व्याहार' नामक वीथ्यङ्ग का उदाहरण देखा है और 'पताकास्थानक' की कल्पना का खण्डन भी किया है—

'उद्दामोत्कलिकाम्' इति तु नोदाहरणम्, द्व्यर्थताप्रतिपत्तावपि हि नात्रार्थेन सहकारिता कुत्रचिदाचरिता। तस्मादेतद्-वीथ्यङ्गस्य व्याहारस्यैवोदाहरण युक्तम्।'

( अभिनवभारती, ३ य भाग, पृष्ठ २२ )

'अभिनवभारती'कार के अनुसार 'रत्नावली' का यह प्रसङ्ग, अर्थात्—'प्रीत्युत्कर्षकृतो दृशामुदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते' आदि इस पताकास्थानक-प्रकार का उदाहरण है जहाँ सध्यासमय के वर्णन से सागरिका को उदयन की उपस्थिति की सूचना मिल जाती है और वह बोल पटती है—

'अय सो राजा उदयणो जस्स अहं तादेण दिण्णा' ( 'अय स राजा उदयनो यस्याहं तातेन दत्ता'-रत्नावली—१ म अङ्क )।'

अनुवाद—ये उपर्युक्त चार प्रकार के 'पताकास्थानक' हैं। इनकी योजना रूपक-प्रबन्धों की सभी सन्धियों में हो सकती है। कहीं इनकी योजना से मङ्गलाशंसा हुआ करती है और कहीं अमङ्गलाशसा (जैसा कि उद्धृत प्रसङ्गों में स्पष्ट है)। इनकी योजना रूपककार की इच्छा पर निर्भर है। आवश्यकतानुसार इन्हें कई बार भी उपनिबद्ध किया जा सकता है।

'पताकास्थानक' की योजना के सम्बन्ध में एक आध नाट्याचार्य यह कहते हैं—'पताकास्थानक चार हैं इसलिये इनकी योजना 'मुख' संधि से प्रारम्भ कर 'विमर्श' सन्धि तक ही क्रमश की जानी चाहिये'। किन्तु अन्य नाट्यमर्मज्ञ इस नियम को नहीं माना करते क्योंकि उनका कहना यह है कि 'पताकास्थानक' तो नाट्य-प्रबन्ध के लिये अत्यन्त आवश्यक तत्त्व है और इसलिये सभी सन्धियों में सभी प्रकार के पताकास्थानकों की योजना हो सकती है न कि पहली सन्धि में पहले की और दूसरी आदि में दूसरे आदि की, ( वस्तुत पताकास्थानक-योजना का अनियम ही सबसे सुन्दर नियम है )।

विमर्श—'पताकास्थानक' की योजना के सम्बन्ध में 'अभिनवभारती'कार का भी यही कथन है—

( रूपक की इतिवृत्त-रचना : चरितचित्रण अथवा रस के अनुकूल )

यत्स्यादनुचितं वस्तु नायकस्य रसस्य वा ।
विरुद्धं तत्परित्याज्यमन्यथा वा प्रकल्पयेत् ॥ ५० ॥

अनुचितमितिवृत्तं यथा—रामस्य छद्मना वालिवधः । तच्चोदात्तराघवे नोक्तमेव । वीरचरिते तु वाली रामवधार्थमागतो रामेण हत इत्यन्यथा कृतः ।

( अर्थोपक्षेपक की योजना : कवि-स्वातन्त्र्य का एक प्रकार विशेष )

अङ्केष्वदर्शनीया या वक्तव्यैव च संमता ।
या च स्यादावर्षपर्यन्तं कथा दिनद्वयादिजा ॥ ५१ ॥
अन्या च विस्तरा सूच्या सार्थोपक्षेपकैर्बुधैः ।

---

'पताकानायकेन हि महोपताः कर्तव्यं तदेकेन क्रियते चतुष्टयेन वा । केचित्तु—चतुर्षु सन्धिषु चत्वारः पताकानायकाः तेषां यथाक्रमं सूचकानि पताकास्थानकानि, प्रथमं मुखसन्धौ यावच्चतुर्थमवमर्शसन्धाविति । तथासत् पताका इव प्रकरीकार्यबिन्दुबीजाना-मपि सूचकान्तराणि वक्तव्यानि स्युः, चत्वारश्च नियमेन पताकानायकाः भवेयुः ... न च मुखसन्ध्याचार्ये द्वितीयं प्रतिमुखसन्धाविस्यादिक्रमो न्याय्ये कथ्ये वा सामग्रमाविपत्ति-इत्यलमनेन । ( अभिनवभारती भाग १ म पृष्ठ-२१ )

अनुवाद—रूपक-प्रबन्धों की इतिवृत्त-रचना में कवि के लिये यह आवश्यक है कि या तो वह मूलवृत्त के उस अंश को छोड़ ही दे जो अभीष्ट चरित-चित्रण अथवा रसभाव के प्रतिकूल पड़ रहा हो या उसे यथासंभव दूसरा रूप दे दे ।

उदाहरण के लिये 'उदात्तराघव' को लिया जा सकता है जहाँ कवि ने राम के चरित विकास किंवा तत्सम्बन्धी रसभाव के अनुचित ( रामविषयक मूलवृत्त के अंशभूत ) राम द्वारा छिपकर वालि के वध का वृत्तान्त छोड़ दिया है । अथवा 'महावीरचरित' को देखा जा सकता है जहाँ महाकवि ने इस वृत्त को दूसरा रूप दे दिया है अर्थात् इसका इस प्रकार वर्णन किया है कि 'वालि ही राम का वध करने आता है और राम उसे मार डालते हैं ।

विमर्श—रूपक-प्रबन्ध में 'अनितिवृत्तनीय' वृत्त के सम्बन्ध में धनञ्जयार्पणकार का भी यही कथन है—

अनुर्गुणं च विरुद्धं च नायकस्य रसस्य वा ।
वृत्तं यत्तत् परित्याज्यं प्रकल्प्यमन्यथाऽन्यथा ॥

अगुणमनुचितं विरुद्धं विपरीतं परित्याज्यमुपेक्षणीयम् । धीरललितस्य अनुचितं परस्त्रीसंभोगादि, विरुद्धं धीरोदात्तत्वादि । शृङ्गारस्य प्रच्छन्नमार्जनान्-जुगुप्सितम्, बीभत्सस्य विरुद्धः । अन्यथैवौचित्येनाविरोधेन वा ( नाट्यदर्पण १ म विवेक ) ।

अनुवाद—रूपक-कवि के लिये, वृत्तबन्ध के संघटन में यह ध्यान रखना आवश्यक है कि ऐसी घटना जिसे रस की दृष्टि से तो अङ्क के अन्तर्गत स्थान देना अनुचित है किन्तु पूर्वापर वृत्त-योजना की दृष्टि से निर्दिष्ट करना भी अपेक्षित है 'अर्थोपक्षेपक' की योजना द्वारा सूचित की जाय । इसी प्रकार ऐसी घटनायें भी 'अर्थोपक्षेपक'योजना द्वारा

अङ्केषु अदर्शनीया कथा युद्धादिकथा।

**वर्षादूर्ध्वं तु यद्वस्तु तत्स्याद्वर्षादधोभवम् ॥ ५२ ॥**

उक्तं हि मुनिना—

'अङ्कच्छेदे कार्यं मासकृतं वर्षसञ्चितं वापि।
तत्सर्वं कर्तव्यं वर्षादूर्ध्वं न तु कदाचित् ॥'

एवं च चतुर्दशवर्षव्यापिन्यपि रामवनवासे ये ये विराधवधादयः कथा-शास्ते ते वर्षवर्षावयवदिनयुग्मादीनामेकतमेन सूचनीया न विरुद्धाः।

**दिनावसाने कार्यं यद्दिने नैवोपपद्यते।**
**अर्थोपक्षेपकैर्वाच्यमङ्कच्छेदं विधाय तत् ॥ ५३ ॥**

( अर्थोपक्षेपक स्वरूप और प्रकार-निर्देश )

अथ के तेऽर्थोपक्षेपका इत्याह—

**अर्थोपक्षेपकाः पञ्च विष्कम्भकप्रवेशकौ।**
**चूलिकाङ्कावतारोऽथ स्यादङ्कमुखमित्यपि ॥ ५४ ॥**

---

ही सूचित की जॉय, जिनमें दो दिन से लेकर सालभर का ( अर्थात् अधिक ) समय लगा हा या जो वहुत विस्तार रखती हो।

यहाँ 'अङ्क' में अदर्शनीय घटना का अभिप्राय युद्ध आदि सरीखी घटनाओं का अभिप्राय है।

एक वर्ष से अधिक समय में घटी घटनाओं की योजना भी 'अर्थोपक्षेपक' द्वारा ही की जा सकती है किन्तु इसके लिये अपेक्षित यह है कि एक वर्ष से अधिक का घटनाकाल एक वर्ष के भीतर ही मान लिया जाय। नाट्याचार्य भरतमुनि का यही आदेश है—

'वह वृत्त जो एक मास में घटित हुआ हो अथवा एक वर्ष में सम्पन्न हुआ हो, अङ्कच्छेद अर्थात् विष्कम्भक आदि अर्थोपक्षेपक-प्रकारों में से किसी एक के द्वारा वर्णित किया जा सकता है। किन्तु एक वर्ष से अधिक समय में घटी घटना का उपनिवन्ध कदापि नहीं होना चाहिये।'

और वस्तुत इसीलिये रामविषयक रूपक-प्रवन्धों में, राम के १४ साल के वनवास-काल में घटित, विराध-वध आदि-आदि कथाओं को, एक वर्ष अथवा एक वर्ष के भीतर अथवा एक दिन या दो दिन में ही घटित रूप से अर्थोपक्षेपकों द्वारा उपनिवद्ध किया गया है जिसमें नाट्यशास्त्र की मर्यादा की भी पूर्ण रक्षा हुई है।

अनुवाद—अर्थोपक्षेपक प्रकार—

'अर्थोपक्षेपक' के पाच प्रकार हैं—( १ ) विष्कम्भक, ( २ ) प्रवेशक, ( ३ ) चूलिका, ( ४ ) अङ्कावतार और ( ५ ) अङ्कमुख।

**विमर्श**—सरस इतिवृत्त का निवन्धन तो 'अङ्क' में हुआ करता है किन्तु नीरस और इसी-लिये अनिवन्धनीय इतिवृत्त-प्रकार की भी योजना पूर्वापरवृत्त-सम्बन्ध की दृष्टि से अपेक्षित ही हुआ करती है। अनिवन्धनीय इतिवृत्त की सूचना के जो उपाय हैं उन्हें 'अर्थ' अथवा इतिवृत्त के 'उपक्षेपक' अथवा प्रत्यायक होने के नाते 'अर्थोपक्षेपक' कहा गया है।

(१म अर्थोपक्षेपक : विष्कम्भक : दो भेद)

वृत्तवर्तिष्यमाणानां कथांशानां निदर्शकः ।
संक्षिप्तार्थस्तु विष्कम्भ आदावङ्कस्य दर्शितः ॥ ५५ ॥
मध्येन मध्यमाभ्यां वा पात्राभ्यां सम्प्रयोजितः ।
शुद्धः स्यात्स तु संकीर्णो नीचमध्यमकल्पितः ॥ ५६ ॥

तत्र शुद्धो यथा—मालतीमाधवे श्मशाने कपालकुण्डला । सङ्कीर्णो यथा—रामाभिनन्दे क्षपणककापालिकौ ।

(२य अर्थोपक्षेपक : प्रवेशक)

अथ प्रवेशकः—

प्रवेशकोऽनुदात्तोक्त्या नीचपात्रप्रयोजितः ।
अङ्कद्वयान्तर्विज्ञेयः शेषं विष्कम्भके यथा ॥ ५७ ॥

---

अनुवाद—इन पञ्चविध अर्थोपक्षेपकों में 'विष्कम्भक' वह अर्थोपक्षेपक हुआ करता है जो कि भूत और भावी कथा-भागों की सूचना दिया करता है और अङ्क की अपेक्षा कम विस्तार रखा करता है। इसकी योजना अङ्क के आरम्भ में ही की जाया करती है (मध्य अथवा अन्त में नहीं)। इसके दो प्रकार हैं—१ला वह जिसे 'शुद्ध विष्कम्भक' कहते हैं और जिसमें मध्यम प्रकृति के एक पात्र अथवा दो पात्रों के द्वारा वृत्त किंवा वर्तिष्यमाण वृत्तान्त भागों की सूचना दे दी जाया करती है और २रा वह, जिसे 'मिश्र' (अथवा सङ्कीर्ण) विष्कम्भक कहा गया है क्योंकि इसमें नीच और मध्यम प्रकृति के पात्रों द्वारा भूत और भावी अवान्तर घटनायें सूचित की जाया करती हैं।

'शुद्ध विष्कम्भक' के उदाहरण के लिये 'मालतीमाधव' (के तृतीय अङ्क) का विष्कम्भक पर्याप्त है जहाँ श्मशान में उपस्थित कपालकुण्डला भूत और भावी वृत्तान्तों की सूचना देती है। इसी प्रकार 'सङ्कीर्ण विष्कम्भक' के निदर्शन-रूप में 'रामाभिनन्द' नाटक में क्षपणक और कापालिक द्वारा प्रयुक्त विष्कम्भक लिया जा सकता है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार की 'यह विष्कम्भक'-परिभाषा यहाँ ध्यान देने योग्य है—

'अङ्कानर्हस्य वृत्तस्य विष्कम्भस्त्वनुरक्षिता ।
संक्षिप्य सत्कृतेनोक्तिरन्यौ मध्यमैर्जनैः ॥
शुद्धो विष्कम्भकस्तत्र सङ्कीर्णो नीच-मध्यमैः ।
अङ्कसन्धायक: सम्बन्धसन्धानातीतकालवान् ॥

अर्थात् रूपक प्रबन्धों में कतिपय ऐसे भी कथाभाग उपनिबद्ध किये जाते हैं जो 'अङ्कानर्ह' अर्थात् अरसद होने के कारण या रसद होने पर भी एक दिन में अभिनय के लिये असम्भावनीय होने के कारण 'अङ्क में अनभिनेय' हुआ करते हैं। ऐसे कथाभागों की योजना आगे के अङ्क के इतिवृत्त के उपयोगी होने के नाते 'विष्कम्भक' द्वारा की जाया करती है। 'विष्कम्भक' पद की यह व्युत्पत्ति—'विष्कम्नाति अनुसन्धानेन वृत्तमुपष्टम्भयतीति विष्कम्भकः' जिससे यह स्पष्ट है कि यह 'अङ्कसन्धायक' हुआ करता है। 'अङ्कसन्धायक' होने का अभिप्राय अङ्कार्थ का संसूचक होना है अथवा दो अङ्कों या दो अङ्कार्थों का सम्बन्धक (संबद्ध कराने वाला) होता है।

अनुवाद—'प्रवेशक' भी विष्कम्भक की ही भाँति वृत्त और वर्तिष्यमाण इतिवृत्त का

अङ्कद्वयस्यान्तरिति प्रथमाङ्केऽस्य प्रतिषेधः। यथा—वेण्यामश्वत्थामाङ्के राक्षसमिथुनम्।

( ३य अर्थोपक्षेपक : चूलिका )

अथ चूलिका—

अन्तर्जवनिकासंस्थैः सूचनार्थस्य चूलिका।

यथा वीरचरिते चतुर्थाङ्कस्यादौ—'(नेपथ्ये) भो भो वैमानिकाः, प्रवर्तन्तां रङ्गमङ्गलानि' इत्यादि। 'रामेण परशुरामो जित' इति नेपथ्ये पात्रैः सूचितम्।

( ४र्थ अर्थोपक्षेपक अङ्कावतार )

अथाङ्कावतार —

अङ्कान्ते सूचितः पात्रैस्तदङ्कस्याविभागतः ॥ ५८ ॥

यत्राङ्कोऽवतरत्येषोऽङ्कावतार इति स्मृतः।

---

सूचक हुआ करता है। इसकी योजना दो अङ्कों के बीच मे की जाया करती है और इसमें 'अनुदात्तोक्ति' अर्थात् संस्कृतभिन्न प्राकृतादि भाषा द्वारा कथावस्तु की सूचना हुआ करती है। इसका प्रयोग नीच पात्रों का कार्य है।

दो अकों के बीच में 'प्रवेशक' की योजना का यह तात्पर्य है कि पहले अंक में इसकी योजना निषिद्ध है। इसके उदाहरण के लिए, 'वेणीसंहार' के तृतीय अक अर्थात् 'अश्वत्थामाङ्क' के राक्षस-मिथुन का वृत्तान्त देखा जा सकता है।

विमर्श—'प्रवेशक' और 'विष्कम्भक' में जो वस्तुत भेद है वह भाषा का भेद है। 'प्रवेशक' की भाषा प्राकृत हुआ करती है और 'विष्कम्भक' की संस्कृत अथवा संस्कृत-प्राकृत। 'प्रवेशक' को इसलिए 'प्रवेशक' कहा जाया करता है क्योंकि इसका कार्य सामाजिक-हृदय में अप्रत्यक्ष अर्थ का प्रवेश कराना हुआ करता है ( अप्रत्यक्षान् अर्थान् सामाजिकहृदये प्रवेशयतीति प्रवेशक )।

अनुवाद—'चूलिका' वह अर्थोपक्षेपक-प्रकार है जिसमें पात्र नेपथ्य के भीतर से ही वस्तुविशेष की सूचना दिया करते हैं।

इसका उदाहरण 'महावीर-चरित' के चतुर्थ अक के आरम्भ में यह वृत्त-सूचना है—

( नेपथ्य से )

अरे वैमानिक गण! रङ्गमङ्गल कार्य प्रारम्भ किये जाय। आदि।

यहाँ नेपथ्यवर्ती पात्र राम द्वारा परशुराम की विजय की सूचना दे रहे हैं।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'चूलिका' की यह परिभाषा की है—

'वस्तुन सूचनं चूला पात्रैर्नेपथ्यसंस्थितैः ॥

वस्तुन इति कस्यचिदर्थस्य सूचनमुपक्षेप। पात्रै· स्त्रीपुंसै नेपथ्यसंस्थितैर्यवनिकान्तरदेशस्थायिभि। सा चूडेव चूलिका रङ्गाभिनेयार्थस्य नेपथ्यपात्रोक्ते शिखाकल्पत्वात्।'

अनुवाद—'अङ्कावतार' वह अर्थोपक्षेपक-भेद है जिसे पिछले अंक के अन्त में, उस अक में पात्रों द्वारा, अग्रिम अक की सूचना कहा करते हैं।

यथा—

अभिज्ञाने पञ्चमाङ्के पात्रैः सूचितं षष्ठाङ्कस्तदङ्कस्याङ्गविशेष इवावतीर्णं।

(५म अर्थोपक्षेपक : अङ्कमुख)

अथाङ्कमुखम्—

यत्र स्यादङ्क एकस्मिन्नङ्कानां सूचनाऽखिला ॥ ५९ ॥

तदङ्कमुखमित्याहुर्बीजार्थख्यापकं च तत्।

यथा—

मालतीमाधवे प्रथमाङ्कादौ कामन्दक्यवलोकिते भूरिवसुप्रभृतीनां भाविभूमिकानां परिक्षिप्तकथाप्रबन्धस्य च प्रसङ्गात्सन्निवेशं सूचितवत्यौ।

(अङ्कास्य' यथा है?)

अङ्कान्तपात्रैर्वाङ्कास्यं छिन्नाङ्कस्यार्थसूचनात् ॥ ६० ॥

---

इसका उदाहरण 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के पञ्चम अंक के पात्रों द्वारा सूचित उसका छठा अंक है जो पञ्चम अंक के ही अङ्गरूप से उपस्थित है।

विमर्श—'अङ्कावतार' की नाटकदर्पणकार-सम्मत रूपरेखा यह है—

'साऽङ्कावतारो यत् पात्रैरङ्कान्तरमसूचनम्।

पात्रान्तरभावेन यस्यैवाङ्कस्य पात्रैरविच्छिन्नार्थतया सूचनीयार्थस्याभावात्। प्रवेशक-विष्कम्भक-सूचनारहितमङ्कान्तरं भवति स द्वितीयाङ्कावतारणादङ्कावतारः।

(नाट्यदर्पण : १म विवेक)

अनुवाद—'अङ्कमुख' वह अर्थोपक्षेपक-प्रकार है जिस एक अङ्क में अन्य अङ्कार्थों की सूचना कहा जाया करता है और जिसमें बीज तथा अर्थ (फल) दोनों संक्षेप में सूचित हुआ करते हैं।

इसका उदाहरण 'मालतीमाधव' के प्रथम अङ्क का आरम्भ है जहाँ 'कामन्दकी' और 'अवलोकिता' द्वारा, भूरिवसु आदि की अग्रिम भूमिका की सूचना दे दी जाती है और संक्षिप्त कथाप्रबन्ध भी उपस्थित कर दिया जाता है।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार का यह 'अङ्कमुख'-निरूपण 'भावप्रकाशनकार' के इस 'अङ्कास्य' लक्षण का अनुसरण करता है

'सूचनं सकलाङ्कानां तदङ्कमुखं बुधैः।
यथा 'मौर्यमिवी दर्पण पाठेद् मिरिपस्थदे' ॥
अवलोकितया पृष्टकामन्दकीपुत्रेण च।
ममात्मजा स्वकामादिदृष्ट सर्वाङ्कसूचनम् ॥
अत्र मुख्यं निर्दिष्टं कथोपरि निरूपिता क्रिया यतयोः।
पुनरप्य वै तदङ्कमुखमिति मन्यो बुधस्तितम् ॥

(भावप्रकाशन : अष्ट अधिकार)

यह 'अङ्कमुख' का एक और भी प्रकार है जिसे 'अङ्कास्य' कहते हैं। 'अङ्कास्य' का अभिप्राय पूर्व अङ्क के अन्त में प्रविष्ट पात्रों द्वारा अग्रिम प्रस्तुत अङ्कों की सूचना का अभिप्राय है।

अङ्कान्तपात्रैरङ्कान्ते प्रविष्टैः पात्रैः। यथा वीरचरिते द्वितीयाऽङ्कान्ते—
'(प्रविश्य)

सुमन्त्रः—भगवन्तौ वशिष्ठविश्वामित्रौ भवतः सभार्गवानाह्वयतः।

इतरे—क्व भगवन्तौ ?

सुमन्त्र—महाराजदशरथस्यान्तिके।

इतरे—तत्तत्रैव गच्छाम' इत्यङ्कपरिसमाप्तौ। '(तत' प्रविशन्त्युपविष्टा वशिष्ठविश्वामित्रपरशुरामा)' इत्यत्र पूर्वाङ्कान्त एव प्रविष्टेन सुमन्त्रपात्रेण शतानन्दजनककथाविच्छेदे उत्तराङ्कमुखसूचनादङ्कास्यम्' इति।

एतच्च धनिकमतानुसारेणोक्तम्। अन्ये तु—'अङ्कावतरणेनैवेदं गतार्थम्' इत्याहु।

---

यहाँ कारिका के 'अङ्कान्तपात्रै' का तात्पर्य 'अङ्क के अन्त में प्रविष्ट पात्रों का' तात्पर्य है।

इसका उदाहरण 'महावीरचरित' के द्वितीय अङ्क के अन्त में प्रयुक्त यह अर्थोपक्षेपक है—

(प्रवेश करके)

सुमन्त्र—भगवान् वशिष्ठ और विश्वामित्र भार्गव परशुराम और आप सबको बुला रहे हैं।

और लोग—कहाँ हैं भगवान् वशिष्ठ और विश्वामित्र ?

सुमन्त्र—महाराज दशरथ के पास विराजमान हैं।

और लोग—तब वहीं चला जाय।

यहाँ द्वितीय अङ्क के अन्त में वशिष्ठ, विश्वामित्र और परशुराम का प्रवेश होता है। इसे 'अङ्कास्य' इसलिए माना गया है क्योंकि पूर्व अङ्क में प्रविष्ट पात्र 'सुमन्त्र' द्वारा जनक और शतानन्द-सम्बन्धी कथावस्तु का विच्छेद हो जाता है और अग्रिम अङ्क की कथावस्तु के मुख अथवा आरम्भ की सूचना दे दी जाती है।

यहाँ 'अङ्कास्य' का यह अभिप्राय आचार्य धनिक के मत का अनुसरण करते हुये बताया गया है। अन्य नाट्याचार्य 'अङ्कावतार' से ही इसे गतार्थ मानते हैं (क्योंकि इसमें और अङ्कावतार में कोई भेद नहीं।)

**विमर्श**—'अङ्कमुख' के इस प्रकार का यही अभिप्राय भावप्रकाशनकार ने भी प्रकाशित किया है—

'पूर्वाङ्कान्तप्रविष्टैर्यदुत्तराङ्कार्थसूचनम्।
पूर्वाङ्कार्थानुवृत्त्यर्थं तदङ्कास्यमुदीरितम्॥
अङ्कान्तपात्रैरङ्कास्य छिन्नाङ्कार्थस्य सूचनम्।
यथा हि वीरचरिते द्वितीयेऽङ्केऽवसानके॥
रामभार्गवयोर्मध्ये सुमन्त्रेण प्रविश्य तु।
विश्वामित्रवशिष्ठौ च तदाह्वानेन सूचितौ॥
रामयोस्तत्र कलहाविच्छेदेनैव तौ पुन।
तृतीयाङ्कप्रवेशेन सुमन्त्रेणैव सूचितौ॥'

(भावप्रकाशन ७म अधिकार)

( विष्कम्भक आदि की योजना-व्यवस्था )

अपेक्षितं परित्याज्यं नीरसं वस्तु विस्तरम् ।
यदा संदर्शयेच्छेषमामुखानन्तरं तदा ॥ ६१ ॥
कार्यो विष्कम्भको नाट्य आमुखाक्षिप्तपात्रकः ।

यथा—रत्नावल्यां यौगन्धरायणप्रयोजितः ।

यदा तु सरसं वस्तु मूलादेव प्रवर्तते ॥ ६२ ॥
आदावेव तदाऽङ्कः स्यादामुखाक्षेपसंश्रयः ।

यथा—शाकुन्तले ।

विष्कम्भकाद्यैरपि नो वधो वाच्योऽधिकारिणः ॥ ६३ ॥
अन्योऽन्येन तिरोधानं न कुर्याद्रसवस्तुनोः ।

रसः शृङ्गारादिः । यदुक्तं धनिकेन—
'न चातिरसतो वस्तु दूरं विच्छिन्नतां नयेत् ।
रसं वा न तिरोदध्याद्वस्त्वलङ्कारलक्षणैः ॥' इति ।

---

अनुवाद—इन अर्थोपक्षेपक-प्रकारों की योजना की यह व्यवस्था है—

जहाँ रूपक-प्रबन्ध के सरस आरम्भ के लिये लम्बी-चौड़ी नीरस कथा का छोड़ना आवश्यक है वहाँ सबद्ध अपेक्षित कथा का वर्णन भी आवश्यक है और इसके लिये आमुख अथवा प्रस्तावना के बाद में ही आमुख-सूचित पात्र द्वारा विष्कम्भक का प्रयोग उपयुक्त माना गया है। 'रत्नावली' में, आमुख' के बाद, यौगन्धरायण द्वारा प्रयुक्त जो 'विष्कम्भक' है वह इसी विष्कम्भक—योजना के नियम का निदर्शन है।

किन्तु यदि रूपक-प्रबन्ध का शुरू आरम्भ से ही सरस हो तब आमुख अथवा प्रस्तावना द्वारा पात्र-प्रवेश की सूचना के बाद ही अङ्क का आरम्भ आवश्यक है। यहाँ विष्कम्भक की योजना अपेक्षित नहीं।

अभिज्ञानशाकुन्तल का आरम्भ इसी नियम का निदर्शन है।

विष्कम्भक आदि की योजना द्वारा भी नायक के वध का वर्णन कदापि नहीं किया जाना चाहिए। साथ ही साथ न तो वृत्तान्त-वर्णन द्वारा रस का तिरोधान करना चाहिए और न रस के धाराविरोह अभिव्यञ्जन द्वारा वृत्तान्त को ही तिरोहित करना चाहिए।

यहाँ 'रसवस्तुनः' में 'रस' का अभिप्राय शृङ्गार आदि रसों का अभिप्राय है। आचार्य धनिक का भी इस सम्बन्ध में यही कथन है—

'न तो रस की अनवरत योजना द्वारा कथावस्तु का विच्छेद उचित है और न वस्तु-वर्णन अथवा अलङ्कार-वर्णन द्वारा रस का ही तिरोधान उपयुक्त है।

विमर्श—अर्थोपक्षेपक की योजना का एक मात्र प्रयोजन ऐसी सूच्यवस्तु की सूचना है जोकि रूपक के हित के लिये अपेक्षित हो—

'अर्थोपक्षेपकैः सूच्यं पञ्चभिः प्रतिपादयेत् ।
विष्कम्भ-चूलिकाङ्कास्याङ्कावतारप्रवेशकैः ॥
सूच्यार्थसूचनोपायाः सूरिभिः पञ्च कीर्तिताः ।

( भावप्रकाशन : अष्टम अधिकार )

( अर्थप्रकृति-पञ्चक : नामनिर्देश )

**बीजं बिन्दुः पताका च प्रकरी कार्यमेव च ॥ ६४ ॥**
**अर्थप्रकृतयः पञ्च ज्ञात्वा योज्या यथाविधि ।**

अनुवाद—रूपक-निर्माण के उपयुक्त जो 'अर्थप्रकृतिपञ्चक' है वह यह है—( १ ) बीज ( २ ) बिन्दु, ( ३ ) पताका, ( ४ ) प्रकरी और ( ५ ) कार्य । रूपक में इन अर्थप्रकृतियों का नियमानुसार उपनिबन्ध आवश्यक माना गया है ।

यहाँ 'अर्थप्रकृति' का अभिप्राय 'अर्थ' अथवा प्रयोजन की 'प्रकृति' का है और 'प्रकृति' का अभिप्राय 'सिद्धि-हेतु' अथवा 'साधक उपाय' का अभिप्राय है ।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने श्री रूपक-प्रबन्ध में अर्थप्रकृति-पञ्चक की यथाविधि योजना का आदेश दिया था ( अर्थप्रकृतय. पञ्च ज्ञात्वा योज्या यथाविधि–नाट्यशास्त्र : १९.२१ ) । 'अर्थ-प्रकृति' क्या है ? इसकी मीमांसा में 'अभिनवभारती'कार ने यह कहा है—

'इतिवृत्तविषये यथा येन प्रकारेणाधिकारिकस्य खण्डनलक्षणेन पञ्चावस्था उक्ता स्तेनैव प्रकारेणार्थप्रकृतयोऽपि पञ्चैव पठ्यन्ते । तदनभिधाने उपायादिस्वरूपाऽपरिज्ञानात् प्रारम्भाद्यवस्थाना परमार्थतोऽसवेदने आधिकारिकत्वमविदित स्यात् । यत्रार्थं फल तस्य प्रकृतय उपाया. फलहेतव इत्यर्थ । तत्र जडचेतनतया द्विधा करणम्, जडश्च मुख्यकारण-भूत , गूढतरो वा, आद्य बीज द्वितीय कार्यं करणीय प्रयोक्तव्यमित्यर्थ । चेतनोऽपि द्विधा मुख्य उपकरणभूतश्च, अन्त्योऽपि द्विधा स्वार्थसिद्धिसहिततया परार्थसिद्ध्या युक्तः शुद्ध्याऽपि च, तत्राद्यो बिन्दुः द्वितीय पताका तृतीयः प्रकरी । तदेतै पञ्चभिरुपायै. पूर्णफल निष्पाद्यते । अन्ये त्वाहुः—अर्थस्य समस्तरूपकवाच्यस्य प्रकृतय प्रकरणान्यवयवार्थ-खण्डा इत्यर्थप्रकृतय एतच्च व्याख्यान नातीव प्रकृत पोषयति । सन्ध्यादीनामपि चार्थ-प्रकृतित्वमत्र व्याख्याने स्यात्, इतिवृत्तमेव च समुदायरूपम् । अर्थ इतिवृत्ते प्रकृतय इति वक्तव्येऽर्थग्रहणमतिरिक्त स्यात्, इत्यवस्थाभिश्च तुल्यतावर्णन वर्णनमात्र स्यादिति किमनेन ( अभिनवभारती - २ य भाग, पृष्ठ १२ ) ।'

अर्थात् रूपक के आधिकारिक इतिवृत्त के अन्तरङ्ग विश्लेषण में 'अवस्थापञ्चक' का जो विश्लेषण किया जाया करता है उसका पूर्ण परिज्ञान तब तक नहीं हो सकता जब तक उसके ( आधिकारिक इतिवृत्त के ) बहिरङ्ग विश्लेषण में 'अर्थप्रकृति-पञ्चक' का स्वरूप निर्धारित न कर लिया जाय । 'अर्थप्रकृति' का अभिप्राय 'अर्थ' अथवा फल के उपाय अथवा हेतु का अभिप्राय है । फलहेतु अथवा फलोपाय प्रथमत दो प्रकार से विभक्त किये जा सकते हैं—( १ ला ) जडरूप फलसाधन और ( २ रा) चेतनरूप फलसाधन । यह जडरूप फलोपाय भी दो प्रकार से विभक्त दिखायी दे सकता है—( १ ला ) बीज, जोकि फल का मुख्य कारण है और ( २ रा ) कार्य, जिसे बीज से फलोत्पादन के लिये प्रयुक्त किया जाया करता है । इसी प्रकार चेतनरूप फलोपाय के भी दो भेद हो सकते हैं—( १ ला ) मुख्य और ( २ रा ) सहकारी । यह 'सहकारी' रूप चेतन फलहेतु भी दो प्रकार का हो सकता है—( १ ला ) स्वार्थसिद्धिपूर्वक परार्थ का साधक और ( २ रा ) स्वार्थनिरपेक्ष रूप से परार्थ का साधक । इन त्रिविध चेतनरूप फलोपायों में बिन्दु तो मुख्य फलोपाय है और पताका और प्रकरी प्रथम और द्वितीय प्रकार के सहकारी फलोपाय हैं ।

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'फल' को रूपककार और नायक दोनों का फल माना गया है । रूपक-कार के लिये रूपक का फल रसोल्लास है और रूपक में 'नायक का फल धर्मार्थ-काममोक्ष रूप पुरुषार्थचतुष्टय में से कोई एक अथवा परस्पर सभिन्न पुरुषार्थ हो सकता है ।

(१म अर्थप्रकृति : बीज)

अर्थप्रकृतयः प्रयोजनसिद्धिहेतवः। तत्र बीजम्—

अल्पमात्रं समुद्दिष्टं बहुधा यद्विसर्पति ॥ ६५ ॥
फलस्य प्रथमो हेतुर्बीजं तदभिधीयते ।

यथा—रत्नावल्यां वत्सराजस्य रत्नावलीप्राप्तिहेतुर्दैवानुकूल्यलालितो यौगन्धरायणव्यापारः। यथा वा—वेण्यां द्रौपदीकेशसंयमनहेतुर्भीमसेनक्रोधोपचितो युधिष्ठिरोत्साहः।

---

'अर्थप्रकृति' के सम्बन्ध में भिन्न-भिन्न अभिप्राय भी प्रचलित रहे हैं। कुछ लोग अर्थप्रकृति को अर्थ अथवा समस्त रूपकार्थ का 'अवयव' अथवा खण्ड मानते रहे हैं किन्तु ऐसा मानने से 'अर्थप्रकृति और 'सन्धि' का स्वरूप-विवेक अस्पष्ट हो जाता है। कुछ लोग अर्थ को इतिवृत्त मानकर 'अर्थप्रकृति' को इतिवृत्त में प्रकृति' उपाय भी समझते रहे हैं किन्तु ऐसा समझने से 'अर्थप्रकृति' और अवस्थापञ्चक का भेद समाप्त हो जाता है। इसलिये अर्थप्रकृति' को 'फलोपाय' मानना ही समीचीन है।

अनुवाद—'बीज' वह अर्थप्रकृति है जिसे मुख्य फल का मुख्य हेतु अथवा उपाय कहा गया है। धान्य-बीज की भाँति रूपक-प्रबन्ध का यह 'बीज' आरम्भ में अत्यन्त सूक्ष्म रूप में उपस्थित रहा करता है और उत्तरोत्तर विकसित और वृद्धिशील होता जाता है।

जैसे कि 'रत्नावली' के आरम्भ में अनुकूल भाग्य से उपकृत अमात्य यौगन्धरायण के व्यापार का जो वर्णन है जिस पर वत्सराज उदयन की सागरिका-प्राप्ति निर्भर है वह 'बीज' रूप अर्थप्रकृति की ही योजना है।

अथवा जैसे कि 'वेणीसंहार' के आरम्भ में भीमसेन के क्रोधावेश से सम्बद्ध युधिष्ठिर के युद्धोत्साह का जो वर्णन है जोकि द्रौपदी के केशसंयमन (वेणीसंहार : चुके केशपाश का सँवारना) का निदान है, उसमें 'बीज' रूप अर्थप्रकृति की ही रूपरेखा लक्षित करती है।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार की इन पंक्तियों में जिनमें 'अभिनवभारती' का बीजसम्बन्धी मत संक्षिप्त किया हुआ है 'बीज' का यह स्वरूप है—

'स्वल्पोद्दिष्टस्तु तन्मात्रो हेतुर्बीजं प्ररोहणात्।
यथाहि गम्भीरव्यापारसमन्वितो मुख्यफलव्यवसायो यो हेतुमुख्यसाध्योपायः स धान्यबीजवद् बीजम्। प्ररोहणादुत्तरत्र शाखोपशाखादिभिर्विस्तरणात्। इदं यथासामन्तरं निरूप्यते। बीजं हि नानाप्रकारमितिवृत्तार्थस्योपायः। आमुखे तु रूपकप्रस्तावनार्थं नटस्यैव वृत्तम्। न पुनरत्र नायककार्यरसो मुख्यरसस्य प्रधानार्थभिकार्यभेदः। अत एवामुखोक्तं अपि बीजात्मकं प्रविष्टमात्रकपात्रेण पुनरुच्यन्ते। यथा च रत्नावल्याम्—
'द्वीपादन्यस्मादपि मध्यादपि जलनिधेर्दिशोऽप्यन्तात्।
आनीय झटिति घटयति विधिरभिमतमभिमुखीभूतः॥
इत्याद्यामुखोक्तं यौगन्धरायणः पठति।
तत्र बीजं क्वचित् व्यापाररूपम्। यथा रत्नावल्यां वत्सराजस्य रत्नावलीप्राप्तिहेतुरनुकूलदैवा सागरिकान्तःपुरनिक्षेपादिर्यौगन्धरायणव्यापारः।
क्वचित्तु व्यसनविपुलितरूपकं व्यसनोपक्षेपरूपम्।' ''

( २ य अर्थप्रकृति · विन्दु )

## अवान्तरार्थविच्छेदे विन्दुरच्छेदकारणम् ॥ ६६ ॥

यथा—रत्नावल्यामनङ्गपूजापरिसमाप्तौ काव्यार्थविच्छेदे सति 'उदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते' इति सागरिका श्रुत्वा '( सहर्षम् ) कध एसो सो उदअणणरिन्दो' ( कथमेष स उदयननरेन्द्र. ) इत्यादिरवान्तरार्थहेतुः ।

---

क्वचिद् व्यसनाभ्युदययोरुपक्षेपरूपम् । क्वचिद् व्यसनोपनिपाते तन्निवृत्त्युपक्रमरूपम् । यथा मुद्राराक्षसे चाणक्य --

'आ क एष मयि स्थिते चन्द्रगुप्तमभिभवितुमिच्छति ?
नन्दकुलकालभुजगीं कोपानलवहललोलधूमलताम् ।
अद्यापि वध्यमाना वध्य को नेच्छति शिखा मे ?
इत्यादि नायक-प्रतिनायकामात्याद्याश्रयेण विचित्ररूपो वीजोपन्यास ।'

( नाट्यदर्पण १ म विवेक )

'वीज' का अन्यविध भी विश्लेषण किया गया है। फलवीज, वस्तुवीज और अर्थवीज के रूप में त्रिविध वीज की कल्पना प्राचीन नाट्याचार्यों की कल्पना है—

फले यस्य हिं सहार फलवीज तु तद्भवेत् ।
वस्तुवीज कथा ज्ञेया अर्थवीजं तु नायक ॥

अनुवाद— 'विन्दु वह अर्थप्रकृति है जिसे रूपक-प्रवन्धों के अवान्तर वृत्त-विच्छेद की सभावना में अविच्छेद का कारण कहा गया है ।

इसके उदाहरणरूप में 'रत्नावली' का वह प्रसङ्ग पर्याप्त है जहाँ सागरिका की कामपूजा समाप्त होने पर वृत्त-विच्छेद सभव है किन्तु वन्दी के इस वाक्य अर्थात् 'अस्तापास्तसमस्तभासि दशासुदयनस्येन्दोरिवोद्वीक्षते' के सुनने के वाद सागरिका की इस उक्ति अर्थात् 'क्या ये ही महाराज उदयन हैं' आदि से अग्रिम इतिवृत्त अविच्छिन्न रूप से चल निकलता है—

विमर्श—'अभिनवभारती'कार ने भरतमुनि के इस 'विन्दु'-लक्षण अर्थात्—

'प्रयोजनानां विच्छेदे यदविच्छेदकारणम् ।
यावत्समाप्तिर्वन्धस्य स विन्दु परिकीर्तित ॥'

के विमर्श में यह कहा है—

'प्रयुज्यते फल यैरुपायानुष्ठानै तेषामितिवृत्तवशादवश्यकर्तव्यतादिभिर्विच्छेदेऽपि सति यदनुसन्धानात्मक प्रधाननायकगत सन्धिद्रव्यज्ञान विन्दु ज्ञानविचारण फललाभोपायत्वात् । यावदविच्छेद प्रत्यनुसन्धानेन न कृतस्तावन्न किञ्चिदपि कार्यं निर्वहति । ननु वीज तावत् फलान्तमास्ते विन्दोस्तु कथ स्थितिरित्याह यावत् समाप्तिरिति । यावत्त्वस्य वध्यमानस्य फलस्य सम्यगाप्तिस्तावत् । एतदुक्त भवति—सकलोपायप्रतिजागरणनिमित्त ह्यनुसन्धान यावद्धि मुख्यनायकेन प्रत्यनुसन्धानेन न क्रियते तावद् जडाजडरूप सर्वोप्युपायधर्मोऽनुपायकल्प एव । एव प्रधानानुसन्धानचेतनव्यापार कारणानुग्राही स्वय च परमकारणस्वभावस्तैलविन्दुवत् सर्वव्यापकत्वादपि विन्दु । वीज च मुखसन्धेरेव प्रवर्त्यात्मानमुन्मेषयति विन्दुस्तदनन्तरमिति विमर्शोऽनयो , द्वे अपि तु समस्तेतिवृत्तव्यापके ( अभिनवभारती, भाग ३ य, पृष्ठ–१४ ) ।'

अर्थात् नाटकीय इतिवृत्त में आवश्यक कार्यजन्य व्यवधान के निवारणार्थ जो नायकादिगत उपायानुसन्धान की योजना चला करती है उसे 'विन्दु' कहा गया है। प्रत्येक नाटकीय चरित

( ३ य अर्थप्रकृति : पताका )

व्यापि प्रासङ्गिकं वृत्तं पताकेत्यभिधीयते ।

यथा—रामचरिते सुग्रीवादेः, वेण्यां भीमादेः, शाकुन्तले विदूषकस्य चरितम् ।

( पताका की मध्यपर्यन्त योजना )

पताकानायकस्य स्यान्न स्वकीयं फलान्तरम् ॥ ६७ ॥
गर्भे सन्धौ विमर्शे वा निर्वाहस्तस्य जायते ।

यथा—सुग्रीवादे राज्यप्राप्त्यादि । यत्तु मुनिनोक्तम्—

'आ गर्भाद्वा विमर्शाद्वा पताका विनिवर्तते ॥' इति ।

तत्र पताकेति । पताकानायकफलं निर्वहणपर्यन्तमपि पताकाया प्रवृत्तिदर्शनात्' इति व्याख्यातमभिनवगुप्तपादैः ।

---

की अपनी अपनी कार्यसिद्धि है और उसके अपने-अपने उपाय हैं जिनका अनुसन्धान अथवा अन्वेषण आवश्यक ही है। इस प्रकार 'विन्दु' को रूपक-प्रबन्ध में व्याप्त ज्ञान अथवा विचारक इतिवृत्त मान माना गया है और इसकी योजना अनिवार्य बतायी गयी है।

अनुवाद—'पताका' वह प्रासङ्गिक इतिवृत्त है जो व्यापक हुआ करता है और प्रधान फल का सहायक बना करता है।

उदाहरण के लिये रामचरितसम्बन्धी रूपक-प्रबन्धों में सुग्रीवादिसम्बन्धी वृत्तान्त अथवा 'वेणीसंहार' में भीमसेन-सम्बन्धी वृत्तान्त अथवा 'अभिज्ञानशाकुन्तल' में विदूषक-सम्बन्धी वृत्तान्त।

अनुवाद—'पताका' रूप प्रासंगिक इतिवृत्त का भी एक नायक हुआ करता है किन्तु आधिकारिक नायक-विषयक फल के अतिरिक्त उसका अन्य कोई फल उपनिबद्ध नहीं किया जाया करता। पताकानायक का अपना जो फल है उसका उपनिबन्ध गर्भसन्धि अथवा विमर्शसन्धि में ही समाप्त हो जाता है।

उदाहरण के लिये ( रामचरित आदि रूपक-प्रबन्धों में ) सुग्रीवादि-वृत्तान्त रूप जो 'पताका' है उसमें सुग्रीवादि का राज्यलाभादिरूप फल गर्भ अथवा विमर्शसन्धि में ही उपनिबद्ध है न कि निर्वहण सन्धि में ( क्योंकि वहाँ तो मुख्य नायक के ही फल का उपनिबन्ध अपेक्षित है )।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि भरतमुनि की इस उक्ति अर्थात् 'पताका को गर्भसन्धि अथवा विमर्शसन्धि की समाप्ति के पहले ही निष्पन्न अथवा समाप्त हो जाना चाहिए' का पताकानायक-संबन्धी उपर्युक्त फल-योजना के सिद्धान्त से कोई विरोध नहीं पड़ता क्योंकि यहाँ, जैसा कि अभिनवगुप्तपादाचार्य का कहना है, 'पताका' का अभिप्राय ( उपचारतः ) पताकानायकगत फल का अभिप्राय है न कि पताकारूप प्रासङ्गिक इतिवृत्त का, जो कि ( गर्भ और विमर्श तक ही नहीं अपितु ) निर्वहण सन्धि तक भी चला करता है।

विमर्श—यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि साहित्यदर्पणकार का 'तत्र पताकेति पताकानायक फलं—"दर्शनात्' आदि जो कथन है वह 'अभिनवभारती' की इन पंक्तियों का भावानुवाद रूप है—

( ४ र्थ अर्थप्रकृति-प्रकरी और उसकी विधान-व्यवस्था )

**प्रासङ्गिकं प्रदेशस्थं चरितं प्रकरी मता ॥ ६८ ॥**

यथा—कुलपत्यङ्के रावणजटायुसंवादः ।

**प्रकरी नायकस्य स्यान्न स्वकीयं फलान्तरम् ।**

यथा—जटायोः मोक्षप्राप्तिः ।

---

स्वफलसिद्धये यतमानस्य तत्र तत्रावश्य पृथग्गणनाशङ्केति, तत्प्रशमनप्रयोजनम् अस्मत्पक्षे कस्मिंस्तर्हि प्रधानसन्धौ तस्यानुयायित्वमिति दर्शयितुमाह—आगर्भादाविमर्शा-द्वेति प्रतिमुखे गर्भे यदि वा । यमर्थं व्याप्य 'निवर्तते पताकेतिवृत्तं तावत्येव पताकानाय-कस्य स्वफलसिद्धिरुपनिवन्धनीया, सिद्धफलस्त्वसौ प्रधानफल एव व्याप्रियमाण आसी-नोऽपि भूतपूर्वगत्या पताकाशब्दवाच्योऽय मुख्यत्वेन । अत्राह कस्माद् यस्मादिति । कस्माद-स्याभिप्राय , प्रधानवच्च कल्प्येतेत्युक्तत्वात् निर्वाहादपि किं तद्भवति, अत्रोत्तर यस्मादिति निर्वहणपर्यन्ते तत्फले क्रियमाणे तुल्यकालयोरुपकार्योपकारकत्वाभावात् तेन प्रधानो-पकारभावो न भवेत् ।' अभिविधावाङ् । ये तु मर्यादाया व्याचक्षते ते न सम्यगमस्त '

( अभिनवभारती • ३ य भाग, पृष्ठ १८ )

अनुवाद—'प्रकरी' वह अर्थप्रकृति है जिसे रूपक-प्रबन्धों के अल्पदेश व्यापक प्रासङ्गिक वृत्त के रूप में देखा जाया करता है। इसके उदाहरण के लिये 'कुलपत्यङ्क' के रावण-जटायु-संवाद-सम्बन्धी वृत्तान्त को लिया जा सकता है।

'प्रकरी' रूप प्रासङ्गिक किंवा अल्पदेश-व्यापक वृत्त का भी नायक अवश्य हुआ करता है किन्तु मुख्य नायक के फल के अतिरिक्त प्रकरी-नायक का और कोई फल नहीं हुआ करता ( अर्थात् 'प्रकरी'-नायक का कार्यकलाप उसके अपने प्रयोजन-विशेष के लिये नहीं अपि तु 'आधिकारिक'-नायक के ही उद्देश्यविशेष के लिये हुआ करता है )। जैसे कि 'जटायु' की जो मोक्षप्राप्ति है वह उसके प्रयत्नों का फल नहीं अपितु राम के सीतालाभरूप फल का ही साधन है।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि के अनुसार 'प्रकरी' का यह स्वरूप है—

'फलं प्रकल्प्यते यस्या परार्थायैव केवलम् ।
अनुबन्धविहीनत्वात् प्रकरीति विनिर्दिशेत् ॥'

(नाट्यशास्त्र १९ २५)

अर्थात् 'प्रकरी' वह इतिवृत्त-विशेष है जो स्वार्थनिरपेक्ष रहा करता है और एकमात्र आधि कारिक इतिवृत्त के ही लिये विनियुक्त किया जाया करता है। इसीलिये 'प्रकरी'नायक का कृत्यानुष्ठान अपने लिये नहीं अपि तु एकमात्र 'आधिकारिक'नायक के ही लिये हुआ करता है।

नाट्यदर्पणकार ने 'प्रकरी' का सुन्दर विवेचन किया है—

'प्रकरी' चेत् क्वचिद् भावी चेतनोऽन्यप्रयोजन ।'

'क्वचिद् भावी वृत्तैकदेशव्यापी अन्यस्य मुख्यनायकस्यैव प्रयोजन यस्य स चेतन सहकारी प्रकर्षेण स्वार्थानपेक्षया करोतीति प्रकरी । • • यथा रामप्रबन्धेषु जटायु । चेदित्यनेन पताकावदनवश्यभावित्वमाह । क्वचिद् भावित्वात् स्वार्थनिरपेक्षत्वाच्च पताका-तो भेद ।' ( नाट्यदर्पण : १ म विवेक )

अर्थात् 'प्रकरी' को यदि वृत्तविशेष कहने के बदले चरितविशेष कहा जाय तो कोई आपत्ति नहीं। 'प्रकरी' रूपक-प्रबन्धों का वह चरितविशेष है जो मुख्य नायक के लिये ही सब कुछ

(४ अङ्ग-तापन)

### उपायादर्शनं यत्तु तापनं नाम तद्भवेत् ।

यथा रत्नावल्याम्—'सागरिका—

दुल्लहजणाणुराओ लज्जा गरुई परव्वसो अप्पा ।
पिअसहि विसमं पेम्मं मरणं सरणं णवरि एक्कम् ॥'

[ दुर्लभजनानुरागो लज्जा गुर्वी परवश आत्मा ।
प्रियसखि ! विषमं प्रेम मरणं शरणं केवलमेकम् ॥ ]

(५ अङ्ग-नर्म)

### परिहासवचो नर्म—

यथा रत्नावल्याम्—

'सुसंगता—सहि ! जस्स किदे तुमं आअदा सो अअं दे पुरदो चिट्ठदि ।
[ सखि ! यस्य कृते त्वमागता सोऽयं ते पुरस्तिष्ठति ]

सागरिका—(साभ्यसूयम्) कस्स किदे अहं आअदा ? [ कस्य कृते अहमागता ? ]

---

'कृतस्यानुनयस्यादौ विधूतं ह्यपरिग्रहः ।'

(नाट्यशास्त्र १९-७०)

किन्तु 'विधुत' और 'विधूत' का अभिप्राय एक ही है । 'पूर्वकृत अनुनय का अपरिग्रह' की 'अरति' अथवा 'अरुचि' है इसलिये दशरूपककार की 'विधूत'-परिभाषा भी ठीक ही है । नाट्यदर्पणकार ने इस सन्ध्यङ्ग को 'विधुत' अथवा 'विधूत' न कहकर 'धूनन' कहा है—

'धूननं साम्न्यनादरः—

साम्न्यनुनये अनादरो समागमाद्यर्थितः 'धमोऽप्रसादपत्वात् । (नाट्यदर्पण : प्रथम विवेक)

अनुवाद—'तापन' का अभिप्राय संतापनिवारक उपाय के अदर्शन अथवा अननुसारण का अभिप्राय है ।

जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'सागरिका—प्रिय सखि ! दुर्लभ प्रेमी से मैंने प्रेम किया, लज्जा आगे नहीं बढ़ने देती मेरी पराधीनता अलग मुझे सता रही है, प्रेम बढ़ता ही जा रहा है अब तो केवल मरने में ही अवसाद है ।

में वत्सराज से मिलने के उपाय के संबन्ध में सागरिका के मन का जो अभिप्राय अभिव्यक्त हो रहा है उसमें 'तापन' की ही रूपरेखा झलक रही है ।

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार भरत मुनि के अनुसार 'तापन' का यह स्वरूप है—

'अपायदर्शनं यत्तु तापनं नाम तद्भवेत् । (नाट्यशास्त्र : १९-७०)

दशरूपककार ने 'तापन' के बदले 'शम' को प्रतिमुख सन्धि का अङ्ग बताया है और 'शम' का अभिप्राय 'अरति का उपशमन' कहा है ।

अनुवाद—'नर्म' का तात्पर्य परिहासपूर्ण वचन है ।

जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'सुसंगता—सखि ! जिसके लिए तू यहाँ आयी है वह तो तेरे सामने विराजमान है ।

सागरिका—(चिढ़कर) क्या किसके लिए मैं यहाँ आयी हूँ ?

'सुसंगता—अल अण्णसंकिदेण। ण चित्तफलअस्स।' [ अलम् अन्यशङ्कितेन ननु चित्रफलकस्य ]

(६ अङ्ग—नर्मद्युति )

—धृतिस्तु परिहासजा ॥ ९१ ॥

नर्मद्युतिः—

यथा तत्रैव—

'सुसंगता—सहि ! अदक्खिणा दार्णि सि तुम जा एव्वं भट्टिणा हत्थावलम्बिदावि कोव ण मुञ्चसि। [ सखि ! अदक्षिणेदानीमसि त्वं, यद् एव भर्त्रा हस्तावलम्बितापि कोप न मुञ्चसि ]

सागरिका—( सभ्रूभङ्गमीषद्विहस्य ) सुसंगदे ! दाणि वि कीलिदु न विरमसि।' [ सुसङ्गते ! इदानीमपि क्रीडितु न विरमसि ]

केचित्तु—'दोपस्याच्छादन हास्य नर्मद्युतिः' इति वदन्ति।

---

सुसगता—तुम सशक क्यों हो कि किसी और के लिये यहाँ आयी हो। अरे ! मैं तो इस 'चित्रफलक' के लिये कह रही थी।'
आदि में जो हास-परिहास-पूर्ण वार्तालाप है उसमें 'नर्म' की ही योजना है।

विमर्श—'नर्म' को क्रीडा के लिये 'हास परिहास' माननेका अभिप्राय यह है कि इस सन्ध्यङ्ग की योजना शृङ्गार रस प्रधान रूपकप्रबन्धों में ही सभव है।

नाट्यदर्पणकार ने स्पष्ट कहा है—

'एते च नर्म-नर्मद्युती अङ्गे कामप्रधानेष्वेव रूपकेषु निवन्धमर्हत.। कैशिकीप्राधान्येन तेषा हास्योचितत्वात्।' ( नाट्यदर्पण १ म विवेक )

अनुवाद—'नर्मद्युति' का तात्पर्य परिहास में भी धैर्य धारण करना है।

जैसे कि 'रत्नावली' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'सुसगता—सखि ! तू भी कितनी गलती कर रही है कि अपने प्रियतम के हाथ में आने पर भी कोप नहीं छोड़ती ?

सागरिका—( भौंहें चढाकर, मुस्कराते हुए ) तू हमेशा मजाक किया करती है।'

आदि में, सुसगता के परिहास से भी न घबड़ानेवाली सागरिका का जो चित्रण है उसमें 'नर्मद्युति' की ही रूपरेखा स्पष्ट है।

कुछ नाट्याचार्य 'नर्मद्युति' को किसी दोष का आच्छादक हास-परिहास माना करते हैं।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि के अनुसार 'नर्मद्युति' का यह लक्षण है—

'दोपप्रच्छादनार्थं तु हास्यं नर्मद्युति स्मृता।' ( नाट्यशास्त्र १९-७८ )

जिसे 'अभिनवभारती'कार ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'दोषो येनोक्तेन प्रच्छादयितुमिष्यते तस्यापि हास्यजनकत्वेन नर्म च सुतरां द्योतित भवतीति नर्मद्युति।'

विमर्श—नर्मद्युति का यही अभिप्राय नाट्यदर्पणकार ने भी लिया है—

'दोपावृतौ तु तद्द्युति —

दोपावृत्त्यै दोपाच्छादनाय,यत् पुनर्हसन हास्यहेतुर्वाक्य सा तस्य नर्मणो द्योतनं नर्मद्युति। ( नाट्यदर्पण प्रथम विवेक )

(७ अङ्ग—प्रगमन)

—प्रगमनं वाक्यं स्यादुत्तरोत्तरम् ।

यथा विक्रमोर्वश्याम्—

'उर्वशी—जअदु जअदु महाराओ । [ जयतु जयतु महाराजः ]

राजा—

मया नाम जितं यस्य त्वया जय उदीर्यते ।' इत्यादि ।

(८ अङ्ग—विरोध)

विरोधो व्यसनप्राप्तिः—

यथा चण्डकौशिके—

'राजा—नूनमसमीक्ष्यकारिणा मया अन्धेनेव स्फुरच्छिखाकलापो ज्वलनः पद्भ्यां समाक्रान्तः ।'

---

किन्तु साहित्यदर्पणकार की 'नर्मद्युति-परिभाषा' दशरूपककार के इस 'नर्मद्युति-लक्षण' अर्थात्—

'धृतिस्तज्जा द्युतिर्मता' (दशरूपक १-४१)

का अनुसरण करती है।

अनुवाद—'प्रगमन' कहते हैं उत्कृष्टतर उत्तरवचन को। जैसे कि 'विक्रमोर्वशीयम्' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'उर्वशी—जय हो महाराज ! जय हो।

राजा—जिसकी जय तुम मनाओ उसकी जय तो है ही।

आदि में, पुरूरवा का जो उत्कृष्ट उत्तर है उसमें 'प्रगमन' का ही स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यशास्त्रकार भरतमुनि ने 'प्रगमन' के बदले 'प्रगयण' नाम रखा है। किन्तु अभिप्राय एक ही है। नाट्यदर्पणकार ने 'प्रगमन' को 'प्रतिवाक्श्रेणी' कहा है—

'प्रगमः प्रतिवाक्श्रेणिः—

उत्तरप्रतिपक्षिणी वाक् प्रतिवाक् तस्याः श्रेणिः। अपकर्षतो हि प्रतिवचने उत्कर्षतो वाऽपि। यथा वेणीसंहारे—

भानुमती—आर्यपुत्र ! अस्तिमात्रं मे शङ्का बाधते।

तत्समाश्वासयतु मामार्यपुत्रः।

राजा—अयि देवि !

किं नो व्याप्तदिशां प्रकम्पितभुवामक्षौहिणीनां फलं ?

किं द्रोणेन किमङ्गराजविशिखैरेवं यदि क्लाम्यसि।

भीरु ! भ्रातृशतस्य मे भुजवनच्छायासुखोपस्थिता

त्वं दुर्योधनकेसरीन्द्रगृहिणी शङ्कास्पदं किं तव ?

भानुमती—आर्यपुत्र ! यदि मे निश्चितं शङ्का सुप्तासु रजनीदिवेषु।

(नाट्यदर्पण : प्रथम विवेक)

अनुवाद—'विरोध' का अभिप्राय विपत्ति का आगमन है। जैसे कि 'चण्डकौशिक' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—मैंने भी बिना सोचे-समझे जैसे अन्धा आग पर पैर रख दे वैसा न करना चाहिए था, वही कर डाला !'

( ९ अङ्ग—पर्युपासन )

——क्रुद्धस्यानुनयः पुनः ॥ ९२ ॥

स्यात्पर्युपासनं——

यथा रत्नावल्याम्—

'विदूषकः—भो, मा कुप्य । एसा हि कदलीघरन्तरं गदा' [ भोः मा कुप्य एषा हि कदलीगृहान्तरं गता ] इत्यादि ।

( १० अङ्ग-पुष्प )

——पुष्पं विशेषवचनं मतम् ।

यथा तत्रैव—'( राजा हस्ते गृहीत्वा स्पर्शं नाटयति )'

विदूषक—भो वअस्स ! एसा अपुव्वा सिरी तए समासादिदा । [ भो वयस्य ! एषा अपूर्वा श्रीस्त्वया समासादिता ]

राजा—वयस्य ; सत्यम्—

श्रीरेषा, पाणिरप्यस्याः पारिजातस्य पल्लवः ।
कुतोऽन्यथा स्रवत्येष स्वेदच्छद्मामृतद्रवः ॥'

---

आदि में, 'विरोध' का ही स्वरूप स्पष्ट है ।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि ने इसे 'निरोध' कहा है—

'या तु व्यसनसम्प्राप्तिः स निरोधः प्रकीर्तितः ।'

( नाट्यशास्त्र १९-७९ )

नाट्यदर्पणकार इसे 'रोध' कहते हैं—'रोधोऽर्ति –अर्तिः खेदो व्यसनमिष्टरोधाद् रोधः ।'

अनुवाद—'पर्युपासन' वह है जिसे क्रोधोपशमन के लिये अनुनय कहा गया है । जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'विदूषक—कोप न करो महाराज ! वह तो कदलीकुज के भीतर चली गयी ।' आदि में, विदूषक के द्वारा वत्सराज के कोपोपशमन के लिये जो अनुनय किया गया है वह 'पर्युपासन' है ।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'पर्युपासन' के बदले 'सान्त्वन' को सन्ध्यङ्ग माना है । किन्तु दोनों का अभिप्राय एक ही है । जैसे पर्युपासन को 'क्रुद्धानुनय' कहा गया है वैसे ही 'सान्त्वन' को 'क्रुद्धानुकूलन' ( सान्त्वनं नाम क्रुद्धस्यानुकूलनम् ) ।

अनुवाद—'पुष्प' का अभिप्राय 'विशेष वचन' अर्थात् चित्ताकर्षक वचनविन्यास है । जैसे कि 'रत्नावली' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'( राजा हाथ में सागरिका को पकड़कर स्पर्शानन्द का अभिनय करता है )'

विदूषक—प्रियवयस्य ! तुम्हारे हाथ तो एक अपूर्व लक्ष्मी लग गयी ।

राजा—मित्र ! तुमने ठीक कहा—

यह वस्तुतः लक्ष्मी है और इसके हाथ वस्तुतः पारिजात-पल्लव हैं, अन्यथा स्वेद-बिन्दुओं के रूप में अमृत की बूँदें कहाँ से टपक पड़तीं !'

आदि में, जो चित्ताकर्षक वचनविन्यास है वह 'पुष्प' रूप प्रतिमुखसन्धि के अङ्ग का एक सुन्दर निदर्शन है ।

(११ अङ्ग-वज्र)

प्रत्यक्षनिष्ठुरं वज्रम्—

यथा तत्रैव—

'राजा—कथमिहस्थोऽहं त्वया ज्ञातः ?

सुसंगता—ण केवलं तुमं समं चित्तफलएण। ता जाव गदुअ देवीए णिवेदइस्सम्।' [न केवलं त्वं समं चित्रफलकेन। तद्यावद्गत्वा देव्यै निवेदयिष्यामि]

(१२ अङ्ग-उपन्यास)

—उपन्यासः प्रसादनम् ॥ ९३ ॥

यथा तत्रैव—

'सुसंगता—भट्टा ! अलं सङ्काए। मए वि भट्टिणीए पसादेण कीलिदं ज्जेव एदिहिं। ता किं कण्णाभरणेण। अदो वि मे गरुअरो पसाओ, जं

---

नाट्यदर्पणकार ने 'पुष्प' को 'विशेषवद् वाक्य' कहा है और इसका यह अभिप्राय बताया है—

'पूर्वं स्वयमन्येन वा केनचित् प्रयुक्तं वचनमपेक्ष्य यद् विशेषयुक्तं वचनं प्रयुज्यते तेनान्येन वा तत् पूर्वस्माद् विशेषवत्। तच्च वाक्यं पुष्पमिव पुष्पम्। अलङ्करणत्वात् पुष्पमिव पूर्ववाक्यस्यालङ्कारकारित्वात्।

(नाट्यदर्पण १-प्रथम विवेक)

इससे यह स्पष्ट है कि इस संध्यङ्ग की योजना रूपकप्रबन्धों के कथोपकथन (Dialogue) में वैचित्र्य के आधान के लिये की जाती है।

अनुवाद—'वज्र' कहते हैं कठोर वचन-विन्यास को।

जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसंग अर्थात्—

'राजा—मैं यहाँ हूँ—यह तुम्हें कैसे पता ?

सुसंगता—केवल अकेले ही क्यों, चित्रफलक के साथ कहिये—मैं अभी जाकर महारानी से सब बताती हूँ।'

आदि में सुसंगता का जो कठोर वचन-विन्यास है उसमें 'वज्र' की ही रूपरेखा स्पष्ट हो रही है।

विमर्श—'वज्र' नामक संध्यङ्ग की योजना का तात्पर्य पूर्वप्रयुक्त वचन या पूर्वनिर्दिष्ट विषय के प्रत्यक्ष वचन या विषय के उपन्यास का तात्पर्य है। वेणीसंहार के निम्न प्रसङ्ग में इसका स्वरूप अधिक स्पष्टरूप से दिखायी पड़ता है—

'अश्वत्थामा—(कर्णमुद्दिश्य) रे रे राधागर्भभारभूत ! सूतापसद !

कथमपि न निषिद्धो दुःखिता भीरुणा वा
द्रुपदतनयपाणिस्तेन पित्रा ममाद्य।
तव भुजबलदर्पाध्मायमानस्य वाम-
शिरसि चरण एष न्यस्यते वारयैनम् ॥

अनुवाद—'उपन्यास' कहते हैं प्रसादात्मक वचन-विन्यास या वस्तुस्थापन को।

जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'सुसंगता—महाराज ! शङ्कित होने की कोई बात नहीं। महारानी की कृपा से मुझे

तुए अहं एत्थ आलिहिदत्ति कुविदा मे पिअसही साअरिआ। एसा ज्जेव पसादीअदु।' [ भर्तः अल शङ्कया। मयापि भर्त्र्या प्रसादेन क्रीडितमेव एतैः। तत्किं कर्णाभरणेन अतोऽपि मे गुरुतरः प्रसाद एषः, यत्त्वया अहमालिखितेति कुपिता मे प्रियसखि सागरिका। एषैव प्रसाद्यताम् ]

केचित्तु—'उपपत्तिकृतो ह्यर्थ उपन्यासः स कीर्तितः।' इति वदन्ति।

उदाहरन्ति च, तत्रैव—'अदिमुहरा क्खु सा गब्भदासी' इति। [ अतिमुखरा खलु सा गर्भदासी ]

( १३ अङ्ग-वर्णसंहार )

## चातुर्वर्ण्योपगमनं वर्णसंहार इष्यते।

यथा महावीरचरिते तृतीयेऽङ्के—

'परिषदियमृषीणामेष वीरो युधाजित् सह नृपतिरमात्यैर्लोमपादश्च वृद्धः।
अयमविरतयज्ञो ब्रह्मवादी पुराणः प्रभुरपि जनकानामङ्ग भो याचकास्ते॥'

इत्यत्र ऋषिक्षत्त्रादीनां वर्णानां मेलनम्।

अभिनवगुप्तपादास्तु—'वर्णशब्देन पात्राण्युपलक्ष्यन्ते। संहारो मेलनम्' इति व्याचक्षते।

---

ऐसे आभरणों से खेल करने का अवसर मिल चुका है। मुझे कर्णाभरण नहीं चाहिये। मुझे तो आपने तभी बहुत बड़ा पारितोषिक दिया जब कि मेरा चित्र खींच लिया, जिसने मेरी प्रिय सखी सागरिका को मुझसे नाराज कर रखा है। आप उसी को प्रसन्न करें।

आदि में, जो प्रसादजनक वचनविन्यास हैं उसमें 'उपन्यास' का ही स्वरूप स्पष्ट हो रहा है।

कतिपय नाट्याचार्य 'उपन्यास' को युक्तियुक्त अर्थ का उपस्थान कहा करते हैं और इसके निदर्शन-रूप से 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'विदूषक—यह अन्तःपुर की परिचारिका, यह गर्भदासी बड़ी बातूनी है।'

को उद्धृत करते हैं।

**विमर्श**—'उपन्यास' के सम्बन्ध में साहित्यदर्पणकार ने जिस मतान्तर का उल्लेख किया है, वह भरतमुनि का यह उपन्यास-लक्षण है—

'उपपत्तिकृतो योऽर्थ उपन्यासश्च स स्मृतः।' ( नाट्यशास्त्र )

अनुवाद—'वर्णसंहार' का अभिप्राय चातुर्वर्ण्य का एकत्र उपस्थान है।

जैसे कि 'महावीरचरित' के तृतीय अङ्क के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'यह ऋषिसभा विराज रही है, ये वीर महाराज युधाजित् अपने अमात्यवर्ग के साथ विराज रहे हैं, ये अङ्गराज वयोवृद्ध लोमपाद विराजमान हैं, ये महायाज्ञिक ब्रह्मवादी जनकवंशी महाराज सीरध्वज उपस्थित हैं। और सब के सब आपके याचक बने आये हुये हैं।'

आदि में, ऋषियों, राजाओं आदि सभी वर्णवाले लोगों का जो एकत्र सम्मेलन उपनिबद्ध है, उसमें 'वर्णसंहार' की ही रूपरेखा झलक रही है।

किन्तु आचार्य अभिनवगुप्त ने 'वर्ण' का अभिप्राय 'नाटकीय पात्र' और 'संहार' का

उदाहरन्ति च रत्नावल्यां द्वितीयेऽङ्के—'अदो वि मे अअं गुरुअरो पसाओ'
[ अतोऽपि मे अयं गुरुतरः प्रसादः ]
इत्यादेरारभ्य 'णंहत्थे गेण्हिअ पसादेहि णम्'। [ ननु हस्ते गृहीत्वा प्रसादय एनाम् ]
राजा—क्वाऽसौ' इत्यादि।

( गर्भसन्धि के १३ अङ्ग—निर्देश )

अथ गर्भाङ्गानि—

अभूताहरणं मार्गो रूपोदाहरणे क्रमः ॥ ९४ ॥
संग्रहश्चानुमानं च प्रार्थना क्षिप्तिरेव च ।
त्रो(तो)टकाधिबलोद्वेगा गर्भे स्युर्विद्रवस्तथा ॥ ९५ ॥

---

अभिप्राय 'सम्मेलन' बताया है और इस 'वर्णसंहार' ( नाटकीय पात्र-सम्मेलन ) के उदाहरण रूप में, 'रत्नावली' के द्वितीय अङ्क में—

'सुसंगता—इससे भी बढ़कर मेरे लिये यही प्रसाद है।

आदि संदर्भ से लेकर 'महाराज ! हाथ में लीजिये इन्हें प्रसन्न कीजिये। राजा—वह कहाँ है कहाँ है ?' आदि सन्दर्भ तक का वस्तुवर्णन दिया है।

विमर्श—नाट्याचार्य भरतमुनि का वर्णसंहार-लक्षण यह है—

'चातुर्वर्ण्योपगमनं वर्णसंहार इष्यते' ( नाट्यशास्त्र : १९ ८२ )

जिसे 'अभिनवभारती'कार अभिनवगुप्तपादाचार्य ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'चातुर्वर्ण्यसम्मेलनं पात्राण्युपकल्प्यन्ते। तेन यत्र पात्राणि पृथक् स्थितान्यपि मील्यन्ते स वर्णसंहारः। उपाध्यायास्त्वाहुः—इह वीरप्रधाने ताबदायकप्रतिनायकौ तत्सचिवा च प्रधानत्वेन वर्ण्यन्त इति वर्णाः अप्रधानेऽपि नायको नायिका तत्सचिवौ चेति।

अभिनवगुप्तपादाचार्य ने नाट्याचार्यवर्णचतुष्टय के मेलन में 'वर्णसंहार' मानने वालों पर कटाक्ष भी किया है—

'यत्तु ब्राह्मणादिवर्णचतुष्टयमेलनमिति तदसङ्गत्वादुपहास्यमेव।

किन्तु आश्चर्य है कि साहित्यदर्पणकार को वर्णसंहार का यह विवेचन अभिमत नहीं।

अनुवाद—गर्भसन्धि के ये १३ अङ्ग हैं—( १ ) अभूताहरण ( २ ) मार्ग ( ३ ) रूप, ( ४ ) उदाहरण ( ५ ) क्रम ( ६ ) संग्रह ( ७ ) अनुमान ( ८ ) प्रार्थना ( ९ ) क्षिप्ति ( १० ) त्रोटक ( अथवा तोटक ), ( ११ ) अधिबल, ( १२ ) उद्वेग और ( १३ ) विद्रव।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने 'मुख' और 'प्रतिमुख' सन्धियों के अङ्गों की ही भाँति 'गर्भ सन्धि' के भी अङ्गों का लक्षण-निर्देश और परिगणन 'दशरूपक' के ही आधार पर किया है। नाट्यदर्पणकार ने 'अभिनवभारती' के अनुसरण में गर्भसन्धि के इन आठ अङ्गों को तो नाटकीय इतिवृत्त की उपयोगिता की दृष्टि से उपयुक्त बताया है—

संग्रहो रूपमनुमा प्रार्थनोदाहृतिः क्रमः।
उद्वेगो विद्रवश्चेत्यद् गुम्फता कार्यमष्टकम् ॥

और इन पाँच अङ्गों को अनिवार्य माना है—

'आक्षेपोऽधिबलं मार्गोऽप्यभूताहरणतोटके।
पञ्चैतानि प्रधानानि गर्भेऽङ्गानि जगोवृधाः ॥

सन्ध्यङ्ग-योजना के संदर्भ में ऐसी समीक्षा उपयुक्त थी। किन्तु साहित्यदर्पणकार ने इसे ओझल किया है।

( १—अभूताहरण )

**तत्र व्याजाश्रयं वाक्यमभूताहरणं मतम् ।**

यथा अश्वत्थामाङ्के—

'अश्वत्थामा हत इति पृथासूनुना स्पष्टमुक्त्वा
स्वैरं शेषे गज इति पुनर्व्याहृतं सत्यवाचा ।
तच्छ्रुत्वाऽसौ दयिततनयः प्रत्ययात्तस्य राज्ञः
शस्त्राण्याजौ नयनसलिलं चापि तुल्यं मुमोच ॥'

( २—मार्ग )

**तत्त्वार्थकथनं मार्गः—**

यथा चण्डकौशिके—

'राजा—भगवन् !
गृह्यतामर्जितमिदं भार्यातनयविक्रयात् ।
शेषस्यार्थे करिष्यामि चण्डालेऽप्यात्मविक्रयम् ॥'

---

अनुवाद—'अभूताहरण' का अभिप्राय व्याजगर्भ वचनविन्यास है। जैसे कि ( वेणी-सहार के ) 'अश्वत्थामाङ्क' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'सत्यवादी पृथापुत्र ( युधिष्ठिर ) ने पहले से कहा—'अश्वत्थामा मारा गया' और वाद में धीरे से कहा 'हाथी'। पुत्रवत्सल द्रोण ने अश्वत्थामा की मृत्यु पर विश्वास कर लिया और शस्त्र के साथ साथ आँख के आँसू गिरा दिये।'

में, जो व्याजगर्भ वचनबन्ध है, उसमें 'अभूताहरण' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाटयशास्त्रकार भरतमुनि ने 'अभूताहरण' की यह परिभाषा की है—

'कपटापाश्रय वाक्यमभूताहरण विदुः ।' ( नाटयशास्त्र १९.८२ )

इस सन्ध्यङ्ग की योजना रूपकविशेष के रसभाव की उपयोगिता के आधार पर की जाती है। भिन्न-भिन्न रसभावसम्बन्धी रूपक प्रबन्धों में भिन्न-भिन्न प्रकार के कपट अथवा छद्म-विषयक प्रसङ्ग उपस्थित हो सकते हैं।

अनुवाद—'मार्ग' कहते हैं प्रकृत विषय से सबद्ध होने योग्य परमार्थ वचन को। जैसे कि 'चण्डकौशिक' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'ऋषिराज ! पत्नी और पुत्र को बेचकर जो लाया हूँ उसे स्वीकार करें। जो कुछ बाकी रहे, चण्डाल के हाथ अपने आप को बेचकर पूरा करूँगा।'

में, हरिश्चन्द्र का जो प्रसगोचित यथार्थ वचन है वह 'मार्ग' का ही निदर्शन है।

विमर्श—'मार्ग' को सभी नाटयाचार्य 'तत्त्वार्थकथन' या 'तत्त्वार्थशसन' मानते हैं। 'मार्ग' रूप सन्ध्यङ्ग की बडी सुन्दर योजना 'मुद्राराक्षस' के इस प्रसग में है—

'राजा—( प्रविश्य स्वगतम् )

राज्य हि नाम राजधर्मानुवृत्तिपरतन्त्रस्य भूपतेर्महदप्रीतिस्थानम्। कुत —

परार्थानुष्ठाने रहयति नृप स्वार्थपरता
परित्यक्तस्वार्थो नियतमयथार्थ क्षितिपति ।
परार्थश्चेत् स्वार्थादभिमततरो हन्त ! परवान्
परायत्त प्रीते कथमिव रस वेत्ति पुरुष. ॥

(१—रूप)

—रूपं वाक्यं वितर्कवत् ॥ ९६ ॥

यथा रत्नावल्याम्—

'राजा—

मनः प्रकृत्यैव चलं दुर्लक्ष्यं च तथापि मे ।
कामेनैतत्कथं विद्धं समं सर्वैः शिलीमुखैः ॥'

(७—उदाहरण)

उदाहरणमुत्कर्षयुक्तं वचनमुच्यते ।

यथा अश्वत्थामाङ्के—

'यो यः शस्त्रं बिभर्ति स्वभुजगुरुमदः पाण्डवीनां चमूनां
यो यः पाञ्चालगोत्रे शिशुरधिकवया गर्भशय्यां गतो वा ।
यो यस्तत्कर्मसाक्षी, चरति मयि रणे यश्च यश्च प्रतीपः
क्रोधान्धस्तस्य तस्य स्वयमिह जगतामन्तकस्यान्तकोऽहम् ॥'

---

अपि च दुराराध्या कश्मीरात्मभिश्चिरपि राजभिः । कुतः—

तीक्ष्णादुद्विजते मृदौ परिभवत्रासान्न संतिष्ठते
मूर्खं द्वेष्टि न गच्छति प्रणयितामत्यन्तविद्वत्स्वपि ।
शूरेभ्योऽप्यधिकं बिभेत्युपहसत्येकान्तभीरूनहो
श्रीर्लब्धप्रसरेव वेशवनिता दुःखोपचर्या भृशम् ॥

यहाँ 'मार्ग' की योजना इसलिये है क्योंकि चन्द्रगुप्त का यह यथार्थवचन सामान्यरूप का होते हुए भी प्रकृत प्रसङ्ग के सर्वथा अनुकूल है ।

अनुवाद—'रूप' कहते हैं वितर्कयुक्त वचन को । जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—मन तो स्वभावतः चंचल हुआ करता है जिससे इसे निशाना बनाना असंभव है किन्तु तब भी काम ने एक ही साथ अपने सभी बाणों से मेरा मन कैसे बिद्ध कर दिया, कुछ समझ नहीं आता ।

में, वत्सराज का जो वितर्कयुक्त वचन है, उसमें 'रूप' का ही स्वरूप दिखायी देता है ।

विमर्श—जैसे अनिश्चित अथवा अनिर्धारित 'आकार' को रूप कहा जाता करता है वैसे ही नानाप्रकार के अर्थों से उत्पन्न संशय अथवा अनवधारण का उपन्यास 'रूप' नामक सन्ध्यङ्ग है । मुखसन्धि का 'युक्ति' नामक अंग भी अर्थविषयक ऊहापोह ही है किन्तु उसमें अर्थ का आकार निश्चित रहा करता है जब कि प्रतिमुखसन्धि के अंगभूत 'रूप' में अनिश्चित आकार के अर्थों के सम्बन्ध में तर्क वितर्क हुआ करता है ।

अनुवाद—'उदाहरण' कहते हैं स्वविषयक या परविषयक उत्कर्ष के सूचक वचन-विन्यास को । जैसे कि 'वेणीसंहार' के 'अश्वत्थामाङ्क' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'पाण्डव-सेना के जो-जो वीर अपने बाहुबल के अभिमान में चूर हथियार लिये खड़े हैं, पाञ्चाल राजवंश के जो-जो बच्चे, बूढ़े और आगे जन्म लेने वाले राजकुमार हैं, मेरे पिता के वध को जो-जो खड़े हुये देखते रहे हैं और मेरे आगे जो-जो शत्रु-पक्ष के समर्थक हो रहे हैं, उन-उन का ही क्यों काल का भी प्राण लेने मैं अश्वत्थामा, अब आ ही पहुँचा ।'

( ५—क्रम )

भावतत्त्वोपलब्धिस्तु क्रमः स्यात्—

यथा शाकुन्तले—

'राजा—

स्थाने खलु विस्मृतनिमेषेण चक्षुषा प्रियामवलोकयामि ।

तथाहि—

उन्नमितैकभ्रूलतमाननमस्याः पदानि रचयन्त्याः ।
पुलकाञ्चितेन कथयति मय्यनुरागं कपोलेन ॥'

( ६—संग्रह )

—संग्रहः पुनः ॥ ९७ ॥

सामदानार्थसंपन्नः—

यथा रत्नावल्याम्—

'राजा—साधु वयस्य ! इदं ते पारितोषिकम् ।' ( इति कटकं ददाति ) ।

---

आदि में, अश्वत्थामा का जो स्वोत्कर्षसूचक वचन है उसमें 'उदाहरण' की बड़ी सुन्दर योजना है ।

विमर्श—'उदाहरण' का तात्पर्य उत्कर्ष का आहरण अथवा अभिव्यञ्जन है (उदाहृति समुत्कर्ष )

अनुवाद—'भाव' अर्थात् पराभिप्राय अथवा भावी अर्थ के निर्णय को 'क्रम' नामक सन्ध्यङ्ग कहा गया है । जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात् -

'राजा—प्रियतमा शकुन्तला को, निर्निमेष नयनों से देखना, मेरे लिये सर्वथा उचित है क्योंकि—

पद-रचना में चिन्तामग्न मेरी प्रिया का यह मुख, जिसकी शोभा एक भौंह के ऊपर उठे रहने के कारण विचित्र लग रही है और जिसमें आनन्द के रोमाञ्च उठते जा रहे हैं, अपने कपोलफलक से मेरे प्रति अनुराग की सूचना सा दे रहा है ।'

आदि में, दुष्यन्त के द्वारा शकुन्तलागत भाव का जो उन्नयन है उसमें 'क्रम' की रूपरेखा स्पष्ट है ।

विमर्श—साहित्यदर्पण की तर्कवागीशी, लक्ष्मी तथा विमला व्याख्याओं में 'भाव' का अभिप्राय नायक-नायिका का स्वभावज अलङ्कार ( निर्विकारात्मके चित्ते भाव प्रथमविक्रिया ) माना गया है जो कि सर्वथा अप्रासङ्गिक है । यहाँ 'भाव' का अर्थ 'अभिप्राय' अथवा 'भावी अर्थ' है जिसका ऊहापोह अथवा प्रतिभादि द्वारा उन्नयन 'क्रम' नामक सन्ध्यङ्ग की रूपरेखा है । क्रमो भावस्य निर्णय —भावस्य पराभिप्रायस्याथवा भाव्यमानस्यार्थस्योहप्रतिभाऽऽदिवशान्निर्णयो यथावस्थितरूपनिश्चय क्रम । बुद्धिस्तत्र क्रमते न प्रतिहन्यत इत्यर्थ ।

अनुवाद—'संग्रह' का तात्पर्य साम, दान, आदि के द्वारा अभीष्ट अर्थ का लाभ है । जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात् -

'राजा—प्रियवयस्य ! लो यह पारितोपिक ( और अपना रत्नवलय दे देता है ) ।' आदि में, जो सन्ध्यङ्ग है वह 'संग्रह' रूप ही है ।

विमर्श—'संग्रह' का अभिप्राय साम-दान-दण्ड-भेद आदि की योजना का अभिप्राय है । किसी भी रसभावविशिष्ट रूपक प्रबन्ध में इसकी यथास्थान योजना संभव है ।

( ७—अनुमान )

—लिङ्गादूहोऽनुमानता ।

यथा जानकीराघवे नाटके—

'राम—

लीलागतैरपि तरङ्गयतो धरित्रीमालोकनैर्नमयतो जगतां शिरांसि ।
तस्यानुमापयति काञ्चनकान्तिगौरकायस्य सूर्यतनयत्वमधृष्यतां च ॥'

( ८—प्रार्थना )

रतिहर्षोत्सवानां तु प्रार्थनं प्रार्थना भवेत् ॥ ९८ ॥

यथा रत्नावल्याम्—

'प्रिये सागरिके ।

शीतांशुर्मुखमुत्पले तव दृशौ, पद्मानुकारौ करौ,
रम्भास्तम्भनिभं तथोरुयुगलं, बाहू मृणालोपमौ ।
इत्याह्लादकराखिलाङ्गि ! रभसान्निःशङ्कमालिङ्ग्य मा
मङ्गानि त्वमनङ्गतापविधुराण्येह्येहि निर्वापय ॥'

इयं च प्रार्थनाख्यमङ्गम् । यन्मते निर्वहणे भूतार्थसरस्वत्प्रशस्तिनामाङ्गं नास्ति तन्मतानुसारेणोक्तम् , अन्यथा पञ्चषष्टिसङ्ख्यत्वप्रसङ्गात् ।

---

अनुवाद—'अनुमान' कहते हैं किसी साधन विशेष के आधार पर किसी साध्यविशेष के ज्ञान को । जैसे कि 'जानकीराघव' नाटक के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राम—परशुराम की यह विलासपूर्ण चाल, जिससे पृथिवी काँप उठी है परशुराम की यह दृष्टि जिससे संसार के सिर नीचे झुक रहे हैं और परशुराम की यह दिव्य देह जिसमें काञ्चन की कान्ति भी फीकी पड़ रही है बस इन सबसे यही सूचित होता है कि या तो ये सूर्यपुत्र हैं या सर्वथा अप्रधृष्य महामानव !'

विमर्श—अनुमान तो हेतुपूर्वक साध्यनिश्चय है और 'युक्ति' का अभिप्राय क्या है । इस लिये दोनों संध्यङ्ग भिन्न-भिन्न हैं ।

अनुवाद—'प्रार्थना' का तात्पर्य परस्पर प्रेममिलन महर्ष तथा प्रमोदजनक पदार्थ की याचना है । जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—प्रिये सागरिके !

तेरे तो अङ्ग-प्रत्यङ्ग आह्लाद के ही जनक हैं—तेरा मुख चन्द्रमा है तेरे नयन नील-कमल हैं, तेरे हाथ पद्म हैं तेरे ऊरुयुगल कदलीस्तम्भ हैं, और तेरी भुजायें मृणालोपम कोमल हैं । और कामपीड़ित मेरा यह शरीर तेरे बिना कितना संतप्त है । तू आ जा और अपने आलिङ्गन से मुझे शान्ति पहुँचा जा ।

यहाँ में वत्सराज की सागरिका के आलिङ्गन के लिये जो याचना है उसमें इस 'प्रार्थना' नामक सन्ध्यङ्ग की रूपरेखा स्पष्ट है ।

गर्भसन्धि का यह 'प्रार्थना' नामक अङ्ग वस्तुतः यहाँ मतान्तर के रूप में ही निर्दिष्ट किया गया है क्योंकि जो नाट्याचार्य निर्वहणसन्धि में 'प्रशस्ति' नामक अङ्ग को अतिरिक्त अंग नहीं मानते क्योंकि उनके अनुसार 'प्रार्थना' से ही 'प्रशस्ति' का अभिप्राय गतार्थ हो जाता है, उनके लिये यहाँ 'प्रार्थना' की मान्यता अनिवार्य है । 'प्रार्थना' के

( ९—क्षिप्ति )

रहस्यार्थस्य तद्भेदः क्षिप्तिः स्यात्—

यथाश्वत्थामाङ्के—

'एकस्यैव विपाकोऽयं दारुणो भुवि वर्तते।
केशग्रहे द्वितीयेऽस्मिन्नून निःशेषिता प्रजाः॥'

( १०—त्रोटक )

—त्रो(तो)टकं पुनः।

संरब्धवाक्—

यथा चण्डकौशिके—

'कौशिक —आः,पुनः कथमद्यापि न सम्भृता स्वर्णदक्षिणा।'

---

अतिरिक्त 'प्रशस्ति' को भी सन्ध्यङ्ग मानने से तो सध्यङ्गों की संख्या ६५ हो जायगी. इसलिये 'प्रार्थना-वादी' नाट्याचार्यों के लिए 'प्रशस्ति' को अतिरिक्त संध्यङ्ग मानना आवश्यक नहीं।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने गर्भसन्धि के इस अङ्ग को माना है और इसका यह लक्षण किया है—

'प्रार्थना भावयाचनम्—
भावाना साध्यफलोचितानां रति-हर्षोत्सवादीना याचन प्रार्थना।'

( नाट्यदर्पण, १ म विवेक )

अनुवाद—'क्षिप्ति' वह है जिसे रहस्यात्मक इतिवृत्त की सूचना कहा गया है। जैसे कि 'वेणीसंहार' के 'अश्वत्थामाङ्क' में—

'जो कुछ हो चुका वह तो केवल द्रौपदी के केशाकर्षण का भयङ्कर परिणाम रहा और द्रोण के केशाकर्षण से अब जो होने जा रहा है वह ससार के विनाश से कम अनर्थपूर्ण कदापि न होगा।'

आदि रूप में, भावी अश्वत्थामाविषयक इतिवृत्त की जो सूचना है उसमें 'क्षिप्ति' नामक सध्यङ्ग का ही स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'क्षिप्ति' को 'आक्षेप' कहा है और इसका यह लक्षण किया है—

'आक्षेपो बीजप्रकाशनम्—
प्राप्त्याशावस्थानिबद्धस्य बीजस्य मुखकार्योपायस्य प्रकाशनं प्रकर्षेणाविर्भावनमाक्षेप।'

वस्तुत रहस्यरूप इतिवृत्त का प्रकाशन प्राप्त्याशावस्था के बीज का ही प्रकाशन है अन्य कुछ नहीं।

अनुवाद—'त्रोटक' ( अथवा तोटक ) का तात्पर्य क्रोधाभिव्यञ्जक वचनविन्यास का है। जैसे कि 'चण्डकौशिक' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'कौशिक—ओह! फिर तुमने कहा कि अभी तक मेरी स्वर्णदक्षिणा तुम न जुटा पाये?' आदि में कौशिक-विश्वामित्र का जो रोषपूर्ण वचनविन्यास है उसमें 'त्रोटक' की योजना स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'तोटक' की बड़ी सुन्दर व्याख्या की है—

'तोटकं गर्भित वचः—
क्रोध-हर्षादिसम्भूतावेगगर्भितं वचनं तोटयति भिनत्ति हृदयमिति तोटकम्।'

(११ अधिबल)

—अधिबलमभिसन्धिच्छलेन यः ॥ ९९ ॥

यथा रत्नावल्याम्—

'काञ्चनमाला—भट्टिणि, इअं सा चित्तसालिआ। वसन्तअस्स सण्णं करेमि' [भर्त्रि ! इयं सा चित्रशालिका तदावसन्तकस्य संज्ञां करोमि । ] इत्यादि ।

(१२—उद्वेग)

नृपादिजनिता भीतिरुद्वेगः परिकीर्तितः ।

यथा वेण्याम्—

'प्राप्तावेकरथारूढौ पृच्छन्तौ त्वामितस्ततः ।
स कर्णारिः स च क्रूरो वृककर्मा वृकोदरः ॥'

(१३—विद्रव)

शङ्काभयत्रासकृतः सम्भ्रमो विद्रवो मतः ॥ १०० ॥

---

अनुवाद—'अधिबल' का अभिप्राय किसी व्याज से किसी के अभिप्राय का अन्वेषण है । जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'काञ्चनमाला महारानी ! यह रही चित्रशाला । अब मैं वसन्तक को इशारा करती हूँ ।' आदि में जो सन्ध्यङ्ग है वह 'अधिबल' है ।

विमर्श—नाट्याचार्यों में 'अधिबल' के स्वरूप के सम्बन्ध में पर्याप्त मतभेद है । कोई 'अधिबल' को 'अतिबलयोग' मानते हैं तो कोई इसे 'कपट का अन्यथाभाव' कहते हैं । किसी-किसी नाट्याचार्य ने 'क्षेत्रसम्पादन' को अधिबल कहा है जिसका बड़ा सुन्दर उदाहरण यह है—

'भीमसेनः (धृतराष्ट्रमुद्दिश्य) अभिवादये सम्भुना—

कृष्टा केशेषु भार्या नृपसदसि यथा पाण्डवानां नृपैर्यैः,
सर्वे ते क्रोधवह्नौ कृतशलभकुलावज्ञया येन दग्धाः ।
आर्यस्त्वां भावयेऽहं न खलु भुजबलश्लाघया नापि दर्पात्
पुत्रैः पौत्रैश्च कर्मण्यतिगुरुणि कृते तात ! साक्षी मम त्वम् ॥

अनुवाद—'उद्वेग' का अभिप्राय किसी कारणवश उत्पन्न भय का अभिप्राय है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'एक रथ पर आरूढ और तुम्हें पता लगाते ये दोनों आ रहे हैं जिनमें एक तो कर्ण का घातक है और दूसरा क्रूर वृकोदर है ।'

आदि में जो सन्ध्यङ्ग है वह 'उद्वेग' है ।

विमर्श—'उद्वेग' भय की उपस्थिति का नाम है भय का कारण कोई भी हो उसके उपस्थान का वर्णन 'उद्वेग' है । 'शृङ्गाररसप्रधान रूपक में प्रतिनायिका की उपस्थिति में भयवर्णन 'उद्वेग' होगा और अन्यरसविषयक रूपकों में अन्य प्रकार के भय का वर्णन उद्वेग माना जायगा ।

अनुवाद—'विद्रव' का तात्पर्य शङ्का, भय और त्रास से सम्भूत संभ्रम अथवा चित्त की व्याकुलता है । जैसे कि इस संदर्भ अर्थात्—

'कालान्तककरालास्य क्रोधोद्भूतं दशाननम् ।
विलोक्य वानरानीके सम्भ्रम' कोऽप्यजायत ॥'

( विमर्शसन्धि के १३ अङ्ग निर्देश )

अथ विमर्शाङ्गानि—

**अपवादोऽथ संफेटो व्यवसायो द्रवो द्युतिः ।**
**शक्तिः प्रसङ्गः खेदश्च प्रतिषेधो विरोधनम् ॥ १०१ ॥**
**प्ररोचना विमर्शे स्यादादानं छादनं तथा ।**

( १—अपवाद )

**दोषप्रख्यापवादः स्यात्—**

यथा वेण्याम्—

'युधिष्ठिरः—पाञ्चालक ! कच्चिदासादिता तस्य दुरात्मनः कौरव्यापसदस्य पदवी ।

पाञ्चालकः—न केवल पदवी, स एव दुरात्मा देवीकेशपाशस्पर्शपातकप्रधानहेतुरुपलब्धः ।'

---

'काल की भाँति विकराल मुखवाले और क्रोध में पागल दशानन को देखते ही वानर-सेना में भगदड़ मच गयी ।'
आदि में जो सम्भ्रमवर्णन है उसमें 'विद्रव' की ही रूपरेखा स्पष्ट है ।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'विद्रव' की यह सुन्दर व्याख्या की है—

'भयत्रासकारिणो वस्तुनो या शङ्काऽपायकारकत्वसभावना सा द्रवति श्लथीभवति हृदयमनेनेति द्रव ( विद्रव )। उपनतं भयमुद्वेग, तत्संभावना तु विद्रव. ।'
अर्थात् भयङ्कर वस्तु की समावना तो 'विद्रव' है और ऐसी वस्तु की उपस्थिति 'उद्वेग' है। इससे 'विद्रव' और 'उद्वेग' का भेद स्पष्ट है ।

अनुवाद—'विमर्श' सन्धि के ये १३ अङ्ग हैं—( १ ) अपवाद, ( २ ) संफेट, (३) व्यवसाय, ( ४ ) द्रव, ( ५ ) द्युति, ( ६ ) शक्ति, ( ७ ) प्रसङ्ग, ( ८ ) खेद, ( ९ ) प्रतिषेध, ( १० ) विरोधन, ( ११ ) प्ररोचना, ( १२ ) आदान और ( १३ ) छादन ।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने यहाँ यह विचार छोड दिया कि द्रव, प्रसङ्ग, सम्फेट, अपवाद, छादन, द्युति, खेद, निरोध और सरम्भ की तो प्रयोजनवश योजना हुआ करती है और शक्ति, प्ररोचना, आदान और व्यवसाय इस सन्धि के प्रमुख अङ्ग हैं ।

अनुवाद—'अपवाद' कहते हैं दोष के प्रख्यापन को। जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'युधिष्ठिर—पाञ्चालक ! क्या तुझे उस कौरवाधम दुर्योधन के रहने-सहने का कुछ पता मिला ?

पाञ्चालक—महाराज ! केवल रहने-सहने का ही क्यों, यह कहिये कि देवी द्रौपदी के केशाकर्षण का वह महापापी ही मिल गया ।'
आदि में, जो सन्ध्यङ्ग है वह 'अपवाद' ही है ।

विमर्श—'अपवाद' नामक सन्ध्यङ्ग की योजना वहाँ की जाया करती है, जहाँ स्वविषयक

(१—संफेट)

—सफेटो रोषभाषणम् ॥ १०२ ॥

यथा तत्रैव—

'दुर्योधन—अरे रे मरुत्तनय ! वृद्धस्य राज्ञः पुरतो निन्दितमप्यात्मकर्म श्लाघसे । शृणु रे—

कृष्टा केशेषु भार्या तव तव च पशोस्तस्य राज्ञस्तयोर्वा
प्रत्यक्षं भूपतीनां मम भुवनपतेराज्ञया द्यूतदासी ।
तस्मिन् वैरानुबन्धे वद किमपकृतं तैर्हता ये नरेन्द्रा
बाह्वोर्वीर्यातिभारद्रविणगुरुमदं मामजित्वैव दर्पः ॥

भीमः—( सक्रोधम् ) आः पाप !

दुर्योधन—आः पाप !' इत्यादि ।

( ३—व्यवसाय )

व्यवसायश्च विज्ञेयः प्रतिज्ञाहेतुसंभवः ।

यथा तत्रैव—

'भीमः—

निहताशेषकौरव्यः क्षीबो दुःशासनासृजा ।
भङ्क्ता दुर्योधनस्योर्वोर्भीमोऽयं शिरसा नतः ॥'

---

अथवा परविषयक रोष के व्यञ्जन का प्रसङ्ग आया करता है । किसी भी रसभावविषयक रूपक-प्रबन्ध में इसकी यथोचित योजना संभव है ।

अनुवाद—'संफेट' कहते हैं रोषपूर्वक भाषण को । जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'दुर्योधन—अरे भीम भीमार्जुन ! क्या तुम्हें वयोवृद्ध महाराज के आगे भी अपने नीच कर्मों पर घमण्ड हो रहा है—अरे सुन तो !

मुझ भुवनपति की आज्ञा से राज-सभा के समक्ष तुझ पशु ( भीम ) के समक्ष और तेरे ( अर्जुन के ) भी समक्ष उस तुम्हारे राजा और उन तुम्हारे दोनों भाइयों के समक्ष सभी के समक्ष मेरी द्यूतदासी तेरी स्त्री के केश खींचे गये तो हुआ क्या ? हमारी-तुम्हारी शत्रुता में उन हजारों राजाओं का क्या अपराध जो व्यर्थ में मारे गये ! अरे, अभी क्या घमण्ड करते हो अभी तो बाहुबल का महापर्व में दुर्योधन बचा है बिना मुझे हराये यह घमण्ड ?

भीम—( क्रुद्ध होकर ) अरे पापी !

दुर्योधन—अरे पापी !'

आदि में दुर्योधन और भीम का जो रोषभाषण है उसमें 'संफेट' का ही स्वरूप झलक रहा है ।

विमर्श—'संफेट' वस्तुतः ऐसा उत्तर-प्रत्युत्तर है जो क्रोध का अभिव्यञ्जक हुआ करता है । इसकी योजना अर्थप्रधान वीररसभावविषयक रूपक-प्रबन्धों की विशेषता है ।

अनुवाद—'व्यवसाय' कहते हैं हेतु के साथ-साथ कार्य के निर्देश को । जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—महाराज ! कौरववंश के विनाशक, दुःशासन के रक्त से सने और दुर्योधन के जंघाद्वय के भंजक, इस भीम का सिर झुकाकर, आपको प्रणाम स्वीकार हो ।

( ४—द्रव )

**द्रवो गुरुव्यतिक्रान्तिः शोकावेगादिसम्भवा ॥ १०३ ॥**

यथा तत्रैव—

'युधिष्ठिर—भगवन्! कृष्णाग्रज! सुभद्राभ्रातः!

ज्ञातिप्रीतिर्मनसि न कृता, क्षत्रियाणां न धर्मो
रूढं सख्यं तदपि गणितं नानुजस्यार्जुनेन।
तुल्यः कामं भवतु भवतः शिष्ययोः स्नेहबन्धः
कोऽयं पन्था यदसि विमुखो मन्दभाग्ये मयि त्वम् ॥'

( ५—द्युति )

**तर्जनोद्वेजने प्रोक्ता द्युतिः—**

यथा तत्रैव दुर्योधनं प्रति कुमारवृकोदरेणोक्तम्—

'जन्मेन्दोर्विमले कुले व्यपदिशस्यद्यापि धत्से गदां
मां दुःशासनकोष्णशोणितमधुक्षीबं रिपुं मन्यसे।
दर्पान्धो मधुकैटभद्विषि हरावप्युद्धतं चेष्टसे
त्रासान्मे नृपशो! विहाय समरं पङ्केऽधुना लीयसे ॥'

---

आदि में, जो भीम का वचन है उसमें 'व्यवसाय' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'व्यवसाय' का यह लक्षण किया है—

'व्यवसायोऽर्थहेतुयुक्—

युगिति योजनं युक्। अर्थनीयफलस्य हेतुस्तद्योगो व्यवसायः।

अर्थात् अभिलषित वस्तु की प्राप्ति के लिये जो समुचित उपायबन्ध है वह 'व्यवसाय' है।

अनुवाद—'द्रव' कहते हैं शोकावेग अथवा क्रोधावेग आदि के कारण, पूज्य व्यक्ति के प्रति, अनादर भाव के प्रदर्शन को। जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'युधिष्ठिर—भगवन्! कृष्णाग्रज! सुभद्राभ्रातः!

आपने इसका भी ध्यान न रखा कि हम सब सम्बन्धी हैं, क्षात्रधर्म भी आप भूल पड़े, अर्जुन के साथ, अपने अनुज ( कृष्ण ) के मित्रभाव पर भी आपका ध्यान न गया, आप यह भी भूल गये कि दुर्योधन और भीम—दोनों ही आपके समान गुरु-स्नेह के अधिकारी हैं, अधिक क्या कहूँ, ऐसा लगता है जैसे मेरा दुर्भाग्य ही आपको असार्ग पर अग्रसर कर रहा हो।'

आदि में, शोकाविष्ट युधिष्ठिर द्वारा बलराम के अनादर का जो वर्णन है उसमें 'द्रव' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने भी 'द्रव' को 'पूज्यव्यतिक्रम' ही माना है किन्तु 'पूज्यव्यतिक्रम' का अभिप्राय पूजनीय व्यक्ति का अनादर न लेकर 'पूज्यव्यक्ति द्वारा 'मार्गभ्रंश' लिया है।

अनुवाद—'द्युति' का अभिप्राय किसी की भर्त्सना करना अथवा किसी को भयभीत करना आदि है। जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

( कुमार वृकोदर अर्थात् भीम की दुर्योधन के प्रति उक्ति )

'अरे दुर्योधन! आज भी तू अपने को चन्द्रवंश का राजकुमार मान रहा है। आज भी तू गदा धारण कर रहा है। आज भी तू दुःशासन के उष्ण रक्त-पान से मत्त मुझे

( ६—शक्ति )

—शक्तिः पुनर्भवेत् ।

विरोधस्य प्रशमनम्—

यथा तत्रैव—

'कुर्वन्त्वाप्ता हतानां रणशिरसि जना भस्मसाद् देहभारा
नश्रून्मिश्रं कथञ्चिद्ददतु जलममी बान्धवा बान्धवेभ्यः ।
मार्गन्तां ज्ञातिदेहान् हतनरगहने खण्डितान् गृध्रकङ्कै-
रस्तं भास्वान् प्रयातः सह रिपुभिरयं संह्रियन्तां बलानि ॥'

( ७—प्रसङ्ग )

—प्रसङ्गो गुरुकीर्तनम् ॥ १०४ ॥

यथा मृच्छकटिकायाम्—

'चाण्डालकः—एसो क्खु सागरदत्तस्स सुवो अज्जविस्सदत्तस्स णत्तिओ

---

अपना शत्रु समझ रहा है। आज भी तू मधुसूदन, कंसमारि कृष्ण के प्रति उपेक्षा दिखा रहा है। अरे नरपशु ! तो फिर सामने आ जा। मेरे डर से संग्राम से भागकर, तालाब-पंक में क्यों छिपा है ?'

आदि में दुर्योधन की जो भर्त्सना है उसमें 'द्युति' की रूपरेखा स्पष्ट है।

विमर्श—'द्युति' में तर्जन और उद्वेजन, भर्त्सना और धर्षण साक्षात् अथवा असाक्षात् अनादर और अपमान सब कुछ अन्तर्भूत है। इस संध्यङ्ग की योजना वीररसप्रधान रूपकों का सौन्दर्य है। इतिवृत्त-विन्यास और चरित्र-चित्रण दोनों के लिये इस संध्यङ्ग की आवश्यकता है।

अनुवाद—'शक्ति' कहते हैं विरोध के प्रशमन को। जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'अब संग्राम समाप्त हुआ अब सगे-सम्बन्धी अपने मृत सगे-सम्बन्धियों की अन्त्येष्टि-क्रिया में लग जायँ अब बन्धु-बान्धव अपने दिवंगत बन्धु-बान्धवों के लिये आँसू से भरे तर्पण प्रारम्भ कर दें अब इष्ट-मित्र गिद्धों और कौवों से नोची-खसोटी अपने मृत इष्ट-मित्रों की देह, मुर्दों के इस जंगल से ढूँढ निकालें। अब शत्रुसंताप के साथ-साथ भगवान् भास्कर भी अस्त हो चुके, अब सेनायें संग्राम से छुट्टी पा जाँय।

आदि में कुरु-पाण्डव-विरोध का जो प्रशमन-वर्णन है, उसमें इस 'शक्ति' की ही झलक दिखायी दे रही है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'शक्ति' को विरोध का प्रशमन न मानकर 'कुद्धप्रसादन' माना है—

'कुद्धप्रसादनं शक्तिः। क्रुद्धस्य प्रसादनमनुकूलनं बुद्धिविभवादिशक्तिकार्यत्वेन सा शक्तिः। यदि वा क्रुद्धस्य द्विषतः प्रकर्षेण सादनं विनाशनं शक्तिः।'

और 'कुद्धप्रसादन' को इसलिये 'शक्ति' कहा है क्योंकि बुद्धि-शक्ति से क्रुद्ध व्यक्ति को प्रसन्न किया जा सकता है। क्रुद्ध व्यक्ति का विनाश भी 'कुद्धप्रसादन' का एक अभिप्राय है।

अनुवाद—'प्रसङ्ग' का अभिप्राय पूजनीय पुरुष का गुणवर्णन है—

जैसे कि 'मृच्छकटिक' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'चाण्डालक—ये रहे श्रीसागरदत्त के पुत्र आर्य विश्वदत्त के पौत्र चारुदत्त जो फाँसी

चालुदत्तो वावादिदु वज्झट्ठाण णिज्जइ। एदेण किल गणिआ वसन्तसेणा सुअण्णलोहेण वावादिदेत्ति [ एषु खलु सागरदत्तस्य सुतः आर्यविश्वदत्तस्य नप्ता चारुदत्तो व्यापादयितु वध्यस्थान नीयते। एतेन किल गणिका वसन्तसेना सुवर्णलोभेन व्यापादिता ]।

चारुदत्तः—( सनिर्वेद स्वगतम् )

मखशतपरिपूत गोत्रमुद्भासित यत्
सदसि निबिडचैत्यब्रह्मघोषैः पुरस्तात्।
मम निधनदशायां वर्त्तमानस्य पापै-
स्तदसदृशमनुष्यैर्घुष्यते घोषणायाम् ॥'

इत्यनेन चारुदत्तवधाभ्युदयानुकूलप्रसङ्गाद् गुरुकीर्त्तनमिति प्रसङ्गः।

( ८—खेद )

**मनश्चेष्टासमुत्पन्नः श्रमः खेद इति स्मृतः।**

मनःसमुत्पन्नो यथा मालतीमाधवे—

'दलति हृदयं गाढोद्वेगो द्विधा न च भिद्यते
वहति विकलः कायो मोह न मुञ्चति चेतनाम्।
ज्वलयति तनूमन्तर्दाहः, करोति न भस्मसात्
प्रहरति विधिर्मर्मच्छेदी, न कृन्तति जीवितम् ॥'

एव चेष्टासमुत्पन्नोऽपि।

---

के लिये वध्यभूमि पर ले जाये जा रहे हैं। धनलोभ के कारण गणिका वसन्तसेना की हत्या इनका अपराध है।

चारुदत्त ( निर्विण्ण होकर, स्वगत )—

ओह! कहाँ मेरा सैकड़ों यज्ञकर्मों के सम्पादन से परम पुनीत प्रसिद्ध वंश जिसकी प्रशसा में मन्दिरों और चैत्यों में वेदध्वनियाँ गूँजती रहीं। लेकिन, अब मरणासन्न मुझे देख-देख यह नीच चाण्डाल, मेरे अपराध की घोषणा के साथ-साथ मेरे पुनीत वश पर कलक लगा रहा है।'

आदि में, वध-घोषणा के साथ-साथ चारुदत्त का जो गौरव-वर्णन है, उसमें 'प्रसङ्ग' का स्वरूप स्पष्ट दिखायी दे रहा है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने भी 'प्रसङ्ग' को महापुरुष-सकीर्तन ही कहा है—

'प्रसङ्गो महता कीर्ति —
कीर्ति सशब्दनम्।'

अनुवाद—'खेद' कहते हैं शोक आदिरूप मन अथवा शरीर के व्यापारों के कारण समुत्पन्न परिश्रम को।

जैसे कि 'मानसखेद' का 'मालतीमाधव' में यह वर्णन—

'प्यारी मालती के विरह का शोकावेग, मेरा हृदय विदीर्ण कर रहा है, लेकिन तब भी यह फटता नहीं। यह व्याकुल शरीर मूर्च्छित हो रहा है, लेकिन तब भी होश बाकी है। भीतर की जलन शरीर को जला रही है, लेकिन तब भी यह जलकर राख नहीं हुआ। दुर्भाग्य मर्मान्तक चोट कर रहा है, लेकिन तब भी प्राण बाकी है।'

इसी भाँति, चेष्टासमूत 'खेद' का उदाहरण ढूंढ लिया जा सकता है।

(९—प्रतिषेध)

ईप्सितार्थप्रतीघातः प्रतिषेध इतीष्यते ।

यथा मम प्रभावत्यां विदूषकं प्रति—

'प्रद्युम्नः—सखे ! कथमिह त्वमेकाकी वर्तसे ? क्व नु पुनः प्रियसखीजनानुगम्यमाना प्रियतमा मे प्रभावती ?

विदूषकः—असुरपइणा आआरिअ कहिं पि णीदा [ असुरपतिना आकार्य कुत्रापि नीता ]।

प्रद्युम्नः—( दीर्घं निःश्वस्य )

हा पूर्णचन्द्रमुखि ! मत्तचकोरनेत्रे !
मामानताङ्गि ! परिहाय कुतो गतासि ?
गच्छ त्वमद्य ननु जीवित ! तूर्णमेव
दैवं कदर्थनपरं कृतकृत्यमस्तु ॥'

(१०—विरोधन)

कार्यात्ययोपगमनं विरोधनमिति स्मृतम् ॥

यथा वेण्याम्—

'युधिष्ठिरः—

तीर्णे भीष्ममहोदधौ कथमपि द्रोणानले निर्वृते
कर्णाशीविषभोगिनि प्रशमिते शल्ये च याते दिवम् ।
भीमेन प्रियसाहसेन रभसादल्पावशेषे जये
सर्वे जीवितसंशयं वयममी वाचा समारोपिताः ॥'

---

विमर्श—'खेद' का अभिप्राय इसी नाट्यप्रसङ्ग कायिक अथवा मानसिक परिश्रम ही माना है। यद्यपि कायिक अथवा मानसिक श्रम व्यभिचारिभावों में गिना जाता है किन्तु रसाभिव्यक्ति के परिपोष के लिए इसे सन्ध्यङ्ग भी मान लिया गया है।

अनुवाद—'प्रतिषेध' का अभिप्राय अभीष्ट अर्थ की प्राप्ति में विघ्नबाधा का अभिप्राय है। जैसे कि, मेरी कृति 'प्रभावती' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'प्रद्युम्न (विदूषक से)—मित्र ! तुम यहाँ अकेले कैसे ? मेरी प्रियतमा प्रभावती और उसकी सखियाँ कहाँ गयीं ?

विदूषक—उसे तो राक्षसराज कहीं बुला ले गया।

प्रद्युम्न—( आह खींचकर )।

हा पूर्णचन्द्रमुखि ! हा मत्तचकोराक्षि ! हा सुन्दरि ! मुझे छोड़ तू कहाँ चल दी ! मेरे प्राण ! तू भी शीघ्र चल बस। मेरा दुर्भाग्य अब आनन्द मनाये।

आदि में जो सन्ध्यङ्ग है वह प्रतिषेध ही है।

अनुवाद—'विरोधन' का अभिप्राय किसी कर्तव्य में विक्षेपस्थापन है। जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'युधिष्ठिर भीष्मपराक्रमरूप सागर भी पार कर चुके, द्रोणरूप अग्नि भी बुझ चुकी, कर्ण सा विषधर भी मर चुका और शल्य सा शूर भी स्वर्ग पहुँचा दिया गया। विजय

( ११—प्ररोचना )

प्ररोचना तु विज्ञेया संहारार्थप्रदर्शिनी ॥ १०६ ॥

यथा वेण्याम्—

'पाञ्चालकः—अह देवेन चक्रपाणिना सहितः—इत्युपक्रम्य कृतं सन्देहेन ।

पूर्यन्ता सलिलेन रत्नकलशा राज्याभिषेकाय ते
कृष्णात्यन्तचिरोज्झिते तु कबरीबन्धे करोतु क्षणम् ।
रामे शातकुठारभास्वरकरे क्षत्रद्रुमोच्छेदिनि
क्रोधान्धे च वृकोदरे परिपतत्याजौ कुतः संशयः ॥'

( १२—आदान )

कार्यसंग्रह आदानम्—

यथा वेण्याम्—'भो भोः समन्तपञ्चकचारिण' ।

नाहं रक्षो न भूतो रिपुरुधिरजलाह्लादिताङ्ग' प्रकामं
निस्तीर्णोरुप्रतिज्ञाजलनिधिगहन' क्रोधनः क्षत्रियोऽस्मि ।

---

तो निश्चित ही थी लेकिन, साहसरसिक भीम ने दुर्योधन-वध की प्रतिज्ञा क्या कर ली, हम सबको प्राण-संशय में डाल दिया ।'
आदि में, जो सध्यङ्ग है वह 'विरोधन' रूप ही है ।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'विरोधन' को 'विरोध' कहा है—

'विरोधं प्रस्तुतज्यानिः—प्रस्तुतस्य कार्यस्य ज्यानिर्त्ययः विरोध इव विरोधः ।'
किन्तु दोनों का अभिप्राय एक ही है ।

अनुवाद—'प्ररोचना' कहते हैं अभिलषित अर्थ के ऐसे प्रदर्शन को मानो वह संपन्न हो गया हो । जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—'पाञ्चालक—मैं चक्रपाणि भगवान् कृष्ण द्वारा' आदि से लेकर, इस प्रसंङ्ग अर्थात्—

'अब विजय में क्या संदेह !

अब महाराज युधिष्ठिर के राज्याभिषेक के लिये रत्नकलशों में जल भरा जाय, अब द्रौपदी, बहुत दिनों से न सँवारे गये अपने केशों को सँवार ले, अब जब कि तीक्ष्ण कुठार से सुशोभित भुजा वाले, क्षत्रियकानन के संहारक परशुराम और क्रोधान्ध भीम सग्राम में कूद पडे हैं तब विजय में क्या सदेह ।'
आदि तक, वेणीसहाररूप भावी कार्य का निष्पन्न रूप से जो वर्णन है उसमें 'प्ररोचना' की योजना स्पष्ट है ।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'प्ररोचना' की वडी विशद व्याख्या की है—

'भावसिद्धि· प्ररोचना—निर्वहणसन्धौ भाविनोऽर्थस्य सिद्धि सिद्धत्वेनोपक्रमणं, प्रकर्षेण रोच्यते दीप्यतेऽनया रूपकार्थ इति प्ररोचना ।'

और इसके उदाहरण-रूप में, वेणीसहार का ही 'पूर्यन्ताम्' आदि प्रसङ्ग उद्धृत कर यह कहा है कि इस प्रसङ्ग में 'प्ररोचना' इसलिये है क्योंकि यहाँ भविष्य में सम्पन्न होने वाले 'युधिष्ठिर-राज्याभिषेक' और 'द्रौपदीकेशसयमन' को सम्पन्नरूप से वर्णित किया गया है ।

अनुवाद—'आदान' कहते हैं 'कार्यसग्रह' अथवा मुख्य फल के दर्शन को । जैसे कि 'वेणीसहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—अरे समन्तपञ्चक के रणक्षेत्र में विचरनेवालो ! मैं राक्षस नहीं, मैं प्रेत नहीं,

भो भो राजन्यवीराः! समरशिशिरशिखाभुक्तशेषाः! कृतं व-
स्त्रासेनानेन लीनैर्हतकरितुरगान्तर्हितैरास्यते यत् ॥'

अत्र समस्तरिपुवधकार्यस्य समुपसंहृतत्वादादानम्।

(१६—छादन)

—तदाहुश्छादनं पुनः।
कार्यार्थमपमानादेः सहनं खलु यद्भवेत् ॥ १०७ ॥

यथा तत्रैव—

'अर्जुनः—आर्य! प्रसीद किमत्र क्रोधेन—

अप्रियाणि करोत्येष वाचा शक्तो न कर्मणा।
हतभ्रातृशतो दुःखी प्रलापैरस्य का व्यथा ॥'

(निर्वहण सन्धि के १४ अङ्ग। निर्देश)

अथ निर्वहणाङ्गानि।

सन्धिर्विबोधो ग्रथनं निर्णयः परिभाषणम्।
कृतिः प्रसाद आनन्दः समयोऽप्युपगूहनम् ॥ १०८ ॥
भाषणं पूर्ववाक्यं च काव्यसंहार एव च।
प्रशस्तिरिति संहारे ज्ञेयान्यङ्गानि नामतः ॥ १०९ ॥

---

मैं क्रोध का अवतार वह क्षत्रिय हूँ जिसने कुरुक्षेत्र में भी भरकर स्नान किया है और अपने भयङ्कर प्रणरूपी अपार पारावार को पार कर लिया है। अरे क्षत्रिय-वीरो! अरे संग्रामानल में बचने से बचे-खुचे इस सैनिको! डरो मत, शूरता से, अपने हाथी-घोड़ों के रथ के पीछे मत छिपो।

आदि में अनुपयस्त कार्य का जो उपसंहार-वर्णन है, उसमें 'आदान' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'आदान' को 'फलसामीप्य' कहा है और 'फलसामीप्य' का अभिप्राय मुख्यफल का साक्षात्कार बताया है।

अनुवाद—'छादन' कहते हैं कार्यसिद्धि के लिये अपमान आदि के सहन करने को। जैसे कि वेणीसंहार के ही इस प्रसङ्ग में अर्थात्—

'अर्जुन—आर्य! आप क्रुद्ध न हों—

इस दुर्योधन को जो कुछ खरी-खोटी सुनानी हो सुना लेने दीजिए। यह अभागा अब क्या बिगाड़ सकता है। इसे तो इसके सैकड़ों भाइयों की मौत खा रही है। इसके प्रलाप से होता क्या है।'

आदि में अपमान-सहन का जो वर्णन है उसमें 'छादन' की ही योजना है।

विमर्श—नाट्यदर्पण के अनुसार छादन 'मन्युमार्जन' अथवा 'अपमानसहन' है—

'छादनं मन्युमार्जनम्—

मन्युरपमानो येन मार्ज्यते तत् छादनम्।' (नाट्यदर्पण १ विवेक)

अनुवाद—निर्वहण सन्धि के ये १४ अङ्ग हैं—(१) सन्धि, (२) विबोध (३) ग्रथन,

( १—संधि )

तत्र—

बीजोपगमनं सन्धिः—

यथा तत्रैव ( वेण्याम् )—

'भीमः—भवति ! यज्ञवेदिसम्भवे ! स्मरति भवती यन्मयोक्तम्-'चञ्चद्भुजे'त्यादि ।'

अनेन मुखे क्षिप्तबीजस्य पुनरुपगमनमिति सन्धिः।

( २—विबोध )

—विबोधः कार्यमार्गणम् ।

यथा तत्रैव—

'भीमः—मुञ्चतु नामार्यः क्षणमेकम् ।

युधिष्ठिर.—किमपरमवशिष्टम् ?

भीमः—सुमहदवशिष्टम् । संयमयामि तावदनेन सुयोधनशोणितोक्षितेन पाणिना पाञ्चाल्या दु:शासनावकृष्ट केशहस्तम् ।

---

(४) निर्णय, (५) परिभाषण, (६) कृति, (७) प्रसाद, (८) आनन्द, (९) समय, (१०) उपगूहन, (११) भाषण, (१२) पूर्ववाक्य, (१३) काव्यसंहार और (१४) प्रशस्ति ।

अनुवाद—'सन्धि' का अभिप्राय ( मुखसन्धि में ) निक्षिप्त बीज ( रूप इतिवृत्त-वैचित्र्य ) का उपगमन अथवा पुन:संधान है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—अरी यज्ञवेदिसम्भवे ! क्या तुझे याद है कि मैंने क्या कहा था—अपने प्रचण्ड भुजदण्ड में घुमायी जाती                    '

आदि में, जो सन्ध्यङ्ग है वह 'सन्धि'रूप ही है क्योंकि यहाँ 'मुखसन्धि' में निक्षिप्त बीज का उपगमन अथवा पुन: संधान किया जा रहा है ।

विमर्श—'निर्वहण' में इस 'सन्धि' नामक अङ्ग की योजना आवश्यक है क्योंकि इसके द्वारा रूपक के उपक्रम और उपसंहार का सम्बन्ध स्थापित किया जाया करता है । नाट्यदर्पणकार ने इसीलिये कहा है—

'सन्धिर्बीजफलागम —

मुखसन्धौ न्यस्तस्य प्रारम्भावस्थाविषयीकृतस्य बीजस्योद्घाटोन्मुख्याद्यैर्विकारै: फले फलागमावस्थायामागमनं ढौकनं सन्धि । ·                    अत्र मुखे यदुप्तं बीजं तन्निकटीभूतमिति । इदमङ्गमवश्यं निबन्धनीयमिति ।' ( नाट्यदर्पण १ म विवेक )

अनुवाद—'विबोध' का अभिप्राय कर्त्तव्य का अनुसंधान है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—आप मुझे, थोड़ी देर के लिये छोड़ दें ।

युधिष्ठिर—अब क्या बाकी है ?

भीम—अभी बहुत कुछ बाकी है । अभी तो मुझे, दुर्योधन के रक्त से सने इन हाथों से, दु:शासन द्वारा खोली गयी, द्रौपदी की वेणी सँवारनी है ।

युधिष्ठिरः—गच्छतु भवान्, अनुभवतु तपस्विनी वेणीसंहारम् ।' इति ।
अनेन केशसंयमनकार्यस्यान्वेषणाद्विबोधः ।

(३—ग्रथन)

उपन्यासस्तु कार्याणां ग्रथनं—

यथा तत्रैव—

'भीमः—पाञ्चालि ! न खलु मयि जीवति संहर्तव्या दुःशासनविलुलिता वेणिरात्मपाणिभ्याम् । तिष्ठ, स्वयमेवाहं संहरामि ।' इति ।

अनेन कार्यस्योपक्षेपाद् ग्रथनम् ।

(४—निर्णय)

—निर्णयः पुनः ॥ ११० ॥

अनुभूतार्थकथनं—

यथा तत्रैव—

'भीमः—देव अजातशत्रो ! अद्यापि दुर्योधनहतकः ! मया हि तस्य दुरात्मनः—

भूमौ क्षिप्तं शरीरं निहितमिदमसृक्चन्दनाभं निजाङ्गे
लक्ष्मीरार्ये निषिक्ता चतुरुदधिपयःसीमया सार्धमुर्व्या ।

---

युधिष्ठिर—अच्छी बात है । जाओ द्रौपदी अब भी 'वेणीसंहार' (वेणी के सँवारने) का सुख लिये ।'

यहाँ, जो स्पष्ट है वह 'विबोध' ही है क्योंकि यहाँ भीम के द्वारा 'वेणीसंहार' रूपी स्वकर्तव्य के अन्वेषण का ही वर्णन है ।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'विबोध' को 'निरोध' कहा है और 'निरोध' का यह लक्षण किया है—

निरोधः कार्यमीमांसा—

वस्तुतः कार्यस्य मुखमेव कार्यान्वेषणं तथैवकार्यानुविचयनमपिनिरोधः किन्तु दोनों का अभिप्राय एक ही है ।

अनुवाद—'ग्रथन' वह है जिसे कार्य का उपन्यास अथवा उपक्षेप कहा गया है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—पाञ्चालि ! मेरे जीते-जागते, तुम्हें अपने हाथों दुःशासन द्वारा खोली गयी अपनी वेणी न बाँधनी चाहिये । ठहर, मैं स्वयं इसे गूँथूँगा ।'

यहाँ मैं भीमसेन के कर्तव्यरूप वेणीबन्धन का जो वर्णन है उसमें 'ग्रथन' की ही योजना है ।

विमर्श—'ग्रथन' को इसलिये 'ग्रथन' कहते हैं क्योंकि इसके द्वारा व्यापार और फल का सम्बन्ध स्थापित किया जाया करता है (ग्रथ्यते सम्बध्यते व्यापारेण मुखफलमनेनेति ग्रथनम्) ।

अनुवाद—'निर्णय' कहते हैं अनुभूत अर्थ के कथन को । जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—महाराज ! अजातशत्रो ! क्या आज भी वह नीच दुर्योधन बचा हुआ है ? अरे, मैंने उस नीच का—

भृत्या मित्राणि योधाः कुरुकुलमनुजा दग्धमेतद्रणाग्नौ
नामैक यद् ब्रवीषि क्षितिप ! तदधुना धार्त्तराष्ट्रस्य शेषम् ॥'

( ५—परिभाषण )

—वदन्ति परिभाषणम् ।

परि कृतं वाक्यम्—

यथा शाकुन्तले

'राजा— थ सा तत्रभवती किमाख्यस्य राजर्षेः पत्नी ?

तापसी—को ! धम्मदारपरिच्चाइणो णामं गेण्हिस्सदि' [ कस्तस्य धर्मदारपरित्यागिनो नाम ग्रहीष्यति ] ।

---

शरीर मिट्टी में मिला दिया है, रक्तचन्दन की भाँति उसका लाल रक्त मेरे शरीर का अङ्गराग बन रहा है, आप को विजयश्री मिली है और चारों समुद्रों से घिरी यह वसुन्धरा आप की चेरी बन चुकी है, कुरुवंश के अनुचर-परिचर, इष्ट-मित्र, शूर-वीर सब के सब इस रणानल में जल-भुन चुके हैं, अब तो जिसे आप 'दुर्योधन' कहते हैं वह केवल नाममात्र बच रहा है।'
आदि में भीम का जो अनुभूतार्थ वर्णन है उसमें 'निर्णय' का ही रूप स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'निर्णय' का यह लक्षण किया है—

'निर्णयोऽनुभवख्याति —ज्ञेयेऽर्थे सन्दिहानमप्रतिपाद्यमानं वा प्रति यदनुभवस्यानुभूतस्यार्थस्य निर्णयार्थं कथनं तद् ज्ञेयार्थनिर्णयान्निर्णयः।' ( नाट्यदर्पण . १ म विवेक ) ।

इस सन्ध्यङ्ग की योजना भी अनिवार्य मानी गयी है ।

अनुवाद—'परिभाषण' वह है जिसे परिवाद अथवा निन्दा का सूचक भाषण कहा गया है । जैसे कि, 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—आर्ये ! यह तो बताइये कि आप इन्हें किस नाम के राजा की पत्नी कहना चाहती हैं ?

तापसी—जिसने अपनी पत्नी का परित्याग कर दिया है उस पापी का नाम कौन ले !'
आदि में, तापसी का जो दुष्यन्त-निन्दन है उसमें 'परिभाषण' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'परिभाषण' को 'परिभाषा' कहा है और 'परिभाषा' की यह व्याख्या की है—

'परिभाषा स्वनिन्दनम्—

स्वापराधोद्घट्टनं परिभाषा । यथा 'तापसवत्सराजे' वासवदत्ता प्रति राजा (सास्रम्)-देवि ! किं ब्रवीषि ?

यथा तथा धृतप्राण निःस्नेह निरपत्रपम् ।
आनन्दामृतवर्षिण्या दृष्ट्याप्यनुगृहाण माम् ॥

यथा वा 'नलविलासे' दमयन्तीं प्रति नल —

न प्रेम निहितं चित्ते न चाचारः सतां स्मृतः ।
त्यजता त्वां वने देवि ! मया दारुणमाहितम् ॥

यथा तत्रैव—

'द्रौपदी—विसुमरिदं एदं वावार णाधस्स पसादेण पुणो वि सिक्खिस्स।'
[ विस्मृतमेन व्यापारं नाथस्य प्रसादेन पुनरपि शिक्षिष्ये ]।

( ९—समय )

**समयो दुःखनिर्याणं—**

यथा रत्नावल्याम्—

'वासवदत्ता—( रत्नावलीमालिङ्गय ) समस्सस बहिणिए ! समस्सस'
[ समाश्वसिहि भगिनि ! समाश्वसिहि ]।

( १०—उपगूहन )

**—तद्भवेदुपगूहनम् ॥ ११२ ॥**

**यत् स्याद्भुतसम्प्राप्तिः—**

यथा मम प्रभावत्या नारददर्शनात् प्रद्युम्न ऊर्ध्वमवलोक्य—

'दधद्विद्युल्लेखामिव कुसुममाला परिमल-
भ्रमद्भृङ्गश्रेणीध्वनिभिरुपगीता तत इतः।
दिगन्त ज्योतिर्भिस्तुहिनकरगौरैर्धवलय-
न्नित कैलासाद्रिः पतति वियत. किं पुनरिदम् ॥'

---

जैसे कि 'वेणीसहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'द्रौपदी—मैं तो वेणी बाँधना भूल सी ही गयी थी, लेकिन अब आपकी कृपा से इसे फिर सीख जाऊँगी।'
आदि में, द्रौपदी के अभिलषित लाभ और संतोष का जो वर्णन है उसमें 'आनन्द' की ही योजना है।

विमर्श—आनन्द के हेतु होने के नाते 'वाञ्छितागम' को आनन्द कहा गया है जैसा कि नाट्यदर्पणकार का कथन है—'प्रकारशतैर्वाञ्छितस्यार्थितस्य सामस्त्येनागम प्राप्तिरानन्द-हेतुत्वादानन्द'।'

अनुवाद—'समय' वह सन्ध्यङ्ग है जिसे दु.ख का अपगमन ( दूर हो जाना ) कहा गया है। जैसे कि 'रत्नावली' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'वासवदत्ता—( रत्नावली को गले लगाकर ) घबड़ाओ नहीं बहन।'
आदि में, रत्नावली के दु खनिर्याण का जो वर्णन है उसमें 'समय' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार के अनुसार 'समय' का यह लक्षण है—

'समयो दु खनिर्वास —
दु'खनिर्गमयुक्त' काल समय।

अनुवाद—'उपगूहन' कहते हैं विस्मय की प्राप्ति को। जैसे कि, मेरी अपनी कृति 'प्रभावती' में, नारद के दर्शन से ऊपर की ओर दृष्टि उठाये, प्रद्युम्न की जो यह उक्ति है—

'यह क्या ? यह क्या है जो सान्द्र सौरभ-लोभ से मँडराते भौंरों की गुजार से भरी

(११—भाषण)

—सामदानादि भाषणम्।

यथा चण्डकौशिके—

'धर्मः—तदेहि धर्मलोकमधितिष्ठ।'

(१२—पूर्ववाक्य)

पूर्ववाक्यं तु विज्ञेयं यथोक्तार्थोपदर्शनम् ॥ ४१३ ॥

यथा वेण्याम्—

'भीमः—बुद्धिमतिके! क्व सा भानुमती। परिभवतु सम्प्रति पाण्डवदारान्।'

(१३—काव्यसंहार)

वरप्रदानसम्प्राप्तिः काव्यसंहार इष्यते।

यथा सर्वत्र—किं ते भूयः प्रियमुपकरोमि। इति।

---

चमकती पुष्पमाला धारण किये तथा चन्द्रधवल तेज से दिगन्त को प्रकाशित करते हुये इधर आता जा रहा है? कहीं यह कैलास पर्वत तो नहीं या और कुछ तो नहीं है?'
इसमें 'उपगूहन' का स्वरूप स्पष्ट है।

विमर्श—नाट्यदर्पणकार ने 'उपगूहन' के स्थान पर 'परिगूहन' नाम प्रयुक्त किया है और 'परिगूहन' का यह अभिप्राय बताया है—

'विस्मयस्याधिमात्रात्मकत्वाद्वरसस्य प्राप्तिः परिगूहनम्।'

अनुवाद—'भाषण' का अभिप्राय सान्त्वनात्मक, प्रियकर अथवा हितकारक वचन है। जैसे कि 'चण्डकौशिक' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'धर्म—हरिश्चन्द्र! इधर आओ तुम्हें धर्मलोक में विचरना है।'

आदि में, हरिश्चन्द्र के लिये सान्त्वनात्मक धर्म का जो वचन है उसमें 'भाषण' की योजना है।

विमर्श—'भाषण' वस्तुतः प्रियहितवचन है। इसकी योजना भिन्न-भिन्न रसभावादिमय रूपकग्रन्थों में की गयी है।

अनुवाद—'पूर्ववाक्य' वह है जिसे पूर्वोक्त विषय अथवा वचन का पुनर्दर्शन कहा गया है। जैसे कि, 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'भीम—बुद्धिमतिके! कहाँ गयी वह भानुमती? अब देखें कैसे पाण्डव-पत्नी का अपमान करती है।'
आदि में जो सन्ध्यङ्ग है वह 'पूर्ववाक्य' ही है।

विमर्श—'पूर्ववाक्य' का दूसरा नाम 'प्राग्भाव' है। नाट्यदर्पणकार ने 'प्राग्भाव' नाम से ही इस सन्ध्यङ्ग का स्मरण किया है—

'प्राग्भावः कृत्यदर्शनम्।'

किन्तु 'प्राग्भाव' का अभिप्राय किसी के कृत्य का किसी के द्वारा दर्शन है। नाट्यदर्पणकार के अनुसार 'पूर्ववाक्य' कतिपय नाट्याचार्यों की मान्यता का सन्ध्यङ्ग है—'[illegible] पूर्ववाक्यमङ्गमत्र स्थाने कैश्चिदामनन्ति।'

अनुवाद—'काव्यसंहार' वह सन्ध्यङ्ग है जिसे वरप्रदान की सम्प्राप्ति कहा गया है। जैसे

कार्यतश्चोत्तमादीनां कार्यो भाषाविपर्ययः ॥ १६८ ॥
योषित्सखीबालवेश्याकितवाप्सरसां तथा ।
वैदग्ध्यार्थं प्रदातव्यं संस्कृतं चान्तरान्तरा ॥ १६९ ॥

एषामुदाहरणान्याकरेषु बोद्धव्यानि । भाषालक्षणानि मम तातपादाना भाषार्णवे ।

( नाट्य-'लक्षण' और नाट्य-'अलङ्कार' )

षट्त्रिंशल्लक्षणान्यत्र, नाट्यालंकृतयस्तथा ।
त्रयस्त्रिंशत्प्रयोज्यानि वीथ्यङ्गानि त्रयोदश ॥ १७० ॥
लास्याङ्गानि दश यथालाभं रसव्यपेक्षया ।

यथालाभ प्रयोज्यानीति सम्बन्ध । अत्रेति नाटके ।

---

और वेश्या के लिये भी 'सस्कृत' का प्रयोग उचित मानते हैं। जहाँ तहाँ कार्यवश भाषापरिवर्तन भी किया जा सकता है। साथ ही साथ स्त्री, सखी, बालक, वेश्या, द्यूतकार और अप्सरा के लिये बीच-बीच में 'सस्कृत' भाषा में भी बोलना उचित माना गया है। क्योंकि इससे उनकी विदग्धता का प्रकाशन किया जाया करता है।

इन भाषाओं के उदाहरण रूपक-प्रबन्धों में स्वय देखे जा सकते हैं। इन भाषाओं के स्वरूप-विमर्श के लिये हमारे पूज्य पितृचरण का 'भाषार्णव' नामक ग्रन्थ पर्याप्त है।

**विमर्श**—सस्कृत के रूपक प्रबन्धों में 'भाषाविधान' का सिद्धान्त वास्तविक जीवन के वाग्-व्यवहार की अनुकृति पर आश्रित है। नाट्यदर्पणकार ने सक्षेप में 'भाषाविधान' का यह सिद्धान्त उपस्थित किया है—

'देवानीचनृणा पाठ सस्कृतेनाथ जातुचित् ।
महिषी-मन्त्रिजा-पण्यस्त्रीणामव्याजलिङ्गिनाम् ॥
बाल-षण्ड-ग्रहग्रस्त-मत्त-स्त्री-रूपयोषिताम् ।
प्राकृतेनोत्तमस्यापि दारिद्र्यैश्वर्यमोहिन ॥
अत्यन्तनीचभूतादौ पैशाची मागधी च वाक् ।
शौरसेनी तु नीचस्य देशोद्देशे स्वदेशगी ॥
तिर्यग्जात्यन्तरादीनामानुरूप्येण सङ्कथा ।
भाषा-प्रकृति-वृत्तादे कार्यत क्वापि लङ्घनम् ॥' (नाट्यदर्पण ४र्थ विवेक)

अनुवाद—नाटक में, रसाभिव्यञ्जन की दृष्टि से, जहाँ जैसा उचित हो, इन-इन का उपनिबन्ध अपेक्षित है—

( क ) ३६ नाट्य-लक्षण ।
( ख ) ३३ नाट्यालङ्कार ।
( ग ) १३ वीथ्यङ्ग और
( घ ) १० लास्याङ्ग ।

( यहाँ नाट्य-लक्षण, नाट्यालङ्कार, वीथ्यङ्ग और लास्याङ्ग के यथालाभ अर्थात् उपयोगितानुसार प्रयोग का निरूपण किया जा रहा है इसलिये कारिका के )

'यथालाभ पद का सम्बन्ध 'प्रयोज्यानि' पद से है और 'अत्र' पद से अभिप्राय 'नाटक' से है।

(३६ लक्षणों का नाम निर्देश)

तत्र लक्षणानि—

भूषणाक्षरसंघातौ शोभोदाहरणं तथा ॥ १७१ ॥
हेतुसंशयदृष्टान्तास्तुल्यतर्कः पदोच्चयः ।
निदर्शनाभिप्रायो च प्राप्तिर्विचार एव च ॥ १७२ ॥
दिष्टोपदिष्टे च गुणातिपातातिशयौ तथा ।
विशेषणनिरुक्ती च सिद्धिभ्रंशविपर्ययौ ॥ १७३ ॥
दाक्षिण्यानुनयौ मालार्थापत्तिर्गर्हणं तथा ।
पृच्छा प्रसिद्धिः सारूप्यं संक्षेपो गुणकीर्तनम् ॥ १७४ ॥
लेशो मनोरथोऽनुक्तसिद्धिः प्रियवचस्तथा ।

---

**विमर्श**—'नाट्य-लक्षण' और 'नाट्यालङ्कार' का एकमात्र उपयोग नाटक के इतिवृत्तरूप शरीर में रसाभिव्यञ्जन-सामर्थ्य का अधिकाधिक आधान है। लक्षणों की योजना से 'नाटक' का इतिवृत्तात्मक शरीर नया-नया नवीन हुआ करता है और रमणीय बना करता है। 'वीथी' वस्तुतः 'भारतीवृत्ति' की ही एक सुन्दर झाँकी है। सभी रूपक-प्रबन्ध 'वीथी' (वक्र-मार्ग) से ही काम करते हैं। लास्याङ्गों का नाटक में उपयोग कवि और अभिनेता-दोनों की दृष्टि से है और इसका कारण 'रचनावैचित्र्य' है। वैसे तो विश्वनाथ कविराज के पूर्ववर्ती नाट्यशास्त्रीय प्रकरणों ने भी इनका विवेचन छोड़ दिया था क्योंकि इन प्रकरणों का उद्देश्य नाटक-निर्माण की प्रक्रिया का विश्लेषण था न कि अभिनय-प्रक्रिया का। विश्वनाथ कविराज ने प्राचीन नाट्यशास्त्रीय मर्यादा के निर्देशरूप से ही इनका निरूपण किया है न कि समसामयिक 'रंगमंच' की कार्यप्रणाली के विश्लेषणरूप से।

अनुवाद—(१) भूषण (२) अक्षरसंघात (३) शोभा, (४) उदाहरण, (५) हेतु, (६) संशय (७) दृष्टान्त (८) तुल्यतर्क, (९) पदोच्चय (१०) निदर्शन (११) अभिप्राय (१२) प्राप्ति (१३) विचार (१४) दिष्ट, (१५) उपदिष्ट (१६) गुणातिपात (१७) गुणातिशय (१८) विशेषण (१९) निरुक्ति, (२०) सिद्धि, (२१) भ्रंश (२२) विपर्यय (२३) दाक्षिण्य (२४) अनुनय (२५) माला, (२६) अर्थापत्ति (२७) गर्हण (२८) पृच्छा (२९) प्रसिद्धि (३०) सारूप्य (३१) संक्षेप (३२) गुणकीर्तन (३३) लेश (३४) मनोरथ (३५) अनुक्तसिद्धि और (३६) प्रियवचन।

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार का यह षट्त्रिंशल्लक्षण-निरूपण भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के १६ वें अध्याय के लक्षणनिरूपण-प्रकरण के इस पाठान्तर का अनुसरण करता है—

भूषणाक्षरसंघातौ शोभोदाहरणं तथा ।
हेतुसंशयदृष्टान्ताः प्राप्त्यभिप्राय एव च ॥
निदर्शनं निरुक्तं च सिद्धिश्चाथ विशेषणम् ।
गुणातिपातातिशयौ तुल्यतर्कः पदोच्चयः ॥
दिष्टं चैवोपदिष्टं च विचारोऽथ विपर्ययः ।
भ्रंशश्चानुनयो माला दाक्षिण्यं गर्हणं तथा ॥

( १—लक्षण-प्रकार · भूषण )

तत्र—

**लक्षणानि गुणैः सालंकारैर्योगस्तु भूषणम् ॥ १७५ ॥**

यथा—'आक्षिपन्त्यरविन्दानि मुग्धे ! तव मुखश्रियम् ।
कोपदण्डसमग्राणा किमेषामस्ति दुष्करम् ॥'

---

अर्थापत्ति प्रसिद्धिश्च पृच्छा सारूप्यमेव च ।
मनोरथश्च लेशश्च सक्षोभो गुणकीर्तनम् ॥
ज्ञेयाभ्यनुक्तसिद्धिश्च प्रिय वचनमेव च ।
षट्त्रिंशल्लक्षणान्येवं काव्यबन्धेषु निर्दिशेत् ॥ ( नाट्यशास्त्र १६ · १–५ )

अनुवाद—भूषण—इन ३६ लक्षणों में 'भूषण' वह लक्षण है जिसे माधुर्यादि गुण किंवा अनुप्रास-उपमादि अलङ्कारों द्वारा दृश्य ( अथवा श्रव्य- ) काव्य-प्रबन्ध के कथाशरीर में सौन्दर्य का सयोग अथवा 'अलङ्करण' कहा जाया करता है। उदाहरण के लिए निम्न सूक्ति अर्थात्—

'अरी सुन्दरी ! तू इतनी मुग्धा है कि कमल तेरी मुखश्री का अपहरण करने पर उतारू हो उठे हैं। ये कमल, जिनके पास कोष ( बीजकोप तथा प्रभूत धनराशि ) किंवा दण्ड ( कमलनाल तथा सैन्य ) की कोई कमी नहीं, जो भी कर डालें थोडा ही है।'

विमर्श—( क ) साहित्यदर्पण की सभी सस्कृत किंवा हिन्दी टीकाओं और व्याख्याओं में 'भूषण' नामक लक्षण का अभिप्राय अस्पष्ट ही रह गया है। जैसे कि 'तर्कवागीशी' टीका की यह भूषण-व्याख्या—'गुणैर्माधुर्यौज प्रसादैर्यमकोपमाद्यलङ्कारसहितैर्योगः परस्परमेलकः' जितनी 'भूषण' के अभिप्राय से दूर है उतनी ही 'विमला' व्याख्या की यह भूषण-टीका 'अलङ्कारसहित गुणों के योग को भूषण कहते हैं,' 'भूषण' के तात्पर्य से विमुख है। वस्तुत तो 'लक्षण' का ही अभिप्राय इन टीकाओं में अस्पष्ट है। 'गुण', 'अलङ्कार' और 'लक्षण' का जब तक विस्पष्ट विभाग न समझा जाय तब तक लक्षण का निरूपण भ्रामक ही होगा। इन तीनों का प्रविभाग आचार्य अभिनवगुप्त की इन पक्तिओं में स्पष्ट है—

'लक्षणानि गुणालङ्कारमहिमानमनपेक्ष्य स्वसौभाग्येनैव शोभन्ते। लक्षणं महापुरुषस्य पद्मादिरेखादिवत् काव्यशरीरस्य सौन्दर्यदायि। अलङ्कारस्तु रत्नाभरणादिवदेव, येन विनापि स्वसौन्दर्येणैव पुरुष' प्रतिभासते। गुणस्तु प्रवृत्तिद्योतितो धैर्यादिवत् काव्यस्य शब्दार्थरचनामाश्रयति। यथा लक्षणरहित पुरुषो न सुन्दरशब्दवाच्यस्तथा लक्षणवर्जं कथाशरीर गुणालङ्कारोज्ज्वलमपि नीरसत्व भजत् प्रौढकाव्याभिधान नार्हति। कथाशरीर-सपन्नेपु काव्येष्वेव लक्षणानि निर्वर्त्यन्ते न तु मुक्तकादिषु खण्डकाव्येपु, अत एव 'काव्य-बन्धास्तु कर्त्तव्या' इति मुनिनैव मुक्तकादिवारणपरमुक्तम्।

( अभिनवभारती : नाट्यशास्त्र : १६ अध्याय )

अर्थात् गुण और अलङ्कारों से लक्षण का भेद इस प्रकार समझा जा सकता है कि गुण और अलङ्कार तो काव्य सामान्य की विशेषतायें है किन्तु 'लक्षण' एक ऐसा वैशिष्ट्य है, जो केवल कथाशरीर-सम्पन्न काव्य प्रबन्ध का ही वैशिष्ट्य है। जैसे धैर्यादि गुण किंवा रत्नकटकादि अलङ्कारों से युक्त भी मानवशरीर लक्षणरहित होने पर प्रभावमय नहीं प्रतीत हुआ करता वैसे ही माधुर्यादि गुण किंवा अनुप्रास-उपमादि अलङ्कारों से युक्त भी काव्य का कथाशरीर भूषणादि लक्षण से शून्य होने पर प्रभावोत्पादक नहीं लगा करता।

( ख ) काव्य में 'भूषण' नामक लक्षण वह है जिसके होने पर माधुर्यादि गुण और उपमादि

(२—अक्षरसंघात)

वर्णनाक्षरसंघातश्चित्रार्थैरक्षरैर्मितैः ।

यथा शाकुन्तले—

'राजा—कच्चित्सख्यां वो नातिबाधते शरीरसन्तापः ।

प्रियंवदा—सम्पदं लद्धोसहो उवसमं गमिस्सदि' [ साम्प्रतं लब्धौषधमुपशमं गमिष्यति ]।

(३—शोभा)

सिद्धैरर्थैः समं यत्राप्रसिद्धोऽर्थः प्रकाशते ॥ १७६ ॥
श्लिष्टश्लक्ष्णविचित्रार्था सा शोभेत्यभिधीयते ।

यथा—

'सद्वंशसम्भवः शुद्धः कोटिदोऽपि गुणान्वितः ।
कामं धनुरिव क्रूरो वर्जनीयः सतां प्रभुः ॥

---

अलङ्कारों से युक्त काव्यशरीर अधिकाधिक रसोन्मेषक हुआ करता है। माधुर्यादि गुण और उपमादि अलङ्कारों से युक्त काव्यशरीर में वह वस्तु जिसके होने पर रसोन्मेषता प्रबल रूप से सम्भव है, वस्तुतः एक विशिष्ट कविव्यापार ही है जो शब्द और अर्थ के व्यापारों में स्फुरित हुआ करता है। जैसा कि ध्वनिकार की इस उक्ति अर्थात्—

'ध्वन्यात्मभूते शृङ्गारे समीक्ष्य विनिवेशितः ।
रूपकादिरलङ्कारवर्ग एति यथार्थताम् ॥

का संकेत है। इस चतुर्विध कविव्यापार की एक झलक वह है जिसे 'भूषण' नामक लक्षण के रूप में प्राचीन काव्य-शास्त्र-कोविदों ने देखा-दिखाया है।

अनुवाद—'अक्षरसंघात' नामक लक्षण वह लक्षण है जिसे स्वल्प किन्तु श्लिष्ट अक्षरों द्वारा विचित्र अर्थ का उपवर्णन कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—क्या यह शरीरसंताप तुम्हारी सखी को बहुत अधिक तो कष्ट नहीं पहुँचा रहा है?

प्रियंवदा—अब जब कि इसे दवा मिल गयी तब तो शान्त हो ही जायगा।

में यह 'अक्षरसंघात' नामक (कविव्यापाररूप) लक्षण ही है जिससे यहाँ नाटक का काव्यशरीर मनोरम और हृदयग्राही बन रहा है।

विमर्श—अक्षरसंघात एक महत्त्वपूर्ण लक्षण है और इसे अल्प किन्तु श्लिष्ट शब्द-प्रयोग द्वारा रसोचित विभावादिरूप अर्थ के 'उपवर्णन' के लिए संकेतित किया गया है। अभिनवगुप्तपादाचार्य ने यों सुन्दरता से अक्षरसंघात नामक लक्षण का स्वरूप समझाया है—

'तथापि मानिनीत्वचरमपि ईर्ष्याविप्रलम्भे तदपीत्वमभिव्यनक्ति, वरतनुरिति संभोगे विभावत्वं तमेव भावयन्ति। ( अभिनवभारती पृ० १ )

अनुवाद—'शोभा' वह लक्षण है जिसके कारण अप्रसिद्ध भी अर्थ सिद्ध अर्थ के समान प्रकाशित हुआ करता है। अप्रसिद्ध अर्थ के सिद्ध अर्थ के समान प्रकाशित होने का अभिप्राय यह है कि साधारण भी वर्ण्य विषय इसके कारण सहृदयहृदयहारी और सरस बन जाया करता है। जैसे कि निम्न सूक्ति अर्थात्—

'मनस्वी लोगों को चाहिए कि इस राजा से चाहे वह 'सद्वंशसम्भव' (सत्कुलप्रसूत)

( ४—उदाहरण )

**यत्र तुल्यार्थयुक्तेन वाक्येनाभिप्रदर्शनात् ॥ १७७ ॥**
**साध्यतेऽभिमतश्चार्थस्तदुदाहरणं मतम् ।**

यथा—

'अनुयान्त्या जनातीत कान्त साधु त्वया कृतम् ।
का दिनश्री विनार्केण का निशा शशिना विना ॥'

---

'शुद्ध' ( पवित्राचरण ) 'कोटिद' ( महादानी ) और 'गुणान्वित' ( महागुणशाली ) ही क्यों न हो, उसी प्रकार बचते रहना उचित है जिस प्रकार किसी 'सद्वंशसंभव' ( अच्छे बांस के बने ), 'शुद्ध' ( कीटादिवेधरहित ) 'कोटिद' ( असख्य रिपुगण के संहारक ) और 'गुणान्वित' ( प्रत्यञ्चायुक्त ) धनुष से बचा जाया करता है ।'
इत्यादि में, जो लक्षण है, वह 'शोभा' है ।

**विमर्श**—'शोभा' का अभिप्राय एक ऐसा कविव्यापार ( शब्दार्थव्यापार ) है जिससे अशोभन भी अर्थ शोभित लगने लगता है । आचार्य अभिनवगुप्त ने अभिज्ञानशाकुन्तल की इस सूक्ति अर्थात्—

'मेदश्छेदकृशोदर लघु भवत्युत्थानयोग्यं वपु
सत्त्वानामपि लक्ष्यते विकृतिमच्चित्तं भयक्रोधयो ।
उत्कर्ष स च धन्विना यदिषव सिध्यन्ति लक्ष्ये चले
मिथ्या हि व्यसनं वदन्ति मृगयामीदृग्विनोद कुत ॥'

में, 'शोभा' का दर्शन किया है क्योंकि यहाँ एकमात्र कविव्यापार ही अनुचित भी अर्थ को औचित्यपूर्ण दिखा रहा है ।

अनुवाद—'उदाहरण' वह लक्षण है जिसे किसी निगूढ अभिप्राय का निगूढार्थक किंवा तुल्यार्थक वाक्य द्वारा प्रतिपादन कहा गया है । जैसे कि निम्न सूक्ति अर्थात्—

'जनककुमारी ! तूने अपने 'जनातीत' बनवास के लिये अग्रसर ( तथा लोकोत्तर प्रियतम राम का अनुगमन कर बड़ा ही अच्छा किया । विना सूर्य के दिन-श्री क्या और विना चन्द्र के रात्रि क्या ?'
में, जो 'लक्षण' है वह उदाहरण ही है ।

**विमर्श**—नाट्याचार्य भरतमुनि ने 'उदाहरण' की यह परिभाषा की है—

'यत्र तुल्यार्थयुक्तेन वाक्येनाभिप्रदर्शनात् ।
साध्यते निपुणैरर्थस्तदुदाहरण स्मृतम् ॥'

जिसकी अभिनवभारतीकारकृत व्याख्या यह है—

'परेषा दुर्भेद्यपरमार्थेन तुल्यार्थप्रयुक्तेन वाक्येन निगूढाशय कस्मैचिन्निपुणैर्यत्र प्रकाश्यते तदुदाहरणम् । ' यथा 'प्रद्युम्नाभ्युदये' तृतीयेऽङ्केऽन्तर्नाटिकाया सूत्रधारवचनम्—

'देवदनुजाधिप त्वा त्रिभुवनलक्ष्मीरिव स्वय रागात् ।
अभिरूपमभिसृतवती नलकूवरमत्र नाटके रम्भा ॥'
अत्राभिसरणमेव प्रद्युम्नसगमोपाय इत्यर्थ साध्यते ।'

( अभिनवभारती नाट्यशास्त्र . १९ अध्याय पाठान्तर )

'उदाहरण' के उपर्युक्त स्वरूप को देखते हुए 'साहित्यदर्पण' की सस्कृत और हिन्दी व्याख्याओं में जो 'उदाहरणनिरूपण' है वह भ्रान्तिपूर्ण ही प्रतीत होता है ।

(६—हेतु)

हेतुर्वाक्यं समासोक्तमिष्टकृद्धेतुदर्शनात् ॥ १७८ ॥

यथा वेण्यां भीमं प्रति—

चेटी—एवं मए भणिदं भाणुमदि! तुम्हाणं अमुक्केसु केसेसु कहं देवीए केसा संजमिअन्तित्ति [ एवं मया भणितं भानुमति! युष्माकममुक्तेषु केशेषु कथं देव्याः केशाः संयम्यन्ते ]।

(७—संशय)

संशयोऽज्ञाततत्त्वस्य वाक्ये स्याद्यदनिश्चयः।

यथा ययातिविजये—

'इयं स्वर्गाधिनाथस्य लक्ष्मीः किं यक्षकन्यका।
किं चास्य विषयस्यैव देवता किमु पार्वती॥'

(८—दृष्टान्त)

दृष्टान्तो यस्तु पक्षेऽर्थसाधनाय निदर्शनम् ॥ १७९ ॥

---

अनुवाद—'हेतु' वह कथन है जिसे संक्षिप्त तथा युक्तियुक्त किन्तु अभिमत अभिप्राय का अवबोधक वाक्य कहा गया है। जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'चेटी—(भीम के प्रति)—मैंने कहा था—भानुमति! जब तक तुम्हारे केश न खुलें तब तक द्रौपदी के केश क्योंकर बँध जाँय।

आदि में जो कथन है वह 'हेतु' है।

विमर्श—अभिनवभारतीकार ने 'हेतु' का यह स्वरूप-निर्देश किया है—

'अल्पसाधनयुक्तियुक्त मितवाक्यार्थं विविधभङ्ग्युक्तं वचनम्।'

(अभिनवभारती : १६वाँ अध्याय पाठान्तर)

अनुवाद—'संशय' वह कथन है जिसे किसी वाक्य में किसी अज्ञात किन्तु सारभूत अर्थ के सम्बन्ध में अनिश्चय का उपन्यास कहा गया है। जैसे कि 'ययातिविजय' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'क्या यह सुन्दरी इन्द्र की राजलक्ष्मी है? कोई यक्षकन्या है? इस राज्य की अधिष्ठात्री देवी है? साक्षात् पार्वती है?' आदि में जो कथन है वह 'संशय' है।

विमर्श—साहित्यदर्पण की संस्कृत किंवा हिन्दी व्याख्याओं में 'संशय' नामक लक्षण का जो अभिप्राय बताया गया है वह संशय मात्र ही रह गया है। 'संशय' तो एक काव्य अथवा नाट्य-वाक्य का सौन्दर्य है जिसे कवि अथवा नाटककार इस प्रकार रचा करता है जिसमें वह भावों किंवा विचारों के आकस्मिक आवेग के कारण असमाधेय तथा अपरिहार्य-सा लगा करे। इस 'लक्षण' का दर्शन अभिज्ञानशाकुन्तल के निम्न सन्दर्भ में जैसा कि अभिनवभारतीकार ने किया है स्पष्टतया किया जा सकता है—

तिष्ठेत् कोपवशात् प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः।
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्ताः पुरोवर्तिनीं
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः॥

अनुवाद—'दृष्टान्त वह कथन है जिसे पदार्थसाधकहेतु का मनोहर निदर्शन कहा

यथा वेण्याम्—

'सहदेव.—आर्य ! उचितमेवैतत्तस्या यतो दुर्योधनकलत्रं हि सा' इत्यादि।

(८—तुल्यतर्क)

**तुल्यतर्को यदर्थेन तर्कः प्रकृतिगामिना।**

यथा तत्रैव—

'प्रायेणैव हि दृश्यन्ते काम स्वप्नाः शुभाशुभाः।
शतसंख्या पुनरिय सानुज स्पृशतीव माम्॥'

(९—पदोच्चय)

**संचयोऽर्थानुरूपो यः पदानां स पदोच्चयः॥ १८०॥**

यथा शाकुन्तले—

'अधरः किसलयरागः कोमलविटपानुकारिणौ बाहू।
कुसुममिव लोभनीय यौवनमङ्गेषु सनद्धम्॥'

अत्र पदपदार्थयोः सौकुमार्यं सदृशमेव।

---

जाया करता है। जैसे कि 'वेणीसंहार' में—

'सहदेव—आर्य ! उसके ( भानुमती के ) लिये तो यह सब उचित ही है क्योंकि वह तो दुर्योधन की पत्नी है।'

आदि जो संदर्भ है वह 'दृष्टान्त' रूप लक्षण से ही विभूषित है।'

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'दृष्टान्त' लक्षण का यह स्वरूप है—

'सर्वलोकमनोग्राही यस्तु पक्षार्थसाधक।
हेतोर्निदर्शनकृत स दृष्टान्त इति स्मृत॥'

( नाट्यशास्त्र १६।१२ )

जिसे अभिनवभारतीकार ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'धर्माविरुद्धतया सर्वलोकमनोग्राही वचनं निदर्शनोपष्टम्भं दृष्टान्तसञ्ज्ञकं लक्षणम्'।

( अभिनवभारती १६।१२ )

अनुवाद—'तुल्यतर्क' का अभिप्राय है प्रकृत ( प्रत्यक्ष ) अर्थ के परामर्श के द्वारा अप्रकृत ( अप्रत्यक्ष ) अर्थ के प्रकाशन का। जैसे कि 'वेणीसहार' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'शुभ और अशुभ स्वप्न तो प्राय लोग देखा ही करते हैं किन्तु 'एक सौ सर्पों के मारने' का यह स्वप्न-दर्शन मुझे, जिसके एक सौ भाई हैं, कुछ खटक सा रहा है।'

में, जो लक्षण है वह 'तुल्यतर्क' ही है।

अनुवाद—'पदोच्चय' का अभिप्राय है अर्थानुरूप पद-सन्दर्भ का। जैसे कि 'अभिज्ञान-शाकुन्तल' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'शकुन्तला का अधर कोमल लताकिसलय की लालिमा लिये है, दोनों बाँहें लता की दो टहनियों की कोमलता लिये हैं और यौवन तो फूल की भाँति अङ्ग-अङ्ग में झलक ही रहा है।'

में, जो लक्षण है, वह 'पदोच्चय' है क्योंकि यहाँ सुकुमार अर्थ के अनुरूप सुकुमार पद की योजना स्पष्ट प्रतीत हो रही है।

(१०—निदर्शन)

यत्रार्थानां प्रसिद्धानां क्रियते परिकीर्तनम् ।
परपक्षव्युदासार्थं तन्निदर्शनमुच्यते ॥ १८१ ॥

यथा—

'क्षात्रधर्मोचितैर्धर्मैरलं शत्रुवधे नृपाः ।
किं तु वालिनि रामेण मुक्तो बाणः पराङ्मुखे ॥'

(११—अभिप्राय)

अभिप्रायस्तु सादृश्यादभूतार्थस्य कल्पना ।

यथा शाकुन्तले—

'इदं किलाव्याजमनोहरं वपुस्तपःक्षमं साधयितुं य इच्छति ।
ध्रुवं स नीलोत्पलपत्रधारया शमीलतां छेत्तुमृषिर्व्यवस्यति ॥'

(१२—प्राप्ति)

प्राप्तिः केनचिदंशेन किंचिद्यत्रानुमीयते ॥ १८२ ॥

यथा मम प्रभावत्याम्—

'अनेन खलु सर्वतश्चरता चञ्चरीकेणावश्यं विदिता भविष्यति प्रियतमा मे प्रभावती ।'

---

अनुवाद—'निदर्शन' का अभिप्राय है प्रसिद्ध अर्थ के परिकीर्तन का जिसमें कहीं कोई अन्य समाधान न हो सके। जैसे कि इस सूक्ति अर्थात्—

'यह तो ठीक ही है कि राजगण क्षत्रियोचित संग्राम-धर्म से शत्रुओं का वध किया करते हैं किन्तु राम ने जो बालि पर बाण छोड़ा वह उसके पराङ्मुख रहने पर छोड़ा संमुख रहने पर नहीं)।'
में जो कथन है वह 'निदर्शन' है।

विमर्श—'साहित्यदर्पण' की यह कारिका नाट्यशास्त्र (१६।२५) की ही कारिका का स्वरूप है।

अनुवाद—'अभिप्राय' का तात्पर्य सादृश्य के कारण अभूतपूर्व अर्थ की कल्पना है। जैसे कि, 'अभिज्ञानशाकुन्तल' की इस सूक्ति अर्थात्—

'वाह! इस निसर्गसुन्दर (शकुन्तला के) शरीर को जो तपस्या के कष्टों के सहने योग्य बनाना चाहता है वह वस्तुतः नीलकमल के किसलय के किनारे से शमी वृक्ष को काटना चाहता है।
में जो कथन है वह 'अभिप्राय' है।

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'अभिप्राय' का स्वरूप यह है—

'अभूतपूर्वो यो ह्यर्थः सादृश्यात् परिकल्पितः ।
लोकस्य हृदयग्राही सोऽभिप्राय इति स्मृतः ॥ (नाट्यशास्त्र १६।१४)

अनुवाद—'प्राप्ति' का अभिप्राय है—किसी वस्तु के अंश मात्र से उस वस्तु का अनुमान। जैसे कि मेरी अपनी कृति 'प्रभावतीपरिणय' की इस उक्ति अर्थात्—

'यह भ्रमर जो सर्वत्र विचरा करता है अवश्य जानता होगा कि मेरी प्रियतमा प्रभावती कहाँ है।

( १३—विचार )

## विचारो युक्तिवाक्यैर्यदप्रत्यक्षार्थसाधनम् ।

यथा मम चन्द्रकलायाम्—

'राजा—नूनमियमन्त पिहितमदनविकारा वर्तते ।

यतः—

हसति परितोषरहित निरीक्ष्यमाणापि नेक्षते किञ्चित् ।
सख्यामुदाहरन्त्यामसमञ्जसमुत्तर दत्ते ॥'

( १४—दिष्ट )

## देशकालस्वरूपेण वर्णना दिष्टमुच्यते ॥ १८३ ॥

यथा वेण्याम्—

'सहदेवः—

यद्वैद्युतमिव ज्योतिरार्ये क्रुद्धेऽद्य सम्भृतम् ।
तत्प्रावृडिव कृष्णेयं नून सवर्द्धयिष्यति ॥'

---

में, जो लक्षण है वह 'प्राप्ति' ही है ( क्योंकि चञ्चरीक के विचरण से, उस ( चञ्चरीक ) के प्रभावतीविषयक ज्ञान का अनुमान हो रहा है )।

विमर्श—भरतमुनि का 'प्राप्ति'-लक्षण यह है—

'दृष्ट्वैवावयवान् काश्चिद् भावो यत्रानुमीयते ।
प्राप्ति तामभिजानीयाल्लक्षण नाटकाश्रयम् ॥' ( नाट्यशास्त्र १६।१३ )

अनुवाद—'विचार' का अभिप्राय है—युक्तियुक्त वाक्य से अप्रत्यक्ष वस्तु के साधन का। जैसे कि मेरी अपनी कृति 'चन्द्रकला' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'राजा—अवश्य ही यह-अपने हृदय में प्रेम छिपाये हुई है- क्योंकि—यह हँसती है किन्तु प्रसन्नता से नहीं, इसे सखियाँ देखती हैं किन्तु वह उन्हें नहीं देखती और इससे सखियाँ बहुत कुछ कहती हैं किन्तु वह उनसे कुछ नहीं बोलती।'

में, जो लक्षण है वह 'विचार' है।

विमर्श—भरतमुनि के नाट्यशास्त्र में 'विचार' का यह लक्षण दिया हुआ है—

'पूर्वाशयसमानार्थैरप्रत्यक्षार्थसाधनै ।
अनेकोपाधिसयुक्तो विचार परिकीर्तित ॥' ( नाट्यशास्त्र १६।२४ )

जिसका अभिनवभारतीकार ने यह उदाहरण दिया है—

'साध्ये निश्चितमन्वयेन घटित विभ्रत्सपक्षे स्थिति
व्यावृत्त च विपक्षतो भवति यत्तत् साधनं सिद्धये ।
यत्साध्य स्वयमेव तुल्यमुभयो पक्षे विरुद्ध च यत्
तस्याङ्गीकरणेन वादिन इव स्यात् स्वामिनो निग्रह' ॥' ( मुद्राराक्षस )

अनुवाद—'दिष्ट' का अभिप्राय है—देश और काल के स्वरूपानुसार वस्तु-वर्णना का। जैसे कि 'वेणीसहार' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'सहदेव—आज क्रुद्ध भीम में वैद्युत अग्नि की सी जो प्रतिशोध-ज्वाला धधक रही है वह अवश्यमेव वर्षा सी द्रौपदी के कारण और भी भभक उठेगी।'

में, जो लक्षण दिखायी दे रहा है वह 'दिष्ट' ही है।

(१५—उपदिष्ट)

## उपदिष्टं मनोहारि वाक्यं शास्त्रानुसारतः ।

यथा शाकुन्तले—

'शुश्रूषस्व गुरून्, कुरु प्रियसखीवृत्तिं सपत्नीजने,
भर्तुर्विप्रकृतापि रोषणतया मा स्म प्रतीपं गमः ।
भूयिष्ठं भव दक्षिणा परिजने भाग्येष्वनुत्सेकिनी,
यान्त्येवं गृहिणीपदं युवतयो वामाः कुलस्याधयः ॥'

(१६—गुणातिपात)

## गुणातिपातः कार्यं यद्विपरीतं गुणान्प्रति ॥ १८४ ॥

यथा मम चन्द्रकलायां चन्द्रं प्रति—

'जइ संहरिज्जइ तमो घेप्पइ सअलेहिं ते पाओ ।
वससि सिरे पसुवइणो तहवि हु इत्थीअ जीअणं हरसि ॥'
[यदि संह्रियते तमो गृह्यते सकलैस्तव पादः ।
वससि शिरसि पशुपतेस्तथापि स्त्रीणां जीवनं हरसि ॥]

(१७—गुणातिशय)

## यः सामान् गुणोद्रेकः स गुणातिशयो मतः ।

---

विमर्श—भरतमुनि ने 'दिष्ट' में कुछ और बातें भी देखी हैं—

'यथादेशं यथाकालं यथारूपं च वर्ण्यते ।
यदत्यर्थं परोक्षं वा यदं (दिष्ट) तद्दृष्टोऽपि वा ॥ (नाट्यशास्त्र १६. २१)

अनुवाद—'उपदिष्ट' वह कथन है जिसे शास्त्रानुसार मनोहरवाक्य-विन्यास कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'बड़े-बूढ़ों की सेवा करना, सपत्नियों के प्रति प्रियसखी-भाव रखना, पति से किसी कारण अप्रसन्न होने पर भी उनके विरुद्ध आचरण न करना, परिजनों के प्रति दया भाव रखना और सौभाग्य वृद्धि में भी अभिमान से दूर रहना। ऐसा यदि तूने किया तो महाराज दुष्यन्त की सच्ची गृहिणी बन जायेगी। ऐसा न करनेवाली ही वामाचरणें कुल की पीड़ा बनी रहती है।

में जो कथन है वह 'उपदिष्ट' ही है।

विमर्श—भरतमुनि के अनुसार 'उपदिष्ट' का यह लक्षण है—

'परिगृह्य तु शास्त्रार्थं यद्वाक्यमभिधीयते ।
विद्वन्मनोहरं स्वान्तमुपदिष्टं तदुच्यते ॥' (नाट्यशास्त्र १६.२४)

अनुवाद—'गुणातिपात' का अभिप्राय ऐसा गुणवर्णन है जिसमें गुणविरोध का आभास हुआ करे। जैसे कि मेरी अपनी कृति 'चन्द्रकला' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'भले ही तुम अँधेरा दूर किया करो किन्तु संसार के प्राणी तुम्हारे पैरों (किरणों) को खींचना ही चाहा करते हैं। भले ही तुम भगवान् शङ्कर के मस्तक पर विराजो किन्तु वियोगिनियों का प्राण लेनेवाले भी तुम्हीं हो।

में जो चन्द्रोपालम्भवर्णन है वह 'गुणातिपात' का ही उदाहरण है।

अनुवाद—'गुणातिशय' का अभिप्राय है—गुण-सामान्य के कीर्तन से गुणविशेष के

यथा तत्रैव—

'राजा—( चन्द्रकलाया मुखं निर्दिश्य )

असावन्तश्चञ्चद्विकचनवनीलाब्जयुगल-
स्तलस्फूर्जत्कम्बुर्विलसदलिसंघात उपरि ।
विना दोषासङ्गं सततपरिपूर्णाखिलकलः
कुतः प्राप्तश्चन्द्रो विगलितकलङ्कः सुमुखि ! ते ॥'

( १८—विशेषण )

**सिद्धानर्थान् बहूनुक्त्वा विशेषोक्तिर्विशेषणम् ॥ १८५ ॥**

यथा—

'तृष्णापहारी विमलो द्विजावासो जनप्रियः ।
ह्रदः पद्माकरः किन्तु बुधस्त्वं स जलाशयः ॥'

( १९—निरुक्ति )

**पूर्वसिद्धार्थकथनं निरुक्तिरिति कीर्त्यते ।**

यथा वेण्याम्—'निहताशेषकौरव्य —' इत्यादि ।

---

अनुकीर्तन का। जैसे कि मेरी ही कृति 'चन्द्रकला' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'राजा—( चन्द्रकला के मुख को लक्ष्यकर )—

अरी सुमुखि ! यह तो बता कि मुझे यह निष्कलङ्क किंवा बिना 'दोषासंग' ( रात्रि किंवा दोषों के सम्पर्क ) के ही, निरन्तर षोडश कलाओं से परिपूर्ण ( संगीतादि कलाओं से सुशोभित ), चन्द्र ( मुख ) कहाँ से मिल गया, जिसके भीतर इतने सुन्दर नीलकमल युगल ( नयन ) खिले दीख रहे हैं, जिसके नीचे इतना सुन्दर कम्बु ( शंख तथा ग्रीवा भाग ) चमक रहा है और जिसके ऊपर भ्रमरसमूह ( केशपाश ) मँडराते लग रहे हैं।' में, जो लक्षण है वह 'गुणातिशय' है।

अनुवाद—'विशेषण' वह लक्षण है जिसे 'प्रसिद्ध अर्थ के उपवर्णन के अनन्तर उसके वैशिष्ट्य का अनुकीर्तन' कहा गया है। जैसे कि यह सूक्ति अर्थात्—

'तृष्णापहारी' ( जलाशयपक्ष में-प्यास मिटानेवाला और वर्ण्य पुरुषपक्ष में याचक जन की आकांक्षा के निवर्तक ) 'विमल' ( जलाशयपक्ष में-स्वच्छजलपूर्ण और पुरुष पक्ष में-निर्मल हृदय ) 'द्विजावास' ( जलाशयपक्ष में-जलपक्षियों के निवासभूत और पुरुषपक्ष में-ब्राह्मणों के आश्रयदाता ) 'जनप्रिय' ( जलाशयपक्ष में-सुन्दर किं वा पुरुष पक्ष में-हितकारक ) और 'पद्माकर' ( जलाशयपक्ष में-कमलों के आवास और पुरुषपक्ष में-लक्ष्मी के आवास ) जैसे आप हैं वैसा ही जलाशय भी है। किन्तु आप 'बुध' पण्डित ठहरे और जलाशय 'जडाशय' मूर्ख ( अचेतन ) ही ठहरा।'

अनुवाद—'निरुक्ति' वह लक्षण है जिसे पूर्वसिद्ध अर्थ का वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'वेणीसंहार' की 'निहताशेषकौरव्य' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में जो लक्षण है वह 'निरुक्त' ही है।

**विमर्श**—नाट्यशास्त्र की निरुक्ति ( निरुक्त ) परिभाषा यह है—

'निरवद्यस्य वाक्यस्य पूर्वोक्तार्थप्रसिद्धये ।
यदुच्यते तु वचनं निरुक्तं तदुदाहृतम् ॥' ( नाट्यशास्त्र . १६ १६ )

(२०—सिद्धि)

बहूनां कीर्तनं सिद्धिरभिप्रेतार्थसिद्धये ॥ १८६ ॥

यथा—

'यद्वीर्यं कूर्मराजस्य यश्च शेषस्य विक्रमः ।
पृथिव्या रक्षणे राजन्नेकत्र त्वयि तत्स्थितम् ॥'

(२१—भ्रंश)

दृप्तादीनां भवेद्भ्रंशो वाच्यादन्यतरद्वचः ।

यथा वेण्याम्—कञ्चुकिनं प्रति

'दुर्योधन'—

सहभृत्यगणं सबान्धवं सहमित्रं ससुतं सहानुजम् ।
स्वबलेन निहन्ति संयुगे नचिरात्पाण्डुसुतः सुयोधनम् ॥'

(२२—विपर्यय)

विचारस्यान्यथाभावः संदेहात्तु विपर्ययः ॥ १८७ ॥

यथा—

'मत्वा लोकमदातारं संतोषे यैः कृता मतिः ।
त्वयि राजनि ते राजन् तथा व्यवसायिनः ॥'

(२३—दाक्षिण्य)

दाक्षिण्यं चेष्टया वाचा परचित्तानुवर्तनम् ।

---

अनुवाद—'सिद्धि' वह कथन है जिसे एक अभिप्रेत अर्थ की सिद्धि के लिये अनेकों अभिप्रेत अर्थों का वर्णन कहा गया है। जैसे कि, इस सूक्ति अर्थात्—

'महाराज! पृथिवी के रक्षण में जो भी कूर्मावतार विष्णु का वीर्य है और जो भी शेषनाग का विक्रम है वह सब एक आप ही में एकत्रित है। में जो कथन है वह 'सिद्धि' है।

अनुवाद—'भ्रंश' वह कथन है जिसे 'किसी दृप्त व्यक्ति का किसी विषय के वर्णन के स्थान पर विषयान्तर का वर्णन करना' कहा करते हैं। जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'दुर्योधन (कञ्चुकी से)—अब शीघ्र ही संग्राम में क्या भृत्यवर्ग, क्या बन्धुबान्धव क्या मित्र और क्या अनुज—सबके साथ सुयोधन को पाण्डुपुत्र अपने पराक्रम से मार गिरा देगा!

में जो कथन है वह 'भ्रंश' है (क्योंकि क्षोभ में आकर दुर्योधन पाण्डवों को स्वयं मार डालने के बदले पाण्डवों द्वारा अपने मारे जाने का वर्णन कर डालता है)।

अनुवाद—'विपर्यय' वह कथन है जिसे संदेह के कारण पूर्वविचार का परिवर्तन कहा जाया करता है। जैसे कि, इस सूक्ति अर्थात्—

'महाराज! वे लोग जो यह सोचकर कि 'कोई भी ऐसा नहीं है जो दान दे सके' सन्तोष-साधन कर चुके थे अब आपके रहते अपना निश्चय बदल चुके हैं।

में जो कथन है वह 'विपर्यय' है।

अनुवाद—'दाक्षिण्य' वह कथन है जिसे चेष्टा अथवा वाणी द्वारा परचित्त के अनुवर्तन-वर्णन में देखा जा सकता है। जैसे कि इस सन्दर्भ अर्थात्—

वाचा यथा—

'प्रसाधय पुरीं लङ्कां राजा त्वं हि विभीषण !
आर्येणानुगृहीतस्य न विघ्नः सिद्धिमन्तरा ॥'

एवं चेष्टयाऽपि ।

( २४—अनुनय )

**वाक्यैः स्निग्धैरनुनयो भवेदर्थस्य साधनम् ॥ १८८ ॥**

यथा वेण्याम्—अश्वत्थामानं प्रति—

'कृपः—दिव्यास्त्रग्रामकोविदे भारद्वाजतुल्यपराक्रमे किं न संभाव्यते त्वयि ।'

( २५—माला )

**माला स्याद्यदभीष्टार्थं नैकार्थप्रतिपादनम् ।**

यथा शाकुन्तले—

'राजा—
किं शीकरैः क्लमविमर्दिभिरार्द्रवातं सञ्चारयामि नलिनीदलतालवृन्तम् ।
अङ्के निवेश्य चरणावुत पद्मताम्रौ संवाहयामि करभोरु ! यथासुखं ते ॥'

( २६—अर्थापत्ति )

**अर्थापत्तिर्यदन्यार्थोऽर्थान्तरोक्तेः प्रतीयते ॥ १८९ ॥**

यथा वेण्याम्—द्रोणोऽश्वत्थामानं राज्येऽभिषेक्तुमिच्छतीति कथयन्तं कर्णं प्रति—

'राजा—साधु अङ्गराज ! साधु, कथमन्यथा—

---

'राक्षसराज विभीषण ! अब तुम राजा हो, लङ्का की राजधानी अब तुम्हीं से शोभित होगी । भला आर्य राम का अनुग्रह हो और कार्यसिद्धि के बिना कोई विघ्न पड़ जाय !' में, 'वाणी' द्वारा परचित्तानुवर्तनात्मक 'दाक्षिण्य' स्पष्ट है ।

अनुवाद—'अनुनय' वह लक्षण है जिसे स्निग्ध वचनों द्वारा अभिप्रेत अर्थ का साधन कहा गया है । जैसे कि, 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'कृप—( अश्वत्थामा से ) दिव्यास्त्रों के एक पण्डित और आचार्य द्रोण सरीखे पराक्रमी तुमसे क्या कुछ नहीं हो सकता ?'

आदि में 'अनुनय' नामक लक्षण का स्वरूप स्पष्ट है ।

अनुवाद—'माला' वह लक्षण है जिसे अभीष्ट के प्रतिपादक अनेक अभिप्रेत अर्थों का उपवर्णन कहा करते हैं । जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—प्रिये ! क्या शीतल जलबिन्दुओं से भिगोये नलिनीपत्र से तुझे पखा झलूँ ? क्या तेरे कमलसम कोमल चरणों को गोद में लेकर दबाऊँ, जिसमें तुझे अच्छा लगे ?'

इत्यादि में, जो लक्षण है वह 'माला' है ।

अनुवाद—'अर्थापत्ति' वह लक्षण है जिसे किसी एक वस्तु के वर्णन से, किसी दूसरी वस्तु का प्रकाशन कहा जाया करता है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'( कर्ण के यह कहने पर कि द्रोण अश्वत्थामा को राजा बनाना चाहते हैं ) दुर्योधन—अङ्गराज ! बहुत ठीक कहा तुमने ! नहीं तो—

यस्यामयं सोऽतिरथो पश्यमानं किरीटिना ।
सिन्धुराजमुपेक्षेत नैव चेत्कथमन्यथा ॥'

(२७—गर्हण)

दूषणोद्घोषणायां तु भर्त्सना गर्हणं तु तत् ।

यथा तत्रैव—कर्णं प्रति—

'अश्वत्थामा—

निर्वीर्यं गुरुशापभाषितवशात्किं मे तवेवायुधं ?
सम्प्रत्येव भयाद्विहाय समरं प्राप्तोऽस्मि किं त्वं यथा ?
जातोऽहं स्तुतिवंशकीर्तनविदां किं सारथीनां कुले ?
क्षुद्रारातिकृताप्रियं प्रतिकरोम्यस्रेण नास्रेण यत् ?'

(२८—पृच्छा)

अभ्यर्थनापरैर्वाक्यैः पृच्छार्थान्वेषणं मता ॥ १९० ॥

यथा तत्रैव—

'सुन्दरकः—अज्जा, अवि णाम सारहिदुदिओ दिट्ठो तुम्हेहिं महाराओ दुर्योधणो ण वेत्ति ।' [आर्याः, अपि नाम सारथिद्वितीयो दृष्टो युष्माभिर्महाराजो दुर्योधनो न वेति ]

(२९—प्रसिद्धि)

प्रसिद्धिर्लोकसिद्धार्थैरुत्कृष्टैरर्थसाधनम् ।

यथा विक्रमोर्वश्याम्—

---

वे अतिरथ आचार्य द्रोण सिन्धुराज (जयद्रथ) को स्वयं अभयदान देकर भी, क्योंकर चुपचाप बैठे रहे जब कि अर्जुन सिन्धुराज को मार रहा था ।'

आदि में जो कथन है वह 'अर्थापत्ति' है ।

अनुवाद—'गर्हण' वह कथन है जिसे 'दोषोद्घोषण होने पर भर्त्सना का प्रकाशन' कहा गया है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'अश्वत्थामा (कर्ण के प्रति)—क्या गुरु के शाप-वचन से तुम्हारी तरह मेरा भी अस्त्र निर्वीर्य हो गया ? क्या मैं भी तुम्हारी तरह कभी संग्राम से भाग निकला हूँ ? क्या मैं भी तुम्हारी तरह राजवंशावली के गुणगायक सारथियों के कुल में जन्मा हूँ ? कि इन क्षुद्र शत्रुओं के अपकार का प्रतीकार अस्त्र से न देकर रोने-धोने से हूँ ?'

में जो कथन है वह 'गर्हण नामक कथन है ।

अनुवाद—'पृच्छा' वह कथन है जिसे अभ्यर्थनापरक वचनों से अभिमत अर्थ का अन्वेषण' कहा गया है । जैसे कि 'वेणीसंहार' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'सुन्दरक—अरे भले लोगो ! क्या आपने सारथि के साथ महाराज दुर्योधन को इधर कहीं देखा है ?'

आदि में 'पृच्छा' नामक ही कथन स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है ।

अनुवाद—'प्रसिद्धि' वह लक्षण है जिसे किसी उत्कृष्ट और लोकप्रसिद्ध अर्थ के आधार पर किसी अभिमत अर्थ का साधन कहा गया है । जैसे कि 'विक्रमोर्वशीय' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—
सूर्याचन्द्रमसौ यस्य मातामहपितामहौ।
स्वयं कृतः पतिर्द्वाभ्यामुर्वश्या च भुवा च यः॥'

( ३०—सारूप्य )

**सारूप्यमनुरूपस्य सारूप्यात्क्षोभवर्धनम् ॥ १९१ ॥**

यथा वेण्याम्—दुर्योधनभ्रान्त्या भीमं प्रति—
'युधिष्ठिरः—दुरात्मन्! दुर्योधनहतक!–' इत्यादि।

( ३१—संक्षेप )

**संक्षेपो यत्तु संक्षेपादात्मान्यार्थे प्रयुज्यते।**

यथा मम चन्द्रकलायाम्—
'राजा—प्रिये!
अङ्गानि खेदयसि किं शिरीषकुसुमपरिपेलवानि मुधा।
( आत्मान निर्दिश्य— )
अयमीहितकुसुमानां सम्पादयिता तवास्ति दासजनः॥'

( ३२—गुणकीर्तन )

**गुणानां कीर्तनं यत्तु तदेव गुणकीर्तनम् ॥ १९२ ॥**

यथा तत्रैव—
'नेत्रे खञ्जनगञ्जने सरसिजप्रत्यर्थि—' इत्यादि।

---

'राजा—मैं पूछ रहा हूँ। मैं वह हूँ जिसके मातामह और पितामह सूर्य और चन्द्र हैं और जिसे उर्वशी और पृथिवी, दोनों ने अपना पति वरण किया है।'
में, जो लक्षण है, वह 'प्रसिद्धि' नामक ही लक्षण है।

अनुवाद—'सारूप्य' वह लक्षण है जिसे 'किसी पूर्वानुभूत वस्तु का मन क्षोभकारक सारूप्यवर्णन' कहा गया है। जैसे कि 'वेणीसंहार' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'( दुर्योधन के भ्रम से भीम को लक्ष्यकर ) युधिष्ठिर—नीच! महापतित दुर्योधन!' इत्यादि में जो कथासविधान का सौन्दर्य है वह 'सारूप्य' नामक लक्षण के ही कारण है।

अनुवाद—'संक्षेप' वह लक्षण है जिसे किसी अन्य पदार्थ के स्थान पर, संक्षेप के लिये, आत्मानुकीर्तन कहा गया है। जैसे कि मेरी अपनी कृति 'चन्द्रकला' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—प्रिये! शिरीषकुसुम की भाँति कोमल अपने अङ्गों को तू क्योंकर कष्ट दे रही है?
( अपने आप को निर्दिष्टकर ) तेरे मनचाहे फूलों को चुनने के लिये तो तेरा यह दास खड़ा ही है।'
में, जो लक्षण है वह 'संक्षेप' ही है।

अनुवाद—'गुणकीर्तन' वह लक्षण है जिसे गुणों का उपवर्णन कहा गया है।
जैसे कि मेरी अपनी कृति 'चन्द्रकला' की 'नेत्रे खञ्जनगञ्जने सरसिजप्रत्यर्थि' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति 'गुणकीर्तन' का ही दृष्टान्त है।

(३३—लेश)

स लेशो भण्यते वाक्यं यत्सादृश्यपुरःसरम् ।

यथा वेण्याम्—

'राजा—

'हते जरति गाङ्गेये पुरस्कृत्य शिखण्डिनम् ।
या श्लाघा पाण्डुपुत्राणां सैवाऽस्माकं भविष्यति ॥'

(३४—मनोरथ)

मनोरथस्त्वभिप्रायस्योक्तिर्भङ्ग्यन्तरेण यत् ॥ १९३ ॥

यथा—

'रतिकेलिकलः किंचिदेष मन्मथमन्थरः ।
पश्य सुभ्रु ! समालम्बात्कादम्बश्चुम्बति प्रियाम् ॥'

(३५—अनुक्तसिद्धि)

विशेषार्थोहविस्तारोऽनुक्तसिद्धिरुदार्यते ।

यथा—

'पुष्पदूषितकायाम्—

इमावेतौ तन्वि ! यावेतौ चारुचन्द्रमसं प्रति ।
प्राज्ञे कल्याणनामानावुभौ तिष्यपुनर्वसू ॥'

---

अनुवाद—'लेश' वह कथन है जिसे सादृश्यप्रकाशनसमर्थ वाक्य का उपन्यास कहा जाया करता है। जैसे कि 'वेणीसंहार' की इस सूक्ति अर्थात्—

'राजा—अभिमन्यु के मारने पर हमारी भी वही प्रशंसा होगी जो शिखण्डी को आगे कर भीष्म के मारने पर पाण्डुपुत्रों की प्रशंसा हुई।'

में जो कथन है वह 'लेश' है।

अनुवाद—'मनोरथ' वह कथन है जिसे किसी अभिमत अभिप्राय का, विचित्रता के साथ प्रकाशन कहा गया है। जैसे कि इस सूक्ति अर्थात्—

'अरी सुन्दरी ! रतिकेलि में मधुर कूजन करनेवाला किंवा काममोहित यह हंस आनन्द के साथ हंसी का चुम्बन करता दिखाई दे रहा है।

में जो कथन है वह 'मनोरथ' है।

अनुवाद—'अनुक्तसिद्धि' वह कथन है जिसे किसी (अवर्णित भी) अर्थविशेष का ऊह अथवा तर्कणा द्वारा विस्तार कहा गया है। जैसे कि 'पुष्पदूषितका' के इस संदर्भ अर्थात्—

बुद्धिमति सीते ! कान्तिमान् चन्द्र के समीप जो ये दो दिखायी दिया करते हैं वही ही स्वनामधन्य 'तिष्य' और 'पुनर्वसु' कहा करते हैं।

में जो कथन है वह 'अनुक्तसिद्धि' ही है (क्योंकि यहाँ विश्वामित्र, राम और लक्ष्मण। अवर्णित भी अभिप्राय ऊह द्वारा ही विसदृश्य से प्रतीत हो जाता है)।

( ३६—प्रियोक्ति-प्रियवचन )

स्यात्प्रयाणयितुं पूज्यं प्रियोक्तिर्हर्षभाषणम् ॥ १९४ ॥

यथा शाकुन्तले—

'उदेति पूर्वं कुसुमं ततः फलं घनोदयः प्राक्तदनन्तरं पयः ।
निमित्तनैमित्तिकयोरयं विधिस्तव प्रसादस्य पुरस्तु सम्पदः ॥'

( नाट्यालङ्कार : नामनिर्देश )

अथ नाट्यालङ्काराः—

आशीराक्रन्दकपटाक्षमागर्वोद्यमाश्रयाः ।
उत्प्रासनस्पृहाक्षोभपश्चात्तापोपपत्तयः ॥ १९५ ॥
आशंसाध्यवसायौ च विसर्पोल्लेखसंज्ञितौ ।
उत्तेजनं परीवादो नीतिरर्थविशेषणम् ॥ १९६ ॥
प्रोत्साहनं च साहाय्यमभिमानोऽनुवर्तनम् ।
उत्कीर्त्तनं तथा याच्ञा परिहारो निवेदनम् ॥ १९७ ॥
प्रवर्तनाख्यानयुक्तिप्रहर्षाश्चोपदेशनम् ।
इति नाट्यालङ्कृतयो नाट्यभूषणहेतवः ॥ १९८ ॥

---

विमर्श—नाट्यशास्त्र की 'अनुक्तसिद्धि' परिभाषा यह है—

'प्रस्तावेनैव शेषोऽर्थः कृत्स्नो यत्र प्रतीयते ।
वचनेन विनाऽनुक्तसिद्धिः सा परिकीर्तिता ॥' ( नाट्यशास्त्र १६. ४० )

अनुवाद—'प्रियोक्ति' ( प्रियवचन ) वह लक्षण है जिसे पूज्य लोगों की विज्ञापना के लिये आनन्दजनक भाषण कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'संसार में कारण और कार्य का यही नियम है कि पहले फूल फूलता है तब फल निकलता है, पहले मेघ मँडराते हैं तब वर्षा होती है। किन्तु महर्षि कण्व के अनुग्रह और भक्तजनों के कल्याण में यह लौकिक कार्यकारणभाव लागू ही नहीं होता।'

में, जो 'लक्षण' है वह 'प्रियोक्ति' है।

विमर्श—क्या नाट्य और क्या काव्य—सर्वत्र कथाशरीर के संविधान में आलाप-संलाप का वैदग्ध्य स्पष्ट परिलक्षित हुआ करता है। यह सब वस्तुतः तो कर्त्तव्य-कर्म ही है किन्तु शब्दार्थ व्यापार के रूप में ही इसका प्रकाशन हुआ करता है। 'प्रियोक्ति' भी इसी कथाशरीर-संविधान के उपयुक्त सम्भाषण वैदग्ध्य का एक रूप है।

अनुवाद—नाट्यालङ्कार ये हैं जो कि नाट्य के शोभाधायक हुआ करते हैं—

(१) आशी, (२) आक्रन्द, (३) कपट, (४) अक्षमा, (५) गर्व, (६) उद्यम, (७) आश्रय, (८) उत्प्रासन, (९) स्पृहा, (१०) क्षोभ, (११) पश्चात्ताप, (१२) उपपत्ति, (१३) आशंसा, (१४) अध्यवसाय, (१५) विसर्प, (१६) उल्लेख, (१७) उत्तेजन, (१८) परीवाद, (१९) नीति, (२०) अर्थविशेषण, (२१) प्रोत्साहन, (२२) साहाय्य, (२३) अभिमान, (२४) अनुवर्तन, (२५) उत्कीर्तन, (२६) याच्ञा, (२७) परिहार, (२८) निवेदन, (२९) प्रवर्त्तन, (३०) आख्यान, (३१) युक्ति, (३२) प्रहर्ष और (३३) उपदेशन।

( १—आशीः )

आशीरिष्टजनाशंसा—

यथा शाकुन्तले—

'ययातेरिव शर्मिष्ठा भर्तुर्बहुमता भव ।
पुत्रं त्वमपि सम्राजं सेव पूरुमवाप्नुहि ॥'

( २—आक्रन्द )

—आक्रन्दः प्रलपितं शुचा ।

---

विमर्श—भरतमुनि के नाट्यशास्त्र के १६ वें अध्याय में ३६ नाट्यलक्षणों ( अथवा नाट्य भूषणों ) का निरूपण है। प्राचीन काल से ही इस अध्याय का पाठभेद चला आ रहा है। कुछ नाट्यशास्त्रकारों ने एक पाठ अपनाया है और कुछ ने दूसरा। १२ वीं शताब्दी के भोजराज ने दोनों पाठों को अपनाकर नाट्यलक्षण की संख्या दूनी कर दी है। साहित्यदर्पणकार ने दोनों पाठों को अपनाकर एक के आधार पर ३६ नाट्यलक्षण और दूसरे के आधार पर ३३ नाट्यालङ्कारों की कल्पना की है। 'अभिनवभारती' के अनुशीलन करनेवालों को यह स्पष्ट हो जाता है कि—'नाट्यालङ्कार' और 'नाट्यलक्षण' की पृथक् कल्पना कुछ ऐसी है जिसके सम्बन्ध में निःसन्दिग्ध विमर्श संभवतः कहीं नहीं हुआ है। भरतमुनि के अनुसार तो 'लक्षण' काव्यगत के लक्षण हैं ( काव्यबन्धास्तु कर्तव्याः षट्त्रिंशल्लक्षणान्विताः—नाट्यशास्त्र १६.१६९ ) और 'काव्य विभूषण' का अभिप्राय रखते हैं किन्तु भरतमुनि के अनुयायियों में 'लक्षण' के सम्बन्ध में भिन्न भिन्न मत प्रचलित रहे हैं। श्री भट्टनीत तथा अभिनवगुप्ताचार्य तो 'लक्षण' का सम्बन्ध 'काव्य' से मानते हैं किन्तु, भोजराज शारदातनय विश्वनाथ कविराज आदि के अनुसार 'लक्षण' का सम्बन्ध 'नाट्य' से है। इसके अतिरिक्त कतिपय नाट्यशास्त्रकार 'लक्षण' और 'अलङ्कार' को भिन्न भिन्न नाट्यधर्मों के रूप में देखते हैं और कतिपय ऐसे हैं जिन्होंने 'लक्षण' को 'अलङ्कार' ( विभूषण ) का ही समानार्थक मान लिया है। विश्वनाथ कविराज ने अपने सभी पूर्वाचार्यों के 'लक्षण' और 'अलङ्कार'विषयक मतों का सामञ्जस्य स्वीकार कर ३६ नाट्यलक्षणों और ३३ नाट्यालङ्कारों का निरूपण कर डाला है। 'भावप्रकाशन'कार शारदातनय के प्रभाव में विश्वनाथ कविराज ने नाट्य के 'लक्षण' और 'अलङ्कार' का विवेचन किया है। विश्वनाथ कविराज के निर्दिष्ट 'गर्व' 'उत्प्रासन' 'आशंसा' 'अध्यवसाय' 'विसर्प' 'उल्लेख' 'साहाय्य' 'अनुवर्तन' 'उत्तेजन' 'उपदेशन' और 'प्रवर्तन' नामक नाट्यालङ्कार ( अथवा 'नाट्यलक्षण' ) भरत नाट्यशास्त्र 'नाट्यदर्पण' 'दशरूपक' आदि में कहीं नहीं उपलब्ध होते। 'भावप्रकाशन' के आधार पर इस रूप में सम्भवतः इनका पूर्वनिर्देश हुआ हो। जो कुछ भी हो 'लक्षण' अथवा 'अलङ्कार' का विस्पष्ट विवेचन विश्वनाथ कविराज ने भी नहीं किया। इनके 'भेद' और 'अभेद' और 'भेदाभेद' की विवेचना विश्वनाथ कविराज के भी सामने पूर्ववत् ही ( अव्यक्त रूप से ) जटिल दिखायी दे रही है।

अनुवाद—'आशीः' वह नाट्यालङ्कार है जिसे इष्टजन की आशंसा अथवा शुभ-कामना कहा गया है। जैसे कि, 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

"जैसे महाराज ययाति के लिये महारानी शर्मिष्ठा रही वैसे ही अपने पति के लिये तू हो जा और जैसे महारानी शर्मिष्ठा ने सम्राट् पुरु को जन्म दिया वैसे ही तू भी एक सम्राट् पुत्र से पुत्रवती हो।"

में जो नाट्यालङ्कार है वह 'आशीः' है।

अनुवाद—'आक्रन्द' वह नाट्यालङ्कार है जिसे शोकादि के आवेग के कारण प्रलाप

यथा वेण्याम्—

'कञ्चुकी—हा देवि ! कुन्ति ! राजभवनपताके !—' इत्यादि ।

(३—कपट)

**कपटं मायया यत्र रूपमन्यद्विभाव्यते ॥ १९९ ॥**

यथा कुलपत्यङ्के—

'मृगरूपं परित्यज्य विधाय कपटं वपुः ।
नीयते रक्षसा तेन लक्ष्मणो युधि संशयम् ॥'

---

आदि के उपवर्णन में देखा जा सकता है। जैसे कि, 'वेणीसंहार' के इस प्रसंग अर्थात्—

'कञ्चुकी—हा देवि ! कुन्ति ! हा राजभवनपताके !' आदि में 'आक्रन्द' की ही शोभाधायकता दिखाई देती है।

विमर्श—नाट्यशास्त्र के एक पाठ का 'आक्रन्द' लक्षण यह है—

'आत्मभावमुपन्यस्य परसादृश्यमुक्तिभिः ।
तीव्रार्थभाषणं यत्स्यादाक्रन्दः स तु कीर्तितः ॥'

जिसकी 'अभिनवभारती'-सम्मत व्याख्या यह है—

तीव्रः साक्षादवाच्यो योऽर्थस्तस्य परं प्रति सादृश्ययोजनप्रकारैरात्माभिप्रायं प्रमुखे दत्त्वा तत्समन्ततः भाषणं स्फुटकथनं तन्निजभावाविष्करणप्रधानत्वादाक्रन्दो नाम लक्षणम्। यथा ममैव—

'किं पान्थ त्वरसे विलोकय निशां या ह्युन्मुखी पाण्डुरा
चन्द्रं चुम्बितुमीहते प्रकटयन्त्यग्रे सरागां स्थितिम् ।
यद्वा नागरभोगदुर्ललितकैर्न्यस्तापि न ज्ञायते
ग्रामेऽग्राम्यजनोपभोगसुभगं निर्व्याजरम्यं सुखम् ॥'

अत्रोत्तरेणार्धेन ग्रामीणो रम्यतमो भोजनशयनादिसम्भोग इति वक्त्र्या मोहप्रायोऽवाच्य आत्माभिप्रायः । तदरोचकत्वं तदुभयं प्रमुखे निधाय निशाकरवृत्तान्तसादृश्येन तीव्रः स्वात्मानुराग आविष्कृतः'— (अभिनवभारती नाट्यशास्त्र १६. १९)

यहाँ यह स्पष्ट है कि साहित्यदर्पणकार ने इस 'आक्रन्द' लक्षण का अनुसरण नहीं किया है अपितु 'भोजराज' तथा 'शारदातनय' के इस आक्रन्दस्वरूप अर्थात्—

'आक्रन्दोऽभीष्टविषयः शोकलाभ उदाहृतः'

का ही दर्शन किया है।

अनुवाद—'कपट' वह नाट्यालङ्कार है जिसे व्याजपूर्वक किसी वस्तु के एक भिन्न रूप का प्रकाशन कहा गया है। जैसे कि 'कुलपत्यङ्क' (किसी नाटक के अङ्कविशेष) की इस सूक्ति अर्थात्—

'मारीच ने अपना मृगरूप छोड़कर राक्षसरूप ग्रहण कर लिया है और वह संग्राम में लक्ष्मण को प्राणसंशय में डाल रहा है।'

में, जो नाट्यालङ्कार है वह 'कपट' है।

विमर्श—नाट्यशास्त्र का 'कपट' लक्षण यह है—

'छलमुक्त्वा त्वन्येषामभिसन्धानाभिभावकं कपटम् ।' (नाट्यशास्त्र १६. ३०)

(७—अक्षमा)

अक्षमा सा परिभवः स्वल्पोऽपि न विषह्यते ।

यथा शाकुन्तले—

'राजा—भो सत्यवादिन् ! अभ्युपगतं तावदस्माभि । किं पुनरिमामभिसन्धाय लभ्यते ।

शार्ङ्गरवः—विनिपातः—' इत्यादि ।

(८—गर्व)

गर्वोऽवलेपजं वाक्यं—

यथा तत्रैव—

'राजा—ममापि नाम सत्त्वैरभिभूयन्ते गृहाः ।'

(९—उद्यम)

—कार्यस्यारम्भ उद्यमः ॥ २०० ॥

यथा कुम्भाङ्के—

'रावणः—पश्यामि शोकविवशोऽन्तकमेव तावत् ।'

(१०—आश्रय)

ग्रहणं गुणवत्कार्यहेतोराश्रय उच्यते ।

यथा विभीषणनिर्भर्त्सनाङ्के—

'विभीषणः—राममेवाश्रयामि' इति ।

---

अनुवाद—'अक्षमा' वह नाट्यालङ्कार है जिसमें तिरस्कार भी असहन की असहनशीलता का वर्णन किया गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—अरे सत्यवादी मुनिराज ! मैंने समझ लिया कि मैं अपराधी ठहरा। लेकिन इस नारी को अपनाने से मुझे क्या मिलेगा, यह नहीं समझ सका !

शार्ङ्गरव—सर्वनाश मिलेगा महाराज ! सर्वनाश ।

इत्यादि में अक्षमा की व्यावहारिकता इतिवृत्त को सुन्दर बना रही है।

अनुवाद—'गर्व' वह नाट्यालङ्कार है जिसमें अभिमानपूर्वक किसी वचन का उपनिबन्ध किया गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—आह ! मेरे घर पर भी जीवजन्तुओं का आक्रमण !'

आदि में 'गर्व' ही नाट्यालङ्कार के रूप में दिखाई दे रहा है।

अनुवाद—'उद्यम' वह नाट्यालङ्कार है जिसमें कार्यारम्भ का वर्णन किया गया है। जैसे कि 'कुम्भाङ्क' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'रावण—इन्द्रजित् न रहा, मैं अब अपने आप ही साक्षात् यमराज के रूप में देख रहा हूँ।'

आदि में 'उद्यम' का स्वरूप स्पष्ट है।

अनुवाद—'आश्रय' वह नाट्यालङ्कार है जिसमें कार्यसिद्धि के लिए गुणयुक्त व्यक्ति के आश्रय लेने का वर्णन आदि किया गया है। जैसे कि 'विभीषणनिर्भर्त्सनाङ्क' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

(८—उत्प्रासन)

**उत्प्रासनं तूपहासो योऽसाधौ साधुमानिनि ॥ २०१ ॥**

यथा शाकुन्तले—

'शार्ङ्गरवः—राजन्! अथ पुनः पूर्ववृत्तान्तमन्यसङ्गाद्विस्मृतो भवान्। तत्कथमधर्मभीरोर्दारपरित्यागः—' इत्यादि।

(९—आकाङ्क्षा)

**आकाङ्क्षा रमणीयत्वाद्वस्तुनो या स्पृहा तु सा।**

यथा तत्रैव—

'राजा—

चारुणा स्फुरितेनायमपरिक्षतकोमलः।
पिपासतो ममानुज्ञां ददातीव प्रियाधरः ॥'

(१०—क्षोभ)

**अधिक्षेपवचःकारी क्षोभः प्रोक्तः स एव तु ॥ २०२ ॥**

यथा—

'त्वया तपस्विचाण्डाल! प्रच्छन्नवधवर्तिना।
न केवलं हतो वाली स्वात्मा च परलोकतः ॥'

---

'विभीषण—अच्छी बात है अब मैं राम की शरण लूँगा।'
आदि में, 'आश्रय' ही इतिवृत्त-सौन्दर्य का वर्द्धक है।

अनुवाद—'उत्प्रासन' वह नाट्यालङ्कार है जिसे अपने आप को सज्जन माननेवाले किसी दुर्जन के उपहास को वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'शार्ङ्गरव—राजन्! यदि पहली बातें (शकुन्तला से अपना गान्धर्वविवाह) आप कार्यव्यग्र होने के कारण भूल गये हैं तब भी अधर्म से डरनेवाले आपका यह धर्मपत्नी-परित्याग कैसा?'
आदि में, 'उत्प्रासन' ही इतिवृत्त का उपरञ्जक अलङ्कार है।

अनुवाद—'आकांक्षा' वह नाट्यालङ्कार है जिसे किसी वस्तु की मनोहरता के कारण उसकी लालसा का वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राजा—अब तक अचुम्बित होने के कारण अतिशय कोमल प्रियाधर की यह सुन्दर फड़कन, ऐसा लगता है, मुझे रसपान की अनुज्ञा सी दे रही है।'
आदि में 'आकांक्षा' का ही उपनिबन्ध है।

अनुवाद—'क्षोभ' वह नाट्यालङ्कार है जिसे अधिक्षेपार्थक वचन का उपन्यास कहा गया है। जैसे कि, इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'अरे तपस्वि-चाण्डाल! राम! छिपकर मारनेवाले तूने मुझ वाली को ही नहीं मारा, अपने आपको भी परलोक के लिये नष्ट कर दिया।'
आदि में, इतिवृत्त का जो अलङ्कार है वह 'क्षोभ' ही है।

(११—पश्चात्ताप)

मोहावधीरितार्थस्य पश्चात्तापः स एव तु।

यथानुतापाङ्के—

'रामः—

किं देव्या न विचुम्बितोऽस्मि बहुशो मिथ्याभिशप्तस्तदा।' इति।

(१२—उपपत्ति)

उपपत्तिर्मता हेतोरुपन्यासोऽर्थसिद्धये ॥ २०१ ॥

यथा चम्पशिखायाम्—

'म्रियसे म्रियमाणे या त्वयि जीवति जीवति।
तां यदीच्छसि जीवन्तीं रक्षात्मानं ममासुभिः ॥'

(१३—आशंसा)

आशंसनं स्यादाशंसा—

यथा श्मशाने—

'माधवः—

तत्पश्येयमनङ्गमङ्गलगृहं भूयोऽपि तस्या मुखम्।' इति ॥

(१४—अध्यवसाय)

—प्रतिज्ञाध्यवसायकः।

यथा मम प्रभावत्याम्—

---

अनुवाद—'पश्चात्ताप' वह नाट्यालङ्कार है जिसे मोहवश अवधीरित वस्तु के लिये अनुताप का वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'अनुतापाङ्क' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'राम—ओह! सीता ने मुझ पर कितने प्रेमापराध लगाये, मेरा चुम्बन भी उसने स्वीकार न किया!'

आदि में, जो नाट्यालङ्कार है वह 'पश्चात्ताप' है।

अनुवाद—'उपपत्ति' वह नाट्यालङ्कार है जिसे कार्यसिद्धि के लिये उपयुक्त साधन का उपन्यास कहा गया है। जैसे कि, 'चम्पशिखा' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'जो तेरे मरने पर मर जायगी और जीने पर जीती रहेगी, उसे यदि जीवित रखना चाहता हो तो मेरे प्राण से अपने आपको बचा ले।'

आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'उपपत्ति' है।

अनुवाद—'आशंसा' वह नाट्यालङ्कार है जिसे अभिलषित वस्तु की प्राप्ति के लिये आशा का वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'मालतीमाधव' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'माधव—यदि मैं काम के मङ्गलावास प्रियामुख को बारंबार देखता तो कैसा अच्छा होता!

आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'आशंसा' है।

अनुवाद—'अध्यवसाय' वह नाट्यालङ्कार है जिसे किसी कार्य पर आरूढ़ होने के निश्चय का वर्णन कहा गया है। जैसे कि, मेरी अपनी कृति 'प्रभावतीपरिणय' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'वज्रनाभः—

अस्य वक्षः क्षणेनैव निर्मथ्य गदयानया।
लीलयोन्मूलयाम्येष भुवनद्वयमद्य वः॥'

(१५—विसर्प)

**विसर्पो यत्समारब्धं कर्मानिष्टफलप्रदम्॥ २०४॥**

यथा वेण्याम्—

'एकस्यैव विपाकोऽयम्—' इत्यादि।

(१६—उल्लेख)

**कार्यग्रहणमुल्लेखः—**

यथा शाकुन्तले—राजानं प्रति—

'तापसौ—समिदाहरणाय प्रस्थितावावाम्। इह चास्मद्गुरोः कण्वस्य कुलपतेः साधिदैवत इव शकुन्तलयानुमालिनीतीरमाश्रमो दृश्यते। न चेदन्य-(था)कार्यातिपातः, प्रविश्य गृह्यतामतिथिसत्कारः' इति।

(१७—उत्तेजन)

**—उत्तेजनमितीष्यते।**

**स्वकार्यसिद्धयेऽन्यस्य प्रेरणाय कठोरवाक्॥ २०५॥**

यथा—

'इन्द्रजिच्चण्डवीर्योऽसि नाम्नैव बलवानसि।
धिग्धिक्प्रच्छन्नरूपेण युध्यसेऽस्मद्भयाकुलः॥'

---

'वज्रनाभ— क्षणभर में अपनी इस गदा से इसकी छाती चूर-चूरकर अब मैं दोनों लोकों का समूलोन्मूलन कर दिखाता हूँ।'
आदि में, जो 'अलङ्कार' है वह 'अध्यवसाय' ही है।

अनुवाद—'विसर्प' वह नाट्यालङ्कार है जिसे किसी अनिष्टकारक कार्यारम्भ का उपवर्णन कहा गया है।

जैसे कि 'वेणीसंहार' के प्रसङ्ग 'एकस्यैव विपाकोऽयम्' आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'विसर्प' ही है।

अनुवाद—'उल्लेख' वह नाट्यालङ्कार है जिसे किसी कार्य के करने की स्वीकृति का वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'दोनों तापस (राजा से)—हम दोनों तो समिधा लाने निकले हैं। यहाँ मालिनी-तीर पर साक्षात् देवी की भाँति शकुन्तला के संरक्षण में, हमारे कुलपति कण्व का आश्रम है। यदि आपको कोई विशेष कार्य न हो, तो वहाँ चलें और हमारा आतिथ्य स्वीकार करें।' आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'उल्लेख' है।

अनुवाद—'उत्तेजन' वह नाट्यालङ्कार है जिसे अपनी कार्यसिद्धि के निमित्त, किसी दूसरे को प्रेरित करने के लिये, कठोर वचन का उपन्यास कहा गया है। जैसे कि इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'इन्द्रजित्, तू तो प्रचण्डवीर्य है, तेरे नाम से ही तेरी शक्ति का महत्त्व स्पष्ट हुआ

(१८—परीवाद)

भर्त्सना तु परीवादो—

यथा सुन्दराङ्के—

'दुर्योधनः—धिग् धिग् सूत! किं कृतवानसि।

वत्सस्य मे प्रकृतिदुर्ललितस्य पापः पापं विधास्यति—'इत्यादि।

(१९—नीति)

—नीतिः शास्त्रेण वर्तनम्।

यथा शाकुन्तले—

'दुष्यन्तः—विनीतवेषप्रवेश्यानि तपोवनानि।' इति।

(२०—अर्थविशेषण)

उक्तस्यार्थस्य यत्तु स्यादुत्कीर्तनमनेकधा ॥ २०६ ॥

उपालम्भविशेषेण तत् स्यादर्थविशेषणम्।

यथा शाकुन्तले राजानं प्रति—

'शार्ङ्गरवः—आः कथमिदं नाम, किमुपन्यस्तमिति? ननु भवानेव नितरां लोकवृत्तान्तनिष्णातः।

सतीमपि ज्ञातिकुलैकसंश्रयां जनोऽन्यथा भर्तृमतीं विशङ्कते।
अतः समीपे परिणेतुरिष्यते प्रियाप्रिया वा प्रमदा स्वबन्धुभिः ॥'

---

करता है, कितने दुःख की बात है कि तब भी तू मुझसे डर रहा है और छद्मरूप में मुझसे बचना चाहता है!'
आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'उत्तेजन' है।

अनुवाद—'परीवाद' वह नाट्यालङ्कार है जिसे भर्त्सनायुक्त वचन का उपनिबन्ध कहा गया है। जैसे कि (वेणीसंहार के) 'सुन्दराङ्क' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'दुर्योधन—धिक्कार है तुझ सारथी को! यह तूने क्या किया? ओह! अब तो वह नीच भीम मेरे प्रिय अनुज दुःशासन को मार ही डालेगा।
आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'परीवाद' ही है जो कि यहाँ इतिवृत्त को सुन्दर बना रहा है।

अनुवाद—'नीति' वह नाट्यालङ्कार है जिसे शास्त्रानुसरण का वर्णन कहा गया है। जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'दुष्यन्त—तपोवन के भीतर चलना है। ऐसे वेष में चलना होगा जिसमें नम्रता झलके।
आदि में जो नाट्यालङ्कार-योजना है वह 'नीति' की ही योजना है।

अनुवाद—'अर्थविशेषण' वह नाट्यालङ्कार है जिसे पूर्वोक्त भी अर्थ का, उपालम्भ के अभिप्राय से अनेकबार पुनर्वचन कहा गया है। जैसे कि, 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के ही इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'शार्ङ्गरव (राजा से)—ओह! क्या तुमने कहा कि 'यह सब क्या?' अरे लोक-वृत्तान्तनिपुण तुम्हारे जैसे राजा लोग होंगे इस बात से अनभिज्ञ भला ऐसे कहाँ—

देखा तो यही जाता है कि लोग, सती भी सधवा स्त्री पर, यदि वह अपने माता-पिता के घर ही रहती रहे, तरह तरह की शंकाएँ करने लगते हैं। इसीलिए सभी माता-पिता यही

( २१—प्रोत्साहन )

**प्रोत्साहनं स्यादुत्साहगिरा कस्यापि योजनम् ॥ २०७ ॥**

यथा बालरामायणे—

'कालरात्रिकरालेयं स्त्रीति किं विचिकित्ससि ।
तज्जगत्त्रितय त्रातुं तात ! ताडय ताडकाम् ॥'

( २२—साहाय्य )

**साहाय्यं सङ्कटे यत्स्यात् सानुकूल्यं परस्य च ।**

यथा वेण्याम्—कृप प्रति—

'अश्वत्थामा—त्वमपि तावद्राज्ञः पार्श्ववर्ती भव ।
कृपः—वाञ्छाम्यहमद्य प्रतिकर्तुम्–' इत्यादि ।

( २३—अभिमान )

**अभिमानः स एव स्यात्—**

यथा तत्रैव—

'दुर्योधनः—मातः किमप्यसदृशं कृपण वचस्ते—' इत्यादि ।

---

चाहते हैं कि उनकी विवाहिता पुत्री, चाहे वह अपने पति की प्यारी हो या न हो, पति के पास ही रहे ।'

आदि में जो, नाट्यालङ्कार हैं वह 'अर्थविशेपण' है ।

अनुवाद—'प्रोत्साहन' वह नाट्यालङ्कार है जिसे किसी को किसी कार्यसिद्धि की ओर प्रवृत्त करने के लिये, उत्साहवर्धक वचन का विन्यास कहा गया है । जैसे कि ( महाकवि राजशेखरकृत ) 'बालरामायण' के इस सदर्भ अर्थात्—

'तात ! यह ताडका स्त्री नहीं, कालरात्री सी एक विभीषिका है । त्रिभुवन की रक्षा के लिये इसे मारना ही उचित है ।'

आदि में, जो नाट्यालङ्कार है वह 'प्रोत्साहन' है ।

विमर्श—नाट्यशास्त्र के अनुसार 'प्रोत्साहन' का यह स्वरूप है—

'उत्साहजननै स्पष्टैरर्थैरौपम्यसंश्रयै ।
प्रसिद्धैरुपगूढै च ज्ञेय प्रोत्साहन बुधै ॥' ( नाट्यशास्त्र २६ १० )

जिसकी 'अभिनवभारती' व्याख्या स यह स्पष्ट हो जाता है कि 'प्रोत्साहन' के द्वारा काव्य-नाट्य के इतिवृत्तशरीर का सौन्दर्य निखारा जाया करता है ।

अनुवाद—'साहाय्य' वह नाट्यालङ्कार है जिसे सङ्कटकाल में किसी दूसरे के प्रति सहायता का उपवर्णन कहा गया है । जैसे कि 'वेणीसहार' के इस सदर्भ अर्थात्—

'अश्वत्थामा ( कृप से )—आप भी अब महाराज के समीप पहुँचे ।

कृप—मैं भी चाहता हूँ कि शत्रुओं से बदला ले लूँ ।'

आदि में, जो नाट्यालङ्कार है वह 'साहाय्य' है ।

अनुवाद—'अभिमान' वह नाट्यालङ्कार है जिसे अभिमानसूचक वाक्य-प्रयोग कहा गया है । जैसे कि 'वेणीसहार' के इस सदर्भ अर्थात्—

'दुर्योधन—माँ ! तुम्हारी बात ( अर्थात् पाण्डवों को साथ देने की बात ) बड़ी दीनताभरी और तुम्हारे लिये सर्वथा अनुचित सी लग रही है ।'

( २७—अनुवर्तन )

—प्रश्रयादनुवर्तनम् ॥ २०८ ॥

अनुवृत्तिः—

यथा शाकुन्तले—

'राजा—( शकुन्तलां प्रति ) अपि ! तपो वर्धते ?

अनसूया—दाणिं अदिधिविसेसलाहेण' [ इदानीमतिथिविशेषलाभेन ] इत्यादि।

( २८—उत्कीर्तन )

—भूतकार्याख्यानमुत्कीर्तनं मतम् ।

यथा बालरामायणे—

'अत्रासीत्फणिपाशबन्धनविधिः शक्त्या भवद्देवरे।

गाढं वक्षसि ताडिते हनुमता द्रोणाद्रिरत्राहृतः ।' इत्यादि।

---

आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह अभिमान है।

विमर्श—नाट्यशास्त्र में अभिमान की यह परिभाषा है—

कार्यमाणस्तु बहुभिर्वचनैः कार्ययुक्तिभिः।

न या पर्यवतिष्ठेत सोऽभिमानस्तु संज्ञितः ॥ ( नाट्यशास्त्र १६, ८ )

और अभिनवभारतीकार ने इसे 'अभिमान' कहकर इस स्वरचित सूक्ति अर्थात्—

'सीतावोरसुतप्रभुः यदि कथाः कस्मात्तनो मे कृतं

संपत्स्यन्त्यत्र [illegible]।

किं प्राणान् न हरन्तु [illegible]

सीदन्ते किन्तु पक्षिमोहविवशात् [illegible] ॥'

के आधार पर इसे इस प्रकार समझाया है—

'अत्र हि तावत्सर्वस्यार्थेन करणा कृता यस्यां कार्ययुक्तिभिः [illegible] " "

कार्यमाणोऽपि या न निवर्तते ।' 'तथाभूतोऽर्थोऽभिमानः' [illegible]

जिससे ऐसा लगता है जैसे नाट्यालङ्कारों का नाम भी आचार्य-भेद से भिन्न-भिन्न होता चला गया है।

अनुवाद—'अनुवर्तन' वह नाट्यालङ्कार है जिसे विनयपूर्वक किसी के सत्कारादि का वर्णन कहा जाया करता है।

जैसे कि 'अभिज्ञानशाकुन्तल' के इस सन्दर्भ अर्थात्—

'राजा ( शकुन्तला से ) कहिये आप की तपस्या तो निर्विघ्न चल रही है !

अनसूया—अब विशेषतया, जब कि आप जैसे अतिथिविशेष मिल गये हैं।'

आदि में 'अनुवर्तन' का ही स्वरूप स्पष्ट है।

अनुवाद—'उत्कीर्तन' वह नाट्यालङ्कार है जिसे भूतपूर्व कार्यों अथवा वृत्तान्तों का उपवर्णन कहा गया है। जैसे कि, इस सन्दर्भ अर्थात्—

'यही वह स्थान है जहाँ हम लोग नागपाश में बाँधे गये थे यह वह स्थान है जहाँ तुम्हारे देवर की छाती में मेघनाद की शक्ति ( अस्त्रविशेष ) ने चोट की थी और हनुमान् जिनके लिए द्रोणाचल ( के साथ-साथ सञ्जीवनी बूटी ) उठा लाये थे।'

आदि में जो नाट्यालङ्कार है वह 'उत्कीर्तन' है।

( व्रीडाभिव्यञ्जनरूप अश्लीलत्व )

'दृप्तारिविजये राजन् ! साधन सुमहत्तव ।'

( जुगुप्सा और अमङ्गल के अभिव्यञ्जन में अश्लीलत्व )

'प्रससार शनैर्वायुर्विनाशे तन्वि ! ते तदा ।'

अत्र साधन–वायु–विनाश–शब्दा अश्लीलाः ।

( ३—अनुचितार्थत्व )

'शूरा अमरता यान्ति पशुभूता रणाध्वरे ।'

अत्र पशुत्व कातर्यमभिव्यनक्तीत्यनुचितार्थत्वम् ।

( ४—अप्रयुक्तत्व )

अप्रयुक्तत्वं तथा प्रसिद्धावपि कविभिरनादृतत्वम् ।

---

'राजन् ! दर्प में चूर शत्रुगण पर विजय पाने के लिये आप का 'साधन' ( सैन्यबल ) महान् है ।'

'अरी सुन्दरी ! तेरे 'विनाश' ( अदर्शन ) के समय ऐसा हुआ कि 'वायु' धीरे-धीरे निकल पड़ी ।'

यहाँ 'साधन' पद ( यद्यपि सैन्य के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है किन्तु ) 'लिङ्ग' के लज्जास्पद अभिप्राय का अभिव्यञ्जन करने के कारण अश्लील है, 'वायु' पद ( यद्यपि पवन के अर्थ में प्रयुक्त है किन्तु ) 'अपानवायु' के घृणास्पद अभिप्राय के अभिव्यञ्जन से अश्लील है और 'विनाश' पद ( भले ही इसे 'न देखने' के अर्थ में प्रयुक्त किया गया हो ) 'मृत्यु' के अमङ्गलास्पद अभिप्राय का अभिव्यञ्जक होने के कारण अश्लील लग रहा है ।

**विमर्श**—साहित्यदर्पणकार ने काव्यप्रकाश' में उद्धृत अश्लील सूक्तियों के उद्धरण के बदले उन सूक्तियों के अश्लील पदों को लेकर अपने श्लोक बनाये हैं और व्रीडा, जुगुप्सा किं वा अमङ्गल के अभिव्यञ्जक त्रिविध 'अश्लीलत्व' के उदाहरण दिये हैं । 'दृप्तारिविजये' आदि में 'साधन' पद वस्तुतः व्रीडाभिव्यञ्जक है क्योंकि इससे वर्ण्य भूपाल का उत्साह युद्धविषयक उत्साह के रूप में प्रकाशित होने के बदले कामलम्पटता के उत्साह के रूप में प्रकाशित होने लगता है । इसी भाँति 'प्रससार' आदि में 'वायु' और 'विनाश' पद 'जुगुप्सा' और 'अमङ्गल' के अभिव्यञ्जक हैं क्योंकि इनके द्वारा यहाँ नायक-हृदय में नायिका के विरह से वासन्तिक वायु के प्रेमोद्दीपन का अभिप्राय नहीं प्रकाशित होता अपि तु नायक की लम्पटता का ही अभिप्राय अभिव्यक्त होता है ।

अनुवाद—'अनुचितार्थत्व' पद का वह दोष है जिसके द्वारा ऐसे अर्थ का अभिव्यञ्जन हुआ करता है जिससे वर्ण्य विषय में अनौचित्य प्रतीत होने लगता है । जैसे कि—'वे शूर-वीर जो सङ्ग्रामयज्ञ के पशु ( भैंसे और बकरे ) हैं, वस्तुतः अमर हो जाते हैं' आदि में 'पशु' पद में 'अनुचितार्थत्व' स्पष्ट है क्योंकि इसके द्वारा यहाँ शूर-वीरों की विवशता और दयनीयता का अभिप्राय प्रकाशित किया जा रहा है जो कि वर्ण्य विषय के लिये सर्वथा अनुचित है ।

[ 'अनुचितार्थत्व' उस कवि के पद-प्रयोग में सम्भव है जो अव्युत्पन्न हो । व्युत्पत्ति से ही उचितानुचितत्व का परिज्ञान सम्भव है । ]

अनुवाद—'अप्रयुक्तत्व' वह दोष है जिसे किसी पद की, कोष आदि में उस रूप से प्रसिद्धि होने पर भी कवि-सम्प्रदाय में अप्रयुक्ति कहा गया है । जैसे कि—

यथा—

'भाति पद्मः सरोवरे ॥'

अत्र पद्मशब्दः पुंल्लिङ्गः ।

(५—ग्राम्यत्व)

ग्राम्यत्वं यथा—

'कटिस्ते हरते मनः ॥'

अत्र कटिशब्दो ग्राम्यः ।

(६—अप्रतीतत्व)

अप्रतीतत्वमेकदेशमात्रप्रसिद्धत्वम् ।

यथा—

'योगेन दलिताशयः ॥'

अत्र योगशास्त्र एव वासनार्थ आशयशब्दः ।

---

'सरोवर में पद्म (पद्मः-पुल्लिङ्ग) सुशोभित हो रहा है।' आदि में पुल्लिङ्ग 'पद्म' शब्द में 'अप्रयुक्तत्व' स्पष्ट है क्योंकि कोषादि में तो 'पद्म' शब्द पुल्लिङ्ग रूप में प्रसिद्ध है किन्तु कविसम्प्रदाय में 'पद्म' शब्द सदा नपुंसकलिङ्ग में ही प्रयुक्त हुआ करता है।

['अप्रयुक्तत्व' दोष उसी कवि की रचना में रह सकता है जिसमें 'व्युत्पत्ति' का अभाव हो। 'व्युत्पत्ति' केवल शब्दानुशासन में प्रवीणता नहीं अपितु काव्यानुशासन में निपुणता भी है। 'अप्रयुक्तत्व' दोष से वही कवि बच सकता है जिसने काव्य-साहित्य का अध्ययन और अनुशीलन किया हो।]

अनुवाद—'ग्राम्यत्व' वह दोष है जिसे पदों का गँवारूपन कहा जाया करता है। जैसे कि—'तेरी 'कटि' (कमर) तो मेरा चित्त चुरा रही है।
आदि में 'कटि' पद ग्राम्य है क्योंकि इसे गँवार लोग ही प्रयोग में लाया करते हैं। इसके प्रयोग से यहाँ कवि का गँवारूपन झलकता है।

विमर्श—पदों के प्रयोग में ग्रामीणता और विदग्धता अथवा असभ्यता और सभ्यता की जाँच-बीन से 'ग्राम्य' दोष की कल्पना हुई है। विदग्ध अथवा सभ्य कवि 'नितम्ब' पद का प्रयोग करता है। यद्यपि 'कटि' और 'नितम्ब' का अर्थ एक ही है किन्तु विदग्ध-गोष्ठी में 'नितम्ब' पद का प्रयोग हुआ करता है न कि 'कटि' का। 'नितम्ब' पद के साथ जो विदग्ध भावनायें जुड़ी हैं उनका 'कटि' पद से कोई संपर्क नहीं। 'कटि' पद के प्रयोग से शृंगारभाव की प्रतीति में ग्रामीणता अथवा असभ्यता की भी गन्ध आ जाती है। इसलिए आलङ्कारिकों ने ऐसे पदों को ग्राम्य कहा है।

अनुवाद—'अप्रतीतत्व' वह दोष है जिसे पद की एकदेशीयता अथवा एकशास्त्रमात्र में प्रसिद्ध कहा गया है।

जैसे कि—'योग (चित्तवृत्तिनिरोध) से विनष्ट आशय (वासना) वाला (मोक्ष प्राप्त करता है)' आदि में। यहाँ 'आशय' पद ऐसा है जो एकमात्र योगदर्शन में ही 'वासना' के अर्थ में प्रसिद्ध है (न कि लोक अथवा काव्य में)।

विमर्श—अभिगम के लिए प्रतीत पदों का प्रयोग अपेक्षित है न कि अप्रतीत पदों का। भिन्न-भिन्न शास्त्रों के पदों के प्रयोग से कवि का पाण्डित्य-प्रदर्शन भले ही हो जाय, काव्य-निर्माण नहीं हो सकता।

( ७—संदिग्धत्व )

'आशीःपरम्परा वन्द्यां कर्णे कृत्वा कृपां कुरु ।'

अत्र वन्द्यामिति किं वन्दीभूतायामुत वन्दनीयामिति संदेहः ।

( ८—नेयार्थत्व )

नेयार्थत्वं रूढिप्रयोजनाभावादशक्तिकृतं लक्ष्यार्थप्रकाशनम् ।

यथा—

'कमले चरणाघातं मुखं सुमुखि ! तेऽकरोत् ।'

अत्र चरणाघातेन निर्जितत्वं लक्ष्यम् ।

---

अनुवाद—'संदिग्धत्व' वह दोष है जिसे किसी पद के द्वारा संदेहात्मक अर्थ का उपस्थापन कहा गया है। जैसे कि—

'महाराज ! आप प्रशंसा से भरी ( वन्द्या ) आशीर्वाद-परम्परा सुनें और कृपा करें।'

यहां 'वन्द्याम्' पद में 'संदिग्धत्व' स्पष्ट दिखायी दे रहा है क्योंकि यहां यह संदेह उत्पन्न हो जाता है कि इससे 'प्रशंसापूर्ण' का अर्थ लिया जाय या 'वन्दी बनायी गयी नारी' का।

विमर्श—'वन्द्याम्' प्रयोग ऐसा है जो 'वन्द्या' ( वन्दनीया ) शब्द की द्वितीया के एकवचन का रूप है और 'वन्दी' शब्द की सप्तमी के भी एक वचन का रूप है। दोनों का भिन्न भिन्न अर्थ है। ऐसे पद के प्रयोग में सहृदय काव्य-पाठक उद्विग्न हो उठता है क्योंकि उसे कवि का तात्पर्य निस्संदिग्ध नहीं प्रतीत हुआ करता। जब तक कवि का तात्पर्य निःसंदिग्ध न प्रतीत हो तब तक काव्य का आस्वाद क्यों कर मिले ?

अनुवाद—'नेयार्थत्व' वह दोष है जिसे किसी पद के द्वारा ऐसे लक्ष्यार्थ का प्रकाशन कहा गया है जिसमें न तो कोई रूढि हो और न प्रयोजन और जिसका कारण एकमात्र प्रयोक्ता की अशक्ति अर्थात् अव्युत्पत्ति हो। उदाहरण के लिए—

'अरी सुमुखि ! तेरे मुख ने तो कमल पर चरणाघात [ पादप्रहार ) कर दिया।'

यहां 'चरणाघात' पद में 'नेयार्थत्व' दोष है क्योंकि इससे 'जीत लेने' का जो लक्ष्यार्थ निकलता है [ 'चरणाघात' पद का वाच्यार्थ यहां अनुपपन्न है। भला 'मुख' के साथ चरणाघात—लात मारने—की क्रिया का क्या सम्बन्ध ! ] वह रूढि और प्रयोजन-शून्य है और वस्तुतः प्रयोक्ता के असामर्थ्य के कारण है।

विमर्श—'नेयार्थ' पद उन पदों को कहा करते हैं जो निषिद्ध लाक्षणिक पद हैं जैसा कि आचार्य कुमारिल ने कहा है—

'निरूढा लक्षणाः काश्चित्सामर्थ्यादभिधानवत् ।
क्रियन्ते साम्प्रतं काश्चित् काश्चिन्नैव त्वशक्तितः ॥'

अर्थात् कुछ लाक्षणिक पद तो ऐसे हैं जो प्रयोग-प्रवाह में पड़कर 'वाचक' सरीखे बन गये हैं जैसे कि 'कुशल' आदि पद। कुछ पद ऐसे हैं जो प्रयोजनवश, यथासमय और यथासंभव लाक्षणिक बन जाया करते हैं जैसे कि 'गङ्गायां घोषः' आदि में 'गङ्गा' आदि पद। किन्तु बिना रूढि अथवा प्रयोजन के ही जो पद लाक्षणिक मान लिये जाया करते हैं जैसे कि 'रूपो घटः' आदि में, रूपवान् के अर्थ में 'रूप' आदि पद, वे वस्तुतः निषिद्ध लाक्षणिक पद हैं और प्रयोक्ता की अव्युत्पत्ति के प्रदर्शक हुआ करते हैं।

इस प्रकार निषिद्ध लाक्षणिक पदों के प्रयोग में 'नेयार्थत्व' का दोष स्वाभाविक ही है।

(९—निहतार्थत्व)

निहतार्थत्वमुभयार्थस्य शब्दस्याप्रसिद्धेऽर्थे प्रयोगः ।

यथा—

'यमुनाशम्बरमम्बरं व्यतानीत् ।'

शम्बरशब्दो दैत्ये प्रसिद्धः, इह तु जले निहतार्थः ।

(१०—अवाचकत्व)

यथा—

'गीतेषु कर्णमादत्ते ।'

अत्राङ्पूर्वो दाम् धातुर्दानार्थेऽवाचकः ।

यथा वा—

'दिनं मे त्वयि संप्राप्ते ध्वान्तच्छन्नापि यामिनी ।'

अत्र दिनमिति प्रकाशमयार्थेऽवाचकम् ।

---

अनुवाद—'निहतार्थत्व' वह दोष है जिसे किसी उभयार्थक पद का अप्रसिद्ध अर्थ में प्रयोग कहा गया है। उदाहरण के लिये—

'यमुनाशम्बर (यमुना का जल) आकाश में व्याप्त हो गया।

यहाँ 'शम्बर' शब्द में 'निहतार्थत्व' स्पष्ट है कि क्योंकि इसे इसके अप्रसिद्ध 'जल' रूप अर्थ में प्रयुक्त किया गया है जो कि इसके प्रसिद्ध दैत्यरूप अर्थ से (जो कि अनायास अविलम्ब प्रतीत हो उठता है) तिरोहित अथवा तिरस्कृत हो रहा है।

विमर्श—पदों के प्रसिद्ध और अप्रसिद्ध अर्थों का विवेक 'निहतार्थत्व' दोष से बचने का उपाय है। कोशादि से पदों का चयन काव्य-निर्माण के उपयुक्त नहीं क्योंकि कोशादि से यह पता चलना कठिन है कि किसी पद का कौन अर्थ प्रसिद्ध है और कौन अप्रसिद्ध। अर्थ की प्रसिद्धि और अप्रसिद्धि तो लोक-व्यवहार के परिज्ञान से ही जानी जा सकती है।

अनुवाद—'अवाचकत्व' वह दोष है जिसे किसी पद के द्वारा ऐसे अर्थ के उपस्थापन में देखा जाता करता है जिसमें उसकी वाचकता नहीं रहा करती। जैसे कि—

'वह (गीतेषु कर्णमादत्ते) गीत पर कान दे रहा है।

यहाँ आङ् उपसर्गपूर्वक 'दाम्' धातु (आदत्ते) का जो प्रयोग है उसमें अवाचकत्व स्पष्ट है क्योंकि 'आदत्ते' पद लेने के अर्थ का वाचक है न कि 'देने' के अर्थ का। 'देने' के अर्थ की वाचकता से शून्य इस पद के प्रयोग में 'अवाचकत्व' तो होगा ही।

अथवा—

'जब तुम आ गए तब तो अँधेरी रात भी मेरे लिए (दिन) प्रकाशपूर्ण हो गयी।'

यहाँ 'दिन' पद 'प्रकाशपूर्णता' के अर्थ में अवाचक है क्योंकि इसकी वाचकता तो 'सूर्यावच्छिन्न समय' के ही अर्थ में स्वीकृत है न कि प्रकाशमयता के अर्थ में भी।

विमर्श—जब पद विवक्षित अर्थ का उपस्थापन न करे तब वह 'अवाचक' न हो तो क्या हो ? 'अवाचक' पद का प्रयोग भी कवि की अव्युत्पत्ति का ही परिणाम है। व्युत्पन्न कवि के पद अवाचक नहीं हुआ करते। अवाचक पद को 'असमर्थ' भी कहा करते हैं। 'अवाचक' अथवा 'असमर्थ' पद वस्तुतः वह पद है जो कि 'अविमृष्ट' हुआ करता है अर्थात् ऐसे अर्थ में प्रयुक्त हुआ करता है। जिसमें वह अवाचक है। इन उदाहरण से 'अवाचकत्व' का अभिप्राय बहुत स्पष्ट हो जाता है—

( ११—क्लिष्टत्व )

क्लिष्टत्वमर्थप्रतीतेर्व्यवहितम् ,

यथा—

'क्षीरोदजावसतिजन्मभुवः प्रसन्ना' ।'

अत्र क्षीरोदजा लक्ष्मीस्तस्या वसतिः पद्मं तस्य जन्मभुवो जलानि ।

[ १२—विरुद्धमतिकृत्व ]

'भूतयेऽस्तु भवानीशः' ।'

अत्र भवानीशशब्दो भवान्याः पत्यन्तरप्रतीतिकारित्वाद्विरुद्धमतिकृत् ।

[ १३—अविमृष्टविधेयांशत्व ]

विधेयस्य विमर्शाभावेन गुणीभूतत्वम् अविमृष्टविधेयांशत्वम् ।

---

'विभजन्ते न ये भूपमालभन्ते न ते श्रियम् ।
आवहन्ति न ते दुःख प्रस्मरन्ति न ये प्रियाम् ॥'

यहां 'विभजन' को 'सेवा', 'आलभन' को 'लाभ', 'आवहन' को 'वहन' अथवा 'धारण' और 'प्रस्मरण' को 'अत्यधिक स्मृति' के अर्थ में लिया गया है किन्तु इन अर्थों में इन पदों की कोई शक्ति नहीं। विभजन की शक्ति 'बाटने', 'आलभन' की शक्ति 'मारने', 'आवहन' की शक्ति करने और 'प्रस्मरण' की शक्ति 'भूलने' के अर्थ में है।

अनुवाद—'क्लिष्टत्व' वह दोष है जिसे किसी पद के द्वारा विवक्षित अर्थ की प्रतीति के व्यवधान अथवा विलम्ब में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'क्षीरोदजावसतिजन्मभूमि ( जल ) कितने प्रसन्न हैं।'

यहां 'क्षीरोदजावसतिजन्मभू' पद 'क्लिष्टत्व' से दूषित है क्योंकि इसके विवक्षित 'जल' रूप अर्थ की प्रतीति में इतना व्यवधान है कि पहले 'क्षीरोदजा' से 'लक्ष्मी' के अर्थ, फिर 'क्षीरोदजावसति' से 'कमल' के अर्थ और तब 'क्षीरोदजावसतिजन्मभू' से कमल के उत्पत्ति-क्षेत्र 'जल' के अर्थ तक पहुँचते-पहुँचते क्लेश होने लगता है।

विमर्श—बुझौवल बुझाने में तो क्लिष्ट पद के प्रयोग में कोई दोष नहीं किन्तु काव्य-रचना में क्लिष्ट पद रसभाव की प्रतीति को क्लेशमय और क्लेशकर बना देते हैं। जबकि पद से व्यवहित अर्थ की प्रतीति हो तब रस-प्रतीति कहा से हो ?

अनुवाद—'विरुद्धमतिकृत्व' अथवा 'विरुद्धमतिकारित्व' वह दोष है जिसे किसी पद से ऐसे अर्थ के उपस्थापन में देखा जाया करता है जो कि प्रकृत अर्थ से विपरीत हुआ करता है। जैसे कि—

'भवानीपति ( शङ्कर ) सबका कल्याण करें' में। यहां 'भवानीश' पद में 'विरुद्धमतिकृत्व' स्पष्ट है क्योंकि यह पद प्रकृत अर्थ के विपरीत अथवा उपमर्दक अर्थ का अवबोध करा रहा है ( 'भवानी' पद का अर्थ है वह देवी ( पार्वती ) जिसके पति भव अथवा शङ्कर हैं। 'शङ्कर' को 'भवानीश' कहने से यह अभिप्राय भी अभिव्यक्त हो उठता है कि भवानी के और भी पति होंगे और इस प्रकार यहाँ देवविषयक रतिभाव की अभिव्यञ्जना में अधर्म के आतङ्क का भी अंश अभिव्यक्त हो उठता है जो कि सर्वथा अनुचित है )।

अनुवाद—'अविमृष्टविधेयांशत्व' वह दोष है जिसे वहाँ देखा जाया करता है जहाँ 'विधेय' अथवा प्रधान रूप से परामर्श योग्य अंश, अप्रधान रूप से निर्दिष्ट किया गया होता है। उदाहरण के लिये, इस सूक्ति अर्थात्—

यथा—

'स्वर्गग्रामटिकाविलुण्ठनवृथोच्छूनैः किमेभिर्भुजैः' ।

अत्र वृथात्वं विधेयम्, तच्च समासे गुणीभावादनुवाद्यत्वप्रतीतिकृत् ।

यथा वा—

'रक्षांस्यपि पुरः स्थातुमलं रामानुजस्य मे ।'

अत्र रामस्येति वाच्यम् ।

यथा वा—

'आसमुद्रक्षितीशानाम् ।'

अत्रासमुद्रमिति वाच्यम् ।

यथा वा—

'यत्र ते पतति सुभ्रु ! कटाक्षः षष्ठबाण इव पञ्चशरस्य ।'

अत्र षष्ठ इवेत्युत्प्रेक्ष्यम् ।

---

'स्वर्ग रूपी छोटे से गाँव की लूट-खसोट में व्यर्थ के लिये मतवाले बने इन भुजदण्डों से क्या ?' में। यहाँ प्रधानतया परामर्श-योग्य जो अंश है वह (उच्छूनता का) 'वृथात्व' (व्यर्थ होना) है किन्तु इसे समास में डालकर अप्रधान बना दिया गया है जिससे इसमें 'विधेयता' के बदले 'अनुवाद्यता' (उद्देश्यता) प्रतीत हो उठती है।

[यहाँ कवि को कहना है—स्वर्गरूपी छोटे से गाँव की लूट-खसोट में इन भुजदण्डों का 'मतवालापन व्यर्थ है' किन्तु कवि कहता है—स्वर्गरूपी छोटे से गाँव की लूट-खसोट में व्यर्थ के लिए 'मतवाले बने इन भुजदण्डों का क्या काम ?' यहाँ 'उच्छूनता' (मतवालापन) उद्देश्यरूप से—और 'वृथा' विधेयरूप से रखने योग्य है किन्तु 'वृथोच्छूनैः' पद में तत्पुरुष समास में पूर्वपद की अपेक्षा उत्तरपद की मात्रा प्रधानता होने से विधेयभूत 'वृथा' पद गौण हो गया है और उद्देश्यभूत 'उच्छून' पद प्रधान बन गया है। इस प्रकार प्रधानतया परामर्श-योग्य अंश अप्रधान रूप से यहाँ प्रतीत हो रहा है। जिससे विवक्षित अभिप्राय की प्रतीति में विघ्न पड़ रहा है।]

अथवा इस सूक्ति अर्थात्—'मुझ रामानुज के भी सामने राक्षस टिक सकेंगे ?' में। यहाँ 'रामानुज' इस षष्ठीतत्पुरुष समास वाले पद के बदले 'राम के अनुज (रामस्यानुजः)' इस षष्ठी विभक्त्यन्त पद के प्रयोग में 'विधेय' अर्थात् दुर्दान्तराक्षस-संहारक राम के सम्बन्ध का 'विमर्श' अपेक्षित था क्योंकि तभी लक्ष्मण का वीर्योद्गार अधिकाधिक अभिव्यक्त हो सकता था किन्तु ऐसा न होने से अविमृष्टविधेयांशता का दोष बना पाया।

अथवा (महाकवि कालिदास की) इस सूक्ति अर्थात्—'समुद्रपर्यन्त पृथिवी के सम्राटों का' आदि में। यहाँ 'आसमुद्रं क्षितीशानाम्' इस असमस्त पद के प्रयोग से ही कवि का यह विवक्षित अभिप्राय कि 'रघुवंशी राजाओं का आधिपत्य पृथिवी के साथ-साथ समुद्र पर भी था' प्रकाशित हो सकता था किन्तु 'आसमुद्रक्षितीशानाम्' इस समस्त पद के प्रयोग से केवल यही प्रतीत हो पाता है कि 'रघुवंशी राजाओं का अधिकार समुद्रपर्यन्त पृथिवी पर ही था'। इस प्रकार यहाँ विधेय रूप से प्रयोग-योग्य 'आसमुद्रम्' पद को 'क्षितीश' पद के साथ समस्त कर देने से 'विधेयाविमर्श' दोष स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है।

अथवा इस सूक्ति अर्थात्—'अरी सुन्दरी ! पञ्चशर (काम) के छठे बाण (षष्ठ बाण) की भाँति जहाँ भी तेरा कटाक्ष जा पड़ता है' आदि में। यहाँ 'षष्ठबाण इव' पद में 'विधे-

यथा वा—

'अमुक्ता भवता नाथ ! मुहूर्त्तमपि सा पुरा ।'

अत्रामुक्तेत्यत्र 'नञः प्रसज्यप्रतिषेधत्व'मिति विधेयत्वमेवोचितम् ।

( नञ् का 'प्रसज्यप्रतिषेध' रूप अभिप्राय और समासाभाव में इसकी रचा )

यदाहु —

'अप्राधान्यं विधेर्यत्र प्रतिषेधे प्रधानता ।
प्रसज्यप्रतिषेधोऽसौ क्रियया सह यत्र नञ् ॥'

---

याविमर्श' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ जो कवि का उत्प्रेक्ष्य है वह 'षष्ठत्व' है और यही विधेय है जिसे बाण के साथ समस्त पद बना कर गौण कर दिया गया है। यहा 'षष्ठ इव' का प्रयोग होना चाहिये था जिसमें 'विधेय' का विमर्श स्पष्ट होता और उत्प्रेक्षण का चमत्कार अक्षुण्ण रहता।

अथवा इस सूक्ति अर्थात्—'नाथ ! पहले जो क्षण-भर के लिये भी आपसे अमुक्त रही' आदि में। यहाँ कवि को 'न मुक्ता' पद का प्रयोग करना चाहिये था क्योंकि तभी 'मुक्त करने' ( छोड़ने ) के विपरीत 'नहीं मुक्त करने' ( न छोड़ने ) का अभिप्राय जो कि यहाँ 'नञ्' का 'प्रसज्यप्रतिषेध' रूप अभिप्राय है, प्रधान रूप से प्रकाशित हो सकता था। किन्तु समास में पड़ जाने से यह अभिप्राय अप्रधान बन गया है जिससे यहाँ 'विधेयाविमर्श' दोष आ उपस्थित हुआ है।

**विमर्श**— अविमृष्टविधेयांशत्व' अथवा 'विधेयाविमर्श' एक ही दोष के दो नाम हैं। 'विधेय' वह है जो प्रधानतया प्रतिपिपादयिषित अथवा प्रतिपादन योग्य अर्थ हुआ करता है। इस 'विधेय' रूप अर्थ का 'अविमर्श' तब होता है जब उसे उपसर्जन अथवा अप्रधान बना दिया जाता है। 'विधेय' के 'अविमर्श' के स्थलों में 'समास' का स्थल सबसे बड़ा है। 'समास' वस्तुत सामर्थ्य अथवा अर्थों की सङ्गति पर निर्भर है न कि वक्ता अथवा लेखक की इच्छा पर। 'अर्थों की सङ्गति' का अभिप्राय, अर्थों का परस्पर सम्बन्ध' है। 'अमुक्ता' आदि सूक्ति में यह 'सामर्थ्य' विशेषण-विशेष्य-भाव-रूप है। यहाँ जो समास है वह नञ्समास है जिसमें उत्तरपदार्थ प्रधान हुआ करता है। 'अमुक्ता' में उत्तरपदार्थ की प्रधानता से यह स्पष्ट है कि यहा कोई न कोई पदार्थ, वस्तुत नञ का अर्थ, अप्रधान है अर्थात् विशेषण है। नञ्समास का विषय 'पर्युदास' का विषय हुआ करता है क्योंकि 'पर्युदास' में ही 'नञ' विशेषण ( अप्रधान ) रूप से रहा करता है और सुबन्तरूप उत्तरपद के साथ समस्त हुआ करता है। 'पर्युदास' का शब्दार्थ है 'परि' अर्थात् प्रतिषेध का वर्जन करके ( प्रतिषेध को गौण बना कर ) किसी दूसरे ( प्रतिषेध के प्रतियोगी ) का विधान करना ( उत्+आस )। नञ् समास का विषय 'प्रसज्यप्रतिषेध' नहीं। 'प्रसज्यप्रतिषेध' पर्युदास का ठीक उलटा है। 'प्रसज्यप्रतिषेधात्मक' 'नञ् में निषेध का अर्थ ही प्रधान रहा करता है इसलिये यहाँ समास निषिद्ध माना जाया करता है।

अनुवाद—'नञ्' की प्रसज्यप्रतिषेधात्मकता क्या है ? इसके सम्बन्ध में यह प्रमाण ध्यान में रखने योग्य है—

'जहाँ विध्यंश की अप्रधानता और प्रतिषेधांश की प्रधानता प्रतीत हुआ करती है और नञ् का सम्बन्ध क्रिया के साथ रहा करता है वहाँ 'नञ्' का अभिप्राय 'प्रसज्य-प्रतिषेध' ( प्राप्ति के विपरीत निषेध ) का अभिप्राय हुआ करता है।' जैसे कि—

यथा—

'नवजलधरः सन्नद्धोऽयं न दृप्तनिशाचरः।'

उक्तोदाहरणे तु तत्पुरुषसमासे गुणीभावे नञः पर्युदासतया निषेधस्य विधेयतयानवगमः।

यदाहु—

'प्रधानत्वं विधेर्यत्र प्रतिषेधेऽप्रधानता।
पर्युदासः स विज्ञेयो, यत्रोत्तरपदेन नञ्॥'

तेन—

'जुगोपात्मानमत्रस्तो भेजे धर्ममनातुरः।
अगृध्नुराददे सोऽर्थमसक्तः सुखमन्वभूत्॥'

अत्रात्रस्ततादि अनूद्यात्मगोपनाद्येव विधेयमिति नञः पर्युदासतया गुणीभावो युक्तः।

ननु 'अश्राद्धभोजी ब्राह्मणः' 'असूर्यंपश्या राजदाराः' इत्यादिवत् 'अमुक्ता'

---

(महाकवि कालिदास की) यह सूक्ति अर्थात्—

'यह तो नवजलधर सन्नद्ध खड़ा है न कि दृप्त निशाचर।

में यहाँ 'नञ्' को इसलिये समास में नहीं डाला गया है क्योंकि यहाँ प्रधान रूप से निषेध (दृप्त निशाचर के प्रतिषेध) का ही अभिप्राय विवक्षित है।

किन्तु 'अमुक्ता' आदि सूक्ति में 'नञ्' को तत्पुरुष समास में समस्त करके गौण बना दिया गया है जिससे इसका 'प्रसज्यप्रतिषेधात्मक' अभिप्राय न निकल कर 'पर्युदासात्मक' अभिप्राय निकल रहा है जिससे निषेध की प्रधानता नहीं प्रतीत हो पाती।

यहाँ 'नञ्' की पर्युदासात्मकता के सम्बन्ध में यह प्रमाण ध्यान देने योग्य है—

'जहाँ विधि प्रधान रूप से और प्रतिषेध अप्रधान रूप से प्रतीत हो और 'नञ्' का सम्बन्ध उत्तरपद के साथ हो वहाँ जो 'नञ्' का अभिप्राय हुआ करता है वह पर्युदासात्मक हुआ करता है। जैसे कि—

(महाकवि कालिदास के रघुवंश की) यह सूक्ति अर्थात्—

'महाराज दिलीप निर्भीक होकर अपने शरीर की रक्षा करते रहे, नीरोग रहते हुये धर्म का पालन करते रहे, अलोलुप होकर अर्थ-संग्रह करते रहे और अनासक्त रहते हुये सुखभोग करते रहे।

यहाँ 'अत्रस्त' आदि में 'नञ्' को समास में डाल दिया गया है जो कि उचित ही है क्योंकि यहाँ 'अत्रस्त (निर्भीक) रहते हुए' आदि उद्देश्य हैं न कि विधेय। यहाँ जो विधेय है वह तो 'आत्मरक्षण' आदि है। इस प्रकार यहाँ 'नञ्' का अभिप्राय 'पर्युदास' रूप है (न कि प्रसज्यप्रतिषेधरूप) और इसलिये इसका तत्पुरुष समास में अन्तर्भाव हो जाना खटकता नहीं अपितु सर्वथा समीचीन लगता है।

यहाँ यह शङ्का हो सकती है—जैसे 'अश्राद्धभोजी ब्राह्मण' अथवा 'असूर्यंपश्या राजदारा' इत्यादि प्रसङ्गों में नञ् के समास में पड़ जाने पर भी 'नञ्' का अभिप्राय 'प्रसज्यप्रतिषेध' रूप लिया जा सकता है (क्योंकि ब्राह्मण के 'अश्राद्धभोजी' कहे जाने से उसमें श्राद्धभोजन का अभाव और राजदारा के 'असूर्यंपश्या' कहे जाने से उनमें सूर्यदर्शन का अभाव ही प्रतीत होता है) वैसे ही 'अमुक्ता' आदि पूर्वोद्धृतप्रसङ्ग में समास में पड़े

इत्यत्रापि प्रसज्यप्रतिषेधो भवतीति चेद् ? न, अत्रापि यदि भोजनादिरूप-क्रियांशेन नञः सम्बन्ध. स्यात्तदैव तत्र प्रसज्यप्रतिषेधत्वं वक्तुं शक्यम् , न च तथा, विशेष्यतया प्रधानेन तद्भोज्यार्थेन कर्त्रंशेनैव नञः सम्बन्धात् ।

यदाहु'—

'श्राद्धभोजनशीलो हि यतः कर्ता प्रतीयते ।
न तद्भोजनमात्रं तु कर्तरीनेर्विधानतः ॥' इति ।

'अमुक्ता' इत्यत्र तु क्रियथैव सह सबन्ध इति दोष एव ।

---

'नञ्' का अभिप्राय प्रसज्यप्रतिषेधात्मक ( मोचन का अभावरूप ) क्योंकर न लिया जाय ? किन्तु इसका समाधान यह है—'अश्राद्धभोजी ब्राह्मण' आदि प्रसङ्गों में भी 'नञ्' का अभिप्राय प्रसज्यप्रतिषेधरूप नहीं अपितु वस्तुत पर्युदासरूप ही है। यहाँ 'नञ्' का अभिप्राय तव कहीं प्रसज्यप्रतिषेधरूप हो सकता जब कि इसका सम्बन्ध 'भोजन' ( और दर्शन ) आदि रूप क्रिया-भाग के साथ जुड पाता। किन्तु यहाँ तो 'नञ्' का सम्बन्ध ( विशेषणभूत भोजन-क्रिया अथवा दर्शन क्रिया के साथ नहीं अपितु ) विशेष्य-भूत और इसलिये प्रधान रूप से अवस्थित कर्तृरूप अश के साथ जुड़ा है। तभी तो कहा गया है—

'श्राद्धभोजी' पद में जो ( 'सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये' इस सूत्र से) 'इनि' प्रत्यय है वह कर्ता के अर्थ में है और इसलिये इसका अभिप्राय 'श्राद्धभोजनशील' हुआ करता है न कि श्राद्धभोजन मात्र ( इससे यह स्पष्ट है कि 'अश्राद्धभोजी' पद में 'नञ्' का सम्बन्ध क्रियांश के साथ नहीं अपि तु कर्त्रंश–प्रत्ययार्थ–के साथ है और 'नञ्' का अर्थ पर्युदा-सात्मक है ।.)

इस नञ्विमर्श का निष्कर्ष यही निकला कि 'अमुक्ता' आदि में विधेयाविमर्श दोष तदवस्थ ही रहा क्योंकि यहाँ प्रसज्यप्रतिषेधार्थक 'नञ्' का सम्बन्ध क्रिया के साथ है और इसलिये इसे समास में डाल कर अप्रधान नहीं बनाया जा सकता ।

विमर्श —यहाँ साहित्यदर्पणकार का यह विचार-विमर्श 'व्यक्तिविवेक'कार आचार्य महिम भट्ट की इन पङ्क्तियों का अनुसरण कर रहा है—

'नन्वश्राद्धभोजीत्यत्र प्रसज्यप्रतिषेधेऽपि यथा समास इष्यते तद्वदिहापि भविष्यति । नैव शक्यम् , यतो न तावदत्र नञ. श्राद्धेनोत्तरपदार्थेनाभिसम्बन्ध कश्चित् प्रतीयते, अपि तु विशेष्यतया प्राधान्येन तद्भोज्यर्थेनैव । तत्रापि कर्त्रंश एव प्रधान न क्रियाश । श्राद्धभोजनशीलो ह्यत कर्ता प्रतीयते न तद्भोजनमात्र कर्त्तरि णिनेर्विधा-नात् । ततस्तदभिसम्बन्ध एव शाब्दो न क्रियाभिसम्बन्ध । सा हि सामर्थ्यादवसीयते, तदुपादानमन्तरेण कर्तृत्वानुपपत्ते । तच्छ्रवणमात्रविप्रलम्भकृतश्चाय प्रसज्यप्रतिषेधभ्रम , न पुनराञ्जस्येन तत्र तद्रूपता नाम काचित् सभवति। सा हि वाक्यादेवावसीयते न वृत्ते , तयो सिद्धसाध्यार्थनिष्ठतया भिन्नार्थत्वादिति भवितव्यमेव तत्र समासेन । एवमसूर्यम्प-श्याटिष्वपि द्रष्टव्यम् । इह तु प्रतिषेधस्य प्राधान्यविवक्षा न विधे , तत कोऽवकाश समासस्य ।'

( व्यक्तिविवेक २य विमर्श )

अर्थात् जैसे 'अश्राद्धभोजी' ( न श्राद्ध भुङ्क्ते इत्यश्राद्धभोजी ) आदि प्रसङ्गों में, समास में अप्रधानतया अवस्थित भी 'नञ्', अभावबोधक होने के कारण, प्रसज्यप्रतिषेधरूप ही माना जाया करता है वैसे ही 'अमुक्ता' आदि [illegible] भी समास में [illegible] भूत नञ् को 'प्रसज्य-

(क्लिष्टत्व-विरुद्धमतिकारित्व और अविमृष्टविधेयांशत्व की पदगतता की व्यवस्था)

एते च क्लिष्टत्वादयः समासगता एव पददोषाः ।

(वाक्यगत दोष-निरूपण : १ दुःश्रवत्व)

वाक्यं दुःश्रवत्वं यथा—

'स्मरार्त्यैव कदा लप्स्ये कार्तार्थ्यं विरहे तव ॥'

(२ अश्लीलत्व)

कृतप्रवृत्तिरन्यार्थे कविर्वान्तं समश्नुते ॥

अत्र जुगुप्साव्यञ्जिकाश्लीलता ।

(३—नेयार्थत्व)

'उदयत्कमललौहित्यैर्वालाभिर्भूषिता तनुः ॥'

---

अभिधेय ही स्वीकार न माना जाय और 'अविमृष्टविधेयांशत्व' की संभावना न की जाय। किन्तु यहां बात वस्तुतः यह है कि अश्राद्धभोजी आदि प्रसङ्गों में नञ् प्रसज्यप्रतिषेधात्मक नहीं अपितु पर्युदासात्मक ही है। क्योंकि अश्राद्धभोजी (श्राद्धं भोक्तुं शीलमस्येति श्राद्धभोजी न श्राद्धभोजी अश्राद्धभोजी कश्चिद् ब्राह्मण) में यदि नञ् समास की उपपत्ति देखी जाय तो यही पता चलेगा कि यहां 'नञ्' का सम्बन्ध प्रधानभूत कर्तृरूप अंश के साथ है न कि अप्रधानरूप से अवस्थित क्रियारूप अंश के साथ। अब जब कि 'नञ्' का सम्बन्ध क्रियारूप अंश के साथ नहीं तब इसे पर्युदास रूप माना जायगा न कि प्रसज्यप्रतिषेधरूप।

अनुवाद—क्लिष्टत्व आदि (अर्थात् विरुद्धमतिकारित्व तथा अविमृष्टविधेयांशत्व) दोष ऐसे हैं जो समास में ही पददोष कहे जा सकते हैं (क्योंकि समास के अभाव में ये वाक्यदोष हैं)

अनुवाद—'दुःश्रवत्व' दोष वाक्य का भी दोष है। जैसे कि—'तेरे विरह में स्मरार्ति (कामपीडा) से कब मुझे कब कार्तार्थ्य (कृतार्थता) की प्राप्ति होगी' आदि में।

[यहाँ यह स्पष्ट है कि उपर्युक्त वाक्य की कर्णकठोरता से सहृदय का हृदय उद्विग्न हो उठता है और विरही प्रेमी की प्रेमभावना का स्पर्श भी नहीं करना चाहता।]

अनुवाद—अश्लीलत्व भी वाक्यगत दोष के रूप में दिखायी दिया करता है। जैसे कि—'जो कवि दूसरे के शब्द और अर्थ अपनाया करता है वस्तुतः वान्त (वमन) भोजन किया करता है।' आदि में। यहाँ वाक्यगत अश्लीलत्व स्पष्ट है क्योंकि 'वान्तं समश्नुते' आदि वाक्य एक घृणास्पद अभिप्राय का प्रकाशन करता है।

विमर्श—साहित्यदर्पण की 'विमला' और 'लक्ष्मी' टीका में यहाँ वाक्यदोष की सिद्धि के लिये 'प्रवृत्ति पद से पुरीषोत्सर्ग का घृणास्पद अभिप्राय लिया गया है किन्तु 'प्रवृत्ति पद का 'पुरीषोत्सर्ग' अर्थ यहां समुचित नहीं। यहाँ 'वान्तं समश्नुते' यह पदसमुदायात्मक वाक्य अश्लील है क्योंकि इसीसे घृणा का अभिप्राय अभिव्यक्त हो जाता है।

अनुवाद—वाक्यगत 'नेयार्थत्व' इस दृष्टान्त से समझा जा सकता है—

'बालाभि—सुन्दरियों ने 'उदयत्कमललौहित्यैः'—चमकीले पद्मराग मणियों से (कमल = पद्म + लौहित्य = राग = पद्मरागमणिभि) अपने-अपने शरीर अलंकृत किये।

अत्र कमललौहित्यं पद्मरागः, वक्राभिर्वामाभिः, इति नेयार्थता ।

( ४—क्लिष्टत्व )

'धम्मिल्लस्य न कस्य प्रेक्ष्य निकाम कुरङ्गशावाक्ष्याः ।
रज्यत्यपूर्वबन्धव्युत्पत्तेर्मानस शोभाम् ॥'

अत्र धम्मिल्लस्य शोभा प्रेक्ष्य कस्य मानस न रज्यतीति सवन्ध क्लिष्ट ।

(५—अविमृष्टविधेयाशत्व )

'न्यक्कारो ह्ययमेव मे यदरय.' इति ।

अत्र चायमेव न्यक्कार इति न्यक्कारस्य विधेयत्व विवक्षितम् । तच्च शब्दरचनावैपरीत्येन गुणीभूतम् । रचना च पदद्वयस्य विपरीतेति वाक्यदोष' ।

( अविमृष्टविधेयांशत्व ( विधेयाविमर्श ) की अन्यान्य सम्भावनाएँ )

'आनन्दयति ते नेत्रे योऽसौ सुभ्रु ! समागत. ।'

इत्यादिषु 'यत्तदोर्नित्यसंबन्ध.' इति न्यायादुपक्रान्तस्य यच्छब्दस्य निरा-

---

यहाँ ( विना रूढि अथवा प्रयोजन के ) 'कमललौहित्य' पद से 'पद्मरागमणि' और 'वक्रा पद से वामा अथवा सुन्दरियों का लक्ष्यार्थ प्रतिपादित किया गया है । इसलिये यहाँ वाक्यगत 'नेयार्थत्व' स्पष्ट दिखायी दे रहा है ।

अनुवाद—वाक्यगत 'क्लिष्टत्व' जैसे कि—

'कुरङ्गशावाक्ष्या '—इस मृगनयनी की, 'अपूर्वबन्धव्युत्पत्ते.'—अद्भुत विन्यासवाली, 'धम्मिल्लस्य'—बँधी चोटी की, 'शोभाम्'—सुन्दरता को, निकाम प्रेक्ष्य—देख कर, कस्य मानस न रज्यति' कौन है जिसका मन मोहित नहीं हो जाता ?'

यहाँ वाक्यगत 'क्लिष्टत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'धम्मिलस्य शोभा प्रेक्ष्य कस्य मानस न रज्यति' ( चोटी की सुन्दरता देख किसका मन मुग्ध नहीं हो जाता ) आदि पद अपने परस्पर अन्वय में महाक्लेश उठाते दिखायी दे रहे हैं ।

विमर्श—यहाँ किसी सुन्दरी के केशपाश का रत्युद्बोधक सौन्दर्य-वर्णन विवक्षित अवश्य है किन्तु सहृदय काव्य पाठक का हृदय इससे मुग्ध होने के वदले उद्विग्न हो उठता है क्योंकि उसे कवि-प्रयुक्त पदों के परस्पर सम्बन्ध ज्ञान में क्लेश उठाना पडता है । क्लेश में 'रस' कहाँ ?

अनुवाद—वाक्यगत 'अविमृष्टविधेयांशत्व', जैसे कि—

'अपमान तो यह है मेरे भी शत्रु हो गये' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति । यहां कवि को कहना है—'यही मेरा अपमान है आदि, जिसमें यह स्पष्ट है कि 'अपमान' ( न्यक्कार ) विधेय रूप से विवक्षित है । किन्तु यहा शब्द-योजना ऐसी उलटी-पलटी कर दी गयी जिसमें विधेयवाचक 'न्यक्कार' पद ( उद्देश्यवाचक 'अयम्' पद के पहले प्रयुक्त कर दिये जाने से ) अप्रधान वन गया है । इस प्रकार यहा जो 'अविमृष्टविधेयांशत्व' है वह वाक्यदोष के रूप में दिखायी दे रहा है क्योंकि यहाँ दो पदों ( वाक्य ) की रचना में उलटफेर है ।

अनुवाद—ऐसे वाक्यों में भी 'अविमृष्टविधेयांशत्व ही है—

'अरी सुन्दरी ! वह जो तेरे नेत्रों को आनन्दित किया करता है, आया हुआ है ।'

यहाँ 'अविमृष्टविधेयाशत्व' इस प्रकार है—शब्द-शास्त्र का यह सामान्य नियम है कि 'यत्' ( जो ) और 'तत्' ( वह ) पद नियमत सवद्ध रहा करते हैं ( क्योंकि ये दोनों परस्पर सापेक्ष और साकांक्ष पद हैं ) । जव 'यत्' पद उद्देश्य रूप से प्रस्तुत हो तो

काङ्क्षाप्रतिपत्तये तच्छब्दसमानार्थतया प्रतिपाद्यमाना इदमेतददःशब्दा विधेया एव भवितुं युक्ताः । अत्र तु यच्छब्दनिकटस्थतया अनुवाद्यत्वप्रतीतिकृत् ।

तच्छब्दस्यापि यच्छब्दनिकटस्थितस्य प्रसिद्धपरामर्शित्वमात्रम् ।

यथा—

'यः स ते नयनानन्दकरः सुभ्रु ! स आगतः ।'

यच्छब्दव्यवधानेन स्थितास्तु निराकाङ्क्षत्वमवगमयन्ति ।

यथा—

'आनन्दयति ते नेत्रे योऽधुनाऽसौ समागतः ।'

एवमिदमादिशब्दोपादानेऽपि । यत्र च यत्तदोरेकस्यार्थत्वं संभवति, तत्रैकस्योपादानेऽपि निराकाङ्क्षत्वप्रतीतिरिति न क्षतिः । तथाहि यच्छब्दस्योत्तरवाक्यगतत्वेनोपादाने सामर्थ्यात् पूर्ववाक्ये तच्छब्दस्यार्थत्वम् ।

यथा—

'आत्मा जानाति यत्पापम् ।'

---

उसकी अपेक्षा की पूर्ति के लिये 'तत्' पद के समानार्थक 'इदम्' 'एतद्' तथा 'अदस्' पदों में से कोई भी व्यवहृत हो सकता है। किन्तु जो भी व्यवहृत हो उसे विधेय रूप से ही व्यवहृत होना चाहिए। अब यहाँ 'आनन्दयति ते नेत्रे योऽसौ सुभ्रु समागतः' आदि में जो 'यत् (यः)' पद उद्देश्य रूप से प्रयुक्त है उसके लिये 'अदस्' (असौ) पद विधेय सा नहीं अपितु उद्देश्य सा ही बना रहा है क्योंकि 'यत्' के साथ इसके सान्निध्य से केवल यही पता चलता है कि यह जिसका निर्देश कर रहा है वह एक प्रसिद्ध वस्तु है। 'अदस्' शब्द ही क्यों यदि 'तत्' शब्द भी 'यत्' के अत्यन्त सन्निहित हो तो वह भी 'यत्' पदार्थ की प्रसिद्धि का ही बोधक मात्र रह जाता है। जैसे कि यदि कहा जाय—

'अरी सुन्दरी ! वह जो तेरे नेत्रों का आनन्ददायक है आया हुआ है'।

तो, यहाँ 'यत् (यः)' पद का सन्निकटवर्ती 'तत् (सः)' पद भी (विधेय नहीं बन रहा—अपि तु) 'यत्' पदार्थ की प्रसिद्धि का ही अवबोध करा रहा है। अभिप्राय यह है कि यदि 'तत्' आदि पद 'यत्' पद से कुछ दूर रहा करें तभी वे 'यत्' पद की अपेक्षापूर्ति कर सकते हैं (और विधेय रूप में देखे जा सकते हैं) जैसे कि—

'जो तेरे नेत्रों को आनन्दित किया करता है वह अभी आया हुआ है।' आदि वाक्य में। वस्तुतः यही बात वहाँ भी लागू होती है जहाँ 'इदम्' आदि पद ('यत्' पद से कुछ हट कर) प्रयुक्त हुआ करते हैं।

यहाँ एक बात ध्यान देने योग्य है और वह यह है कि यदि कहीं 'यत्' और 'तत्' पदों में से कोई एक पद अप्रयुक्त होने पर भी अर्थ-सामर्थ्य से प्रतीत हो तो वहाँ किसी एक के प्रयोग में भी दूसरे की अपेक्षा-पूर्ति हो जाती है और (उद्देश्य-विधेय भाव में) किसी प्रकार की कोई त्रुटि नहीं दिखायी देती। जैसे कि यदि बाद के वाक्य में (उद्देश्यबोधक) 'यत्' पद प्रयुक्त हो रहा हो तो पहले वाक्य में (विधेयबोधक) 'तत्' पद के प्रयोग के बिना भी, उसकी ('तत्' पद की) अर्थतः उपस्थिति हो जायगी। उदाहरण के लिये—

'जो पाप है [उसे] अन्तःकरण स्वयं जान लेता है।'

एवम्—

'य सर्वशैलाः परिकल्प्य वत्सं मेरौ स्थिते दोग्धरि दोहदक्षे।
भास्वन्ति रत्नानि महौषधींश्च—'

इत्यादावपि।

तच्छब्दस्य प्रक्रान्तप्रसिद्धानुभूतार्थत्वे यच्छब्दस्यार्थत्वम्।

क्रमेण यथा—

(१—प्रक्रान्तवाचक 'तत्' के प्रयोग में)

'स हत्वा वालिनं वीरस्तत्पदे चिरकाङ्क्षिते।
धातोः स्थान इवादेशं सुग्रीवं सन्यवेशयत्॥'

(२—प्रसिद्धि-बोधक 'तत्' के प्रयोग में)

'स वः शशिकलामौलिस्तादात्म्यायोपकल्पताम्।'

(३—पूर्वानुभूत पदार्थ के स्मारक रूप 'तत्' के प्रयोग में)

'तामिन्दुसुन्दरमुखीं हृदि चिन्तयामि।'

यत्र च यच्छब्दनिकटस्थितानामपीदमादिशब्दाना भिन्नलिङ्गविभक्तित्व तत्रापि निराकाङ्क्षत्वमेव।

---

इसी भाँति ऐसे प्रसङ्गों जैसे कि—

'दोहन कर्म में दक्ष मेरु पर्वत के दोग्धा रहने पर भी पर्वत वृन्द ने जिसे वत्स बनाया और वसुन्धरा से महार्घ रत्नों और महौषधियों को दूह लिया, (वही यह हिमालय है)।' आदि में भी (बाद के वाक्य में प्रयुक्त 'यत्' पद की अपेक्षापूर्ति पहले वाक्य-'अस्त्युत्तरस्याम्'-आदि में अप्रयुक्त किन्तु अर्थत लब्ध 'तत्' पद से स्वभावत हो रही है जिससे विधेयाविमर्शत्व की आशङ्का दूर हो जाती है)।

प्रयुक्त न होने पर भी 'यत्' शब्द इन तीन परिस्थितियों में अर्थलभ्य रहा करता है-(१) जहाँ 'तत्' शब्द प्रक्रान्त अर्थात् प्रकरणप्राप्त के बोधकरूप से प्रयुक्त हो, (२) जहाँ 'तत्' शब्द प्रसिद्धि के बोधकरूप से व्यवहृत हो और (३) जहाँ 'तत्' शब्द से पूर्वानुभूत पदार्थ का स्मरण करवाया गया हो। जैसे कि क्रमश —

'उस महावीर (राम) ने वाली को मार कर, बहुत पहले से आकाङ्क्षित, उस (वाली) के स्थान पर, सुग्रीव को उसी प्रकार प्रतिष्ठित कर दिया जिस प्रकार (वैयाकरणों द्वारा) 'धातु' के स्थान पर 'आदेश' की प्रतिष्ठा की जाया करती है।'

[यहाँ प्रयुक्त 'तत्' (स) पद प्रकरणप्राप्त का बोधक है और इसलिये 'यत्' अर्थत उपस्थित हो जाता है जिससे उद्देश्य-विधेय-भाव में कोई त्रुटि नहीं आती।]

'वे चन्द्रशेखर भगवान् शिव आप सब को अपना सायुज्य प्रदान करें।'

[यहाँ प्रयुक्त 'तत्' (स) पद प्रसिद्धिबोधक है और इसलिये 'यत्' पद के प्रयोग की आवश्यकता नहीं। 'यत्' यहाँ अर्थत उपस्थित है।]

'उस चन्द्रमुखी का ध्यान मैं हृदय में कर रहा हूँ।'

[यहाँ 'तत्' (ताम्) पद पूर्वानुभूत वस्तु का वाचक है और इसलिये इसे 'यत्' शब्द की अपेक्षा नहीं। 'यत्' शब्द यहाँ अर्थसामर्थ्य से ही उपस्थित है।]

यहाँ एक और भी बात है और वह [illegible] यदि 'इदम्' आदि शब्द 'यत्' शब्द के

क्रमेण यथा—

'विभाति मृगशावाक्षी येदं भुवनभूषणम् ।'

( भिन्न विभक्ति में 'यत्' शब्द के सन्निकृष्ट 'तत्' शब्द की निराकांक्षता )

'इन्दुर्विभाति यस्तेन दग्धाः पथिकयोषितः ।'

क्वचिदनुपात्तयोर्द्वयोरपि सामर्थ्यादवगमः ।

यथा—

'न मे शमयिता कोऽपि भारस्येत्युर्वि ! मा शुचः ।
नन्दस्य भवने कोऽपि बालोऽस्त्यद्भुतपौरुषः ॥'

अत्र योऽस्ति, स ते भारस्य शमयितेति बुध्यते ।

'यद्यद्विरहदुःखं मे तत्को वाऽपहरिष्यति ।'

इत्यत्रैको यच्छब्दः साकाङ्क्ष इति न वाच्यम्, तथाहि—यद्यदित्यनेन केन

---

निकटवर्ती हों किन्तु भिन्न लिङ्ग अथवा भिन्न विभक्ति में हों तो वे निराकांक्ष माने जाया करते हैं ( अर्थात् वे 'यत्' शब्द की आकांक्षा के पूरक हो जाया करते हैं )। जैसे कि क्रमशः ( भिन्न लिङ्ग में 'यत्' शब्द के सन्निकृष्ट 'इदम्' शब्द की निराकांक्षता )—

'यह मृगनयनी जो कि भुवनभूषण है बड़ी सुन्दर लग रही है।'

[ यहाँ 'या' पद का सन्निकटवर्ती भिन्न लिङ्ग 'इदम्' पद 'या' पद की आकांक्षा की पूर्ति कर देता है। ]

'यह चन्द्रमा, जो कि चमक रहा है विरहिणी रमणियों को संतप्त कर चुका है।'

[ यहाँ 'यत्' ( यः ) शब्द के सन्निकृष्ट भिन्नविभक्ति का 'तत्' ( तेन ) शब्द 'यत्' शब्द की आकांक्षा का पूरक बन गया है। ]

कहीं ऐसा भी संभव है कि 'यत्' और 'तत्' दोनों व्यवहृत न हों किन्तु अर्थसामर्थ्य से प्रतीत हो जायँ। जैसे कि—

'वसुन्धरे ! इसलिये शोक न कर कि तेरे भार को दूर करनेवाला कोई भी नहीं है, क्योंकि नन्द के घर में एक अद्भुत पौरुष वाला बालक विद्यमान है।'

यहाँ ( उपर्युक्त श्लोक-वाक्य में ) यह स्पष्ट पता चल जाता है कि 'जो ( अर्थात् बालकृष्ण ) है वह तेरे ( अत्याचार- ) भार को दूर करेगा।'

ऐसे प्रसङ्ग जैसे कि—

'मुझे विरह का जो-जो दुःख है उसे कौन दूर करेगा ?'

आदि में ऐसी शङ्का ठीक नहीं कि ( दो 'यत्' शब्दों में से ) एक 'यत्' शब्द साकांक्ष रह जाता है। क्योंकि यहाँ बात यह है कि 'यद् यत्' शब्द से ( वीप्सा द्वारा ) सभी प्रकार के दुःख विवक्षित हैं और एक ही 'तत्' शब्द के द्वारा इन सभी प्रकार के दुःखों का परामर्श हो जाता है।

विमर्श—विधेयाविमर्श दोष के उपर्युक्त वाक्यगत रूप की समीक्षा पर 'व्यक्तिविवेक'कार का प्रभाव स्पष्ट है। 'व्यक्तिविवेक'कार आचार्य महिमभट्ट का इस सम्बन्ध में यह कथन है—

'यत्र यत्तदोरेकतरनिर्देशेनोपक्रमस्तत्र तदन्यतरपरामर्शिना तदितरेणोपसंहारो न्याय्यः तयोरन्यपुरुषानिवेशादर्थलेनेहत्वात् तयोश्च परस्परापेक्षया नित्यत्वात्। अत एवाहुः—'यत्तदोर्नित्यमभिसम्बन्धः' इति। स चायमनयोरुपक्रमोपसंहारो द्विविधः शाब्दश्चार्थश्चेति। तयोरुभयोस्सद्भावे सति शाब्दो यथा—

चिद्रूपेण स्थित सर्वात्मक वस्तु विवक्षितम् । तथाभूतस्य तस्य तच्छब्देन परामर्शः । एवमन्येषामपि वाक्यगतत्वेनोदाहरण बोध्यम् ।

( पदांश-गत दोष १-दुःश्रवत्व : स्वरूप तथा निदर्शन )

पदांशे दुःश्रवत्व यथा—

'तद्गच्छ सिद्ध्यै कुरु देवकार्यम् ।'

( २—निहतार्थत्व )

'धातुमत्ता गिरिर्धत्ते ।'

---

'यदुवाच न तन्मिथ्या यद् ददौ न जहार तत् ।'

यथा च—

'स दुर्मनि श्रेयसि यस्य नादर स पूज्यकर्मा सुहृदां शृणोति य ।' इति । एकतरस्योपादाने सत्यार्थं तदितरस्यार्थसामर्थ्येनोपक्षेपात् । तत्र तद केवलस्योपादाने सत्यार्थस्त्रिविध' प्रसिद्धानुभूतप्रकान्तवस्तुविषयतयोपकल्पितसन्निधिना यदा तस्याभिसम्बन्धात् ।

केचित् पुनरुपात्तवस्तुविषयतयोपकल्पितयोर्द्वयोरप्याक्षेपादस्य चतुर्थमपि प्रकारमिच्छन्ति । यथा—

'ये नाम केचिदिह न प्रथयन्त्यवज्ञां जानन्ति ते किमपि तान् प्रति नैष यत्न ।
उत्पत्स्यतेऽस्ति मम कोऽपि समानधर्मा कालो ह्यय निरवधिर्विपुला च पृथ्वी ॥'

अत्र स कोऽप्युत्पत्स्यते य प्रति यत्नो मे सफलीभविष्यतीत्युभयोरपि तयोरर्थादाक्षेप. । यश्चैकवाक्ये कर्तृत्वेनोक्तो यश्चेदमादिभि । तच्छब्देन परामर्शो न तयोरुपपद्यते ॥ यतोऽध्यस्यायमाणोऽर्थ स तेभ्य प्रतिपद्यते । न चासौ तत्परामर्शसहिष्णुरसमन्वयात् ॥

तस्मादपेतप्रक्रान्तसम्बन्धसहायस्यास्य यदोऽनुपपन्नप्रक्रस्यमानवस्तुसमन्वयस्यैकाकिन सार्थभ्रष्टस्येव तपस्विन पथिकस्य सन्मार्गोपदेशिक तच्छब्दाध्याहारमेवैकशरणमन्तरेण नापरोऽभिमतार्थसङ्क्रमोपाय सभवति । स चैवविधेषु सूक्तिरत्नेषु कलङ्कायमानो मनागपि न काव्यमाणिक्यवैकटिकानां सचेतसा मनास्यावर्जयितुमलमिति ।

( व्यक्तिविवेक २ य विमर्श )

अनुवाद— इसी भांति अन्य दोषों के भी वाक्यगत रूप स्वय देखे जा सकते हैं ।

**विमर्श**—काव्यप्रकाशकार ने उपर्युक्त सभी दोषों के वाक्यगत स्वरूप का सोदाहरण निरूपण किया है । जैसे कि वाक्यगत 'ग्राम्यत्व' का निरूपण—

'ताम्बूलभृतगल्लोऽय भल्ल जल्पति मानुष' । करोति खादन पान सदैव तु यथा तथा ॥'

आदि ।

अनुवाद—इसी भाँति पद के अश में भी 'दु श्रवत्व' सभव है जैसे कि ( महाकवि कालिदास के कुमारसम्भव की ) इस उक्ति में ही—

'अब जाओ, तुम्हारा कार्य सिद्ध हो, देवकार्य सम्पन्न हो ।'

[ यहाँ 'गच्छ' के 'च्छ' और 'सिद्ध्यै' के 'द्ध्यै' में कर्णकटुता स्पष्ट है क्योंकि इन्द्र के द्वारा मदन के प्रति निवेदन के प्रसङ्ग में श्रुतिमधुर ही पद किं वा पदांश-ध्वनियाँ सुनाई देनी चाहिये थीं । ]

अनुवाद—पदांश में निहतार्थत्व—

( पदांशगत दोष : उपसंहार )

एवमन्येऽपि यथासंभवं पदांशदोषा ज्ञेयाः। निरर्थकत्वादीनां त्रयाणां च पदमात्रगतत्वेनैव लक्ष्ये संभवः।

क्रमतो यथा—

( निरर्थकत्व दोष )

'मुञ्च मानं हि मानिनि !॥'

अत्र हिशब्दो वृत्तपूरणमात्रप्रयोजनः।

( असमर्थत्व दोष )

'कुञ्जं हन्ति कृशोदरी।'

अत्र हन्तीति गमनार्थे पठितमपि न तत्र समर्थम्।

( 'च्युतसंस्कृतित्व' दोष )

'गाण्डीवी कनकशिलानिभं भुजाभ्यामाजघ्ने विषमविलोचनस्य वक्षः।'

'आङो यमहनः', 'स्वाङ्गकर्मकाच्च' इत्यनुशासनबलादाङ्पूर्वस्य हनः स्वाङ्गकर्मकस्यैवात्मनेपदं नियमितम्। इह तु तल्लङ्घितमिति व्याकरणलक्षणहीनत्वात् च्युतसंस्कारत्वम्।

---

उनके पर्यायों में परिवर्तन अनुचित है जैसे कि 'वाडवानल' पद (क्योंकि यदि 'वडवानल' पद के पूर्ववर्ती 'वडवा' रूप अंश को बदल कर 'अश्वानल' कर दिया जाय तो 'वडवाग्नि' की प्रतीति न हो पायगी और नेयार्थता का दोष लग जायगा)।

अनुवाद—इसी भाँति अन्य दोषों के भी पदांशगत रूप यथासम्भव स्वयं देखे जा सकते हैं।

इन दोषों में निरर्थकत्व आदि ( अर्थात् निरर्थकत्व, असमर्थत्व और च्युतसंस्कृतित्व) दोष ऐसे हैं जो केवल पदगत रूप में ही काव्य-साहित्य में दिखाई देते हैं (न कि पदांशगत अथवा वाक्यगत रूप में भी )। जैसे कि क्रम से—

'अरी मान करने वाली ! अब तो अपना मान छोड़।'

यहाँ उपर्युक्त उक्ति में 'हि' पद केवल वृत्तपूर्ति के ही लिए प्रयुक्त है ( क्योंकि इसका कोई भी अर्थ यहाँ अन्वित नहीं होता )। अथवा, जैसे कि—

'यह कृशोदरी कुञ्ज में जा रही है ( कुञ्ज हन्ति )।'

यहाँ जो 'हन्ति' पद प्रयुक्त है वह शब्द-शास्त्र में गमन के अर्थ में निर्दिष्ट तो है किन्तु गमन के अभिप्राय का प्रत्यायक कदापि नहीं हो सकता।

इसी भाँति 'गाण्डीवधारी अर्जुन ने, त्रिलोचन शिव के कनकशिला-सरीखे वक्षःस्थल पर, अपनी भुजाओं से प्रहार प्रारम्भ कर दिया ( आजघ्ने )।'

( महाकविभारवि की ) इस सूक्ति में जो 'आजघ्ने' पद है उसमें 'च्युतसंस्कृतित्व' स्पष्ट है। कारण यह है कि 'आङ्' उपसर्गपूर्वक 'हन्' धातु का आत्मनेपद में प्रयोग पाणिनीय व्याकरणशास्त्र के 'आङो यमहनः (१ ३ २८)' सूत्र के अनुसार होता अवश्य है किन्तु 'स्वाङ्गकर्मकाच्च' आदि वार्तिक की अनुवृत्ति के कारण तभी होता है जब कि मारने की क्रिया का कर्म 'स्वाङ्ग' (मारने वाले का अपना अङ्ग ) हुआ करता है।

'नन्वत्र 'आजघ्ने' इति पदस्य स्वतो न दुष्टता, अपि तु पदान्तरापेक्षयैव इत्यस्य वाक्यदोषता ? नैवम् तथाहि गुणदोषालङ्काराणां शब्दार्थगतत्वेन व्यवस्थितेस्तदन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वं हेतुः । इह तु दोषस्य 'आजघ्ने' इति पदमात्रस्यैवान्वयव्यतिरेकानुविधायित्वम्, पदान्तराणां परिवर्तनेऽपि तस्य तादवस्थ्यादिति पददोषत्वमेव। तथा यथेहात्मनेपदस्य परिवृत्तावपि न पद दोषः, तथा हन्प्रकृतेरपीति न पदांशदोषः।

एवं 'पद्म' इत्यत्राप्रयुक्तस्य पदगतत्वं बोध्यम्। एवं प्राकृतादिव्याकरण-लक्षणहीनानामपि च्युतसंस्कारत्वमूह्यम् ।

( कतिपय दोषों के स्वरूप-भेद )

इह तु शब्दानां सर्वथा प्रयोगाभावेऽसमर्थत्वम्। विरलप्रयोगे निहतार्थत्वम्। निहतार्थत्वमनेकार्थशब्दविषयम्। अप्रतीतत्वं त्वेकार्थस्यापि शब्दस्य

---

यहाँ ( भारवि ने ) इस नियम का उल्लङ्घन किया है जिससे यह प्रयोग व्याकरण के नियम के विरुद्ध है यहाँ 'च्युतसंस्कृतित्व' दोष आ जाता है।

यहाँ ( 'आजघ्ने' आदि में ) यह कहा जा सकता है कि अपने आप में तो 'आजघ्ने' पद व्याकरण से अनुमोदित है और इसमें जो भी दोष है वह दूसरे पद ( अर्थात् विषम-विलोचनस्य वक्षः ) की अपेक्षा से है जिसके देखते यहाँ 'वाक्यगत' च्युतसंस्कृतित्व की कल्पना की जा सकती है ( न कि पदमात्रगत दोष की )। किन्तु ऐसा कहना ठीक नहीं। बात यह है कि गुण, दोष किंवा अलङ्कारों को शब्दगत अथवा अर्थगत रूप से जो व्यवस्थित माना गया है उसका कारण अन्वय-व्यतिरेक' का सिद्धान्त है ( अर्थात् जो दोष अथवा गुण अथवा अलङ्कार जिस शब्द अथवा अर्थ के रहने पर रहे और न रहने पर न रहे वह उसी शब्द अथवा अर्थ का दोष अथवा गुण अथवा अलङ्कार माना जाया करता है )। यहाँ जो च्युतसंस्कृतित्व है वह 'आजघ्ने' इस एक पद के रहने से ही है क्योंकि इसे हटा देने से यह दोष हट जाता है। इसलिये यहाँ 'च्युतसंस्कृतित्व' पददोष है (न कि वाक्यदोष) क्योंकि अन्य पदों के बदल देने पर भी यह दोष बना ही रह जाता है। यहाँ इसे पदांशगत दोष भी नहीं माना जा सकता क्योंकि जैसे 'आत्मनेपद' को बदल देने पर यह दोष हट जाता है वैसे ही हन् धातु को बदल देने पर भी ( पदांश दोष तो तब तब होता जब कि प्रकृति और प्रत्यय दोनों में से किसी एक के बदल देने पर भी बना रहता)।

इसी भाँति 'पद्म' ( पुल्लिंग में 'पद्म शब्द ) आदि में जो 'अप्रयुक्तत्व' दोष है वह 'पद गत' ही माना जाना चाहिये। साथ ही साथ प्राकृत भाषाओं के व्याकरण-नियमों के विरुद्ध जो प्रयोग हैं उनमें भी वस्तुतः 'च्युतसंस्कृतित्व' दोष ही देखा जाना चाहिये।

अनुवाद—यहाँ इन कतिपय उपर्युक्त दोषों का परस्पर भेद इस प्रकार समझना चाहिये—'असमर्थत्व' तब हुआ करता है जब कि किसी शब्द का ऐसे अर्थ में प्रयोग किया जाय जिसमें उसे कभी प्रयुक्त नहीं किया जाया करता। 'निहतार्थत्व' ऐसे शब्द के प्रयोग में रहा करता है जिसका किसी अर्थ में कदाचित् ही ( जैसे कि श्लिष्टप्रसङ्ग में ) प्रयोग किया जाया करता है। 'निहतार्थत्व' की सम्भावना तो अनेकार्थक शब्द के प्रयोग में ( वस्तुतः विरल प्रयोग में ) है किन्तु 'अप्रतीतत्व' ऐसे एकार्थक अथवा अनेकार्थक शब्द के भी प्रयोग में सम्भव है जो कि उस अर्थ में सर्वत्र प्रयुक्त न होता हो जिसमें उसे प्रयुक्त

सार्वत्रिकप्रयोगविरहः । अप्रयुक्तत्वमेकार्थशब्दविषयम् । असमर्थत्वमनेकार्थ-शब्दविषयम् । असमर्थत्वे हन्त्यादयोऽपि गमनार्थे पठिताः । अवाचकत्वे दिनादयः प्रकाशमयाद्यर्थं न तथेति परस्परभेदः ।

( वाक्यदोष : स्वरूप तथा भेद-निरूपण )

एवं पददोषसजातीया वाक्यदोषा उक्ता', सम्प्रति तद्विजातीया उच्यन्ते—

'वर्णानां प्रतिकूलत्वं, लुप्ताऽऽहतविसर्गते ।
अधिकन्यूनकथितपदताहतवृत्तता ॥ ५ ॥
पतत्प्रकर्षता, सन्धौ विश्लेषाश्लीलकष्टताः ।
अर्धान्तरैकपदता समाप्तपुनरात्तता ॥ ६ ॥
अभवन्मतसम्बन्धाक्रमामतपरार्थताः ।
वाच्यस्यानभिधानं च भग्नप्रक्रमता तथा ॥ ७ ॥
त्यागः प्रसिद्धेरस्थाने न्यासः पदसमासयोः ।
संकीर्णता गर्भितता दोषाः स्युर्वाक्यमात्रगाः ॥ ८ ॥

किया गया है । 'अप्रयुक्तत्व' दोष का विषय वह शब्द है जो एकार्थक हुआ करता है और 'असमर्थत्व' दोष का वह जो अनेकार्थक हो । 'असमर्थत्व' और 'अवाचकत्व' का भेद उदाहरण से ही स्पष्ट है । 'असमर्थत्व' दोष का उदाहरण 'गमन' के भी अर्थ में पठित 'हन्' धातु ( हन् हिंसागत्यो ) का ( हिंसा के बदले ) गमन के अर्थ में प्रयोग है (क्योंकि जङ्घा, पद्धति आदि शब्दों के अतिरिक्त ) इसे गमन के अर्थ में प्रयुक्त नहीं किया जाया करता ( 'गच्छति' के बदले 'हन्ति' का प्रयोग सर्वथा दुष्ट प्रयोग है )। 'अवाचकत्व' के उदाहरण-रूप में 'प्रकाशमय' आदि अर्थों में प्रयुक्त 'दिन' आदि शब्दों को लिया जा सकता है जो कि इन अर्थों में शब्दशास्त्र में कदापि निर्दिष्ट नहीं ।

अनुवाद—अब उन वाक्यदोषों का निरूपण किया जा रहा है जो कि एकमात्र वाक्यगत हुआ करते हैं क्योंकि अब तक जिन वाक्यदोषों का निरूपण किया गया वे पददोषों के सजातीय थे । ये दोष एकमात्र वाक्यदोष हैं—

१ प्रतिकूलवर्णत्व
२ लुप्तविसर्गत्व
३ आहतविसर्गत्व
४ अधिकपदत्व
५ न्यूनपदत्व
६ कथितपदत्व
७ हतवृत्तत्व
८ पतत्प्रकर्षत्व
९ सन्धिविश्लेष
१० सन्ध्यश्लीलत्व
११ सन्धिकष्टत्व
१२ अर्धान्तरैकपदत्व
१३ समाप्तपुनरात्तत्व
१४. अभवन्मतसम्बन्धत्व
१५. अक्रमत्व
१६. अमतपरार्थत्व
१७ वाच्यानभिधान
१८ भग्नप्रक्रमत्व
१९ प्रसिद्धित्याग
२० अस्थानस्थपदत्व
२१ अस्थानस्थसमासत्व
२२ सकीर्णत्व
और
२३ गर्भितत्व ।

'नन्वत्र 'आत्मने' इति पदस्य स्वतो न दुष्टता, अपि तु पदान्तरापेक्षयैव इत्यस्य वाक्यदोषता ? नैवम् यथाहि गुणदोषालङ्काराणां शब्दार्थगतत्वेन व्यवस्थितेस्तदन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वं हेतुः । इह तु दोषस्य 'आत्मने' इति पदमात्रस्यैवान्वयव्यतिरेकानुविधायित्वम्, पदान्तराणां परिवर्तनेऽपि तस्य तादवस्थ्यादिति पददोषत्वमेव । तथा यथेहात्मनेपदस्य परिवृत्तावपि न पद दोष', तथा हन्प्रकृतेरपीति न पदांशदोषः'।

एवं 'पद्म' इत्यत्राप्रयुक्तस्य पदगतत्वं बोध्यम् । एवं प्राकृतादिव्याकरण लक्षणहीनानामपि च्युतसंस्कारत्वमूह्यम् ।

(कतिपय दोषों के स्वरूप-भेद)

इह तु शब्दानां सर्वथा प्रयोगाभावेऽसमर्थत्वम् । विरलप्रयोगे निहतार्थत्वम् । निहतार्थत्वमनेकार्थशब्दविषयम् । अप्रतीतत्व त्वेकार्थस्यापि शब्दस्य

---

यहाँ (भारवि ने) इस नियम का उल्लङ्घन किया है जिससे यह प्रयोग व्याकरण के नियम के विरुद्ध है यहाँ 'च्युतसंस्कृतित्व' दोष आ जाता है।

यहाँ ('आत्मने आदि में) यह कहा जा सकता है कि अपने आप में तो 'आत्मने' पद व्याकरण से अनुमोदित है और इसमें जो भी दोष है वह दूसरे पद (अर्थात् विनम विकोचनस्य तथा) की अपेक्षा से है जिसके देखते यहाँ 'वाक्यगत' च्युतसंस्कृतित्व की कल्पना की जा सकती है (न कि पदमात्रगत दोष की)। किन्तु ऐसा कहना ठीक नहीं। बात यह है कि गुण दोष किंवा अलङ्कारों को शब्दगत अथवा अर्थगत रूप से जो व्यवस्थित माना गया है उसका कारण 'अन्वय व्यतिरेक' का सिद्धान्त है (अर्थात् जो दोष अथवा गुण अथवा अलङ्कार जिस शब्द अथवा अर्थ के रहने पर रहे और न रहने पर न रहे वह उसी शब्द अथवा अर्थ का दोष अथवा गुण अथवा अलङ्कार माना जाया करता है)। यहाँ जो च्युतसंस्कृतित्व है वह 'आत्मने' इस एक पद के रहने से ही है क्योंकि इसे हटा देने से यह दोष हट जाता है। इसलिये यहाँ 'च्युतसंस्कृतित्व' पददोष है (न कि वाक्यदोष) क्योंकि अन्य पदों के बदल देने पर भी यह दोष बना ही रह जाता है। यहाँ इसे पदांशगत दोष भी नहीं माना जा सकता क्योंकि जैसे 'आत्मनेपद' को बदल देने पर यह दोष हट जाता है वैसे ही हन् धातु को बदल देने पर भी (पदांश दोष तो यह तब होता जब कि प्रकृति और प्रत्यय दोनों में से किसी एक के बदल देने पर भी बना रहता)।

इसी भाँति 'पद्म' (पुल्लिंग में 'पद्म शब्द') आदि में जो 'अप्रयुक्तत्व' दोष है वह 'पदगत' ही माना जाना चाहिये। साथ ही साथ प्राकृत भाषाओं के व्याकरण-नियमों के विरुद्ध जो प्रयोग हैं उनमें भी वस्तुतः 'च्युतसंस्कृतित्व' दोष ही देखा जाना चाहिये।

अनुवाद—यहाँ इन कतिपय उपर्युक्त दोषों का परस्पर भेद इस प्रकार समझना चाहिये—'असमर्थत्व' तब हुआ करता है जब कि किसी शब्द का ऐसे अर्थ में प्रयोग किया जाय जिसमें उसे कभी प्रयुक्त नहीं किया जाया करता। 'निहतार्थत्व' ऐसे शब्द के प्रयोग में रहा करता है जिसका किसी अर्थ में कदाचित् ही (जैसे कि श्लिष्टप्रसङ्ग में) प्रयोग किया जाया करता है। 'निहतार्थत्व' की सम्भावना तो अनेकार्थक शब्द के प्रयोग में (वस्तुतः विरल प्रयोग में) है किन्तु 'अप्रतीतत्व' ऐसे एकार्थक अथवा अनेकार्थक शब्द के भी प्रयोग में सम्भव है जो कि उस अर्थ में सर्वत्र प्रयुक्त न होता हो जिसमें उसे प्रयुक्त

( २—लुप्तविसर्गत्व )

'गता निशा इमा बाले ।'

अत्र लुप्ता विसर्गाः ।

( ३—आहतविसर्गत्व )

आहता ओत्वं प्राप्ता विसर्गा यत्र ।

यथा—'धीरो वरो नरो याति ।'

( ४—अधिकपदत्व )

'पल्लवाकृतिरक्तोष्ठी ।'

अत्राकृतिपदमधिकम् ।

( 'अधिकपदत्व' विषयक विशेष विचार )

एवम्—

'सदाशिवं नौमि पिनाकपाणिम् ।'

इति विशेषणमधिकम् ।

---

यहाँ यह तो निश्चित है कि साहित्यदर्पणकार ने 'काव्यप्रकाश' के अनुरोध पर 'प्रतिकूलवर्णत्व' का स्वरूप निरूपण किया है किन्तु 'रीति' को काव्योत्कर्षकारक अतिरिक्त तत्त्व माननेवाले आचार्य के लिये 'अरीतिमत्' का स्वरूप निरूपण कदाचित् युक्तिसंगत होता ।

अनुवाद—'अरी सुन्दरी ! ये रातें यों ही बीत गयीं ।'

यहाँ ( 'गता निशा इमा बाले' आदि में ) विसर्गों का लोप है जिसमें 'लुप्तविसर्गत्व' दोष दिखायी दे रहा है ।

[ सकार के 'ससजुषो रुः' से रुत्व, 'भोभगोअघोऽपूर्वस्य योऽशि' से यत्व तथा 'हलि सर्वेषाम्' और 'लोपः शाकल्यस्य' से यलोप होने पर 'लुप्तविसर्गत्व' का जन्म होता है । जिस वाक्य में विसर्ग का उच्चारण हो उसमें पाठ सौन्दर्य किंवा पाठ माधुर्य रहा करता है । किन्तु यदि विसर्ग लुप्त रहे तो पाठ में असौकर्य तो होता ही है साथ ही साथ नीरसता भी उत्पन्न हो जाती है । ]

अनुवाद—'आहतविसर्गत्व' वहाँ होता है जहाँ विसर्ग ओकार के रूप में परिवर्तित हो जाया करते हैं । जैसे कि 'धीरो वरो नरो याति' सरीखे वाक्य में ।

[ विसर्गों के ओकार में परिवर्तन से वाक्यपाठ में नीरसता आ जाती है जिसके कारण 'आहतविसर्गत्व' अथवा 'उपहतविसर्गत्व' को वाक्य दोष माना गया है । ]

अनुवाद—'अधिकपदत्व', जैसे कि—

'पल्लव की आकृति की भाँति लाल ओठोंवाली ।' यहाँ यह स्पष्ट है कि 'आकृति' पद ( अनुपयुक्त होने के कारण ) अधिक लग रहा है ( क्योंकि नायिका के ओठों की तुलना 'पल्लव' से ही की जाया करती है, उसकी आकृति से नहीं ) ।

अनुवाद—इसी भाँति इस उक्ति जैसे कि—

'पिनाकपाणि सदाशिव ( भगवान् शङ्कर ) को प्रणाम ।' आदि में, विशेषणरूप से प्रयुक्त 'पिनाकपाणि' पद अधिक प्रतीत हो रहा है ( क्योंकि भगवान् शङ्कर की स्तुति के प्रसङ्ग में इसका उपयोग अकिञ्चित्कर ही है ) । किन्तु ( महाकवि कालिदास के कुमारसंभव की ) इस सूक्ति अर्थात्—

( वाक्यगतदोष : १ प्रतिकूलवर्णत्व )

वर्णानां रसानुगुण्यविपरीतत्वं प्रतिकूलत्वम् ।

यथा मम—

'ओवट्टइ उल्लट्टइ सअणे कहिँपि मोट्टाअइ णो परिहट्टइ ।
हिअएण फिट्टइ लज्जाइ खुट्टइ दिहीए सा ॥'

( अपवर्तयति उद्वर्तयति शयने कुत्रापि मोट्टायति नो परिघट्टयति ।
हृदयेन स्फिट्यति लज्जया खुट्यति धृत्या सा ॥ )

अत्र टकाराः शृङ्गाररसपरिपन्थिनः केवलं शक्तिप्रदर्शनाय निबद्धाः । एषां चैकद्वित्रिचतुष्प्रयोगे न तादृग्रसभङ्ग इति न दोषः ।

---

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने काव्यप्रकाशकार-सम्मत वाक्यदोषों का ही निरूपण किया है। काव्यप्रकाशकार के अनुसार वाक्यमात्रगत दोषों की संख्या २१ है। साहित्यदर्पणकार ने काव्यप्रकाश निरूपित 'विसन्धित्व' दोष को 'सन्धिविश्लेष' 'सन्ध्यश्लीलत्व' और 'सन्धिकष्टत्व' नामक तीन दोषों के रूप में देखा है जिससे साहित्यदर्पणकार की वाक्यदोषसंख्या २३ हो गयी है।

अनुवाद—'प्रतिकूलवर्णत्व' वह दोष है जिसे रसाभिव्यञ्जन के प्रतिकूल वर्णों की योजनावाले वाक्य में देखा जाया करता है। उदाहरण के लिये इस स्वरचित काव्य-वाक्य अर्थात्—

'तुम्हारे विरह में यह सुन्दरी पलंग पर करवटें बदला करती है हाथ-पैर पटका करती है मोट्टायित में व्यग्र रहा करती है और सभी काम छोड़-छाड़कर पड़ी रहा करती है इसका हृदय फटा पड़ता है और लज्जा के कारण इसकी बेचैनी बढ़ती दिखायी दिया करती है।' आदि में। यहाँ 'प्रतिकूलवर्णत्व' इसलिये है क्योंकि यहाँ कवि ने शक्तिप्रदर्शन के लिये ( प्रतिकूलवर्णत्व के निदर्शन में अपना कवि-कौशल दिखाने के लिये ) यहाँ के कोमल रस—वस्तुतः शृंगार रस—के विरुद्ध टवर्गवर्णों की योजना की है। वैसे यदि दो-एक अथवा तीन-चार बार इनका प्रयोग हो जाय तो कोई विशेष रसभंग अथवा दोष नहीं होता किन्तु इनका अनेक बार प्रयोग जैसा कि यहाँ स्पष्ट है, दोषावह ही बना रहता है।

विमर्श—सरस्वतीकण्ठाभरणकार के अनुसार 'प्रतिकूलवर्णत्व' दोष का नाम 'अरीतिमत्' है—
'गुणानां दृश्यते यत्र श्लेषादीनां विपर्ययः । अरीतिमदिति प्राहुस्तत् त्रिधैव प्रचक्षते ॥ शब्दार्थोभयभेदस्य प्राधान्यात् प्रथमं त्रिधा । मुक्ता श्लेषादियोगेन पुनर्भेदोपपद्यते ॥ अत्र वा श्लेषसमतासौकुमार्यविपर्ययः । शब्दप्रधानमाहुस्तमरीतिमदिदं पदम् ॥ विपर्ययेण श्लेषस्य संदर्भः शिथिलो भवेत् । भवेत्तु एव विषमो समताया विपर्ययात् ॥ सौकुमार्यविपर्यासात् कठोरं उपजायते । या तु कान्तिप्रसादार्थव्यक्तीनामन्यथागतिः ॥ अर्थप्रधानः सोऽत्रास्ति वाक्ये गुण्यविपर्ययः । अप्रसन्नं भवेद् वाक्यं प्रसादस्य विपर्ययात् ॥

( सरस्वतीकण्ठाभरण । १ १८-२४ )

अर्थात् श्लेष, प्रसाद, समता, सौकुमार्य आदि गुणों के योग से ही वाक्यों में काव्यता की प्रतीति हुआ करती है किन्तु इनके अभाव में वाक्य काव्याभास में बदल जाते हैं। गुणों के विपर्यय में रीतिभङ्ग स्वाभाविक है क्योंकि गुणवती पदरचना का ही नाम 'रीति' है। श्लेष के विपर्यय में संदर्भ में शैथिल्य 'समता' के विपर्यय में बन्ध में वैषम्य और सौकुमार्य के विपर्यय में रचना में कठोरता का होना निश्चित ही है।

( २—लुप्तविसर्गत्व )

'गता निशा इमा बाले !'

अत्र लुप्ता विसर्गाः ।

( ३—आहतविसर्गत्व )

आहता ओत्वं प्राप्ता विसर्गा यत्र ।

यथा—'धीरो वरो नरो याति ।'

( ४—अधिकपदत्व )

'पल्लवाकृतिरक्तोष्ठी ।'

अत्राकृतिपदमधिकम् ।

( 'अधिकपदत्व' विषयक विशेष विचार )

एवम्—

'सदाशिव नौमि पिनाकपाणिम् ।'

इति विशेषणमधिकम् ।

---

यहाँ यह तो निश्चित है कि साहित्यदर्पणकार ने '...' का स्वरूप-निरूपण किया है किन्तु 'रीति' को काव्योत्कर्षक ... के लिये 'अरीतिमत्' का स्वरूप निरूपण कदाचित् युक्तिसंगत ...

अनुवाद—'अरी सुन्दरी ! ये रातें यों ही बीत गयीं ।' यहाँ ( 'गता निशा इमा बाले' आदि में ) विसर्गों का लोप ... दोष दिखायी दे रहा है ।

[ सकार के 'ससजुषो रु' से रुत्व, 'भोभगोअघो... सर्वेषाम्' और 'लोप शाकल्यस्य' से यलोप होने पर ... जिस वाक्य में विसर्ग का उच्चारण हो उसमें पाठ सौन्दर्य ... किन्तु यदि विसर्ग लुप्त रहे तो पाठ में असौकर्य तो होता ... भी उत्पन्न हो जाती है । ]

अनुवाद—'आहतविसर्गत्व' वहाँ होता है जहाँ विसर्ग ... हो जाया करते हैं । जैसे कि 'धीरो वरो नरो याति' ...

[ विसर्गों के ओकार में परिवर्तन से वाक्यपाठ में ... 'आहतविसर्गत्व' अथवा 'उपहतविसर्गत्व' को वाक्य दोष ...

अनुवाद—'अधिकपदत्व', जैसे कि—

'पल्लव की आकृति की भाँति लाल ओठोंवाली ।' यहाँ ... ( अनुपयुक्त होने के कारण ) अधिक लग रहा है ( क्योंकि ... 'पल्लव' से ही की जाया करती है, उसकी आकृति से नहीं )

अनुवाद—इसी भाँति इस उक्ति जैसे कि—

'पिनाकपाणि सदाशिव ( भगवान् शङ्कर ) को प्रणाम ... प्रयुक्त 'पिनाकपाणि' पद अधिक प्रतीत हो रहा है ( क्योंकि ... प्रसङ्ग में इसका उपयोग अकिञ्चित्कर ही है ) । किन्तु ( ... सम्भव की ) इस सूक्ति अर्थात्—

'कुर्यां हरस्यापि पिनाकपाणेः' इति ।

अत्र तु पिनाकपाणिपदं विशेषप्रतिपत्त्यर्थमुपात्तमिति युक्तमेव ।

यथा वा—'वाचमुवाच कौत्सः ।'

अत्र वाचमित्यधिकम् । उवाचेत्यनेनैव गतार्थत्वात् ।

क्वचित्तु विशेषणदानार्थं तत्प्रयोगो युज्यते ।

यथा—'उवाच मधुरां वाचम्' इति ।

केचित्त्वाहुः—यत्र विशेषणस्यापि क्रियाविशेषणत्वं सम्भवति तत्रापि तत्प्रयोगो न घटते ।

यथा—'उवाच मधुरं धीमान्' इति ।

( ५—न्यूनपदत्व )

'यदि मय्यर्पिता दृष्टिः किं ममेन्द्रतया तदा ।'

अत्र प्रथमे त्वयेति पदं न्यूनम् ।

( ६—कथितपदत्व )

'रतिलीलाश्रमं भिन्ते सलीलमनिलो वहन् ।'

अत्र लीलाशब्दः पुनरुक्तः ।

---

'पिनाकपाणि महादेव का भी धैर्य डिगा दूँ' आदि में विशेषणरूप से प्रयुक्त यहाँ 'पिनाकपाणि' पद सर्वथा ( सार्थक किंवा ) निर्दुष्ट है क्योंकि इसके द्वारा भगवान् शङ्कर की एक विशेषता ( वस्तुतः दुर्जेयता ) का अवबोध कराया जा रहा है।

अधिकपदत्व' का यह भी एक स्पष्ट उदाहरण है—

'कौत्स वचन बोले'—( 'वाचमुवाच कौत्सः' रघुवंश । ५ म सर्ग ) यहाँ 'वाचम्' पद अधिक है क्योंकि 'उवाच' पद के प्रयोग से ही 'वचन' के उच्चारण का अभिप्राय निकल आता है। किन्तु कभी-कभी विशेषण के प्रयोग की सार्थकता के लिये इस पद का प्रयोग आवश्यक हो जाता है जैसे कि—

'वह बड़ा मीठा वचन बोला।' किन्तु यहाँ कतिपय आचार्य ( जैसे कि काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट ) अधिकपदत्व' ही मानते हैं क्योंकि उनका कहना यह है कि यदि विशेषण ( जैसे कि 'उवाच मधुरां वाचम्' में 'मधुराम् पद ) को क्रियाविशेषण ( 'उवाच मधुरं धीमान् में मधुरम् पद ) के रूप में व्यवहृत किया जाय तब यह स्पष्ट हो जायगा कि 'वाचम् आदि पद अधिक हैं और प्रयोग योग्य नहीं हैं। इसीलिये—'उवाच मधुरं धीमान्' आदि वाक्य निर्दुष्ट हैं (क्योंकि यहाँ कोई पद अनुपयुक्त होने से अधिक नहीं है)

अनुवाद—'न्यूनपदत्व' जैसे कि—

'यदि (आपने) मेरी ओर कृपा-दृष्टि की तो मुझे इन्द्रके पदकी भी कोई चिन्ता नहीं।'

'यहाँ ( यदि मय्यर्पिता दृष्टि—इस ) प्रथम चरण में 'त्वया' पद की कमी रह गयी है जिससे इसमें 'न्यूनपदत्व' का दोष आ गया है।

अनुवाद—'कथितपदत्व' जैसे कि—

'यह लीला करती बहती समीर रतिलीला की श्रान्ति भगा रही है।'

'यहाँ 'लीलापद पुनरुक्त है क्योंकि 'सलीलम्' के विशेषण के रहते हुए 'रतिलीलाश्रम' में 'लीला' पद अनावश्यक प्रतीत हो रहा है।

एवम्—'जक्षुर्विसं धृतविकासिविसप्रसूनाः।'

अत्र विसशब्दस्य धृतपरिस्फुटतत्प्रसूना इति सर्वनाम्नैव परामर्शो युक्तः।

(७—हतवृत्तत्व)

हतवृत्तम्—लक्षणानुसरणेऽप्यश्रव्यम्, रसाननुगुणम्, अप्राप्तगुरुभावान्त-लघु च। क्रमेण यथा—

'हन्त! सततमेतस्या हृदयं भिन्ते मनोभवः कुपितः।'

'अयि! मयि मानिनि! मा कुरु मानम्।'

इदं वृत्तं हास्यरसस्यैवाऽनुकूलम्।

'विकसित-सहकार-भार हारि-परिमल एष समागतो वसन्तः'।

---

इसी भाँति (महाकवि माघ के शिशुपालवध ५म सर्ग की) इस सूक्ति अर्थात्—

'हाथों में कमल के फूल (विसप्रसून) लिये हुये सैनिकों ने कमलनाल (विस) खाना प्रारम्भ किया।'

में, जो 'धृतविकासिविसप्रसूना' पद है उसमें 'विस' पद पुनरुक्त है क्योंकि यहाँ 'धृत-परिस्फुटतत्प्रसूना' पद का प्रयोग होना चाहिये था जिसमें पूर्वप्रयुक्त 'विस' का 'तत्' इस सर्वनाम पद द्वारा परामर्श हो जाता और 'कथितपदत्व' की कोई सभावना भी न रह पाती।

अनुवाद—'हतवृत्त' उस प्रकार का वृत्त है जो (१) छन्द शास्त्र के नियमानुसार ठीक होने पर भी, सुनने में खटक जाया करता है, (२) प्रकृत रस के अननुगुण अथवा प्रतिकूल लगा करता है और (३) जिसके पाद के अन्त का लघुवर्ण गुरु नहीं हो पाता (जैसा कि नियमानुसार उसे होना चाहिये)। इस प्रकार के वृत्त में बद्ध काव्यवाक्य 'हतवृत्तत्व' दोष से दूषित रहा करता है। उदाहरण के लिये—

'ओह! निरन्तर ही ऐसा होता है कि कामदेव क्रुद्ध होकर इस सुन्दरी के हृदय पर प्रहार किया करते हैं।'

[यहाँ अर्थात् 'हन्त सततमेतस्या हृदयं भिन्ते मनोभव कुपितः' में 'हतवृत्तत्व' इस लिये है क्योंकि वैसे तो यह आर्या छन्दःशास्त्र के नियम अर्थात्—

'यस्या पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या॥'

आदि का अनुसरण कर रही है किन्तु सुनने में खटक जाती है क्योंकि प्रथम चरण 'अनुष्टुप्' सा सुनायी पड़ता है और बाद में आर्या की चाल प्रतीत होती है।]

अथवा

'अरी मान करने वाली! मुझ पर मान न कर।'

यहाँ भी 'हतवृत्तत्व' है क्योंकि यहाँ का जो (पज्झटिका नामक) वृत्त है वह हास्य रस के अभिव्यञ्जन के अनुकूल हुआ करता है (जब कि यहाँ का रस शृङ्गार है)।

अथवा

'खिली हुई आम की मंजरियों के मधुर सौरभ से सना वसन्त का समय आ पहुँचा।'

यस्यापान्ते लघोरपि गुरुभाव उक्तः, तत्सर्वत्र द्वितीयचतुर्थपादविषयम्। प्रथमतृतीयपादविषयन्तु वसन्ततिलकादेरेव।

अत्र 'मधुसुरभितसौरभ आगतो वसन्तः' इति पाठे युक्तः।

यथा वा—

> 'अन्यास्ता गुणरत्नरोहणभुवो धन्या मृदन्यैव सा
> सम्भाराः खलु तेऽन्य एव विधिना यैरेष सृष्टो युवा।
> श्रीमत्कान्तिजुषां द्विषां करतलात् स्त्रीणां नितम्बस्थलात्
> दृष्टे यत्र पतन्ति मूढमनसामस्त्राणि वस्त्राणि च' ॥

अत्र 'वस्त्राणि च' इति बन्धस्य श्लथत्वमुचितम्। 'वस्त्राण्यपि' इति पाठे तु दार्ढ्यमिति न दोषः। 'इदमप्राप्तगुरुभावान्तलघु' इति काव्यप्रकाशकारः। वस्तु तस्तु 'लक्षणाऽननुसरणोऽप्यमन्यम्' इत्यन्ये।

---

यहाँ 'हतवृत्तत्व' इसलिये है क्योंकि 'विकसितसहकारभारहारि' इस प्रथम चरण के अन्त का लघुवर्ण गुरुवर्ण के रूप में नहीं सुनायी देता (जैसा कि नियमानुसार उसे सुनायी देना चाहिये)। छन्दःशास्त्र का यह नियम कि पाद के अन्त का लघुवर्ण गुरुवर्ण के रूप में (विकल्पतः) सुनायी पड़ना चाहिये वस्तुतः और छन्दों के तो द्वितीय और चतुर्थ चरणों के लिये अनिवार्य है किन्तु 'वसन्ततिलक' आदि वृत्तों के प्रथम और तृतीय चरणों में भी इसे लागू माना गया है (इसलिये यहाँ के पुष्पिताग्रा वृत्त के प्रथम चरण में इसे लागू होते न देखकर 'हतवृत्तत्व' की प्रतीति स्वाभाविक है)।

यहाँ यदि '(विकसितसहकारभारहारि) मधुसुरभितसौरभ आगतो वसन्तः' यह पाठ कर दिया जाय तो 'हारि' का 'रि' आगे के संयुक्त 'म' के प्रभाव से गुरुवर्ण के रूप में सुनायी पड़ने लगता है और 'हतवृत्तत्व' का दोष हट जाता है।

अथवा

'गुणरत्नों की उत्पादिका वह भूमि कोई और ही भूमि है, वह सौभाग्यशालिनी मिट्टी कोई और ही मिट्टी है और वे सम्भार (साधन) कोई और ही सम्भार हैं जिनसे विधाता ने इस युवक को बनाया है। तभी तो यह बात है कि इसके देखते (भय अथवा काम से) मुग्ध हृदय वाले शत्रुओं के हाथ से शस्त्र और सुन्दरियों के नितम्ब से वस्त्र सहसा छूट पड़ते हैं।

यहाँ भी 'हतवृत्तत्व' है क्योंकि (यहाँ के 'शार्दूलविक्रीडित' वृत्त के अन्तिम चरण के अन्त में) 'वस्त्राणि च' में जो अन्तलघु वर्ण है उसके कारण यह वृत्त ढीला-ढाला सुनायी पड़ रहा है। यहीं यदि 'वस्त्राणि च' के बदले 'वस्त्राण्यपि' कर दिया जाय तो (बन्ध-शैथिल्य हट जाता है और) बन्ध में दृढ़ता अथवा गम्भीरता आ जाती है।

काव्यप्रकाशकार (आचार्य मम्मट) ने भी इसे ('अन्यास्ता' आदि का) हतवृत्त ही माना है किन्तु 'अप्राप्तगुरुभावान्तलघु'रूप 'हतवृत्त' कहा है (अर्थात् यहाँ 'हतवृत्त' इसलिये है क्योंकि 'वस्त्राणि च' का अन्तिम लघुवर्ण किसी प्रकार से भी गुरुवर्ण के रूप में नहीं सुनायी देता जैसा कि इसके लिए आवश्यक है)। किन्तु इसकी 'हतवृत्तता' जैसा कि अन्य आचार्यों का कहना है, '(छन्दःशास्त्र के अनुसरण में भी) अश्रव्यता के कारण' मानी जानी चाहिये।

( ८—पतत्प्रकर्षत्व )

'प्रोज्ज्वलज्ज्वलनज्वालाविकटोरुसटाच्छटः ।
श्वासक्षिप्तकुलक्ष्माभृत् पातु वो नरकेशरी ॥'

अत्र क्रमेणानुप्रासप्रकर्षः पतितः ।

( ९—सन्धिविश्लेष )

'दलिते उत्पले एते अक्षिणी अमलाङ्गि ! ते' ।

---

विमर्श—'रसवादी काव्याचार्य 'हतवृत्तता' को एक बडा दोष मानते हैं । वृत्त और रस का परस्पर सम्बन्ध है और इसीलिये रसानुगुण वृत्त की रचना आवश्यक मानी गयी है । महाकवि क्षेमेन्द्र ने ठीक ही कहा है—

'काव्ये रसानुसारेण वर्णनानुगुणेन च । कुर्वीत सर्ववृत्तानां विनियोगं विभागवित् ॥'
'वृत्तरत्नावली कामादस्थाने विनिवेशिता । कथयत्यज्ञतामेव मेखलेव गले कृता ॥'

( सुवृत्ततिलक ३य विन्यास )

अर्थात् वृत्तरचना के पहले 'रस' और 'वर्ण्यवस्तु' का विचार आवश्यक है । जो वृत्त रसानुकूल और वर्णनानुकूल होता है वही काव्य का वास्तविक माध्यम है । यदि विना सोचे समझे कोई कवि कविता के गले में छन्दों की माला पहना दे तो वह अपनी ही मूर्खता प्रकाशित करता है । करधनी को किसी सुन्दरी के गले में पहनानेवाला मूर्ख ही तो हैं !

'वृत्त' और 'रस' के आनुगुण्य के सम्बन्ध में भी क्षेमेन्द्र की ये पक्तिया ध्यान देने योग्य हैं—

'शृङ्गारालम्बनोदारनायिकारूपवर्णनम् । वसन्तादितदङ्ग च सच्छायमुपजातिभि ॥
रथोद्धता विभावेषु भव्या चन्द्रोदयादिषु । षाड्गुण्यप्रगुणा नीतिर्वंशस्थेन विराजते ॥
वसन्ततिलक भाति सङ्करे वीर-रौद्रयो । उपपन्नपरिच्छेदकाले शिखरिणी मता ॥
औदार्यरुचिरौचित्यविचारे हरिणी वरा । साक्षेपक्रोधधिक्कारे पर पृथ्वी भरक्षमा ॥
प्रावृट्प्रवासव्यसने मन्दाक्रान्ता विराजते ।' ( सुवृत्ततिलक : ३य विन्यास )

अनुवाद—'पतत्प्रकर्षत्व' ( वह दोष है जिसे वन्ध के क्रमिक प्रकर्ष के ह्रास में देखा जाया करता है ), जैसे कि—

'प्रचण्ड ज्वलन ( अग्नि ) की ज्वाला की भाँति विशाल और भयङ्कर सटाभार वाले किंवा श्वासोच्छ्वास से कुचालकों को डिगा देने वाले वे नरसिंह भगवान् आप सब का कल्याण करें ।'

यहाँ 'पतत्प्रकर्षत्व' स्पष्ट है क्योंकि अनुप्रास का प्रकर्ष क्रमश. गिरता ही दिखायी दे रहा है ।

विमर्श—वन्ध में क्रमश प्रकर्ष के ह्रास का कारण कवि की अशक्ति है । प्रकर्ष के उत्तरोत्तर पतन से काव्य-पाठक के काव्यानन्द में भी क्रमिक ह्रास का होना स्वाभाविक है । वन्ध की पतत्प्रकर्षता रसविघातक हो सकती है । इसीलिये आलङ्कारिकों ने इसे वाक्यदोष माना है और इससे वचने के लिये कवियों को चेतावनी दी है ।

अनुवाद—'सन्धिविश्लेष' ( वह दोष है जिसे इच्छानुसार अथवा शब्दशास्त्र के नियमानुसार सन्धि के अभाव में देखा जाया करता है । ) जैसे कि—

'अरी सुन्दरी ! तेरी ये आँखें खिले नीलकमल हैं ।'

एवंविधसन्धिविश्लेषस्य असकृत् प्रयोग एव दोषः । अनुशासनमुल्लङ्घ्य वृत्तभङ्गभयमात्रेण सन्धिविश्लेषस्य तु सकृदपि ।

यथा—

'वासवाशामुखे भाति इन्दुश्चन्दनबिन्दुवत् ।'

( १० —अश्लीलत्व )

'चलण्डामरचेष्टित' इति ।

अत्र सन्धौ जुगुप्साव्यञ्जकमश्लीलत्वम् ।

( ११—सन्धिकष्टत्व )

'उर्व्यसावत्र तर्वाली मर्वन्ते चार्ववस्थितिः' ।

अत्र सन्धौ कष्टत्वम् ।

---

( यहाँ 'इकिते उत्पके एते अश्विनी अमकाशि' आदि पदों में प्रगृह्य संज्ञा के कारण कहीं भी सन्धि नहीं। इसलिये यहाँ सन्धिविश्लेष का दोष स्पष्ट दिखायी दे जाता है।) इस प्रकार के 'सन्धिविश्लेष' को इसलिये दोष माना जाता है क्योंकि अनेक बार सन्धिभङ्ग ठीक नहीं ( अनेक बार सन्धिभङ्ग से तो पाठ-सौन्दर्य बिगड़ जाता है )। व्याकरण-शास्त्र के नियम के उल्लंघन में किया गया सन्धिभङ्ग चाहे वह छन्दोभङ्ग से ही क्यों न बचाने सन्धिविश्लेष' का ही दोष है। उदाहरण के लिए—

'वासवाशा मुखे भाति इन्दुश्चन्दनबिन्दुवत् ( पश्चिम दिशा के मुखमण्डल पर चन्द्रमा ऐसा चमक रहा है मानो चन्दन-बिन्दु हो ) आदि प्रसङ्गों में छन्दोभङ्ग से बचने के लिये जो ( 'भाति-इन्दुः' में ) सन्धि न की गयी उसमें व्याकरणशास्त्र के सन्धि-नियम के उल्लंघन के कारण, भले ही वह एक बार ही क्यों न किया गया हो 'सन्धिविश्लेष' का ही दोष झलक जाता है।

अनुवाद—'अश्लीलत्व' ( वह दोष है जिसे सन्धि के कारण अश्लीलता की प्रतीति में देखा जाया करता है ) जैसे कि—

'( वेगादुड्डीय गगने ) चलण्डामरचेष्टितः ।
( अयमुत्पतते पत्री ततोऽत्रैव रुचिं कुरु ॥ )

आदि प्रसङ्गों में 'चलन्+डामरचेष्टितः' में सन्धि के कारण जो 'लण्ड' ( अथवा 'लण्ड' ) की श्रुति हो रही है उसमें एक जुगुप्सावह अभिप्राय ( स्थूल किंवा दीर्घ पुरीष अथवा पुरुष के जननेन्द्रिय ) की प्रतीति के हो जाने के कारण अश्लीलता उत्पन्न हो जाती है।

अनुवाद—'सन्धिकष्टत्व' ( वह दोष है जिसे सन्धिविधान के कारण उत्पन्न होनेवाली श्रुतिकटुता अथवा श्रुतिकर्कशता में देखा जाया करता है ) जैसे कि—

'इस मर्वन्त'( मरुभूमि के प्रान्तभाग ) में 'चार्ववस्थिति' ( बड़ी सुन्दर लगने वाली ) और ( उर्वी ) बहुत बड़ी 'तर्वाली' ( वृक्षपंक्ति ) दिखायी पड़ रही है।

आदि प्रसङ्गों में जो ( व्याकरण के नियमानुसार ) सन्धिविधान दिखायी दे रहा है उसके कारण श्रुतिकर्कशता उत्पन्न हो रही है ( जिसमें 'सन्धिकष्टत्व' स्पष्ट झलक उठता है )।

( १२—अर्धान्तरैकपदत्व )

'इन्दुर्विभाति कर्पूरगौरैर्धवलयन् करैः ।
जगन्मा कुरु तन्वङ्गि ! मान पादानते प्रिये ॥'

अत्र जगदिति प्रथमार्द्धे पठितमुचितम् ।

( १३—समाप्तपुनरात्तत्व )

'नाशयन्तो घनध्वान्त तापयन्तो वियोगिनः ।
पतन्ति शशिन' पादा भासयन्तः क्षमातलम् ॥'

अत्र चतुर्थपादो वाक्यसमाप्तावपि पुनरुपात्त ।

( १४—अभवन्मतसवन्धत्व )

अभवन्मतसम्बन्धो यथा—

'या जयश्रीर्मनोजस्य यया जगदलङ्कृतम् ।
यामेणाक्षीं विना प्राणा विफला मे कुतोऽद्य सा ॥'

अत्र यच्छब्दनिर्दिष्टाना वाक्याना परस्परनिरपेक्षत्वात् तदेकान्तःपातिना एणाक्षीशब्देन अन्येषा सम्बन्ध. कवेरभिमतो नोपपद्यत एव ।

---

अनुवाद—'अर्धान्तरैकपदत्व' ( वह दोष है जिसे किसी श्लोक-वाक्य के पूर्वार्द्ध के पद के उत्तरार्ध में लगे रहने अथवा उत्तरार्ध के पद के पूर्वार्ध में चले जाने में देखा जाया करता है ) जैसे कि—

'अरी सुन्दरी ! यह चन्द्रमा कर्पूर की भाँति शुभ्र किरणों से धवल बनाते हुये, चमक रहा है, जगत को । पैरों पर गिरे अपने प्रियतम पर अब तो मान न कर ।' आदि सूक्तियों में, जो दोष है वह 'अर्धान्तरैकपदत्व' का ही दोष है क्योंकि यहाँ पूर्वार्ध में रखने योग्य 'जगत्' पद उत्तरार्ध में रखा हुआ दिखायी दे रहा है ।

अनुवाद—'समाप्तपुनरात्तत्व' ( वह दोष है जिसे वाक्य के समाप्त हो जाने पर भी पुन उससे समन्वित होनेवाले पद के प्रयोग में देखा जाया करता है ) जैसे कि—

'घने अँधेरे को छिन्न-भिन्न करने वाली, वियोगियों को सतप्त करती चन्द्र-किरणें नीचे उतर रही हैं, धरातल को चमकाती हुई ।'

यहाँ ( तीन चरणों में ) वाक्य के समाप्त हो जाने पर भी जो चतुर्थ चरण ( भासयन्त क्षमातलम्—धरातल को चमकाती हुई ) रचा गया है उसमें 'समाप्तपुनरात्तत्व' का दोष आ लगा है ।

अनुवाद—'अभवन्मतसवन्धत्व' (वह दोष है जिसे ऐसे वाक्य में देखा जाया करता है जहाँ किसी पद का अभिप्रेत सम्बन्ध अथवा अन्वय उत्पन्न न हो सके ) जैसे कि—

'जो कि कामदेव की विजयलक्ष्मी है, जिसके द्वारा यह ससार सुशोभित हो रहा है और जिस मृगनयनी के विना मेरा जीवन निष्फल है, आज वह कहाँ है ?'

यहाँ 'अभवन्मतसवन्धत्व' है क्योंकि कवि के चाहने पर भी 'एणाक्षी' पद का सम्बन्ध, पूर्वार्ध के परस्पर निरपेक्ष ( स्वतन्त्र ) दोनों वाक्यों ( 'या जयश्रीर्मनोजस्य' और 'यया जगदलङ्कृतम्' ) से नहीं बैठ पाता। पूर्वार्ध के दोनों वाक्य परस्पर निराकाङ्क्ष इसलिये हैं क्योंकि दोनों 'यत्' शब्द से युक्त हैं। और 'एणाक्षी' पद इनसे इसलिये सवद्ध नहीं हो

'यां विनामी वृथा प्राणा धन्याक्षी सा क्वाद्य मे'।

इति तच्छब्दनिर्दिष्टवाक्यान्तःपातित्वेऽपि यच्छब्दनिर्दिष्टवाक्यैः सम्बन्धो घटते।

यथा वा—

'ईक्षसे यत्कटाक्षेण तदा धन्वी मनोभुवः।'

अत्र यदित्यस्य तदेत्यनेन सम्बन्धो न घटते।

'ईक्षसे चेत्' इति तु युक्तः पाठः।

यथा वा—

'ज्योत्स्नाचयः पयःपूरस्तारकाः कैरवाणि च।<br>
राजति व्योमकासारराजहंसः सुधाकरः॥'

अत्र व्योमकासारशब्दस्य समासे गुणीभावात्तदर्थस्य न सर्वैः संयोगः।

विधेयाविमर्शे यथाविमृष्टं तथैव दुष्टम्। इह तु प्रधानस्य कासारपदार्थस्य

---

पाता क्योंकि यह (उत्तरार्ध का) एक वाक्य ('यामेनाशी विना' आदि) में ही अन्तर्भूत पड़ा दिखायी दे रहा है।

यहाँ यदि 'यां विनामी वृथा प्राणा धन्याक्षी सा क्वाद्य मे।'—और जिसके बिना मेरा जीवन व्यर्थ है वह मृगनयनी अब कहाँ है—कर दिया जाय तो 'धन्याक्षी' पद, भले ही यह 'तत्' शब्द से युक्त (विधेय) वाक्य के अन्तर्गत क्यों न रहे 'यत्' शब्द से निर्दिष्ट दोनों (उद्देश्य) वाक्यों से अभेद रूप से सम्बद्ध हो जाता है (और यहां से 'अभवन्मत सम्बन्धत्व' का दोष भी हट जाता है)।

अथवा

'यदि तू किसी पर कटाक्ष चलाती है तब तो कामदेव धनुर्धररूप में उसके सामने खड़ा ही हो जाता है।

यहाँ भी 'अभवन्मतसम्बन्धत्व' है क्योंकि यहां प्रयुक्त 'यत्' पद (जिसका अर्थ 'यदि' है) 'तदा' पद के साथ (जो कि कालवाचक है) सम्बद्ध नहीं हो पाता। किन्तु यहीं यदि (ईक्षसे यत् के स्थान पर) 'ईक्षसे चेत्' कर दिया जाय तो 'चेत्' और तदा का अभिमत सम्बन्ध स्थापित हो जाता है (और यह दोष भी हट जाता है)।

अथवा

'चाँदनी जलराशि है तारे कुमुद हैं और व्योमसरोवर का राजहंस चन्द्रमा शोभायमान है।

यहाँ अभवन्मतसंबन्धत्व इसलिये है क्योंकि 'व्योमकासार' (गगनसरोवर) पद समास में पड़कर गौण हो गया है और पूर्वार्ध के दोनों वाक्यों ('ज्योत्स्नाचयः पयःपूरः' और 'तारकाः कैरवाणि च') में जैसा कि उचित था, संबद्ध नहीं हो पाता।

'विधेयाविमर्श' (अविमृष्टविधेयांशत्व) और 'अभवन्मतसंबन्धत्व' में परस्पर भेद है। 'विधेयाविमर्श' में तो वही पद दोषयुक्त माना जाया करता है जो कि (प्रधानरूप से उपन्यस्त होने के बदले) अप्रधानरूप से उपन्यस्त किया गया होता है। किन्तु 'अभवन्मतसम्बन्धत्व' में समस्त वाक्य के अर्थ में विरोध की प्रतीति हो उठती है क्योंकि जब कि 'कासार' (सरोवर) पद का अर्थ समास में पड़कर प्रधानतया प्रतीत न हो तब तो यह

प्राधान्येनाऽप्रतीते सर्वोऽपि पय'पूरादिशब्दार्थस्तदङ्गतया न प्रतीयत इति सर्ववाक्यार्थविरोधाऽवभास इत्युभयोर्भेदः।

'अनेन च्छिन्दता मातु' कण्ठं परशुना तव।
वद्धस्पर्द्धः कृपाणोऽय लज्जते मम भार्गव !॥'

अत्र 'भार्गवनिन्दाया प्रयुक्तस्य मातृकण्ठच्छेदनकर्त्तृत्वस्य परशुना सम्वन्धो न युक्तः' इति प्राच्याः। 'परशुनिन्दामुखेन भार्गवनिन्दाधिक्यमेव वैदग्ध्य द्योतयति' इत्याधुनिकाः।

---

निश्चित ही है कि 'पय पूर' आदि पदों के अर्थ उसके अङ्गरूप से कदापि प्रतीत नहीं हो सकते ( और साङ्गरूपक की योजना समुचित नहीं वन सकती )।

[ तात्पर्य यह है कि 'ज्योत्स्नाचय.' आदि में साङ्गरूपक वाँधा गया है। आकाश पर सरोवर (कासार) का आरोप किया गया है और चाँदनी पर जलराशि तथा तारागण पर कुमुद का। किन्तु जव तक तत्पुरुप समास में पड़ा 'कासार' पदार्थ अप्रधान वना रहे तव तक उसके अङ्गरूप से 'अभिप्रेत 'पय पूर' आदि पदार्थ उससे क्योंकर सवद्ध हो पावें और क्योंकर साङ्गरूपक उपपन्न हो सके ! ]

प्राचीन आलङ्कारिकों (जैसे कि काव्यप्रकाशकार के अनुयायियों) के अनुसार इस सूक्ति अर्थात्—

'भार्गव परशुराम ! माता का गला काटनेवाले, तुम्हारे इस परशु के साथ स्पर्द्धा करने में मेरा यह कृपाण लज्जित हो रहा है, अन्यथा ' '

में, 'अभवन्मतसम्वन्धत्व' है क्योंकि यहाँ भार्गव परशुराम की निन्दा के प्रकाशन के लिये प्रयुक्त, मातृकण्ठ-छेदन के कर्तृत्व के साथ 'परशु' का सम्वन्ध नहीं स्थापित हो पाता ( क्योंकि 'परशु' तो मातृकण्ठ-छेदन के 'करण'रूप से ही सम्वद्ध हो सकता है )। किन्तु नवीन काव्याचार्य ( वस्तुत साहित्यदर्पणकार और उनके अनुयायी लोग ) यहाँ यह दोष नहीं मानते क्योंकि उनका कहना यह है कि यहाँ तो परशु की निन्दा के द्वारा भार्गव परशुराम का अधिकाधिक तिरस्कार अभिव्यक्त किया जा रहा है जिसमें दोष के वदले कवि कौशल झलक रहा है ( अचेतन परशु पर तो मातृकण्ठ-छेदन के कर्तृत्व का आरोप है और इसी से वह निन्दनीय है किन्तु चेतन परशुराम तो और भी अधिक निन्दनीय है जिसके साथ मातृकण्ठ-छेदन के मुख्य कर्तृत्व का सम्वन्ध है )।

**विमर्श**—काव्यप्रकाशकार ने 'अभवन्मतसम्वन्धत्व' का वैज्ञानिक विवेचन किया है। उनके अनुसार इस दोष के ये ६ नियामक हैं—

१. विभक्ति-भेद
२. पदन्यूनत्व
३. आकाङ्क्षाविरह
४. समासच्छन्नता
५. व्यङ्ग्यसम्वन्धाभाव और
६ व्युत्पत्तिविरोध

यहाँ साहित्यदर्पणकार को इस दोष की ये सभी नियामकतायें मान्य हैं। 'व्यङ्ग्यसम्वन्धाभाव-निवन्धन' अभवन्मतसम्वन्धत्व के उदाहरण में काव्यप्रकाशकार ने यह सूक्ति उद्धृत की है—

'चापाचार्यस्त्रिपुरविजयी कार्तिकेयो विजेय शस्त्रव्यस्त सदनमुदधिर्भूरियं हन्तकार।
अस्त्येवैतत् किमु कृतवता रेणुकाकण्ठवाधां वद्धस्पर्द्धस्तव परशुना लज्जते चन्द्रहास॥'

और इसमें इस दोष को इस प्रकार दिखाया है—

( १५—अक्रमत्व )

अक्रमता यथा—

'समय एव करोति बलाबलं प्रणिगदन्त इतीव शरीरिणाम् ।
शरदि हंसरवाः परुषीकृतस्वरमयूरमयूरमणीयताम् ॥'

अत्र परामृश्यमानवाक्यानन्तरमेवेति शब्दोपयोगो युज्यते, न तु 'प्रणिगदन्त' इत्यनन्तरम् ।

एवम्—

'द्वयं गतं संप्रति शोचनीयतां समागमप्रार्थनया कपालिनः ।
कला च सा कान्तिमती कलावतस्त्वमस्य लोकस्य च नेत्रकौमुदी ॥'

अत्र त्वमित्यनन्तरमेव चकारो युक्तः ।

---

'( वागार्थावसिवपुरविजयी इत्यादौ ) भार्गवस्य निन्दायां तात्पर्यम्, कृतवतेति पदेन सा प्रतीयते कृतवत इति तु पाठे प्रत्ययोऽपि भवति । ( काव्यप्रकाश : ७म उल्लास )

यहाँ साहित्यदर्पणकार की जो आलोचना है उसमें कोई विशेष तत्त्व नहीं । 'ब्रह्म की निन्दा से ब्रह्मचारी की निन्दा की पराकाष्ठा' का अभिप्राय अभिव्यक्त तो हो सकता है किन्तु इसकी अभिव्यक्ति का माध्यम यही सूक्ति है जिसमें 'अभवन्मतसम्बन्धत्व' का दोष कहा है । यहाँ साहित्यदर्पणकार यह नहीं स्पष्ट करते कि 'अनेन च्छिन्दता' आदि में यह दोष गुण हो गया है !

अनुवाद—'अक्रमता' अथवा 'अक्रमत्व' ( वह दोष है जो कि, जिस पद के पहले या पीछे जिस पद का प्रयोग उचित हो उसे वहाँ न कर अन्यत्र करने में देखा जाता करता है ) जैसे कि ( महाकवि माघ के 'शिशुपालवध' की ) इस सूक्ति अर्थात्—'मानो इस बात को कहते हुये कि संसार में 'सबका बलाबल समय के ही अधीन है' शरद् ऋतु में कलहंसों की ध्वनि मयूरों की केका को कठोर बनाती हुई, बड़ी मनोरम बना रही है ।'
में जो दोष है वह 'अक्रमत्व' है। यहाँ 'इति' शब्द का प्रयोग, वस्तुतः, 'समय एव करोति बलाबलम्' इस वाक्यके बाद होना चाहिये था क्योंकि 'इति' शब्द के द्वारा इसी वाक्यार्थ का परामर्श अपेक्षित है। ऐसा न करके 'प्रणिगदन्तः' पद के बाद जो 'इति' का प्रयोग किया गया है उसमें 'अक्रमत्व' दोष आ गया है।

इसी प्रकार ( महाकवि कालिदास के कुमारसम्भव की ) इस सूक्ति अर्थात्—

'कपालपाणि शिव के समागम की कामना के कारण संप्रति दो वस्तुयें शोचनीय हो गयी हैं—एक तो चन्द्रमा की यह ( जगत्प्रसिद्ध ) कान्तिमती कला और दूसरी लोकलोचन की चन्द्रिका तू ( अर्थात् पार्वती ) ।'
में भी यह 'अक्रमत्व' ही दिखाई दे रहा है क्योंकि यहाँ 'त्वम्' पद के बाद ही 'च' शब्द का प्रयोग उचित था ( न कि 'अस्य लोकस्य' के बाद । यहाँ तो 'च' के द्वारा 'चन्द्रकला और 'लोकलोचन की चन्द्रिका पार्वती' का समुच्चय अभिप्रेत है 'लोक' का नहीं )।

विमर्श—अक्रमत्व का ही दूसरा नाम 'क्रमभेद' है। भले ही यह दोष पदों के समुचित क्रम के विपर्यय के कारण हो किन्तु इसका प्रभाव बोद्धा की प्रतीति पर पड़ता है और वाक्यार्थ में विसंस्थुलता उत्पन्न कर देता है जिससे वाक्य-रचना के दूषित होने का निश्चय हो जाता है। 'समय एव करोति बलाबलं' आदि सूक्ति में परामर्शनीय पदार्थ के परिच्छेद के लिये 'इति' पद का प्रयोग है किन्तु यहाँ जो परामर्शनीय पदार्थ है वह 'समय एव करोति बलाबलम्' है न कि 'समय एव करोति बलाबलं प्रणिगदन्तः' है। इसलिए यह स्पष्ट है कि 'इति' के

( १६—अमतपरार्थत्व )

अमतपरार्थता यथा—

'राममन्मथशरेण ताडिता—' इत्यादि ।

अत्र शृङ्गाररसस्य व्यञ्जको द्वितीयोऽर्थ' प्रकृतरसविरोधित्वादनिष्टः ।

( १७—वाच्यानभिधान )

वाच्यस्यानभिधानं यथा—

---

व्युत्क्रम में यहा वाक्य विसस्थुल हो रहा है और 'अक्रमत्व' का निदर्शन लग रहा है। यहां व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट की ये पक्तियां ध्यान देने योग्य हैं—

'उक्तिस्वरूपावच्छेदफलो यत्रेतिरिष्यते ।
न तत्र तस्मात् प्राक् किञ्चिदुक्तेरन्यत् पदं वदेत् ॥
उपाधिभावाद् स्वा शक्तिं स पूर्वत्रादधाति हि ।
न च स्वरूपावच्छेद पदस्यान्यस्य सम्मतः ॥
इतिनैवेतरेपामप्यव्ययानां गति. समा ।
ज्ञेयेत्थमेवमादीनां तज्जातीयार्थयोगिनाम् ॥
यतस्ते चादय इव श्रूयन्ते यदनन्तरम् ।
तदर्थमेवावच्छिन्द्युरासमञ्जस्यमन्यथा ॥
अथानन्तर्यनियमस्तेपामर्थौचितीवशात् ।
अन्यतस्तर्हि तत्कार्यसिद्धेस्ते स्युरपार्थका ॥
केश्चिदेव हि केपाञ्चिद् दूरस्थैरपि सङ्गति. ।
न जातु सर्वै. सर्वेपामित्येतदभिधास्यते ॥ ( व्यक्तिविवेक २य विमर्श )

अर्थात् जहा किसी उक्ति के स्वरूप-व्यवच्छेद के लिए 'इति' शब्द प्रयुक्त हो वहा यह आवश्यक है कि इस 'इति' के पहले उस उक्ति के अतिरिक्त अन्य किसी भी पद का प्रयोग न किया जाय । 'इति' शब्द वस्तुत पूर्ववाक्य का अवच्छेदक हुआ करता है क्योंकि यह उसका उपाधिरूप है, इसलिए इसके पूर्व, वक्तव्य वस्तु के अतिरिक्त, अन्य किसी भी पद का निवेश अनुचित है । यही बात 'इत्थम्', 'एवम्' आदि अन्य अव्यय-पदों की भी है । क्योंकि जैसे समुच्चयार्थक 'च' अपने पूर्वनिर्दिष्ट पदार्थ का व्यवच्छेदक अथवा परामर्शकारक हुआ करता है वैसे ही 'इत्थम्', 'एवम्' आदि भी । यदि ऐसी बात न हो तो अर्थ ही असगत हो जायगा ।

वाक्य विन्यास एक कला है । इस कला में कवि को कितना सतर्क होना चाहिये इसका बड़ा सूक्ष्म विवेक 'अक्रमत्व' के निरूपण में किया गया है ।

अनुवाद—'अमतपरार्थत्व' वह दोष है जिसे ऐसे वाक्य में देखा जाया करता है जिसका ( अप्रकृत-रूप से अभिव्यङ्ग्य ) अर्थ प्रकृत अर्थ के विरुद्ध हुआ करता है । जैसे कि ( महाकवि कालिदास के रघुवश की ) इस सूक्ति अर्थात्—

'रामरूपी मन्मथ के द्वारा बाणों से आहत ( ताडका )'—आदि में ।

यहां 'अमतपरार्थत्व' स्पष्ट है क्योंकि यहां जो दूसरा शृङ्गारपरक ( अप्रकृत ) अर्थ निकल रहा है वह प्रकृत रस ( वस्तुत बीभत्स रस ) रूप वाक्यार्थ का विरोधी होने के कारण 'अमत' अथवा अनुचित है ।

अनुवाद—'वाच्यानभिधान' ( वह दोष है जिसे ऐसे वाक्य में देखा जाया करता है जिसमें 'वाच्य' अथवा अवश्यवक्तव्य पद का 'अभिधान' नहीं रहा करता ) जैसे कि—

'व्यतिक्रमलवं कं मे वीक्ष्य वामाक्षि ! कुप्यसि ।'

अत्र व्यतिक्रमलवमपीत्यपिशब्दो वक्तव्यो नोक्तः ।

न्यूनपदत्वे वाचकपदस्यैव न्यूनता विवक्षिता, अपेस्तु न तथात्वमित्यनयोर्भेदः । एवमन्यत्रापि ।

यथा वा—

'चरणानतकान्तायास्तन्वि ! कोपस्तथापि ते ॥'

अत्र चरणानतकान्तासीति वाच्यम् ।

---

अरी सुन्दर नयनों वाली ! तुमने मुझमें कौन सा प्रेम-व्यतिक्रम का लेश देखा कि रुष्ट हो गयी ?'

यहाँ 'व्यतिक्रमलवम्' के बाद 'अपि ( भी )' का अभिधान आवश्यक था जिसके न होने से 'वाच्यानभिधान' का दोष आ गया है क्योंकि बिना 'अपि' के अभिप्रेत अर्थ की प्रतीति असंभव है । यहाँ यह ध्यान में रखना चाहिये कि 'वाच्यानभिधान' और 'न्यूनपदत्व' एक नहीं अपितु परस्पर भिन्न दोष हैं । 'न्यूनपदत्व' तो वहाँ हुआ करता है जहाँ ( किसी अवश्य वक्तव्य ) वाचक पद की कमी रहा करती है । उपर्युक्त उदाहरण में 'अपि' वाचक पद नहीं, इसलिए यहाँ 'न्यूनपदत्व' नहीं अपितु 'वाच्यानभिधान' दोष है । इसी प्रकार अन्य प्रसङ्गों में भी 'न्यूनपदत्व' और 'वाच्यानभिधान' का परस्पर भेद स्वयं समझा जा सकता है । जैसे कि इस प्रसङ्ग अर्थात्—

'अरी सुन्दरी ! तुम्हारा जिसके चरणों पर प्रियतम गिरा पड़ा हो फिर भी यह प्रेम-मान नहीं हटता ।'

आदि में 'वाच्यानभिधान' इसलिये है क्योंकि यहाँ अवश्यवक्तव्य पद 'चरणानतकान्तासि' है जिसे प्रयुक्त न कर 'चरणानतकान्तायाः' का प्रयोग किया गया जो उचित नहीं ।

विमर्श ( क )—काव्यप्रकाशकार का 'अनभिहितवाच्यत्व' और साहित्यदर्पणकार द्वारा निर्दिष्ट 'वाच्यानभिधान'-दोनों वस्तुतः एक ही दोष के दो नाम हैं । काव्यप्रकाशकार ने भी 'विक्रमोर्वशीयम्' की इस सूक्ति अर्थात्—

'त्वयि निबद्धरतेः प्रियवादिनः प्रणयभङ्गपराङ्मुखचेतसः ।
कमपराधलवं मम पश्यसि त्यजसि मानिनि ! दासजनं यतः ॥'

में 'अनभिहितवाच्यत्व' की छानबीन की है और इसे इस प्रकार निरूपित किया है—

'अपराधलवमपीति वाच्यम्'—( काव्यप्रकाश : ७ म उल्लास )

किन्तु साहित्यदर्पणकार ने इस दोष के ही निदर्शनार्थ 'विक्रमोर्वशीयम्' की उपर्युक्त पंक्तियों को तोड़-मरोड़ कर यह लिखा है—

'व्यतिक्रमलवं कं मे वीक्ष्य वामाक्षि ! कुप्यसि ।
अत्र व्यतिक्रमलवमपीत्यपिशब्दो वक्तव्यो नोक्तः ॥'

यहाँ यह स्पष्ट है कि साहित्यदर्पणकार ने 'व्यतिक्रमस्य लवमपि' के बदले, बिना सोचे-समझे, समस्त 'व्यतिक्रमलवम्' पद को 'अवश्यवक्तव्य' पद बताया है । काव्यप्रकाश से भिन्नता और नवीनता के आभास के कारण अविराम चिन्तन से यहाँ ऐसी असङ्गत बात लिख दी है जो कदापि क्षम्य नहीं । जब तक 'व्यतिक्रमलवम्' पद को असमस्त रूप से ( व्यतिक्रमस्य लवम् इस रूप से ) प्रयुक्त न किया जाय तब तक 'अपि' की 'अवश्यवक्तव्यता' युक्तियुक्त नहीं हो सकती ।

( १८—भग्नप्रक्रमत्व )

भग्नप्रक्रमता यथा—

'एवमुक्तो मन्त्रिमुख्यै रावणः प्रत्यभाषत ।'

अत्र वचधातुना प्रक्रान्तं प्रतिवचनमपि तेनैव वक्तुमुचितम् । तेन 'रावणः प्रत्यवोचत' इति पाठो युक्तः । एवं च सति न कथितपदत्वदोषः, तस्योद्देश्य-व्यतिरिक्तविषयकत्वात् । इह हि वचनप्रतिवचनयोरुद्देश्यप्रतिनिर्देशत्वम् ।

यथा—

'उदेति सविता ताम्रस्ताम्र एवास्तमेति च ।'

---

( ख ) 'वाच्यानभिधान' दोष की एक और भी रूपरेखा है जिसे न तो काव्यप्रकाशकार ने दिखाया है और न कविराज विश्वनाथ ने ही । व्यक्तिविवेककार आचार्य महिमभट्ट के अनुसार, 'वाच्यानभिधान ( वाच्यावचन ) की यह रूप-रेखा किसी सूक्ति के लिये अपेक्षित किसी अलङ्कार के 'अवचन' अथवा 'अनभिधान' ( योजना के न करने ) में दिखायी दिया करती है—

'यत्रान्यस्यालङ्कारस्य विषयेऽलङ्कारान्तरनिबन्धस्सोऽपि वाच्यावचन दोषः । तत्र समासोक्तिविषये श्लेषस्योपनिबन्धो यथा—

अलकालिकुलाकीर्णमारक्तच्छदसुन्दरम् ।
आमोदिकर्णिकाकान्त भाति तेऽञ्जमिवाननम् ॥'

अत्र हि अञ्जसमुचितविशेषणोपादानसामर्थ्यात्तिसस्याञ्जस्योपमानभावावगम समासोक्तेरेव विषयो युक्तो न श्लेषस्य, तत्रैव तस्यानुमीयमानतया सचेतनचमत्कारकारित्वोपपत्तेः, श्लेषे सु तस्य वाच्यतया तद्विपरीतत्वादित्युक्तम् । ... ',

( व्यक्तिविवेक २य परामर्श )

अर्थात् 'वाच्यावचन' अथवा 'वाच्यानभिधान' का एक प्रकार वह है जहा किसी एक अलङ्कार के क्षेत्र में दूसरे अलङ्कार का समावेश कर दिया जाया करता है ।

अनुवाद—'भग्नप्रक्रमत्व' वह दोष है जिसे विना कारण के (किसी क्रम अथवा परिपाटी को छोड़ देना कहा जाया करता है ) जैसे कि—

'मुख्य मुख्य मन्त्रियों के द्वारा इस प्रकार कहे-सुने गये ( उक्तः ) रावण ने उन्हें यह प्रतिभाषण दिया ( प्रत्यभाषत ) ।'

यहा 'उक्त' पद में 'वच्' धातु का उपक्रम है और इसलिये ( उपसहार में भी ) 'प्रत्यभाषत' के बदले 'प्रत्यवोचत' पद का ही प्रयोग उचित था ( ऐसा न होने से यहां 'भग्नप्रक्रमत्व' का दोष आ लगा है )। यहां यह कहना कि 'एवमुक्तो मन्त्रिमुख्यै रावण प्रत्यवोचत' कहने में 'कथितपदत्व' दोष हो जाता है, ठीक नहीं । बात यह है कि 'कथित-पदत्व' वहीं होता है जहा 'उद्देश्य-प्रतिनिर्देश-भाव' नहीं रहा करता । यहा ('एवमुक्त • प्रत्यवोचत ।' आदि सूक्ति में) 'कथितपदत्व' कैसे हो सकता है जबकि 'वचन' और 'प्रतिवचन' में 'उद्देश्यप्रतिनिर्देशभाव' झलक रहा है । ( यह 'उद्देश्य-प्रतिनिर्देशभाव' है—'उद्देश्योऽनूद्य स एव प्रतिनिर्देश्य प्रतीतिमान्थर्यपरिहारार्थ पुनरभिधेयो यत्र स ' अर्थात् 'उद्देश्य-प्रतिनिर्देशभाव' वहा हुआ करता है 'जहा 'उद्देश्य' अथवा पूर्व उच्चारित का, प्रतीति की एकरसता की दृष्टि से, पुन उच्चारण किया जाय )। 'उद्देश्यप्रतिनिर्देश-भाव' इस उदाहरण से स्पष्ट समझा जा सकता है—

'सूर्य लाल-लाल ही उदित होता है और लाल-लाल ही डूबता है ।'

इत्यत्र हि यदि पदान्तरेण स एवार्थः प्रतिपाद्यते तदान्योऽर्थ इव प्रतिभासमानः प्रतीतिं स्थगयति ।

यथा वा—

> 'ते हिमालयमामन्त्र्य पुनः प्रेक्ष्य च शूलिनम् ।
> सिद्धं चास्मै निवेद्यार्थं तद्विसृष्टाः खमुद्ययुः ॥'

अत्र 'अस्मै' इतीदमा प्रक्रान्तस्य तेनैव तत्समानाभ्यामेतददःशब्दाभ्यां वा परामर्शो युक्तो न तच्छब्देन ।

यथा वा—

> 'उदन्वच्छिन्ना भूः स च पतिरपां योजनशतम् ।'

अत्र 'मिता भूः पत्यापां स च पतिरपाम्' इति युक्तः पाठः ।

एवम्—

> 'यशोऽधिगन्तुं सुखलिप्सया वा मनुष्यसंख्यामतिवर्तितुं वा ।
> निरुत्सुकानामभियोगभाजां समुत्सुकेवाङ्कमुपैति सिद्धिः ॥'

अत्र 'सुखमीहितुम्' इत्युचितम् ।

---

यहाँ यदि 'लाल-लाल' के अभिप्राय का 'ताम्र' पद के अतिरिक्त अन्य किसी (रक्त अथवा लोहित आदि) पद से प्रतिपादन किया जाय तब (पदभेद के कारण) इस अभिप्राय में भी कुछ भिन्नता प्रतीत होने लगेगी और (उदय किंवा अस्त के समय लाल-लाल सूर्य रूप) अर्थ की एकरस प्रतीति (जो यहाँ अपेक्षित है) स्थगित हो जायगी।

अथवा जैसे कि—'उन मरीचि आदि ऋषि-मुनियों ने हिमालय से विदा ली शूली महादेव का दर्शन किया, उन्हें पार्वती के विवाह की पक्की बात बतायी और उनकी आज्ञा लेकर स्वर्ग-मार्ग की ओर प्रस्थान किया। (कुमारसम्भव : सर्ग ६)

यहाँ भी 'भग्नप्रक्रमत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'अस्मै' पद से 'इदम्' के द्वारा शूली महादेव का परामर्श आरम्भ किया गया है और इसलिए 'इदम्' के ही द्वारा अथवा 'इदम्' के समानार्थक 'एतद्' अथवा 'अदस्' शब्द के द्वारा इसका उपसंहार भी किया जाना चाहिये था न कि 'तद्' शब्द के द्वारा ('इदम्' शब्द तो पूर्वानुभूत किंवा पुरोवर्ती वस्तु का वाचक है और 'तद्' शब्द पूर्वानुभूत किन्तु असमक्ष वस्तु का। 'इदम्' के बदले 'तद्' के प्रयोग से कवि का विवक्षित अर्थ एकरस नहीं प्रतीत होता)।

अथवा जैसेकि 'पृथ्वी समुद्र से घिरी है और सागर सैकड़ों योजन विस्तीर्ण है।'

यहाँ भी 'भग्नप्रक्रमत्व' ही है। यहाँ यदि 'मिता भूः पत्यापां स च पतिरपाम्' कर दिया जाय तो यह दोष दूर हो जायगा और अर्थ की अपेक्षित ऐक्य-प्रतीति निर्विघ्न होती रहेगी।

अथवा जैसे कि—'यश पाने के लिए, सुख पाने की इच्छा से अथवा समाज में सर्वश्रेष्ठ बनने के लिये जो लोग निष्काम रूप से सतत कर्मव्यपरायण रहा करते हैं वस्तुतः उन्हीं के पास सफलता उत्सुकता से पहुँच सकती है—

(किरातार्जु० ३ : ४० श्लो०)

यहाँ भी 'भग्नप्रक्रमत्व' खटक रहा है। यहाँ यदि ('सुखलिप्सया' के बदले) 'सुखमीहितुम्' कर दिया जाय तो यह दोष दूर हो जायगा।

अत्राद्ययोः प्रकृतिविषयः प्रक्रमभेदः। तृतीये पर्यायविषयः, चतुर्थे प्रत्ययविषयः। एवमन्यत्रापि।

( १९—प्रसिद्धित्याग )

प्रसिद्धित्यागो यथा—

'घोरो वारिमुचां रवः।

अत्र मेघानां गर्जितमेव प्रसिद्धम्। यदाहुः—

'मञ्जीरादिषु रणितप्राय पक्षिषु च कूजितप्रभृति।
स्तनितमणितादि सुरते मेघादिषु गर्जितप्रमुखम्॥' इत्यादि।

---

इन उपर्युक्त उदाहरणों में, पहले दोनों ( अर्थात् 'एवमुक्तो मन्त्रिमुख्यै' और 'ते हिमालयमामन्त्र्य' ) में 'भग्नप्रक्रमत्व' 'प्रकृतिविषयक' है, तीसरे ( अर्थात् 'उदन्वच्छिन्ना भू' आदि ) में 'पर्यायविषयक' है और चौथे ( अर्थात् 'यशोऽधिगन्तुम्' आदि ) में 'प्रत्ययविषयक' है। इसी भाति अन्यत्र अन्यान्यविषयक 'भग्नप्रक्रमत्व' स्वयं देखा जा सकता है।

विमर्श — भग्नप्रक्रमत्व' ( प्रक्रमभेद ) की व्यक्तिविवेककार-कृत यह मीमासा यहा ध्यान देने योग्य है—

'प्रक्रमभेदोऽपि शब्दानौचित्यमेव। स हि यथा प्रक्रममेकरसप्रवृत्ताया प्रतिपत्तृप्रवृत्तेरुत्खात इव परिस्खलनखेददायी रसभङ्गाय पर्यवस्यति। किञ्च सर्वत्रैव शब्दार्थव्यवहारे विद्वद्भिरपि लौकिकक्रमोऽनुसर्त्तव्य। लोकश्च मा भूद्रसास्वादप्रतीते परिम्लानतेति यथाप्रक्रममेवैनमाद्रियते नान्यथा। स चायमनन्तप्रकार सभवति। प्रकृति-प्रत्यय-पर्यायादीना तद्विषयभावाभिमतानामानन्त्यात्।

( व्यक्तिविवेक २य विमर्श )

अर्थात् प्रक्रमभेद एक प्रकार का शब्दानौचित्य है। जैसे कोई रथारोही ऊबड-खाबड रास्ते पर चलने में निरन्तर गिरने से डरा करता है और रथारोहण का आनन्द भी नहीं पाया करता वैसे ही 'प्रक्रमभेद' के प्रसङ्गों में सहृदय सामाजिक रसास्वाद से वञ्चित रहा करता है। प्रक्रम का भङ्ग काव्य का एक अक्षम्य अपराध है। इसके प्रकार अनन्त हैं। प्रकृति-प्रक्रमभेद, सर्वनाम-प्रक्रमभेद, प्रत्यय-प्रक्रमभेद, पर्याय-प्रक्रमभेद, विभक्ति-प्रक्रमभेद, उपसर्ग-प्रक्रमभेद, वचन-प्रक्रमभेद, कालविशेष प्रक्रमभेद, कारकशक्ति प्रक्रमभेद आदि-आदि प्रकार' इसके प्रमुख भेदों में गिने जाया करते हैं।

अनुवाद—'प्रसिद्धित्याग' ( वह दोष है जिसे 'कविसमय'प्रसिद्धि का त्याग कहा गया है ) जैसे कि—

'यह मेघों का भयङ्कर रव आदि' सूक्ति।

यहाँ 'प्रसिद्धित्याग' इसलिये है क्योंकि मेघों के सम्बन्ध में 'गर्जित' शब्द प्रसिद्ध है न कि 'रव'। जैसे कि ( रुद्रट के काव्यालङ्कार में ) कहा भी गया है—

'मञ्जीर आदि की ध्वनि के सम्बन्ध में 'रणित' प्रभृति, पक्षियों के शब्द के सम्बन्ध में 'कूजित' प्रभृति, सभोग के शब्द के प्रसङ्ग में 'स्तनित', 'मणित' आदि और मेघ आदि के सम्बन्ध में 'गर्जित' प्रभृति शब्द प्रसिद्ध हैं।'

विमर्श—यहाँ 'प्रसिद्धि' का अभिप्राय जैसा कि काव्यप्रकाशकार का कथन है, एक प्रकार के 'कवि समय' का अभिप्राय है—

(१०—अस्थानस्थपदत्व)

अस्थानस्थपदता यथा—

'तीर्थे तदीये गजसेतुबन्धात्प्रतीपगामुत्तरतोऽस्य गङ्गाम्।
अयत्नबालव्यजनीबभूवुर्हंसा नभोलङ्घनलोलपक्षाः॥'

अत्र तदीयपदात्पूर्वं गंगामित्यस्य पाठो युक्तः। एवम्—

'हितान्न यः संशृणुते स किंप्रभुः॥'

अत्र संशृणुत इत्यतः पूर्वं नञः स्थितिरुचिता।

अत्र च पदमात्रस्यास्थाने निवेशेऽपि सर्वमेव वाक्यं विवक्षितार्थप्रत्यायने मन्थरमिति वाक्यदोषता। एवमन्यत्रापि। इह केऽप्याहुः—'पदस्थानेन वाचक-

---

'मञ्जीरादिषु रणितप्रायं पक्षिषु च कूजितप्रभृति।
स्तनितमणितादि सुरते मेघादिषु गर्जितप्रमुखम्॥

इति प्रसिद्धिमतिक्रान्तम्। यथा—

'महाप्रलयमारुतक्षुभितपुष्करावर्तक—
प्रचण्डघनगर्जितप्रतिरुतानुकारी मुहुः।
रवः श्रवणभैरवः स्थगितरोदसीकन्दरः
कुतोऽद्य समरोदधेरयमभूतपूर्वः पुरः॥

अत्र रवो मण्डूकादिषु प्रसिद्धो न तूत्कृष्टेऽपि सिंहनादे।

और इस 'प्रसिद्धि' के त्याग में प्रसिद्धित्याग अथवा 'प्रसिद्धिहतत्व' की संभावना स्वाभाविक है।

अनुवाद—'*अस्थानस्थपदत्व*' (वह दोष है जिसे अनुचित स्थान में किसी पद के विन्यास में देखा जाया करता है) जैसे कि (महाकवि कालिदास के रघुवंश की यह सूक्ति—

'उसके तीर्थ अथवा अवतरणस्थान पर गजसमूह के द्वारा सेतु का निर्माण कर, जब कि महाराज कुश प्रतिकूलगामिनी गङ्गा को पार किया करते थे तब आकाशमार्ग के पार करने में चञ्चल पक्षवाले हंस, उनके लिये अनायास चमर का काम करने लगते थे।

यहाँ 'अस्थानस्थपदत्व' इसलिये है क्योंकि 'तदीय' पद अनुचित स्थान पर पड़ा हुआ है। यदि 'तदीय' पद के पहले 'गङ्गाम्' का प्रयोग कर दिया जाय तो ('तद्' के द्वारा पूर्वनिर्दिष्ट 'गङ्गा' का परामर्श होने से) यह दोष दूर जाय।

इसी प्रकार (महाकवि भारवि के किरातार्जुनीय की) यह सूक्ति—

'जो राजा अपने हितचिन्तकों से हित की बात नहीं सुनता' आदि।

यहाँ भी 'अस्थानस्थपदत्व' है क्योंकि 'नञ्' का प्रयोग अनुचित स्थान पर किया हुआ है। यहाँ 'संशृणुते' के पहले 'न' का प्रयोग उचित होता (और तब यह दोष भी दूर जाता)।

यहाँ यह शङ्का ठीक नहीं कि जब पदमात्र के अस्थान (अनुचित स्थान) पर रहने के कारण 'अस्थानस्थपदत्व' दोष उत्पन्न होता है तब इसको पददोष क्यों न माना जाय। कारण यह है कि किसी पद के अनुचित स्थान पर पड़े रहने पर समस्त वाक्य अभिप्रेत अर्थ की प्रतीति में शिथिल हो जाता है जिससे इसे 'वाक्यदोष' मानना ही युक्तियुक्त है। यही बात वस्तुतः अन्य वाक्यगत दोषों के सम्बन्ध में भी लागू होती है।

यहाँ कुछ लोग यह कहते हैं कि 'अस्थानस्थपदत्व' में जो 'पद' शब्द है उसमें वाचक

मेव प्रायशो निगद्यते, न च नञो वाचकता, निर्विवादात्स्वातन्त्र्येणार्थबोधनविरहात्' इति। यथा—'द्वय गतम्-' इत्यादौ त्वमित्यनन्तरं चकारानुपादानादक्रमता तथात्रापीति।

( २१—अस्थानस्थसमासत्व )

अस्थानस्थसमासता यथा—

'अद्यापि स्तनशैलदुर्गविषमे सीमन्तिनीनां हृदि
स्थातुं वाञ्छति मान एष धिगिति क्रोधादिवालोहितः।
प्रोद्यद्दूरतरप्रसारितकरः कर्षत्यसौ तत्क्षणा-
त्फुल्लत्कैरवकोषनिःसरदलिश्रेणीकृपाण शशी॥'

---

पद का ही ग्रहण हुआ करता है और इसलिये जब कि 'हितान्न य सश्रृणुते' आदि में 'नञ्' वाचक पद नहीं, क्योंकि निर्विवाद और स्वतन्त्र रूप से इसमें अर्थबोधकता नहीं रहा करती, तब यहां यह दोष भी नहीं माना जा सकता। यहाँ तो जैसे ( द्वय गतम् ) आदि सूक्ति में, 'त्वम्' के बाद 'च' के अनुपादान में 'अक्रमत्व' माना जाया करता है, वैसे ही 'अक्रमत्व' ही मानना ठीक है ( अस्थानस्थपदत्व नहीं )।

विमर्श—यहाँ यह बात विचारणीय है कि साहित्यदर्पणकार ने तो महाकवि कालिदास की 'तीर्थे तदीये गजसेतुबन्धात्' आदि सूक्ति में 'अस्थानस्थपदत्व' का निरीक्षण किया है और प्राचीन काव्याचार्य महिमभट्ट ने 'क्रमभेद', जैसा कि इन पक्तियों में स्पष्ट है—

'तीर्थे तदीये गजसेतुबन्धात् प्रतीपगामुत्तरतोऽस्य गङ्गाम्।' इति। अत्र हि परामर्शनीयमर्थमनुक्त्वैव यस्तस्य सर्वनामपरामर्श स क्रमभेदो दोष। तस्य हि प्रक्रान्तोऽर्थो विषय इष्टो न प्रक्रंस्यमान, तस्य स्मृतिपरामर्शरूपत्वात्। स्मृतेश्चानुभूत एवार्थो विषयो नानुभविष्यमाण। अत्र च प्रतीतिमात्रमनुभवोऽभिमतो नेन्द्रियविषयभाव। न स गङ्गार्थ प्रतीतपूर्वो य. परामृश्येतेति परामर्शक्रमभेदो दोषः।' ( व्यक्तिविवेक . २य विमर्श )

अर्थात् 'तीर्थे तदीये' आदि में 'क्रमभेद' है क्योंकि यहाँ परामर्शयोग्य अर्थ का निरूपण किये बिना ही, उसे 'तत्' सर्वनाम द्वारा निर्दिष्ट किया गया है। प्रक्रान्त (वर्णन के लिये उपस्थापित) अर्थ ही 'तत्' के द्वारा परामर्श योग्य माना जा सकता है न कि प्रक्रस्यमान अर्थ ( वह अर्थ जिसका निरूपण आगे किया जाय )। जब गङ्गारूप अर्थ का पहले कोई पता नहीं, तब उसका ('तदीये') 'तत्' द्वारा कैसा परमर्श? इसलिये परामर्श के क्रम का भग होने से यहाँ 'क्रमभेद' निश्चित है।

वस्तुत यहाँ व्यक्तिविवेककार की ही दोष समीक्षा ठीक है, साहित्यदर्पणकार की नहीं। बात यह है कि 'तीर्थे तदीये' आदि सूक्ति में पदनिवेश के अनौचित्य से अभिप्रेत अर्थ की प्रतीति नहीं हो पाती जिसके कारण यहाँ क्रमभेद अथवा अक्रमत्व मानना ही उचित है। 'अस्थानस्थपदत्व' में प्रस्तुत अर्थ प्रतीत होता है और पद निवेश खटका करता है।

अनुवाद—'अस्थानस्थसमासत्व' ( वह दोष है जिसे किसी वाक्य में, किसी समस्त पदावली के अनुचित प्रयोग में देखा जाया करता है ) जैसे कि—

'अरे! यह चन्द्रमा तो सभवत यह सोचकर कि उसके सामने भी, स्तनों के 'शैल दुर्ग से विकट, रमणियों के हृदय में प्रेम-कोप स्थान पाना चाहता है, क्रोध से तमतमाया'

अत्र कोपिन उक्तौ समासो न कृतः, कवेरुक्तौ कृतः ।

(२१—सङ्कीर्णत्व)

वाक्यान्तरपदानां वाक्यान्तरेऽनुप्रवेशः सङ्कीर्णत्वम् । यथा—

'चन्द्रं मुञ्च कुरङ्गाक्षि ! पश्य मानं नभोऽङ्गने ।'

अत्र नभोऽङ्गने चन्द्रं पश्य मानं मुञ्चेति युक्तम् ।

'क्लिष्टत्वमेकवाक्यविषयम्' इत्यस्माद्भिन्नम् ।

(२२—गर्भितत्व)

वाक्यान्तरे वाक्यान्तरानुप्रवेशो गर्भितता । यथा—

'रमणे चरणप्रान्ते प्रणतिप्रवणेऽधुना ।
वदामि सखि ! सत्यं ते कदाचिन्नोचिता क्रुधः ॥'

---

हुआ अपने लम्बे-लम्बे किरण-हस्त को फैलाये शीघ्रता के साथ विकसित कुमुद-कोष से भ्रमरावली के रूप में अपनी कज्जल कालिमा दिखायी पड़ रहा है।

यहाँ 'अस्थानस्थसमासत्व' है क्योंकि क्रुद्ध (चन्द्रमा) की उक्ति में समास नहीं किया गया (जोकि वक्तृत्व के लिये उचित था) और कवि की उक्ति (अर्थात् 'दूरतरप्रसारितकरः' और 'कुमुद्वत्कैरवकोषनिःसरदलिश्रेणीकृपाणम्') में समास कर दिया गया (यहाँ वस्तु सौकुमार्य कहीं अधिक अच्छा लगता)।

विमर्श—'अस्थानस्थसमासत्व' का साहित्यदर्पणकारकृत निरूपण वस्तुतः 'काव्यप्रकाश' का अक्षरशः अनुकरण अथवा अनुसरण है। 'अस्थानस्थसमासत्व' इसलिये वाक्यदोष है क्योंकि रस की ओजस्विता के बिना रसभाव का समुचित आस्वाद नहीं मिल सकता।

अनुवाद—सङ्कीर्णत्व वह दोष है जिसे एक वाक्य के अन्तर्गत प्रयोगोचित पदों का, दूसरे वाक्य में अनुप्रवेश कहा करते हैं। जैसे कि—

अरी मृगनयनी! चन्द्रमा को छोड़ देख अपने मान को इस आकाश के आँगन में।

यहाँ युक्तियुक्त वाक्य यह होता—'नभोऽङ्गने चन्द्रं पश्य मानं मुञ्च'—(आकाश के आँगन में चन्द्रमा को देख और अपना मान छोड़)।'

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि 'सङ्कीर्णत्व' और 'क्लिष्टत्व' में परस्पर भेद है। सङ्कीर्णत्व' अनेक वाक्यविषयक दोष है और 'क्लिष्टत्व' एक वाक्यविषयक।

विमर्श—सरस्वतीकण्ठाभरणकार भोजराज के अनुसार 'सङ्कीर्णत्व' का यह स्वरूप निर्दिष्ट है—

'वाक्यान्तरपदैर्मिश्रं संकीर्णमिति तद्विदुः । यथा—

धनुर्नादयति धन्विनः दूरं क्ष्वेडति निर्भरं ध्वजः ।
रथाङ्गं गृह्णाति कष्टं ह्वयति नदार्दं रथिरः ॥

जिसे रत्नदर्पणकार ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'वाक्यान्तरसंबन्धीन्यपि पदानि वाक्यान्तरमनुप्रविश्य तथा प्रतीतिं विघ्नन्ति यथा समुदाय एव दूषितो भवति।

अनुवाद—'गर्भितत्व' वह दोष है जिसे एक वाक्य के भीतर दूसरे वाक्य का अनुप्रवेश कहा गया है। जैसे कि—

अरी सखी! जब कि प्रियतम पैरों पर क्षमायाचना के लिये गिरा पड़ा हो तब इस समय मेरा तुमसे यही कहना है कि, क्रोध करना उचित नहीं।'

(अर्थदोष : स्वरूप तथा भेद)

अर्थदोषानाह—

अपुष्टदुष्क्रमग्राम्यव्याहताश्लीलकष्टताः ।
अनवीकृतनिर्हेतुप्रकाशितविरुद्धताः ॥ ९ ॥
सन्दिग्धपुनरुक्तत्वे ख्यातिविद्याविरुद्धते ।
साकाङ्क्षता सहचरभिन्नताऽस्थानयुक्तता ॥ १० ॥
अविशेषे विशेषश्चानियमे नियमस्तथा ।
तयोर्विपर्ययौ विध्यनुवादायुक्तते तथा ॥ ११ ॥
निर्मुक्तपुनरुक्तत्वमर्थदोषाः प्रकीर्तिताः ।

तद्विपर्ययो विशेषेऽविशेषो नियमेऽनियमः ।

(१—अपुष्टत्व)

अत्रापुष्टत्वं मुख्यानुपकारित्वम् । यथा—

'विलोक्य वितते व्योम्नि विधुं मुञ्च रुषं प्रिये ।'

अत्र विततशब्दो मानत्यागं प्रति न किञ्चिदुपकुरुते ।

---

[ यहाँ 'रमणे चरणप्रान्ते प्रणतिप्रवणेऽधुना क्रुधः कदाचित् नोचिताः'—इस वाक्य के भीतर 'वदामि सखि ते तत्त्वम्' यह वाक्य आ घुसा है जिससे अर्थ की प्रतीति ठीक नहीं हो पाती । ]

अनुवाद—अर्थ के दोष ये हैं—

(१) अपुष्टत्व, (२) दुष्क्रमत्व, (३) ग्राम्यत्व, (४) व्याहतत्व, (५) अश्लीलत्व, (६) कष्टत्व, (७) अनवीकृतत्व, (८) निर्हेतुत्व, (९) प्रकाशितविरुद्धत्व, (१०) सन्दिग्धत्व, (११) पुनरुक्तत्व, (१२) ख्यातिविरुद्धत्व, (१३) विद्याविरुद्धत्व, (१४) साकाङ्क्षत्व, (१५) सहचरभिन्नत्व, (१६) अस्थानयुक्तत्व, (१७) अविशेष में विशेष (अविशेषपरिवृत्तत्व), (१८) अनियम में नियम (अनियमपरिवृत्तत्व), (१९) विशेष में अविशेष (विशेषपरिवृत्तत्व), (२०) नियम में अनियम (नियमपरिवृत्तत्व), (२१) विध्ययुक्तत्व, (२२) अनुवादायुक्तत्व और (२३) निर्मुक्तपुनरुक्तत्व ।

यहाँ 'तयोर्विपर्ययौ' का अभिप्राय है (अविशेष में विशेष का विपर्यय अर्थात्) 'विशेष में अविशेष' और (अनियम में नियम का विपर्यय अर्थात्) 'नियम में अनियम' ।

अनुवाद—'अपुष्टत्व' वह अर्थदोष है जिसे मुख्य अर्थ के अनुपकारक किसी पदार्थ की योजना में देखा जाया करता है । जैसे कि—

'प्रिये ! इस वितत व्योम में चन्द्रमा को देख और मान छोड़ दे ।' यहाँ जो मुख्य अर्थ है वह 'मानत्याग' है और इस मुख्य अर्थ के प्रति, व्योम के विशेषणरूप से प्रयुक्त

अधिकपदत्वे पदार्थान्वयप्रतीते: समकालमेव बाधप्रतिभासः, इह तु पश्चादिति विशेषः।

( २—दुष्क्रमत्व )

दुष्क्रमता यथा—

'देहि मे वाजिनं राजन् ! गजेन्द्रं वा मदालसम् ।'

अत्र गजेन्द्रस्य प्रथमं याचनमुचितम् ।

( ३—ग्राम्यत्व )

'स्वपिहि त्वं समीपे मे स्वपिम्येवाधुना प्रिये ! ।'

अत्रार्थो ग्राम्यः ।

( ४—व्याहतत्व )

कस्यचित्प्रागुत्कर्षमपकर्षं वाभिधाय पश्चात्तदन्यथाप्रतिपादनं व्याहतत्वम् ।

यथा—

'हरन्ति हृदयं यूनां न नवेन्दुकलादयः ।
वीक्ष्यते यैरियं तन्वी लोकलोचनचन्द्रिका ॥'

---

'विरत क्रम पदार्थ की कोई उपयोगिता नहीं प्रतीत होती। यहाँ अधिकपदत्व की शंका नहीं होनी चाहिए क्योंकि 'अपुष्टत्व' और 'अधिकपदत्व' में परस्पर भेद है। 'अधिकपदत्व' में तो पदार्थों की अन्वय-प्रतीति के ही साथ बाध का भी भान हो उठता है किन्तु 'अपुष्टत्व' में ( जैसा कि उपर्युक्त उदाहरण में स्पष्ट है ) अन्वय-प्रतीति के बाद ही बाध-प्रतीति हुआ करती है।

अनुवाद—'दुष्क्रमत्व' वह अर्थदोष है जिसे वस्तुओं के निरूपण क्रम के अनौचित्य में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'महाराज ! मुझे एक घोड़ा दे दीजिये अथवा न हो तो एक मदोन्मत्त गजराज ही दे डालिए।'

यहाँ 'दुष्क्रमत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'अश्वयाचन' से पहले गजेन्द्र-याचन का उपनिबन्ध उचित होता।

[ बहुमूल्य वस्तु की माँग पहले की जाती है जिसके न मिल सकने की दशा में अल्प मूल्य वस्तु की याचना का अवसर आता है। लोक में याचना का यही क्रम है। इसे बिगाड़ कर यहाँ कवि ने 'दुष्क्रमत्व' का आह्वान किया है ]

अनुवाद—'ग्राम्यत्व' वह अर्थदोष है जिसे अविदग्ध मनुष्यों की सी बातचीत में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'तू मेरे पास सोजा। प्रिये ! मैं अभी तेरे पास ही सोऊँगा।'

यहाँ 'ग्राम्यत्व' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ प्रेमी और प्रमिका का यह प्रेम-प्रकाशन अविदग्धता और असभ्यता-पूर्ण बन रहा है।

अनुवाद—'व्याहतत्व' वह अर्थदोष है जिसे वहाँ देखा जाया करता है जहाँ किसी वस्तु का पहले उत्कर्ष या अपकर्ष दिखा कर बाद में उसके विपरीत अपकर्ष या उत्कर्ष वर्णन होने लगता है। जैसे कि—

'नवोदित चन्द्र-चन्द्रिका आदि के दर्शन से युवा प्रेमियों का हृदय वश में नहीं हो पाता। उनका हृदय तो इस सुन्दरी के दर्शन से वश में हुआ करता है जो कि लोक-लोचन की चन्द्रिका है।

अत्र येषामिन्दुकला नानन्दहेतुस्तेषामेवानन्दाय तन्व्याश्चन्द्रिकात्वारोपः।

(५—अश्लीलत्व)

'हन्तुमेव प्रवृत्तस्य स्तब्धस्य विवरैषिणः।
यथाशु जायते पातो न तथा पुनरुन्नतिः॥'

अत्रार्थोऽश्लीलः।

(६—कष्टत्व)

'वर्षत्येतदहर्पतिर्न तु घनो धामस्थमच्छं पयः
सत्यं सा सवितुः सुता सुरसरित्पूरो यया प्लावितः।
व्यासस्योक्तिषु विश्वसित्यपि न कः, श्रद्धा न कस्य श्रुतौ
न प्रत्येति तथापि मुग्धहरिणी भास्वन्मरीचिष्वपः॥'

अत्र यस्मात्सूर्याद्वृष्टेर्यमुनायाश्च प्रभवस्तस्मात्तयोर्जलमपि सूर्यप्रभवम्। ततश्च सूर्यमरीचीनां जलप्रत्ययहेतुत्वमुचितम्, तथापि मृगी भ्रान्तत्वात्तत्र

---

यहा 'व्याहतत्व' इसलिए है क्योंकि पहले तो चन्द्र-चन्द्रिका को युवा प्रेमियों का आनन्द-निदान न बताया गया (अपकर्ष-वर्णन) और अब उनके आनन्द के हेतु-रूप में सुन्दरी पर चन्द्रिका का आरोप कर दिया गया (उत्कर्ष-वर्णन)।

अनुवाद—'अश्लीलत्व' वह अर्थदोष है जिसे व्रीडा, जुगुप्सा, अमङ्गल आदि-आदि के अभिव्यञ्जक अर्थ में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'ऐसे क्रूरहृदय पुरुष का, जो मारने में लगा रहता है, अकडा रहा करता है और छिन्द्रान्वेषण में तत्पर हुआ करता है, पतन जितना शीघ्र सभव है उतना उत्थान नहीं।'

यहाँ 'अश्लीलत्व' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ जो दूसरा अर्थ अभिव्यक्त हो रहा है—'जो सुरतक्रीडा में, योनि-ताडन में लगा करता है, स्तब्ध है और योनिच्छिद्र को ढूँढा करता है ऐसे दुष्ट शिश्न (पुरुषेन्द्रिय) का पतन जितना शीघ्र सभव है उतना उत्थान नहीं।' यह अश्लील है।

विमर्श—अर्थगत 'अश्लीलत्व' काव्य-साहित्य में इसलिये दोष माना गया है क्योंकि काव्य का प्रयोजन सरसोपदेश भी है। 'सरसोपदेश' और 'अश्लीलत्व' साथ नहीं रह सकते। सभ्यता और सस्कृति की रक्षा कविता का भी उद्देश्य है। इसलिये कविजन को अश्लीलता-पूर्ण विषयों की अवतारणा से वचना आवश्यक है। अन्यथा सहृदय हृदय में उद्वेग उत्पन्न हो सकता है, न कि भाव सवेग जोकि रसास्वाद में ही सभव है। 'अश्लीलता' रस विघातक है। इसलिये दोष है।

अनुवाद—'कष्टत्व' वह अर्थदोष है जिसके कारण कोई अर्थ कष्टपूर्वक अवगत हुआ करता है। जैसे कि—

'वह सूर्य है जो कि अपने मण्डलान्तर्गत निर्मल जल की वर्षा किया करता है, मेघ भला यह वर्षा कैसे करे। वह सूर्यसुता यमुना है जो कि सुरनदी गङ्गा को आप्लावित किया करती है, न कि और कोई। भला कौन है जो महर्षि व्यास के वचन (सूर्य से वृष्टि की होने की बात) पर विश्वास न करे? ऐसा कौन है जिसे श्रुति पर ('आदित्याजायते वृष्टि' आदि श्रुति-वचन पर) श्रद्धा न हो? किन्तु यह मुग्ध मृगी ऐसी है जा सूर्यरश्मियों में जल की सभावना पर बिलकुल विश्वास नहीं करती।'

यहाँ 'कष्टत्व' है। यहा यह अप्रस्तुत अर्थ निकल रहा है—'वृष्टि और यमुना—दोनों का जल सूर्य से उत्पन्न होता है क्योंकि वृष्टि और यमुना—दोनों सूर्य से उत्पन्न हैं। इसलिये

अधिकपदत्वे पदार्थान्वयप्रतीतेः समकालमेव बाधप्रतिभासः, इह तु पश्चादिति विशेषः।

(१—दुष्क्रमत्व)

दुष्क्रमता यथा—

'देहि मे वाजिनं राजन् ! गजेन्द्रं वा मदालसम् ।'

अत्र गजेन्द्रस्य प्रथमं याचनमुचितम्।

(२—ग्राम्यत्व)

'स्वपिहि त्वं समीपे मे स्वपिम्येवाधुना प्रिये ! ।'

अत्रार्थो ग्राम्यः।

(३—व्याहतत्व)

कस्यचित्प्रागुत्कर्षमपकर्षं वाभिधाय पश्चात्तदन्यप्रतिपादनं व्याहतत्वम्।

यथा—

'हरन्ति हृदयं यूनां न नवेन्दुकलादयः।
वीक्ष्यते यैरियं तन्वी लोकलोचनचन्द्रिका ॥'

---

'विवक्षित पद पदार्थ की कोई उपयोगिता नहीं प्रतीत होती। यहाँ 'अधिकपदत्व' की शंका नहीं होनी चाहिए क्योंकि 'अपुष्टत्व' और 'अधिकपदत्व' में परस्पर भेद है। 'अधिकपदत्व' में तो पदार्थों की अन्वय-प्रतीति के ही साथ बाध का भी भान हो उठता है किन्तु 'अपुष्टत्व' में (जैसा कि उपर्युक्त उदाहरण में स्पष्ट है), अन्वय-प्रतीति के बाद ही बाध-प्रतीति हुआ करती है।

अनुवाद—'दुष्क्रमत्व' वह अर्थदोष है जिसे वस्तुओं के निबन्धन क्रम के अनौचित्य में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'महाराज ! मुझे एक घोड़ा दे दीजिये अथवा न हो तो एक मदोन्मत्त गजराज ही दे डालिए।'

यहाँ 'दुष्क्रमत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'अश्वयाचन' से पहले गजेन्द्र-याचन का उपनिबन्ध उचित होता।

[ बहुमूल्य वस्तु की माँग पहले की जाती है जिसके न मिल सकने की दशा में अल्प मूल्य वस्तु की याचना का अवसर आता है। लोक में याचना का यही क्रम है। इसे बिगाड़ कर यहाँ कवि ने 'दुष्क्रमत्व' का आह्वान किया है ]

अनुवाद—'ग्राम्यत्व' वह अर्थदोष है जिसे अविदग्ध मनुष्यों की सी बातचीत में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'तू मेरे पास सोजा। प्रिये ! मैं अभी तेरे पास ही सोऊँगा।

यहाँ 'ग्राम्यत्व' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ प्रेमी और प्रेमिका का यह प्रेम-प्रकाशन अविदग्धता और असभ्यता-पूर्ण बना रहा है।

अनुवाद—'व्याहतत्व' वह अर्थदोष है जिसे वहाँ देखा जाया करता है जहाँ किसी वस्तु का पहले उत्कर्ष या अपकर्ष दिखा कर बाद में उसके विपरीत अपकर्ष या उत्कर्ष वर्णन हुआ करता है। जैसे कि—

'नवोदित चन्द्र-चन्द्रिका आदि के दर्शन से युवा प्रेमियों का हृदय वश में नहीं हो पाता। उनका हृदय तो इस सुन्दरी के दर्शन से वश में हुआ करता है जो कि लोक-लोचन की चन्द्रिका है।

अत्र येषामिन्दुकला नानन्दहेतुस्तेषामेवानन्दाय तन्व्याश्चन्द्रिकात्वारोपः।

(५—अश्लीलत्व)

'हन्तुमेव प्रवृत्तस्य स्तब्धस्य विवरैषिणः।
यथाशु जायते पातो न तथा पुनरुन्नतिः॥'

अत्रार्थोऽश्लीलः।

(६—कष्टत्व)

'वर्षत्येतदहर्पतिर्न तु घनो धामस्थमच्छं पयः
सत्यं सा सवितुः सुता सुरसरित्पूरो यया प्लावितः।
व्यासस्योक्तिषु विश्वसित्यपि न कः, श्रद्धा न कस्य श्रुतौ
न प्रत्येति तथापि मुग्धहरिणी भास्वन्मरीचिष्वपः॥'

अत्र यस्मात्सूर्याद्वृष्टेर्यमुनायाश्च प्रभवस्तस्मात्तयोर्जलमपि सूर्यप्रभवम्। ततश्च सूर्यमरीचीनां जलप्रत्ययहेतुत्वमुचितम्, तथापि मृगी भ्रान्तत्वात्तत्र

---

यहां 'व्याहतत्व' इसलिए है क्योंकि पहले तो चन्द्र-चन्द्रिका को युवा प्रेमियों का आनन्द-निदान न बताया गया (अपकर्ष-वर्णन) और अब उनके आनन्द के हेतु-रूप में सुन्दरी पर चन्द्रिका का आरोप कर दिया गया (उत्कर्ष-वर्णन)।

अनुवाद—'अश्लीलत्व' वह अर्थदोष है जिसे व्रीडा, जुगुप्सा, अमङ्गल आदि-आदि के अभिव्यञ्जक अर्थ में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'ऐसे क्रूरहृदय पुरुष का, जो मारने में लगा रहता है, अकड़ा रहा करता है और छिद्रान्वेषण में तत्पर हुआ करता है, पतन जितना शीघ्र संभव है उतना उत्थान नहीं।'

यहाँ 'अश्लीलत्व' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ जो दूसरा अर्थ अभिव्यक्त हो रहा है—'जो सुरतक्रीड़ा में, योनि-ताड़न में लगा करता है, स्तब्ध है और योनिच्छिद्र को ढूँढ़ा करता है ऐसे दुष्ट शिश्न (पुरुषेन्द्रिय) का पतन जितना शीघ्र संभव है उतना उत्थान नहीं।' यह अश्लील है।

विमर्श—अर्थगत 'अश्लीलत्व' काव्य-साहित्य में इसलिये दोष माना गया है क्योंकि काव्य का प्रयोजन सरसोपदेश भी है। 'सरसोपदेश' और 'अश्लीलत्व' साथ नहीं रह सकते। सभ्यता और संस्कृति की रक्षा कविता का भी उद्देश्य है। इसलिये कविजन को अश्लीलता-पूर्ण विषयों की अवतारणा से बचना आवश्यक है। अन्यथा सहृदय हृदय में उद्वेग उत्पन्न हो सकता है, न कि भाव-संवेग जोकि रसास्वाद में ही संभव है। 'अश्लीलता' रस विघातक है। इसलिये दोष है।

अनुवाद—'कष्टत्व' वह अर्थदोष है जिसके कारण कोई अर्थ कष्टपूर्वक अवगत हुआ करता है। जैसे कि—

'वह सूर्य है जो कि अपने मण्डलान्तर्गत निर्मल जल की वर्षा किया करता है, मेघ भला यह वर्षा कैसे करे। वह सूर्यसुता यमुना है जो कि सुरनदी गङ्गा को आप्लावित किया करती है, न कि और कोई। भला कौन है जो महर्षि व्यास के वचन (सूर्य से वृष्टि की होने की बात) पर विश्वास न करे? ऐसा कौन है जिसे श्रुति पर ('आदित्याज्जायते वृष्टि' आदि श्रुति-वचन पर) श्रद्धा न हो? किन्तु यह मुग्ध मृगी ऐसी है जो सूर्यरश्मियों में जल की संभावना पर बिलकुल विश्वास नहीं करती।'

यहाँ 'कष्टत्व' है। यहां यह अप्रस्तुत अर्थ निकल रहा है—'वृष्टि और यमुना—दोनों का जल सूर्य से उत्पन्न होता है क्योंकि वृष्टि और यमुना—दोनों सूर्य से उत्पन्न हैं। इसलिये

अक्षप्रत्ययं न करोति। अयमप्रस्तुतोऽप्यर्थो दुर्बोधः, दूरे चास्मात्प्रस्तुतावबोध इति कष्टार्थत्वम्।

(७—अनवीकृतत्व)

'सदा चरति खे भानुः सदा वहति मारुतः।
सदा धत्ते भुवं शेषः सदा धीरोऽविकत्थनः॥'

अत्र सदेत्यनवीकृतत्वम्।

अत्रास्य पदस्य पर्यायान्तरेणोपादानेऽपि यदि नाम्यद्विच्छित्त्यन्तरं तदास्य दोषस्य सद्भाव इति कथितपदत्वाद्भेदः।

नवीकृतत्वं यथा—

'भानुः सकृद्युक्ततुरङ्ग एव रात्रिंदिवं गन्धवहः प्रयाति।
बिभर्ति शेषः सततं धरित्रीं षष्ठांशवृत्तेरपि धर्म एषः॥' इति।

---

सूर्यरश्मियों में जल की सम्भावना पर विश्वास उचित है किन्तु हरिणी मतिभ्रम में पड़ी है और उसे सूर्य-किरणों में पानी का विश्वास नहीं हो रहा है।' यह अप्रस्तुत अर्थ स्वयं कष्टसाध्य है और इसलिये इसके आधार पर निकलने वाला प्रस्तुत अर्थ अर्थात् नायक पर नायिका के अविश्वास का अभिप्राय और भी अधिक दुःसाध्य बन रहा है।

अनुवाद— 'अनवीकृतत्व' वह अर्थदोष है जिसे एक ही प्रकार से बिना किसी विच्छित्ता और नवीनता के किसी अर्थ के उपन्यास में देखा जाया करता है। जैसे कि—

सूर्य सदा आकाश में विचरण करता है, वायु सदा बहती रहा करती है, शेषनाग सदा पृथ्वी का भार वहन किया करते हैं और गम्भीर स्वभाव के लोग सदा आत्मश्लाघा-पराङ्मुख हुआ करते हैं।

यहाँ 'अनवीकृतत्व' है क्योंकि प्रत्येक बार 'सदा' के प्रयोग से चारों चरणों के अर्थ, विच्छित्ता और नवीनता से शून्य बन रहे हैं।

यहाँ 'कथितपदत्व' की आशङ्का नहीं होनी चाहिये क्योंकि 'कथितपदत्व' और 'अनवीकृतत्व' में परस्पर भेद है। यहाँ तो 'अनवीकृतत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'सदा' पद के बदले इसके अन्य (सर्वदा, अजस्र आदि) पर्यायवाचक पद के प्रयोग में भी यहाँ किसी विच्छित्ता का आधान नहीं हो सकता (किन्तु 'कथितपदत्व' में पर्याय-परिवर्तन से दोष-शुद्धि सभी मानते हैं)।

उपर्युक्त सूक्ति में नवीनता का आधान इस प्रकार सम्भव है (जैसा कि महाकवि कालिदास की निम्न सूक्ति में स्पष्ट है)—

सूर्य एक बार ही अपने रथ में घोड़ों को जोता करता है, वायु, क्या रात और क्या दिन निरन्तर बहा करती है, शेष सदा पृथ्वी का भार वहन किया करता है और जो षष्ठांशवृत्ति (प्रजापालक) राजगण हैं उनका भी धर्म यह सतत कर्तव्यशीलता ही है।'

विमर्श— 'सदा चरति खे भानुः' में 'अनवीकृतत्व' और 'भानुः सकृद्युक्ततुरङ्ग एव' में नवीकृतत्व स्पष्ट है। नवीनता में चमत्कार है। निर्वेचन में चमत्कार कहाँ! 'सदा चरति' आदि में भी एक प्रकार के ही अर्थ का एक प्रकार से ही अभिधान है किन्तु 'भानुः सकृद्युक्ततुरङ्ग एव' आदि में भिन्न-भिन्न प्रकार से वर्णित भिन्न-भिन्न वर्गों में संवलित एक अर्थ का उपन्यास किया हुआ है।

( ८—निर्हेतुत्व )

'गृहीतं येनासीः परिभवभयान्नोचितमपि
प्रभावाद्यस्याभून्न खलु तव कश्चिन्न विषयः ।
परित्यक्तं तेन त्वमपि सुतशोकान्न तु भया-
द्विमोक्ष्ये शस्त्र ! त्वामहमपि यतः स्वस्ति भवते ॥'

अत्र द्वितीयशस्त्रमोचने हेतुर्नोक्त इति निर्हेतुत्वम् ।

( ९—प्रकाशितविरुद्धत्व )

'कुमारस्ते नराधीश ! श्रियं समधिगच्छतु ।'

अत्र 'त्वं म्रियस्व' इति विरुद्धार्थप्रकाशनात्प्रकाशितविरुद्धत्वम् ।

( १०—संदिग्धत्व )

'अचला अबला वा स्युः सेव्या ब्रूत मनीषिणः ? ।'

अत्र प्रकरणाभावाच्छान्तशृङ्गारिणोः को वक्तेति निश्चयाभावात्सन्दिग्धत्वम् ।

---

अनुवाद—'निर्हेतुत्व' वह अर्थदोष है जिसे विना किसी हेतु के उपन्यस्त अर्थ में देखा जाया करता है । जैसे कि ( वेणीसंहार, ३य अङ्क की यह सूक्ति )—

'अरे शस्त्र ! क्षात्रकृत तिरस्कार के भय से, ब्राह्मणोचित आचार के प्रतिकूल भी, तुझे, जिस मेरे पूज्य पिता ने ग्रहण किया, उनके प्रभाव से तू सर्वत्र अप्रतिहत और अप्रधृष्य रहता आया है । उन्होंने तेरा परित्याग कर दिया केवल पुत्र-शोक के कारण, किसी के डर से नहीं । अब मैं भी तुझे छोड़ रहा हूँ । जा तेरा कल्याण हो ।'

यहाँ 'निर्हेतुत्व' इसलिये है क्योंकि ( जैसे द्रोण-कृत शस्त्रपरित्याग के लिये सुतशोक को हेतुरूप से उपन्यस्त किया गया है वैसे ) अश्वत्थामा द्वारा किये जानेवाले शस्त्र-परित्याग के लिये कोई हेतु उपन्यस्त नहीं किया गया ।

अनुवाद—'प्रकाशितविरुद्धत्व' वह अर्थदोष है जिसे ऐसे अभिव्यङ्ग्य अर्थ में देखा जाया करता है जो कि विवक्षित अर्थ के प्रतिकूल लगा करता है । जैसे कि—

'महाराज ! आपके राजकुमार को राजलक्ष्मी मिले ।' यहां एक अर्थ प्रकाशित हो रहा है—'महाराज ! अब आप मर जाँय ।' और यह स्पष्ट है कि यह अर्थ यहां विवक्षित अभिप्राय के सर्वथा विरुद्ध है । इसलिए यहां 'प्रकाशितविरुद्धत्व' स्पष्ट है ।

अनुवाद—'संदिग्धत्व' वह अर्थदोष है जिसे ऐसे अर्थ में देखा जाया करता है जो कि संदिग्ध रहा करता है । जैसे कि—

'पण्डितगण ! आप ही बतावें कि ( परमेश्वर की आराधना के लिये ) पर्वत की शरण लूँ या ( सुरत-सुख के लिये ) अबलाओं की सेवा करूँ ।'

यहां 'संदिग्धत्व' इसलिये है क्योंकि प्रकरण के अभाव में यह निश्चय करना असम्भव है कि यहां का वक्ता शान्तप्रकृति का है या शृङ्गारी ।

विमर्श—काव्यप्रकाशकार ने 'संदिग्धत्व' के निदर्शन-रूप में यह काव्य-सूक्ति उद्धृत की थी—

'मात्सर्यमुत्सार्य विचार्य कार्यमार्याः समर्यादमुदाहरन्तु ।
सेव्या नितम्बाः किमु भूधराणामुत स्मरस्मेरविलासिनीनाम् ॥'

और साहित्यदर्पणकार ने इस को तोड़-मरोड़कर इस प्रकार बना दिया—

'अचला अबला वा स्युः सेव्या ब्रूत मनीषिणः ।'

(११—पुनरुक्तत्व

'सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्।
वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः॥'
अत्र द्वितीयार्धे व्यतिरेकेण द्वितीयपादस्यैवार्थ इति पुनरुक्तता।

---

यहाँ यह स्पष्ट है कि विश्वनाथ कविराज की उदाहरण-सूक्ति काव्य-सूक्ति नहीं और तब यहाँ दोष-निरूपण भी निष्प्रयोजन ही है।

अनुवाद—'पुनरुक्तत्व' वह अर्थदोष है जिसे एक प्रकार से प्रतिपादित अर्थ के पुनः प्रकारान्तर से प्रतिपादन में देखा जाया करता है जैसे कि—

'सहसा कोई कार्य करना ठीक नहीं अविवेकिता ही आपदाओं की जननी है। संपदा तो स्वयं ही गुण खोजती है और विवेकी का स्वयंवरण किया करती है।'

यहाँ 'पुनरुक्तत्व' है क्योंकि (इस श्लोक के पूर्वार्द्ध के) द्वितीय पाद (अविवेकः परमापदां पदम्) का ही अर्थ उत्तरार्ध में व्यतिरेक द्वारा (वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव संपदः) उपन्यस्त किया हुआ है।

विमर्श—व्यक्तिविवेककार ने 'पुनरुक्तत्व' (पौनरुक्त्य) का बड़ा विशद विचार किया है। उनकी दृष्टि में 'आर्थ पौनरुक्त्य' एक महादोष है—

'पौनरुक्त्यमार्थमेवाभ्युपगन्तुं युक्तं न शाब्दं, तस्यार्थभेदे सत्यदुष्टत्वात्। अनुक्तं 'तस्य च शब्दपुनरुक्तं पृथग् वाच्यम्, अर्थपुनरुक्तत्वेनैव गतार्थत्वात्। न ह्यर्थभेदे शब्द साम्येऽपि कश्चिद्दोषः। यथा—

'हसति हसति स्वामिन्युच्चै रुदत्यपि रोदिति
धनलवपरिक्रीतं यन्त्रं प्रनृत्यति नृत्यति॥ इति

तदभेदे तु दुष्टमेव। अन्यत्र तात्पर्यभेदात्। तत्र भूषणमेव न दूषणम्। तस्यानुप्रासविशेषविषयत्वेनेष्टत्वात्। (व्यक्तिविवेक २य विमर्श)

अर्थात् 'अर्थपुनरुक्ति' के अतिरिक्त 'शब्दपुनरुक्ति' मानने की कोई आवश्यकता नहीं। 'शब्द पुनरुक्ति' स्वतः दोष भी नहीं क्योंकि अर्थभेद होने पर शब्द-साम्य में क्या दोष! अर्थ के एक होने पर ही शब्द-साम्य दोषावह हुआ करता है। किन्तु तात्पर्यभेद होने पर अर्थैक्य में भी शब्द साम्य निर्दुष्ट ही है।

इस 'पौनरुक्त्य' दोष में नाना प्रकारों की संभावना है जिन्हें 'व्यक्तिविवेककार' ने संक्षेप में निर्दिष्ट भी किया है—

'सामर्थ्यसिद्धस्यार्थस्य यथार्था पुनरुक्तता।
तात्पर्यभेदाच्छब्दस्य द्विरुक्तिः साध्वपीष्यते॥
पौनरुक्त्यमिति ह्येषा पौनरुक्त्यतया स्थितम्।
तत्र दूषणमेवाद्यमपरं भूषणं स्मृतम्॥
शब्दालङ्कारनिपुणैर्यदनुप्राससंश्रया।
तस्योदाहृतमेव प्राग् दूषणं तु वितन्यते॥
प्रकृतिप्रत्ययार्थाभ्यां पदवाक्यार्थ एव च।
विषयो बहुधा ज्ञेयः स क्रमेणोपदर्श्यते॥
अभिन्न एव धात्वर्थः प्रकृतेः प्रत्ययस्य च।
तत् पौनरुक्त्योपहतं पदमाहुर्विपश्चितः॥

( १२—प्रसिद्धिविरुद्धत्व )

प्रसिद्धिविरुद्धता यथा—

'ततश्चचार समरे शितशूलधरो हरिः।'

अत्र हरेः शूल लोकेऽप्रसिद्धम्।

यथा वा—

'पादाघातादशोकस्ते सञ्जाताङ्कुरकण्टकः।'

अत्र पादाघातादशोकेषु पुष्पमेव जायत इति प्रसिद्धं न त्वङ्कुर इति कविसमयख्यातिविरुद्धता।

( १३—विद्याविरुद्धत्व )

'अधरे करजक्षत मृगाक्ष्याः।'

---

विहितस्य बहुव्रीहे कर्मधारयशङ्कया।
शब्दस्य मत्वर्थीयादेर्व्यक्तैव पुनरुक्तता॥

पुनरुक्तिप्रकाराणामिति दिङ्मात्रमीरितम्।
विवेक्तुं को हि कार्त्स्न्येन शक्नोत्यवकरात्करम्॥' (व्यक्तिविवेक २य विमर्श)

साहित्यदर्पणकार द्वारा उदाहृत 'पुनरुक्तत्व' वस्तुत 'पौनरुक्त्य' का एक प्रकार है जिसे 'व्यक्तिविवेककार' ने इस प्रकार सकेतित किया है—

'वाक्यार्थविषय पौनरुक्त्यं यथा—

सहसा विदधीत न क्रियामविवेक परमापदा पदम्।
वृणते हि विमृश्यकारिण गुणलुब्धा स्वयमेव सपद.॥

अत्र हि अविवेकप्रयुक्तमविमृश्यकारित्वलक्षण सहसाकार्यकारित्व नामापदामविकलं कारणमिति तेपा कार्यकारणभावमन्वयवाक्येन प्रतिपाद्य पुन. कारणाभावरूप विमृश्यकारित्वमनूद्य तत्कार्यभूतविपदभावरूपाणा सपदा सद्भावो भणित इति व्यतिरेकवाक्येनापि तेपां कार्यकारणभाव एवाभिहित इति तस्य पुनरुक्तता। अन्वय-वाक्यादेव तदवगते.।'

(व्यक्तिविवेक २य विमर्श)

अनुवाद—'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' वह अर्थदोष है जिसे लोक-प्रसिद्धि अथवा कवि-प्रसिद्धि के विरुद्ध किसी अर्थ के उपन्यास में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'तव तीक्ष्ण शूल धारण किये भगवान् विष्णु सग्राम में विचरण करने लगे।'

यहाँ 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' स्पष्ट है क्योंकि लोक में विष्णु का शूल-धारण अप्रसिद्ध है (शूल-धारण तो वस्तुत महादेव के लिये प्रसिद्ध है, विष्णु के लिये नहीं)।

अथवा

'अरी सुन्दरी! तेरे पाद-प्रहार से यह अशोक-पादप अङ्कुरों से भर उठा है।'

यहाँ भी 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' है क्योंकि कवि समय के अनुसार, रमणी के चरण-प्रहार से, अशोक-पादप में पुष्पोद्गम प्रसिद्ध है, अङ्कुरोद्गम नहीं। पहले उदाहरण में तो लोक-प्रसिद्धि के विरुद्ध अर्थ के अभिधान में 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' रहा, किन्तु यहाँ कवि-समय-प्रसिद्धि के विरुद्ध अर्थ के वर्णन में 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' है।

अनुवाद—'विद्याविरुद्धत्व' वह अर्थदोष है जिसे व्याकरण-भिन्न शास्त्र के विरुद्ध प्रतीत होने वाले अर्थ के अभिधान में देखा जाया करता है (व्याकरण-भिन्न इसलिये क्योंकि

( ११—पुनरुक्तत्व

'सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम् ।
वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ॥'
अत्र द्वितीयार्धे व्यतिरेकेण द्वितीयपादस्यैवार्थ इति पुनरुक्तता ।

---

यहाँ यह स्पष्ट है कि विश्वनाथ कविराज की उदाहरण-सूचि क्रम-सूचि नहीं और तब यहाँ दोष-निरीक्षण भी निष्प्रयोजन ही है।

अनुवाद—'पुनरुक्तत्व' वह अर्थदोष है जिसे एक प्रकार से प्रतिपादित अर्थ के पुनः प्रकारान्तर से प्रतिपादन में देखा जाया करता है जैसे कि—

'सहसा कोई कार्य करना ठीक नहीं अविवेकिता ही आपदाओं की जननी है। संपदा तो स्वयं ही गुण खोजती है और विवेकी का स्वयंवरण किया करती है।

यहाँ 'पुनरुक्तत्व' है क्योंकि ( इस श्लोक के पूर्वार्द्ध के ) द्वितीय पाद ( अविवेकः परमापदां पदम् ) का ही अर्थ उत्तरार्ध में व्यतिरेक द्वारा ( वृणते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव संपदः ) उपन्यस्त किया हुआ है।

विमर्श—व्यक्तिविवेककार ने 'पुनरुक्तत्व' ( पौनरुक्त्य ) का बड़ा विशद विचार किया है। उनकी दृष्टि में 'आर्थ पौनरुक्त्य' एक महादोष है—

'पौनरुक्त्यमार्थमेवाभ्युपगन्तुं युक्तं न शाब्दं तस्यार्थभेदे सत्यदुष्टत्वात्। अदुष्टं 'तच्च न शब्दपुनरुक्तं पृथग् वाच्यम्, अर्थपुनरुक्ततयैव गतार्थत्वात्। न ह्यर्थभेदे शब्दसाम्येऽपि कश्चिद्दोषः। यथा—

'हसति हसति स्वामिन्युच्चै रुदत्यपि रोदिति
प्रथितकणिकाकीर्णं चाम्भः प्रस्तौति सुप्यति ॥ इति

तदभेदे तु दुष्टैव। अन्यत्र तात्पर्यभेदात्। तच्च भूषणमेव न दूषणम्। तस्यानुप्रासविशेषविषयत्वेनेष्टत्वात्। ( व्यक्तिविवेक : २य विमर्श )

अर्थात् 'अर्थपुनरुक्ति' के अतिरिक्त 'शब्दपुनरुक्ति' मानने की कोई आवश्यकता नहीं। 'शब्द पुनरुक्ति' स्वतः दोष भी नहीं क्योंकि अर्थभेद होने पर शब्द-साम्य में क्या दोष ! अर्थ के एक होने पर ही शब्द-साम्य दोषावह हुआ करता है। किन्तु तात्पर्यभेद होने पर अर्थैक्य में भी शब्द साम्य निर्दुष्ट ही है।

इस 'पौनरुक्त्य' दोष में नाना प्रकारों की संभावना है जिन्हें व्यक्तिविवेककार ने संक्षेप में निर्दिष्ट भी किया है—

'सामर्थ्यसिद्धस्यार्थस्य यथार्थो पुनरुक्तता ।
तात्पर्यभेदाच्छब्दस्य द्विरुक्तिः साऽपदिश्यते ॥
पौनरुक्त्यमिति द्वेधा पौनरुक्त्यतया स्थितम् ।
तत्र दूषणमेवाद्यमपरं भूषणं स्मृतम् ॥
शब्दालङ्कारनिपुणैर्लाटानुप्राससंज्ञया ।
तच्चोदाहृतमेव प्राग् दूषणं तु वितन्यते ॥
प्रकृतिप्रत्ययार्थोऽस्य पदवाक्यार्थ एव च ।
विषयो बहुधा ज्ञेयः स क्रमेणोपदर्श्यते ॥
अभिन्न एव यथार्थः प्रकृतेः प्रत्ययस्य च ।
तत् पौनरुक्त्योपहतं पदमाहुर्विपश्चितः ॥

( १२—प्रसिद्धिविरुद्धत्व )

प्रसिद्धिविरुद्धता यथा—

'ततश्चचार समरे शितशूलधरो हरिः ।'

अत्र हरेः शूलं लोकेऽप्रसिद्धम् ।

यथा वा—

'पादाघातादशोकस्ते सञ्जाताङ्कुरकण्टकः ।'

अत्र पादाघातादशोकेषु पुष्पमेव जायत इति प्रसिद्धं न त्वङ्कुर इति कविसमयख्यातिविरुद्धता ।

( १३—विद्याविरुद्धत्व )

'अधरे करजक्षतं मृगाक्ष्याः ।'

---

विहितस्य बहुव्रीहे कर्मधारयशङ्कया ।
शब्दस्य मत्वर्थीयादेर्व्यक्तैव पुनरुक्तता ॥

पुनरुक्तिप्रकाराणामिति दिङ्मात्रमीरितम् ।
विवेक्तुं को हि कार्त्स्न्येन शक्नोत्यवकरात्करम् ॥'(व्यक्तिविवेक २य विमर्श)

साहित्यदर्पणकार द्वारा उदाहृत 'पुनरुक्तत्व' वस्तुत 'पौनरुक्त्य' का एक प्रकार है जिसे 'व्यक्तिविवेककार' ने इस प्रकार सकेतित किया है—

'वाक्यार्थविषय पौनरुक्त्यं यथा—

सहसा विदधीत न क्रियामविवेक परमापदा पदम् ।
वृणते हि विमृश्यकारिण गुणलुब्धा स्वयमेव सपद. ॥

अत्र हि अविवेकप्रयुक्तमविमृश्यकारित्वलक्षण सहसाकार्यकारित्वं नामापदामविकल कारणमिति तेषा कार्यकारणभावमन्वयवाक्येन प्रतिपाद्य पुन. कारणाभावरूप विमृश्यकारित्वमनूद्य तत्कार्यभूतविपदभावरूपाणा सपदा सद्भावो भणित इति व्यतिरेकवाक्येनापि तेषा कार्यकारणभाव एवाभिहित इति तस्य पुनरुक्तता । अन्वय-वाक्यादेव तदवगते. ।'

( व्यक्तिविवेक २य विमर्श )

अनुवाद—'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' वह अर्थदोष है जिसे लोक-प्रसिद्धि अथवा कवि-प्रसिद्धि के विरुद्ध किसी अर्थ के उपन्यास में देखा जाया करता है । जैसे कि—

'तब तीक्ष्ण शूल धारण किये भगवान् विष्णु सग्राम में विचरण करने लगे ।'

यहाँ 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' स्पष्ट है क्योंकि लोक में विष्णु का शूल-धारण अप्रसिद्ध है ( शूल-धारण तो वस्तुत महादेव के लिये प्रसिद्ध है, विष्णु के लिये नहीं ) ।

अथवा

'अरी सुन्दरी ! तेरे पाद-प्रहार से यह अशोक-पादप अङ्कुरों से भर उठा है ।'

यहाँ भी 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' है क्योंकि कवि समय के अनुसार, रमणी के चरण-प्रहार से, अशोक-पादप में पुष्पोद्गम प्रसिद्ध है, अङ्कुरोद्गम नहीं । पहले उदाहरण में तो लोक-प्रसिद्धि के विरुद्ध अर्थ के अभिधान में 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' रहा, किन्तु यहाँ कवि-समय-प्रसिद्धि के विरुद्ध अर्थ के वर्णन में 'प्रसिद्धिविरुद्धत्व' है ।

अनुवाद—'विद्याविरुद्धत्व' वह अर्थदोष है जिसे व्याकरण-भिन्न शास्त्र के विरुद्ध प्रतीत होने वाले अर्थ के अभिधान में देखा जाया करता है ( व्याकरण-भिन्न इसलिये क्योंकि

अत्र शृङ्गार (काम) शास्त्रविरुद्धत्वाद्विद्याविरुद्धता ।

एवमन्यशास्त्रविरुद्धत्वमपि ।

(१४—साकाङ्क्षत्व)

'ऐशस्य धनुषो भङ्गं क्षत्रस्य च समुन्नतिम् ।
स्त्रीरत्नं च कथं नाम मृष्यते भार्गवोऽधुना ॥'

अत्र स्त्रीरत्नमुपेक्षितुमिति साकाङ्क्षता ।

(१५—सहचरभिन्नत्व)

'सज्जनो दुर्गतौ मग्नः कामिनी गलितस्तनी ।
खलः पूज्यः समज्यायां तापाय मम चेतसः ॥'

अत्र सज्जनः कामिनी च शोभनौ तत्सहचरः खलोऽशोभन इति सहचर-भिन्नत्वम् ।

(१६—अस्थानयुक्तत्व)

'आज्ञा शक्रशिखामणिप्रणयिनी शास्त्राणि चक्षुर्नवं

---

व्याकरण के विरुद्ध अभिधान में तो 'च्युतसंस्कारत्व' का नित्यदोष एक पृथक् दोष है ही)। जैसे कि—

'मृगनयनी के अधर पर यह नखक्षत आदि ।

यहाँ 'विद्याविरुद्धत्व' है क्योंकि यहाँ 'अधर पर नखक्षत' का जो वर्णन है वह काम-शास्त्र के विरुद्ध है ।

इसी भाँति अन्यान्य शास्त्रों के विपरीत अर्थों के अभिधान में भी 'विद्याविरुद्धत्व' ही माना जाया करता है ।

अनुवाद—'साकाङ्क्षत्व' वह अर्थदोष है जिसे ऐसे अर्थ के अभिधान में देखा जाया करता है जिसकी आकांक्षा तो बनी रह किन्तु जिसका प्रतिपादन न किया जाय । जैसे कि—

अब भला भार्गव परशुराम के लिये यह कैसे सम्भव हो कि वे शिव-पिनाक का भङ्ग और क्षत्रिय जाति का उत्कर्ष और साथ ही साथ स्त्रीरत्न (की उपेक्षा) सहन कर लें ।

यहाँ 'साकाङ्क्षत्व' है क्योंकि यहाँ स्त्रीरत्न की 'उपेक्षा' के अर्थ की आकांक्षा बनी है किन्तु इसे प्रतिपादित नहीं किया गया है ।

विमर्श—अर्थ की निराकाङ्क्ष प्रतीति के बिना रसास्वाद संभव नहीं । इसलिये साकाङ्क्ष अर्थ के उपन्यास में दोष की मान्यता आवश्यक है ।

अनुवाद—'सहचरभिन्नत्व' वह अर्थदोष है जिसे सजातीय अर्थों के बीच किसी विजातीय अर्थ के उपनिबन्ध में देखा जाया करता है । जैसे कि—

'दुर्गति में पड़ा सज्जन पुरुष उन्नत स्तनों से रहित सुन्दरी और सभा में पूजा पाने वाला दुष्ट—ये तीनों मेरे चित्त में चुभा करते हैं ।

यहाँ 'सहचरभिन्नत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'सज्जन' और 'सुन्दरी' के शोभन अर्थों के साथ 'दुष्ट' के अशोभन अर्थ का उपन्यास किया हुआ है ।

अनुवाद—'अस्थानयुक्तत्व' वह अर्थदोष है जिसे अनुपयुक्त स्थान पर प्रयुक्त होने वाले वाक्यार्थ में देखा जाया करता है जैसे कि—(महाकवि राजशेखर के 'बालरामायण' के प्रथम अङ्क की यह सूक्ति)—

'जिसकी आज्ञा मुकुट-मणि की भाँति इन्द्र को भी शिरोधार्य है जिसके लिये शास्त्र

भक्तिर्भूतपतौ पिनाकिनि पदं लङ्केति दिव्या पुरी।
उत्पत्तिर्द्रुहिणान्वये च तदहो नेदृग्वरो लभ्यते
स्याच्चेदेष न रावण क नु पुनः सर्वत्र सर्वे गुणाः॥'

अत्र न रावण इत्येतावतैव समाप्यम्।

( १७—अविशेष में विशेष )

हीरकाणां निधेरस्य सिन्धोः किं वर्णयामहे।'

अत्र रत्नानां निधेरित्यविशेष एव वाच्यः।

( १८—अनियम में नियम )

'आवर्त्त एव नाभिस्ते नेत्रे नीलसरोरुहे।
भङ्गाश्च वलयस्तेन त्वं लावण्याम्बुवापिका॥'

अत्रावर्त एवेति नियमो न वाच्यः।

( १९—विशेष में अविशेष )

'यान्ति नीलनिचोलिन्यो रजनीष्वभिसारिकाः।'

---

नवीन दिव्य दृष्टि का कार्य किया करते हैं, जिसकी शिवभक्ति सर्वविदित है, जिसका दिव्य स्थान लङ्कापुरी के नाम से प्रसिद्ध है और जिसका जन्म ब्रह्मा के महान् वंश में हुआ है उसके समान भला और कोई वर कहाँ मिले! बस एक बात है कि यह 'रावण' है। किन्तु सब गुण सर्वत्र रहते कहाँ हैं?'

यहाँ 'अस्थानयुक्तत्व' है क्योंकि यहाँ के वाक्यार्थ को, जिसे 'स्याच्चेदेष न रावण' पर ही समाप्त हो जाना चाहिये ( क्योंकि 'रावण' पद से ही 'वर के रूप में रावण के निषेध' की 'अर्थान्तरसङ्क्रमितवाच्यध्वनि' प्रतीत हो उठती है ), अनुपयुक्तस्थान पर समाप्त किया गया है ( 'क नु पुन सर्वत्र सर्वे गुणा' पर वाक्यार्थ का समाप्त होना तो अनुचित है क्योंकि यह विवक्षित अर्थ के विरुद्ध पड़ता है )।

अनुवाद—'अविशेष में विशेष' वह अर्थदोष है जिसे सामान्य-कथन के बदले विशेष-कथन में देखा जाया करता है ( जिससे विवक्षित अर्थ-प्रतीति में विलम्ब पड़ता है और रसभाव-प्रतीति भी विलम्ब से हो पाती है )। जैसे कि—

'हीरों के निधान इस समुद्र का क्या वर्णन करें' आदि।

यहाँ 'अविशेष मे विशेष' का अर्थदोष स्पष्ट है क्योंकि यहाँ 'रत्नों के निधान' इस सामान्य-कथन के बदले 'हीरों के निधान' इस विशेष-कथन से अभिप्रेत अर्थ-प्रतीति में विलम्ब लग रहा है।

अनुवाद—'अनियम में नियम' वह अर्थदोष है जिसे अनियमत. कथन के बदले नियमाभिधान में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'तेरी नाभि आवर्त ही ठहरी, तेरे नेत्र नीलकमल रहे और तेरी त्रिवली तरङ्ग है—अरी! सचमुच ही तू लावण्य की जलवापी है।'

यहाँ 'अनियम में नियम' का दोष स्पष्ट है क्योंकि 'आवर्त एव' इस नियमाभिधान की कोई आवश्यकता नहीं प्रतीत होती।

अनुवाद—'विशेष में अविशेष' वह अर्थदोष है जिसे विशेष-वचन के बदले सामान्य के अभिधान में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'नीले वस्त्र पहन कर अभिसारिकायें रातों में निकल रही हैं।'

अत्र तमिस्रास्विति रजनीविशेषो वाच्य'।

(१०—नियम में अनियम)

'आपातसुरसे भोगे निमग्नाः किं न कुर्वते।'

अत्र आपात एवेति नियमो वाच्य'।

ननु वाच्यस्यानभिधाने 'व्यतिक्रमलक्षम्' इत्यादावपेरभावः, इह चैवकारस्येति कोऽनयोर्भेदः। अत्राह—'नियमस्य वचनमेव पृथग्भूतं नियमपरिवृत्ते विषय' इति, तत्र तथा सत्यपि द्वयो' शब्दार्थदोषतायां नियामकाभावात्।

तस्मा गतिरिति चेत्? 'व्यतिक्रमलक्षम्' इत्यादौ शब्दोच्चारणानन्तरमेव दोषप्रतिभासः, इह त्वर्थप्रत्ययानन्तरमिति भेद'। एवं च शब्दपरिवृत्तिसहत्वा

---

यहाँ 'विशेष में अविशेष' का दोष है क्योंकि यहाँ 'रजनी' (रात) इस सामान्य वचन का कोई प्रयोजन नहीं यहाँ तो 'तमिस्रा' (अँधेरी रात) इस विशेष-वचन का स्वारस्य है (क्योंकि नीलाभिषोक वाली रमणियों के अभिसार के लिए इसी की उपयोगिता है)।

*अनुवाद*—*'नियम में अनियम' यह अर्थदोष है जिसे नियमतः अभिधान के बदले अनियम से अभिधान में देखा जाया करता है।* जैसे कि—

'आरम्भ में अच्छे लगने वाले विषय-सुख में डूबे लोग सभी प्रकार के अकार्य किया करते हैं।'

यहाँ 'नियम में अनियम' का दोष दिखायी दे रहा है क्योंकि यहाँ 'आपातसुरसे'—'आरम्भ में अच्छे लगने वाले' इस अनियमतः अभिधान के बदले 'आपात एव सुरसे'—'आरम्भ में ही अच्छे लगने वाले' इस नियमाभिधान की आवश्यकता प्रतीत होती है (क्योंकि तभी 'अन्य समय के व्यावर्तन' का अपेक्षित अभिप्राय निकल सकता है)।

यहाँ यह प्रश्न उठ सकता है कि 'वाच्यानभिधान' और 'नियमेऽनियमाभिधान' में भेद क्या? जैसे 'व्यतिक्रमलक्षम्' आदि में 'अपि' के अभाव में 'वाच्यानभिधान' वैसे ही यहाँ 'आपातसुरसे' आदि में 'एव' के अभाव में 'नियमेऽनियमाभिधान'! इसका यह उत्तर कि 'नियमेऽनियमाभिधान' तो एक विशेष बात है जो कि नियम के अकथन में देखी जाती है और जिसके कारण नियमपरिवृत्ति अथवा नियम में अनियम के अभिधान का दोष उत्पन्न होता है किन्तु 'वाच्यावचन' वह है जिसे नियमद्योतक पद के अतिरिक्त भी पद के अभाव में देखा जाया करता है, ठीक नहीं जँचता। बात यह है कि यदि ऐसा मान भी लिया जाय तब भी न तो 'वाच्यानभिधान' को शब्ददोष सिद्ध करने का कोई कारण बताया जा सकता है और न 'नियमेऽनियमाभिधान' को अर्थदोष मानने का (क्योंकि जब कि दोनों में वक्तव्य पद का अभाव ही कारण है तब दोनों को पददोष क्यों न मान लिया जाय)।

किन्तु यहाँ एक बात है और वह यह है—'वाच्यानभिधान' के प्रसङ्गों—जैसे कि 'व्यतिक्रमलक्षम्' आदि—में तो ऐसा होता है कि शब्दोच्चारण के बाद ही दोष का ज्ञान हो उठता है किन्तु 'नियमेऽनियमाभिधान' के स्थल पर, जैसे कि 'आपातसुरसे' आदि में अर्थबोध के बाद पता चलता है कि कुछ खटक रहा है। इस प्रकार प्राचीन आलङ्कारिकों द्वारा मान्य शब्दार्थदोष-व्यवस्था का यह सिद्धान्त कि 'शब्ददोष वह है जो शब्द बदलने से हट जाय और अर्थदोष वह जो शब्द बदलने पर भी न हटे' अन्ततोगत्वा इस

सहत्वाभ्यां पूर्वैराद्दतोऽपि शब्दार्थदोषविभाग एवं पर्यवस्यति—यो दोषः शब्द-परिवृत्त्यसहः स शब्ददोष एव। यश्च पदार्थान्वयप्रतीतिपूर्वबोध्यः सोऽपि शब्ददोषः। यश्चार्थप्रतीत्यनन्तरं बोध्यः सोऽर्थाश्रय इति। एवं चानियमपरिवृत्तित्वादेरप्यधिकपदत्वाद् भेदो बोद्धव्यः। अमतपरार्थत्वे तु 'राममन्मथशरेण—' इत्यादौ नियमेन वाक्यव्यापित्वाभिप्रायाद्वाक्यदोषता। अश्लीलत्वादौ तु न नियमेन वाक्यव्यापित्वम्।

(२१—विध्ययुक्तत्व)

'आनन्दितस्वपक्षोऽसौ परपक्षान् हनिष्यति।'

अत्र परपक्ष हत्वा स्वपक्षमानन्दयिष्यतीति विधेयम्।

(२२—अनुवादायुक्तत्व)

'चण्डीशचूडाभरण! चन्द्र! लोकतमोपह!।
विरहिप्राणहरण! कदर्थय न मां वृथा॥'

अत्र विरहिण उक्तौ तृतीयपादस्यार्थो नानुवाद्यः।

---

रूप में परिनिष्ठित होता है—'वह दोष, जो शब्द-परिवर्तन के वाद भी बना रहे, शब्द-दोष है और वह दोष भी शब्ददोष ही है जो कि पदार्थों के अन्वय-वोध के पहले ही प्रतीत हो जाता है। इसके विपरीत अर्थदोष वह है जिसका पता अर्थबोध के वाद लगा करता है'। इस परिनिष्ठित सिद्धान्त का अनुसरण करने से यह भी निर्धारित हो जाता है कि 'अनियमपरिवृत्ति' आदि अर्थदोष 'अधिकपदत्व' आदि पददोषों से सर्वथा भिन्न प्रकार के दोष हैं।

यहाँ एक और भी वात ध्यान में रखनी चाहिये और वह यह है—'अमतपरार्थत्व' में भी अर्थप्रतीति के वाद दोष-प्रतिभास होता है जैसा कि 'राममन्मथशरेण' आदि प्रसङ्गों में स्पष्ट है किन्तु इसे अर्थदोष न मान कर वाक्यदोप ही माना जाया करता है क्योंकि वह दोष वस्तुत समस्त वाक्य में व्याप्त होने से वाक्यदोष ही कहा जा सकता है। किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि 'हन्तुमेव प्रवृत्तस्य' आदि में 'अश्लीलत्व' भी, वाक्य-व्यापक होने से, वाक्यदोष मान लिया जाय क्योंकि यहाँ यह आवश्यक नहीं की अश्लीलता समस्त वाक्य में ही व्याप्त हो (क्योंकि यहाँ यह 'अश्लीलता' 'हन्तुमेव' आदि वाक्यांश में भी है और 'विवरैपिण' आदि पद में भी)।

अनुवाद—'विध्ययुक्तत्व' वह अर्थदोष है जिसे विधेय के अयोग्य अर्थ में विधेय-तात्पर्य का समर्पण कहा जाया करता है। जैसे कि—

'अपने पक्ष को आनन्दित करने वाला वह राजा परपक्ष का सहार कर डालेगा।'

यहा 'विध्ययुक्तत्व' है क्योंकि यहाँ जो विधेय है वह यह है—'परपक्ष का सहार कर यह राजा अपने पक्ष के लोगों को प्रसन्न कर देगा।' इस विधेय के वदले, यहाँ ऐसे अर्थ को विधेय वनाया गया है जो कि वस्तुत विधेय वनने के योग्य नहीं।

अनुवाद—'अनुवादायुक्तत्व' वह अर्थदोप है जिसे ऐसे उद्देश्य के अभिधान में देखा जाया करता है जो कि विधेय के अनुकूल नहीं प्रतीत हुआ करता। जैसे कि—

'हे चण्डीशचूडाभरण! हे ससार के तमोनाशक! हे विरहिप्राणहरण चन्द्र! मुझे व्यर्थ के लिये तग न कर।'

(१९—निर्मुक्तपुनरुक्तत्व)

'लग्नं रागावृताङ्ग्या सुदृढमिह ययैवासियष्टयारिकण्ठे
मातङ्गानामपीहोपरि परपुरुषैर्या च दृष्टा पतन्ती ।
तत्सक्तोऽयं न किञ्चिद्गणयति विदितं तेऽस्तु तेनास्मि दत्ता
भृत्येभ्यः श्रीनियोगाद्गदितुमिति गतेवाम्बुधिं यस्य कीर्तिः ॥'

अत्र विदितं तेऽस्त्वित्यनेन समापितमपि वचनं तेनेत्यादिना पुनरुपात्तम् ।

(रसदोष : स्वरूप तथा प्रकार-निरूपण)

अथ रसदोषानाह—

रसस्योक्तिः स्वशब्देन स्थायिसंचारिणोरपि ॥ १२ ॥
परिपन्थिरसाङ्गस्य विभावादेः परिग्रहः ।
आक्षेपः कल्पितः कृच्छ्रादनुभावविभावयोः ॥ १३ ॥
अकाण्डे प्रथनच्छेदौ तथा दीप्तिः पुनः पुनः ।

---

यहाँ 'अनुचितार्थत्व' स्पष्ट है क्योंकि जब कि यहाँ का वक्ता एक विरही है तब इस सूक्ति के तृतीय चरण ('विरहिमाण्डहरण') का अर्थ क्योंकर उचित चन्द्रोदय के रूप में समझा जा सकता है ! (अर्थात् चन्द्र के विशेषणरूप में 'विरहिमाण्डहरण' का उपन्यास ठीक नहीं क्योंकि कोई विरही किसी ऐसी वस्तु से जोकि विरहिमाण्डहरण' हो, प्राणभिक्षा क्योंकर माँग सके !)

अनुवाद—'निर्मुक्तपुनरुक्तत्व वह अर्थदोष है जिसे वहाँ देखा जाया करता है जहाँ पहले समाप्त की हुई बात पुनः प्रतिपादित की जाया करती है। जैसे कि—

'इस राजा की कीर्ति लक्ष्मी के पिता समुद्र के पास पहुँच रही है और लक्ष्मी की आज्ञा से उसे मानो यह सन्देश दे रही है कि 'यह राजा तो मुझ लक्ष्मी को कुछ समझता नहीं, यह तो उस तलवार का प्रेमी बना है जो कि 'रागावृताङ्गी' (रक्त से सनी और प्रेम में पगी) शत्रुओं के गले लगा करती है और जिसे हजारों लोग मातङ्गों (हाथियों और नीच चाण्डालों) के ऊपर भी गिरती-पड़ती देखा करते हैं। इस राजा ने मुझे अपने भृत्यों तक को सौंप दिया है—यह भी जान लेना।'

यहाँ 'निर्मुक्तपुनरुक्तत्व' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ वाक्यार्थ तो 'विदितं तेऽस्तु' पर ही समाप्त हो चुका था किन्तु इसे 'तेनास्मि'आदि के द्वारा पुनः प्रतिपादित किया गया।

अनुवाद—अब रस-सम्बन्धी दोषों का निरूपण किया जा रहा है। रस-दोष ये हैं—

(१) रस की स्वशब्द-वाच्यता (रसस्य स्वशब्दवाच्यत्वम्)
(२) स्थायिभाव की स्वशब्दवाच्यता (स्थायिनः स्वशब्दवाच्यत्वम्)
(३) व्यभिचारिभाव की स्वशब्द-वाच्यता (व्यभिचारिणः स्वशब्द-वाच्यत्वम्)
(४) प्रकृतरस-विरुद्धविभावादियोजना (परिपन्थिरसाङ्गग्रहणम्)
(५) अनुभाव की कष्ट-कल्पना (कष्टकल्पितानुभावत्वम्)
(६) विभाव की कष्ट-कल्पना (कष्टकल्पितविभावत्वम्)
(७) अकाण्ड में रस-विस्तार (अकाण्डे रसप्रथनम्)

अङ्गिनोऽननुसंधानमनङ्गस्य च कीर्तनम् ॥ १४ ॥
अतिविस्तृतिरङ्गस्य प्रकृतीनां विपर्ययः ।
अर्थानौचित्यमन्यच्च दोषा रसगता मताः ।

( १—रस की स्वशब्दवाच्यता )

रसस्य स्वशब्दो रसशब्दः शृङ्गारादिशब्दश्च ।

क्रमेण यथा—

'तामुद्वीक्ष्य कुरङ्गाक्षीं रसो नः कोऽप्यजायत ।'
'चन्द्रमण्डलमालोक्य शृङ्गारे मग्नमन्तरम् ।'

( २—स्थायिभाव की स्वशब्दवाच्यता )

स्थायिभावस्य स्वशब्दवाच्यत्वं यथा—

'अजायत रतिस्तस्यास्त्वयि लोचनगोचरे ।'

( ३—व्यभिचारिभाव की स्वशब्दवाच्यता )

व्यभिचारिण' स्वशब्दवाच्यत्वं यथा—

---

( ८ ) अकाण्ड में रसच्छेद ( अकाण्डे रसच्छेद )
( ९ ) पुन पुन रस-दीप्ति ( पुन पुन रसोद्दीप्ति )
( १० ) अङ्गी रस का अननुसधान ( अङ्गिरसाननुसधानम् )
( ११ ) प्रकृत रस के अनुपकारक का अति विस्तृत वर्णन ( अनङ्गरसकीर्तनम् )
( १२ ) अङ्गभूत रस-भावादि का अतिविस्तार ( अङ्गरसातिविस्तृतिः )
( १३ ) प्रकृति-विपर्यय
( १४ ) अर्थानौचित्य

अनुवाद—रसदोषों के उदाहरण क्रमशः दिये जा रहे हैं । सर्वप्रथम 'रस की स्वशब्द-वाच्यता' वह रसदोष है जिसे आस्वादात्मक रसरूप अनुभव अथवा उसके प्रकार-वैचित्र्य का 'रस' अथवा 'शृङ्गार' आदि वाचक पदों द्वारा अभिधान किया गया है । जैसे कि—

'उस मृगनयनी को देखकर हम लोगों में एक अपूर्व रस उत्पन्न हुआ ।'

अथवा

'चन्द्रमण्डल को देखकर हृदय शृङ्गार में डूब गया ।'

विमर्श—'रस' शब्द के प्रयोग से न तो रस उपस्थित होता है और न 'शृङ्गार' शब्द के प्रयोग से शृङ्गार । रस तो एक अखण्ड स्वप्रकाशानन्दरूप सवेदन है । यह एकमात्र अभिव्यङ्ग्य तत्त्व है । इसे कदापि वाच्य नहीं बनाया जा सकता । इसे वाच्य बनाने में कोई चमत्कार नहीं मिल सकता । इसीलिए 'रस की स्वशब्दवाच्यता' एक रसदोष के रूप में मान्य है ।

अनुवाद—'स्थायिभाव की स्वशब्दवाच्यता', जैसे कि—

'तुम पर दृष्टिपात क्या हुआ, उसके हृदय में रति उत्पन्न हो गयी ।'

[ यहाँ शृङ्गार रस के स्थायी भाव रति को उसके वाचक शब्द द्वारा अभिहित किया गया है । इस अभिधान से सहृदय हृदय में रति की अभिव्यञ्जना कहाँ ? ]

अनुवाद—'व्यभिचारिभाव की स्वशब्दवाच्यता', जैसे कि—

'जाता लज्जावती मुग्धा प्रियस्य परिचुम्बने।'

अत्र प्रथमे पादे 'आसीन्मुकुलिताक्षी सा' इति लज्जाया अनुभावमुखेन कथने युक्तः पाठः।

(४—प्रकृत रस-विरुद्ध विभावादि-योजना)

'मानं मा कुरु तन्वङ्गि ! ज्ञात्वा यौवनमस्थिरम्।'

अत्र यौवनास्थैर्यनिवेदनं शृङ्गाररसस्य परिपन्थिनः शान्तरसस्याङ्गं शान्तस्यैव च विभाव इति शृङ्गारे तत्परिग्रहो न युक्तः।

(५—अनुभाव की कष्टकल्पना)

'धवलयति शिशिररोचिषि भुवनतलं लोकलोचनानन्दे।
ईषत्क्षिप्तकटाक्षा स्मेरमुखी सा निरीक्ष्यतां तन्वी॥'

अत्र रसस्योद्दीपनालम्बनविभावावनुभावपर्यवसायिनौ स्थिताविति कष्टकल्पना।

---

'प्रियतम के परिचुम्बन में वह मुग्धा लजा गयी।

[ यहाँ लज्जा के व्यभिचारिभाव का उसके वाचक पद द्वारा ही उपस्थापन है उससे रति की अभिव्यञ्जना का सम्बन्ध नहीं और न उसमें सहृदय-हृदय को ही स्पर्श करने का सामर्थ्य है। ]

यहाँ यदि प्रथम चरण में 'आसीन्मुकुलिताक्षी सा' ( उसकी आँखें मुकुलित हो गयीं) कर दिया जाय तो 'लज्जा' रूप व्यभिचारी भाव अनुभाव द्वारा अभिव्यक्त होने लगे और यह दोष भी हट जाय।

अनुवाद—'प्रकृत रस-विरुद्ध विभावादि-योजना' जैसे कि—

अरी सुन्दरी ! यौवन टिकने वाला नहीं। तू अपना मान छोड़।

यहाँ शृङ्गार रस का प्रसङ्ग है और इसलिए यहाँ उसके विरोधी शान्त रस के अङ्गभूत और शान्त के ही विभावरूप से उपयुक्त 'यौवन के अस्थैर्य' का वर्णन सर्वथा अनुचित है।

विमर्श—विरोधी रस के उपयुक्त विभावादि का परिग्रह एक भयङ्कर रसदोष है। ध्वनिकार श्री आनन्दवर्धनाचार्य ने इसे इस प्रकार प्रतिपादित किया है—

'प्रस्तुतरसापेक्षया विरोधी यो रसस्तस्य सम्बन्धिनां विभावभावानुभावानां परिग्रहो रसविरोधहेतुकः संभवनीयः। तत्र विरोधिरसविभावपरिग्रहो यथा शान्तरसविभावेषु तद्विभावतयैव निरूपितेष्वनन्तरमेव शृङ्गारादिविभाववर्णने। विरोधिरसभावपरिग्रहो यथा प्रियं प्रति प्रणयकलहकुपितासु कामिनीषु वैराग्यकथाभिरनुनये।

( ध्वन्यालोक ३य उद्योत )।

अनुवाद—'अनुभाव की कष्टकल्पना' जैसे कि—

'तिरछी चितवनों और मिठहँसते मुखवाली उस सुन्दरी को तब देखो जब कि संसार के नेत्रों को आनन्दित करने वाले चन्द्रमा की शीतल चाँदनी चारों ओर छिटक रही हो।'

यहाँ शृङ्गार के उद्दीपनविभाव 'चन्द्रदर्शन' और आलम्बनविभाव 'वर्णित नायिका' दोनों के द्वारा 'नायकनयन के आह्लाद' रूप अनुभाव का बड़ी कष्ट-कल्पना से पता चल पाता है और इस विलम्ब में रसास्वाद भी कष्टसाध्य हो जाता है ( क्योंकि यहाँ जब तक नायकनिष्ठ अनुभाव का उपनिबन्ध न किया जाय तब तक नायकगत शृङ्गार की अभिव्यक्ति कैसे हो )।

( ६—विभाव की कष्ट-कल्पना )

'परिहरति रतिं मतिं लुनीते स्खलतितरां परिवर्तते च भूयः ।
इति बत विषमा दशाऽस्य देहं परिभवति प्रसभं किमत्र कुर्मः ॥'

अत्र रतिपरिहारादीनां करुणादावपि सम्भवात्कामिनीरूपो विभावः कृच्छ्राद्राक्षेप्यः ।

( ७—अकाण्ड में रसविस्तार )

अकाण्डे प्रथनं यथा—वेणीसंहारे द्वितीयेऽङ्के प्रवर्तमानानेकवीरसंक्षयेऽकाले दुर्योधनस्य भानुमत्या सह शृङ्गारप्रथनम् ।

( ८—अकाण्ड में रसच्छेद )

छेदो यथा—वीरचरिते राघवभार्गवयोर्धाराधिरूढेऽन्योन्यसंरम्भे 'कङ्कणमोचनाय गच्छामी'ति राघवस्योक्तिः ।

( ९—पुन. पुन' रसदीप्ति )

पुनः पुनर्दीप्तिर्यथा—कुमारसभवे रतिविलापे ।

( १०—अङ्गी रस का अननुसंधान )

अङ्गिनोऽननुसंधानं यथा—रत्नावल्या चतुर्थेऽङ्के बाभ्रव्यागमने सागरिकाया विस्मृतिः ।

---

अनुवाद—'विभाव की कष्टकल्पना', जैसे कि—

'मेरे मित्र की दशा बड़ी बुरी है । इसे न तो किसी वस्तु की कोई स्पृहा होती है और न यह धैर्य ही धर पाता है, अकारण ही यह कुछ इधर-उधर की बोल पड़ता है और सदा करवटें बदला करता है । समझ में नहीं आता कि क्या किया जाय ।'

यहाँ 'स्पृहा के निराकरण' ( रतिपरिहार ) आदि अनुभाव ऐसे हैं जो करुण रस में भी सभव हैं और इसलिये इनके द्वारा यहाँ का 'कामिनी'रूप आलम्बन विभाव बड़े कष्ट से पता चल पाता है ( जिसमें रसभग स्पष्ट है )।

अनुवाद—'अकाण्ड अथवा अनवसर में रसविस्तार', जैसे कि—

वेणीसहार के द्वितीय अङ्क में, जहाँ महाभयङ्कर नरसहार मचा हुआ है, असमय में ही, दुर्योधन और भानुमती का जो प्रेम-प्रकाशन है वह अकाण्ड में शृङ्गार का विपुल वर्णन होने से एक महादोष है ।

अनुवाद—'अकाण्ड अथवा अनवसर में रसच्छेद', जैसे कि—

'महावीरचरित' में, जहाँ राम और परशुराम का वीरदर्प उमड़ा पड़ रहा है, राम का यह कथन कि 'वे कङ्कणमोचन के लिये जा रहे है' ( जिसमें राम के हृदय में उत्साह के बदले कातर्य का ही भाव प्रतीत हो उठता है और रसभङ्ग की अवस्था आ पहुँचती है)।

अनुवाद—'पुन पुन' रसदीप्ति', जैसे कि—

'कुमारसंभव' के रतिविलाप का प्रसङ्ग ( जहाँ शोक का पौन पुन्येन आस्वाद आनन्दात्मक होने के बदले उद्वेगात्मक हो उठता है )।

अनुवाद—'रत्नावली' नाटिका के चतुर्थ अङ्क का वह प्रसङ्ग जहाँ कञ्चुकी 'बाभ्रव्य' के आगमन से, वत्सराज उदयन सागरिका को ही भूल जाते हैं ।

(११—प्रकृतरस के अनुपकारक का विस्तृत वर्णन)

अनङ्गस्य कीर्तनं यथा—कर्पूरमञ्जर्यां राजनायिकयोः स्वयं कृतं वसन्तस्य वर्णनमनादृत्य बन्दिवर्णितस्य प्रशंसनम्।

(१२—अप्रस्तुत रस-भावादि का अतिविस्तार)

अङ्गस्यातिविस्तृतिर्यथा—किराते सुराङ्गनाविलासादि।

(१३—प्रकृतिविपर्यय)

प्रकृतयो दिव्या अदिव्या दिव्यादिव्याश्चेति। तेषां धीरोदात्तादिता। तेषामप्युत्तमाधममध्यमत्वम्। तेषु च यो यथाभूतस्तस्यायथावर्णने प्रकृतिविपर्ययो दोषः। यथा—धीरोदात्तस्य रामस्य धीरोद्धतवच्छद्मना वालिवधः। यथा वा—कुमारसंभवे उत्तमदेवतयोः पार्वतीपरमेश्वरयोः सम्भोगशृङ्गारवर्णनम्। 'इदं पित्रोः सम्भोगवर्णनमिवात्यन्तमनुचितम्' इत्याहुः।

(१४—अन्यानौचित्य)

अन्यदनौचित्यं देशकालादीनामन्यथा यद्वर्णनम्। तथा सति हि काव्यस्यासत्यताप्रतिभासेन विनेयानामुन्मुखीकाराऽसम्भवः।

---

अनुवाद—'अनङ्गकीर्तन' (प्रकृत रस के अनुपकारक का विस्तृत वर्णन) जैसे कि—

'कर्पूरमञ्जरी' (राजशेखरकृत सट्टक-प्रबन्ध) का वह प्रसङ्ग जहाँ दोनों राजनायिकायें स्वयंवर्णित वसन्तसौन्दर्य की प्रशंसा के बदले, चारण द्वारा वर्णित वसन्त-सुषमा की प्रशंसा करने में लग जाती हैं।

अनुवाद—'अङ्ग की अतिविस्तृति' (अप्रस्तुत रसभावादि का अति विस्तृत वर्णन) जैसे कि—

'किरातार्जुनीय' में अप्सराओं के राग-रंग का अतिविस्तृत वर्णन (जिससे अर्जुननिष्ठ उत्साह की अभिव्यक्ति में विलम्ब और विघ्न दोनों पड़ते दिखायी देते हैं)।

अनुवाद—'प्रकृतिविपर्यय' वह रसदोष है जिसे प्रकृति अर्थात् दिव्य अदिव्य और दिव्यादिव्य रूप से त्रिविध प्रकृति और इसके धीरोदात्त आदि भेद-प्रभेद और इन भेद-प्रभेदों के भी उत्तम मध्यम और अधम रूप प्रकार-त्रय के स्वरूप के प्रतिकूल वर्णन में देखा जाया करता है। जैसे कि धीरोदात्त प्रकृति के राम का, धीरोद्धत प्रकृति के नायक की भाँति छल से बालि को मारना 'प्रकृतिविपर्यय' नामक रसदोष है। अथवा 'कुमारसंभव' में देवश्रेष्ठ पार्वती और परमेश्वर का संभोगशृङ्गार वर्णन जिसे आचार्य मम्मट ने 'अपने माँ-बाप के सम्भोग-वर्णन की भाँति अत्यन्त अनुचित माना है' 'प्रकृतिविपर्यय' का एक अत्यन्त सुन्दर निदर्शन है।

अनुवाद—'अन्यविध अनौचित्य' अथवा अर्थानौचित्य वह रसदोष है जिसे देश काल आदि के अयथोचित वर्णन में देखा जाया करता है। यह इसलिये एक भयङ्कर रसदोष है क्योंकि ऐसे वर्णन से काव्य में असत्यता प्रतीत होने लगती है और सामाजिक, जिन्हें काव्य से शिक्षा लेनी है ऐसे काव्य के प्रति कदापि आकृष्ट नहीं किये जा सकते।

विमर्श—औचित्य-निर्वाह के सम्बन्ध में ध्वनिसिद्धान्तिक आनन्दवर्धन की यह कारिका यहाँ स्मरण रखने योग्य है—

'अनौचित्यादृते नान्यद्रसभङ्गस्य कारणम्।
प्रसिद्धौचित्यबन्धस्तु रसस्योपनिषत् परा॥' (ध्वन्यालोक । १४ उद्योत)

( अलङ्कार-दोष : पूर्वनिरूपित दोष-वर्ग में अन्तर्भाव, उपमादिगत दोष 'अनुचितार्थत्व' )

**एभ्यः पृथगलङ्कारदोषाणां नैव संभवः ॥ १५ ॥**

एभ्य उक्तदोषेभ्यः। तथाहि—उपमायामसादृश्यासंभवयोरुपमानस्य जातिप्रमाणगतन्यूनत्वाधिकत्वयोरर्थान्तरन्यासे उत्प्रेक्षितार्थसमर्थने चानुचितार्थत्वम्। क्रमेण यथा—

'ग्रथ्नामि काव्यशशिनं विततार्थरश्मिम् ।'
'प्रज्वलज्जलधारावन्निपतन्ति शरास्तव ।'
'चण्डाल इव राजाऽसौ सङ्ग्रामेऽधिकसाहसः।'
'कर्पूरखण्ड इव राजति चन्द्रबिम्बम् ।'
'हरवन्नीलकण्ठोऽय विराजति शिखावलः ।'
'स्तनावद्रिसमानौ ते ।'

---

अनुवाद—जिन दोषों का अब तक निरूपण किया गया उनके अतिरिक्त 'अलङ्कार-दोष' की प्राचीन आलङ्कारिक-सम्मत मान्यता निरर्थक है।

यहाँ कारिका के 'एभ्यः' का अभिप्राय 'उपर्युक्त दोषों' का अभिप्राय है। तात्पर्य यह है कि प्राचीन आलङ्कारिकों द्वारा माने गये उपमालङ्कार में 'असादृश्य' और 'असभव' उपमान में जातिगत किं वा प्रमाणगत 'न्यूनत्व' तथा 'आधिक्य' तथा 'अर्थान्तरन्यास' में उत्प्रेक्षित अर्थ का 'यथाकथचित् समर्थन' आदि जो अलङ्कारगत दोष हैं वे सब के सब 'अनुचितार्थत्व' दोष में ही अन्तर्भूत हो जाते हैं। जैसे कि क्रमश.—

'मैं ऐसे काव्य-चन्द्र की रचना में लगा हूँ जिसकी अर्थ-रश्मियाँ चतुर्दिक् फैला करें।'

[ यहां उपमालकार में 'असादृश्य' अथवा साधारण धर्म की अप्रसिद्धि के कारण सादृश्याभाव का जो दोष है वह वस्तुत 'अनुचितार्थत्व' ही है। ]

'तुम्हारे बाण ऐसे निकल रहे हैं मानों तपे जल की धार हों।'

[ यहा उपमालकार में 'असम्भव' अर्थात् उपमान की असंभावना का जो दोष है वह भी 'अनुचितार्थत्व' रूप ही है। ]

'यह राजा तो सग्राम में चण्डाल की भांति महा साहसी दिखायी देता है।'

[ यहा उपमालकार में उपमान के जातिगत न्यूनत्व का जो दोष है वह वस्तुत. 'अनुचितार्थत्व' दोष ही है। ]

'यह चन्द्रबिम्ब कर्पूरखण्ड की भाति शोभित हो रहा है।'

[ यहां उपमालङ्कार में उपमान के प्रमाणगत न्यूनत्व का जो दोष है वह एक प्रकार का 'अनुचितार्थत्व' है। ]

'यह मयूर महादेव की भाँति नीलकण्ठ है और बड़ा ही सुन्दर लग रहा है।'

[ यहाँ उपमालङ्कार में उपमान के जातिगत आधिक्य का जो दोष है वह 'अनुचितार्थत्व' में ही अन्तर्भूत है। ]

'तेरे स्तन पहाड़ की भांति हैं।'

[ यहा उपमालङ्कार में उपमान के प्रमाणगत आधिक्य का जो दोष है वह 'अनुचितार्थत्व' के अतिरिक्त कोई पृथक दोष नहीं। ]

'दिवाकराद्रक्षति यो गुहासु लीनं दिवाभीतमिवान्धकारम्।
क्षुद्रेऽपि नूनं शरणं प्रपन्ने ममत्वमुच्चैःशिरसामतीव ॥'

एवमादिषूत्प्रेक्षितार्थस्यासम्भवत्वेन प्रतिभासनं स्वरूपमित्यनुचितमेव तत्समर्थनम्।

(यमक-दोष : अप्रयुक्तत्व)

यमकस्य पादत्रयगतस्याप्रयुक्तत्वं दोषः। यथा—

'सहसाभिजनैः स्निग्धैः सहसा कुञ्जमन्दिरम्।
उदिते रजनीनाथे सहसा याति सुन्दरी ॥'

(उत्प्रेक्षागत दोष : अवाचकत्व)

उत्प्रेक्षायां यथाशब्दस्योत्प्रेक्षाद्योतकस्यावाचकत्वम्।

यथा—

'एष मूर्तो यथा धर्मः क्षितिपो रक्षति क्षितिम्।'

(अनुप्रासगत दोष : प्रतिकूलवर्णत्व)

एवमनुप्रासे वृत्तिविरुद्धस्य प्रतिकूलवर्णत्वम्।

---

'यही वह हिमालय है जो मानो सूर्य से डरे हुए और गुफाओं में छुपे-छिपे अँधेरे की रक्षा किया करता है। और ऐसा करे भी क्यों नहीं क्योंकि जो बड़े हैं वे शरण में आए छोटों पर भी ममत्व ही रखा करते हैं।' (कुमारसंभव : १म सर्ग)

यहाँ अर्थान्तरन्यास में जो उत्प्रेक्षित अर्थ है वह असद्रूप है और इसलिये उसका समर्थन भी अनुचित है। इस प्रकार यह अर्थान्तरन्यास-दोष भी 'अनुचितार्थत्व' में ही अन्तर्भूत है।

अनुवाद—'यमक' अलङ्कार में 'पादत्रयवर्तिता' का जो दोष है वह वस्तुतः 'अप्रयुक्तत्व' रूप ही दोष है। जैसे कि—

'वह सुन्दरी, चन्द्रोदय होने पर अपने स्निग्ध सखीजन के साथ (स्निग्धैः अभिजनैः सह), हँसती-मुस्काती (सहसा = हसेन हास्येन सह इति सहसा) बिना कुछ सोचे-विचारे (सहसा) कुञ्ज-मन्दिर की ओर चल पड़ी है।

यहाँ यमक में 'पादत्रयवर्तिता' का दोष है क्योंकि आलङ्कारिकों का सिद्धान्त है कि 'यमक त्रिपात् (पादत्रयगत) नहीं होना चाहिये' (यमकं तु विधातव्यं न कदाचिदपि त्रिपात्)। किन्तु यह यमक-दोष वस्तुतः 'अप्रयुक्तत्व' में ही अन्तर्भूत दिखायी देता है क्योंकि जब कि पादत्रयवर्ती यमक प्रयोग-योग्य नहीं तब उसका यह 'अप्रयुक्तत्व' दोष से ही दूषित माना जायगा।

अनुवाद—'उत्प्रेक्षालङ्कार' में 'उत्प्रेक्षण अथवा संभावन के अर्थ में (सादृश्यार्थक) 'यथा' शब्द के प्रयोग में जो दोष माना गया है वह 'अवाचकत्व'रूप ही दोष है। जैसे कि—

'यह राजा मानो शरीर धारी धर्म होकर पृथ्वी की रक्षा करता है।

यहाँ 'यथा' के प्रयोग में जो उत्प्रेक्षा-दोष है (क्योंकि सादृश्यबोधक 'यथा' शब्द से उत्प्रेक्षा का अभिप्राय अभिव्यक्त नहीं हो पाता) वह 'अवाचकत्व' में अन्तर्भूत है।

अनुवाद—'अनुप्रास' में 'वृत्तिविरोध' का दोष 'प्रतिकूलवर्णत्व' में अन्तर्भूत समझना चाहिये। जैसे कि—

यथा—

'ओवट्टइ उल्लट्टइ—' इत्यादौ ।

( उपमागत दोष : अधिकपदत्व, न्यूनपदत्व )

उपमायां च साधारणधर्मस्याधिकन्यूनत्वयोरधिकपदत्वं न्यूनपदत्वं च । क्रमेणोदाहरणम्—

'नयनज्योतिषा भाति शंभुर्भूतिसितद्युतिः ।
विद्युतेव शरन्मेघो नीलवारिदखण्डधृक् ॥'

अत्र भगवतो नीलकण्ठत्वस्याप्रतिपादनाच्चतुर्थपादोऽधिकः ।

'कमलालिङ्गितस्तारहारहारी मुर द्विषन् ।
विद्युद्विभूषितो नीलजीमूत इव राजते ॥'

अत्रोपमानस्य सबलाकत्व वाच्यम् ।

( उपमागत दोष : भग्नप्रक्रमत्व )

अस्यामेवोपमानोपमेययोर्लिङ्गवचनभेदस्य कालपुरुषविध्यादिभेदस्य च भग्नप्रक्रमत्वम् ।

---

'ओवट्टइ उल्लट्टइ' आदि ।'

यहा' शृङ्गार रस की सानुप्रास रचना में, ओजोगुण के अभिव्यञ्जक वर्णों की जो योजना है, जिसे प्राचीन आलङ्कारिक 'वृत्तिविरोध' माना करते हैं, उसमें 'प्रतिकूलवर्णत्व' रूप ही दोष दिखायी देता है ।

अनुवाद—'उपमालङ्कार' में 'धर्माधिकत्व' और 'धर्मन्यूनत्व' के जो दोष माने गये हैं वे वस्तुत 'अधिकपदत्व' और 'न्यूनपदत्व' में ही अन्तर्भूत हैं । जैसे कि क्रमश—

'भस्माङ्गराग से शुभ्रकान्तिवाले महादेव शङ्कर अपने भाललोचन से ऐसे शोभायमान हुआ करते हैं जैसे नीलमेघ के टुकड़े से युक्त 'शरत्कालीन शुभ्र मेघ विद्युत्प्रकाश से शोभायमान लगा करता है ।'

यहा उपमालङ्कार में साधारण धर्मगत 'अधिकत्व' का दोष है क्योंकि ( उपमेयभूत ) महादेव शङ्कर के लिये 'नीलकण्ठ धारण' का साधारण धर्म प्रतिपादित नहीं। और ( उपमान रूप ) शरन्मेघ में 'नीलवारिद-खण्ड-धारण' का धर्म प्रतिपादित है। यहां इस प्रकार 'नीलवारिदखण्डधृक्' यह चतुर्थ चरण 'अधिकपदत्व' दोष से दूषित है ।

'लक्ष्मी से आलिङ्गित तथा मनोहर मुक्ताहार से सुशोभित मुरजित् भगवान् विष्णु विद्युत् से विभूषित नीलमेघ की भाति सुन्दर लगा करते हैं ।'

यहा जो 'उपमालङ्कार' है उसमें 'धर्मन्यूनत्व' का दोष है क्योंकि जैसे ( उपमेयभूत ) भगवान् विष्णु के लिये 'मुक्ताहार धारण' का धर्म प्रतिपादित है वैसे ही ( उपमानभूत ) नीलमेघ के लिये भी बलाका अथवा 'बकपंक्ति योग' का धर्म प्रतिपादित होना चाहिये था। किन्तु यह 'धर्मन्यूनत्व' वस्तुत 'न्यूनपदत्व' दोष से ही गतार्थ समझा जाना चाहिये ।

अनुवाद—'उपमालङ्कार' में ही ( प्राचीन आलङ्कारिकों द्वारा मान्य ) जो अन्य अलङ्कार-दोष जैसे कि उपमान और उपमेय में 'भिन्नलिङ्गत्व', 'भिन्नवचनत्व', 'कालभेद',

क्रमेणोदाहरणम्—

'सुधेव विमलश्चन्द्रः ।'

'ज्योत्स्ना इव सिता कीर्तिः ।'

'काप्यभिख्या तयोरासीद् व्रजतोः शुद्धवेषयोः ।
हिमनिर्मुक्तयोर्योगे चित्राचन्द्रमसोरिव ॥'

अत्र तथाभूतचित्राचन्द्रमसोः शोभा न खल्वासीत्। अपि तु सर्वदापि भवति ।

'लतेव राजसे तन्वि ।'

अत्र लता राजते, त्वं तु राजसे ।

'चिरं जीवतु ते सूनुर्मार्कण्डेयमुनिर्यथा ।'

अत्र मार्कण्डेयमुनिर्जीवत्येव, न खल्वेतदस्य 'जीवतु' इत्यनेन विधेयम्।

इह तु यत्र लिङ्गवचनभेदेऽपि न साधारणधर्मस्यान्यथाभावस्तत्र न दोषः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

'मुखं चन्द्र इवाभाति ।'

---

'पुरुषभेद' 'विभक्तिभेद' आदि-आदि हैं वे वस्तुतः 'भग्नप्रक्रमत्व' में अन्तर्भूत दिखायी देते हैं। क्रमशः उदाहरण के लिये—

'यह चन्द्रमा सुधा की भाँति निर्मल है।'

[ यहाँ 'उपमा' में उपमानगत जो 'लिङ्गभेद' है वह 'प्रक्रमभेद' रूप ही दोष है।]

'ज्योत्स्नाओं की भाँति शुभ्र कीर्ति।

[ यहाँ 'उपमा' में उपमानगत 'वचनभेद' का दोष एक प्रकार का 'प्रक्रमभेद' रूप ही दोष है।]

'शुद्ध वेष में महर्षि वसिष्ठ के तपोवन के प्रति एकसाथ प्रस्थानोन्मुख महारानी सुदक्षिणा और महाराज दिलीप की वही शोभा हुई जो कि हिमविमुक्त चित्रा और चन्द्रमा की हुआ करती है। ( रघुवंश : १ म सर्ग )।

यहाँ 'उपमा' में 'कालभेद' का जो दोष है क्योंकि उपमेयभूत सुदक्षिणा और दिलीप की शोभा तो अतीत से संबद्ध है जब कि उपमानभूत चित्रा और चन्द्रमा की शोभा प्रतिवर्ष की वस्तु है, वह 'प्रक्रमभेद' का ही रूपान्तर है।

'अरी सुन्दरी! तुम लता की भाँति सुन्दर हो।'

यहाँ उपमा' में 'पुरुषभेद' का जो दोष है क्योंकि 'लता सुन्दर है' और 'तुम सुन्दर हो' कहने में पुरुषान्तरत्व स्पष्ट है वह 'प्रक्रमभेद' के अतिरिक्त और कोई अलङ्कारदोष नहीं

'तेरा पुत्र मार्कण्डेय मुनि की भाँति चिरजीवी होवे।

[ यहाँ 'उपमा' में विधिभेद' का जो दोष है क्योंकि मार्कण्डेय मुनि तो सदा चिर जीवी हैं और इसलिये उनके चिरजीवन ('जीवतु') की विधेयता असङ्गत है वह वस्तुतः 'प्रक्रमभेद' रूप ही दोष है।]

यहाँ एक बात ध्यान देने योग्य है और वह यह है कि जहाँ उपमा में लिङ्ग और वचन का भेद होने पर भी साधारण धर्म में कोई वैषम्य नहीं उत्पन्न हुआ करता वहाँ 'भग्नप्रक्रमत्व' का दोष नहीं लगा करता। जैसे कि क्रमशः—

'मुख चन्द्रमा की भाँति चमक रहा है।

'तद्वेषोऽसदृशोऽन्याभिः स्त्रीभिर्मधुरताभृतः ।
दधते स्म परां शोभा तदीया विभ्रमा इव ॥'

पूर्वोदाहरणेषु उपमानोपमेययोरेकस्यैव साधारणधर्मेणान्वयसिद्धेः प्रक्रान्तस्यार्थस्य स्फुटोऽनिर्वाहः ।

( अनुप्रासगत दोष · अपुष्टार्थत्व )

एवमनुप्रासे वैफल्यस्यापुष्टार्थत्वम् ।

यथा—'अनणुरणन्मणिमेखलमविरलशिञ्जानमञ्जुमञ्जीरम् ।
परिसरणमरुणचरणे ! रणरणकमकारणं कुरुते ॥'

---

[ यहाँ उपमेयभूत 'मुख' और उपमानभूत 'चन्द्र' में लिङ्गभेद स्पष्ट है किन्तु 'आभाति' का साधारण धर्म दोनों में समानरूप से अनुगत है। इसलिये यहाँ 'प्रक्रमभेद' की कोई सम्भावना नहीं। ]

'( मधुरताभृत. ) माधुर्यमय किंवा ( अन्याभि स्त्रीभिरसदृश. तद्वेष. ) और स्त्रियों से विलक्षण उस सुन्दरी का वेष वैसे ही अनिर्वचनीयरूप से सुन्दर लगता है जैसे ( मधुरताभृत ) मधुरता से भरे तथा ( अन्याभि स्त्रीभिरसदृश ) और स्त्रियों से विलक्षण लगने वाले ( तदीया विभ्रमा ) उसके हावभाव अनिर्वचनीय रूप से सुन्दर लगा करते हैं।'

[ यहाँ 'उपमा' में, उपमान और उपमेय के 'वचनभेद' का दोष स्पष्ट है, क्योंकि 'मधुरताभृत.', 'असदृश' और 'दधते' तो उपमेय में एकवचनान्त रूप से सवद्ध होते हैं किन्तु उपमान में बहुवचनान्त रूप से। किन्तु यहाँ 'प्रक्रमभेद' इसीलिये नहीं क्योंकि ये साधारणधर्मबोधक पद अपने स्वरूप को अक्षुण्ण बनाये हुये ही उपमान और उपमेय में अनुगत हो जाते हैं। ]

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि पूर्वोद्धृत ( 'नयनज्योतिषा' आदि से लेकर 'मार्कण्डेयमुनिर्यथा' तक की ) उदाहरण—सूक्तियों में 'भग्नप्रक्रमत्व' क्यों माना गया है। बात यह है कि उनमें, उपमेय और उपमान में से केवल एक ही साधारण धर्म से संवद्ध हो पाता है और इस प्रकार प्रक्रान्त अर्थ ( उपमान और उपमेय में साधर्म्य की अनुगति ) का निर्वाह नहीं हो पाता और जबकि प्रक्रान्त अर्थ का निर्वाह न हो तब तो 'प्रक्रमभेद' का मानना अनिवार्य ही है।

अनुवाद—'अनुप्रास' में ( वस्तुत शब्दालङ्कार में ) 'वैफल्य' अथवा 'वैयर्थ्य' का जो दोष माना गया है वह एक प्रकार का 'अपुष्टार्थत्व' है। जैसे कि—

'अरी लाल कमल की भांति लाल चरणवाली ! क्या बात है कि मणिमेखला की विपुल ध्वनि तथा निरन्तर ध्वनित मञ्जीर की मोहक रुनझुन से सुशोभित, तेरा यह इतस्तत संचरण, अकारण ही मुझमें रणरणक ( कामचिंता ) उत्पन्न किया करता है।'

[ यहाँ जो अनुप्रास है उसमें प्रकृत रस की कोई उत्कर्षाधायकता नहीं। मणिमेखला के रणन के लिये 'अनणु', मञ्जु मञ्जीर के लिये 'अविरलशिञ्जान' आदि-आदि पद केवल अनुप्रास-बन्ध के लिये उपन्यस्त हैं। इस प्रकार अनुप्रास का यह दोष 'अपुष्टार्थत्व' का ही एक रूपान्तर प्रतीत हो रहा है। ]

( समासोक्ति तथा अप्रस्तुतप्रशंसागत दोष : पुनरुक्तत्व )

एवं समासोक्तौ साधारणविशेषणवशात्परार्थस्य प्रतीतावपि पुनस्तस्य शब्देनोपादानस्याप्रस्तुतप्रशंसाया व्यञ्जनयैव प्रस्तुतावगते शब्देन तदभिधानस्य च पुनरुक्तत्वम्।

क्रमेणोदाहरणम्—

'अनुरागवन्तमपि लोचनयोर्दधतं वपुः सुखमतापकरम्।
निरकासयद्रविमपेतवसुं वियदालयादपरदिग्गणिका॥'

अत्रापरदिगित्येतावतैव तस्या गणिकात्वं प्रतीयते।

'आहूतेषु विहङ्गमेषु मशको नायान् पुरो वार्यते
मध्ये वा धुरि वा वसंस्तृणमणिर्धत्ते मणीनां धुरम्।
खद्योतोऽपि न कम्पते प्रचलितुं मध्येऽपि तेजस्विना
धिक्सामान्यमचेतसं प्रभुमिवानामृष्टतत्त्वान्तरम्॥'

अत्राचेतस' प्रभोरभिधानमनुचितम्।

---

अनुवाद—इसी भांति 'समासोक्ति' में जहाँ साधारण विशेषण के सामर्थ्य से प्रतीयमान अर्थ की प्रतीति स्वाभाविक है पुनः स्पष्टतः प्रतीयमान अर्थ के अभिधान के कारण अथवा 'अप्रस्तुतप्रशंसा' में जहाँ व्यञ्जनाव्यापार से ही प्रस्तुत अर्थ का बोध संभव है पुनः स्पष्ट प्रस्तुत अर्थ के अभिधान के कारण जो 'अलङ्कारदोष' हो सकता है वह वस्तुतः 'पुनरुक्तत्व' ( पौनरुक्त्य ) रूप ही दोष समझा जाना चाहिये। उदाहरण के लिये क्रमशः—

'पश्चिम दिशा रूप गणिका ने अनुराग युक्त ( लाल ) और नेत्रों के लिये सुखकर और शीतल भी सूर्य को 'अपेतवसु' ( किरणरहित और निर्धन ) समझकर गगनालय से ही बाहर निकाल दिया।'

यहाँ (शिशुपालवध : नवम सर्ग की सूक्ति) समासोक्ति में 'अपरदिक्' पद से ही 'वेश्या' का व्यङ्ग्यार्थ निकल सकता है किन्तु 'गणिका' पद के द्वारा उसे जो पुनः प्रतिपादित किया गया है उसके कारण यहाँ 'पुनरुक्त्व' का दोष आ गया है।

इसी प्रकार 'जब पक्षियों को बुलाओ तो मच्छड़ भी अपने को विहङ्गम जाति का मान कर उनके साथ दौड़ पड़ता है जब मणियों का लेखा-जोखा करो तो तृणमणि भी, मणि जाति का होने के कारण उनके बीच स्थान पा जाता है, जब ज्योतिर्मय पदार्थों की गणना करो तो खद्योत ( जुगनू ) भी अपने आप को ज्योतिर्मय जाति का पदार्थ मानकर पहुँच जाते हैं। धिक्कार है किसी विवेकशून्य किंवा मूर्ख राजा की भाँति उस 'सामान्य' ( जातिमात्र ) को जो कहीं भी तत्त्वतारतम्य नहीं देखा करता'।

यहाँ ( भल्लटशतक की इस सूक्ति में ) 'अप्रस्तुतप्रशंसा' में व्यञ्जनाव्यापार से ही प्रस्तुत अर्थ की प्रतीति संभव है। किन्तु 'अचेतसं प्रभुम्' इस शब्दोपादान से इसे पुनः अभिहित करके अलङ्कार-दोष से दूषित कर दिया गया है। किन्तु यह अलङ्कार-दोष भी वस्तुतः एक प्रकार का 'पुनरुक्त्व' ( पौनरुक्त्य ) दोष ही है।

( अनुप्रासगत अन्य दोष : ख्यातिविरुद्धत्व )

एवमनुप्रासे प्रसिद्ध्यभावस्य ख्यातविरुद्धत्वम् ।

यथा—

'चक्राधिष्ठिततां चक्री गोत्रं गोत्रभिदुच्छ्रितम् ।
वृषं वृषभकेतुश्च प्रायच्छन्नस्य भूभुजः ॥'

( उपर्युक्त दोष : अनित्यत्वव्यवस्था, 'दुःश्रवत्व' की अनित्यता )

उक्तदोषाणां च क्वचिद् गुणत्वमित्याह—

**वक्तरि क्रोधसंयुक्ते तथा वाच्ये समुद्धते ।**
**रौद्रादौ तु रसेऽत्यन्तं दुःश्रवत्वं गुणो भवेत् ॥ १६ ॥**

एषु चास्वादस्वरूपविशेषात्मकतया मुख्यगुणप्रकर्षोपकारित्वाद् गुण इति व्यपदेशो भाक्तः ।

क्रमेण यथा—

'तद्विच्छेदकृशस्य कण्ठलुठितप्राणस्य मे निर्दयं
क्रूरः पञ्चशरः शरैरतिशितैर्भिन्दन्मनो निर्भरम् ।
शम्भोर्भूतकृपाविधेयमनसः प्रोद्दामनेत्रानल-
ज्वालाजालकरालितः पुनरसावास्तां समस्तात्मना ॥'

---

अनुवाद—अनुप्रास में 'प्रसिद्ध्यभाव' का जो दोष माना गया है उसे 'ख्यातिविरुद्धत्व' में ही अन्तर्भूत समझना चाहिये । जैसे कि—

'ये ही वे महाराज हैं जिन्हें चक्रधारी विष्णु भगवान् ने चक्रवर्तित्व दिया है, गोत्रभिद् इन्द्र भगवान् ने वंश दिया है और वृषभकेतु महादेव शंकर ने धर्म दिया है ।'

यहाँ ( चक्राधिष्ठिततां चक्री आदि में ) अनुप्रास के आवेश में कवि ने ऐसी बातों का उल्लेख कर दिया है जो पुराणादि के द्वारा प्रमाणित नहीं। यह 'अनुप्रास-दोष' ख्याति-विरुद्धत्व का ही एक रूपान्तर है ।

अनुवाद—उपर्युक्त दोष कैसे कहीं दोष नहीं लगते और कहीं गुण सरीखे लगा करते हैं, इसका विचार किया जा रहा है—

सर्वप्रथम 'दुःश्रवत्व' दोष ऐसा है जो कि वक्ता के क्रोधावेश, वर्ण्य विषय के औद्धत्य तथा रौद्र आदि रसभाव के अभिव्यञ्जन में वस्तुतः गुण का ही कार्य किया करता है।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि उपर्युक्त परिस्थितिओं में 'दुःश्रवत्व' दोष का 'गुण' कहने में उपचार का आश्रय लिया गया है । बात यह है कि वैसे तो ओज, माधुर्य आदि गुण आनन्दानुभवात्मक रसभाव के स्वरूपविशेष हैं किन्तु उपर्युक्त परिस्थितिओं में 'दुःश्रवत्व' आदि के द्वारा रसभाव के समुत्कर्ष और रसधर्मभूत ओज आदि मुख्य गुणों के अभिव्यञ्जन में साहाय्य के कारण यदि 'दुःश्रवत्व' आदि को 'गुण' कहा गया तो आपत्ति क्या ?

उदाहरण के लिये क्रमशः—

'उसके विरह में दीन-हीन और वस्तुतः कण्ठागतप्राण मेरे हृदय पर, निर्दयतापूर्वक, तीक्ष्ण बाणों से प्रहार करनेवाला यह क्रूर पञ्चशर काम, क्या ही अच्छा होता यदि,

( समासोक्ति तथा अप्रस्तुतप्रशंसागत दोष : पुनरुक्तत्व )

एवं समासोक्तौ साधारणविशेषणवशात्परार्थस्य प्रतीतावपि पुनस्तस्य शब्देनोपादानस्याप्रस्तुतप्रशंसायां व्यञ्जनयैव प्रस्तुतार्थावगतौ शब्देन तदभिधानस्य च पुनरुक्तत्वम्।

क्रमेणोदाहरणम्—

'अनुरागवन्तमपि लोचनयोर्दधतं वपुः सुखमतापकरम्।
निरकासयद्रविमपेतवसुं वियदालयादपरदिग्गणिका ॥'

अत्रापरदिगित्येतावतैव तस्या गणिकात्वं प्रतीयते।

'आहूतेषु विहङ्गमेषु मशको नायान् पुरो वार्यते
मध्ये वा धुरि वा वसंस्तृणमणिर्धत्ते मणीनां धुरम्।
खद्योतोऽपि न कम्पते प्रचलितुं मध्येऽपि तेजस्विनां
धिक्सामान्यमचेतसं प्रभुमिवानामृष्टतत्त्वान्तरम् ॥'

अत्राचेतस' प्रभोरभिधानमनुचितम्।

---

अनुवाद—इसी भाँति 'समासोक्ति' में, जहाँ साधारण विशेषण के सामर्थ्य से प्रतीयमान अर्थ की प्रतीति स्वाभाविक है पुनः उसका प्रतीयमान अर्थ के अभिधान के कारण अथवा 'अप्रस्तुतप्रशंसा' में जहाँ व्यञ्जनाव्यापार से ही प्रस्तुत अर्थ का बोध संभव है, पुनः उसका प्रस्तुत अर्थ के अभिधान के कारण जो 'अकङ्कारदोष' हो सकता है वह वस्तुतः 'पुनरुक्तत्व' (पौनरुक्त्य रूप ही दोष समझा जाना चाहिये। उदाहरण के लिये, क्रमशः—

'पश्चिम दिशा रूप गणिका ने अनुराग युक्त ( लाल ) और नेत्रों के लिये सुखकर और शीतल भी सूर्य को 'अपेतवसु' ( किरणरहित और निर्धन ) समझकर गगनालय से ही बाहर निकाल दिया।'

यहाँ (शिशुपालवध : ९म सर्ग की सूक्ति) समासोक्ति में 'अपरदिक्' पद से ही 'वेश्या' का व्यङ्ग्यार्थ निकल सकता है किन्तु 'गणिका' पद के द्वारा उसे जो पुनः प्रतिपादित किया गया है उसके कारण यहाँ 'पुनरुक्तत्व' का दोष आ गया है।

इसी प्रकार 'जब पक्षियों को बुलाओ तो मच्छड़ भी अपने को विहङ्गम जाति का मान कर उनके साथ दौड़ पड़ता है जब मणियों का लेखा-जोखा करो तो तृणमणि भी मणि जाति का होने के कारण उनके बीच स्थान पा जाता है, जब ज्योतिर्मय पदार्थों की गणना करो तो खद्योत ( जुगनू ) भी अपने आप को ज्योतिर्मय जाति का पदार्थ मानकर पहुँच जाते हैं। धिक्कार है किसी विवेकशून्य किंवा मूर्ख राजा की भाँति उस 'सामान्य' ( जातिमात्र ) को जो कहीं भी स्वरूपतारतम्य नहीं देखा करता'।

यहाँ ( भल्लटशतक की इस सूक्ति में ) 'अप्रस्तुतप्रशंसा' में व्यञ्जनाव्यापार से ही प्रस्तुत अर्थ की प्रतीति संभव है। किन्तु 'अचेतस प्रभुम्' इस शब्दोपादान से इसे पुनः अभिहित करके अलङ्कार-दोष से दूषित कर दिया गया है। किन्तु यह अलङ्कार-दोष भी वस्तुतः एक प्रकार का 'पुनरुक्तत्व' ( पौनरुक्त्य ) दोष ही है।

यथा—

'करिहस्तेन सबाधे प्रविश्यान्तर्विलोडिते।
उपसर्पन् ध्वजः पुंसः साधनान्तर्विराजते॥'

अत्र हि सुरतारम्भगोष्ठ्याम्—

'ताम्बूलदानविधिना विसृजेद्वयस्यां
द्व्यर्थैः पदैः पिशुनयेच्च रहस्यवस्तु' इति कामशास्त्रस्थितिः।

आदिशब्दाच्छमकथाप्रभृतिषु बोद्धव्यम्।

( निहतार्थत्व-अप्रयुक्तत्व : अनित्यत्वनियम )

**स्यातामदोषौ श्लेषादौ निहतार्थाप्रयुक्तते॥ १७॥**

यथा—

'पर्वतभेदि पवित्रं जैत्रं नरकस्य बहुमतं गहनम्।
हरिमिव हरिमिव हरिमिव सुरसरिदम्भः पतन्नमत॥'

---

'जब कि घमासान युद्ध में घुसकर गजराज की सूँड रास्ता बना दे, तब वीर योद्धा का विजय-ध्वज सेना के बीच पहुँच कर बड़ा भव्य दृश्य उपस्थित किया करता है।'

[ यहाँ अभिव्यङ्ग्य अश्लील अर्थ यह है—'जब कि 'करिहस्त' ( अर्थात् तर्जनी, मध्यमा और अनामिका अगुलियों द्वारा योनि शैथिल्य के लिये बनाये गये, मुद्राविशेष ) के द्वारा 'संबाध' ( योनि ) में प्रवेश पाकर और उसे अच्छी तरह विलोडित करके पुरुष का 'ध्वज' ( लिङ्ग ) 'साधन' ( योनि ) के भीतर बारबार आया-जाया करता है तो सचमुच बड़ा आनन्द आता है।' ]

यहाँ जो भी 'अश्लीलत्व' है वह 'गुण' हो रहा है क्योंकि यह उक्ति काम-गोष्ठी से सम्बद्ध है और काम-शास्त्र की यह मर्यादा है कि 'सखी को पान आदि देकर बाहर भेज दिया जाय और गोपनीय कामवार्ता द्व्यर्थक पदों द्वारा ही प्रकाशित की जाय।'

यहाँ कारिका में 'आदि' पद इसीलिये प्रयुक्त है जिसमें 'कामगोष्ठी' की भाति 'शमगोष्ठी' आदि का भी ग्रहण कर लिया जाय।

अनुवाद—'निहतार्थत्व' और 'अप्रयुक्तत्व' दोष भी श्लेष आदि के प्रसङ्गों में दोष नहीं समझे जाते। जैसे कि—

'सुरनदी के उस पवित्र जल-प्रपात को नमस्कार है जो कि 'हरिमिव हरिमिव हरिमिव' विष्णु और इन्द्र और दुर्गावाहन सिंह की भाँति 'पर्वतभेदि'—हिमालय को विदीर्ण कर प्रवाहित हुआ है। 'पवित्रम्' परम पावन ह, 'नरकस्य जैत्रम्'—पाप-संताप का नाशक है और 'गहनम्' अचिन्त्य प्रताप वाला है।'

[ विष्णुपक्ष में—'पर्वतभेदि पवित्रम्'—पर्वतों के विदारक वज्र से गोकुल के रक्षक, 'नरकस्य जैत्रम्'–नरकासुर के संहारक, 'बहुमतम्'–सर्वपूज्य, गहनम्'–अचिन्तनीय महिमावाले। इन्द्रपक्ष में–'पर्वतभेदि पवित्रम्'–पहाड़ों के पक्ष काटनेवाले, पवि अथवा वज्र से देवों की रक्षा करने वाले, 'जैत्रम्'—सर्वत्र विजयी, 'नरकस्य बहुमतम्' दयापात्र मानव के पूज्य, 'गहनम्'–दुर्जेय। सिंहपक्ष में—'पर्वतभेदि पवित्रम्'–पहाड़ों की गुफा में रहने वाले और अपनी वासभूमि के स्वयं एकमात्र रक्षक, 'नरकस्य जैत्रम्' दुर्बल मानव को तुच्छ समझने वाले, बहुमत गहनम्' अनेकानेक गजराजों के संहारक। ]

अत्र शृङ्गारे कुपितो वक्ता ।

'मूर्धन्याधूयमानध्वनदमरधुनीलोलकल्लोलजालो
धूधूताम्भोऽवधूम्यत्प्रसभमभिनभःक्षिप्तनक्षत्रलक्षम् ।
ऊर्ध्वन्यस्ताङ्घ्रिदण्डभ्रमिभररभसोद्यन्नभस्वत्प्रवेग-
भ्रान्तब्रह्माण्डखण्डं प्रवितरतु शिवं शाम्भवं ताण्डवं वः ॥'

अत्रोद्धतताण्डवं वाच्यम् । इमे पद्ये मम ।

रौद्रादिरसस्य एतद्द्वितयापेक्षयापि दुःश्रवत्वमत्यन्तं गुणः ।

यथा—

'उत्कृत्योत्कृत्य कृत्तिम्—' इत्यादि ।

अत्र बीभत्सो रसः ।

( अश्लीलत्व की अनित्यत्व-व्यवस्था )

सुरतारम्भगोष्ठ्यादावश्लीलत्वं तथा पुनः ।

तथा पुनरिति गुण एव ।

---

लीलयाधा के प्रसंग भगवान् शङ्कर के प्रचण्ड नेत्रानल की ज्वालाओंमें पुनः पूर्वरूप से भस्मसात् हो जाता ।'

यहाँ इस शृङ्गाररसमयी सूक्ति में जो 'दुःश्रवत्व' है वह वस्तुतः गुण का कार्य कर रहा है । कारण यह है कि यहाँ जो वक्ता है वह काम के प्रति क्रोधावेश से भरा हुआ है और इसलिये उसके मनःक्षोभ के प्रकाशक कर्णकटु वर्ण खटकते नहीं अपितु अच्छे ही लगते हैं ।

और

'भगवान् शङ्कर का वह ताण्डव, जिसमें उनके जटाजूट में चक्कर काटने वाली और अनन्त निनाद से भरी सुरनदी की तरङ्गतरङ्ग-मालाओं से छिटकते जलकणों के बहाने लाखों तारा नक्षत्र गगन-मण्डल की ओर फेंक जाते दिखायी पड़ा करते हैं और जिसमें दण्डवत् ऊपर उठे चरण के द्रुततर वेगपूर्वक नचाने से उत्पन्न प्रबल प्रभञ्जन के झोंकों के साथ समस्त ब्रह्माण्ड नाचता सा लगा करता है आप सबका सदा कल्याण करता रहे ।

यहाँ जो वर्ण्य विषय है अर्थात् 'ताण्डव' वह एक औद्धत्यपूर्ण विषय है और इसलिये यहाँ जो भी 'दुःश्रवत्व' है वह गुण का ही कार्य करता दिखायी दे रहा है ।

ये उपर्युक्त सूक्तियाँ स्वरचित सूक्तियाँ हैं ।

रौद्र आदि दीप्त रसों में दुःश्रवत्व वस्तुतः उपर्युक्त दोनों परिस्थितियों की अपेक्षा कहीं अधिक गुण सा लगा करता है । जैसे कि ( महाकवि-भवभूति रचित 'मालतीमाधव' की सूक्ति )—

'उत्कृत्योत्कृत्य कृत्तिम्' आदि । यहाँ जो अभिव्यङ्ग्य रस है वह 'बीभत्स' है और यह निर्विवाद है कि यहाँ का 'दुःश्रवत्व' रसाभिव्यञ्जक हो रहा है ।

अनुवाद—'अश्लीलत्व' दोष भी काम-गोष्ठी आदि की परिस्थिति में दोष न रहके गुण का ही कार्य किया करता है ।

यहाँ ( कारिका में ) 'तथा पुनः' ( पुनः उसी प्रकार होने ) का अभिप्राय 'गुणवत् होने' का अभिप्राय है । जैसे कि—

( कथितपदत्व' अनित्यत्व-व्यवस्था )

—कथितं च पदं पुनः ॥ १८ ॥
विहितस्यानुवाद्यत्वे विषादे विस्मये क्रुधि ।
दैन्येऽथ लाटानुप्रासेऽनुकम्पायां प्रसादने ॥ १९ ॥
अर्थान्तरसंक्रमितवाच्ये हर्षेऽवधारणे ।

गुण इत्येव ।

यथा—

'उदेति सविता ताम्रः—' इत्यादि ।

अत्र विहितानुवादः ।

'हन्त ! हन्त ! गतः कान्तो वसन्ते सखि ! नागतः ।'

अत्र विषादः ।

'चित्र चित्रमनाकाशे कथं सुमुखि ! चन्द्रमाः ।'

अत्र विस्मयः ।

'सुनयने नयने निधेहि' इति ।

अत्र लाटानुप्रासः ।

'नयने तस्यैव नयने च ।'

---

अनुवाद—जिसे 'कथितपदत्व' दोष कहा करते है वह निम्न परिस्थितिओं में गुण-सा लगा करता है ।

( १ ) विहित अथवा उद्देश्य के प्रतिनिर्देश में, ( २ ) विषाद में, ( ३ ) विस्मय में, ( ४ ) क्रोध में, ( ५ ) दीनता में, ( ६ ) लाटानुप्रास में, ( ७ ) अनुकम्पा में, ( ८ ) किसी के प्रसादन = प्रसन्न करने में, ( ९ ) अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि में, ( १० ) हर्ष में और ( ११ ) अवधारण अथवा विषय-निश्चय में ।

यहाँ पूर्वकारिका से 'गुण' पद की अनुवृत्ति आ रही है जिससे यह अभिप्राय निकलता है कि 'कथितपदत्व' गुण हो जाता है । जैसे कि—

'उदेति सविता ताम्र' ( सूर्य लाल-लाल ही उगता है ) आदि, यहाँ उद्देश्य का प्रतिनिर्देश करना है इसलिये 'ताम्र एवास्तमेति च' में 'ताम्र' पद में 'कथितपदत्व' दोष नहीं ।

'ओह ! वसन्त आ गया, ओह ! कान्त न आये ।'

यहाँ विषाद के कारण 'हन्त', 'हन्त' आदि पदों में 'कथितपदत्व' दोष नहीं अपितु गुण है ।

'अरे ! अरे ! विना आकाश के यह चन्द्रमा कहाँ से निकल पड़ा !'

यहाँ विस्मय के कारण 'चित्र चित्रम्' आदि में कथितपदत्व गुण का कार्य कर रहा है ।

'अरी सुनयने ! अपने नयन तो इधर कर ।'

यहाँ लाटानुप्रास के कारण 'नयने नयने' में 'कथितपदत्व' गुण सा सुदर लग रहा है ।

'उसी के नयन नयन हैं ।'

अत्रेन्द्रपक्षे पवित्रशब्दो निहतार्थः । सिंहपक्षे मतङ्गशब्दो मातङ्गार्थेऽप्रयुक्तः ।

( अप्रतीत्व । अनित्यता-नियम )

गुणः स्यादप्रतीतत्वं ज्ञत्वं चेद्वक्तृवाच्ययोः ।

यथा—

'त्वामामनन्ति प्रकृतिं पुरुषार्थप्रवर्तिनीम् ।
त्वद्दर्शिनमुदासीनं त्वामेव पुरुषं विदुः ॥'

स्वयं वापि परामर्शे—

अप्रतीतत्वं गुण इत्यनुषज्यते ।

यथा—

'पुंसः कलाभिस्तमसां विवृद्धये क्षीणस्य तामिः क्षयये च ययाम् ।
शून्यं निरालम्बपदावलम्बं तमात्मचन्द्रं परिशीलयामि ॥'

---

यहाँ 'पवित्र' पद इन्द्रपक्ष में 'निहतार्थ' है ( क्योंकि इसका लोकप्रसिद्ध अर्थ 'पावन' है, 'पवि' अथवा 'वज्र' से रक्षक नहीं ) । साथ ही साथ 'मतङ्ग' पद, सिंहपक्ष में 'अप्रयुक्त' है क्योंकि यहाँ 'मातङ्ग' पद ही प्रयुक्त होता है । किन्तु यहाँ श्लेष का प्रसङ्ग होने से 'निहतार्थत्व' और 'अप्रयुक्तत्व' के दोनों दोष दोष नहीं प्रतीत होते ।

अनुवाद—'अप्रतीत्व' दोष वहाँ गुण की भाँति रहा करता है जहाँ वक्ता और वाच्य ( श्रोता ) दोनों विषय के समझनेवाले हुआ करते हैं । जैसे कि ( कुमारसम्भव २य सर्ग की सूक्ति )—

'हे देवाधिदेव ! आप ही वह प्रकृति हैं जिससे पुरुषार्थचतुष्टय का प्रवर्तन हुआ करता है । हे शङ्कर ! आप ही वह पुरुष हैं जो द्रष्टामात्र रहा करता है और सदा अनासक्त कूटस्थ विराजता है ।

[ यहाँ 'प्रकृति' 'पुरुष' आदि-आदि पद के प्रयोग में 'अप्रतीतत्व' की आशङ्का इसलिये नहीं होनी चाहिये क्योंकि यहाँ महाकवि ने ऐसे वक्ता ( अर्थात् देववृन्द ) और ऐसे श्रोता ( अर्थात् महादेव शङ्कर ) की उद्भावना की है जो सर्वज्ञ हैं । ]

यह 'अप्रतीतत्व' वहाँ भी गुण सा ही लगा करता है जहाँ कोई जिज्ञासु वक्ता किसी दुर्बोध वस्तु-परामर्श में निरत प्रतीत हुआ करता है ।

[ यहाँ 'स्वयं वापि परामर्शे' के साथ 'अप्रतीतत्वं गुणः' का, जोकि कारिका के पूर्वचरण में है अनुषङ्ग अथवा सम्बन्ध समझ लेना चाहिये । जैसे कि—

'मैं उस अपूर्व चिन्मय किंवा निरालम्ब आत्म-चन्द्र का चिन्तन करता हूँ जोकि अविद्यात्मक अन्धकार के संचालन के लिये अपनी मायाविभूति रूपी कलाओं से पूर्ण हो जाता है और इन अविद्यात्मक कार्यकलापों के संहार के लिये, अपनी मायाविभूति से रहित होकर परमब्रह्मरूप से अवस्थित हो जाता है ।

[ यहाँ जब कि वक्ता वेदान्त-रहस्य से परिचित है और स्वयं तत्त्व-पर्यालोचन में निरत है तब 'अप्रतीतत्व' की क्या संभावना ? यहाँ औरों को प्रतीत होने वाला यह 'अप्रतीतत्व' वस्तुतः गुणरूप ही बना रहता है । ]

( कथितपदत्व' अनित्यत्व-व्यवस्था )

—कथितं च पदं पुनः ॥ १८ ॥

विहितस्यानुवाद्यत्वे विषादे विस्मये क्रुधि ।
दैन्येऽथ लाटानुप्रासेऽनुकम्पायां प्रसादने ॥ १९ ॥
अर्थान्तरसंक्रमितवाच्ये हर्षेऽवधारणे ।

गुण इत्येव ।

यथा—

'उदेति सविता ताम्रः—' इत्यादि ।

अत्र विहितानुवादः ।

'हन्त ! हन्त ! गतः कान्तो वसन्ते सखि ! नागतः ।'

अत्र विषादः ।

'चित्र चित्रमनाकाशे कथ सुमुखि ! चन्द्रमाः ।'

अत्र विस्मय' ।

'सुनयने नयने निधेहि' इति ।

अत्र लाटानुप्रासः ।

'नयने तस्यैव नयने च ।'

---

अनुवाद—जिसे 'कथितपदत्व' दोष कहा करते हैं वह निम्न परिस्थितिओं में गुण-सा लगा करता है ।

( १ ) विहित अथवा उद्देश्य के प्रतिनिर्देश में, ( २ ) विषाद में, ( ३ ) विस्मय में, ( ४ ) क्रोध में, ( ५ ) दीनता में, ( ६ ) लाटानुप्रास में, ( ७ ) अनुकम्पा में, ( ८ ) किसी के प्रसादन = प्रसन्न करने में, ( ९ ) अर्थान्तरसक्रमितवाच्यध्वनि में, ( १० ) हर्ष में और ( ११ ) अवधारण अथवा विषय-निश्चय में ।

यहाँ पूर्वकारिका से 'गुण.' पद की अनुवृत्ति आ रही है जिससे यह अभिप्राय निकलता है कि 'कथितपदत्व' गुण हो जाता है । जैसे कि—

'उदेति सविता ताम्र' ( सूर्य लाल लाल ही उगता है ) आदि, यहाँ उद्देश्य का प्रतिनिर्देश करना है इसलिये 'ताम्र एवास्तमेति च' में 'ताम्र' पद में 'कथितपदत्व' दोष नहीं ।

'ओह ! वसन्त आ गया, ओह ! कान्त न आये ।'

यहाँ विषाद के कारण 'हन्त', 'हन्त' आदि पदों में 'कथितपदत्व' दोष नहीं अपितु गुण है ।

'अरे ! अरे ! विना आकाश के यह चन्द्रमा कहाँ से निकल पड़ा !'

यहाँ विस्मय के कारण 'चित्र चित्रम्' आदि में कथितपदत्व गुण का कार्य कर रहा है ।

'अरी सुनयने ! अपने नयन तो इधर कर ।'

यहाँ लाटनुप्रास के कारण 'नयने नयने' में 'कथितपदत्व' गुण सा सुंदर लग रहा है ।

'उसी के नयन नयन हैं ।'

इत्यादावर्थान्तरसंक्रमितवाच्यो ध्वनि ।
एवमन्यत्रापि ।

( संदिग्धत्व । कथितत्वा-नियम )

सन्दिग्धत्वं तथा व्याजस्तुतिपर्यवसायि चेत् ॥ २० ॥

गुण इत्येव यथा—

'पृथुकार्तस्वरपात्रं भूषितनिःशेषपरिजनं देव ।
विलसत्करेणुगहनं सम्प्रति सममावयोः सदनम् ॥'

( कष्टत्व । गुणव्यवस्था )

वैयाकरणमुख्ये तु प्रतिपाद्येऽथ वक्तरि ।

कष्टत्वं दुःश्रवत्वं वा—

गुण इत्येव ।

---

यहाँ 'अर्थान्तरसंक्रमितवाच्यध्वनि' में 'नयने-नयने में प्रतीत होनेवाला 'कथित-पदत्व' दोष नहीं अपितु गुण है । इसी भाँति अन्य प्रसङ्गों में 'कथितपदत्व' की गुणरूपता स्वयं देखी जा सकती है ।

अनुवाद—'सन्दिग्धत्व' दोष भी गुण हो जाता है यदि वह व्याजस्तुति में समाप्त हो ।

यहाँ भी पूर्वकारिका से 'गुण' की अनुवृत्ति आ रही है ।

उदाहरण के लिये—

'महाराज ! इस समय तो हमारा और आपका भवन एक समान ही है—'पृथुकार्त-स्वरपात्रम्' ( राजपक्ष में ) पृथूनि बृहन्ति कार्तस्वरस्य सुवर्णस्य पात्राणि भाजनादीनि यत्र—अनेकानेक स्वर्ण-पात्रों से विभूषित, ( याचक-पक्ष में ) पृथुकानां शिशूनां आर्तस्वर स्य क्षुत्पिपासाजन्यो पात्रं स्थानम्—भूख प्यास से चीखते-बिलबिलाते बाल-बच्चों की करुण ध्वनि से भरा, 'भूषितनिःशेषपरिजनम्' ( राज-पक्ष में ) भूषिताः रत्नालङ्कृताः निःशेषाः सर्वे परिजनाः सेवकाः यत्र—रत्नालंकृत अनुचर-परिचारों से भरपूर, ( याचक-पक्ष में ) भुवि स्थण्डिले उषिताः आसनाभावात् स्थिताः निःशेषाः परिजनाः समग्राः कुटुम्ब-व्यापकाः यत्र—पृथ्वी पर इधर उधर लोट लगानेवाले लोगों से भरपूर, 'विलसत्करेणुगह-नम्' ( राज-पक्ष में ) विलसन्तीभिः करेणुभिः गहनम्—सुंदर-सुंदर हथिनियों से सुशो-भित, ( याचक-पक्ष में ) विलसत्भिः बिलवर्तिभिः मूषकादिभिः उत्कीर्णैः रेणुभिर्गहनम्—बिल में घुसे चूहों की धूल से धूसर !'

यहाँ 'सन्दिग्धत्व' स्पष्ट है क्योंकि 'पृथुकार्तस्वरपात्रम्' आदि का अर्थ-निर्णय नहीं हो पाता । किन्तु इस उक्ति के व्याजस्तुतिरूप होने से यह 'सन्दिग्धत्व' दोष के बदले गुण सा बना करता है ।

अनुवाद—'कष्टत्व' तथा 'दुःश्रवत्व' ... जाया करते ... वक्ता और श्रोता दोनों वैयाकरण होने का अभिमान रखते ...

यथा—

'दीधीवेवीट्समः कश्चिद्गुणवृद्ध्योरभाजनम् ।
क्विप्प्रत्ययनिभः कश्चिद्यत्र सन्निहिते न ते ॥'

अत्रार्थः कष्टः । वैयाकरणश्च वक्ता । एवमस्य प्रतिपाद्यत्वेऽपि ।

'अत्रास्मार्पमुपाध्याय त्वामहं न कदाचन ।'

अत्र दुःश्रवत्वम् । वैयाकरणो वाच्यः । एवमस्य वक्तृत्वेऽपि ।

( ग्राम्यत्व अतित्यत्व-व्यवस्था )

—ग्राम्यत्वमधमोक्तिषु ॥ २१ ॥

गुण इत्येव । यथा मम—

---

'यहाँ कुछ लोग तो ऐसे हैं जो 'दीधीङ्' और 'वेवीङ्' धातुओं के समान न तो गुण ( दया दाक्षिण्य और 'अदेङ् गुण ' से परिभाषित गुण ) के भाजन हैं और न वृद्धि (धन-समृद्धि और 'वृद्धिरेचि' से परिभाषित वृद्धि ) के ही। साथ ही साथ कुछ ऐसे भी हैं जो क्विप् प्रत्यय की भाँति सर्वलुप्त हैं और जिनके सम्पर्क में आने से औरों को भी गुण और वृद्धि का सौभाग्य नहीं मिल पाता ।'

यहाँ जो अर्थ है वह बड़ा कष्टगम्य है किन्तु यह सब 'कष्टत्व' इसलिये गुणवत् प्रतीत होता है क्योंकि यहाँ का वक्ता एक वैयाकरण है और अपने शास्त्र-पाण्डित्य के प्रदर्शन का इच्छुक है ।

इसी भाँति यह 'कष्टत्व' वहाँ भी गुण ही समझा जायगा जहाँ श्रोता वैयाकरण हो और अपने व्याकरण-पाण्डित्य का अभिमान रखता हो ।

इसी प्रकार—

'इस विषय में मैंने कभी भी अपने उपाध्याय को स्मरण करने का कष्ट नहीं किया ।'

यहां 'अस्मार्षम्' आदि में 'दु श्रवत्व' है किन्तु यहां के श्रोता के वैयाकरण होने से इसे दोष न मानकर, गुण ही माना जायगा । इसी प्रकार यह 'दु श्रवत्व' वहा भी गुण ही होगा जहा वक्ता वैयाकरण हो ।

विमर्श—बोद्धव्य-वैशिष्ट्य से 'कष्टत्व' की गुणरूपता के उदाहरण में काव्यप्रकाशकार ने यह सूक्ति उद्धृत की थी—

'यदा त्वामहमद्राक्षं पदविद्याविशारदम् ।
उपाध्यायं तदाऽस्मार्षं समस्प्राक्षं च सम्मदम् ॥

जिसे साहित्यदर्पणकार ने तोड-मरोडकर 'दु श्रवत्व' की गुणरूपता के उदाहरण में उद्धृत किया है । किन्तु पाठकों से यह छिपा नहीं है कि साहित्यदर्पण के उद्धरण में 'दु श्रवत्व' का आभासमात्र भले ही मिले सम्पूर्ण स्वरूप कदापि नहीं है ।

अनुवाद—जिसे 'ग्राम्यत्व' दोष कहा गया है वह, अधम अथवा अपढ़ लोगों की उक्ति में, गुण सा ही लगा करता है ।

यहां भी पूर्वकारिका से 'गुण ' पद अनुवृत्त है ।

उदाहरण के लिये, यह स्वरचित सूक्ति

'एसो ससहरबिम्बो दीसइ हेअङ्गवीणपिण्डो व्व ।
एदे अस्ससमोहा पडन्ति आसासु दुद्धधार व्व ।।'
[ एष शशधरबिम्बो दृश्यते हैयङ्गवीनपिण्ड इव ।
एते चास्यमयूखाः पतन्त्याशासु दुग्धधारा इव ॥ ]
इय विदूषकोक्ति ।

( 'निर्हेतुत्व' की गुण व्यवस्था )

निर्हेतुता तु ख्यातेऽर्थे दोषतां नैव गच्छति ।

यथा—'संप्रति संध्यासमयश्चक्रद्वन्द्वानि विघटयति ।'

( 'ख्यातिविरुद्धत्व' की गुणव्यवस्था, 'कविसमय-कीर्तन' )

कवीनां समये ख्याते गुणः ख्यातविरुद्धता ॥ २२ ॥

कविसमयख्यातानि च—

मालिन्यं व्योम्नि पापे, यशसि धवलता वर्ण्यते हासकीर्त्योः
रक्तौ च क्रोधरागौ ; सरिदुदधिगतं पङ्कजेन्दीवरादि ।
तोयाधारेऽखिलेऽपि प्रसरति च मरालादिकः पक्षिसङ्घो ।
ज्योत्स्ना पेया चकोरैर्जलधरसमये मानसं यान्ति हंसाः ॥२३॥
पादाघातादशोकं विकसति बकुलं योषितामास्यमद्यै
र्यूनामङ्गेषु हाराः, स्फुटति च हृदयं विप्रयोगस्य तापैः ।

---

'चन्द्रमा का यह बिम्ब ऐसा लगता है जैसे मक्खन का गोला हो और उसकी ये किरणें चारों ओर ऐसी छिटक रही हैं मानों दूध की धारायें हों।

यहाँ जो 'ग्राम्यत्व' है वह, इसके वक्ता के विदूषक होने के कारण गुण का कार्य कर रहा है।

अनुवाद—'निर्हेतुत्व' दोष वहाँ दोष नहीं माना जाया करता जहाँ वर्ण्य विषय लोकप्रसिद्ध हुआ करता है। जैसे कि—

'इस समय यह संध्याकाल चक्रवाक-मिथुन को अलग-अलग करता प्रतीत हो रहा है।

यहाँ संध्या के समय चक्रवाक मिथुन के परस्पर वियोग की बात वस्तुतः लोकप्रसिद्ध बात है। इसलिए यहाँ जो भी 'निर्हेतुत्व' है वह खटकता नहीं।

अनुवाद—जिसे 'ख्यातिविरुद्धत्व' का दोष कहा गया है वह कवि-समयप्रसिद्धि के कारण कहीं गुण का ही कार्य किया करता है।

यहाँ कवि-समय प्रसिद्धि में इनकी गणना है—

'आकाश और पाप में कृष्णवर्णता, यश हास और कीर्ति में शुभ्रवर्णता, क्रोध और अनुराग में रक्तवर्णता, रक्त और नील कमल का नदी-समुद्रादि में अस्तित्व समस्त भूभागवर्ती जलाशयों में राजहंस किंवा चक्रवाक आदि का अवस्थान चकोर पक्षी के द्वारा चन्द्रिका का पान वर्षाकाल में हंसों का मानसरोवर के प्रति प्रस्थान रमणियों के पाद-प्रहार से अशोक में फूल खिलना और उनके मुखोच्छिष्ट मद्य से बकुल का विकसित

मौर्वी रोलम्बमाला धनुरथ विशिखाः कौसुमाः पुष्पकेतो-
भिन्नं स्यादस्य बाणैर्युवजनहृदयं स्त्रीकटाक्षेण तद्वत् ॥ २४ ॥
अह्न्यम्भोजं, निशायां विकसति कुमुदं, चन्द्रिका शुक्लपक्षे
मेघध्वानेषु नृत्यं भवति च शिखिनां नाप्यशोके फलं स्यात् ।
न स्याज्जाती वसन्ते; न च कुसुमफले गन्धसारद्रुमाणा-
मित्याद्युन्नेयमन्यत्कविसमयगतं सत्कवीनां प्रबन्धे ॥ २५ ॥

एषामुदाहरणान्याकरेषु स्पष्टानि ।

---

होना, युवक और युवती के अङ्गों में मुक्ताहार, वियोग में संताप से हृदय का विदीर्ण हो जाना, कामदेव की प्रत्यञ्चा के रूप में भ्रमर-पङ्क्ति, काम के धनुष और वाण के रूप में पुष्प, काम-वाण और नारी कटाक्ष से युवा प्रेमिओं के हृदय का विदीर्ण होना, दिन में कमल का खिलना, रात में कुमुद का विकसित होना, शुक्लपक्ष में ही चाँदनी का छिटकना, मेघ गर्जन के समय मयूरों का नाच उठना, अशोक में फल का अभाव, वसन्त में मालती का न खिलना, चन्दन में फूल और फल का न होना और इसी भाँति काव्य-साहित्य में उपलब्ध कवि समय अथवा कवि-सम्प्रदाय की चित्र-विचित्र बातें।'

इनके उदाहरण काव्य-प्रबन्धों में यत्र-तत्र स्वय ढूँढ़े जा सकते हैं।

विमर्श—'कविसमय' क्या है ? इसकी मीमासा महाकवि राजशेखर के शब्दों में यह है—

'अशास्त्रीयमलौकिक च परम्परायात यमर्थमुपनिवध्नन्ति कवय स कविसमय.। 'नन्वेष दोष कथङ्कार पुनरुपनिवन्धनार्ह.' इति आचार्या । 'कविमार्गानुग्राही कथमेषः दोष ? इति यायावरीय ।'

अर्थात् 'कविसमय' वस्तुत ऐसे काव्य वर्णित अर्थ का नाम है जो कि अशास्त्रीय किंवा अलौकिक होने पर भी कविपरम्परा के द्वारा काव्य-साहित्य में उपनिवद्ध किया जाया करता है। अशास्त्रीय और अलौकिक होने पर भी इस अर्थप्रकार का उपनिवन्ध दोषावह नहीं क्योंकि इसका कार्य काव्य-मार्ग को प्रशस्त करना है।

यह 'कविसमय' तीन प्रकार का है—१. असत् का उपनिवन्ध, २. सत् का अनिवन्ध और ३. पदार्थ-नियम। महाकवि राजशेखर के अनुसार इस त्रिविध कविसमय का यह अभिप्राय है—

'तत्र सामान्यस्यासतो निवन्धनम्—यथा नदीषु पद्मोत्पलादीनि, जलाशयमात्रेऽपि हसादयः, यत्र तत्र पर्वतेषु सुवर्णरत्नादिकञ्च। नदीपद्मानि यथा—

'दीर्घीकुर्वन् पटु मदकल कूजितं सारसाना
प्रत्यूषेषु स्फुटितकमलामोदमैत्रीकषाय.।
यत्र स्त्रीणा हरति सुरतग्लानिमङ्गानुकूल
शिप्रावात प्रियतम इव प्रार्थनाचाटुकार ॥'' •

सतोऽप्यनिवन्धनम्—तद् यथा—न मालती वसन्ते, न पुष्पफल चन्दनद्रुमेषु, न फलमशोकेषु। •

अनेकत्र प्रवृत्तवृत्तीनामेकत्राचरणं नियम, तद् यथा समुद्रेष्वेव मकरा, ताम्रपर्ण्यामेव मौक्तिकानि। • •

( 'पुनरुक्तत्व' की अदोषता )

धनुर्ज्यादिषु शब्देषु शब्दास्तु धनुरादयः ।
आरूढत्वादिबोधाय—

यथा—'पूरिते रोदसी ध्वानैर्धनुर्ज्यास्फालनोद्भवैः ।'[1]

अत्र ज्याशब्देनापि गतार्थत्वे धनुःशब्देन ज्याया धनुष्यारूढत्वं बोध्यते ।

---

असतोऽपि द्रव्यस्य निबन्धनम्—मुष्टिग्राह्यत्वं सूचिभेद्यत्वं च तमसः, कुम्भोपवाह्यत्वं च ज्योत्स्नायाः ।

द्रव्यस्य सतोऽनिबन्धनम्, तद्यथा—कृष्णपक्षे सत्या अपि ज्योत्स्नायाः शुक्लपक्षे अन्धकारस्य ।

द्रव्यनियमः, तद्यथा—मलय एव चन्दनस्थानम्, हिमवत्येव भूर्जोत्पत्तिस्थानम् ।

असतोऽपि क्रियार्थस्य निबन्धनम्, यथा—चक्रवाकमिथुनस्य निशि भिन्नतटाश्रयणम्, चकोराणां चन्द्रिकापानम् ।

सतोऽपि क्रियार्थस्यानिबन्धनम्, तद्यथा—दिवा नीलोत्पलानामविकासः निशा निशि च शेफालिकाकुसुमानामविभ्रंशः ।

असतो गुणस्य निबन्धनम्, यथा—यशोहासप्रभृतौ शौक्ल्यम्, अयशसः पापप्रभृतेश्च कृष्णत्वम् ।

सतोऽपि गुणस्यानिबन्धनम्, यथा—कुन्दकुड्मलानां कामिदन्तानां च रक्तत्वम्, कमलमुकुलप्रभृतेश्च हरितत्वम्, प्रियङ्गुपुष्पाणां च पीतत्वम् ।

गुणनियमस्तु तद्यथा—सामान्योपादाने माणिक्यानां शोणता, पुष्पाणां शुक्लता मेघानां कृष्णता च ।

कृष्णनीलयोः, कृष्णहरितयोः कृष्णश्यामयोः, पीतरक्तयोः, शुक्लगौरयोरेकत्वेन निबन्धनं च कविसमयः । ( काव्यमीमांसा अध्याय १४ १५ )

संस्कृत काव्य-साहित्य का एक धर्म-प्रकार कविसमय के रूप में प्रायः सभी कवियों द्वारा उपनिबद्ध हुआ है । महाकवि राजशेखर की निम्न उक्ति से यह अनुमान किया जा सकता है कि सर्वप्रथम 'कविसमय' का निर्धारण राजशेखर का ही किया हुआ है—

'सोऽयं कवीनां समयः काव्ये सुप्त इव स्थितः ।
स साम्प्रतमिहास्माभिर्यथाबुद्धि विबोधितः ॥'

( काव्यमीमांसा १६ अध्याय )

अनुवाद—कतिपय पदों में 'पुनरुक्तत्व' दोष नहीं माना जाता । जैसे कि 'ज्या ( धनुष की प्रत्यञ्चा ) आदि के बदले 'धनुर्ज्या' आदि प्रयुक्त किये जा सकते हैं जिनके अभिप्राय धनुष पर चढ़ाई प्रत्यञ्चा आदि निकलते हैं ( न कि केवल धनुष की प्रत्यञ्चा आदि जो कि 'ज्या' आदि के अभिप्राय हैं ) ।

उदाहरण के लिये—

'( धनुर्ज्या ) धनुष पर चढ़ी प्रत्यञ्चा के आस्फालन से उत्पन्न ध्वनियों से पृथ्वी और आकाश दोनों भर गये ।

यहाँ यह स्पष्ट है कि केवल 'ज्या' पद के प्रयोग से भी 'धनुर्ज्या' का अभिप्राय निकल सकता था किन्तु 'धनुर्ज्या' कहने से 'धनुष पर चढ़ी अथवा चढ़ाई प्रत्यञ्चा' का विशेष अभिप्राय निकल रहा है जो कि यहाँ वस्तुतः विवक्षित है ।

आदिशब्दात्—

'भाति कर्णावतंसस्ते ।'

अत्र कर्णस्थितत्वबोधनाय कर्णशब्दः । एव श्रवणकुण्डलशिरःशेखर-प्रभृतिः । एव निरुपपदो मालाशब्द पुष्पस्रजमेवाभिधत्त इति स्थितावपि 'पुष्प-माला विभाति ते ।' अत्र पुष्पशब्द उत्कृष्टपुष्पवृद्धयै ।

एवं 'मुक्ताहार' इत्यत्र मुक्ताशब्देनान्यरत्नामिश्रितत्वम् ।

—प्रयोक्तव्याः स्थिता अमी ॥ २६ ॥

धनुर्ज्यादयः सत्काव्यस्थिता एव निबद्धव्याः, न त्वस्थिता 'जघनकाञ्ची-करकङ्कणादयः ।

( न्यूनपदत्व की अदोषता )

**उक्तावानन्दमग्नादेः स्यान्न्यूनपदता गुणः ।**

यथा—

'गाढालिङ्गनवामनीकृतकुचप्रोद्भिन्नरोमोद्गमा

---

यहाँ ( धनुर्ज्यादिषु में ) 'आदि' पद का प्रयोग इसलिये किया गया है जिसमें अन्य पुनरुक्तवत् प्रतीत होने वाले पदों में भी पुनरुक्तत्व का परिहार समझ लिया जाय ।

जैसे कि—

'तेरा कर्णावतंस बड़ा सुन्दर लग रहा है ।'

यहाँ केवल 'अवतस' शब्द से ही 'कर्णावतंस' का अभिप्राय निकल सकता था किन्तु 'कान में पहने कनफूल' के विशेष अभिप्राय के अवबोधनार्थ 'कर्ण' शब्द का भी प्रयोग किया गया है । इसी प्रकार 'श्रवणकुण्डल', 'शिर शेखर' प्रभृति पदों में भी, इन इन अङ्गों में अवस्थिति के अवबोध के लिये, 'श्रवण' और 'शिरस्' आदि पदों का प्रयोग निर्दुष्ट माना जायगा ।

इसी प्रकार विना किसी उपपद के प्रयुक्त 'माला' शब्द से भी पुष्पहार ( फूल की माला ) का अर्थ निकल सकता है किन्तु 'तेरी पुष्पमाला बड़ी सुन्दर लग रही है' आदि प्रयोगों में 'पुष्प' पद के योग से सुन्दर-सुन्दर फूलों की गुथी माला का विशेष अभिप्राय प्रकाशिक किया जाया करता है ।

इसी प्रकार 'हार' के बदले 'मुक्ताहार' के प्रयोग से 'अन्य रत्नों से अमिश्रित मौक्तिक के हार' का विशेष अभिप्राय प्रकाशित किया जाया करता है ।

किन्तु इन उपर्युक्त पुनरुक्तवत् प्रतीत होने वाले पदों के सम्बन्ध में यह ध्यान रखना चाहिये कि इनमें से उन्हीं का प्रयोग दोषावह नहीं जो कि काव्य-प्रबन्धों में यत्र-तत्र प्रयुक्त हो चुके हैं ।

जैसे कि 'धनुर्ज्या' आदि पद काव्य-प्रबन्धों में यत्र तत्र प्रयुक्त है और इनके प्रयोग में कोई आपत्ति नहीं । किन्तु 'जघनकाञ्ची', 'करकङ्कण' आदि का प्रयोग ठीक नहीं क्योंकि काव्य-प्रबन्धों में इन्हें प्रयुक्त नहीं किया गया ।

अनुवाद—'न्यूनपदत्व' दोष भी वहाँ गुण ही हो जाया करता है जहाँ आनन्द में विभोर अथवा शोकाकुल लोगों की उक्ति का उपनिबन्ध हो । जैसे कि—

'गाढालिङ्गन से दबे हुए स्तनोंवाली, आनन्द के रोमाञ्च से भरी, सान्द्र स्नेहरस के

मा दुस्सहरसातिरेकविगलच्छ्रीमन्नितम्बाम्बरा ।
मा मा मानद ! माति मामलमिति क्षामाक्षरोल्लापिनी
सुप्ता किं नु मृता नु किं मनसि मे लीना विलीना नु किम् ॥'

अत्र पीडयेति न्यूनम् ।

क्वचिन्न दोषो न गुणः —

न्यूनपदत्वमित्येव । यथा—

'तिष्ठेत्कोपवशात्प्रभावपिहिता दीर्घं न सा कुप्यति
स्वर्गायोत्पतिता भवेन्मयि पुनर्भावार्द्रमस्या मनः ।
तां हर्तुं विबुधद्विषोऽपि न च मे शक्ताः पुरोवर्तिनीं
सा चात्यन्तमगोचरं नयनयोर्यातेति कोऽयं विधिः ॥'

अत्र प्रभावपिहितेति भवेदिति चेत्यनन्तरं 'नैतद्यत' इति पदानि न्यूनानि। एषां पदानां न्यूनतायामप्येषवाक्यव्यङ्ग्यस्य वितर्काख्यव्यभिचारिभावस्योत्कर्षाकरणान्न गुणः । 'दीर्घं न से'त्यादिवाक्यमन्यथा च प्रतिपत्त्या तिष्ठेदित्यादिवाक्यप्रतिपत्तेबाध स्फुटमेवावभासत इति न दोषः ।

---

आलिङ्गन से नितम्ब को अनावृत कर देनेवाली, 'अरे ! बस बस करो अब नहीं' इत्यादि अक्षरों को अस्फुट स्वर से निकालती यह सुन्दरी पता नहीं, सो गयी है या मर गयी है या मेरे मन में बस गयी है या हृदय में घुल मिल गयी है ।

यहाँ 'न्यूनपदत्व' प्रतीत ही है क्योंकि 'माम्' के बाद 'पीडय' पद जो कि प्रयुक्त होना चाहिये छोड़ दिया गया है। किन्तु यह सब इसलिये न्यूनपदत्व नहीं क्योंकि आनन्दातिरेक में इतना ही पर्याप्त है और इसी से रसातिरेक का अनुभव सम्भव है ।

कहीं-कहीं पर ऐसा भी होता है कि 'न्यूनपदत्व' न तो दोष सा लगे और न गुण सा ही ।

यहाँ, 'क्वचित् दोषो न गुणः' आदि में 'न्यूनपदत्वम्' पद की आवृत्ति है। उदाहरण के लिये (महाकवि कालिदास के 'विक्रमोर्वशीयम्' की यह सूक्ति)।

'क्या ऐसा तो नहीं कि मेरी प्रिया उर्वशी प्रणय-कोप के कारण अपनी अन्तर्धान विद्या के प्रभाव से अन्तर्हित हो गयी ? किन्तु इतनी देर तक तो वह कभी रूठ नहीं हुई। क्या ऐसा तो नहीं कि वह स्वर्गलोक में उड़ कर चली गयी ? किन्तु मुझे तो वह हृदय से चाहती है । क्या ऐसा तो नहीं कि असुर उसे चुरा ले गये ? किन्तु मेरे रहते भला असुर उसे कैसे चुरा सकें ! कहीं भी वह दिखाई नहीं पड़ती ! यह सब क्या हो गया ! क्या हो रहा है !'

यहाँ भी 'न्यूनपदत्व' है क्योंकि (प्रथम चरण में) 'प्रभावपिहिता' और (द्वितीय चरण में) 'भवेत्' पदों के बाद 'नैतद्यत (ऐसी बात नहीं क्योंकि)' पद की न्यूनता प्रतीत हो रही है। किन्तु इन पदों की यह न्यूनता यहाँ 'गुण' का कार्य इसलिये नहीं कर रही है क्योंकि इनके द्वारा, इस समस्त वाक्य में व्यङ्ग्य 'वितर्क' रूप व्यभिचारी भाव का कोई विशेष परिपोष नहीं प्रतीत होता इसका यह अभिप्राय नहीं कि यह 'न्यूनपदत्व' यहाँ दोष है। वस्तुतः यह 'न्यूनपदत्व' यहाँ दोष भी नहीं क्योंकि 'दीर्घं न सा कुप्यति' आदि प्रतिचरणगत उत्तरार्ध वाक्य के अर्थसामर्थ्य से ही 'तिष्ठेत् कोपवशात्

( अधिकपदत्व की अदोषता )

—गुणः क्वाऽप्यधिकं पदम् ॥ २७ ॥

यथा—

'आचरति दुर्जनो यत्सहसा मनसोऽप्यगोचरानर्थान् ।
तन्न न जाने जाने स्पृशति मनः किं तु नैव निष्ठुरताम् ॥'

अत्र 'न न जाने' इत्ययोगव्यवच्छेदे ।

द्वितीये 'जाने' इत्यनेन नाहमेव जाने इत्यन्ययोगव्यवच्छेदाद्विच्छित्ति-विशेषः ।

( समाप्तपुनरात्तत्व की अदोषता )

समाप्तपुनरात्तत्वं न दोषो न गुणः क्वचित् ।

यथा—'अन्यास्ता गुणरत्न—' इत्यादि ।

अत्र प्रथमार्धेन वाक्यसमाप्तावपि द्वितीयार्धवाक्यं पुनरुपात्तम् ।

एवं च विशेषणमात्रस्य पुनरुपादाने समाप्तपुनरात्तत्वं न वाक्यान्तरस्येति विज्ञेयम् ।

---

प्रभावपिहिता' आदि प्रतिचरणगत पूर्वार्द्ध वाक्य के अभिप्राय का निराकरण स्पष्ट प्रतीत हो रहा है जिसके लिये 'नैतद्यत' पद की न्यूनता कोई न्यूनता नहीं प्रतीत होती ।

अनुवाद—कहीं-कहीं 'अधिकपदत्व' गुणवत् प्रतीत हुआ करता है । जैसे कि—

'यह बात कि 'दुष्ट मनुष्य अकस्मात् कुछ ऐसे कार्य कर डालते हैं जिन्हें कोई सोच भी न सकें' ऐसा नहीं कि मैं न जानता होऊँ किन्तु कुछ प्रतिकार इसलिए नहीं करता क्योंकि मेरे हृदय में निष्ठुरता का भाव उत्पन्न ही नहीं होता ।'

यहाँ 'अधिकपदत्व' प्रतीत होता है क्योंकि 'न जाने' में 'न' अधिक है । किन्तु यह 'अधिकपदत्व' यहाँ गुण का ही कार्य कर रहा है क्योंकि इससे वक्ता के साथ, प्रस्तुत दुर्जन पुरुष के आचरण के ज्ञान का जो 'अयोग'–असबन्ध–हो सकता था उसका व्यवच्छेद अथवा निवारण किया जा रहा है ( अयोगव्यवच्छेद ) जिससे 'अह जाने एव' का विशेष अभिप्राय अभिव्यक्त हो उठता है ।

इसी प्रकार 'जाने जाने' में दूसरी वार प्रयुक्त 'जाने' पद अधिक प्रतीत होता है किन्तु यह 'अधिकपदत्व' गुण सा ही लग रहा है क्योंकि इसके द्वारा 'अहमेव जाने' ( मैं ही जानता हूँ, कोई दूसरा क्या जानेगा ) का एक सुन्दर अभिप्राय प्रकाशित हो जाता है जिसमें 'अन्ययोगव्यवच्छेद' ( वक्ता के अतिरिक्त अन्य लोगों में प्रस्तुत दुर्जन पुरुष के दुराचरण के ज्ञान के निराकरण ) का मर्म अन्तर्निहित है ।

अनुवाद—कहीं-कहीं 'समाप्तपुनरात्तत्व' न तो दोष सा लगता है और न गुण सा ही । जैसे कि—

'अन्यास्ता गुणरत्नरोहणभुव ' आदि सूक्ति में ।

यहाँ यह स्पष्ट है कि प्रथमार्ध में ही वाक्य समाप्त हो चुका है किन्तु 'श्रीमत्कान्ति-जुषाम्' आदि द्वितीयार्ध वाक्य के रूप में पुन उपात्त है । किन्तु तव भी यहाँ 'समाप्त-पुनरात्तत्व' कोई दोष नहीं क्योंकि यहाँ विशेषणमात्र का पुन उपादान नहीं अपितु साकांक्ष वाक्य का पुन उपादान है । 'समाप्तपुनरात्तत्व' तो विशेषणमात्र के उपादान में

(गर्भितत्व की अदोषता)

गर्भितत्वं गुणः क्वापि—

यथा—

'दिङ्मातङ्गघटाविभक्तचतुराघाटा मही साध्यते
सिद्धा सापि वदन्त एव हि वयं रोमाञ्चिताः पश्यत ।
विप्राय प्रतिपाद्यते किमपरं रामाय तस्मै नमो
यस्मादाविरभूत्कथाद्भुतमिदं यत्रैव चास्तं गतम् ॥'

अत्र वदन्त एवेत्यादि वाक्यस्य वाक्यान्तरप्रवेशात् चमत्कारातिशयं पुष्णाति।

(पतत्प्रकर्षत्व की अदोषता)

—पतत्प्रकर्षता तथा ॥ २८ ॥

तथेति क्वचित् गुणः । यथा—'चञ्चद्भुज—' इत्यादि ।
अत्र चतुर्थपादे सुकुमारार्थतया शब्दाडम्बरत्यागो गुणः ।

(रसगत दोषों की अनित्यत्वव्यवस्था)

क्वचिदुक्तौ स्वशब्देन न दोषो व्यभिचारिणः ।
अनुभावविभावाभ्यां रचना यत्र नोचिता ॥ २९ ॥

---

सम्भव था । यहाँ इसे गुण भी नहीं माना जा सकता क्योंकि इसके पुनः उपादान से कोई चमत्कार-विशेष भी यहाँ उत्पन्न नहीं होता।

अनुवाद—'गर्भितत्व' दोष भी कहीं-कहीं गुण सा बना करता है । जैसे कि—

'उस पृथ्वी को जीता जाता है जिसकी चारों सीमायें चारों दिशाओं तक पहुँचा करती हैं। और 'यह पृथ्वी जीत ली गयी' कहते हुए जब लोग रोमाञ्चित हो उठते हैं तो उसे ब्राह्मण को दान में दे दिया जाता है। हम तो बस यह अद्भुत कथा जिससे उत्पन्न हुई और जिनके साथ अस्त हो गयी उन अद्वितीय दानवीर परशुराम के आगे हाथ जोड़े खड़े हैं।'

यहाँ 'गर्भितत्व' है क्योंकि 'वदन्त एव हि वयं रोमाञ्चिताः पश्यत' यह वाक्य 'दिङ्मातङ्गघटाविभक्तचतुराघाटा मही साध्यते सिद्धा सापि विप्राय प्रतिपाद्यते' इस वाक्य के बीच में घुसा पड़ा है। किन्तु तब भी इसे यहाँ गुण ही माना जायगा क्योंकि इसी के द्वारा विस्मय-चमत्कार का यहाँ अधिकाधिक परिपोष किया जा रहा है जो कि सर्वथा अपेक्षित है।

अनुवाद—इसी प्रकार 'पतत्प्रकर्षत्व' भी कहीं-कहीं गुण हो जाता है।

यहाँ 'पतत्प्रकर्षता तथा' में 'तथा' से 'पतत्प्रकर्षत्व' के गुण होने का अभिप्राय लिया गया है। जैसे कि—

'चञ्चद्भुजभ्रमित' आदि पूर्वोद्धृत वेणीसंहार-सूक्ति।

यहाँ चतुर्थ चरण (उत्तंसयिष्यति कचांस्तव देवि भीमः) में शब्दाडम्बर का जो परित्याग है जिसमें पतत्प्रकर्षत्व स्पष्ट है वह गुणवत् प्रतीत हो रहा है क्योंकि इससे यहाँ का कोमल भाव सुंदरता से अभिव्यक्त हो उठता है।

अनुवाद—कहीं-कहीं पर व्यभिचारिभाव का उसके वाचक पद द्वारा अभिधान भी दोष नहीं हुआ करता, यदि, वहाँ अनुभाव तथा विभाव की योजना में कोई औचित्य न हो।

यत्रानुभावविभावमुखेन प्रतिपादने विशदप्रतीतिर्नास्ति, यत्र च विभावानुभावकृतपुष्टिराहित्यमेवानुगुणं तत्र व्यभिचारिणः स्वशब्देनोक्तौ न दोषः।

यथा—

'औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया
तैस्तैर्बन्धुवधूजनस्य वचनैर्नीताभिमुख्यं पुनः।
दृष्ट्वाग्रे वरमात्तसाध्वसरसा गौरी नवे सङ्गमे
संरोहत्पुलका हरेण हसता श्लिष्टा शिवायास्तु वः॥'

अत्रौत्सुक्यस्य त्वरारूपानुभावमुखेन प्रतिपादने सङ्गमे न झटिति प्रतीतिः, त्वराया भयादिनापि सम्भवात्। ह्रियोऽनुभावस्य च व्यावर्तमानस्य कोपादिना सम्भवात्। साध्वसहासयोस्तु विभावादिपरिपोषस्य प्रकृतरसप्रतिकूलप्रायत्वादित्येषां स्वशब्दाभिधानमेव न्याय्यम्।

**सञ्चार्यादेर्विरुद्धस्य बाध्यत्वेन वचो गुणः।**

---

तात्पर्य यह है कि जबकि अनुभाव और विभाव की योजना से किसी व्यभिचारी भाव की विशद प्रतीति न हो सके अथवा जब कि विभाव और अनुभव के द्वारा परिपोष न पाना ही किसी रसभाव के चमत्कार के लिए अधिक उपयुक्त हो जाय तब वाचक पद से उस व्यभिचारी भाव का अभिधान दोष नहीं माना जा सकता। जैसे कि ( रत्नावली की यह सूक्ति )—

'प्रियतम शिव के साथ नवमिलन में उत्सुकता से शीघ्र चल पड़ने वाली किन्तु स्वाभाविक लज्जा से पुन लौट पड़ने में लगी, उन-उन सखी-सहेलियों के कहने-सुनने से सामने लायी गयी किन्तु महादेव को वर के रूप में देखते ही भय के वशीभूत बनी और हँसते प्रियतम के द्वारा आलिङ्गन में बँधी तथा आनन्द से रोमाञ्चित वह देवी पार्वती आप सबका कल्याण करें।'

यहाँ 'व्यभिचारिभावों का स्वशब्दोपादान' दोष नहीं क्योंकि यदि 'औत्सुक्य' रूप व्यभिचारी भाव को सत्वर गमन के अनुभाव द्वारा प्रतिपादित किया गया होता तो प्रेममिलन में औत्सुक्य की अविलम्ब प्रतीति न हो पाती। इसका कारण यह है कि सत्वर गमन भय अथवा हर्ष से भी सम्भव है औत्सुक्य से ही क्यों ? ( किन्तु यहाँ तो 'औत्सुक्य' की ही अभिव्यञ्जना अभिप्रेत है जो कि इसी पद के उपादान में सभव है ) इसी प्रकार 'ह्री' ( लज्जा ) की विशद अभिव्यक्ति के लिए इसके वाचक पद का ही प्रयोग उचित है क्योंकि 'व्यावर्तन' ( लौट पड़ने ) के अनुभाव द्वारा इसका प्रकाशन असंभव है। व्यावर्तन के अनुभाव का संबन्ध केवल लज्जा से ही नहीं अपितु कोप अथवा भय से भी है और इसी के निराकरण के लिए यहाँ 'ह्री' ( लज्जा ) पद प्रयुक्त किया गया है।

इसी प्रकार 'साध्वस' और 'हास' के भाव भी अपने वाचक पदों द्वारा ही यहाँ प्रतिपादित हैं और इसी में औचित्य है क्योंकि यदि विभाव आदि के द्वारा इन भावों का परिपोष किया गया होता तब तो ये सब यहा के शृङ्गाररस के प्रतिकूल से लगते ( क्योंकि भयानक और हास्य रस के स्थायीभावों का प्रकाशन-प्रपञ्च शृङ्गार के प्रतिकूल ही पड़ेगा अनुकूल नहीं )।

इसी प्रकार जहाँ विरुद्ध रस-भाव के विभाव, अनुभाव तथा व्यभिचारी भावों की

यथा—

'क्वाकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलम्—' इत्यादि।

अत्र प्रशमाङ्गानां वितर्कमतिशङ्काधृतीनामभिलाषाङ्गैरौत्सुक्यस्मृतिदैन्यचिन्ताभिस्तिरस्कारः पर्यन्ते चिन्ताप्रधानमास्वादप्रकर्षमाविर्भावयति।

विरोधिनोऽपि स्मरणे साम्येन वचनेऽपि वा ॥ २० ॥
भवेद्विरोधो नान्योन्यमङ्गिन्यङ्गत्वमाप्तयोः।

क्रमेण यथा—

'अयं स रशनोत्कर्षी—' इत्यादि।

अत्रालम्बनविच्छेदे रतेरसात्मतया स्मर्यमाणानां तदङ्गानां शोकोद्दीपकतया करुणानुकूलता।

'सरागया स्रुतघनघर्मतोयया कराहतिध्वनितपृथूरुपीठया।
मुहुर्मुहुर्दशनविलङ्घितोष्ठया रुषा नृपाः प्रियतमयेव भेजिरे ॥'

---

योजना इस प्रकार की गयी होती है जिसमें वे प्रकृत रस से दबे-दबाये रहा करते हैं तो वहाँ यह 'विरुद्धविभावादिपरिग्रह' दोष न होकर गुण ही हुआ करता है। जैसे कि—

'क्वाकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलम्' इत्यादि।

यहाँ यह स्पष्ट है कि विरुद्धरसभावरूप 'शम' के अङ्गभूत वितर्क, मति शङ्का और धृतिरूप व्यभिचारिभावों की ऐसी योजना की गई है जिसमें ये यहाँ के अभिलाषविप्रलम्भ शृङ्गार के परिपोषक औत्सुक्य स्मृति दैन्य और चिन्ता के व्यभिचारिभावों से दबा दिये गये हैं जिससे अन्त में चिन्ता की धाराप्रवाहिकता की आनन्दानुभूति हो उठती है और अधिकाधिक परिपुष्ट विप्रलम्भ का आस्वाद मिल जाता है। इस प्रकार यहाँ 'विरुद्धविभावादिपरिग्रह' का दोष गुण का ही कार्य करता प्रतीत हो रहा है।

इसी प्रकार परस्पर विरुद्ध रसों के अङ्गों का एकत्र समावेश भी दोष होने के बदले गुण ही हो जाया करता है यदि निम्न रीतियों से यह विरुद्ध रस-योजना हुई हो—

(क) प्रकृत रस के विरोधी रस या भाव का स्मरण-रूप से उपनिबन्धन
(ख) परस्पर विरुद्ध रस या भाव की साम्य-विवक्षा-पूर्वक योजना और
(ग) एक प्रधान रस के साथ परस्पर विरुद्ध रसों का अङ्गरूप से अभिव्यञ्जन।

जैसे कि (प्रकृत रस के विरोधी रस या भाव के स्मरण रूप से उपनिबन्धन में रस-दोष-परिहार)—

'अयं स रशनोत्कर्षी' इत्यादि (महाभारतसूक्ति)।

यहाँ यह स्पष्ट है कि रतिभाव की पूर्ण अभिव्यक्ति नहीं हो रही है क्योंकि इसका आलम्बनविभावरूप नायक भूरिश्रवा मर चुका है किन्तु तब भी इसके आश्रय रशना-कर्षण आदि की ऐसी योजना की हुई है जिसमें वे अतीत की स्मृति के रूप में प्रतीत हो रहे हैं और अन्ततोगत्वा शोक को उद्दीप्त करते हुये यहाँ के करुणरस के ही परिपोषक बने दिखायी दे रहे हैं।

अथवा

(परस्पर विरुद्ध रस या भाव की साम्यविवक्षा-पूर्वक योजना में रसदोष-परिहार)—
'सरागया' आदि अर्थात् क्रोध या अनुराग के आवेश में लाल-लाल नेत्रों अथवा स्वेदार्द्र

अत्र सम्भोगशृङ्गारो वर्णनीयवीरव्यभिचारिणः क्रोधस्यानुभावसाम्येन विवक्षितः ।

'एकं ध्याननिमीलनान्मुकुलितप्राय द्वितीयं पुनः
पार्वत्या वदनाम्बुजस्तनभरे सम्भोगभावालसम् ।
अन्यद्दूरविकृष्टचापमदनक्रोधानलोद्दीपित
शम्भोभिन्नरसं समाधिसमये नेत्रत्रयं पातु वः ॥'

अत्र शान्तशृङ्गाररौद्ररसपरिपुष्टा भगवद्विषया रतिः ।

यथा वा—

'क्षिप्तो हस्तावलग्नः प्रसभमभिहतोऽप्याददानोंऽशुकान्त
गृह्णन् केशेष्वपास्तश्चरणनिपतितो नेक्षितः संभ्रमेण ।
आलिङ्गन् योऽवधूतस्त्रिपुरयुवतिभिः साश्रुनेत्रोत्पलाभिः
कामीवाद्रापराधः स दहतु दुरित शाम्भवो वः शराग्निः ॥'

---

नेत्रों वाली, 'स्रुतघनघर्मतोयया'—'क्रोध अथवा सत्त्व के उद्रेक से निकले स्वेद जल से भींगी, 'कराहतिध्वनितपृथूरुपीठया'—अपने या प्रियतम के काराघात से 'ऊरुदेश पर चोट पड़ने से विह्वल बनी और 'मुहुर्मुहुर्दशनविलंघितोष्ठया' बार बार ओठ चबाती या प्रियतम के दशन-क्षत से पीड़ित अधर वाली, क्रुद्धतारूपिणी प्रियतमा ने, शिशुपाल के पक्षवाले सभी राजाओं को अपने वश में कर लिया ।'

यहाँ प्रकृत वीर रस के विरोधी संभोगशृंगार की योजना है किन्तु यह योजना इस प्रकार की गयी है जिसमें इसके अनुभाव ( सरागता आदि ) प्रकृत वीररस के व्यभिचारी 'क्रोध' के अनुभावों के समान वर्णित हैं । इसलिये यहाँ भी रसदोष की कोई संभावना नहीं ।

अथवा

( एक प्रधान रस के साथ परस्पर विरुद्ध रसों के अङ्गरूप से अभिव्यञ्जन में रसदोष-परिहार )

'समाधिस्थ महादेव शङ्कर का वह पहला नेत्र जो कि ध्यान-बन्ध में बन्द सा रहा करता है, वह दूसरा नेत्र जो कि पार्वती के मुख कमल और उन्नत उरोजों पर प्रणय-भाव रखा करता है और वह तीसरा नेत्र जो कि धनुर्धर कामदेव को भस्मीभूत करने वाले क्रोधानल की ज्वालाओं से जला करता है, विविध रसभावों की अनुभूति कराते हुये, आप सब का कल्याण मङ्गल करता रहे ।'

यहां भगवद्विषयक रतिभाव ही मुख्य रूप से 'अभिव्यङ्ग्य है और इसलिये इसके परिपोषक और इसके साथ अङ्गरूप से अभिव्यङ्ग्य शान्त, शृङ्गार और रौद्ररस किसी प्रकार का पारस्परिक विरोध करते नहीं प्रतीत होते ।

अथवा

'त्रिपुरान्तक महादेव शङ्कर का वह बाणानल जो कि प्रेमापराधी कामी की भाँति, त्रिपुरासुर की विरह-विह्वल सुन्दरियों से छिटक दिये जाने पर भी, उनका हाथ पकड़ा करता है, दूर किये जाने पर भी उनके वस्त्र के अञ्चल छूआ करता है, हटा दिये जाने पर भी उनके केशपाश में हाथ लगाया करता है, संभ्रमवश आखों से परे किये जाने पर भी, उनके पैरों पर आ गिरा करता है और दूर से रोके जाने 'पर भी उन्हें आलिङ्गन करना चाहता है, आप सबके पाप-सन्ताप का शमन करता रहे ।'

अत्र कविगता भगवद्विषया रतिः प्रधानम्। तस्याः परिपोषकतया भगवतस्त्रिपुरध्वंसे प्रत्युत्साहस्यापरिपुष्टतया रसपदवीमप्राप्ततया भावमात्रस्य करुणोऽङ्गम्। तस्य च कामीवेति साम्यबलादायातः शृङ्गारः।

एवं चाविश्रान्तिधामतया करुणस्याप्यङ्गतैवेति द्वयोरपि करुणशृङ्गारयोर्भगवदुत्साहपरिपुष्टतद्विषयरतिभावास्वादप्रकर्षकतया यौगपद्यसम्भवादङ्गत्वेन न विरोधः।

ननु समूहालम्बनात्मकपूर्णघनानन्दरूपस्य रसस्य तादृशेनेतररसेन कथं विरोधः सम्भावनीयः? एकवाक्ये निवेशप्रादुर्भावयोर्यौगपद्यविरहेण परस्परोपमर्दकत्वानुपपत्तेः। नाप्यङ्गाङ्गिभावः, द्वयोरपि पूर्णतया स्वातन्त्र्येण विश्रान्तेः।

सत्यमुक्तम्। अत एवात्र प्रधानेतरेषु रसेषु स्वातन्त्र्यविश्रामराहित्यात्पूर्णरसभावमात्राच्च विलक्षणतया संचारिरसनाम्ना व्यपदेशः प्राच्यानाम्।

अस्मत्पितामहानुजकविपण्डितमुख्यश्रीचण्डीदासपादानां तु खण्डरसनाम्ना।

---

यहाँ प्रधानरूप से अभिव्यङ्ग्य जो भाव है वह कविनिष्ठ शिवविषयक रति अथवा भक्ति का भाव है। इसके परिपोष के लिये जिस विरुद्ध भाव की यहाँ योजना है वह है त्रिपुरध्वंस में निरत भगवान् शङ्कर के 'उत्साह' का भाव जो कि वीररस के रूप में परिपुष्ट न हो सकने के कारण भाव रूप में ही रह गया है और जिसके अङ्ग के रूप में करुण रस का अवभास हो रहा है जो कि वस्तुतः 'कामीव' इस साम्य-विवक्षा से आक्षिप्त शृङ्गार को अपना अङ्ग बनाये विराजमान है। यह करुण भी यहाँ अन्तिम आस्वाद का विषय नहीं बन रहा है। और इसीलिये अङ्गरूप से ही यहाँ इसका अनुभव हो रहा है। इस प्रकार करुण और शृङ्गार दोनों यहाँ भगवन्निष्ठ उत्साहभाव से परिपुष्ट कविनिष्ठ भगवद्-विषयक रतिभाव के परिपोषक बन रहे हैं और इसलिये इनका सहावस्थान रसदोष का उत्पादक नहीं अपितु कविनिष्ठ भगवद्विषयक रतिभाव का अधिकाधिक परिपोषक ही प्रतीत हो रहा है

यहाँ यह प्रश्न उठ सकता है—जब कि 'रस' विभावादि-वर्ग का सम्वलित विभाव्य-रूप एक अखण्ड आनन्दात्मक अनुभव है तब इसी प्रकार के दूसरे रसरूप अनुभव से इसका विरोध क्योंकर सम्भव है? साथ ही साथ जब कि इस प्रकार के दो रसरूप अनुभवों का एक काव्य-वाक्य में निवेश अथवा एक काव्य-वाक्य द्वारा अभिव्यञ्जन एक समय में असम्भव है तब इनमें परस्पर उपमर्द्य-उपमर्दक-भाव की क्या सम्भावना हो सकती है? इसके अतिरिक्त, जबकि दो रस पूर्णतया अभिव्यक्त हों और स्वतन्त्र रूप से आनन्दानुभव के विषय बन रहे हों तब उनमें अङ्गाङ्गिभाव भी क्योंकर माना जा सकता है?

प्रश्न तो ठीक है और वस्तुतः इसीलिये प्राचीन आलङ्कारिक ऐसे प्रसङ्गों पर अप्रधान तथा व्यङ्ग्य रस को 'सञ्चारी रस' कहा करते हैं क्योंकि उनके अनुसार इस प्रकार का रस न तो स्वतन्त्र रूप से आस्वाद-विषय हो पाता है और न मुख्य रस की भाँति पूर्णतया अभिव्यङ्ग्य ही हो सकता है अपितु अपनी ही सामग्री से परिपुष्ट होकर एक विलक्षण भाव सा बना रहता है।

और वस्तुतः इसीलिये हमारे पितामह के अनुज कवि पण्डित-प्रकाण्ड, आचार्य श्रीचण्डीदास ने इस प्रकार के रस को 'खण्ड रस' कहा है—

यदाहुः—

'अङ्गं बाध्योऽथ संसर्गी यद्यङ्गी स्याद्रसान्तरे।
नास्वाद्यते समग्रं तत्ततः खण्डरसः स्मृतः ॥' इति।

ननु 'आद्यः करुणबीभत्सरौद्रवीरभयानकैः' इत्युक्तनयेन विरोधिनोर्वीरश्रृङ्गारयोः कथमेकत्र—

'कपोले जानक्याः करिकलभदन्तद्युतिमुपि
स्मरस्मेरस्फोरोड्डमरपुलक वक्त्रकमलम्।
मुहुः पश्यच्छृण्वन् रजनिचरसेनाकलकलं
जटाजूटग्रन्थिं द्रढयति रघूणां परिवृढः ॥'

इत्यादौ समावेशः। अत्रोच्यते—इह खलु रसाना विरोधिताया अविरोधितायाश्च त्रिधा व्यवस्था। कयोश्चिदालम्बनैक्येन, कयोश्चिदाश्रयैक्येन, कयोश्चिन्नैरन्तर्येणेति। तत्र वीरश्रृङ्गारयोरालम्बनैक्येन विरोधः। तथा हास्यरौद्रबीभत्सैः सम्भोगस्य। वीरकरुणरौद्रादिभिर्विप्रलम्भस्य। (आलम्बनैक्येन) आश्रयैक्येन च वीरभयानकयोः। नैरन्तर्यविभावैक्याभ्यां शान्तश्रृङ्गारयोः। त्रिधाऽयं

---

'वह रस जो कि अपने आप में अङ्गी (मुख्य) होने पर भी दूसरे रस का अङ्ग (उपकारक) बन जाया करता है अथवा विरोधी होने पर भी, प्रकृत रस के साथ, साम्यविवक्षा से, एकत्र समावेश पा जाता है अथवा विना विरोध के, स्वतन्त्र रूप से ही प्रकृत रस में सम्मिलित हो जाता है, जिससे उसका पार्यन्तिक आस्वाद नहीं मिल सकता, 'खण्डरस' कहा जाया करता है।'

यहाँ यह कहा जा सकता है कि जबकि 'प्रथम अर्थात् श्रृङ्गार रस, करुण बीभत्स-रौद्र-वीर और भयानक रसों से विरुद्ध पड़ता है' इस पूर्वोक्त सिद्धान्त के अनुसार वीर और श्रृङ्गार में परस्पर विरोध है तब एक काव्यवाक्य जैसे कि—

'एक ओर तो रघुराज राम हाथी के बच्चे के दांत की कांति से पूर्ण कपोलवाले सीता के मुख-कमल पर काम-विकास और प्रेम के रोमाञ्च देखने में निरत हैं और दूसरी ओर वे राक्षस-सेना का कोलाहल सुनकर अपने जटाजूट की गाँठ भी बाँध रहे हैं।'

इत्यादि में, इनका एकत्र समावेश क्योंकर अनुचित नहीं? किन्तु इसका समाधान इस प्रकार किया जा सकता है—

'दो रसों के विरोध या अविरोध की तीन सभावनायें हैं—(१) या तो दोनों का आलम्बन एक हो (२) या दोनों का आश्रय एक हो (३) या दोनों एक दूसरे के बाद विना व्यवधान के अभिव्यङ्ग्य हो रहे हों। अब वीर और श्रृङ्गार का जो विरोध है उसका कारण उनके आलम्बन का एक होना है। इसी भाँति सभोग श्रृङ्गार के साथ हास्य, रौद्र और बीभत्स के विरोध का कारण आलम्बन का ऐक्य ही है। यही बात विप्रलम्भ श्रृङ्गार के साथ वीर, करुण और रौद्र आदि के विरोध की भी है। आश्रय की एकता (और आलम्बन की एकता) के कारण जो विरोध सभव है वह वीर और भयानक में देखा जा सकता है। अव्यवहित रूप से एक दूसरे के बाद अभिव्यञ्जन में और विभावैक्य के कारण शांत और श्रृङ्गार परस्पर विरुद्ध पड़ते हैं। वीर रस का अद्भुत और रौद्र से उपर्युक्त तीनों सभावनाओं में अविरोध ही रहा करता है। यही अविरोध श्रृङ्गार का अद्भुत के साथ और भयानक का बीभत्स के भी साथ दिखायी देता है।'

विरोधो वीरस्याद्भुतरौद्राभ्याम्। शृङ्गारस्याद्भुतेन भयानकस्य बीभत्सेनेति।

तेनात्र वीरशृङ्गारयोर्भिन्नालम्बनत्वान्न विरोधः। एवं च वीरस्य नायकनिष्ठत्वेन भयानकस्य प्रतिनायकनिष्ठत्वेन निबन्धे भिन्नाश्रयत्वेन न विरोधः। यच्च नागानन्दे शान्ताश्रयस्यापि जीमूतवाहनस्य मलयवत्यनुरागो दर्शितः, तत्र 'अहो गीतमहो वादित्रम्' इत्यद्भुतस्यान्तरा निवेशनान्नैरन्तर्याभावान्न शान्तशृङ्गारयोर्विरोधः। एवमन्यदपि ज्ञेयम्। 'पाण्डुक्षामं वदनम्—' इत्यादौ च पाण्डुतादीनामङ्गभावः करुणविप्रलम्भेऽपीति न विरोधः।

( सर्वदोष-प्रतिप्रसव। समस्त दोषों की अनित्यत्वव्यवस्था )

अनुकारे च सर्वेषां दोषाणां नैव दोषता ॥ ३१ ॥

सर्वेषां दुःश्रवत्वप्रभृतीनाम्।

यथा—

'एष दुश्च्यवनं नौमीत्यादि जल्पति कश्चन।'

अत्र दुश्च्यवनशब्दोऽप्रयुक्तः।

---

अब यदि इस दृष्टि से 'कपोले जानक्याः' आदि काव्य-वाक्य पर विचार किया जाय तो यह स्पष्ट है कि यहाँ वीर और शृङ्गार में कोई विरोध नहीं क्योंकि दोनों भिन्न-भिन्न आलम्बन पर अभिव्यक्त हो रहे हैं ( अर्थात् शृङ्गार तो सीता रूप आलम्बन पर प्रकाशित हो रहा है और वीर राक्षस-सैन्य रूप आलम्बन पर)। इसी प्रकार जब कि वीर रस नायकनिष्ठ रूप से अभिव्यञ्जित हो और भयानक रस की अभिव्यक्ति प्रतिनायक के आलम्बन पर हो तब दोनों में आश्रय-भेद के कारण जो भी विरोध है वह हट जाया करता है। 'नागानन्द' नाटक में जो शम रूप स्थायीभाव के आश्रय (नायक) 'जीमूतवाहन' का ( नायिका ) 'मलयवती' के प्रति प्रेमानुराग प्रकाशित है उसमें शान्त और शृङ्गार का इसलिये कोई विरोध नहीं क्योंकि यहाँ इन दोनों रसों का अव्यवहित अभिव्यञ्जन नहीं है अपितु इनके बीच में 'अहो गीतम् अहो वादित्रम्' आदि के द्वारा अद्भुत रस का सञ्चार कर दिया गया है। इसी भाँति अन्यत्र काव्य-नाट्य-प्रबन्ध में अन्य रसों के भी अविरोध का रहस्य समझा जा सकता है।

'पाण्डुक्षामं वदनम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में भी 'करुण' और 'करुण विप्रलम्भ' के अंगों का विरोध इसलिये नहीं क्योंकि यहाँ 'पाण्डुता' आदि करुण रस के असाधारण अनुभाव नहीं अपितु करुण विप्रलम्भ के भी साधारण अनुभाव हैं।

अनुवाद—इन उपर्युक्त समस्त दोषों का एक अमोघ अपवाद यह है जिसे 'अनुकरण' कहते हैं। अर्थात् अनुकरण में कोई भी दोष दोष नहीं माना जा सकता। ( क्योंकि अनुकार्य का दोष अनुकरण में दोष नहीं हुआ करता )। जैसे कि—

'यह मैं दुश्च्यवन ( इन्द्र ) को प्रणाम कर रहा हूँ, ऐसी बात कोई बक झक रहा है।'

यहाँ 'दुश्च्यवन' शब्द, इन्द्र के अर्थ में अप्रयुक्त होने पर भी, प्रयुक्त किया हुआ है किन्तु यह 'अप्रयुक्तत्व' यहाँ दोष नहीं क्योंकि यहाँ वक्ता किसी दूसरे की उक्ति का अनुकरण करते यह सब कह रहा है।

अन्येषामपि दोषाणामित्यौचित्यान्मनीषिभिः ।
अदोषता च गुणता ज्ञेया चानुभयात्मता ॥ ३२ ॥

अनुभयात्मता अदोषगुणता ।

इति साहित्यदर्पणे दोषनिरूपणो नाम सप्तमः परिच्छेदः ।



इस उपर्युक्त विचारधारा का अनुसरण करते हुये, औचित्य की दृष्टि से, अन्य दोषों की भी अदोषता अथवा गुणरूपता अथवा अदोष गुणता यत्र-तत्र स्वयं बुद्धिमान् पाठक समझ सकते हैं।

यहाँ कारिका में 'अनुभयात्मता' का अभिप्राय 'अदोष-गुणता' ( न तो दोष हो और न गुण हो ) का अभिप्राय है।

**विमर्श**—काव्यप्रकाशकार ने 'अनुकरण' को समस्त पद-दोषों का अपवाद-स्थान माना है—

'अनुकरणे तु सर्वेषाम् ।
सर्वेषां श्रुतिकटुप्रभृतीना दोषाणाम् । यथा—
मृगचक्षुषमद्राक्षमित्यादि कथयत्ययम् ।
पश्यैष च गवित्याह सुत्रामाण यजेति च ॥' ( काव्यप्रकाश ७म उल्लास )

यहाँ साहित्यदर्पणकार ने काव्यप्रकाशकार की ही मान्यता का अनुसरण किया है किन्तु ऐसे प्रसग में किया है जिससे यह स्पष्ट होना कठिन है कि अनुकरण पद-दोषों का ही अपवाद-स्थान है या अन्य दोषों, जैसे कि अर्थगत अथवा रसगत दोषों का भी। अर्थगत अथवा रसगत दोष अनुकार्य अथवा अनुकरण—दोनों प्रकार के वाक्यों में दोष ही प्रतीत होते हैं, गुण नहीं।

साहित्यदर्पण सातवाँ परिच्छेद समाप्त।



# अष्टम. परिच्छेद

( काव्य में गुण-तत्त्व : स्वरूप और उपयोग )

गुणानाह—

रसस्याङ्गित्वमाप्तस्य धर्माः शौर्यादयो यथा ।

गुणाः—

यथा खल्वङ्गित्वमाप्तस्यात्मन उत्कर्षहेतुत्वाच्छौर्यादयो गुणशब्दवाच्याः, तथा काव्येऽङ्गित्वमाप्तस्य रसस्य धर्माः स्वरूपविशेषा, माधुर्यादयोऽपि स्वसमर्पकपदसन्दर्भस्य काव्यव्यपदेशस्यौपयिकानुगुण्यभाज इत्यर्थः । यथा चैषां रसमात्रस्य धर्मत्वं तथा दर्शितमेव ।

( गुणविभाग : माधुर्य ओज तथा प्रसाद )

माधुर्यमोजोऽथ प्रसाद इति ते त्रिधा ॥ १ ॥

ते गुणाः ।

---

अनुवाद—अब गुण-निरूपण किया जा रहा है—

जैसे प्राणि-शरीर में सारभूत आत्मतत्त्व के धर्म शौर्य औदार्य आदि गुण कहे जाते हैं वैसे ही काव्य-शरीर में सारभूत रस-तत्त्व के धर्म माधुर्य-ओज आदि भी गुण कहे जाया करते हैं।

तात्पर्य यह है कि जैसे प्राणिमात्र के शरीर-संस्थान में अत्यधिक महत्त्वपूर्ण आत्म-तत्त्व के उत्कर्षकारक, शौर्य और औदार्य आदि 'गुण' शब्द से प्रतिपादित किये जाया करते हैं वैसे ही शब्दार्थ-शरीर रूप काव्य के परमसार रस के धर्मभूत माधुर्य ओज आदि, भी, जो कि वस्तुतः रस के स्वरूपविशेष हैं 'गुण' कहे गये हैं और इसलिए गुण कहे गये हैं क्योंकि ये ही वे रस-धर्म हैं जो कि रसाभिव्यञ्जक पद समुदाय के 'काव्य' कहे जाने के एकमात्र निदान हैं और जिनका एकमात्र कार्य अपने आधारभूत 'रस' का उत्कर्षवर्धन है। जिस प्रकार यह 'गुण' रसरूप आत्मतत्त्व के ही धर्म हैं—इसका प्रतिपादन पहले ही ( प्रथम परिच्छेद में ) किया जा चुका है।

विमर्श—'गुण रस के धर्म हैं'—यह सिद्धान्त ध्वनिवादियों का एक परिनिष्ठित काव्य सिद्धान्त है। आचार्य आनन्दवर्धन ने स्पष्ट कहा है—

'तमर्थमवलम्बन्ते येऽङ्गिनं ते गुणाः स्मृताः ।
अङ्गाश्रितास्त्वलङ्कारा मन्तव्याः कटकादिवत् ॥'

ये तमर्थं रसादिलक्षणमङ्गिनं सन्तमवलम्बन्ते ते गुणाः शौर्यादिवत्। वाच्यवाचकलक्षणान्यङ्गानि ये पुनस्तदाश्रितास्तेऽलङ्कारा मन्तव्याः कटकादिवत्। ( ध्वन्यालोक २य उद्योत )

काव्यप्रकाशकार और साहित्यदर्पणकार ने इसी 'गुणवाद' का निरूपण और विवेचन किया है जिसके अनुसार गुण रसरूप काव्यात्मतत्त्व के धर्म सिद्ध होते हैं न कि शब्द अथवा अर्थ के।

अनुवाद—ये रसधर्मभूत गुण तीन हैं—( १ ) माधुर्य ( २ ) ओज और (३) प्रसाद।
यहाँ कारिका में 'ते' का अभिप्राय 'गुणाः' का है।

तत्र—

(माधुर्यनिरूपण)

**चित्तद्रवीभावमयो ह्लादो माधुर्यमुच्यते ।**

यत्तु-केनचिदुक्तम्—'माधुर्यं द्रुतिकारणम्' इति तन्न, द्रवीभावस्यास्वाद-स्वरूपाह्लादाभिन्नत्वेन कार्यत्वाभावात् । द्रवीभावश्च स्वाभाविकानाविष्टत्वात्मककाठिन्यमन्युक्रोधादिकृतदीप्तत्वविस्मयहासाद्युपहितविक्षेपपरित्यागेन रत्याद्याकारानुविद्धानन्दोद्बोधेन सहृदयचित्तार्द्रप्रायत्वम् । तच्च—

---

विमर्श—माधुर्य, ओज तथा प्रसाद रूप से गुणत्रैविध्य के निर्धारण में काव्यप्रकाशकार का यह कथन है—

'इदानीं गुणानां भेदमाह—माधुर्यौजःप्रसादाख्यास्त्रयस्ते न पुनर्दश ।'

(काव्यप्रकाश ' ८म उल्लास)

जिसमें यह स्पष्ट है कि रस-धर्म होने के नाते तीन ही गुण काव्य-गुण कहे जा सकते हैं न कि वामनादि सम्मत दस गुण । साहित्यदर्पणकार ने वाद-विवाद की आशंका से 'न पुनर्दश' का संकेत छोड़ दिया है किन्तु इसका निर्देश आवश्यक-सा लगता है क्योंकि ध्वनिवादी आचार्य यों ही तीनों गुणों को काव्य-गुण नहीं मानते अपितु रसधर्मता की कसौटी पर कसकर ही इन्हें काव्य-गुण मानते हैं । वामनादिसम्मत १० गुण शब्द अथवा अर्थ के धर्म भले ही हों रसके धर्म कदापि नहीं । रसवाद और गुणवाद के इस समन्वय में काव्यप्रकाशकार की भाँति साहित्यदर्पणकार का भी कार्य स्तुत्य है ।

अनुवाद—इस 'गुणत्रितय' में—

'माधुर्य' वह है जिसे एक ऐसा आह्लाद अथवा आनन्द कह सकते हैं जिसका स्वरूप सहृदय-हृदय की 'द्रुति' अथवा 'द्रवीभूतता' (पिघल पड़ना) है ।

'माधुर्य' के सम्बन्ध में किसी काव्याचार्य (काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट) का यह कहना कि 'माधुर्य चित्त की द्रुति का कारण है' सर्वथा चतुरस्र नहीं लगता । बात यह है कि जबकि 'हृदय की द्रुति अथवा द्रवीभावमयता' आस्वादात्मक आह्लाद से कोई भिन्न वस्तु नहीं तब इसे (हृदयाह्लाद रूप) 'माधुर्य' का कार्य कैसे मान लिया जाय ? हृदय की द्रुति अथवा द्रवीभावमयता क्या है ? 'हृदय की द्रुति अथवा द्रवीभावमयता' वस्तुतः सहृदय के हृदय का पिघल-सा पड़ना है और यह तभी सम्भव है जब कि सहृदय का हृदय (उत्साहादिजन्य) अनावेश अर्थात् विषयग्रहण में असामर्थ्य के स्वभाव-सुलभ 'काठिन्य', अनुताप अमर्ष आदि से सम्भूत 'दीप्तत्व' किंवा हास-विस्मय आदि से उत्पन्न 'विक्षेप' से सर्वथा मुक्त होकर रति आदि कोमल भावों के स्वरूप से अनुविद्ध आनन्द के अनुभव में लीन हो जाता है ।

विमर्श—यहाँ साहित्यदर्पणकार ने आचार्य मम्मट की इस माधुर्य-मीमांसा अर्थात्—

'आह्लादकत्वं माधुर्यं शृङ्गारे द्रुतिकारणम् ।' (काव्यप्रकाश ८. ६८)

आदि पर आक्षेप किया है । 'माधुर्य' और आह्लाद' अथवा आस्वाद एक अभिन्न अनुभव है—इस सम्बन्ध में दोनों आचार्य एकमत हैं । दोनों में जो भेद है उसका कारण दोनों के काव्यविषयक मत का भेद है । काव्यप्रकाशकार के अनुसार 'माधुर्य' द्रुतिकारक है, द्रुतिरूप नहीं क्योंकि वैसे तो 'माधुर्य' शृङ्गार आदि मधुर रसों का आस्वादविशेष है किन्तु इसका अभिव्यक्ति क्षेत्र वह शब्दार्थयुगल है जो कि मधुर शृङ्गारमय हुआ करता है । शब्दार्थयुगल के माधुर्य

( माधुर्य के अभिव्यञ्जन-साधन )

मूर्ध्नि वर्गान्त्यवर्णेन युक्ताष्टठडढान्विना ।
रणौ लघू च तद्व्यक्तौ वर्णाः कारणतां गताः ॥ ३ ॥
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा मधुरा रचना तथा ।

यथा—

'अनङ्गमङ्गलभुवस्तदपाङ्गस्य भङ्गयः ।
जनयन्ति मुहुर्यूनामन्तःसन्तापसन्ततिम् ॥'

यथा वा मम—

'लताकुञ्जं गुञ्जन् मदवदलिपुञ्जं चपलयन्
समालिङ्गन्नङ्गं द्रुततरमनङ्गं प्रबलयन् ।
मरुन्मन्दं मन्दं दलितमरविन्दं तरलयन्
रजोवृन्दं विन्दन् किरति मकरन्दं दिशि दिशि ॥'

---

अनुवाद—( रसधर्मभूत ) इस 'माधुर्य' के अभिव्यञ्जन के जो निमित्त हैं वे ये हैं—

( १ ) वर्ण, जैसे कि ( कर्णकटु ) ट, ठ, ड और ढ को छोड़कर 'क' से 'म' पर्यन्त के वर्ण, जो कि अपने-अपने वर्ग के अन्त्य वर्ण से मिलकर श्रुतिमधुर ध्वनि की सृष्टि किया करते हैं (जैसे कि अनङ्ग, कुञ्ज आदि में), अन्य वर्ण से असयुक्त रेफ और मूर्धन्य 'ण'कार।

( २ ) असमस्त रचना।

( ३ ) अल्पसमासवती रचना और ( ४ ) मधुर पद-योजना।

जैसे कि ( अपने-अपने वर्ग के अन्त्य वर्ण से सम्बद्ध वर्णों की माधुर्य-व्यञ्जकता )—

'उस सुन्दरी के अपाङ्गों ( नेत्रप्रान्तों ) की वे ( भङ्गिमायें ) लीलायें, जो अनङ्ग की मङ्गलमयी जन्मभूमियाँ हैं, युवा प्रेमिओं के हृदय में निरन्तर संताप उत्पन्न किया करती हैं।'

[ यहाँ 'अनङ्ग', 'मङ्गल', 'अपाङ्ग', 'भङ्गी', 'जनयन्ति', और 'अन्तःसन्तापसन्ततिम्' में वग के प्रथम वर्ण, अपने वर्गान्त्य वर्ण से सबद्ध हुये, माधुर्य की अभिव्यञ्जना में तत्पर लग रहे हैं। ]

इसी भाति ( असमस्त किंवा अल्प समासवती रचना में उपर्युक्त प्रकार के वर्णों की माधुर्य-व्यञ्जकता )—

'यह समीर मधुर गुञ्जन में मग्न भ्रमरपुञ्ज से भरे लताकुञ्ज को चञ्चल बना रहा है, प्रेमी-जन के अङ्ग-अङ्ग का आलिङ्गन करता हुआ, उनके अन्तरङ्ग में अनङ्ग ( काम ) का सञ्चार कर रहा है, मन्द मन्द सञ्चरित होता हुआ अरविन्द वन को तरङ्गित कर रहा है और सुरभित सुमनों के पराग का अङ्गराग लगाकर चारों ओर मकरन्द की मधुर वृष्टि करता जा रहा है।'

यह सूक्ति स्वरचित सूक्ति है।

[ यहाँ असमस्त अथवा अल्पसमासवाली रचना की माधुर्य-व्यञ्जकता स्पष्ट है। यह सूक्ति विश्वनाथ कविराज की कविता का एक सुन्दर निदर्शन है। विश्वनाथ कविराज कवि थे और परम रसिक थे। यहाँ कवित्व और रसिकत्व का मणिकाञ्चन-संयोग स्पष्ट दिखाई दे रहा है। ]

( ओजोगुण : स्वरूप तथा क्षेत्र-निरूपण )

ओजश्चित्तस्य विस्ताररूपं दीप्तत्वमुच्यते ॥ ४ ॥
वीरबीभत्सरौद्रेषु क्रमेणाधिक्यमस्य तु ।

अस्यौजसः । अत्रापि वीरादिशब्दा उपलक्षणानि । तेन वीराभासादावप्यस्यावस्थितिः ।

( ओजोगुण के अभिव्यञ्जन-साधन )

वर्गस्याद्यतृतीयाभ्यां युक्तौ वर्णौ तदन्तिमौ ॥ ५ ॥
उपर्यधो द्वयोर्वा सरेफौ टठडढैः सह ।
शकारश्च षकारश्च तस्य व्यञ्जकतां गताः ॥ ६ ॥
तथा समासो बहुलो घटनौद्धत्यशालिनी ।

---

अनुवाद—जिसे 'ओज' कहते हैं वह सहृदयहृदय की वह दीप्ति अथवा प्रज्वलित-भावता है जिसका स्वरूप चित्त की विस्तृति अथवा उग्रता है। यह ओज वीर बीभत्स और रौद्ररस में उत्तरोत्तर प्रकृष्टरूप से विराजमान रहा करता है।

यहाँ कारिका में 'अस्य' पद का अभिप्राय 'ओज' का अभिप्राय है। यहाँ भी वीर आदि शब्द उपलक्षण हैं। इसलिये वीराभास आदि में भी ओज की अवस्थिति मान्य है।

विमर्श—यहाँ भी साहित्यदर्पणकार ने आचार्य मम्मट की आलोचना की है। काव्यप्रकाश-कार मम्मट के अनुसार ओज 'दीप्तिकारण' है 'दीप्तिरूप' नहीं जैसा कि इस पंक्ति से स्पष्ट है—

'दीप्त्यात्मविस्तृतेर्हेतुरोजो वीररसस्थिति ।' ( काव्यप्रकाश : ८.६९ )

'दीप्ति' एक आस्वादविशेष है और रौद्रादि रसों के अनुभव का परिणामस्वरूप है। यह दीप्ति ही वस्तुतः 'ओज' है और रौद्रादि रस इस दीप्ति अथवा ओज के ही आस्वादरूप हैं। रौद्रादिरसों को ओज कहा जा सकता है किन्तु यहाँ उपचार का आश्रय मानना पड़ेगा। इसी प्रकार रौद्रादि रस के प्रकाशनसमर्थ शब्द और अर्थ तथा दीर्घ समासयुक्त वाक्य भी उपचारतः 'दीप्ति' ही कहे जा सकते हैं। 'चित्त की विस्तृति' चित्त की एक अवस्था है जिसकी उत्पत्ति दीप्ति अथवा ओज अथवा रौद्रादिरसास्वाद से संभव है।

अनुवाद—इस ओज के जो अभिव्यञ्जन साधन हैं वे ये हैं—

( १ ) वर्ण—जैसे कि कवर्ग आदि वर्गों के प्रथम ( क, च, ट, त, प ) और तृतीय ( ग, ज, ड, द, ब ) वर्णों का उनके अपने-अपने अन्त्य वर्णों ( वर्गों के प्रथम वर्णों के अन्त्य वर्ण ख, छ, ठ, थ, फ और वर्गों के तृतीय वर्णों के अन्त्य वर्ण (घ, झ, ढ, ध, भ) से संयोग ( जैसे कि पुच्छ, बद्ध आदि में ) नीचे, ऊपर अथवा दोनों ओर से, किसी वर्ण के साथ संयुक्त रेफ ( जैसे कि वक्त्र, निर्ह्राद आदि में ) संयुक्त अथवा असंयुक्त ट, ठ, ड और ढ तालव्य शकार और मूर्धन्य षकार।

( २ ) दीर्घसमासवती रचना।

( ३ ) औद्धत्यपूर्ण पदयोजना।

यथा—

'चञ्चद्भुज-' इत्यादि ।

( प्रसादगुण : स्वरूप तथा क्षेत्र-निर्देश )

**चित्तं व्याप्नोति यः क्षिप्रं शुष्केन्धनमिवानलः ॥ ७ ॥**

**स प्रसादः समस्तेषु रसेषु रचनासु च ।**

व्याप्नोति आविष्करोति ।

---

उदाहरण के लिये ( दीर्घसमासवती किंवा उद्धत पदरचना में दीप्त वर्णों की ओजोव्यञ्जकता ) 'चञ्चद्भुजभ्रमित' आदि पूर्वोदाहृत वेणीसंहार-सूक्ति ।

विमर्श—'चञ्चद्भुजभ्रमित' आदि सूक्ति की ओजोमयता के प्रदर्शन में लोचनकार की ये पंक्तियाँ ध्यान देने योग्य हैं—

'चञ्चदिति—चञ्चद्भ्यां वेगादावर्तमानाभ्यां भुजाभ्यां भ्रमिता येयं चण्डा दारुणा गदा तया योऽभितः सर्वत ऊर्वोर्घातस्तेन सम्यक् चूर्णितं पुनरनुत्थानोपहत कृतमूरुयुगलं युगपदेवोरुद्वयं यस्य तं सुयोधनमनादृत्यैव स्त्यानेनाश्यानतया न तु कालान्तरशुष्कतया वबद्धहस्ताभ्यामविगलद्रूपमत्यन्तमाभ्यन्तरतया घन न तु रसमात्रस्वभाव यच्छोणित रुधिर तेन शोणौ लोहितौ पाणी यस्य स । अत एव स भीम कातरत्रासदायी । तवेति—यस्यास्तत्तदपमानजात कृत देव्यनुचितमपि तस्यास्तव कचानुत्तसयिष्यति, उत्तसवत. करिष्यति, वेणीत्वमपहरन् करविच्युतशोणितशकलैर्लोहितकुसुमापीडेनेव योजयिष्यतीत्युत्प्रेक्षा, देवीत्यनेन कुलकलत्रखिलीकारस्मरणकारिणा क्रोधस्यैवोद्दीपनविभावत्व कृतमिति नात्र शृङ्गारशङ्का कर्त्तव्या । सुयोधनस्य चानादरणं द्वितीयगदाघातदानाद्यनुद्यम । स च सञ्चूर्णितोरुत्वादेव । स्त्यानग्रहणेन द्रौपदीमन्युप्रक्षालने त्वरा सूचिता । समासेन च सन्ततवेगवहनस्वभावात् तावत्येव मध्ये विश्रान्तिमलभमाना चूर्णितोरुद्वयसुयोधनानादरणपर्यन्ता प्रतीतिरेकत्वेनैव भवतीत्यौद्धत्यस्य परं परिपोषिका ।' ( ध्वन्यालोकलोचन २य उद्योत )

अर्थात् 'चञ्चद्भुजभ्रमित' आदि जो रचना है उसमें दीर्घसमास की ओजोव्यञ्जकता स्पष्ट है। दीर्घसमास के कारण सहृदय हृदय की प्रज्वलितप्रायता आरम्भ से अन्ततक अविश्रान्त रहा करती है । दीप्ति की यह अविश्रान्ति ओज का एक अनुभव-विशेष है ।

अनुवाद—जिसे 'प्रसाद' कहते हैं वह सहृदय-हृदय की एक ऐसी निर्मलता है जो कि चित्त में उसी भाँति व्याप्त हो जाती है जिस भाँति सूखी लकड़ी में आग । यह 'प्रसाद' सभी रसों का धर्म अथवा स्वरूप-विशेष है और इसकी अवस्थिति सभी रचनाओं की विशेषता हुआ करती है ।

यहा कारिका में 'व्याप्नोति' का अभिप्राय 'आविष्करोति' का अभिप्राय है । चित्त का आविष्कार, चित्त के व्यासङ्ग—विक्षेप की निवृत्ति में, उसकी विमलता है ।

विमर्श—काव्यप्रकाशकार ने 'प्रसाद' का यह स्वरूप विवेक किया है—

'शुष्केन्धनाग्निवत् स्वच्छजलवत् सहसैव य ।
व्याप्नोत्यन्यत् प्रसादोऽसौ सर्वत्र विहितस्थिति ॥
अन्यदिह चित्तम् ,

( काव्यप्रकाश ८म उल्लास )

और यही वस्तुत ध्वनिकार-कृत भी प्रसाद विवेक है—

(प्रसादगुण के अभिव्यञ्जन-साधन)

**शब्दास्तद्व्यञ्जका अर्थबोधकाः श्रुतिमात्रतः ॥ ८ ॥**

यथा—

'सूचीमुखेन सकृदेव कृतव्रणस्त्वं
मुक्ताकलाप ! लुठसि स्तनयोः प्रियायाः ।
बाणैः स्मरस्य शतशो विनिकृत्तमर्मा
स्वप्नेऽपि तां कथमहं न विलोकयामि ॥'

(माधुर्यादि गुणत्रय की शब्दगुणता। औपचारिक)

**एषां शब्दगुणत्वं च गुणवृत्त्योच्यते बुधैः ।**

शरीरस्य शौर्यादिगुणयोग इव इति शेषः ।

---

'समर्पकत्वं काव्यस्य यत्तु सर्वरसान् प्रति ।
स प्रसादो गुणो ज्ञेयः सर्वसाधारणक्रियः ॥ (ध्वन्यालोक २य उद्योत)

लोचनकार ने भी 'प्रसाद' की यही स्वरूप-मीमांसा की है—

'समर्पकत्वम्—सम्यगर्पकत्वं हृदयसंवादेन प्रतिपत्तॄन् प्रति स्वात्मावेशेन व्यापारकत्वं झटिति शुष्ककाष्ठाग्निदृष्टान्तेन । अकलुषोदकदृष्टान्तेन च तदकालुष्यं प्रसन्नत्वं नाम सर्वरसानां गुणः । उपचारात्तु तथाविधे व्यङ्ग्येऽर्थे शब्दार्थयोः समर्पकत्वं तदपि प्रसादः । तमेव व्याचष्टे—प्रसाद इति—ननु रसगतो गुणस्तत् कथं शब्दार्थयोः इत्याशङ्क्याह—स चेति । च शब्दोऽवधारणे । सर्वरससाधारण एव गुणः । स एव च गुणः पूर्वमिति । सर्वा पेयं रचना शब्दगता चार्थगता च समस्ता चासमस्ता च तत्र साधारण्यम् ।'

(ध्वन्यालोकलोचन २य उद्योत)

अनुवाद—इस 'प्रसाद' के अभिव्यञ्जन-साधन वे शब्द हैं, जिनके अर्थ उनके श्रवण मात्र से ही झलक पड़ते हैं।

उदाहरण के लिये—

अरी मुक्ताहार ! जब कि एक बार भी (गूँथे जाने के समय) सूची के अग्र भाग से विद्ध होने पर तू, किसी प्रेयसी के स्तनों पर लोटने लगता है तो सहस्रों बार काम के बाणों से छिन्न-भिन्न हृदयवाले मुझे वह प्रेयसी, क्या बात है कि, स्वप्न में भी कभी नहीं दीख पड़ती।

विमर्श—'प्रसाद' के उदाहरण-रूप में काव्यप्रकाशकार द्वारा उद्धृत यह सूक्ति बड़ी सुन्दर है—
'परिम्लानं पीनस्तनजघनसङ्गादुभयतः तनोर्मध्यस्यान्तः परिमिलनमप्राप्य हरितम् ।
इदं व्यस्तन्यासं श्लथभुजलताक्षेपवलनैः कृशाङ्ग्याः सन्तापं वदति बिसिनीपत्रशयनम् ॥'
(काव्यप्रकाश : ८म उल्लास)

अनुवाद—आलङ्कारिक आचार्य (उपर्युक्त) माधुर्य ओज और प्रसाद गुणों को शब्द-गुण भी कहा करते हैं किन्तु ऐसा कहने में 'गुणवृत्ति' अथवा 'उपचार' का ही आश्रय लिया करते हैं।

यहाँ 'गुणवृत्ति' अथवा 'उपचार' से माधुर्यादि के शब्दगुण होने में जो अभिप्राय लिया है वह यह है—जैसे आत्ममात्र के धर्म भी शौर्य और औदार्य आदि (स्वाश्रय-भूतित्वरूप परम्परासंबन्ध से) शरीर के धर्म रूप में कल्पित किये जा सकते हैं वैसे

( प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत श्लेष, समाधि, औदार्य तथा प्रसाद का ओजोगुण में अन्तर्भाव )

**श्लेषः समाधिरौदार्यं प्रसाद इति ये पुनः ॥ ६ ॥**
**गुणाश्चिरन्तनैरुक्ता ओजस्यन्तर्भवन्ति ते ।**

ओजसि भक्त्या ओजःपदवाच्ये शब्द ( अर्थ ) धर्मविशेषे ।
तत्र श्लेषो बहूनामपि पदानामेकपदवद्भासनात्मा ।

यथा—

'उन्मज्जज्जलकुञ्जरेन्द्ररभसास्फालानुबन्धोद्धताः
सर्वाः पर्वतकन्दरोदरभुवः कुर्वन् प्रतिध्वानिनीः ।
उच्चैरुच्चरति ध्वनिः श्रुतिपथोन्माथी यथाय तथा
प्रायप्रेङ्खदसंख्यशङ्खधवला वेलेयमुद्गच्छति ॥'

---

ही रसमात्र के धर्म, माधुर्य और ओज आदि भी (स्वाश्रयाश्रयित्वरूप परम्परासंवन्ध से) शब्द अथवा अर्थ के गुण रूप में मान लिये जाया करते हैं।

विमर्श—रसधर्मभूत माधुर्यादि गुणत्रय के शब्दगुण और अर्थगुण कहे जाने में 'उपचार' के आश्रय का जो अभिप्राय है वह लोचनकार की इस पंक्ति से अत्यधिक स्पष्ट है—

'एतदुक्तं भवति—वस्तुतो माधुर्यं नाम शृङ्गारादे रसस्यैव गुणः । तन्मधुररसाभिव्यञ्जकयोः शब्दार्थयोरुपचरितं मधुरशृङ्गाररसाभिव्यक्तिसमर्थता शब्दार्थयोर्माधुर्यमिति हि लक्षणम् ।'

और इस पंक्ति से भी—

'एवं माधुर्यौज प्रसादा एव त्रयो गुणा उपपन्ना भामहाभिप्रायेण । ते च प्रतिपत्रास्वादमया मुख्यतया तत आस्वाद्ये उपचारिता रसे ततस्तद्व्यञ्जकयोः शब्दार्थयोरिति तात्पर्यम् ।'

( ध्वन्यालोक लोचन २य उद्योत )

अर्थात् वस्तुतः माधुर्यादि तीनों गुण सहृदय सामाजिक के आस्वादरूप हैं। इन्हें रसगुण कहने में उपचार का आश्रय लिया गया है और उपचार से ही इन्हें शब्द और अर्थ के भी गुण कहा जा सकता है जैसा कि कहा भी गया है।

अनुवाद—प्राचीन आलङ्कारिकों ( जैसे कि आचार्य वामन आदि ) के द्वारा, शब्द-गुण के रूप में गिनाये गये 'श्लेष', 'समाधि', 'औदार्य', और 'प्रसाद' गुण कोई अतिरिक्त गुण-तत्त्व नहीं अपितु 'ओज' में ही अन्तर्भूत दिखायी देते हैं।

यहा 'श्लेष' आदि के 'ओज' में अन्तर्भूत होने का अभिप्राय वस्तुतः 'ओज' पद की उपादानलक्षणा-द्वारा लक्षित ओजोमय शब्द-धर्म अथवा बन्धगाढत्व में अन्तर्भूत होने का अभिप्राय है।

जैसे कि वामनादि सम्मत 'श्लेष'रूप शब्दगुण, जो कि अनेकों पदों के ऐसे बन्ध का नाम है जिसमें वे एक पद की भाँति सश्लिष्ट प्रतीत हुआ करते हैं और जिसे निम्न सूक्ति जैसे कि—

'कानों के परदों को फाड़ डालनेवाली किंवा ऊपर उठते हुए भीमकाय गजाकार तरङ्गों के निरन्तर सवेग आस्फालन से विकट लगने वाले समस्त पर्वत-कदरागर्भ को प्रतिध्वनित करने वाली यह घोर ध्वनि ऐसी उठ रही है जिससे यही पता चलता है जैसे

अथ बन्धवैकट्यात्मकत्वादोज एव ।

समाधिरारोहावरोहक्रमः । आरोह उत्कर्षो, अवरोहोऽपकर्षः, तयोः क्रमो वैरस्यानावहो विन्यासः । यथा—'चञ्चद्भुज–' इत्यादि । अत्र पादत्रये क्रमेण बन्धस्य गाढता । चतुर्थपादे त्वपकर्षः । तस्यापि च तीव्रप्रयत्नोच्चार्यतया ओजस्विता ।

उदारता विकटत्वलक्षणा । विकटत्वं पदानां नृत्यत्प्रायत्वम् ।

यथा—

'सुचरणविनिविष्टैर्नूपुरैर्नर्तकीनां झणिति रणितमासीत्तत्र चित्रं कलं च ।'

अत्र च वामनमतानुसारेण रसानुसन्धानमन्तरेणैव शब्दप्रौढोक्तिमात्रेणौजः ।
प्रसाद ओजोमिश्रितशैथिल्यात्मा ।

यथा—

'यो यः शस्त्रं बिभर्ति स्वभुजगुरुमदात् पाण्डवीनां चमूनाम्' इति ।

---

इतस्ततः चलायमान मस्तक देशों से शुभ-चमक बनाने वाले समूह की प्रलयकालीन चक्रराशि चमक पड़ी हो ।'

इत्यादि में स्पष्ट देखा जा सकता है, वस्तुतः विकट गुम्फरूप 'ओज' के अतिरिक्त और कोई काव्य-तत्त्व नहीं ।

इसी प्रकार 'समाधि'रूप शब्दगुण, जिसे बन्ध का क्रमिक आरोह और अवरोह ( उतार चढ़ाव ) रूप कहा गया है—और 'बन्ध के क्रमिक आरोह और अवरोह' का अभिप्राय उसके आरोह अथवा उत्कर्ष और अवरोह अथवा अपकर्ष ( बन्धगाढत्व और बन्ध-शैथिल्य ) के ऐसे क्रम अथवा विन्यास का अभिप्राय है जिससे सहृदय हृदय में वैरस्य ( नीरसता ) का संचार नहीं हुआ करता और जिसे चञ्चद्भुजभ्रमित आदि सूक्ति द्वारा उदाहृत किया गया है जिसके तीन चरणों में बन्ध-गाढत्व से और चतुर्थ चरण में बन्ध-शैथिल्य होने पर भी तीव्र प्रयत्न से उच्चारण किये जाने के कारण ओजोमयता स्पष्ट है, वह भी वस्तुतः ओज में ही अन्तर्भूत है ।

इसी प्रकार 'औदार्य'रूप शब्दगुण जिसे पदों का विकटत्व अथवा नृत्यत्प्रायत्व कहा गया है और जिसे इस सूक्ति अर्थात्—

'नर्तकियों के सुन्दर चरणों में विन्यस्त नूपुरों ने ऐसी झनझनाहट पैदा की जो मिठास से भरी और सर्वथा विस्मयजनक प्रतीत हुई ।

के आधार पर समझाया गया है वह भी 'ओज' से ही गतार्थ है । वैसे तो यहाँ वीररस के अभाव में 'ओज' नहीं हो सकता किन्तु, वामन के मत का अनुसरण करते हुए, रस के अनुसंधान के बिना ही केवल गाढबन्धता के देखते इस सूक्ति को भी ओजस्विनी मान लेने में कोई आपत्ति नहीं ( क्योंकि यहाँ एकमात्र तात्पर्य औदार्य अथवा विकटबन्धता का ओज में अन्तर्भाव है ) ।

इसी प्रकार 'प्रसाद' नामक शब्दगुण, जिसका स्वरूप ओज अथवा बन्धगाढत्व से मिश्रित बन्ध शैथिल्य का सौन्दर्य है और जिसे—'यो यः शस्त्रं बिभर्ति स्वभुजगुरुमदात् पाण्डवीनां चमूनाम्' आदि पूर्वोद्धृत वेणीसंहारसूक्ति द्वारा उदाहृत किया जाया करता है, वस्तुतः 'ओज' में ही अन्तर्भूत है ।

( प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत 'पृथक्पदत्व'रूप माधुर्य का 'माधुर्य' गुण में अन्तर्भाव )

माधुर्यव्यञ्जकत्वं यदसमासस्य दर्शितम् ॥ १० ॥
पृथक्पदत्वं माधुर्यं तेनैवाङ्गीकृतं पुनः ।

यथा—

'श्वासान्मुञ्चति' इत्यादि ।

( प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत अर्थव्यक्ति का 'प्रसाद' में अन्तर्भाव )

अर्थव्यक्तेः प्रसादाख्यगुणेनैव परिग्रहः ॥ ११ ॥
अर्थव्यक्तिः पदानां हि झटित्यर्थसमर्पणम् ।

स्पष्टमुदाहरणम् ।

---

विमर्श—'श्लेष' की परिभाषा यह है—

'शब्दानां भिन्नानामप्येकत्वप्रतिभानप्रयोजकः संहितयैकजातीयवर्णविन्यासविशेषो गाढत्वापरपर्यायः श्लेषः ।'

'समाधि'—लक्षण—

'बन्धगाढत्वशिथिलत्वयोः क्रमेणावस्थापनं समाधिः ।'

'औदार्य'—स्वरूप—

'कठिनवर्णघटनारूपविकटत्वलक्षणोदारता ।'

'प्रसाद'—

'गाढत्वशैथिल्याभ्यां व्युत्क्रमेण मिश्रणं प्रसादः ।'

अनुवाद—प्राचीन आलङ्कारिक-सम्मत 'माधुर्य' को भी, जिसे 'पृथक्पदत्व' कहा गया है, उस रसधर्मभूत 'माधुर्य' में अन्तर्भूत मानना उचित है जिसकी अभिव्यक्ति असमस्त पदरचना द्वारा हुआ करती है ।

जैसे कि—'श्वासान् मुञ्चति' आदि पूर्वोदाहृत सूक्ति में जो 'पृथक्पदत्व'रूप माधुर्य है उसे असमस्त पदरचना द्वारा अभिव्यङ्ग्य 'माधुर्य' का ही निदर्शन माना जा सकता है ।

विमर्श—आचार्य वामन ने 'माधुर्य'रूप शब्दगुण का यह लक्षण किया है—

'पृथक्पदत्वं माधुर्यम्' बन्धस्य पृथक्पदत्वं यत्तन्माधुर्यम् ।
समासदैर्घ्यनिवृत्तिपरञ्चैतत् ।

( काव्यालङ्कारसूत्र ३; १.,२० )

अनुवाद—इसी प्रकार प्राचीन आलङ्कारिकों का 'अर्थव्यक्ति' नामक शब्दगुण, जिसका स्वरूप पदों का अनायास अर्थबोधन है, 'प्रसाद' गुण द्वारा ही गतार्थ समझना चाहिये । 'अर्थव्यक्ति' का उदाहरण स्पष्ट है ।

विमर्श—'अर्थव्यक्ति' का यह लक्षण है—

'झगिति प्रतीयमानार्थान्वयकत्वमर्थव्यक्तिः ।'

उदाहरण के लिये यह सूक्ति—

'नितरां परुषा सरोजमाला न मृणालानि विचारपेशलानि ।
यदि कोमलता तवाङ्गकानामथ का नाम कथाऽपि पल्लवानाम् ॥'

( रसगङ्गाधर १म आनन )

( प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत 'कान्ति' तथा 'सुकुमारता' : दोषत्यागरूप )

**ग्राम्यदुःश्रवतात्यागात्कान्तिश्च सुकुमारता ॥ १२ ॥**

अङ्गीकृतेति सम्बन्धः । तत्र हासिकादिपदविन्यासवैपरीत्येनालौकिकशोभाशालित्वम् । सुकुमारता अपारुष्यम् अनयोरुदाहरणे स्पष्टे ।

( प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत 'समता' : गुणत्रय में अन्तर्भाव )

**क्वचिद्दोषस्तु समता मार्गाभेदस्वरूपिणी ।**
**अन्यथोक्तगुणेष्वस्या अन्तःपातो यथायथम् ॥ १३ ॥**

मसृणेन विकटेन वा मार्गेणोपक्रान्तस्य सन्दर्भस्य तेनैव परिनिष्ठानं मार्गाभेदः । स च क्वचिद्दोषः ।

तथाहि—

'अव्यूढाङ्गमदृढपाणिजठराभोगं च बिभ्रद्वपुः
पारीन्द्रः शिशुरेष पाणिपुटके सम्मातु किं तावता ।
यद्घुर्घुरगन्धसिन्धुररावप्रोद्दामदानार्णव-
स्रोतः शोषणरोषणात्पुनरिह कल्पाग्निरभ्यायते ॥'

---

अनुवाद—प्राचीन अलङ्कारशास्त्र में वर्णित 'कान्ति' और 'सुकुमारता' नामक जो दो शब्दगुण हैं वे क्रमशः 'ग्राम्यत्व' और 'दुःश्रवत्व' दोषों के परिहाररूप ही हैं।

यहाँ 'ग्राम्यदुःश्रवतात्यागात् कान्तिश्च सुकुमारता' आदि कारिका में 'तेनैवाङ्गीकृतं पुनः' आदि कारिका से विभक्तिविपरिणाम के द्वारा 'अङ्गीकृता' पद अध्याहृत समझना चाहिए। 'कान्ति'गुण वस्तुतः हासिक ( हरवाहे ) प्रभृति लोगों के पद-प्रयोग से विलक्षण पद-प्रयोग में रहा करता है। अग्राम्य-पद-प्रयोग में एक अलौकिक सौन्दर्य होने के कारण कान्ति की कल्पना की गयी है। 'सुकुमारता' का अभिप्राय बन्ध का अपारुष्य अथवा निष्ठुर अक्षरों से राहित्य' है। इन दोनों के उदाहरण यहाँ अपेक्षित नहीं क्योंकि ये स्वयं देखे जा सकते हैं।

अनुवाद—प्राचीन आलङ्कारिकों द्वारा स्वीकृत 'समता' नामक शब्दगुण जिसे 'मार्गाभेद' अथवा उपक्रम और उपसंहार में बन्ध का ऐकरूप्य कहा जाया करता है, वस्तुतः तो गुण होने के बदले यत्र-तत्र 'दोष' सा ही प्रतीत होता है और यदि कहीं गुण सा भी हुआ करता है तो उपर्युक्त प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत गुणों में ही यथासंभव अन्तर्भूत दिखायी दिया करता है।

यहाँ 'मार्गाभेद' का तात्पर्य मसृण ( माधुर्यव्यञ्जक ) अथवा विकट ( ओजोव्यञ्जक ) बन्ध के रूप में रचित सन्दर्भ का उसी प्रकार से समापन है। किन्तु इस प्रकार का सन्दर्भ-समापन कहीं-कहीं दोष भी हो जाता है। जैसे कि—

'भला इससे क्या होता है कि एक सिंह-शावक, जिसके अङ्ग पुष्ट नहीं और न जिसके हाथ पैर पेट आदि ही पूर्णरूपेण सशक्त हैं किसी के हाथों में आ जाय ? अरे, जब कि इसके क्रोध में वह शक्ति आती है जिससे सैकड़ों मदोन्मत्त गजराजों के मदसमुद्र की उमुक्त तरङ्गें सूखने लगती हैं, तब पता चलता है कि कल्पान्त की अग्नि भी इसके आगे कुछ नहीं है !'

अत्रोद्धतेऽर्थे वाच्ये सुकुमारवन्धत्यागो गुण एव। अन्यविधस्थाने माधुर्यादावेवान्तःपातः।

यथा—

'लताकुञ्ज गुञ्जन्–' इत्यादि।

( प्राचीन-अलंकारशास्त्र-सम्मत अर्थगुण · गुणत्रय में अन्तर्भाव )

**ओजः प्रसादो माधुर्यं सौकुमार्यमुदारता।**
**तदभावस्य दोषत्वात्स्वीकृता अर्थगा गुणाः॥ १४॥**

ओजः साभिप्रायत्वरूपम्। प्रसादोऽर्थवैमल्यम्। माधुर्यमुक्तिवैचित्र्यम्। सौकुमार्यमपारुष्यम्। उदारता अग्राम्यत्वम्। एषां पञ्चानामप्यर्थगुणानां यथाक्रममपुष्टार्थाधिकपदानवीकृतामङ्गलरूपाश्लीलग्राम्याणां निराकरणेनैवाङ्गीकारः। स्पष्टान्युदाहरणानि।

**अर्थव्यक्तिः स्वभावोक्त्यालङ्कारेण तथा पुनः।**
**रसध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्यानां कान्तिनामकः॥ १५॥**

---

आदि सन्दर्भ के तृतीय चरण में जहाँ वाच्य अथवा वर्णनीय विषय औद्धत्यपूर्ण है, प्रथम और द्वितीय चरणों के प्रक्रान्त सुकुमारवन्ध का निर्वाह दोष ही होता गुण नहीं। और वस्तुत इसीलिये यहाँ कवि ने इसे छोड़कर विकटवन्ध का आश्रय लिया है।

इससे भिन्न प्रकार के प्रसङ्गों में, यदि प्रक्रान्त मार्ग का निर्वाह अथवा 'समता' गुण हो तब उसे कहीं ( ललितवन्ध के देखते ) माधुर्य में अथवा कहीं (उद्धतवन्ध के देखते) ओज में अन्तर्भूत मानना ही युक्तियुक्त है। जैसे कि यदि 'लताकुञ्ज गुञ्जन्' आदि सूक्ति में, मार्गाभेद के देखते, 'समता' को गुण माना जाय, तब यह स्पष्ट है कि यह 'समता गुण' ललितवन्ध से अभिव्यङ्ग्य 'माधुर्य' के अतिरिक्त और कोई वस्तु नहीं।

अनुवाद—इसी प्रकार, प्राचीन आलंकारिकों ( जैसे कि आचार्य वामन आदि ) द्वारा मान्य 'ओज', 'प्रसाद', 'माधुर्य', 'सौकुमार्य' और 'औदार्य' नामक जो अर्थ-गुण हैं, वे भी, इन गुणों के अभावरूप दोष के परिहार के अतिरिक्त और कोई गुण-तत्त्व नहीं।

प्राचीन आलंकारिकों ने 'ओज' से पदों की अभिप्राय-गर्भता, 'प्रसाद' से अर्थ-निर्मलता, 'माधुर्य' से उक्ति-विचित्रता, 'सौकुमार्य' से अपरुषता और 'औदार्य' से अग्राम्यता का अभिप्राय लिया है। अब ये पाँच अर्थ-गुण ऐसे हैं जिन्हें गुण मानने के बदले दोषाभावरूप मानना अधिक उचित है। अर्थात् यह मानना अधिक उचित है कि 'ओज' 'अपुष्टार्थत्व' का अभाव प्रसाद, 'अधिकपदत्व' का परित्याग माधुर्य, 'अनवीकृतत्व' का परिहार सौकुमार्य, 'अमंगलव्यञ्जक अश्लीलत्व' का वर्जन और 'औदार्य' 'ग्राम्यत्व' का निराकरण है। इन अर्थ-गुणों अथवा वस्तुत दोष-परिहारों के उदाहरण यत्र तत्र स्वयं देखे जा सकते हैं।

इसी भांति, प्राचीन आलंकारिक-सम्मत 'अर्थव्यक्ति' नामक जो गुण है वह भी वस्तुत अर्थगुण नहीं अपितु स्वभावोक्ति अलंकार का एक स्वरूप-विशेष है। और जिसे 'कान्ति' नामक अर्थ-गुण कहा गया है उसे तो रस की मुख्य अभिव्यक्ति अथवा गुणीभूत अभिव्यक्ति में, निःसंदिग्धरूप से अन्तर्भूत मानना ही उचित है।

अङ्गीकृत इति सम्बन्धः । अर्थव्यक्तिर्वस्तुस्वभावस्फुटत्वम् । कान्तिर्दीप्तरसत्वम् । स्पष्टे उदाहरणे ।

श्लेषो विचित्रतामात्रमदोषः समता परम् ।

श्लेषः क्रमकौटिल्यानुल्बणत्वोपपत्तियोगरूपघटनात्मा । तत्र क्रमः क्रियासन्ततिः, विदग्धचेष्टितं कौटिल्यम्, अप्रसिद्धवर्णनाविरहोऽनुल्बणत्वम्, उपपादकयुक्तिविन्यास उपपत्तिः, एषां योगः सम्मेलनं स एव रूपं यस्या घटनायास्तद्रूपः श्लेषो वैचित्र्यमात्रम् । अनन्यसाधारणरसोपकारित्वातिशयविरहादिति भावः ।

यथा—

'दृष्ट्वैकासनसंस्थिते प्रियतमे—' इत्यादि ।

अत्र दर्शनादयः क्रियाः, उभयसमर्थनरूपं कौटिल्यम्, लोकसंव्यवहाररूपमनुल्बणत्वम्, 'एकासनसंस्थिते', 'पश्चादुपेत्य', 'नयने पिधाय', 'ईषद्वक्रित

---

यहाँ, 'अर्थव्यक्ति' 'कान्तिनामक॰' आदि कारिका में पूर्वकारिका से विभक्ति-विपरिणाम द्वारा, 'अंगीकृता' (स्वीकृता) का अध्याहार है। 'अर्थव्यक्ति' का अभिप्राय 'वस्तुस्वभाव की स्फुटता' का अभिप्राय है और रस की प्रतीति अथवा स्फुट अभिव्यक्ति का जो नाम है वह 'कान्ति' है।

यहाँ 'अर्थव्यक्ति' (वस्तुतः स्वभावोक्ति) और 'कान्ति' (रस की स्फुट प्रतीति) के उदाहरण नहीं दिये जा रहे हैं क्योंकि ये स्वयं देखे जा सकते हैं।

इसी प्रकार प्राचीन-अलंकारशास्त्र-सम्मत 'श्लेष' नामक अर्थ-गुण कोई गुण नहीं अपितु एक बन्ध-वैचित्र्य मात्र है। और जिसे 'समता' नामक अर्थ-गुण कहा गया है वह दोषाभाव के अतिरिक्त कोई और तत्त्व नहीं।

'श्लेष' क्या है? 'श्लेष' है—एक ऐसी घटना अथवा रचना जिसमें 'क्रम' और 'कौटिल्य' किंवा 'अनुल्बणत्व' और 'उपपत्ति' का समुचित मेल रहा करे।

यहाँ 'क्रम' का अभिप्राय क्रियासंतति अथवा क्रिया-परम्परा का अभिप्राय है, 'कौटिल्य' वस्तुतः विदग्धचेष्टा का नाम है। 'अनुल्बणत्व' में अप्रसिद्ध वर्णन के विरह का अभिप्राय अन्तर्गर्भ है, 'उपपत्ति' से उपपादक युक्तियों के विन्यास का तात्पर्य लिया गया है-और 'श्लेष' उस रचना को कहा गया है जिसका रूप 'क्रम-कौटिल्य-अनुल्बणत्व-उपपत्ति' के योग अथवा सम्मेलन का रूप है। यह 'श्लेष' अन्ततोगत्वा एक प्रकार का बन्ध-वैचित्र्य सा ही सिद्ध होता है। इसे 'गुण' कहना निरर्थक है क्योंकि गुण तो वह है जो अधिक से अधिक अनन्य सामान्यरूप से रस का उपकार किया करता है। बन्ध-वैचित्र्य से रसोत्कर्ष का क्या सम्बन्ध? उदाहरण के लिए—

'दृष्ट्वैकासनसंस्थिते प्रियतमे'

इत्यादि सूक्ति में 'श्लेष' अथवा बन्ध-वैचित्र्य है क्योंकि यहाँ 'दर्शन' 'नयनपिधान' आदि क्रिया-सन्ततिरूप 'क्रम' ज्येष्ठा और कनिष्ठा नायिकाओं के चुम्बन तथा नयन-पिधान द्वारा अनुरञ्जन में 'कौटिल्य' इस प्रकार के प्रेम के लोकव्यवहारात्मक होने में 'अनुल्बणत्व' और 'एकासन पर संस्थिति' पीछे से पहुँचने 'आँखमिचौनी के खेल' 'गर्दन के तिरछे घुमाने' आदि की उपपत्ति अथवा उपपादकता के परस्पर सम्मेलन का

कन्धर'' इति चोपपादकानि, एषां योग'। अनेन च वाच्योपपत्तिग्रहणव्यग्रतया रसस्वादो व्यवहितप्राय इत्यस्यागुणता।

समता च प्रक्रान्तप्रकृतिप्रत्ययाविपर्यासेनार्थस्य विसंवादिताविच्छेदः। स च प्रक्रमभङ्गरूपविरह एव।

स्पष्टमुदाहरणम्।

**न गुणत्वं समाधेश्च—**

समाधिश्चायोन्यन्यच्छायायोनिरूपद्विविधार्थदृष्टिरूप.। तत्रायोनिरर्थो यथा—

'सद्योमुण्डितमत्तहूणचिबुकप्रस्पर्धि नारङ्गकम्।

अन्यच्छायायोनिर्यथा—

'निजनयनप्रतिबिम्बैरम्बुनि बहुश. प्रतारिता काऽपि।
नीलोत्पलेऽपि विमृशति करमर्पयितु कुसुमलावी ॥'

अत्र नीलोत्पलनयनयोरतिप्रसिद्ध सादृश्यं विच्छित्तिविशेषेण निबद्धम्।

---

सौन्दर्य स्पष्ट झलक रहा है। किन्तु यह सब रस का उपकारक नहीं अपितु व्यवधायक ही है क्योंकि जब कि सहृदय सामाजिक का मन यहाँ के वर्ण्य विषय की उपपत्ति और युक्ति में व्यग्र रहे, जैसा कि उसके लिये स्वाभाविक है, तो रसभावादि की प्रतीति तो व्यवहित-प्राय हो ही गयी। अन्ततोगत्वा यही कहा जा सकता है कि 'श्लेष' गुण नहीं अपितु रचनावैचित्र्यमात्र है जो कि सर्वत्र रसानुगुण नहीं हुआ करता।

इसी प्रकार प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र सम्मत 'समता' नामक अर्थगुण, जिसे, उपक्रम और उपसहार-दोनों में समान प्रकृति और प्रत्यय के प्रयोग द्वारा वर्ण्य वस्तु में विसंवादित और विषमता की प्रतीति का निराकरण रूप माना जाया करता है, गुण नहीं अपितु 'भग्नप्रक्रमत्व' रूप दोष का अभावमात्र है। इसका उदाहरण भी नहीं दिया जा रहा है क्योंकि यह स्वयं स्पष्ट है।

इसी प्रकार 'समाधि' नामक अर्थगुण को भी गुण मानना अनुचित है। यह 'समाधि' क्या है? 'समाधि' है—'अयोनि' अर्थात् अपने बुद्धिवैभव से उपकल्पित अवर्णितपूर्व काव्यार्थ और 'अन्यच्छायायोनि' अर्थात् कवि-परम्परा-प्रसिद्ध काव्यार्थ के आधार पर पुनः परिकल्पित पूर्ववर्णितच्छाय काव्यार्थ—दोनों प्रकार के काव्यविषयक अर्थों का दर्शन। जैसे कि 'अयोनि' अथवा स्वबुद्धिवैभव से उपकल्पित काव्यार्थ के दर्शन में 'समाधि'—

'यह नारङ्गी का फल ऐसा लग रहा है जैसे अभी अभी मुण्डित, किसी मदोन्मत्त यवन की ठुड्डी हो।'

इसी प्रकार 'अन्यच्छायायोनि' अथवा कवि परम्परा-प्रसिद्ध काव्यार्थ के आधार पर पुन परिकल्पित काव्यार्थ के दर्शन में 'समाधि'—

'कोई मालिन पानी में पड़ते अपने नेत्र के प्रतिबिम्ब से ठगी सी होकर, नील कमल के तोड़ने में भी सोच-विचार करती दिखायी दे रही है।'

यहाँ 'निजनयन' आदि सूक्ति में 'अन्यच्छायायोनि' रूप अर्थ-दर्शन का अभिप्राय है—कविपरम्परा से ही नीलकमल और नयन का सादृश्य सिद्ध चला आ रहा है किन्तु यहाँ कवि ने इस प्रसिद्ध सादृश्य रूप अर्थ में, अपनी कल्पना से एक और ही विच्छित्रता

अस्य चासाधारणशोभानाधायकत्वान्न गुणत्वम्, किन्तु काव्यशरीरमात्रनिर्वर्तकत्वम्।

क्वचित् 'चन्द्रम्' इत्येकस्मिन् पदार्थे वक्तव्ये 'अत्रेर्नयनसमुत्थं ज्योतिः' इति वाक्यवचनम्। क्वचित् 'निदाघशीतलहिमकालोष्णसुकुमारशरीरावयवा योषित्' इति वाक्यार्थे वक्तव्ये 'वरवर्णिनी' इति पदाभिधानम्। क्वचिदेकस्य वाक्यार्थस्य किञ्चिद्विशेषनिवेशायानेकैर्वाक्यैरभिधानमित्येवंरूपो व्यासः। क्वचिद् बहुवाक्यप्रतिपाद्यस्यैकवाक्येनाभिधानमित्येवंरूपः समासश्च, इत्येवमादीनामन्यैरुक्तानां न गुणत्वमुचितम्, अपि तु वैचित्र्यमात्रावहत्वम्।

—तेन नार्थगुणाः पृथक् ॥ १६ ॥

तेनोक्तप्रकारेण। अर्थगुणा ओजःप्रभृतयः प्रोक्ताः।

इति साहित्यदर्पणे गुणविवेचनो नामाष्टमः परिच्छेदः।

---

का आधान कर दिया है जिससे यह प्रसिद्ध काव्यार्थ नवीन सा बन रहा है। किन्तु यह सब अर्थवैचित्र्यरूप 'समाधि' गुण नहीं क्योंकि इससे रस का कोई अलौकिकसामान्य उपकार नहीं हो रहा है। यह 'समाधि' तो वस्तुतः यहाँ के अर्थात्मक काव्यशरीर के निष्पादन से ही सम्बद्ध है। रस-सौन्दर्य के उल्लास से इसका क्या सम्बन्ध?

इसी प्रकार प्राचीन आलङ्कारिकों द्वारा मान्य ओज के चार भेद (क्योंकि पाँचवें भेद को पहले ही 'अपुष्टार्थत्व' रूप दोष का अभावमात्र सिद्ध किया जा चुका है) गुण नहीं अपि तु वैचित्र्यमात्र ही है। जैसे कि, पदार्थ में वाक्यरचना रूप 'ओज' जिसे 'चन्द्र' इस एक पदार्थ के बदले 'अत्रेर्नयनसमुत्थं ज्योतिः' (रघुवंश २. ७५) इस वाक्यरचना में देखा जा सकता है वाक्यार्थ में पदरचनारूप 'ओज' जो कि 'निदाघशीतलहिमकालोष्णसुकुमारशरीरावयवा योषित्' (गरमी में शीतल और सर्दी में उष्ण तथा सुकुमार अङ्गों वाली स्त्री) इस वाक्यार्थ के बदले 'वरवर्णिनी' इस पदरूप में स्पष्ट है 'व्यासरूप ओज' जिसे एक वाक्यार्थ के बदले किञ्चिन्मात्र विशेषाधानपूर्वक, अनेक वाक्यार्थों की रचना में देखा जाया करता है और 'समास' रूप ओज जो कि अनेक वाक्यार्थों के बदले एक वाक्य में विषय-प्रतिपादन का अभिप्राय रखता है और इसी भाँति अन्य आचार्यों द्वारा गुण रूप से मान्य अन्यान्य वैचित्र्य, वस्तुतः 'गुण' नहीं अपितु वैचित्र्याधायक मात्र ही माने जा सकते हैं क्योंकि रस का इनसे क्या सम्बन्ध?

इस विचार-विमर्श से यही सिद्ध होता है कि प्राचीन-अलङ्कारशास्त्र-सम्मत अर्थगुण माधुर्यादि गुणत्रय के अतिरिक्त कोई अन्य काव्य-तत्त्व नहीं।

यहाँ कारिका में 'तेन' का अभिप्राय 'उक्तप्रकारेण' (उपर्युक्त विचारपद्धति से देखते हुये) का अभिप्राय है और 'अर्थगुण' का तात्पर्य ओज आदि (आचार्य वामन तथा भोजराज-प्रतिपादित) गुणों का तात्पर्य है जिनका प्रतिपादन किया जा चुका है।

विमर्श—(क) यहाँ साहित्यदर्पणकार ने, आचार्य मम्मट की अर्थगुण-समीक्षा के आधार पर, अर्थगुणों को गुणत्रय में अन्तर्भूत सिद्ध किया है। प्राचीन अलङ्कारशास्त्र-सम्मत अर्थगुण रस के

धर्म अथवा स्वरूपविशेष नहीं और इसलिये इन्हें गुण मानना निरर्थक है—यह सिद्धान्त वस्तुतः एक समीचीन सिद्धान्त है।

( ख ) दस अर्थगुणों में 'ओज' का यह स्वरूप है—

**'एकस्य पदार्थस्य बहुभि पदैरभिधानम्, बहूनां चैकेन, तथैकस्य वाक्यार्थस्य बहुभिर्वाक्यैर्बहुवाक्यार्थस्यैकवाक्येनाभिधानम्, विशेषणाना साभिप्रायत्वञ्चेति पञ्चविधमोजः।'**

( रसगङ्गाधर )

जिसमें 'पदार्थ में वाक्यरचना', 'वाक्यार्थ में 'पदाभिधान', 'व्यास' और 'समास' रूप चतुर्विध प्रौढिप्रतिपादनवैचित्र्य के अतिरिक्त और कोई गुण तत्त्व नहीं। जैसे कि 'पदार्थ में वाक्यरचना'—

**'सरसिजवनबन्धुश्रीसमारम्भकाले रजनिरमणराज्यं नाशमाशु प्रयाति।**
**परमपुरुषवक्त्राद्दुद्गताना नराणां मधु मधुरगिरां च प्रादुरासीद् विनोदः॥'**

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'उष काल में' इस एक पदार्थ के स्थान पर—'सरसिजवनबन्धुश्रीसमारम्भकाले' यह वाक्यरचना की गयी है जिसमें 'प्रौढि' तो अवश्य है किन्तु रसोल्लास सामर्थ्य नहीं।

इसी प्रकार वाक्यार्थ में पदाभिधान'—

**'खण्डितानेककआलिमअुरञ्जनपण्डिताः।**
**मण्डिताखिलदिक्प्रान्ताश्चण्डांशोर्भान्ति भानवः॥'**

यहाँ 'यस्या पराङ्गनागेहात् पति प्रातर्गृहेऽभ्रति' इस वाक्यार्थ के स्थान पर 'खण्डिता' इस एक पद के प्रयोगस्वारस्य में 'प्रौढि' अवश्य है किन्तु यह 'प्रौढि' कोई रसधर्म नहीं अपितु उक्तिवैचित्र्य मात्र है।

इसी प्रकार 'व्यास अथवा विस्तीर्ण वचन'—

**'अयाचित सुख दत्ते याचितश्च न यच्छति।**
**सर्वस्व चापि हरते विधिरुच्छृङ्खलो नृणाम्॥'**

यहाँ 'सर्वं दैवाधीनम्' इस एक वाक्यार्थ के स्थान पर अनेकों वाक्यों की रचना में 'व्यास' रूप प्रौढि है जो कि प्रतिपादनवैचित्र्य के अतिरिक्त और कोई काव्य-तत्त्व नहीं।

इसी प्रकार 'समास' अथवा सक्षिप्त वचन—

**'तपस्यतो मुनेर्वक्त्राद्वेदार्थमधिगत्य स।**
**वासुदेवनिविष्टात्मा विवेश परम पदम्॥'**

यहाँ **'मुनिस्तपस्यति, तद्वक्त्रात् स वेदार्थमधिगतवान्, तदनन्तरं वासुदेवे परमब्रह्मणि मन आवेशयत्, ततश्च मुक्तोऽभूत्'** इत्यादि वाक्यार्थसमूह के स्थान पर एक वाक्यार्थ की योजना में 'प्रौढि' का स्वरूप स्पष्ट है। किन्तु यह भी प्रतिपादनवैचित्र्यमात्र ही है, रसधर्मरूप गुण नहीं।

**साहित्यदर्पण आठवाँ परिच्छेद समाप्त**



# नवम परिच्छेद

( काव्य में रीति-तत्त्व : स्वरूप और उपयोग )

अथोद्देशक्रमप्राप्तमप्यलङ्कारनिरूपणं बहुवक्तव्यत्वेनोल्लङ्घ्य रीतिमाह—

पदसङ्घटना रीतिरङ्गसंस्थाविशेषवत् ।

उपकर्त्री रसादीनां—

रसादीनामर्थाच्छब्दार्थशरीरस्य काव्यस्यात्मभूतानाम् ।

( रीतिभेद : वैदर्भी, गौडी, पाञ्चाली तथा लाटी )

—सा पुनः स्याच्चतुर्विधा ॥ १ ॥

वैदर्भी चाथ गौडी च पाञ्चाली लाटिका तथा ।

---

अनुवाद—अब काव्य में रीति-तत्त्व क्या है ? इसका विचार-विमर्श किया जा रहा है। अलङ्कार का निरूपण बाद में किया जायगा। वैसे तो 'रीति'-निरूपण के पहले, जैसे की 'उत्कर्षहेतवः प्रोक्ता गुणालङ्काररीतयः' इस काव्यलक्षण के उद्देश्य-क्रम से सिद्ध है, अलङ्कार का ही निरूपण आवश्यक था किन्तु इस विषय के विस्तृत होने के कारण इसे बाद में ही प्रस्तुत करना उचित है।

'रीति' क्या है ?

रीति अङ्ग-रचना की भाँति पद-रचना अथवा पद-संघटना है जो कि रसभावादि की अभिव्यञ्जना में सहायक हुआ करती है।

यहाँ कारिका में 'रसादीनाम्' का अभिप्राय 'शब्दार्थशरीरस्य काव्य के आत्मभूत रसादि' का अभिप्राय है।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार के अनुसार 'रीति' और 'संघटना' एक ही वस्तु है। 'रीति' अथवा 'संघटना' रस की अभिव्यक्ति का निमित्त है और इसीलिये साहित्यदर्पणकार ने इसे रसभावादि की उपकर्त्री माना है। काव्यप्रकाशकार ने रीतितत्त्व पर कोई विशेष प्रकाश नहीं डाला था क्योंकि प्राचीन ध्वनिवादी आचार्यों की दृष्टि में 'वृत्ति' और 'रीति' का रहस्य वर्ण-संघटनावैशिष्ट्य के अतिरिक्त और कुछ नहीं था। ध्वनिकार का स्पष्ट कथन है—

'वर्णसंघटनाधर्माश्च ये माधुर्यादयस्तेऽपि प्रतीयन्ते। तदनतिरिक्तवृत्तयो वृत्तयोऽपि याः कैश्चिदुपनागरिकाद्याः प्रकाशिताः, ता अपि गताः श्रवणगोचरम्। रीतयश्च वैदर्भीप्रभृतयः।'

और लोचनकार की भी इस सम्बन्ध में यही समीक्षा है—

'रीतयश्चेति—तदनतिरिक्तवृत्तयोऽपि गताः श्रवणगोचरमिति सम्बन्धः। तद्वृत्तीनाम माधुर्यादयो गुणाः, तेषां च समुचितवृत्त्यर्पणे यदन्योन्यमेलनक्षमत्वं पानक इव गुडमरिचादिरसानां संघातरूपतागमनं दीप्तललितमध्यमवर्णनीयविषयं गौडीय-वैदर्भ-पाञ्चालदेशहेवाकप्राचुर्यदृशा तदेव त्रिविधं रीतिरित्युक्तम्। ( ध्वन्यालोक तथा लोचन ३य उद्योत ) किन्तु साहित्यदर्पणकार 'रीति' को न छोड़ सके। संभवतः रुद्रट और भोजराज के प्रभाव में पड़कर साहित्यदर्पणकार ने 'रीति' और 'काव्य' के उपकार्योपकारकभाव-सम्बन्ध पर यह जोर दिया है।

अनुवाद—रीति चार प्रकार की है—( १ ) वैदर्भी ( २ ) गौडी ( ३ ) पाञ्चाली और ( ४ ) लाटी।

सा रीतिः ।

( वैदर्भी सोदाहरण स्वरूप-निरूपण )

तत्र—

माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णै रचना ललितात्मिका ॥ २ ॥
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते ।

यथा—

'अनङ्गमङ्गलभुवः-' इत्यादि ।

---

यहाँ कारिका में 'सा' का अभिप्राय 'रीति' का अभिप्राय है ।

विमर्श—रीतिचतुष्टय में 'वैदर्भी' और 'गौडी' की मान्यता भामह और दण्डी से भी प्राचीन है । दण्डी की यह उक्ति—

'इति मार्गद्वय भिन्न तत्स्वरूपनिरूपणात् । तद्भेदास्तु न शक्यन्ते वक्तुं प्रतिकविस्थिता ॥
इक्षुक्षीरगुडादीना माधुर्यस्यान्तर महत् । तथापि न तदाख्यातु सरस्वत्यापि पार्यते ॥'
( काव्यादर्श १. १०१–१०२ )

'वैदर्भ' और 'गौड' मार्गों ( वैदर्भी और गौडी रीतियों ) के स्वरूप विवेक को अलङ्कार-शास्त्र की समीक्षा की एक बहुत बडी कसौटी सी मानती है । रीतिवाद के प्रवर्त्तक आचार्य वामन 'पाञ्चाली' रीति के प्रथम प्रवर्तक हैं । वैदर्भी, गौडी और पाञ्चाली के अतिरिक्त 'लाटी' अथवा 'लाटीया' को, चौथी रीति के रूप में स्वीकार करनेवाले सर्वप्रथम आचार्य रुद्रट हैं । इस प्रकार साहित्यदर्पणकार ने कई शताब्दिओं में प्रवर्तित रीति-चतुष्टय तत्त्व को काव्य के एक तत्त्वरूप में स्वीकार किया है । रीति-चतुष्टय की मान्यता में साहित्यदर्पणकार का अभिप्राय वस्तुतः यही है कि 'जब काव्य रसात्मक वाक्य है तो 'रीति' इसकी एक विशेषता अवश्य है' । 'भावप्रकाशन'कार कि इन पक्तियों में, जिन्होंने साहित्यदर्पणकार की काव्य-समीक्षा को पर्याप्त रूप से प्रभावित किया है, 'रीतिचतुष्टय' का यह सकेत ध्यान देने योग्य है—

'प्रतिवचनं प्रतिपुरुषं तदवान्तरजातितः प्रतिप्रीति ।
आनन्त्यात् सक्षिप्य प्रोक्ता कविभिश्चतुर्धैव ॥
त एवाक्षरविन्यासास्ता एवाक्षरपक्तय ।
पुसि पुसि विशेषेण कापि कापि सरस्वती ॥'
( भावप्रकाशन, पृष्ठ ११–१२ )

अनुवाद—इस रीतिचतुष्टय में—

'वैदर्भी' वह रीति है जिसे माधुर्य के अभिव्यञ्जक वर्णों से पूर्ण, असमस्त अथवा स्वल्प समासयुक्त ललित रचना कहा गया है ।

जैसे कि—

'अनङ्गमङ्गलभुव' आदि पूर्वोद्धृत रचना ।

विमर्श—'वैदर्भी' के सम्बन्ध में महाकवि श्रीहर्ष की यह सूक्ति बडी सुन्दर है—

'धन्यासि वैदर्भि गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि ।
इत स्तुतिः का खलु चन्द्रिकाया यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति ॥'
( नैषधीयचरित ३. ११६ )

( आचार्य रुद्रट-सम्मत वैदर्भी-स्वरूप : निर्देश )

रुद्रटस्त्वाह—

असमस्तैकसमस्ता युक्ता दशभिर्गुणैश्च वैदर्भी ।
वर्गद्वितीयबहुला स्वल्पप्राणाक्षरा च सुविधेया ॥

अत्र दशगुणास्तन्मतोक्ताः श्लेषादयः ।

( गौडीरीति : सोदाहरण स्वरूप-निर्देश )

ओजःप्रकाशकैर्वर्णैर्बन्ध आडम्बरः पुनः ॥ ३ ॥
समासबहुला गौडी—

यथा—

'चञ्चद्भुज—' इत्यादि ।

( आलङ्कारिक पुरुषोत्तम-सम्मत गौडी-स्वरूप : संकेत )

पुरुषोत्तमस्त्वाह—

---

महाकवि बिल्हण की यह वैदर्भी-गुणगाथा भी ध्यान देने योग्य है—

'अनभ्रवृष्टिः श्रवणामृतस्य सरस्वतीविभ्रमजन्मभूमिः ।
वैदर्भरीतिः कृतिनामुदेति सौभाग्यलाभप्रतिभूः पदानाम् ॥'

( विक्रमाङ्कदेवचरित १.९ )

अनुवाद—'वैदर्भी' के सम्बन्ध में ( काव्यालङ्कार के रचयिता ) आचार्य रुद्रट का यह मत है—

'वैदर्भी रीति अथवा कविता-पद-रचना इस प्रकार की हुआ करती है जिसमें समस्त पदावली का प्रयोग नहीं हुआ करता, यदि एक आध पद समस्त हो जाँय तो कोई हानि नहीं जिसमें श्लेषादि दसों शब्दगुण विराजमान रहा करते हैं जिसमें द्वितीय वर्ग अर्थात् वर्गों के वर्णों का बाहुल्य सुन्दर लगा करता है और जिसमें ऐसे वर्ण रहा करते हैं जोकि स्वल्प प्रयत्न से उच्चरित हो सकते हैं।

यहाँ 'युक्ता दशभिर्गुणैश्च' में दस गुणों का अभिप्राय आचार्य रुद्रट-सम्मत 'श्लेष' ( आदि दस शब्दगुणों का अभिप्राय है।

अनुवाद—'गौडी' वह रीति है जिसे ओज गुण के अभिव्यञ्जक वर्णों से पूर्ण समास—प्रचुर, उद्भट रचना कहा गया है।

जैसे कि—

'चञ्चद्भुजभ्रमित' आदि पूर्वोद्धृत रचना।

विमर्श—रीतिवाद के प्रवर्तक आचार्य वामन के अनुसार गौडी रीति का स्वरूप यह है—

'समस्तात्युद्भटपदामोजःकान्तिगुणान्विताम् ।
गौडीयामिति गायन्ति रीतिं रीतिविचक्षणाः ॥' ( काव्यालङ्कारसूत्र )

जिससे यह स्पष्ट है कि वैदर्भी और गौडी परस्पर विषम स्वभाव की रीतियाँ अथवा पद रचनायें हैं।

अनुवाद—'गौडी' के सम्बन्ध में आलङ्कारिक पुरुषोत्तम का यह मत है—

'बहुतरसमासयुक्ता सुमहाप्राणाक्षरा च गौडीया ।
रीतिरनुप्राससमहिमपरतन्त्रा स्तोकवाक्या च ॥'

( पाञ्चाली रीतिः सोदाहरण स्वरूप-निरूपण )

—वर्णैः शेषैः पुनर्द्वयोः ।
**समस्तपञ्चषपदो बन्धः पाञ्चालिका मता ॥ ४ ॥**

द्वयोर्वैदर्भीगौड्योः ।

यथा—

'मधुरया मधुबोधितमाधवीमधुसमृद्धिसमेधितमेधया ।
मधुकराङ्गनया मुहुरुन्मदध्वनिभृता निभृताक्षरमुज्जगे ॥'

( भोजराज सम्मत पाञ्चाली-स्वरूप )

भोजस्त्वाह—

'समस्तपञ्चषपदामोजःकान्तिसमन्विताम् ।
मधुरां सुकुमारां च पाञ्चालीं कवयो विदुः ॥'

( लाटी रीति · सोदाहरण स्वरूप विवेक )

**लाटी तु रीतिर्वैदर्भीपाञ्चाल्योरन्तरे स्थिता ।**

---

'गौडी रीति ऐसी हुआ करती है जिसमें समासबाहुल्य रहा करता है, जिसमें ऐसे वर्णों का प्राचुर्य हुआ करता है जो कि महाप्राण (जैसे कि वर्ग के द्वितीय और चतुर्थ वर्ण) कहे जाया करते हैं, जिसमें अनुप्रास-वैशिष्ट्य आवश्यक है और जिसमें ( समास-बाहुल्य के कारण ) वाक्यों का प्रयोग कम हुआ करता है ।

अनुवाद—'पाञ्चाली' वह रीति है जिसे माधुर्य और ओज के अभिव्यञ्जक वर्णों को छोड़कर अन्य अवशिष्ट वर्णों अर्थात् प्रसाद के अभिव्यञ्जक वर्णों से ऐसी पदरचना कहा गया है जिसमें पाँच या छः पदों के समासों से बड़े समासों का प्रयोग नहीं हुआ करता ।

यहाँ कारिका में 'द्वयो' का अभिप्राय वैदर्भी और गौडी रीतियों का अभिप्राय है ।

जैसे कि ( महाकवि माघ के शिशुपालवध की यह सूक्ति )—

'वसन्त के कारण विकसित वासन्ती की मकरन्द-सम्पदा से बढ़ी-चढ़ी स्वरमाधुरी वाली स्वतः मधुरकण्ठी किंवा उत्तरोत्तर उन्मादकता में बढ़ती ध्वनि वाली भ्रमरी ने बड़ी मीठी गुञ्जार प्रारम्भ कर दी ।'

यहाँ 'पाञ्चाली' रीति अथवा प्रसन्न वर्णों की पदरचना का सौन्दर्य दर्शनीय है ।

अनुवाद—'पाञ्चाली' के सम्बन्ध में आलंकारिक भोजराज का यह मत है—

'पाञ्चाली रीति वह रीति है जिसमें पाँच या छः पदों से अधिक पद वाले समास नहीं प्रयुक्त किये जाया करते, जिसमें ओज और कान्ति के गुण विराजमान रहा करते हैं और जो कि माधुर्य के अभिव्यञ्जक किंवा कोमल वर्णों से पूर्ण पदरचना हुआ करती है ।'

अनुवाद—'लाटी' वह रीति है जिसमें वैदर्भी और पाञ्चाली—दोनों रीतियों की विशेषतायें विराजमान रहा करती हैं ।

यथा—

'अयमुदयति मुद्राभञ्जनः पद्मिनीनामुदयगिरिवनालीबालमन्दारपुष्पम्।
विरहविधुरकोकद्वन्द्वबन्धुर्विभिन्दन् कुपितकपिकपोलक्रोडताम्रस्तमांसि॥'

(अन्य काव्याचार्य-सम्मत लाटी-स्वरूप)

कश्चिदाह—

'मृदुपदसमाससुभगा युक्तैर्वर्णैर्न चातिभूयिष्ठा।
उचितविशेषणपूरितवस्तुन्यासा भवेल्लाटी॥'

(अन्य आलंकारिक-सम्मत रीति चतुष्टय-स्वरूप)

अन्ये त्वाहुः—

'गौडी डम्बरबद्धा स्याद्वैदर्भी ललितक्रमा।
पाञ्चाली मिश्रभावेन लाटी तु मृदुभिः पदैः॥'

(रचना के नियामक)

**क्वचित्तु वक्त्राद्यौचित्यादन्यथा रचनादयः॥ ५॥**

---

जैसे कि—

'कमलवन को विकसित करने वाला उदयाचल पर्वत की वनवीथिका का नवविकसित मन्दारपुष्प विरहविधुर चक्रवाक के जोड़े का एकमात्र बान्धव किंवा कुपित कपि के कपोल की भाँति रक्ताभ यह सूर्य अँधेरे का उन्मूलन करते हुए उदय हो रहा है।

विमर्श—आचार्य रुद्रट के अनुसार 'गौडी-पाञ्चाली-लाटी' का स्वरूप विवेक यह है—

'पाञ्चाली लाटीया गौडीया चेति नामतोऽभिहिताः।
लघुमध्यायतविरचनसमासभेदादिमास्तत्र॥
द्विपदा पाञ्चाली लाटीया पञ्च सप्त वा यावत्।
शब्दाः समासवन्तो भवति यथाशक्ति गौडीया॥

(काव्यालंकार २ ४५)

अनुवाद—किसी काव्याचार्य के मत में 'लाटी' का स्वरूप यह है—

'लाटी रीति ऐसी हुआ करती है जिसमें कोमल पदों के समास का सौन्दर्य देखने योग्य हुआ करता है जिसमें संयुक्त वर्णों का प्रयोग स्वल्पमात्रा में ही हुआ करता है और जिसमें प्रकृतोपयुक्त विशेषणों से रमणीय वर्ण्य वस्तु की एक अपनी ही छटा बिखरा करती है।

अनुवाद—कतिपय काव्याचार्यों ने रीति-चतुष्टय का यह संक्षिप्त स्वरूप बताया है—

'वैदर्भी रीति का अभिप्राय 'मधुरबन्ध' 'गौडी' रीति का अभिप्राय 'उद्धतबन्ध' 'पाञ्चाली रीति का अभिप्राय 'मिश्रबन्ध' और 'लाटी रीति का अभिप्राय 'मृदुबन्ध' का अभिप्राय है।

विमर्श—रीति-चतुष्टय का यह उपर्युक्त संक्षिप्त विवेक 'रीति' और 'बन्ध' (संघटना) के अभेद का एक सुन्दर निदर्शन है [illegible] साहित्य के [illegible] चतुर्विध [illegible] से एक रूप हैं।

अनुवाद—काव्य साहित्य में रीति अथवा पदरचना के उपर्युक्त सिद्धान्त का अपवाद भी दृष्टिगत होता है जिसके कारण वक्त्रौचित्य वाच्यौचित्य आदि आदि हैं।

वक्त्रादीत्यादिशब्दाद्वाच्यप्रबन्धौ। रचनादीत्यादिशब्दाद् वृत्तिवर्णौ। तत्र वक्त्रौचित्याद्यथा—

'मन्थायस्तार्णवाम्भःप्लुतकुहरचलन्मन्दरध्वानधीर
कोणाघातेषु गर्जत्प्रलयघनघटान्योन्यसङ्घट्टचण्ड.।
कृष्णाक्रोधाग्रदूतः कुरुकुलनिधनोत्पातनिर्घातवातः
केनास्मत्सिंहनादप्रतिरसितसखो दुन्दुभिस्ताडितोऽयम्॥

अत्र वाच्यक्रोधाद्य (न) भिव्यञ्जकत्वेऽपि भीमसेनवक्तृत्वेनोद्धता रचनादयः। वाच्यौचित्याद्यथोदाहृते 'मूर्धन्व्याधूयमान—' इत्यादौ। प्रबन्धौचित्याद्यथा नाटकादौ रौद्रेऽप्यभिनयप्रतिकूलत्वेन न दीर्घसमासादय.। एवमाख्यायिकायां शृङ्गारेऽपि न मसृणवर्णादयः। कथाया रौद्रेऽपि नात्यन्तमुद्धताः। एवमन्यदपि ज्ञेयम्।

इति साहित्यदर्पणे रीतिविवेचनो नाम नवमः परिच्छेदः।



---

यहाँ करिका में 'वक्त्राद्यौचित्यात्' में जो 'आदि' पद प्रयुक्त है उससे वाच्य और प्रबन्ध के औचित्यों का ग्रहण किया गया है। साथ ही साथ 'रचनादय' में प्रयुक्त 'आदि' शब्द वृत्ति अर्थात् समास और वर्णों के अन्यथाभाव अथवा वैपरीत्य के सूचनार्थ है।

जैसे कि वक्त्रौचित्य से रचनादि का अन्यथाभाव—

'मन्थन के कारण विक्षुब्ध पारावार के जलसघात से भरी कन्दराओंवाले मन्दराचल के घोर निध्वान के समान गम्भीर, नक्कारों के बजने के समय, गर्जना करनेवाले प्रलयकालीन मेघसघात के परस्पर सघर्षण के प्रचण्ड नाद के समान भयङ्कर, द्रौपदी के क्रोध के ससूचक, कुरुवश के विनाश के सूचक, उत्पातरूप निर्घात वात के समान भीषण और हमारे सिंहनाद के प्रतिध्वान की भाँति भयानक यह रणदुन्दुभि-निध्वान कहाँ से प्रारम्भ हो गया?'

यहाँ (वेणीसहार की इस सूक्ति में) क्रोधादि दीप्त रसों की अभिव्यञ्जकता का प्रश्न न होने पर भी, क्योंकि यहाँ जो वर्ण्य वस्तु है वह सहदेव के प्रति भीम की जिज्ञासा मात्र है, रचना, वृत्ति और वर्णों का अन्यथाभाव स्पष्ट है। इस अन्यथाभाव अथवा रचनादि विपर्यय का कारण वक्ता भीमसेन के उद्धत व्यक्तित्व के औचित्य का अनुसरण है।

इसी प्रकार वाच्यौचित्य के कारण रचनादिविपर्यय—

जैसे कि 'मूर्धन्व्याधूयमान' आदि पूर्वोद्धृत ताण्डव वर्णन-सूक्ति।

प्रबन्धौचित्य के कारण रचनादि-विपर्यय का दर्शन वहाँ हुआ करता है जहाँ नाटकादि-प्रबन्ध में, रौद्ररस के प्रसङ्ग में भी, अभिनय की दृष्टि से, लम्बे-लम्बे समास आदि का प्रयोग नहीं किया जाया करता। प्रबन्धौचित्य की रचना-नियामकता वहाँ भी स्पष्ट है जहाँ आख्यायिका-प्रबन्ध में, शृङ्गार रस के प्रसङ्ग में भी, मृदुल वर्ण इत्यादि का अभाव दिखायी दिया करता है। इसी प्रकार कथा प्रबन्ध में, रौद्र रस के प्रसङ्ग में भी, उद्धत बन्ध का परिहार प्रबन्धौचित्य की रचना-नियामकता का ही निदर्शन है। इसी भाँति अन्यान्य प्रबन्धों के औचित्य के कारण जो रचनादि विपर्यय हुआ करता है वह स्वय देखा जा सकता है।

विमर्श—काव्यप्रकाशकार ने तो 'गुणाश्रया संघटना' के अपवाद-रूप में 'वाच्यौचित्य' आदि का निर्देश किया है किन्तु साहित्यदर्पणकार के अनुसार 'वाच्यौचित्य आदि 'रीति' के अपवादरूप हैं।

रचना के नियामकों में 'रसौचित्य' का स्थान सर्वोपरि है जैसा कि ध्वनिकार का स्पष्ट कथन है—

रसबन्धोक्तमौचित्यं भाति सर्वत्र संश्रिता।
रचना विषयापेक्षं तत्तु किञ्चिद् विभेदवत्॥ (ध्वन्यालोक ३ । ६)

अर्थात् क्या पद्यबन्ध और क्या गद्यबन्ध—उभयत्र रसौचित्य ही रचना अथवा संघटना का नियामक है। जहाँ-तहाँ 'विषयौचित्य' के कारण रचना में जो वैषम्य संभव है वह वस्तुतः 'रसौचित्य' का ही एक अवान्तरवैचित्र्य है।

रसौचित्य के बाद 'वक्त्रौचित्य' का स्थान है। 'वक्त्रौचित्य' की रचना-नियामकता के सम्बन्ध में ध्वनिकार का यह विवेचन ध्यान देने योग्य है—

'तत्र वक्ता कविः कविनिबद्धो वा कविनिबद्धश्चापि रसभावरहितो रसभावसमन्वितो वा । तत्र यदा कविरपगतरसभावो वक्ता तदा रचनायाः कामचारः। यदापि कविनिबद्धो वक्ता रसभावरहितस्तदा स एव। यदा तु कविः कविनिबद्धो वा वक्ता रसभावसमन्वितो रसश्च प्रधानाश्रितत्वाद् ध्वन्यात्मभूतस्तदा नियमेनैव तत्रासमासा-मध्यमसमासे एव संघटने'—( ध्वन्यालोक : तृतीय उद्योत )

अर्थात् वक्ता के औचित्य के कारण रचना-नियमन में सर्वप्रथम यह देखना है कि 'वक्ता' का अभिप्राय 'कवि' और 'कविप्रतिभोत्थापित चरित' दोनों का है। जहाँ कवि अथवा कविनिबद्ध चरित रसभावविच्छायशून्य हों वहाँ कोई भी रचना क्षम्य है किन्तु यदि कवि अथवा कविनिबद्ध चरित रसभावसमन्वित है तो रचना का 'असमासा' अथवा 'मध्यमसमासा' होना अनिवार्य है।

रचना का तीसरा नियामक 'वाच्यौचित्य' है। 'वाच्यौचित्य' का अभिप्राय यह है—

'वाच्यं च ध्वन्यात्मरसाङ्गं रसाभासाङ्गं वा, अभिनेयार्थमनभिनेयार्थं वा, उत्तम-प्रकृत्याश्रयं तदितराश्रयं वेति बहुप्रकारम्। ( ध्वन्यालोकः तृतीय उद्योत )

चतुर्थ रचनानियामक 'विषयौचित्य' अथवा प्रबन्धौचित्य है जैसा कि ध्वनिकार का यह कथन है—

'विषयाश्रयमप्यन्यदौचित्यं तां नियच्छति। काव्यप्रभेदाश्रयतः स्थिता भेदवती हि सा॥

वक्तृवाच्यगतौचित्ये सत्यपि विषयाश्रयमन्यदौचित्यं संघटनां नियच्छति। यतः काव्यस्य प्रभेदा मुक्तकं संस्कृत-प्राकृतापभ्रंशनिबद्धम्। सन्दानितक-विशेषक-कलापक-कुलकानि। पर्यायबन्धः, परिकथा खण्डकथासकलकथे, सर्गबन्धोऽभिनेयार्थमाख्यायिका-कथे इत्येवमादयः। तदाश्रयेणापि संघटना विशेषवती भवति।

( ध्वन्यालोक : तृतीय उद्योत )

जिसे लोचनकार ने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

'विषयाश्रयमिति—विषयशब्देन संघातविशेष उक्तः। यथा हि सेनात्मकसंघात-निवेशी पुरुषः कातरोऽपि तदौचित्यादनुगुणतयैवास्ते तथा काव्यवाक्यमपि संघातविशे-षात्मकसम्पादितकाव्यविशिष्टं तदौचित्येन वर्तते। अधिकमप्येतदाह—सत्यपि वक्तृवाच्यौचित्ये विषयौचित्यं केवलं तारतम्यभेदमात्रप्रत्यासम न तु विषयौचित्येन वक्तृवाच्यौचित्यं निवार्यत इति।' ( ध्वन्यालोकलोचन तृतीय उद्योत )

साहित्यदर्पण नवाँ परिच्छेद समाप्त



# दशमः परिच्छेदः

( काव्य में अलङ्कार-तत्त्व : स्वरूप और उपयोगिता )

अथावसरप्राप्तानलङ्कारानाह—

शब्दार्थयोरस्थिरा ये धर्माः शोभातिशायिनः ।
रसादीनुपकुर्वन्तोऽलङ्कारास्तेऽङ्गदादिवत् ॥ १ ॥

यथा अङ्गदादयः शरीरशोभातिशायिनः शरीरिणमुपकुर्वन्ति, तथानुप्रासोपमादयः शब्दार्थशोभातिशायिनो रसादेरुपकारका । अलङ्कारा अस्थिरा इति नैषां गुणवदावश्यकी स्थिति. ।

---

अनुवाद—अब ( काव्य के दोष, गुण और रीति-तत्त्व के निरूपण के बाद ) जो अवशिष्ट काव्य-तत्त्व हैं अर्थात् 'अलङ्कार', उनका निरूपण किया जा रहा है—

'अलङ्कार' शब्द और अर्थ के उन अस्थिर धर्मों को कहा करते हैं जो (मानव के शरीर की शोभा के बढ़ानेवाले ) 'अङ्गद' ( बाजूबन्द ) आदि अलङ्कारों की भाँति ( काव्य के शरीरभूत ) शब्द और अर्थ की शोभा बढ़ाया करते हैं और ( अन्ततोगत्वा ) ( काव्य के आत्मभूत ) रस भाव के अभिव्यञ्जन में सहायक हुआ करते हैं।

तात्पर्य यह है कि जैसे अङ्गद ( बाजूबन्द ) आदि आभूषण मनुष्य-शरीर के सौन्दर्य की अभिवृद्धि करते हुए मनुष्य के व्यक्तित्व के प्रकाशन में सहायता पहुँचाया करते हैं वैसे ही 'अनुप्रास' और 'उपमा' आदि 'अलङ्कार' ( काव्य के शरीरभूत ) शब्द और अर्थ के सौन्दर्य की अभिवृद्धि करते हुए ( काव्य के आत्मतत्त्व ) रस-भाव के प्रकाशन में सहायता पहुँचाया करते हैं। अलङ्कारों को 'शब्द और अर्थ के अस्थिर धर्म' कहने का अभिप्राय यह है कि काव्य में इनकी स्थिति गुणों की भाँति आवश्यक अथवा अनिवार्य नहीं हुआ करती।

**विमर्श**—ध्वनिवादी आलङ्कारिक अलङ्कारों को काव्य के 'अस्थिर धर्म' के रूप में मानते हैं। इस मान्यता की मूल भावना ध्वनिकार की यह उक्ति है—

विवक्षा तत्परत्वेन नाङ्गित्वेन कदाचन । काले च ग्रहणत्यागौ नातिनिर्वहणैपिता ॥
निर्व्यूढावपि चाङ्गत्वे यत्नेन प्रत्यवेक्षणम् । रूपकादेरलङ्कारवर्जस्याङ्गत्वसाधनम् ॥'

( ध्वन्यालोक २. १८-१९ )

जिसमें यह स्पष्ट है कि रसरूप अङ्गी की दृष्टि से ही अलङ्कारों का ग्रहण-परित्याग, निर्वाह-अनिर्वाह आदि संभव हैं। और अलङ्कारों का ग्रहण-परित्याग इस बात का प्रमाण है कि अलङ्कार काव्य के अस्थिर धर्म अथवा आगमापायी वैशिष्ट्य हैं।

काव्य में अलङ्कारों की उपयोगिता काव्य के वाच्यवाचक रूप अङ्गों की शोभावर्धकता के ही कारण है जैसा कि लोचनकार ने स्पष्ट कहा है—

'वाच्यवाचकलक्षणान्यङ्गानि ये पुन ( अवलम्बन्ते ) तदाश्रितास्तेऽलङ्कारा मन्तव्या. कटकादिवत्।' ( ध्वन्यालोकलोचन २.६ )

यही बात काव्यप्रकाशकार की इस उक्ति का भी रहस्य है—

'उपकुर्वन्ति त सन्त येऽङ्गद्वारेण जातुचित् । हारादिवदलङ्कारास्तेऽनुप्रासोपमादय ॥'

'भुजङ्गकुण्डली' इति शब्दयोः प्रथमस्यैव परिवृत्तिसहत्वम्। 'हरः शिव' इति द्वितीयस्यैव। 'शशिशुभ्रांशु' इति द्वयोरपि। 'भाति सदानत्यागः' इति न द्वयोरपि। इति शब्दपरिवृत्तिसहत्वासहत्वाभ्यामस्योभयालङ्कारत्वम्।

(२—अनुप्रास भेद-प्रभेद-निर्देश)

**अनुप्रासः शब्दसाम्यं वैषम्येऽपि स्वरस्य यत्।**

स्वरमात्रसादृश्य तु वैचित्र्याभावान्न गणितम्। रसाद्यनुगतत्वेन प्रकर्षेण न्यासोऽनुप्रासः।

(प्रथम भेद : छेकानुप्रास)

**छेको व्यञ्जनसङ्घस्य सकृत्साम्यमनेकधा ॥ ३ ॥**

---

पौनरुक्त्य में भी यही अलङ्कार दिखायी देता है क्योंकि अन्त में 'सदापायादव्यात्' का अभिप्राय 'सदाऽपायात् विघ्नात् अव्यात्' निकल पड़ता है।

यहाँ 'भुजङ्गकुण्डली' इन दो शब्दों मे पहला अर्थात् 'भुजङ्ग' शब्द ही परिवृत्तिसह शब्द है (अर्थात् इसे बदल देने पर भी इस अलङ्कार में कोई क्षति नहीं हो सकती) और 'हर. शिव' में दूसरा अर्थात् 'शिव' शब्द ही बदला जा सकता है (किन्तु तब भी यह अलङ्कार अक्षुण्ण ही रहेगा)।

काव्यप्रकाशकार द्वारा उदाहृत इस सूक्ति अर्थात्—

'अरिवधदेहशरीर सहसारथिसूततुरगपादात।
भाति सदानत्याग. स्थिरतायामवनितलतिलक ॥'

में 'भाति सदानत्याग' में दान और त्याग—दोनों शब्द ऐसे हैं जिनका पर्याय द्वारा परिवर्तन नहीं किया जा सकता क्योंकि ऐसा करने से यहाँ इस अलङ्कार के ही नष्ट-भ्रष्ट हो जाने का डर है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि यह अलङ्कार शब्द और अर्थ—दोनों का अलङ्कार है—शब्द का अलङ्कार इसलिये क्योंकि कहीं शब्द की परिवृत्ति में यह अलङ्कार नष्ट हो जाता है और अर्थ का अलङ्कार इसलिये क्योंकि कहीं शब्द की परिवृत्ति से भी इस अलङ्कार का स्वरूप नहीं बिगड़ता (जैसा कि उपर्युक्त उदाहरण से स्पष्ट ही है)।

विमर्श—'पुनरुक्तवदाभास' से शब्दालङ्कार-वर्णन क प्रारम्भ की परिपाटी प्राचीन है। साहित्यदर्पणकार ने भी प्राचीन आलङ्कारिकों की परम्परा का अनुसरण किया है। यहाँ भी 'काव्यप्रकाशकार' की एक प्रकार से आलोचना ही का गयी है।

अनुवाद—'अनुप्रास' वह शब्दालङ्कार है जिसे स्वर के वैसादृश्य में भी, शब्द अथवा व्यञ्जन का सादृश्य कहा गया है।

स्वरमात्र के सादृश्य में 'अनुप्रास' इसलिये नहीं माना जाया करता क्योंकि स्वर-सादृश्य में कोई विचित्रता नहीं प्रतीत हुआ करती। 'अनुप्रास' को इसलिये अनुप्रास कहा करते हैं क्योंकि यह रसभावादि के अनुकूल एक 'प्रकृष्ट' अथवा चमत्कारपूर्ण शब्द-न्यास (अनु+प्र+आस) अथवा शब्दावृत्तिरूप अलङ्कार हुआ करता है।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने 'शब्दसाम्य' को अनुप्रास की रूपरेखा कहा है जब कि काव्यप्रकाशकार के अनुसार अनुप्रास का अभिप्राय 'वर्णसाम्य' है—**वर्णसाम्यमनुप्रास।**

(काव्यप्रकाश ९म उल्लास)

अनुवाद—अनुप्रास का प्रथम भेद अर्थात् 'छेकानुप्रास' वह है जिसे व्यञ्जन समुदाय के सकृत् अथवा एक बार होनेवाले अनेक प्रकार के साम्य में देखा जाया करता है।

छेकश्छेकानुप्रासः। अनेकधेति स्वरूपतः क्रमतश्च। रसः सर इत्यादौ क्रमभेदेन सादृश्यं नास्यालङ्कारस्य विषयः।

उदाहरणं मम तातपादानाम्—

'आदाय बकुलगन्धानन्धीकुर्वन् पदे पदे भ्रमरान्।
अयमेति मन्दमन्दं कावेरीवारिपावनः पवनः॥'

अत्र गन्धानन्धीति संयुक्तयोः, कावेरीवारीत्यसंयुक्तयोः, पावनः पवन इति व्यञ्जनानां बहूनां सकृदावृत्तिः। छेको विदग्धस्तत्प्रयोज्यत्वादेष छेकानुप्रासः।

(द्वितीय भेद। वृत्त्यनुप्रास)

**अनेकस्यैकधा साम्यमसकृद्वाप्यनेकधा।**
**एकस्य सकृदप्येष वृत्त्यनुप्रास उच्यते॥ ४॥**

एकधा स्वरूपत एव, न तु क्रमतोऽपि। अनेकधा स्वरूपतः क्रमतश्च। सकृदपीत्यपि शब्दादसकृदपि।

उदाहरणम्—

'उन्मीलन्मधुगन्धलुब्धमधुपव्याधूतचूताङ्कुर-
क्रीडत्कोकिलकाकलीकलकलैरुद्गीर्णकर्णज्वराः।

---

यहाँ कारिका में 'छेक' का अभिप्राय छेकानुप्रास का अभिप्राय है 'अनेकधा' (साम्य) का तात्पर्य स्वरूपतः साम्य और क्रमतः साम्य का तात्पर्य है। यहाँ यह ध्यान रखना उचित है कि 'रसः सरः' आदि पदों में क्रमभेद से जो व्यञ्जनसादृश्य है उसमें 'छेकानुप्रास' की कोई संभावना नहीं।

जैसे कि मेरे पूज्य पितृचरण की इस सूक्ति का 'छेकानुप्रास'—

'कावेरी के जल-संस्पर्श से पावन पवन मन्द-मन्द गति से चल रहा है और बकुल की सुरभि से सुरभित बना पग-पग पर भ्रमरों को मस्त बना रहा है।'

यहाँ 'गन्धानन्धीकुर्वन्' में संयुक्त 'न्ध्' 'कावेरीवारि' में असंयुक्त 'वार' और 'पावनः पवनः' में अनेक असंयुक्त व्यञ्जनों (प-व-न) की जो एक बार आवृत्ति है उसमें 'छेक' अथवा विदग्ध कवि द्वारा प्रयुक्त इस अनुप्रास अर्थात् 'छेकानुप्रास' की छटा वस्तुतः दर्शनीय है।

अनुवाद—द्वितीय अनुप्रास-भेद अर्थात् वृत्त्यनुप्रास वह शब्दालङ्कार है जिसे अनेक व्यञ्जनों की एक प्रकार की (अर्थात् स्वरूपतः) समानता अथवा अनेक व्यञ्जनों की अनेक बार (स्वरूपतः और क्रमतः) आवृत्ति या एक वर्ण की एक बार किंवा अनेक बार आवृत्ति कहा करते हैं।

यहाँ कारिका में 'एकधा' (साम्य) का तात्पर्य केवल 'स्वरूपतः' (साम्य) का तात्पर्य है क्रमतः (साम्य) का नहीं। 'अनेकधा' (साम्य) का अभिप्राय स्वरूप और क्रम—दोनों प्रकार के साम्य का अभिप्राय है और 'सकृदपि' में 'अपि' शब्द के प्रयोग से 'असकृत्' (अनेक बार) का भी अर्थ संगृहीत किया गया है।

उदाहरण के लिये—

'वसन्त ऋतु के ये दिन जो कि प्रचुर मात्रा में समुद्गत पुष्परस के सौरभ से मत्त मधुपों द्वारा कम्पित आम्रमञ्जरियों के आस्वाद में लीन कोकिलकुल की काकली की

नीयन्ते पथिकैः कथं कथमपि ध्यानावधानक्षण-
प्राप्तप्राणसमासमागमरसोल्लासैरमी वासराः ॥'

अत्र 'रसोल्लासैरमी' इति रसयोरेकधैव साम्यम्, न तु तेनैव क्रमेणापि द्वितीये पादे, कलयोरसकृत्तेनैव क्रमेण च। प्रथमे एकस्य मकारस्य सकृत्, धकारस्य चासकृत्। रसविषयव्यापारवती वर्णरचना वृत्तिः, तदनुगतत्वेन प्रकर्षेण न्यसनाद् वृत्त्यनुप्रासः।

( ३ य भेद : श्रुत्यनुप्रास )

**उच्चार्यत्वाद्यदेकत्र स्थाने तालुरदादिके।**
**सादृश्यं व्यञ्जनस्यैव श्रुत्यनुप्रास उच्यते ॥ ५ ॥**

उदाहरणम्—

'दृशा दग्धं मनसिजं जीवयन्ति दृशैव याः।
विरूपाक्षस्य जयिनीस्ताः स्तुमो वामलोचनाः ॥'

अत्र जीवयन्ति' इति, 'याः' इति, 'जयिनी' इति। अत्र जकारयकारयोरेकत्र स्थाने तालावुच्चार्यत्वात्सादृश्यम्। एवं दन्त्यकण्ठ्यानामप्युदाहार्यम्। एष च सहृदयानामतीव श्रुतिसुखावहत्वाच्छ्रुत्यनुप्रास'।

---

कलध्वनि से विरहिओं के कानों को दु खित कर रहे हैं, वस्तुत. उन वियोगिओं के लिये, जिन्हें प्रियाचिन्तन के समय प्रियामिलन का परमानन्द मिलने लगता है, बड़े कष्टकर प्रतीत हो रहे हैं।

यहाँ 'रसोल्लासैरमी' में 'र-स' का एक प्रकार का ही अर्थात् स्वरूपत ही साम्य दिखायी देता है क्रमत' नहीं। इसके दूसरे चरण में 'क ल' की, अनेक वार, स्वरूपत किंवा क्रमश.-दोनों प्रकार की समानता है। साथ ही साथ प्रथम चरण में 'म' की एक वार और 'ध' की अनेक वार आवृत्ति स्पष्ट है। इस प्रकार इस सूक्ति में वृत्त्यनुप्रास का सौन्दर्य स्पष्ट दिखायी दे रहा है। इस अनुप्रासभेद के वृत्त्यनुप्रास कहे जाने का यह अभिप्राय है—'वृत्ति' एक ऐसी रचना है जिसमें रसाभिव्यञ्जन का सामर्थ्य रहा करता है और इस 'वृत्ति' के अनुकूल वर्णों का जो प्रकृष्ट न्यास है वह 'वृत्त्यनुप्रास' है।

अनुवाद—'श्रुत्यनुप्रास' वह अनुप्रासभेद है जिसे तालु, दन्त आदि स्थानों में से किसी एक स्थान में उच्चरित व्यञ्जनों का सादृश्य कहा जाया करता है। उदाहरण के लिये—

'उन वामलोचनाओं ( सुन्दर नयनोंवाली रमणिओं ) को नमस्कार है जो कि दग्ध काम को दृष्टि से ही पुनरुज्जीवित किया करती हैं और इस प्रकार विरूपाक्ष भगवान् शिव को भी जीतनेवाली हैं।'

यहाँ 'श्रुत्यनुप्रास' स्पष्ट है क्योंकि 'जीवयन्ति', 'या' और 'जयिनी.' में ऐसे 'ज' और 'य' वर्णों का सादृश्य है जो कि तालु-स्थानीय हैं।

इसी प्रकार दन्तस्थानीय, कण्ठस्थानीय आदि वर्णों के सादृश्य में श्रुत्यनुप्रास के स्वरूप स्वय देखे जा सकते हैं।

इस अनुप्रास-प्रकार को इसलिये 'श्रुत्यनुप्रास' कहा जाया करता है क्योंकि समान स्थानीय वर्णों का सादृश्य सहृदयों को बड़ा श्रुतिसुखावह ( कर्ण-प्रिय ) लगा करता है।

अत्रानेकपदानां पौनरुक्त्यम्। एष च प्रायेण लाटजनप्रियत्वाल्लाटानुप्रासः।

—ऽनुप्रासः पञ्चधा ततः ॥ ७ ॥

स्पष्टम्।

(१—यमक)

सत्यर्थे पृथगर्थायाः स्वरव्यञ्जनसंहतेः।

क्रमेण तेनैवावृत्तिर्यमकं विनिगद्यते ॥ ८ ॥

अत्र द्वयोरपि पदयोः क्वचित्सार्थकत्वं क्वचिन्निरर्थकत्वम्। क्वचिदेकस्य सार्थकत्वमपरस्य निरर्थकत्वम्। अत उक्तम्—'सत्यर्थे' इति। 'तेनैव क्रमेण' इति दमो मोद इत्यादेर्विविक्तविषयत्वं सूचितम्। एतच्च पादपादार्धश्लोकावृत्तित्वेन पादाद्यावृत्तेश्चानेकविधतया प्रभूततममेदम्।

---

हव्यवाहन (कामाग्नि) है और जिसके पास प्रेमिका है उसके लिये हव्यवाहन (दावानल) भी तुहिनदीधिति (चन्द्रमा) है।

यहाँ अनेक पदों की आवृत्ति का सौन्दर्य दर्शनीय है जिससे यहाँ का 'लाटानुप्रास' बड़ा मनोरम बन रहा है। यह अनुप्रासभेद इसलिये 'लाटानुप्रास' कहा जाया करता है क्योंकि लाटदेश के कविजनों का यह बड़ा प्रिय अनुप्रास है।

इस उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि अनुप्रास पाँच प्रकार का हुआ करता है (अर्थात् १ छेकानुप्रास २ वृत्त्यनुप्रास ३ श्रुत्यनुप्रास ४ अन्त्यानुप्रास और ५ लाटानुप्रास)।

यह कारिकांश स्वयं स्पष्ट है।

विमर्श—लाटानुप्रास वह अनुप्रासप्रकार है जिसे 'लाटजनवल्लभ' अर्थात् लाटमान्त के कवियों और रसिकों का परमप्रिय अनुप्रास कहा गया है। प्राचीन आलंकारिकों ने इसके भी अनेकानेक भेद प्रभेद बताये हैं। सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने इसके प्रकार-चतुष्क का निरूपण किया है—

'स वाक्यघटितो व्यस्तः समस्त उभयः पुनः।
उभयं चावृत्ताक्षं च गर्भश्चैवाभिधीयते ॥'

(सरस्वतीकण्ठाभरण २ । १२)

और इसकी अवान्तर जातियों को यमक-जातियों की भाँति प्रचुर संख्यावाली बताया है—

'यमकानां हि यावन्तो वर्ण्यन्ते भेदसम्पदः।
अनुप्रासस्य लाटानां मिदास्तावन्त एव हि ॥'

(सरस्वतीकण्ठाभरण २ । १५)

अनुवाद—'यमक' वह शब्दालंकार है जिसे, सार्थक होने पर भिन्न अर्थवाले स्वर व्यञ्जन-समूह की पूर्वक्रमानुसार आवृत्ति कहा करते हैं।

यहाँ कारिका में सत्यर्थे (अर्थे सति सार्थक होने पर) इसलिये कहा गया है क्योंकि 'यमक' में ऐसा होता है कि कहीं-कहीं तो दोनों पद सार्थक हुआ करते हैं और कहीं-कहीं दोनों निरर्थक और कहीं-कहीं ऐसा भी हुआ करता है कि एक पद तो सार्थक रहा करता है और दूसरा निरर्थक। 'तेनैव क्रमेण (पूर्वक्रमानुसार) कहने का यह अभिप्राय है कि 'दमो मोदः' सदृश स्वर-व्यंजन-समूह की आवृत्ति को 'यमक' न समझा जाय क्योंकि

( पदावृत्तिरूप यमक )

दिङ्मात्रमुदाह्रियते—

'नवपलाश-पलाशवनं पुरः स्फुटपराग-परागत-पङ्कजम् ।
मृदुल तान्त-लतान्तमलोकयत् स सुरभिं सुरभिं सुमनोभरैः ॥'

अत्र पदावृत्तिः। 'पलाशपलाश' इति 'सुरभि सुरभिम्' इत्यत्र च द्वयोः सार्थकत्वम्। 'लतान्तलतान्त' इत्यत्र प्रथमस्य निरर्थकत्वम्। 'परागपराग' इत्यत्र द्वितीयस्य। एवमन्यत्राऽप्युदाहार्यम्।

'यमकादौ भवेदैक्यं डलोर्बवोर्लरोस्तथा ।'

इत्युक्तनयात् 'भुजलता जडतामबलाजनः' इत्यत्र न यमकत्वहानिः।

---

यहाँ 'द' और 'म' रूप स्वर-व्यजन समूह का क्रम उलटा हुआ दिखायी दे रहा है। 'यमक' की भेदसंख्या अतिप्रचुर है क्योंकि पादावृत्ति, पादार्धावृत्ति, श्लोकावृत्ति आदि-आदि प्रकार की आवृत्तियाँ 'यमक' की ही विविध रूपरेखायें हैं और इनमें भी प्रत्येक के अनेकानेक प्रकार ( जैसे कि पाद के आद्यभाग की आवृत्ति, मध्यभाग की आवृत्ति और अन्त्यभाग की आवृत्ति आदि-आदि ) सभव हैं ( जोकि काव्य-साहित्य में उपलब्ध भी हुआ करते हैं )।

दिग्दर्शनमात्र के लिये उदाहरण :—

'श्रीकृष्ण ने 'सुमनोभरै सुरभिं सुरभिम्' फूलों से सुरभित उस 'सुरभि' अर्थात् वसन्त समय का दर्शन किया जो 'नवपलाशपलाशवनम्' नये-नये पलाशों अर्थात् किसलयों से लहलहाते पलाशवन के सौन्दर्य से समृद्ध, 'स्फुटपरागपरागतपङ्कजम्'—खिले हुए और पराग अर्थात् पुष्परज से परागत अथवा व्याप्त कमलों की मोहकता से मधुर और 'मृदुलतान्तलतान्तम्'—मृदुल अर्थात् सुकुमार किंवा तान्त अथवा आतप से सतप्त लताओं की कोमलता से रमणीय लग रहा था।'

यहाँ जो 'यमक' है वह 'पदावृत्ति'प्रकार का है क्योंकि 'पलाश', 'पराग', 'मृदुल' आदि पदों की आवृत्ति स्पष्ट दिखाई दे रही है।

यहाँ 'पलाश-पलाश', 'सुरभिं सुरभिम्' ये दोनों पद ऐसे हैं जो सार्थक हैं। किन्तु 'लतान्त लतान्त'—में पहला 'लतान्त' निरर्थक है [ क्योंकि यहाँ जो पद है वह 'लतान्त' नहीं अपितु 'मृदुल'–'तान्त' है )। इसी प्रकार 'पराग पराग' में दूसरा जो 'पराग' पद है वह कोई अर्थ नहीं रखता ( क्योंकि यहाँ पद 'पराग' नहीं अपितु 'परागत' है )।

इसी भाँति 'पादावृत्ति' आदि यमक प्रकारों में सार्थक अथवा निरर्थक स्वर-व्यजन-समुदाय की आवृत्ति के उदाहरण स्वय ढूँढ लिये जा सकते हैं।

'यमक में 'ड' और 'ल', 'व' और 'ब' किंवा 'र' और 'ल' वर्णों में कोई भेद नहीं माना जाया करता'—यह एक सर्वमान्य आलकारिक सिद्धान्त है। इसलिये 'भुजलतां जडतामबलाजन' आदि प्रसगों में यमक बन्ध में कोई क्षति नहीं मानी जाती।

विमर्श—यमक का अवान्तर जातियों की सख्या के सबध में सरस्वतीकण्ठाभरणकार का यह कथन है—

'चतुस्त्रिद्व्येकपादेषु यमकानां विकल्पना ।
आदिमध्यान्तमध्यान्तमध्याद्यन्ताश्च सर्वत ॥

अत्रानेकपदानां पौनरुक्त्यम्। एष च प्रायेण लाटजनप्रियत्वाल्लाटानुप्रासः।

—ऽनुप्रासः पञ्चधा ततः ॥ ७ ॥

स्पष्टम्।

(१—यमक)

सत्यर्थे पृथगर्थायाः स्वरव्यञ्जनसंहतेः।
क्रमेण तेनैवावृत्तिर्यमकं विनिगद्यते ॥ ८ ॥

अत्र द्वयोरपि पदयोः क्वचित्सार्थकत्वं क्वचिन्निरर्थकत्वम्। क्वचिदेकस्य सार्थकत्वमपरस्य निरर्थकत्वम्। अत उक्तम्—'सत्यर्थे' इति। 'तेनैव क्रमेण' इति दमो मोद इत्यादेर्विविक्तविषयत्वं सूचितम्। एतच्च पादपादार्धश्लोकावृत्तित्वेन पादाद्यावृत्तेश्चानेकविधतया प्रभूततमभेदम्।

---

इन्दुवदन (दावाग्नि) है और जिसके पास प्रेमिका है उसके लिये इन्दुवदन (दावानल) भी तुहिनदीधिति (चन्द्रमा) है।

यहाँ अनेक पदों की आवृत्ति का सौन्दर्य दर्शनीय है जिससे यहाँ का 'लाटानुप्रास' बड़ा मनोरम बन रहा है। यह अनुप्रासभेद इसलिये 'लाटानुप्रास' कहा जाया करता है क्योंकि लाटदेश के कविजनों का यह बड़ा प्रिय अनुप्रास है।

इस उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि अनुप्रास पाँच प्रकार का हुआ करता है (अर्थात् १ छेकानुप्रास २. वृत्त्यनुप्रास ३. श्रुत्यनुप्रास ४ अन्त्यानुप्रास और ५ लाटानुप्रास)।

यह कारिकांश स्वयं स्पष्ट है।

विमर्श—लाटानुप्रास वह अनुप्रासप्रकार है जिसे 'लाटजनवल्लभ' अर्थात् लाटप्रान्त के कवियों और रसिकों का परमप्रिय अनुप्रास कहा गया है। प्राचीन आलंकारिकों ने इसके भी अनेकानेक भेद-प्रभेद बताये हैं। सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने इसके प्रकार-पञ्चक का निरूपण किया है—

'स वाच्यवाहितो व्यस्तः समस्तः समयः पुनः।
यमकं चक्रवाकं च गर्भश्चैवाभिधीयते ॥

(सरस्वतीकण्ठाभरण २. १ १)

और इसकी अवान्तर जातियों की यमक-जातियों की भाँति प्रचुर संख्या बतायी गया है—

'यमकानां हि यावन्त्यो यथोक्ते भेदसंख्यया।
अनुप्रासस्य लाटानां विधास्तावत्य एव हि ॥

(सरस्वतीकण्ठाभरण २. १ ५)

अनुवाद—'यमक' वह शब्दालंकार है जिसे, सार्थक होने पर भिन्न अर्थवाले स्वर व्यंजन-समूह की पूर्वक्रमानुसार आवृत्ति कहा करते हैं।

यहाँ कारिका में सत्यर्थे (अर्थे सति सार्थक होने पर) इसलिये कहा गया है क्योंकि 'यमक' में ऐसा होता है कि कहीं-कहीं तो दोनों पद सार्थक हुआ करते हैं और कहीं-कहीं दोनों निरर्थक और कहीं-कहीं ऐसा भी हुआ करता है कि एक पद तो सार्थक रहा करता है और दूसरा निरर्थक। 'तेनैव क्रमेण' (पूर्वक्रमानुसार) कहने का यह अभिप्राय है कि 'दमो' [illegible] यद्यपि स्वर-व्यञ्जन-समूह की आवृत्ति को 'यमक' न समझा जाय क्योंकि

( पदावृत्तिरूप यमक )

दिङ्मात्रमुदाह्रियते—

'नवपलाश-पलाशवनं पुरः स्फुटपराग-परागत-पङ्कजम् ।
मृदुल तान्त-लतान्तमलोकयत् स सुरभिं सुरभिं सुमनोभरैः ॥'

अत्र पदावृत्तिः । 'पलाशपलाश' इति 'सुरभिं सुरभिम्' इत्यत्र च द्वयोः सार्थकत्वम् । 'लतान्तलतान्त' इत्यत्र प्रथमस्य निरर्थकत्वम् । 'परागपराग' इत्यत्र द्वितीयस्य । एवमन्यत्राऽप्युदाहार्यम् ।

'यमकादौ भवेदैक्य डलोर्बवोर्लरोस्तथा ।'

इत्युक्तनयात् 'भुजलता जडतामबलाजनः' इत्यत्र न यमकत्वहानिः ।

---

यहाँ 'द' और 'म' रूप स्वर-व्यजन समूह का क्रम उलटा हुआ दिखायी दे रहा है । 'यमक' की भेदसख्या अतिप्रचुर है क्योंकि पादावृत्ति, पादार्धावृत्ति, श्लोकावृत्ति आदि-आदि प्रकार की आवृत्तियाँ 'यमक' की ही विविध रूपरेखायें हैं और इनमें भी प्रत्येक के अनेकानेक प्रकार ( जैसे कि पाद के आद्यभाग की आवृत्ति, मध्यभाग की आवृत्ति और अन्त्यभाग की आवृत्ति आदि-आदि ) सभव हैं ( जोकि काव्य-साहित्य में उपलब्ध भी हुआ करते हैं ) ।

दिग्दर्शनमात्र के लिये उदाहरण —

'श्रीकृष्ण ने 'सुमनोभरै सुरभिं सुरभिम्' फूलों से सुरभित उस 'सुरभि' अर्थात् वसन्त समय का दर्शन किया जो 'नवपलाशपलाशवनम्' नये-नये पलाशों अर्थात् किसलयों से लहलहाते पलाशवन के सौन्दर्य से समृद्ध, 'स्फुटपरागपरागतपङ्कजम्'—खिले हुए और पराग अर्थात् पुष्परज से परागत अथवा व्याप्त कमलों की मोहकता से मधुर और 'मृदुलतान्तलतान्तम्'—मृदुल अर्थात् सुकुमार किंवा तान्त अथवा आतप से सतप्त लताओं की कोमलता से रमणीय लग रहा था ।'

यहाँ जो 'यमक' है वह 'पदावृत्ति'प्रकार का है क्योंकि 'पलाश', 'पराग', 'मृदुल' आदि पदों की आवृत्ति स्पष्ट दिखाई दे रही है ।

यहाँ 'पलाश-पलाश', 'सुरभिं सुरभिम्' ये दोनों पद ऐसे हैं जो सार्थक हैं । किन्तु 'लतान्त लतान्त'—में पहला 'लतान्त' निरर्थक है [ क्योंकि यहाँ जो पद है वह 'लतान्त' नहीं अपितु 'मृदुल'-'तान्त' है )। इसी प्रकार 'पराग पराग' में दूसरा जो 'पराग' पद है वह कोई अर्थ नहीं रखता ( क्योंकि यहाँ पद 'पराग' नहीं अपितु 'परागत' है ) ।

इसी भाँति 'पादावृत्ति' आदि यमक-प्रकारों में सार्थक अथवा निरर्थक स्वर-व्यजन-समुदाय की आवृत्ति के उदाहरण स्वयं ढूँढ लिये जा सकते हैं ।

'यमक में 'ड' और 'ल', 'ब' और 'व' किंवा 'र' और 'ल' वर्णों में कोई भेद नहीं माना जाया करता'—यह एक सर्वमान्य आलकारिक सिद्धान्त है । इसलिये 'भुजलता जडतामबलाजन ' आदि प्रसगों में यमक बन्ध में कोई क्षति नहीं मानी जाती ।

विमर्श—यमक का अवान्तर जातियों की सख्या के सबध में सरस्वतीकण्ठाभरणकार का यह कथन है—

'चतुस्त्रिद्व्येकपादेषु यमकानां विकल्पना ।
आदिमध्यान्तमध्यान्तमध्याद्यन्ताश्च सर्वत ॥

( चर्तुर्थ भेद : अन्त्यानुप्रास )

व्यञ्जनं चेद्यथावस्थं सहाद्येन स्वरेण तु ।
आवर्त्यतेऽन्त्ययोज्यत्वादन्त्यानुप्रास एव तत् ॥ ६ ॥

यथावस्थमिति यथासम्भवमनुस्वारविसर्गस्वरयुक्ताक्षरविशिष्टम् ।
एष च प्रायेण पादस्य पदस्य चान्ते प्रयोज्यः ।

पादान्तगो यथा मम—

'केशः काशस्तबकविकासः कायः प्रकटितकरभविलासः ।
चक्षुर्दग्धवराटककल्पं त्यजति न चेतः काममनल्पम् ॥'

'मन्दं हसन्तः पुलकं वहन्तः' इत्यादि ।

---

विमर्श—काव्यप्रकाश में 'श्रुत्यनुप्रास' की कोई चर्चा नहीं। कविराज विश्वनाथ ने संभवतः सरस्वतीकण्ठाभरणकार के प्रभाव में पड़कर इसकी चर्चा की है। सरस्वतीकण्ठाभरणकार के अनुसार 'श्रुत्यनुप्रास' सर्वश्रेष्ठ अनुप्रास है—

'प्रायेण श्रुत्यनुप्रासस्तेष्वनुप्रासमापकः । तस्यायेव हि वैदर्भी भाति तेन विभिविता ॥
निवेशयति वाग्देवी प्रतिभावतः कवेः । पुण्यैरनुमनुप्रासं ससमाधिमिति चेतसि ॥'
( सरस्वतीकण्ठाभरण २ ७९-८१ )

अर्थात् अनुप्रास-प्रकारों में सर्वोत्तम जो अनुप्रास है वह 'श्रुत्यनुप्रास' है। यह अनुप्रास प्रतिभाशाली कवि की मन-समाधि का परिणाम है। यही वह अनुप्रास है जिसे 'वैदर्भी' की रूपरेखा का निष्पादक कहा जा सकता है।

सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने इस अनुप्रास-प्रकार के अनेकानेक अवान्तर प्रभेदों का निर्देश किया है जिनमें मसृण, वर्णसम्, वर्णोत्कट वर्णानुत्कट आदि-आदि मुख्य हैं।

निम्न पंक्तियों में इस अनुप्रास-प्रकार की महिमा गायी हुई है—

'यथा ज्योत्स्ना चन्द्रमसं यथा लावण्यमङ्गनाम् । अनुप्रासस्तथा काव्यमलङ्कर्तुमयं क्षमः ॥
अनुप्रासः कविगिरां पदवर्णमयोऽपि यः । सोऽप्ययमेव स्तबकिता श्रियं कामपि पुष्यति ॥'
( सरस्वतीकण्ठाभरण २. ७९-८० )

अनुवाद—चतुर्थ अनुप्रास-भेद अर्थात् अन्त्यानुप्रास वह है जिसे प्रथम स्वर के साथ यथावस्थ व्यञ्जन की ऐसी आवृत्ति में देखा जाया करता है जोकि पद अथवा पाद के अन्त में हुआ करती है।

यहाँ कारिका में 'यथावस्थम्' का अभिप्राय अनुस्वार विसर्ग किंवा स्वरयुक्त अक्षर के यथासम्भव पूर्ववत् रहने का अभिप्राय है। यह अन्त्यानुप्रास प्रायः पाद के अन्त में अथवा जहाँ-तहाँ पद के अन्त में भी प्रयुक्त हुआ करता है।

उदाहरण के लिये पादान्तवर्ती अन्त्यानुप्रास जोकि मेरी इस स्वरचित सूक्ति अर्थात्—'केश हैं कास के फूल सरीखे श्वेत काय है करभ अथवा ऊँट के समान बेढंगा और आँखें हैं जली कौड़ी की भाँति निस्तेज। किन्तु मन अभी भी विषय-तृष्णा में रम रहा है।'

अथवा

'मन्दं हसन्तः पुलकं वहन्तः' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में स्पष्ट है।

विमर्श—'अन्त्यानुप्रास' की मान्यता में 'विश्वनाथ कविराज ने सम्भवतः संस्कृत-

( ५ म भेद · लाटानुप्रास )

**शब्दार्थयोः पौनरुक्त्यं भेदे तात्पर्यमात्रतः ।**
**लाटानुप्रास इत्युक्तो—**

उदाहरणम्—

स्मेरराजीवनयने नयने किं निमीलिते ।
पश्य निर्जितकन्दर्पं कन्दर्पवशगं प्रियम् ॥

अत्र विभक्त्यर्थस्य पौनरुक्त्येऽपि मुख्यतरस्य प्रातिपदिकांशद्योत्यधर्मिरूपस्य भिन्नार्थत्वाल्लाटानुप्रासत्वमेव ।

'नयने तस्यैव नयने च ।'

अत्र द्वितीयनयनशब्दो भाग्यवत्त्वादिगुणविशिष्टत्वरूपतात्पर्यमात्रेण भिन्नार्थः ।

यथा वा—

'यस्य न सविधे दयिता दवदहनस्तुहिनदीधितिस्तस्य ।
यस्य च सविधे दयिता दवदहनस्तुहिनदीधितिस्तस्य ॥'

---

संस्कृत कवियों की रचनाओं के माधुर्य का विश्लेषण किया है। पीयूषवर्ष जयदेव-कृत 'चन्द्रालोक' में एक अनुप्रास-प्रकार को 'स्फुटानुप्रास' कहा गया है—

**'श्लोकस्याद्ये तदर्धे वा वर्णावृत्तिर्यदि ध्रुवा । तदा मता मतिमतां स्फुटानुप्रासता सताम् ॥'**

अर्थात् श्लोक के पूर्वार्द्ध के अन्त में आनवाले वर्ण की, श्लोक के उत्तरार्ध के अन्त में, आवृत्ति का नाम 'स्फुटानुप्रास' है किन्तु, विश्वनाथ कविराज का 'अन्त्यानुप्रास' और पीयूषवर्ष जयदेव का 'स्फुटानुप्रास' वस्तुत एक ही अनुप्रास-भेद के दो नाम हैं।

अनुवाद—**'लाटानुप्रास'** वह अनुप्रासभेद है जिसे ऐसे शब्दों और अर्थों की आवृत्ति कहा करते हैं जोकि केवल तात्पर्यंत भिन्न हुआ करते हैं। उदाहरण के लिये—

'अरी 'स्मेरराजीवनयने' ( खिले कमल सरीखे नेत्रोंवाली ) ! 'नयने किं निमीलिते'—(तूने अपने नेत्र क्यों बन्द कर लिये हैं ?) देख, अपने 'निर्जितकन्दर्प' (काम को भी सौंदर्य में परास्त करनेवाले ) 'कन्दर्पवशग' ( काम के वशीभूत ) प्रियतम को तो देख !'

यहाँ विभक्त्यर्थ की आवृत्ति के न होने पर भी, प्रातिपदिक रूप अंशों जैसे कि 'नयन-नयन', 'कन्दर्प-कन्दर्प' आदि की आवृत्ति स्पष्ट है और यह भी स्पष्ट है कि प्रातिपदिक रूप अंशों द्वारा बोध्य प्रधानभूत धर्मीरूप ( नेत्र और काम ) अर्थ अभिन्न है ( तथा तात्पर्यंत भिन्न भी है ) इस प्रकार यहाँ 'लाटानुप्रास' स्पष्ट है।

अथवा

जैसे कि—'नयने तस्यैव नयने च' ( वस्तुत उसी की आँखें आँखें हैं )।

यहाँ 'नयने-नयने' में विभक्त्यर्थ भी आवृत्त है और दूसरा नयन शब्द तात्पर्यंत भिन्न अर्थ का भी उपस्थापक है क्योंकि इसमें भाग्यशीलता आदि गुणों की विशेषता का अभिप्राय निगूढ है। इस प्रकार यह 'लाटानुप्रास' का एक सर्वांग समीचीन उदाहरण है।

अथवा

जैसे कि—'जिसके पास प्रेमिका नहीं उसके लिये तुहिनदीधिति ( चन्द्रमा ) भी

अत्रानेकपदानां पौनरुक्त्यम्। एष च प्रायेण लाटजनप्रियत्वाल्लाटानुप्रासः।

—ऽनुप्रासः पञ्चधा ततः ॥ ७ ॥

स्पष्टम्।

(१—यमक)

सत्यर्थे पृथगर्थायाः स्वरव्यञ्जनसंहतेः।
क्रमेण तेनैवावृत्तिर्यमकं विनिगद्यते ॥ ८ ॥

अत्र द्वयोरपि पदयोः क्वचित्सार्थकत्वं क्वचिन्निरर्थकत्वम्। क्वचिदेकस्य सार्थकत्वमपरस्य निरर्थकत्वम्। अत उक्तम्—'सत्यर्थे' इति। 'तेनैव क्रमेण' इति दमो मोद इत्यादेर्विविक्तविषयत्वं सूचितम्। एतच्च पादपादार्धश्लोकावृत्तित्वेन पादावृत्तेश्चानेकविधतया प्रभूततमभेदम्।

---

हव्यवहन (बाडाग्नि) है और जिसके पास प्रेमिका है उसके लिये हव्यवहन (दावानल) भी तुहिनदीधिति (चन्द्रमा) है।

यहाँ अनेक पदों की आवृत्ति का सौन्दर्य दर्शनीय है जिससे यहाँ का 'लाटानुप्रास' बड़ा मनोरम बन रहा है। यह अनुप्रासभेद इसलिये 'लाटानुप्रास' कहा जाया करता है क्योंकि लाटदेश के कवियों का यह बड़ा प्रिय अनुप्रास है।

इस उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि अनुप्रास पाँच प्रकार का हुआ करता है (अर्थात् १ छेकानुप्रास २. वृत्त्यनुप्रास ३. श्रुत्यनुप्रास ४ अन्त्यानुप्रास और ५. लाटानुप्रास)।

यह कारिकांश स्वयं स्पष्ट है।

विमर्श—लाटानुप्रास वह अनुप्रासप्रकार है जिसे 'लाटजनवल्लभ' अर्थात् लाटप्रान्त के कवियों और रसिकों का परमप्रिय अनुप्रास कहा गया है। प्राचीन आलंकारिकों ने इसके भी अनेकानेक भेद प्रभेद बताये हैं। सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने इसके प्रकार-वर्ग का निरूपण किया है—

'स वाक्यपदयोर्व्यस्तः समस्त उभयः पुनः।
यमकं चक्रवाकं च गर्भश्चैवाभिधीयते ॥

(सरस्वतीकण्ठाभरण २ । १ ?)

और इसकी अवान्तर जातियों को यमक-जातियों की भाँति प्रचुर संख्यावाली बताया है—

'यमकानां हि यावन्तो वर्ण्यन्ते भेदभक्तयः।
अनुप्रासस्य लाटानां विद्यास्तावन्त एव हि ॥

(सरस्वतीकण्ठाभरण २ । १ ५)

अनुवाद—'यमक' वह शब्दालंकार है जिसे सार्थक होने पर भिन्न अर्थवाले स्वर व्यंजन-समूह की पूर्वक्रमानुसार आवृत्ति कहा करते हैं।

यहाँ कारिका में सत्यर्थे (अर्थे सति सार्थक होने पर) इसलिये कहा गया है क्योंकि यमक में ऐसा होता है कि कहीं-कहीं तो दोनों पद सार्थक हुआ करते हैं और कहीं-कहीं दोनों निरर्थक और कहीं-कहीं ऐसा भी हुआ करता है कि एक पद तो सार्थक रहा करता है और दूसरा निरर्थक। 'तेनैव क्रमेण' (पूर्वक्रमानुसार) कहने का यह अभिप्राय है कि 'दमो मोदः' सरीखे स्वर-व्यञ्जन-समूह की आवृत्ति को 'यमक' न समझा जाय क्योंकि

( पदावृत्तिरूप यमक )

दिङ्मात्रमुदाह्रियते—

'नवपलाश-पलाशवनं पुरः स्फुटपराग-परागत-पङ्कजम् ।
मृदुल तान्त-लतान्तमलोकयत् स सुरभि सुरभिं सुमनोभरैः ॥'

अत्र पदावृत्तिः। 'पलाशपलाश' इति 'सुरभि सुरभिम्' इत्यत्र च द्वयोः सार्थकत्वम्। 'लतान्तलतान्त' इत्यत्र प्रथमस्य निरर्थकत्वम्। 'परागपराग' इत्यत्र द्वितीयस्य। एवमन्यत्राऽप्युदाहार्यम्।

'यमकादौ भवेदैक्य डलोर्बवोर्लरोस्तथा ।'

इत्युक्तनयात् 'भुजलता जडतामबलाजनः' इत्यत्र न यमकत्वहानिः।

---

यहाँ 'द' और 'म' रूप स्वर-व्यजन समूह का क्रम उलटा हुआ दिखायी दे रहा है। 'यमक' की भेदसख्या अतिप्रचुर है क्योंकि पादावृत्ति, पादार्धावृत्ति, श्लोकावृत्ति आदि-आदि प्रकार की आवृत्तियाँ 'यमक' की ही विविध रूपरेखायें हैं और इनमें भी प्रत्येक के अनेकानेक प्रकार ( जैसे कि पाद के आद्यभाग की आवृत्ति, मध्यभाग की आवृत्ति और अन्त्यभाग की आवृत्ति आदि-आदि ) सभव हैं ( जोकि काव्य-साहित्य में उपलब्ध भी हुआ करते हैं )।

दिग्दर्शनमात्र के लिये उदाहरण —

'श्रीकृष्ण ने 'सुमनोभरैः सुरभि सुरभिम्' फूलों से सुरभित उस 'सुरभि' अर्थात् वसन्त समय का दर्शन किया जो 'नवपलाशपलाशवनम्' नये-नये पलाशों अर्थात् किसलयों से लहलहाते पलाशवन के सौन्दर्य से समृद्ध, 'स्फुटपरागपरागतपङ्कजम्'—खिले हुए और पराग अर्थात् पुष्परज से परागत अथवा व्याप्त कमलों की मोहकता से मधुर और 'मृदुलतान्तलतान्तम्'—मृदुल अर्थात् सुकुमार किंवा तान्त अथवा आतप से सतप्त लताओं की कोमलता से रमणीय लग रहा था।'

यहाँ जो 'यमक' है वह 'पदावृत्ति'प्रकार का है क्योंकि 'पलाश', 'पराग', 'मृदुल' आदि पदों की आवृत्ति स्पष्ट दिखाई दे रही है।

यहाँ 'पलाश-पलाश', 'सुरभि सुरभिम्' ये दोनों पद ऐसे हैं जो सार्थक हैं। किन्तु 'लतान्त लतान्त'—में पहला 'लतान्त' निरर्थक है [ क्योंकि यहाँ जो पद है वह 'लतान्त' नहीं अपितु 'मृदुल'–'तान्त' है )। इसी प्रकार 'पराग-पराग' में दूसरा जो 'पराग' पद है वह कोई अर्थ नहीं रखता ( क्योंकि यहाँ पद 'पराग' नहीं अपितु 'परागत' है )।

इसी भाँति 'पादावृत्ति' आदि यमक-प्रकारों में सार्थक अथवा निरर्थक स्वर-व्यजन-समुदाय की आवृत्ति के उदाहरण स्वय ढूँढ लिये जा सकते हैं।

'यमक में 'ड' और 'ल', 'व' और 'व' किंवा 'र' और 'ल' वर्णों में कोई भेद नहीं माना जाया करता'—यह एक सर्वमान्य आलकारिक सिद्धान्त है। इसलिये 'भुजलता जडतामवलाजन' आदि प्रसगों में यमक वन्ध में कोई क्षति नहीं मानी जाती।

विमर्श—यमक का अवान्तर जातियों की सख्या के सबध में सरस्वतीकण्ठाभरणकार का यह कथन है—

'चतुस्त्रिद्व्येकपादेषु यमकानां विकल्पना ।
आदिमध्यान्तमध्यान्तमध्याद्यन्ताश्च सर्वत ॥

( ७—वक्रोक्ति )

अन्यस्यान्यार्थकं वाक्यमन्यथा योजयेद्यदि ।
अन्यः श्लेषेण काक्वा वा सा वक्रोक्तिस्ततो द्विधा ॥ ९ ॥

द्विधेति श्लेषवक्रोक्तिः काकुवक्रोक्तिश्च । क्रमेणोदाहरणम्—

( श्लेषवक्रोक्ति । सभङ्ग और अभङ्ग श्लेषवक्रोक्ति )

'के यूयं स्थल एव सम्प्रति वयं प्रश्नो विशेषाश्रयः
किं ब्रूते विहगः स वा फणिपतिर्यत्रास्ति सुप्तो हरिः ।
वामा यूयमहो विडम्बरसिकः कीदृक् स्मरो वर्तते
येनास्मासु विवेकशून्यमनसः पुंस्वेव योषिद्भ्रमः ॥'

अत्र विशेषपदस्य 'विः पक्षी', 'शेषो नागः' इत्यर्थद्वययोग्यत्वात् सभङ्गश्लेषः । अन्यत्र त्वभङ्गः ।

( काकुवक्रोक्ति )

'काले कोकिलवाचाले सहकारमनोहरे ।
कृतागसः परित्यागात्तस्याश्चेतो न दूयते ॥'

---

अत्यन्तबहवस्तेषां भेदाः संभेदयोनयः ।
मुक्त्वा मुक्तामणीनेव दर्शयन्ते तत्र केचन ॥

( सरस्वतीकण्ठाभरण २ ११-१२

अनुवाद—'वक्रोक्ति' वह शब्दालङ्कार है जहाँ 'श्लेष' के कारण अथवा 'काकु' ( ध्वनि विकार ) के कारण, किसी के अन्यार्थक वाक्य को किसी अन्य अर्थ में लगा लिया जाया करता है । 'श्लेष' के कारण ऐसा होने से 'श्लेष-वक्रोक्ति' और 'काकु' के कारण ऐसा होने से 'काकु-वक्रोक्ति' इस प्रकार वक्रोक्ति के दो प्रकार हुआ करते हैं ।

यहाँ कारिका में 'द्विधा' ( दो प्रकार की ) कहने का अभिप्राय 'श्लेषवक्रोक्ति' और 'काकुवक्रोक्ति' रूप से वक्रोक्ति के दो प्रकारों के संग्रह का अभिप्राय है ।

क्रमशः उदाहरण—

( वक्ता- ) के 'यूयम्'—कौन हैं आप लोग ? ( श्रोता- ) 'स्थल एव सम्प्रति वयम्'—हम लोग तो अभी सूखी जमीन पर हैं ( 'के' का अर्थ (जलपर) किया गया है जिसके अनुसार में 'स्थले' ( स्थल पर ) कहा गया है )। ( वक्ता- ) 'प्रश्नो विशेषाश्रयः'—हम तो आप लोगों के बारे में जानना चाहते हैं ( श्रोता- ) क्या आप ने किसी 'पक्षिविशेष' के बारे में पूछा या 'फणिराज' शेषनाग के बारे में—साफ बताइये ? ( यहाँ 'वि+शेष' का भंग कर पक्षी और शेषनाग अर्थ किया गया है )। ( वक्ता- ) आप भी बड़े ऐसे हैं ! ( श्रोता- ) अरे ! आप कम नहीं आप भी बड़े ठग हैं अरे कहाँ से ऐसा प्रेम आप के पास लग गया जिससे हम पुरुषों में आप को स्त्री का भ्रम होने लगा ? ( यहाँ 'वामा' का अर्थ 'स्त्री' किया गया है । )

यहाँ 'विशेष' पद में 'वि=पक्षी और शेष=शेषनाग' ये दो अर्थ हैं जिससे यहाँ जो 'श्लेष' है वह सभङ्ग श्लेष है । किन्तु अन्यत्र ( जैसे कि 'के' आदि में ) अभङ्ग श्लेष है । इस प्रकार यहाँ 'द्विविध श्लेषवक्रोक्ति' स्पष्ट है ।

कोकिल की कूक से मधुर और आम्रमञ्जरी से मनोहर इस वसन्त में अपराधी प्रेमी के परित्याग से उस सुन्दरी का हृदय दुःखित नहीं होता ।

अथ कयाचित्सख्या निषेधार्थे नियुक्तो नञ् अन्यथा काक्वा दूयत एवेति विध्यर्थे घटितः।

(५—भाषासमक)

शब्दैरेकविधैरेव भाषासु विविधास्वपि।
वाक्यं यत्र भवेत्सोऽयं भाषासम इतीष्यते ॥ १० ॥

यथा मम—

'मञ्जुलमणिमञ्जीरे कलगम्भीरे विहारसरसीतीरे।
विरसासि केलिकीरे किमालि ! धीरे च गन्धसारसमीरे ! ॥'

एष श्लोकः संस्कृत-प्राकृत-शौरसेनी-प्राच्यावन्तीनागरापभ्रंशेष्वेकविध एव।

'सरस कइण कव्वम् ।'

इत्यादौ तु 'सरसम्' इत्यत्र संस्कृतप्राकृतयोः साम्येऽपि वाक्यगतत्वाभावे वैचित्र्याभावान्नायमलङ्कारः।

(६—श्लेष)

श्लिष्टैः पदैरनेकार्थाभिधाने श्लेष इष्यते।

---

यहाँ 'काकुवक्रोक्ति' इसलिये है क्योंकि 'न दूयते' का निषेधार्थक नञ्, विदग्ध सखी द्वारा, काकु (गले की आवाज) से, 'दूयते एव' (अवश्य दुखित होता है) के अर्थ में बदल दिया गया है जिससे यह निषेधार्थक वाक्यविध्यर्थक बन रहा है।

अनुवाद—'भाषासम' (अथवा भाषासमक) वह शब्दालङ्कार है जिसे देखने में एक प्रकार के किन्तु वस्तुत विविध भाषाओं के शब्दों से बने वाक्य के सौन्दर्य में देखा जाया करता है।

जैसे कि मेरी यह स्वरचित सूक्ति—

'अरी सखी ! मधुर और गम्भीर ध्वनि वाले मजुल मणि-मजीरों से क्या रूठना? क्रीडा-वापिका के तीर से क्या रोष? क्रीडाशुक पर क्या क्षोभ? और इस चन्दन-सुरभित मलय-समीर से कैसी अनबन? अरे, रूठो अपने प्रेमी पर, इन्हें तो अपनाओ!'

यहाँ 'भाषासम' इसलिये है क्योंकि यह श्लोक-वाक्य सस्कृत, प्राकृत, शौरसेनी, प्राच्या, अवन्ती, नागर और अपभ्रश भाषाओं में एक सा ही लगेगा।

'सरस कइण कव्वं' इत्यादि में, सस्कृत और प्राकृत में एक प्रकार से लगने वाले 'सरस' पद के देखते, 'भाषासम' का भ्रम नहीं होना चाहिये क्योंकि यह अलङ्कार तो विविध भाषाओं के एक समान लगने वाले शब्दों द्वारा घटित वाक्य-बन्ध का वैचित्र्य है। 'सरस' इस एक पद में कोई वैचित्र्य नहीं और इसलिये यहाँ इस अलङ्कार की भी कोई सभावना नहीं।

विमर्श—'भाषासमक' प्राचीन आलङ्कारिकों का शब्दालङ्कार नहीं। 'भाषाश्लेष' से 'भाषासमक' की रूपरेखा का पार्थक्य १४ वीं शताब्दी के आलङ्कारिकों का कार्य है। सभव है विश्वनाथ कविराज ही इसके प्रथम प्रवर्त्तक हों।

अनुवाद—'श्लेष' वह अलङ्कार है जिसे श्लिष्ट पदों द्वारा अनेक अर्थों के अभिधान में

वर्णप्रत्ययलिङ्गानां प्रकृत्योः पदयोरपि ॥ ११ ॥
श्लेषाद्विभक्तिवचनभाषाणामष्टधा च सः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

(१—वर्णश्लेष)

'प्रतिकूलतामुपगते हि विधौ विफलत्वमेति बहुसाधनता ।
अवलम्बनाय दिनभर्तुरभून्न पतिष्यतः करसहस्रमपि ॥'

अत्र 'विधौ' इति विधुविधिशब्दयोरुकारेकारयोरौकाररूपत्वाद्वर्णश्लेषः ।

(२—प्रत्ययश्लेष)

'किरणा हरिणाङ्कस्य दक्षिणश्च समीरणः ।
कान्तोत्सङ्गजुषां नूनं सर्व एव सुधाकिरः ॥'

अत्र 'सुधाकिरः' इति क्विप्-क-प्रत्यययोः । किं चात्र बहुवचनैकवचनयोरैकरूप्याद्वचनश्लेषोऽपि ।

---

देखा जाया करता है। यह श्लेष आठ प्रकार का हुआ करता है—(१) वर्णश्लेष (२) प्रत्ययश्लेष, (३) लिङ्गश्लेष (४) प्रकृतिश्लेष, (५) पदश्लेष, (६) विभक्तिश्लेष, (७) वचनश्लेष और (८) भाषाश्लेष।

श्लेष के इन आठ प्रकारों के उदाहरण क्रमशः दिये जा रहे हैं—

(१—वर्णश्लेष)

'विधौ—विधि के और चन्द्रमा के प्रतिकूल हो जाने पर, सभी साधन व्यर्थ हो जाते हैं। तभी तो सूर्य के 'करसहस्र' किरण-समूह, और हस्त-समूह अस्तकाल के समय, उसे सहारा देने में असमर्थ रहा करते हैं।

यहाँ (शिशुपालवध की उपर्युक्त सूक्ति में) 'वर्णश्लेष' स्पष्ट है क्योंकि 'विधौ' पद ऐसा है जिसमें 'विधि' और 'विधु' के अन्तिम वर्ण इकार और उकार सप्तमी विभक्ति के एकवचन में 'औ' के एक रूप में परिणत दिखायी दे रहे हैं।

(२—प्रत्ययश्लेष)

'कान्तोत्सङ्गजुषाम्—कान्ता (प्रिया) अथवा कान्त (प्रियतम) के आलिङ्गन में आनन्दित प्रेमी अथवा प्रेमिकाओं के लिये हरिणाङ्कस्य किरणा दक्षिणश्च समीरणः—चन्द्रमा की चाँदनी और मलय समीर, नूनं सर्व एव—वस्तुतः सब कुछ 'सुधाकिरः'—(बहुवचनान्त 'किरणाः' के योग में सुधां किरन्तीति सुधाकिरः और एकवचनान्त 'समीरणः' के साथ सुधां किरतीति सुधाकिरः) अमृत की वर्षा करने वाले ही लगा करते हैं।

यहाँ 'सुधाकिरः' में 'क्विप्' और 'क' दोनों प्रत्ययों के मेल के कारण 'प्रत्ययश्लेष' स्पष्ट है ('किरणाः सुधाकिरः' = 'सुधां किरन्तीति सुधाकिरः' सुधा+कॄ+क्विप प्रथमा बहुवचनान्त रूप और 'समीरणः सुधाकिरः' = सुधां किरतीति सुधाकिरः, सुधा+कॄ+क, प्रथमा एकवचनान्त रूप)।

'सुधाकिरः' में (श्लेष का सप्तम प्रकार) वचनश्लेष भी माना जा सकता है क्योंकि यहाँ बहुवचन और एकवचन के रूप एक सरीखे बन रहे हैं।

( ३—लिङ्गश्लेष )

'विकसन्नेत्रनीलाब्जे तथा तन्व्याः स्तनद्वयी।
तव दत्तां सदामोद लसत्तरलहारिणी ॥'

अत्र नपुंसकस्त्रीलिङ्गयोः श्लेषो वचनश्लेषोऽपि।

( ४—प्रकृतिश्लेष )

'अयं सर्वाणि शास्त्राणि हृदि ज्ञेषु च वक्ष्यति।
सामर्थ्यकृदमित्राणां मित्राणां च नृपात्मजः ॥'

अत्र 'वक्ष्यति' इति वहिवच्योः, 'सामर्थ्यकृत्' इति कृन्तति-करोत्योः प्रकृत्योः।

( ५—पदश्लेष )

'पृथुकार्तस्वरपात्रम्–' इत्यादि। अत्र पदभङ्गे विभक्तिसमासयोरपि वैलक्षण्यात्पदश्लेषः, न तु प्रकृतिश्लेषः।

---

( ३—लिङ्गश्लेष )

'तन्व्या लसत्तरलहारिणी विकसन्नेत्रनीलाब्जे तथा स्तनद्वयी—इस सुन्दरी के वे खिले कमल सरीखे नेत्र ( विकसन्नेत्रनीलाब्जे ), जो कि 'लसत्तरलहारिणी' ( लसन्ती शोभमाने तरले चञ्चले हारिणी मनोज्ञे चेति–नपुंसकलिङ्ग प्रथमा द्विवचनान्त रूप ) बड़े सुन्दर, बड़े चञ्चल किंवा बड़े मनोहर हैं और इसकी 'स्तनद्वयी' जो 'लसत्तरलहारिणी' ( लसन् शोभमान तरल मध्यमणिर्यस्य स हारो यस्या सा–स्त्रीलिङ्ग प्रथमा एकवचनान्त रूप ) सुन्दर मध्यमणि से सुशोभित मुक्ताहार से मनोरम है–ये दोनों, 'तव आमोदम् सदा दत्ताम्' सदा तुम्हें प्रसन्नता प्रदान करें ( विकसन्नेत्रनीलाब्जे के साथ 'दत्ताम्'=दधाताम्, लोट् परस्मैपद द्विवचन और स्तनद्वयी के साथ 'दत्ताम्'=दद्यात्, लोट् आत्मनेपद एकवचन )।

यहाँ 'लसत्तरलहारिणी' में नपुंसकलिङ्ग और स्त्रीलिङ्ग के मेल के कारण लिङ्गश्लेष स्पष्ट है। यहाँ 'दत्ताम्' में द्विवचन और एकवचन के मेल से 'वचनश्लेष' भी दर्शनीय लग रहा है।

( ४—प्रकृतिश्लेष )

'अयं नृपात्मज '—यह राजकुमार, अमित्राणां मित्राणाञ्च सामर्थ्यकृत्—जो कि शत्रुओं का 'सामर्थ्यकृत्' ( सामर्थ्यं कृन्तति छिनत्तीति ) बल-संहारक है और मित्रों का भी 'सामर्थ्यकृत्' (सामर्थ्यं करोतीति) बल-वर्द्धक है, सर्वाणि शास्त्राणि हृदि ज्ञेषु च वक्ष्यति–अपने हृदय और विद्वत्समाज में सभी शास्त्रों का धारण और प्रवचन द्वारा प्रतिपादन करेगा।'

यहाँ 'प्रकृतिश्लेष' इसलिये है क्योंकि 'वक्ष्यति' में वह् धातु और वच् धातु, परस्पर मिली-जुली दिखायी दे रही हैं और 'सामर्थ्यकृत्' में कृत् और कृञ् धातुओं का परस्पर मेल दर्शनीय है।

( ५—पदश्लेष )

'पृथुकार्तस्वरपात्रम्' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति। यहाँ 'पदश्लेष' है प्रकृतिश्लेष नहीं क्योंकि पदों के भङ्ग करने (जैसे कि पृथु+कार्तस्वर, पृथुक्+आर्तस्वर आदि रूप से पृथक्-पृथक् करने ) पर, विभक्ति और समास दोनों पृथक्-पृथक् प्रतीत होने लगते हैं। 'पदश्लेष' में 'प्रकृतिश्लेष' से यही भेद है कि पदश्लेष में तो पद के साथ-साथ विभक्ति और समास भी पृथक्-पृथक् प्रतीत हुआ करते हैं किन्तु 'प्रकृतिश्लेष' में विभक्ति और समास का वैलक्षण्य अथवा पार्थक्य नहीं रहा करता। इस दृष्टि से, इस सूक्ति अर्थात्—

यथा—

'नीतानामाकुलीभावं लुब्धैर्भूरिशिलीमुखैः ।
सदृशे वनवृद्धानां कमलानां त्वदीक्षणे ॥'

अत्र लुब्धशिलीमुखादिशब्दानां श्लिष्टत्वेऽपि विभक्तेरभेदात्प्रकृतिश्लेषः, अन्यथा सर्वत्र पदश्लेषप्रसङ्गः ।

(५—विभक्तिश्लेष)

'सर्वस्वं हर सर्वस्य त्वं भवच्छेदतत्परः ।
नयोपकारसांमुख्यमायासि तनुवर्तनम् ॥'

अत्र 'हर' इति पक्षे शिवसम्बोधनमिति सुप् । पक्षे हृञ्धातोस्तिङिति विभक्तेः । एवं 'भव' इत्यादौ ।

(६—वचनश्लेष)

अस्य च भेदस्य प्रत्ययश्लेषेणापि गतार्थत्वे प्रत्ययान्तरासाध्यसुबन्तविषयत्वेन विच्छित्तिविशेषाश्रयणात्पृथगुक्तिः ।

---

'त्वदीक्षणे, उस सुन्दरी के नेत्र 'लुब्धैः भूरिशिलीमुखैः आकुलीभावं नीतानां वनवृद्धानां कमलानां सदृशे'—ऐसे हैं जिन्हें बहुत अधिक बाणों से सजे-बजे व्याधों द्वारा व्याकुल किये गये वनवासी मृगों के नेत्र किंवा सौरभ के प्रेमी अनेकानेक भ्रमरों द्वारा घिरे वनवासी कमलों के फूलों के समान कहा जा सकता है।
में 'प्रकृतिश्लेष' मानना ही उचित है क्योंकि यहाँ 'लुब्ध शिलीमुख' आदि शब्दों में श्लिष्टता रहने पर भी विभक्ति (और साथ ही साथ समास) में कोई भेद नहीं प्रतीत होता। यदि ऐसी बात न मानी जाय (अर्थात् यदि विभक्ति आदि के अभेद में भी पदश्लेष ही माना जाया करे) तब तो सर्वत्र पदश्लेष ही हुआ करे और प्रकृतिश्लेष का कहीं भी कोई क्षेत्र न रह जाय।

(५—विभक्तिश्लेष)

(शिव के प्रति शिवभक्त की उक्ति) हे शङ्कर महादेव ! 'त्वं सर्वस्य सर्वस्वम्'—तुम्हीं इस चराचर जगत् के सर्वस्व हो 'त्वं भवच्छेदतत्परः' तुम्हीं प्राणिमात्र के लिये इस संसार अथवा जन्म-मरण-परम्परा के तोड़ने वाले हो और 'त्वं नयोपकारसांमुख्यं तनुवर्तनमायासि' तुम्हीं ऐसे हो जो समय-समय पर ऐसा शरीर धारण किया करते हो जो सदाचरण और सदुपदेश से सबका कल्याणकारी हुआ करता है।'
'(अपने पुत्र के प्रति चोर की उक्ति)' हे पुत्र ! 'त्वं सर्वस्य सर्वस्वं हर' तू सब का सब कुछ चुराया कर 'त्वं छेदतत्परो भव'—जो कोई भी तुझे रोके-टोके उसे मिट्टी में मिला दे, 'आयासि वर्तनं तनु'—ऐसा व्यवहार कर जिसमें लोग तंग हो जाँय और 'अपकारसांमुख्यं नय'—किसी के साथ कोई भी उपकार न कर।
यहाँ एक पक्ष (अर्थात् शिवपक्ष) में 'हर' पद सम्बोधन का पद है जिससे यहाँ 'सु' विभक्ति मानी है और दूसरे अर्थात् चोर पक्ष में यह पद (हरणार्थक) 'हृ' धातु से (लोट्लकार में) विहित 'सिप्' विभक्ति का रूप है। इसी प्रकार 'भव' पद, शिवपक्ष में सम्बोधन की 'सु' विभक्ति का रूप है और चोरपक्ष में 'भू' धातु से (लोट्लकार में) विहित 'सिप्' विभक्ति का रूप है। इस प्रकार यहाँ विभक्तिश्लेष का सौन्दर्य स्पष्ट है।
यद्यपि इस प्रकार के विभक्तिश्लेष को प्रत्ययश्लेष में अन्तर्भूत भी किया जा सकता है

( ८—भाषाश्लेष )

'महदे सुरसन्ध मे तमव समासङ्गमागमाहरणे ।
हर बहुसरणं त चित्तमोहमवसर उमे सहसा ॥'

अत्र संस्कृतमहाराष्ट्रयोः ।

( श्लेषगत भेद-प्रभेद )

**पुनस्त्रिधा सभङ्गोऽथाभङ्गस्तदुभयात्मकः ॥ १२ ॥**

एतद्भेदत्रय चोक्तभेदाष्टके यथासम्भव ज्ञेयम् ।

यथा वा—

'येन ध्वस्तमनोभवेन बलिजित्काय' पुरास्त्रीकृतो
यश्चोद्वृत्तभुजङ्गहारवलयो गङ्गा च योऽधारयत् ।
यस्याहु शशिमच्छिरोहर इति स्तुत्य च नामामराः
पायात्स स्वयमन्धकक्षयकरस्त्वा सर्वदोमाधवः ॥'

---

क्योंकि सुप् और तिङ् विभक्ति भी प्रत्ययरूप ही हैं किन्तु इसे इसलिये एक पृथक् श्लेष-प्रकार माना गया है क्योंकि यह और प्रत्ययों ( जैसे कि क्विप् आदि ) से निष्पन्न न होने और एक मात्र सुबन्त और तिङन्तरूप होने के कारण एक अपनी ही विचित्रता रखता प्रतीत होता है ।

'( संस्कृत भाषा में अर्थ ) हे महदे ! हे उमे ! हे भक्तजनों को आनन्दित करनेवाली देवी पार्वती ! आगमाहरणे सुरसन्ध मे समासङ्गमव—आगम-ज्ञान के उपार्जन में, देवों द्वारा अभिलषित ज्ञान-प्रेम को, मुझ में स्थापित करो, अवसरे बहुसरणं त चित्तमोह सहसा हर—और समय समय पर, मेरे मन के उस मोहान्धकार का शीघ्र नाश करती रहो जो कि उसे नाना प्रकार से घेरा करता है ।

'( महाराष्ट्री में अर्थ ) हे हरवहु ! हे गौरी ! हे पार्वती ! धमे मह रसं देसु–धर्म में मेरा प्रेम बढ़ाओ, तमवस आस गमागमा हर–इस जन्ममरणरूप ससार से, मेरी तमोमयी तृष्णा को, दूर हटा दो, त सरण तुम ही मेरे लिये एक मात्र शरण हो, मे चित्तमोह अवसरउ–और मेरे चित्त के सभी व्यामोहों को दूर कर दो ।'

यहाँ संस्कृत और महाराष्ट्री भाषाओं का श्लेष स्पष्ट है ।

अनुवाद—यह श्लेष, पदों के भङ्ग-अभङ्ग के कारण, तीन प्रकार का हो जाया करता है—( १ ) सभङ्गश्लेष, ( २ ) अभङ्गश्लेष और ( ३ ) सभङ्गाभङ्गश्लेष ।

श्लेष का यह भेदत्रय इसके उपर्युक्त आठ प्रकारों में ही यथासभव अनुगत समझ लेना चाहिये । अथवा इसके लिये यह निम्न सूक्ति उदाहृत की जा रही है जिसमें सभङ्ग, अभङ्ग और सभङ्गाभङ्ग श्लेष का स्वरूप एकत्र स्पष्ट है—

'( विष्णु-पक्ष में ) स माधवः त्वा पायात्–वे माधव अर्थात् लक्ष्मीपति विष्णु तुम्हारी रक्षा करें, येन अभवेन अन ध्वस्तम्–जो अजन्मा हैं और ( कृष्णरूप में ) शकटासुर के सहारक है, येन पुरा बलिजित्काय स्त्रीकृत –जिन्होंने, अमृतमथन के समय, बलिदानव के सहारक अपने रूप को 'मोहिनी' रूप में परिवर्तित किया है, यश्च उद्वृत्तभुजगङ्गहा—जो अनाचारी कालियनाग का दमन कर चुके हैं, य रवलयः–जो श्रुतियों और उपनिषदों के अन्तिम रहस्य हैं, य अग गाञ्च अधारयत्-जिन्होंने ( कृष्णरूप में ) गोवर्धन पर्वत

अत्र 'येन' इत्यादौ सभङ्गश्लेषः। 'अन्धक-' इत्यादावभङ्गः। अनयोश्चैकत्र सम्भवात्सभङ्गाभङ्गात्मको ग्रन्थगौरवभयात्पृथङ्नोदाहृतः।

( श्लेषविषयक शास्त्रार्थ )

इह केचिदाहुः—'सभङ्गश्लेष एव शब्दश्लेषविषयः। यत्रोदात्तादिस्वरभेदाद्भिन्नप्रयत्नोच्चार्यत्वेन भिन्नयोः शब्दयोर्जतुकाष्ठन्यायेन श्लेषः। अभङ्गस्त्वर्थश्लेष एव। यत्र स्वराभेदादभिन्नप्रयत्नोच्चार्यतया शब्दाभेदादर्थयोरेकवृन्तगतफलद्वयन्यायेन श्लेषः। यो हि यदाश्रितः स तदलङ्कार एव। अलङ्कार्यालङ्करणभावस्य लोकवदाश्रयाश्रयिभावेनोपपत्तिः' इति।

---

और (कूर्मरूप में) इस पृथिवी को धारण किया है, यस्य च शशिमच्छिरोहर इति स्तुत्यं नाम अमराः आहुः—जिन्हें देवता लोग शशिमत् अर्थात् चन्द्रमा के नाशक राहु के मस्तक का काटनेवाला कहा करते हैं अन्धकक्षयकरः—जो कि यादवों के निवास ( द्वारका धाम ) के संस्थापक और संहारक-दोनों हैं सर्वदः—और जो कि सब कुछ के दाता हैं, सब के मनोरथ सफल करने वाले हैं।

( शिव-पक्ष में ) येन ध्वस्तमनोभवेन बलिजित्कायः पुरा अस्त्रीकृतः—मनोभव अथवा काम के संहारक, जिन्होंने त्रिपुरदाह के समय बलिजित् विष्णु के शरीर को अपने अस्त्र में प्रयुक्त किया यश्च उद्वृत्तभुजङ्गहारवलयः—जिन्होंने कुण्डली मारे हुये सर्पराज को अपना हार और वलय बनाया, यः गङ्गां च अधारयत्—जिन्होंने अपने मस्तक पर गङ्गा को समाहित, यस्य च शिरः शशिमत् इति हर इति च स्तुत्यं नाम अमराः आहुः—जिनका चन्द्रार्धकृतमस्तक और स्तुत्य 'हर' नाम देवगण की वन्दना का विषय है अन्धकक्षयकरः—जिन्होंने अन्धकासुर का संहार किया, उमाधवः—और जो उमा के पति हैं वे भगवान् शङ्कर सर्वदा तुम्हारी रक्षा करें।

यहाँ सभङ्ग अभङ्ग और सभङ्गाभङ्ग—तीनों प्रकार के श्लेष दर्शनीय हैं। इस एक ही सूक्ति में 'येन' इत्यादि में सभङ्गश्लेष 'अन्धकक्षयकरः' में अभङ्गश्लेष और अन्यत्र सभङ्गाभङ्गश्लेष की अवस्थिति रखते हुये यह आवश्यक नहीं कि इन्हें भिन्न-भिन्न सूक्तियों द्वारा उदाहृत किया जाय क्योंकि ग्रन्थ के आकार-प्रकार के बढ़ने का भी तो डर है।

अनुवाद—यहाँ कतिपय आचार्यों ( जैसे कि अलङ्कारसर्वस्वकार [आचार्य रुय्यक] आदि ) का यह कहना है कि 'सभङ्ग श्लेष की गणना शब्दालङ्कारों में की जानी चाहिये क्योंकि यही श्लेष-प्रकार शब्दश्लेष का विषय है क्योंकि यहीं ऐसा संभव है कि उदात्तादि स्वरों के भेद के कारण भिन्न-भिन्न प्रयत्नों द्वारा उच्चारण करने योग्य भिन्न-भिन्न भी शब्द, 'जतु' ( लाख ) और 'काष्ठ' ( लकड़ी ) की भाँति परस्पर एक दूसरे से चिपके अथवा मिले-जुले से प्रतीत हुआ करते हैं। अभङ्गश्लेष को तो अर्थालङ्कार मानना उचित है क्योंकि यह श्लेष-प्रकार अर्थश्लेष का विषय है। यहाँ उदात्तादि स्वरों की अभिन्नता से उच्चारण के बाह्य और आभ्यन्तर प्रयत्नों में भेद न होने के कारण शब्दों में भेद नहीं हुआ करता और अर्थ एक गुच्छे में लगे दो फलों की भाँति परस्पर चिपके अथवा जुड़े-जुड़ाये लगा करते हैं। कोई अलङ्कार इसीलिये शब्द अथवा अर्थ का अलङ्कार कहा जाया करता है क्योंकि वह शब्द अथवा अर्थ पर आश्रित रहा करता है। जिसे काव्य में अलङ्कार्य-अलङ्करणभाव कहते हैं उसमें वस्तुतः लोक के अलङ्कार्य-अलङ्करणभाव की ही भाँति आश्रयाश्रयिभाव ( आधाराधेयभाव ) रूप संबन्ध ही ठीक बैठता है।'

तदन्ये न क्षमन्ते। तथाहि—अत्र ध्वनिगुणीभूतव्यङ्ग्यदोषगुणालङ्काराणा शब्दार्थगतत्वेन व्यवस्थितेरन्वयव्यतिरेकानुविधायित्वेन नियम इति।

न च 'अन्धकक्षय-' इत्यादौ शब्दाभेदः, 'अर्थभेदेन शब्दभेदः' इति दर्शनात्। किं चात्र शब्दस्यैव मुख्यतया वैचित्र्यबोधोपायत्वेन कविप्रतिभयोट्टङ्कनाच्छब्दालङ्कारत्वमेव। विसदृशशब्दद्वयस्य बन्धे चैवविधस्य वैचित्र्याभावाद् वैचित्र्यस्यैव चालङ्कारत्वात्। अर्थमुखप्रेक्षितया चार्थालङ्कारत्वेऽनुप्रासादीनामपि रसादिपरत्वेनार्थमुखप्रेक्षितयार्थालङ्कारत्वप्रसङ्गः। शब्दस्याभिन्नप्रयत्नोच्चार्यत्वेनार्थालङ्कारत्वे 'प्रतिकूलतामुपगते हि विधौ' इत्यादौ शब्दभेदेऽप्यर्थालङ्कारत्व तवापि प्रसज्ज्यतीत्युभयत्रापि शब्दालङ्कारत्वमेव। यत्र तु शब्दपरिवर्त्तनेऽपि न श्लेषत्वखण्डना, तत्र—

---

किन्तु अन्य काव्याचार्यों ( जैसे कि काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट आदि ) को यह सब मान्य नहीं। उनका कहना यह है—ध्वनि, गुणीभूतव्यङ्ग्य, दोष, गुण और अलङ्कार की शब्दगतता अथवा अर्थगतता की व्यवस्था का एकमात्र नियामक 'अन्वयव्यतिरेक' का सिद्धान्त है। यहाँ 'आश्रयाश्रयिभाव' अथवा 'आधाराधेयभाव' का क्या काम? इसलिये शब्द के भेद अथवा अभेद से, 'येन ध्वस्तमनोभवेन' आदि सूक्ति में, कहीं शब्दश्लेष ( सभङ्गश्लेष ) और कहीं जैसे कि 'अन्धकक्षय' आदि में अर्थश्लेष ( अभङ्ग श्लेष ) का मानना युक्तियुक्त नहीं क्योंकि 'अन्धकक्षय' आदि में, जब कि अर्थ भिन्न हैं, तब, शब्द की अभिन्नता कैसी? क्योंकि यह तो एक मान्य सिद्धान्त है कि 'यदि कहीं अर्थ भिन्न-भिन्न हैं तो वहाँ शब्द भी भिन्न-भिन्न ही होंगे।'

साथ ही साथ 'अन्धकक्षय' आदि में शब्दश्लेष की मान्यता अधिक युक्तिसगत दिखायी देती है क्योंकि यहाँ जो भी चमत्कार है वह एकमात्र इस शब्द के ही कारण है जिसे कवि की प्रतिभा यहाँ उट्टङ्कित कर रही है। यदि यहाँ अन्य प्रकार के दो शब्द रख दिये जाँय तो यह चमत्कार नष्ट होता दिखायी देगा और जब चमत्कार ही नष्ट हो जायगा तो अलंकार कहाँ से रह पायगा क्योंकि जो भी 'अलकार' है वह तो 'वैचित्र्य' रूप है। इसके अतिरिक्त यहां यह भी ध्यान रखना चाहिये कि यदि अर्थ की दृष्टि से इस अलकार को अर्थालकार मानना है तो अनुप्रास आदि को भी अर्थालकार ही मानना पड़ेगा क्योंकि अनुप्रास आदि शब्दालकार भी ( अर्थनिरपेक्ष नहीं अपितु ) रसभावादि रूप अर्थ की अपेक्षा रखा करते हैं। यहा यह भी कहना उचित नहीं कि जब कि 'अन्धकक्षय' आदि शब्द एक ही प्रयत्न से उच्चारण किये जाने योग्य हैं, तब इन्हें अर्थश्लेष का ही विषय मानना ठीक है क्योंकि तब तो 'प्रतिकूलतामुपगते हि विधौ' आदि में भी, जहा 'विधि' और 'विधु' शब्द के सप्तमी एकवचनान्तरूप वस्तुत भिन्न भिन्न होने पर भी, एक प्रयत्न से उच्चरित हो सकते हैं, अर्थश्लेष ही मानना पड़ जायगा। इसलिये यहा यही मानना ठीक है कि सभङ्ग और अभङ्ग दोनों प्रकार के श्लेष शब्दालकाररूप ही हैं ( और 'अन्धकक्षय' आदि तथा 'प्रतिकूलतामुपगते हि विधौ' आदि में जो श्लेष है वह शब्दश्लेष ही है )। इसका यह अभिप्राय नहीं कि अर्थश्लेप का कोई विषय ही नहीं बच पाता। अर्थश्लेप का विषय वह है जहा शब्द के बदल देने पर भी श्लेप में कोई क्षति नहीं आया करती। जैसे कि निम्नसूक्ति अर्थात्—

'स्तोकेनोन्नतिमायाति स्तोकेनायात्यधोगतिम् ।
अहो सुसदृशी वृत्तिस्तुलाकोटेः खलस्य च ॥'

इत्यादावर्थश्लेषः । अस्य चालङ्कारान्तरविविक्तविषयतया असम्भवाद्विधीयमानेऽप्यलङ्कारान्तरेऽप्यपवादत्वेन तद्बाधकतया तत्प्रतिभोत्पत्तिहेतुत्वमिति केचित् ।

इत्थमत्र विचार्यते—समासोक्त्यप्रस्तुतप्रशंसादौ द्वितीयार्थस्यानभिधेयतया नास्य गन्धोऽपि । 'विद्वन्मानसहंस-' इत्यादौ श्लेषगर्भे रूपकेऽपि मानसशब्दस्य चित्तसरोरूपोभयार्थत्वेऽपि रूपकेण श्लेषो बाध्यते । सरोरूपस्यैवार्थस्य विश्रान्तिधामतया प्राधान्यात्, श्लेषे त्वर्थद्वयस्यापि समकक्षत्वम् ।

'सन्निहितबालान्धकारा भास्वन्मूर्तिश्च' इत्यादौ विरोधाभासेऽपि विरुद्धार्थस्य प्रतिभातमात्रस्य प्ररोहाभावान्न श्लेषः । एवं पुनरुक्तवदाभासेऽपि ।

---

'थोड़े में ही ऊपर उठना और थोड़े में ही नीचे गिरना यही वह चाल है जो कि तराजू की डंडी और खल की एक समान चाल है ।

में जो श्लेष है वह अर्थश्लेष है (क्योंकि 'स्तोकेन' आदि पदों के बदले 'स्वल्पेन' आदि रख देने पर भी यहाँ 'श्लेष' तो अक्षुण्ण ही दिखायी देता रहता है)।

यहाँ प्राचीन काव्याचार्यों (जैसे कि आचार्य उद्भट और आचार्य रुय्यक) की यह मान्यता भी ठीक नहीं जँचती कि 'श्लेष का क्षेत्र अन्य अलङ्कारों से असङ्कीर्ण रहा करता है श्लेष अन्य अलङ्कारों के आभासमात्र का उत्पादक हुआ करता है और 'श्लेष' अन्य अलङ्कारों का अपवादरूप होने से उनका बाधक है (अर्थात् अन्य अलङ्कार सामान्य रूप हैं और श्लेष विशेष रूप होने से बाधक है)। यहाँ इस प्रकार देखना है—'समासोक्ति' 'अप्रस्तुतप्रशंसा' आदि के प्रसङ्गों में श्लेष की गन्ध भी नहीं रहती क्योंकि वहाँ प्रतीत होनेवाला जो दूसरा अभिप्राय हुआ करता है वह अभिधेयरूप नहीं अपितु व्यङ्ग्यरूप ही हुआ करता है (और श्लेष के लिये दोनों अर्थों का वाच्यरूप होना ही सर्वमान्य है)। 'विद्वन्मानसहंस' आदि सूक्ति में भी जहाँ श्लेषगर्भ रूपक है और 'मानस' शब्द मन और सरोवररूप दोनों अर्थों का वाचक है ऐसा नहीं कि श्लेष द्वारा रूपक बाधित हो अपितु ऐसा है कि रूपक द्वारा ही श्लेष बाधित हो रहा है क्योंकि यहाँ अन्ततोगत्वा रूपक चमत्कार के कारण, 'सरोवररूप' अर्थ पर ही सहृदय की आस्था जमती है। यहाँ श्लेष की संभावना तो तब होती जबकि सरोवररूप और मनरूप दोनों अर्थ परस्पर निरपेक्ष होते और प्रधानतया विराजमान प्रतीति होते।

इसी प्रकार यदि 'सन्निहितबालान्धकारा भास्वन्मूर्तिश्च' (विरोध—घुप-घुप अन्धकार युक्त और सूर्य की मूर्ति, विरोधपरिहार—केशरूप अन्धकार से युक्त और प्रकाशमान रूपवाली) आदि विरोधाभास के प्रसङ्गों को देखा जाय तो वहाँ भी (आपाततः विरुद्ध और अन्ततः अविरुद्ध अर्थों के मेल के कारण) 'श्लेष' की संभावना नहीं दिखायी पड़ती क्योंकि यहाँ जो विरुद्ध अर्थ है वह आपाततः भले ही प्रतीत हो अन्ततः तो कदापि अवस्थित नहीं रहता। यही बात 'पुनरुक्तवदाभास' के स्थलों पर भी लागू होती है (क्योंकि यहाँ भी दूसरे अर्थ के आभासमात्र रूप से ही रह जाने के कारण 'श्लेष' की संभावना समाप्त हो जाती है)।

तेन 'येन ध्वस्त-' इत्यादौ प्राकरणिकयोः, 'नीतानाम्-' इत्यादावप्राकर-णिकयोरेकधर्माभिसबन्धात्तुल्ययोगितायाम्,

'स्वेच्छोपजातविषयोऽपि न याति वक्तुं
देहीति मार्गणशतैश्च ददाति दु खम् ।
मोहात्समुत्क्षिपति जीवनमप्यकाण्डे
कष्ट प्रसूनविशिख. प्रभुरल्पबुद्धिः ॥'

इत्यादौ च प्राकरणिकाप्राकरणिकयोरेकधर्माभिसन्बन्धाद् दीपके ।

'सकलकल पुरमेतज्जातं सम्प्रति सुधाशुबिम्बमिव' ।

इत्यादौ चोपमाया विद्यमानायामपि श्लेषस्यैतद्विषयपरिहारेणासंभवाद् एषा च श्लेषविषयपरिहारेणापि स्थितेरेतद्विषये श्लेषस्य प्राधान्येन चमत्का-

---

इससे जो निष्कर्ष निकल सकता है वह यही है कि 'येन ध्वस्तमनोभवेन' आदि में विष्णुपरक और शिवपरक-दोनों प्राकरणिक (प्रकृतरूप से विवक्षित) अर्थों और 'नीतानामाकुलीभावम्' आदि में, (कमल और हरिणरूप) दोनों अप्राकरणिक (अप्रकृत) अर्थों में, एक धर्म ('येन ध्वस्तमनोभवेन' आदि में 'अन्धकक्षयकरत्व' आदि और 'नीतानामाकुलीभावम्' आदि में 'वनवृद्धत्व' आदि) के अनुप्रवेश के कारण 'तुल्ययोगिता' (पदार्थाना प्रस्तुतानामन्येषां वा यदा भवेत् । एकधर्माभिसवन्धः स्यात्तदा तुल्ययोगिता) की संभावना होने पर भी 'श्लेष' की ही मान्यता युक्तिसगत है । इसी प्रकार इस सूक्ति अर्थात्—

'बड़े दु ख की बात है कि प्रसूनविशिख (पुष्पबाण) कामदेव और अल्पबुद्धि राजा दोनों समानरूप से ही दु खदायी हुआ करते हैं—स्वेच्छोपजातविषयोऽपि देहीति वक्तु न याति—कामदेव स्वेच्छामात्र से प्राणिमात्र को अपने बाणों का लक्ष्य बनाया करता है और सदा अनङ्ग ही कहा जाया करता है और अल्पबुद्धि राजा भी स्वेच्छया देश-देशान्तरों पर प्रभुत्व प्राप्त करता है किन्तु किसी के द्वारा 'कुछ दीजिये' की याचना से अछूता रहा करता है, मार्गणशतैश्च दु ख ददाति—कामदेव अपने बाणों से प्राणिमात्र को विद्ध करता है, और अल्पबुद्धि राजा याचना की यातनाओं से लोगों को पीडित किया करता है और, मोहात् अकाण्डे जीवनमपि समुत्क्षिपति—कामदेव प्राणिमात्र के हृदय में प्रेम मोह उत्पन्न करके अचानक प्राण भी हर लेता है और अल्पबुद्धि राजा भी मोहवश प्रजाजन का प्राण हरण किया करता है ।'

आदि में प्राकरणिक (राजरूप) और अप्राकरणिक (कामरूप) अर्थों में, एक धर्म (स्वेच्छोपजातविषयत्व आदि) के 'अभिसवन्ध के कारण 'दीपक' (अप्रस्तुत-प्रस्तुतयोर्दीपक तु निगद्यते) की सभावना होने पर भी 'श्लेष' मानना ही अधिक उचित है । यही बात 'सकलकल पुरमेतज्जात सम्प्रति सुधाशुबिम्बमिव' (सकलकल—कोलाहल से युक्त यह नगर इस समय सकलकल—सम्पूर्ण कलाओंवाले—चन्द्रबिम्ब की भाति लग रहा है) आदि प्रसङ्गों में भी लागू होती है । क्योंकि यहाँ 'उपमा' की सभावना होने पर भी, 'श्लेष' की ही मान्यता युक्तिसिद्ध प्रतीत होती है । अब इन उपर्युक्त अलङ्कारों के प्रसङ्गों में अन्ततोगत्वा 'श्लेष' की ही मान्यता क्यों युक्तिसिद्ध होती है ? इस पर यदि विचार किया जाय तो यही कहा जायगा कि इन अलङ्कारों के क्षेत्रों के अतिरिक्त 'श्लेष' का कोई क्षेत्र नहीं बचता और इन अलङ्कारों के क्षेत्र ऐसे हैं जहाँ 'श्लेष' की कोई छूआ-

रिसम्प्रतीतेश्च श्लेषस्यैव व्यपदेशो भवितुं युक्तः, अन्यथा तद्व्यपदेशस्य सर्वथा भावप्रसङ्गाच्चेति।

अत्रोच्यते—न तावत्परमार्थतः श्लेषस्यालङ्कारान्तराविविक्तविषयता 'येन ध्वस्त—' इत्यादिना विविक्तविषयत्वात्। न चात्र तुल्ययोगिता, तस्याश्च द्वयोरर्थयोर्वाच्यत्वनियमाभावात्। अत्र च माधवोमाधवयोरेकस्य वाच्यत्वनियमे परस्य व्यङ्ग्यत्वं स्यात्। किञ्च—तुल्ययोगितायामप्येकस्यैव धर्मस्यानेकधर्मिसम्बन्धितया प्रतीतिः इह त्वनेकेषां धर्मिणां पृथक्पृथग्धर्मसम्बन्धतया। 'सकलकलम्—' इत्यादौ च नोपमाप्रतिभोत्पत्तिहेतुः श्लेषः। पूर्णोपमाया निर्विषयत्वापत्तेः 'कमलमिव मुखं मनोज्ञमेतत्' इत्यादावस्ति पूर्णोपमाया विषय इति चेत्? न, यदि 'सकल—' इत्यादौ शब्दश्लेषतया नोपमा तत्किमपराद्धं 'मनोज्ञम्' इत्यादावर्थश्लेषेण।

---

शून्य नहीं रहती। साथ ही साथ जब कि इन उपर्युक्त प्रसङ्गों में 'श्लेष' का ही प्राधान्य स्पष्ट है और यह भी स्पष्ट है कि जो भी वैचित्र्य है वह श्लेष-जन्य ही है तो इन्हें 'श्लेष' मानने में क्या आपत्ति है? क्योंकि यदि ऐसा न माना जाय तब तो 'श्लेष' नाम का कोई अलङ्कार ही कहीं प्रतीत नहीं होता। किन्तु 'श्लेष' के सम्बन्ध में यह विचार-विमर्श सर्वथा चतुरस्र नहीं। यहाँ जो समझना है वह यह है—वस्तुतः ऐसी बात नहीं कि 'श्लेष' का क्षेत्र सदा अन्य अलङ्कारों से संकीर्ण ही रहा करता है क्योंकि 'येन ध्वस्तमनोभवेन' आदि से ही यह स्पष्ट है कि किस प्रकार 'श्लेष' का क्षेत्र अन्य अलङ्कारों से सर्वथा विविक्त अथवा भिन्न हुआ करता है। 'येन ध्वस्तमनोभवेन' आदि में, विष्णुपरक और शिवपरक रूप से विवक्षित दोनों प्राकरणिक अर्थों में 'तुल्ययोगिता' की तो संभावना ही नहीं हो सकती क्योंकि यहाँ ये दोनों अर्थ स्पष्टतया वाच्यरूप से विवक्षित हैं जब कि 'तुल्ययोगिता' के लिये यह आवश्यक नहीं कि जिन दो प्राकरणिक अर्थों में एक धर्म का योग हो वे दोनों अर्थ वाच्य रूप ही हुआ करें। यहाँ यह कहना भी ठीक नहीं कि 'मा-धव' (विष्णु) और 'उमा-धव' (शिव) रूप अर्थों में कोई एक अर्थ वाच्य है क्योंकि तब दूसरा अर्थ व्यङ्ग्य हो जायगा और 'श्लेष' की गन्ध ही उड़ जायगी! यहाँ 'तुल्ययोगिता' की इसलिये भी कोई सम्भावना नहीं क्योंकि 'तुल्ययोगिता' में तो ऐसा हुआ करता है कि एक ही धर्म अनेकों धर्मियों से सम्बद्ध प्रतीत हुआ करता है और यहाँ ऐसा है कि अनेकों धर्मी भिन्न-भिन्न धर्मों से संबद्ध प्रतीत हो रहे हैं। (अर्थात् यदि शिव-पक्ष में मनोभवध्वंस आदि धर्म अनुगत हैं तो विष्णु-पक्ष में शकटासुरवध आदि धर्म सम्बद्ध प्रतीत हो रहे हैं)।

इसी प्रकार यदि 'सकलकलम्' आदि सूक्ति को लिया जाय तो यह स्पष्ट दिखायी देगा कि यहाँ जो 'श्लेष' है वह उपमा के प्रतिभासमात्र का कारण नहीं जिससे यह सिद्ध हो जाय कि यहाँ जो अलङ्कार है वह श्लेष ही है उपमा नहीं, क्योंकि ऐसा होने पर तो 'पूर्णोपमा' का विषय ही उच्छिन्न हो जायगा! अब यदि यह कहा जाय कि पूर्णोपमा के विषय तो 'कमलमिव मुखं मनोज्ञमेतत्' आदि-आदि काव्य-सन्दर्भ हैं ही और इसलिये 'सकलकलम्' आदि में श्लेषद्वारा पूर्णोपमा के बाधित हो जाने से ऐसा नहीं हो सकता कि पूर्णोपमा का क्षेत्र ही कहीं न दिखायी दे, तब यहाँ यह उत्तर दिया जायगा कि 'यदि सकलकलम्' आदि में शब्दश्लेष मानने से उपमा मानना अनुचित हो तब 'कमल-

रूपके 'मुखचन्द्र पश्यामि' इत्यादावारोप्यमाणचन्द्रादेरुपरञ्जकतामात्रम्, न तु प्रकृते दर्शनादावुपयोगः। इह तूपायनादेर्विषयेण तादात्म्य प्रकृते च नायकसंभावनादावुपयोगः। अत एव रूपके आरोप्यस्यावच्छेदकत्वमात्रेणान्वय', अत्र तु तादात्म्येन।

'दासे कृतागसि–' इत्यादौ रूपकमेव, न तु परिणामः। आरोप्यमाणकण्टकस्य पादभेदनकार्यस्याप्रस्तुतत्वात्। न खलु तत्कस्यचिदपि प्रस्तुतकार्यस्य घटनार्थमनुसन्धीयते।

अयमपि रूपकवदधिकारूढवैशिष्ट्यो दृश्यते।

यथा—

'वनेचराणा वनितासखानां दरीगृहोत्सङ्गनिषक्तभासः।
भवन्ति यत्रौषधयो रजन्यामतैलपूराः सुरतप्रदीपाः॥'

---

उपयुक्त होते दिखाई दे रहे हैं। यहाँ प्रथमार्ध में जो 'परिणाम' है उसमें आरोप्यमाण (उपायनम्) और आरोपविषय (स्मितेन) भिन्न भिन्न विभक्तियोंवाले शब्दों द्वारा उपात्त हैं और द्वितीयार्थ में ऐसा है कि आरोप्यमाण (पण) और आरोपविषय (आश्लेष) दोनों एक ही वभक्तिओंवाले शब्दों द्वारा उपात्त हैं।

'रूपक' और 'परिणाम' का भेद इसी से स्पष्ट है कि 'मुखचन्द्र पश्यामि' (मुखचन्द्र का दर्शन कर रहा हूँ) आदि रूपक के प्रसङ्गों में तो आरोप्यमाण (उपमान) 'चन्द्र' आदि पदार्थ आरोपविषय (उपमेयभूत) 'मुख' के उपरञ्जक अथवा शोभातिशय के सूचकमात्र ही प्रतीत हुआ करते हैं न कि प्रस्तुत विषय जैसे कि दर्शन (पश्यामि) की क्रिया आदि के साथ सम्बद्ध रहा करते हैं किन्तु उपर्युक्त 'परिणाम' के प्रसङ्गों में यह स्पष्ट है कि आरोप्यमाण 'उपायन' आदि परार्थ, आरोपविषय 'स्मित' आदि के साथ, इस प्रकार तादात्म्य स्थापित किये पड़े हैं कि प्रस्तुत विषय—जैसे कि प्रेमी के स्वागत-सत्कार आदि में उपयुक्त होते दिखाई दे रहे हैं। तात्पर्य यह है कि जहाँ 'रूपक' में 'उपमान' (आरोप्यमाण) 'उपमेय' के अवच्छेदक अथवा उपरञ्जक रूप से अन्वित हुआ करता है, वहाँ 'परिणाम' में यह (उपमान), उस (उपमेय) के साथ, सर्वात्मना एकरूप हो जाया करता है और उसके कार्य में भी उपयुक्त हुआ करता है। इस दृष्टि से 'दासे कृतागसि' आदि प्रसङ्गों में 'परिणाम' नहीं अपितु 'रूपक' अलङ्कार ही सिद्ध होता है क्योंकि यहाँ 'रोमाञ्च' पर आरोप्यमाण (उपमान) 'कण्टकाग्र' आदि पदार्थ ऐसे हैं जिनके सम्बन्ध में 'पादभेदन' (पैर के छेदने) आदि कार्यों की चर्चा सर्वथा अप्रासङ्गिक सी ही लगती है। यहाँ भला प्रस्तुत मानभङ्गरूप कार्य में कण्टकाग्र के 'पादभेदन' (पैर में चुभने) का क्या उपयोग?

'परिणाम' भी, रूपक की ही भाँति' 'अधिकारूढवैशिष्ट्य' प्रकार का भी हो सकता है। जैसे कि, इस सूक्ति अर्थात्—

'यही वह हिमालय है जिसकी कन्दराओं में किरणों को फैलाती दिव्य औषधियाँ, प्रियतमाओं के साथ प्रेमविहार करते वनेचरों के लिये, रात के समय, विना तेल के रति-प्रदीप का कार्य किया करती हैं।'

अत्र प्रदीपानामौषध्यात्मतया प्रकृते सुरतोपयोगिन्यन्धकारनाशे उपयोगोऽतैलपूरत्वेनाधिक्यवैशिष्ट्यम्।

(८—संदेह : सप्रभेदनिरूपण)

**सन्देहः प्रकृतेऽन्यस्य संशयः प्रतिभोत्थितः ॥ ३५ ॥**
**शुद्धो निश्चयगर्भोऽसौ निश्चयान्त इति त्रिधा।**

यत्र संशय एव पर्यवसानं स शुद्धः।

---

यहाँ 'परिणाम' इसलिये है कि 'औषधियों' पर आरोपित 'सुरतप्रदीप' औषधियों के साथ इतने एकरूप (अभिन्न) हो रहे हैं कि प्रस्तुत प्रेमविहार के उपयुक्त अन्धकार विनाशरूप कार्य का सम्पादन करते दिखायी दे रहे हैं और इसमें 'अधिकाभेदवैशिष्ट्य' की विचित्रता इस प्रकार मिली है कि 'अतैलपूरता' का विशेषणप्रयोग प्रदीपों की अपेक्षा औषधियों को ही अधिक उत्कृष्ट सिद्ध कर रहा है।

विमर्श—काव्यप्रकाशकार ने 'परिणाम' अलङ्कार की कोई चर्चा नहीं की। विश्वनाथ कविराज ने 'अलङ्कारसर्वस्व' की 'परिणाम'मान्यता के आधार पर 'परिणाम' का लक्षण-परीक्षण किया है। 'अलङ्कारसर्वस्व' में 'परिणाम' का यह स्वरूप है—

'आरोप्यमाणस्य प्रकृतोपयोगित्वे परिणामः।'

आरोप्यमाणं रूपके प्रकृतोपयोगित्वाभावात् प्रकृतोपरञ्जकत्वेनैव केवलेनान्वयं भजते। परिणामे तु प्रकृतात्मतया—आरोप्यमाणस्योपयोग इति प्रकृतमारोप्यमाणरूपत्वेन परिणमति।

अर्थात् 'परिणाम' का अभिप्राय आरोप्यमाण अथवा उपमान की प्रकृतोपयोगिता है। 'रूपक' में जो आरोप्यमाण अथवा उपमान हुआ करता है वह प्रकृतोपयोगी नहीं हुआ करता अपितु प्रकृतोपरञ्जक हुआ करता है किन्तु 'परिणाम' में आरोप्यमाण, प्रकृत का रूप बनकर प्रकृतोपयोगी हो जाया करता है।

'रसगङ्गाधर'कार ने आरोप्यमाण की प्रकृतोपयोगिता का यह तात्पर्य लिया है—

'विषयी यत्र विषयात्मतयैव प्रकृतोपयोगी न स्वातन्त्र्येण स परिणामः। अत एव विषयाभेदो विषयिण्युपयुज्यते। रूपके तु नैवमिति रूपकादस्य भेदः। यथा—

अपारे संसारे विषमविषयारण्यसरणौ
मम भ्रामं भ्रामं विगलितविरामं जडमतेः।
परिश्रान्तस्यायं तरणितनयातीरनिलयः
समन्तात् संतापं हरिनवतमालस्तिरयतु ॥

अत्र मार्गवृक्षात्मतयैव तमालस्य संसारतापनिवर्तनक्षमत्वम्। मार्गश्रान्तजनसंतापहारकत्वाद्रमणीयपयोमाधारत्वाच्च तमाले विषयितापात्रता। (रसगङ्गाधर : परिणाम-प्रकरण)

अनुवाद—'संदेह' वह अलङ्कार है जिसे प्रकृत (उपमेय) में अप्रकृत का प्रतिभोत्थापित संशय कहा जाया करता है। यह तीन प्रकार का हुआ करता है—(१) शुद्ध संदेह, (२) निश्चयगर्भसंदेह और (३) निश्चयान्त संदेह।

'संदेह' के इन तीन भेदों में पहला अर्थात् शुद्ध संदेह वह है जिसमें आरम्भादि, मध्य और अन्त में संशय में ही समाप्त रहा करता है। जैसे कि—

यथा—

'किं तारुण्यतरोरियं रसभरोद्भिन्ना नवा वल्लरी
वेलाप्रोच्छलितस्य किं लहरिका लावण्यवारांनिधेः ।
उद्गाढोत्कलिकावतां स्वसमयोपन्यासविश्रम्भिणः
किं साक्षादुपदेशयष्टिरथवा देवस्य शृङ्गारिणः ॥'

यत्रादावन्ते च संशय एव मध्ये निश्चयः स निश्चयमध्यः ।

यथा—

'अयं मार्तण्डः किं स खलु तुरगैः सप्तभिरितः
कृशानुः किं सर्वाः प्रसरति दिशो नैष नियतम् ।
कृतान्तः किं साक्षान्महिषवहनोऽसाविति पुनः
समालोक्याजौ त्वां विदधति विकल्पान् प्रतिभटाः ॥'

अत्र मध्ये मार्तण्डाद्यभावनिश्चयः, राजनिश्चये द्वितीयसंशयोत्थानासंभवात्

यत्रादौ संशयोऽन्ते च निश्चयः स निश्चयान्तः ।

यथा—

'किं तावत्सरसि सरोजमेतदारादाहोस्विन्मुखमवभासते तरुण्याः ।
संशय्य क्षणमिति निश्चिकाय कश्चिद्विब्वोकैर्बकसहवासिनां परोक्षैः ॥'

---

'यह सुन्दरी क्या है ? क्या यह तारुण्यतरु की रसीली नवमञ्जरी है ? क्या यह उद्वेल्लित लावण्य-सागर की लहर तो नहीं ? अथवा क्या यह, प्रेमिकाजन के लिये उत्कण्ठित प्रेमीजनों को प्रणय-पाठ पढ़ाने में उत्सुक, कामदेव की उपदेश-यष्टि है ?

[ यहाँ उपमेयभूत कामिनी में उपमानभूत वल्लरी आदि का ऐसा संशय विराजमान है जो कविप्रतिभा द्वारा उत्थापित है ( स्वारसिक नहीं ) और साथ ही साथ आदि से अन्त तक अक्षुण्ण बना हुआ है । ]

दूसरा अर्थात् निश्चयगर्भ संदेह वह संदेह प्रकार है जिसके आदि और अन्त में संशय, किन्तु, मध्य में निश्चय विराजमान रहा करता है । जैसे कि—

'महाराज ! संग्राम में आपको देख-देख शत्रु-सैनिक यह सोचा करते हैं—'क्या यह सूर्य तो नहीं ? किन्तु सूर्य के तो सात घोड़े हुआ करते हैं ! क्या यह अग्नि तो नहीं ? किन्तु अग्नि तो सर्वत्र विचरणशील नहीं ? तो क्या यह यमराज है ? किन्तु यमराज तो महिष-वाहन हुआ करता है ।'

[ यहाँ आदि से अन्ततक उपमेयभूत भूपाल पर, उपमानभूत 'मार्त्तण्ड' आदि का जो कविप्रतिभोत्थापित संशय है, उसके मध्य में 'मार्तण्ड' आदि के अन्योन्याभाव ( भेद ) का निश्चय भी विराजमान दिखाई दे रहा है । यहाँ यह मानना ठीक नहीं कि 'मार्तण्ड' के अभाव निश्चय के बाद ( उपमेयभूत ) भूपाल का भी निश्चयात्मक ज्ञान हो जाता है क्योंकि यदि ऐसी बात होती तो आगे कृशानुरूप से और उसके भी आगे यमरूप से संशय की जो उत्पत्ति हो रही है वह क्योंकर हो पाती ? ]

तीसरा अर्थात् 'निश्चयान्त' संदेह वह संदेह प्रकार है जिसके आदि में संशय किन्तु अन्त में निश्चय प्रतीत हुआ करता है । जैसे कि—( शिशुपालवध की यह सूक्ति )—

'कृष्ण के किसी सहचर को क्षणभर के लिये यह संशय हुआ कि दूर, सरोवर में कमल खिला है या स्नान करती हुई किसी तरुणी का मुख झलक रहा है किन्तु जैसे ही

अप्रतिभोत्थापिते तु 'स्थाणुर्वा पुरुषो वा' इत्यादिसंशये नायमलङ्कारः।

'मध्यं तव सरोजाक्षि! पयोधरभरार्दितम्।
अस्ति नास्तीति संदेहः कस्य चित्ते न भासते॥'

अत्रातिशयोक्तिरेव, उपमेये उपमानसंशयस्यैवैतदलङ्कारविषयत्वात्।

(८—भ्रान्तिमान्)

साम्यादतस्मिंस्तद्बुद्धिर्भ्रान्तिमान् प्रतिभोत्थितः॥ ३६॥

यथा—

'मुग्धा दुग्धधिया गवां विदधते कुम्भानधो वल्लवाः
कर्णे कैरवशङ्कया कुवलयं कुर्वन्ति कान्ता अपि।

---

उसमें यहाँ चक्र-सहवासी कमलों में चकम्प हाव-भाव का वर्णन किया, उसे निश्चय हो गया कि यह वस्तु क्या है।

[यहाँ आरम्भ में, उपमेयभूत लक्ष्मीवदन में उपमानभूत कमल का संशय और अन्त में लक्ष्मी वदनरूप वस्तुतत्त्व का निश्चय स्पष्ट प्रतीत हो रहा है।]

'संदेह'अलङ्कार उस प्रकार के संशय में नहीं हुआ करता जिसमें कविप्रतिभा का अपि तु संशयात्मक ज्ञानप्रकारमात्र है।

कविप्रतिभोत्थापित भी 'संशय' तभी 'संदेह' अलङ्कार हो सकता है जब कि वह प्रकृत में अप्रकृतविषयक संशयात्मक अनुभवरूप रहा करता है। इसलिये निम्न सूक्ति अर्थात्—

'अरी कमल सरीखे नैनोंवाली! स्तनों के भार से तेरी कमर ऐसी पिसी-पिसी हो रही है कि सब के मन में यह सन्देह हो उठता है कि यह (तेरी कमर) है भी या नहीं' में जो संशय है उसमें 'संदेह' नहीं अपि तु (असम्बन्ध में सम्बन्धरूप) 'अतिशयोक्ति' की ही रूपरेखा स्पष्ट है क्योंकि 'संदेह'-अलङ्कार का विषय वही संशय हुआ करता है जो कि उपमेय में उपमान-विषयक संशय कहा जाया करता है।

विमर्श—(क) विश्वनाथ कविराज का यह 'संदेह'-निरूपण आचार्य रुय्यक की इस 'संदेह' मीमांसा से प्रभावित है—

'विषयस्य संदिह्यमानत्वे संदेहः। अभेदप्राधान्ये आरोप इत्येव। विषयः प्रकृतोऽर्थः, यस्मिन्नितरोऽप्रकृतः संदिह्यते। अप्रकृतमसंदेहे विषयोऽपि संदिह्यत एव। तेन प्रकृताप्रकृतगतत्वेन कविप्रतिभोत्थापिते संदेहे संदेहालङ्कारः। स च त्रिविधः। शुद्धो निश्चयगर्भो निश्चयान्तश्च। (अलङ्कारसर्वस्व पृ० ५१)।

(ख) उत्तररामचरित (१.२१) की निम्न-सूक्ति में जो 'संदेह' अलङ्कार है उसकी रसोत्कर्षकता वस्तुतः अपूर्व है—

प्रश्चोतन्नु हरिचन्दनपल्लवानां निष्पीडितेन्दुकरकन्दलजो नु सेकः।
आतप्तजीवितपुनः परितर्पणो मे संजीवनौषधिरसो नु हृदि प्रसिक्तः॥

अनुवाद—'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार वह है जिसे, सादृश्य के कारण एक वस्तु में दूसरी वस्तु का ऐसा अनुभव कहा जाया करता है जो (स्वारसिक नहीं अपि तु) कविप्रतिभोत्थापित हुआ करता है।

इसका उदाहरण यह है—

'चन्द्रमा की चमकती चाँदनी किसके हृदय में भ्रम नहीं पैदा करती! मुग्ध-बल्लव

कर्कन्धूफलमुच्चिनोति शबरी मुक्ताफलाशङ्कया
सान्द्रा चन्द्रमसो न कस्य कुरुते चित्तभ्रमं चन्द्रिका ॥'

अस्वरसोत्थापिता भ्रान्तिर्नायमलङ्कारः। यथा—'शुक्तिकायां रजतम्' इति। न चासादृश्यमूला।

यथा—

'संगमविरहविकल्पे वरमिह न सगमस्तस्याः।
सङ्गे सैव तथैका त्रिभुवनमपि तन्मय विरहे ॥'

---

गोपवृन्द, इसे दूध की धार समझ लेते हैं और उसे रोकने के लिये, गौओं के स्तनों के नीचे दोहन-घट रखने लगते हैं, मुग्धहृदय रमणियाँ इसे देख कर, नीलकमल को भी श्वेत-कमल मान लेती हैं, और कानों का अलङ्कार बनाने लगती हैं और शबरयुवतिया जब इसे देखती हैं तब तो कर्कन्धू ( झरबेरी ) को भी मोती मानकर चुनने में लग जाती हैं।'

[ यहाँ चन्द्रिका में दुग्ध, कुवलय में कुमुद और बदरीफल में मुक्ताफल का जो कवि-प्रतिभोत्थापित भ्रम है उसमें 'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार का स्वरूप स्पष्टतया परिलक्षित हो रहा है। ]

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि 'सीप में चांदी' सरीखी भ्रान्ति को भ्रान्तिमान् अलङ्कार नहीं माना जाया करता। 'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार वह 'भ्रान्ति' है जो कि एक मात्र कविप्रतिभा द्वारा उत्थापित हुआ करती है। साथ ही साथ यह भी ध्यान रहे कि वही 'भ्रान्ति' भ्रान्तिमान् अलङ्कार की रूप-रेखा है जो कि सादृश्यमूलक हुआ करती है? इसलिये इस प्रकार की भ्रान्ति जो कि निम्न सूक्ति अर्थात्—

'यदि यह सोचा जाय कि उस सुन्दरी के मिलन और विरह में कौन अच्छा है तो मिलन को तो कदापि अच्छा नहीं माना जा सकता, क्योंकि जब कि उससे मिलन होता है तब वह अकेली लगा करती है और जब उससे विरह होता है तब ऐसा लगता है जैसे समस्त संसार में वही व्याप्त है।'

में, प्रतीत हो रही है, 'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार नहीं अपितु भावनासभूत भ्रान्तिमात्र है।

**विमर्श**—अलङ्कार को 'भ्रान्तिमान्' कैसे कह सकते हैं? 'भ्रान्तिमान्' वह हो सकता है जिसके मन में भ्रान्ति हो। अलङ्कार तो वाच्य-सौन्दर्य है। वाच्य सौन्दर्य क्योंकर 'भ्रान्तिमान्' हो जाय? यह एक शङ्का है जिसके समाधान के लिये आचार्य रुय्यक की यह उक्ति स्मरण रखने योग्य है—

'भ्रान्तिश्चित्तधर्मः। स विद्यते यस्मिन् भणितिप्रकारे स भ्रान्तिमान्।'

जिस पर आचार्य जयरथ की यह समीक्षा भी भुलाने योग्य नहीं—

'अतश्चालङ्कारे भ्रान्तिसद्भाव उपचरित।'

पण्डितराज जगन्नाथ ने इसीलिये कहा है—

'अत्र च भ्रान्तिमात्रमलङ्कार। भ्रान्तिमानलङ्कार इति व्यवहारस्त्वौपचारिक।

तथा चाहु'—

'प्रमात्रन्तरधीर्भ्रान्तिरूपा यस्मिन्ननूद्यते।
स भ्रान्तिमानिति ख्यातोऽलङ्कारे त्वौपचारिक ॥'

(९—उल्लेख)

क्वचिद् भेदाद् ग्रहीतॄणां विषयाणां तथा क्वचित्।
एकस्यानेकधोल्लेखो यः स उल्लेख उच्यते ॥ ३७ ॥

क्रमेणोदाहरणम्—

(ज्ञातृभेदनिबन्धन उल्लेख)

'प्रिय इति गोपवधूभिः शिशुरिति वृद्धैरधीश इति देवैः।
नारायण इति भक्तैर्ब्रह्मेत्यग्राहि योगिभिर्देवः ॥'

अत्रैकस्यापि भगवतस्तत्तद्गुणयोगादनेकधोल्लेखे गोपवधूप्रभृतीनां रुच्यादयो यथायोगं प्रयोजकाः।

यदाहुः—

'यथारुचि यथार्थित्वं यथाव्युत्पत्ति भिद्यते।
आभासोऽप्यर्थ एकस्मिन्ननुसन्धानसाधितः ॥'

अत्र भगवतः प्रियत्वादीनां वास्तवत्वाद् ग्रहीतृभेदाच्च न मालारूपकम्, न च भ्रान्तिमान्, न चाभेदे भेद इत्येवं रूपातिशयोक्तिः। तथा हि—'अस्य

---

अनुवाद—'उल्लेख' वह अलङ्कार है जिसे कहीं ज्ञातृभेद से अथवा विषय-भेद से एक वस्तु का अनेक प्रकार का उल्लेख अर्थात् ज्ञान अथवा वर्णन कहा करते हैं।

क्रमशः उदाहरण—

'भगवान् कृष्ण का दर्शन कर युवती गोपियों ने उनमें प्रियतम का, वृद्ध गोपों ने शिशु का, देवों ने अधीश्वर का, भक्तों ने नारायण का और योगियों ने परात्पर ब्रह्म का दर्शन किया।

यहाँ 'उल्लेख' स्पष्ट है क्योंकि भगवान् कृष्णरूप वस्तु तो एकरूप ही है किन्तु उसमें प्रियत्वादिरूप अनेक धर्म हैं जिनके कारण उसका अनेक प्रकार का अनुभव किंवा वर्णन हो रहा है।

यहाँ इस प्रकार के 'उल्लेख' अथवा अवभासना का एक निमित्त है और वह निमित्त गोपी प्रभृति दर्शकों की रुचि आदि का भेद है। 'उल्लेख' के निमित्तों के सम्बन्ध में (ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में) यह कहा गया है—

'चाहे वस्तु एक ही क्यों न हो किन्तु उसका अनुसन्धानसाधित अथवा सावधानता-पूर्वक ज्ञान द्वारा सम्भूत भी आभास रुचि-भेद, प्रयोजन-भेद और भावना-भेद से भिन्न भिन्न प्रकार का ही हुआ करता है।

(जिसके देखते यह स्पष्ट है कि 'प्रिय इति' आदि सूक्ति में कृष्णरूप वस्तु का विविध आभास वर्णित है जिसमें 'उल्लेख' की रूपरेखा निखर रही है।) यहाँ न तो 'मालारूपक' की शङ्का होनी चाहिये और न 'भ्रान्तिमान्' की और न अतिशयोक्ति की ही क्योंकि भगवान् कृष्ण के प्रियत्व आदि धर्म आरोपित नहीं अपितु वास्तविक हैं और साथ ही साथ यहाँ भगवान् कृष्ण के प्रियत्व आदि विविध धर्मों के दर्शक एक नहीं अपि तु अनेक निर्दिष्ट हैं (जो कि भ्रान्त नहीं अपि तु सर्वथा निर्भ्रान्त हैं और रुच्यादिभेद से कृष्ण को

देवाङ्गलावण्यम्–' इत्यादौ लावण्यादेर्विषयस्य पृथक्त्वेनाध्यवसानम्। न चेह भगवती गोपवधूप्रभृतिभिः प्रियत्वाद्यध्यवसीयते प्रियत्वादेर्भगवति तत्काले तात्त्विकत्वात्। केचिदाहु'—'अयमलङ्कारो नियमेनालङ्कारान्तरविच्छित्तिमूलः। उक्तोदाहरणे च शिशुत्वादीना नियमनाभिप्रायात्प्रियत्वादीनां भिन्नत्वाध्यवसाय इत्यतिशयोक्तिरस्ति, तत्सद्भावेऽपि ग्रहीतृभेदेन नानात्वप्रतीतिरूपो विच्छित्ति-विशेष उल्लेखाख्यभिन्नालङ्कारप्रयोजक। श्रीकण्ठजनपदवर्णने—'वज्रपञ्जरमिति शरणागतैः, अम्बरविवरमिति वातिकैः' इत्यादिश्चातिशयोक्तेर्विविक्तो विषयः। इह च रूपकालङ्कारयोगः।'

वस्तुतस्तु—'अम्बरविवरम्–' इत्यादौ भ्रान्तिमन्तमेवेच्छन्ति न रूपकम्, भेदप्रतीतिपुरःसरस्यैवारोपस्य गौणीमूलरूपकादिप्रयोजकत्वात्।

---

भिन्न-भिन्न रूप में देख रहे हैं)। अतिशयोक्ति (अथवा वस्तुत अभेद में भेदरूपा अति-शयोक्ति) भी यहाँ इसलिये नहीं हो सकती क्योंकि जैसे 'अन्यदेवाङ्गलावण्यम्' आदि सूक्ति में नायिका के प्रकृत नारीसुलभ लावण्य को ही अप्रकृत असाधारण लावण्य के रूप में अध्यवसित अथवा निश्चितरूप से प्रतिपादित किया जा रहा है वैसे यहाँ भगवान् कृष्ण में गोपवधू प्रभृति के द्वारा प्रियत्व आदि का अध्यवसान नहीं किया जा रहा है। भगवान् कृष्ण का प्रियत्व आदि तो, गोपी आदि के स्थितिकाल में, वास्तविक अथवा तात्त्विक रूप का है (न कि काल्पनिक रूप का)।

'उल्लेख' अलङ्कार के सम्बन्ध में कतिपय काव्याचार्यों का यह भी कथन है–'उल्लेख' ऐसा अलङ्कार है जो कि नियमत अन्य अलङ्कारों के चमत्कारों के आधार पर बना करता है। इस प्रकार 'प्रिय इति' आदि सूक्ति में, ऐसा नहीं कि 'अतिशयोक्ति' न हो क्योंकि 'कृष्ण गोपवृद्धों के लिये ही शिशु हैं' आदि रूप से, कृष्ण में जो 'शिशुत्व' आदि धर्मों का नियम-निर्धारण है, उसमें यह स्पष्ट है कि कृष्ण के प्रियत्वादि धर्मों में शिशुत्वादिक धर्मों का अध्यवसान अथवा अभेद-निश्चय किया जा रहा है जिसमें अभेद में भेदरूपा 'अति-शयोक्ति' बन चुकी है। किन्तु इस 'अतिशयोक्ति' के होने पर भी यहाँ एक और भी विचित्रता है जो कि ज्ञातृभेद से कृष्णरूप एक वस्तु के नानाविध आभास के रूप में दिखायी दे रही और इसी विचित्रता के कारण, यह मानना पड़ता है कि यहाँ 'अति-शयोक्ति' से भिन्न एक और ही अलङ्कार है और वह अलङ्कार 'उल्लेख' है। इस दृष्टि से (महाकवि बाणरचित 'हर्षचरित' में) 'श्रीकण्ठ'जनपद के वर्णन में आयी, 'शरणागतों ने नगर को, वज्रपञ्जर समझा, वातिकों (खनिजशास्त्रियों) ने अम्बरविवर (असुरविवर= खान) समझा' आदि सूक्ति में भी, 'उल्लेख' अलङ्कार की ही शोभा दिखायी देती है किन्तु यहाँ जो 'उल्लेख' है उसका मूल अतिशयोक्ति नहीं अपितु 'रूपक' अलङ्कार है (क्योंकि श्रीकण्ठजनपद पर वज्रपञ्जरत्व, अम्बरविवरत्व आदि का अभेदारोप किया हुआ है न कि अभेदाध्यवसान)।'

वैसे, श्रीकण्ठजनपद-वर्णन की उपर्युक्त सूक्ति में जैसा कि कुछ काव्यमर्मज्ञों का कहना है, वस्तुत जो अलङ्कार है वह 'भ्रान्तिमान्' है (जिसके आधार पर 'उल्लेख'की रूपरेखा खड़ी है), न कि 'रूपक' क्योंकि गौणी लक्षणा के आधार पर निर्भर 'रूपक' के लिए जिस 'अभेदारोप' की आवश्यकता हुआ करती है उसका नियामक भेदपुरस्सर अथवा भेददर्शनपूर्वक अभेदारोप है (जिसकी यहाँ कोई सभावना नहीं और जिस अभेदारोप की

यथाहु शारीरकमीमांसाभाष्यव्याख्याने श्रीवाचस्पतिमिश्रा—'अपि च परशब्दः परत्र लक्ष्यमाणगुणयोगेन वर्तते इति यत्र प्रयोक्तृप्रतिपत्त्रोः संप्रतिपत्तिः स गौणः, स च भेदप्रत्ययपुरःसरः' इति। इह तु वाचिकजना श्रीकण्ठजनपदवर्णने भ्रान्तिकृत एवाम्बरविषयतयारोप इति।

अत्रैव च 'तपोवनमिति मुनिभिः कामायतनमिति वेश्याभिः' इत्यादौ परिणामालङ्कारयोगः।

(विषयभेदनिबन्धन उल्लेख)

'गाम्भीर्येण समुद्रोऽसि गौरवेणासि पर्वतः।'

इत्यादौ चानेकधोल्लेखे गाम्भीर्यादिविषयभेदः प्रयोजकः। अत्र च रूपकयोगः। 'गुरुर्वचसि, पृथुरुरसि, अर्जुनो यशसि—' इत्यादिषु चास्य रूपकादिविविक्तो विषय इति। अत्र हि श्लेषमूलातिशयोक्तियोगः।

---

यहाँ सम्भावना है यह भ्रमपुरस्सर अभेदारोप है जो कि 'भ्रान्तिमान्' का नियामक हो सकता है)। अब गौणी लक्षणा क्योंकर भेदपुरस्सर अभेदारोप में ही संभव है इसके लिये (भगवत्पाद शङ्कराचार्यकृत) 'शारीरक मीमांसाभाष्य' की 'भामती' व्याख्या में श्रीवाचस्पति मिश्र की यह उक्ति ध्यान देने योग्य है—

'शब्द का गौणी लक्षणारूप व्यापार वहाँ रहा करता है जहाँ प्रयोक्ता (वक्ता) और प्रतिपत्ता (श्रोता) का यह अनुभव हुआ करता है कि भिन्न अर्थ के वाचक शब्द को लक्ष्यमाण के रूप में प्रतीत धर्म के सम्बन्ध से, भिन्न अर्थ में व्यवहृत किया गया है। इस प्रकार गौणीलक्षणारूप शब्दव्यापार में भेदप्रतीति का पुट अनिवार्य है।

अब श्रीवाचस्पति मिश्र की उपर्युक्त 'गौणी' मीमांसा के देखते यह निर्विवाद सिद्ध हो जाता है कि श्रीकण्ठजनपदवर्णन में श्रीकण्ठजनपद पर 'वज्रपञ्जर' 'असुरविवर' आदि का जो आरोप है वह भेदप्रतीतिपुरस्सर नहीं अपितु भ्रान्तिपुरस्सर ही है (जिससे यहाँ 'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार के योग से 'उल्लेख' मानना अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होता है)।

श्रीकण्ठजनपद-वर्णन के प्रसङ्ग में ही 'मुनियों द्वारा (नगर) तपोवन समझा गया, वेश्याओं द्वारा कामायतन समझा गया' आदि उक्ति में भी 'उल्लेख' ही अलङ्कार है किन्तु इसके मूल में 'परिणाम' अलङ्कार का वैचित्र्य पड़ा है (न कि रूपक अथवा भ्रान्तिमान् का)।

इसी प्रकार विषयभेद में 'उल्लेख' का उदाहरण यह है—

'महाराज! आप गम्भीरता में समुद्र हैं और गौरव में पर्वत' आदि'।

यहाँ प्रकृत भूपाल का समुद्र आदि रूप में जो उल्लेख है उसका कारण गाम्भीर्य आदि-आदि धर्मों का भेद है जिससे इसे रूपकयोगमूलक 'उल्लेख' कहा जा सकता है।

इसी प्रकार (हर्षचरित) 'वचन में गौरवयुक्त और बृहस्पतिरूप वक्षःस्थल में विशाल और पृथुराजरूप यश में स्वच्छ और अर्जुनरूप' आदि प्रसङ्गों में जो अलङ्कार है वह विषयभेदनिबन्धन 'उल्लेख' ही है जिसके मूल में श्लेषमूलक अतिशयोक्ति का योग पड़ा है 'रूपक' का नहीं (क्योंकि यहाँ 'गुरु' आदि विषय के निगरण और 'समुद्र' आदि विषयी के अध्यवसान की सी कोई भी बात नहीं दिखायी देती)।

विमर्श—विश्वनाथ कविराज का उल्लेख-विमर्श बड़ा सुन्दर और सारगर्भित है। इसमें अलङ्कारसर्वस्व का आधार सर्वथा स्पष्ट है। आचार्य रुय्यक ने स्पष्ट कहा है—

'एकमेव वस्तु अनेकधा गृह्यते सा रूपबहुत्वोल्लेखनादुल्लेखः। न चेयं निर्निमित्त-

( १०—अपह्नुतिः )

**प्रकृतं प्रतिषिध्यान्यस्थापनं स्यादपह्नुतिः ।**

इयं द्विधा । क्वचिदपह्नवपूर्वक आरोपः, क्वचिदारोपपूर्वकोऽपह्नव इति । क्रमेणोदाहरणम्—

( अपह्नवपूर्वक आरोप में 'अपह्नुति' )

'नेदं नभोमण्डलमम्बुराशिर्नैताश्च तारा नवफेनभङ्गाः ।
नायं शशी कुण्डलितः फणीन्द्रो नासौ कलङ्कः शयितो मुरारिः ॥'

( आरोपपूर्वक अपह्नव में 'अपह्नुति' )

'एतद्विभाति चरमाचलचूडचुम्बि
डिण्डीर पिण्ड-रुचि-शीतमरीचिबिम्बम् ।
उज्ज्वालितस्य रजनीं मदनानलस्य
धूमं दधत्प्रकटलाञ्छनकैतवेन ॥'

इदं पद्यं मम ।

एवम्—

'विराजति व्योमवपुः पयोधिस्तारामयास्तत्र च फेनभङ्गाः.' इत्याद्याकारेण
: प्रकृतनिषेधो बोध्यः ।

---

ल्लेखमात्रमपि तु नानाविधधर्मयोगित्वाख्यनिमित्तवशादेतत् क्रियते । तत्र रुच्यर्थित्व-
ुत्पत्तयो. यथायोगं प्रयोजिकाः ।'

अनुवाद—'अपह्नुति' वह अलङ्कार है जिसे प्रकृत ( उपमेय ) के ( शब्दतः अथवा
र्थतः ) प्रतिषेध अथवा असत्यत्व-व्यवस्थापन के साथ, अप्रकृत (उपमान) का आहार्य-
श्चय कहा गया है । इसके भी दो प्रकार हैं—( १ ) अपह्नव अथवा उपमेय-प्रतिषेध-
र्वक आरोप ( उपमान-व्यवस्थापन ) और ( २ ) आरोप अथवा उपमान-स्थापनपूर्वक
पह्नव अर्थात् उपमेय-प्रतिषेध । क्रमश उदाहरण ये हैं—

'यह गगनमण्डल नहीं, यह तो क्षीरसागर है, ये तारागण नहीं, ये तो फेनखण्ड हैं,
ह चन्द्रमा नहीं, यह तो कुण्डल बाँधे शेषनाग है और यह कलङ्क नहीं, यह तो शयन
रते भगवान् विष्णु हैं ।'

[ यहाँ शब्दतः अपह्नवपूर्वक आरोप स्पष्ट है क्योंकि नञ्चतुष्टय के उपादान से,
भोमण्डल' आदि 'प्रकृत' का प्रतिषेध करके 'क्षीरसागर' आदि अप्रकृत की सत्यत्व-
ापना की गयी है । ]

'अस्ताचल के शिखर पर विराजमान, यह फेनपिण्डधवल चन्द्र-बिम्ब ऐसा लग रहा
जैसे स्पष्ट दृश्यमान कलङ्क के बहाने, रातभर जलकर बुझनेवाली कामाग्नि की धूम
खा धारण कर रहा हो ।'

यह स्वरचित सूक्ति है ( इसमें अर्थतः 'आरोपपूर्वक अपह्नव स्पष्ट है क्योंकि 'धूम'
प अप्रकृत का आरोप करके 'कलङ्क' रूप प्रकृत का अपह्नव किया जा रहा है और नञ्
अभाव में, 'कैतव' पद के अर्थसामर्थ्य से ही, प्रकृत का प्रतिषेध भी विवक्षित दिखाई
रहा है )।

प्रकृत-प्रतिषेध की और भी विचित्रतायें सम्भव हैं जिनमें 'अपह्नुति' अलङ्कार रहा

( अपह्नुति का प्रकारान्तर )

**गोपनीयं कमप्यर्थं द्योतयित्वा कथञ्चन ॥ ३८ ॥**
**यदि श्लेषेणान्यथा वान्यथयेत्साप्यपह्नुतिः ।**

श्लेषेण यथा—

'काले वारिधराणामपतितया नैव शक्यते स्थातुम् ।
उत्कण्ठितासि तरले ! नहि नहि सखि ! पिच्छिलः पन्थाः' ॥'

अत्र 'अपतितया' इत्यत्र पतिं विनेत्युक्त्वा पश्चात्पतनाभावेन इत्यन्यथा कृतम् ।

---

करता है। जैसे कि 'यह तो आकाश के रूप में क्षीरसागर है जिसमें ताराओं के रूप में फेन दिखायी पड़ रहे हैं।' यहाँ प्रकृति के प्रतिषेध की एक विचित्रता है और इस प्रकार के प्रकृतप्रतिषेध में भी 'अपह्नुति' की ही रूपरेखा रहा करती है।

विमर्श—'अपह्नुति' का अभिप्राय आरोपविषय ( उपमेय ) के अपह्नव में आरोप्यमाण ( उपमान ) की प्रतीति है जिसकी बन्धच्छाया तीन रूपों की है—( १ ) अपह्नवपूर्वक आरोप (२) आरोपपूर्वक अपह्नव और ( ३ ) छलादि शब्द से अपह्नवनिर्देश। आचार्य रुय्यक का इस विषय में कथन है—

आरोपगर्भस्त्वाथारोपविषयापह्नुतावारोप्यमाणप्रतीतावपह्नुत्याख्योऽलङ्कारः । तस्य च त्रयी बन्धच्छाया—अपह्नवपूर्वक आरोपः, आरोपपूर्वकोऽपह्नवः, छलादिशब्दैरसत्यत्वप्रतिपादकैर्वापह्नवनिर्देशः। पूर्वोक्तभेदद्वये वाक्यभेदः। तृतीयभेदे त्वेकवाक्यता।

( अलङ्कारसर्वस्व पृ ९९ )

अपह्नुति' में सादृश्यनिबन्धन अथवा संबन्धान्तरनिबन्धन आरोप आवश्यक है। इसमें सादृश्य निबन्धन आरोप में साधारणधर्म की एकरूपता किंवा बिम्बप्रतिबिम्बरूपता—दोनों सम्भव हैं। साधारणधर्म की बिम्बप्रतिबिम्बरूपता में आरोपगर्भ अपह्नव का दृष्टान्त यह सुन्दर सूक्ति है—

न ज्योत्स्नासरणं नभो न सितिकण्ठच्छायापयो वाम्बुदो
नो ताराप्रकरो न फेनमसृणपोतप्लवो मण्डलम् ।
क्षीराम्भोमयपोऽप्ययमपामिव रसौ फेनाद्धिमा मन्दरः
पृष्ठेऽयं मणिभृग एष कमठस्थायं सुधानिर्झरः ॥

अनुवाद—'अपह्नुति' का एक प्रकारविशेष वह है जिसमें, किसी गोपनीय वस्तुरहस्य को, किसी प्रकार द्योतन करके पुनः श्लेष द्वारा अथवा प्रकारान्तर से अन्य अभिप्राय के रूपमें प्रकाशन हुआ करता है।

जैसे कि श्लेष द्वारा गोपनीय अर्थ के द्योतनपूर्वक अन्यथाकरण में अपह्नुति—

( वियोगिनी की उक्ति है— ) मेघों का यह समय है इस समय बिना प्रियतम के ( अपतितया ) जीना कठिन है ( नैव शक्यते स्थातुम् )। ( सखी कहती है— ) अरी चपले ! इतनी उत्कण्ठित क्यों हो गयी ? ( वियोगिनी उत्तर देती है— ) अरी सखी ! ऐसी बात नहीं। रास्ता पिच्छल है ( अपतितया स्थातुं न शक्यते— ) चलने पर गिर पड़ना आवश्यक होगा।'

यहाँ 'अपतितया ( अविद्यमानः संनिधौ वर्तमानः पतिर्यस्याः सा अपतिस्तस्या भावः अपतिता तया ) में 'पतिविना' पद से एक गोपनीय अर्थविशेष को प्रकाशित करके,

अश्लेषेण यथा—

'इह पुरोऽनिलकम्पितविग्रहा
मिलति का न वमस्पतिना लता।
स्मरसि किं सखि! कान्तरतोत्सवं
नहि घनागमरीतिरुदाहृता॥'

वक्रोक्तौ परोक्तेरन्यथाकारः, इह तु स्वोक्तेरेवेति भेदः। गोपनकृता गोपनीयस्यापि प्रथममभिहितत्वाच्च व्याजोक्तेः।

---

पुन. श्लेष से, (अपतितया = न पतिता अपतिता तया) उसे 'पतनाभाव' रूप से छिपाया जा रहा है।

इसी प्रकार, विना श्लेष के, किसी प्रकाशित होते गोपनीय अर्थ के अन्यथाकरण अथवा अपह्नव में 'अपह्नुति' का उदाहरण यह है—

'( नायिका की उक्ति— ) अरी सखी! ऐसी कौन सी लता है जो वरसात की इस हवा से काँपती हुई किसी वनस्पति से नहीं सट जाती? (सखी की उक्ति—) अरी क्या! ऐसा तो नहीं कि इसे देख तू अपने प्रियतम के साथ अपना रतिविहार याद कर उठी! ( नायिका की उक्ति— ) नहीं-नहीं, मैंने तो वरसात के स्वभाव के वारे में कहा।'

यहाँ 'वक्रोक्ति' की आशङ्का इसलिये नहीं होनी चाहिये क्योंकि 'वक्रोक्ति' में तो दूसरे की उक्ति का अन्यथाकरण हुआ करता है और यहाँ, जैसा कि स्पष्ट है, अपनी ही उक्ति का दूसरा अर्थ लिया जाया करता है। यहाँ 'व्याजोक्ति' की भी कोई संभावना नहीं क्योंकि यहाँ बात छिपानेवाला गोपनीय बात को पहले ही कह दिया करता है ( जव कि 'व्याजोक्ति' में गोपनीय बात पहले नहीं कही जाती है )।

**विमर्श**—'अपह्नुति' का उपर्युक्त प्रकारान्तर काव्यप्रकाशकार को मान्य नहीं। आचार्य दण्डी ने इस अपह्नुति भेद का निरूपण अवश्य किया है जैसा कि काव्यादर्श ( २. ३०४ ) की निम्न उक्ति से स्पष्ट है—

'अपह्नुतिरपह्नुत्य किञ्चिदन्यार्थदर्शनम्।
न पञ्चेषु स्मरस्तस्य सहस्रं पत्रिणामिति॥'

यहाँ, साहित्यदर्पणकार ने, आचार्य दण्डी का अनुसरण करते हुए, इस अपह्नुति-प्रकार का भी परिगणन और लक्षण निरूपण किया है।

'अपह्नुति' के दो भेदों में तो 'औपम्य' अन्तर्गर्भ रहा करता है किन्तु यह तृतीय भेद ऐसा है जिसमें उपमानोपमेयभाव की कोई चर्चा नहीं रहा करती। सरस्वतीकण्ठाभरणकार ने इस अपह्नुति-भेद का सप्रभेद निरूपण किया है—

'अनौपम्याभिधीयमानापह्नोतव्यवस्तु पूर्वा यथा—

'राजकन्यानुरक्तं मां रोमोद्भेदेन रक्षकाः।
अवगच्छेयुरा ज्ञातमहो शीतानिलं वनम्॥'

अत्र राजकन्यानुरागलक्षणस्य रोमाञ्चकारणस्य रक्षकावगतिहेतो पूर्वमेवाभिहितस्य च वनानिलशैत्यलक्षणेन कारणान्तरेणापह्नव। न चैतयो, सादृश्यमस्ति सेयमनौपम्याभिधीयमानापह्नोतव्यवस्तु। कार्यात्पूर्वं कारणोपन्यासेन पूर्वेत्युच्यते।'

( सरस्वतीकण्ठाभरण ४. ८७ )

(११—निश्चय)

अन्यन्निषिध्य प्रकृतस्थापनं निश्चयः पुनः ॥ ३९ ॥

निश्चयाख्योऽयमलङ्कारः । अन्यदित्यारोप्यमाणम् ।

यथा मम—

> 'वदनमिदं न सरोजं नयने नेन्दीवरे एते ।
> इह सविधे मुग्धदृशो भ्रमर ! मुधा किं परिभ्रमसि ॥'

यथा वा—

> 'हृदि बिसलताहारो नायं भुजङ्गमनायकः
> कुवलयदलश्रेणी कण्ठे न सा गरलद्युतिः ।
> मलयजरजो नेदं भस्म प्रियारहिते मयि
> प्रहर न हरभ्रान्त्यानङ्ग ! क्रुधा किमु धावसि ॥'

न चायं निश्चयान्तः संदेहः, तत्र संशयनिश्चययोरेकाश्रयत्वेनावस्थानात् । अत्र तु भ्रमरादेः संशयो नायकादेर्निश्चयः । किञ्च न भ्रमरादेरपि संशयः एक-

---

अनुवाद—'निश्चय' वह अलङ्कार है जिसे अप्रकृत के निषेध के साथ प्रकृत का आहार्य-निश्चय कहा करते हैं ।

(प्रकृतनिषेध के साथ अप्रकृत के आहार्यनिश्चय में अपह्नुति-अलङ्कार की भाँति अप्रकृतनिषेध के साथ प्रकृत का आहार्यनिश्चय) 'निश्चय' नामक एक अलङ्कार है। यहाँ (कारिका में) 'अन्यत्' का अभिप्राय आरोप्यमाण (अथवा उपमान) का अभिप्राय है।

इसका उदाहरण यह स्वरचित सूक्ति है—

'यह मुख है कमल नहीं, ये नयन हैं इन्दीवर नहीं। अरे भ्रमर ! इस मुग्धाक्षी सुन्दरी के पास इतनी मस्तता के साथ क्यों घूम रहा है ?'

अथवा यह सूक्ति—

अरे अनङ्ग ! मैं प्रियतमा के वियोग में एक विरही जीव ठहरा, मेरे हृदय पर कमल-नाल का यह हार है सर्पराज वासुकि नहीं; मेरे गले में नीलकमल के किसलय पड़े हैं, हलाहल की काली कान्ति नहीं और मेरे शरीर में चन्दन का चूर्ण लगा है भस्म नहीं। मुझ पर भला शङ्कर के भ्रम से तू क्यों क्रोधपूर्वक टूट पड़ना चाहता है ।'

[यहाँ 'वदनमिदम्' आदि में उपमेयभूत वदन और नयन के आहार्यनिश्चय के साथ उपमानभूत 'सरोज' और 'इन्दीवर' का निषेध है और 'हृदि बिसलताहारः' आदि में उपमेयभूत 'बिसलता' आदि के स्थापन के साथ उपमानभूत 'भुजङ्गमनायक' का प्रतिषेध है जिसमें 'निश्चय' की रूपरेखा स्पष्ट है।]

'निश्चय' और 'निश्चयान्त संदेह' परस्पर भिन्न अलङ्कार हैं। 'निश्चयान्त संदेह' में ऐसा होता है कि 'संशय' और 'निश्चय' दोनों एक ही आश्रय पर (एक ही व्यक्ति में) अवस्थित रहते हैं। किन्तु 'निश्चय' में जैसा कि उपर्युक्त 'वदनमिदम्' आदि सूक्ति में स्पष्ट है संशय का आश्रय भ्रमर आदि हैं और निश्चय का आश्रय (वक्ता) नायक आदि। वैसे तो वस्तुतः भ्रमर में भी यहाँ संशय नहीं माना जा सकता क्योंकि यदि भ्रमर के हृदय में संशय हो जो कि यहाँ वदन और सरोजरूप कोटिद्वयावगाही ज्ञान है, तब यह कैसे संभव है कि वह वदन और नयन के पास पहुँचे (क्योंकि भ्रमर के लिये ऐसा करना तभी संभव है जब कि वह निस्संदिग्ध हो)।

कोटयधिके ज्ञाने, तथा समीपागमनासंभवात्। तर्हि भ्रान्तिमानस्तु, अस्तु नाम भ्रमरादेर्भ्रान्तिः। न चेह तस्याश्चमत्कारविधायित्वम्, अपि तु तथाविधनायकाद्युक्तेरेवेति सहृदयसवेद्यम्। किञ्चाविवक्षितेऽपि भ्रमरादेः पतनादौ भ्रान्तौ वा नायिकाचाटुवादिरूपेणैव संभवति तथाविधोक्तिः। न च रूपकध्वनिरयम्, मुखस्य कमलत्वेनानिर्धारणात्। न चापह्नुतिः, प्रस्तुतस्यानिषेधादितिपृथगेवायमलङ्कारश्चिरन्तनोक्तालङ्कारेभ्यः। शुक्तिकाया रजतधिया पतति पुरुषे शुक्तिकेयं न रजतमिति कस्यचिदुक्तिर्नायमलङ्कारो वैचित्र्याभावात्।

( १२—उत्प्रेक्षालङ्कार : सप्रभेदनिरूपण )

भवेत्संभावनोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य परात्मना।
वाच्या प्रतीयमाना सा प्रथमं द्विविधा मता ॥ ४० ॥
वाच्येवादिप्रयोगे स्यादप्रयोगे परा पुनः।
जातिर्गुणः क्रिया द्रव्यं यदुत्प्रेक्ष्यं द्वयोरपि ॥ ४१ ॥

---

किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि यहां 'भ्रान्तिमान्' मान लिया जाय क्योंकि 'भ्रमर' आदि के हृदय में, सरोज आदि की भ्रान्ति से सरोज आदि के समीप जाने की बात सगत लगने लगती है। क्यों? इसलिये कि यहां, जैसा कि सहृदयों का अनुभव है, भ्रान्ति में कोई चमत्काराधायकता नहीं प्रतीत होती। यहाँ जो भी चमत्कार है वह नायकादि की इस प्रकार की उक्ति में ही है क्योंकि चाहे भ्रमर आदि नायिका वदन पर टूट पड़े या न टूट पड़े या भ्रमर आदि के हृदय में भ्रान्ति हो या न हो, नायिका को प्रसन्न करने के लिये, इस प्रकार की चाटूक्ति सर्वथा सभव है और युक्तिसगत भी है। यहाँ 'रूपक ध्वनि' की भी कोई सभावना नहीं क्योंकि यहाँ नायिका-वदन और कमल में अभेदारोप का निर्धारण कहाँ किया जा रहा है? इसमें 'अपह्नुति' भी नहीं क्योंकि यहाँ प्रस्तुत (उपमेय) का निषेध नहीं किया गया। इसलिये यहाँ यही मानना आवश्यक है कि यहाँ जो (निश्चय नामक) अलङ्कार है वह प्राचीन आलङ्कारिकों के निर्धारित अलङ्कारों से विलक्षण रूप का ही अलङ्कार है।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि यदि चादी समझकर सीप उठानेवाले को यह कहा जाय कि 'यह सीप है चादी नहीं' तो इस प्रकार की उक्ति को 'निश्चय' अलङ्कार नहीं माना जाया करता क्योंकि इस प्रकार के लौकिक, स्वारसिक प्रकृत-स्थापन में कोई वैचित्र्य नहीं (और अलङ्कार के लिये वैचित्र्य होना आवश्यक है)।

**विमर्श**—(क) साहित्यदर्पणकार की 'निश्चय'-कल्पना में एक मौलिकता है। इस कल्पना में युक्ति यह है कि यदि प्रकृत के निषेध और अप्रकृत के प्रतिष्ठापन में 'अपह्नुति' है तो अप्रकृत के निषेध और प्रकृत के प्रतिष्ठापन' में भी कोई 'अलङ्कार' अवश्य होना चाहिये। साहित्यदर्पणकार ने इस 'अलङ्कार' को 'निश्चय' नामक अलङ्कार माना है क्योंकि इसमें 'अप्रकृत निषेध के साथ प्रकृत-निर्धारण' की जो विचित्रता है उसका विश्लेषण किए बिना 'उत्प्रेक्षा' का विश्लेषण पूरा नहीं हो पाता।

अनुवाद 'उत्प्रेक्षा' वह अलङ्कार है जिसे अप्रकृत के रूप में प्रकृत की सम्भावना कहा करते हैं। इसके प्रथमतः दो प्रकार हैं—(१) वाच्योत्प्रेक्षा और (२) प्रतीयमानोत्प्रेक्षा। इनमें पहली अर्थात् वाच्योत्प्रेक्षा वह है जिसमें 'इव' आदि उत्प्रेक्षा-

तद्दष्टापि प्रत्येकं भावाभावाभिमानतः ।
गुणक्रियास्वरूपत्वान्निमित्तस्य पुनश्च ता ॥ ४२ ॥
द्वात्रिंशद्विधतां यान्ति—

तत्र वाच्योत्प्रेक्षायामुदाहरणं दिङ्मात्रं यथा—

(वाच्योत्प्रेक्षा)

'ऊरुः कुरङ्गकदृशश्चञ्चलचेलाञ्चलो भाति ।
सपताकः कनकमयो विजयस्तम्भः स्मरस्येव ॥'

अत्र विजयस्तम्भस्य बहुवाचकत्वाज्जात्युत्प्रेक्षा ।

(वाच्यगुणोत्प्रेक्षा)

'ज्ञाने मौनं क्षमा शक्तौ त्यागे श्लाघाविपर्ययः ।
गुणा गुणानुबन्धित्वात्तस्य सप्रसवा इव ॥'

अत्र सप्रसवत्वं गुणः ।

---

वाचक पदों का प्रयोग हुआ करता है और दूसरी अर्थात् प्रतीयमानोत्प्रेक्षा वह जिसमें 'इव' आदि उत्प्रेक्षावाचक पदों का प्रयोग नहीं हुआ करता। इन दोनों प्रकार की उत्प्रेक्षाओं में जो 'उत्प्रेक्ष्य' वस्तु है वह चतुर्विध है—१ जाति, २ गुण, ३ क्रिया और ४ द्रव्य। इस प्रकार से उत्प्रेक्षायें आठ प्रकार की हुईं। ये अष्टविध उत्प्रेक्षायें भी उत्प्रेक्ष्य में 'भावाभिमान' और 'अभावाभिमान' के द्वैविध्य से सोलह प्रकार की हुईं और इन षोडशविध उत्प्रेक्षाओं में उत्प्रेक्षण के निमित्त के, गुणरूप और क्रियारूप से द्विविध होने के कारण उत्प्रेक्षा के ३२ प्रकार हो गये।

यहाँ पहले 'वाच्योत्प्रेक्षा' के कुछ उदाहरण दिये जा रहे हैं—

'इस मृगनयनी का ऊरु, जिस पर हवा से हिलता अंचल फहरा रहा है ऐसा लगता है मानो कामदेव का वह स्वर्णमय विजयस्तम्भ हो जिस पर पताका फहरा रही हो।'

यहाँ 'वाच्योत्प्रेक्षा' स्पष्ट है क्योंकि उत्प्रेक्षावाचक 'इव' शब्द प्रयुक्त है। यहाँ का उत्प्रेक्ष्य है यह 'जाति' रूप है क्योंकि 'विजयस्तम्भ' एक व्यक्ति का नहीं अपितु अनेक व्यक्तियों में अनुगत 'सामान्य' अथवा 'जाति' ('स्तम्भत्व') का वाचक शब्द है। (यहाँ इस उत्प्रेक्ष्य में भावाभिमान भी स्पष्ट है क्योंकि 'विजयस्तम्भ' भावरूप पदार्थ है। साथ ही साथ यहाँ उत्प्रेक्षण का गुणरूप निमित्त भी है जो कि नायिका के ऊरु का 'सौन्दर्य' है।)

'महाराज दिलीप में ज्ञान था और ज्ञान के साथ मौन भी। उनमें शक्ति थी और शक्ति के साथ क्षमा भी। उनमें त्याग था और त्याग के साथ आत्मश्लाघा का अभाव भी। ऐसा लगता था मानो उनके प्रत्येक गुण परस्पर निर्विरोध रहते हुए, सहोदर से थे।'

यहाँ भी वाच्योत्प्रेक्षा स्पष्ट है क्योंकि उत्प्रेक्षण में 'इव' शब्द का प्रयोग किया हुआ है। यहाँ जो उत्प्रेक्ष्य है वह 'गुण' रूप है क्योंकि 'सप्रसव' पद का अभिप्राय 'सप्रसवत्व' गुण का अभिप्राय है (क्योंकि 'संयोग' 'विभाग' आदि पदों की भाँति 'प्रसव' पद भी 'प्रसवत्व' का अभिप्राय रखने से गुणवाचक पद है)।

( वाच्यक्रियोत्प्रेक्षा )

'गङ्गाम्भसि सुरत्राण ! तव निःशाननिस्वनः ।
स्नातीवारिवधूवर्गगर्भपातनपातकी ॥'

अत्र स्नातीति क्रिया ।

( वाच्यद्रव्योत्प्रेक्षा )

'मुखमेणीदृशो भाति पूर्णचन्द्र इवापरः ।,

अत्र चन्द्र इत्येकव्यक्तिवाचकत्वाद् द्रव्यशब्दः । एते भावाभिमाने ।
अभावाभिमाने यथा—

'कपोलफलकावस्याः कष्ट भूत्वा तथाविधौ ।
अपश्यन्ताविवान्योन्यमीदृक्षां क्षामता गतौ ॥'

अत्रापश्यन्ताविति क्रियाया अभावः । एवमन्यत् । निमित्तस्य गुणक्रियारूपत्वे यथा—'गङ्गाम्भसि' इत्यादौ स्नातीवेत्युत्प्रेक्षानिमित्तं पातकित्व गुणः । 'अपश्यन्तौ–' इत्यादौ क्षामतागमनरूप निमित्त क्रिया । एवमन्यत् ।
प्रतीयमानोत्प्रेक्षा यथा—

---

'सुल्तान ! विजययात्रा का सूचक, आपके रणवाद्य ( नक्कारे ) का निनाद गङ्गाजल में स्नान करता सा लग रहा है मानो उसे शत्रुनारियों के गर्भपात के महापातक का प्रायश्चित्त करना हो ।'

यहाँ क्रियोत्प्रेक्षा है क्योंकि यहाँ जो उत्प्रेक्ष्य है वह 'स्नानरूप क्रिया है । साथ ही साथ 'इव' शब्द के प्रयोग में इस उत्प्रेक्षा की वाच्यता भी स्पष्ट है ।

'इस मृगनयनी का मुख ऐसा चमक रहा है मानो दूसरा चन्द्रमा हो ।'

यहाँ 'द्रव्योत्प्रेक्षा' इसलिए है क्योंकि यहाँ जो उत्प्रेक्ष्य है वह 'चन्द्र' शब्द द्वारा प्रतिपादित है और चन्द्र शब्द ऐसा है जो कि एक व्यक्ति का वाचक शब्द है अर्थात् 'द्रव्य' शब्द है ।

ये उपर्युक्त उत्प्रेक्षायें 'भावाभिमानिनी' हैं क्योंकि इनमें जो भी जात्यादिरूप वस्तु उत्प्रेक्ष्य है वह 'भाव'रूप है ( अभाव'रूप नहीं ) ।

'उत्प्रेक्ष्य' के अभावाभिमान में उत्प्रेक्षा का यह उदाहरण देखिए—

'इस विरहिणी के सुन्दर कपोल, कितने दु ख की बात है कि अब, ऐसे कृश हो रहे हैं मानो एक दूसरे को न देख पा रहे हों ।'

यहाँ अभावाभिमान स्पष्ट है क्योंकि 'अपश्यन्तौ' पद से दर्शन की क्रिया के अभाव का ही अभिप्राय निकलता है जो कि उत्प्रेक्ष्य है ( और जिसका निमित्त अत्यधिक कृशता है ) । इसी भाँति जाति, गुण और द्रव्यरूप उत्प्रेक्ष्यों में अभावाभिमान के उदाहरण स्वय ढूँढ़े जा सकते हैं । इन उत्प्रेक्षाओं में उत्प्रेक्षण-निमित्त की गुणरूपता और क्रियारूपता भी स्पष्ट है क्योंकि जैसे 'गङ्गाम्भसि' आदि सूक्ति में उत्प्रेक्ष्य स्नान-क्रिया के निमित्तरूप से 'पातकित्व' का गुण प्रतीत हो रहा है वैसे ही 'अपश्यन्ताविम' आदि सूक्ति में—अदर्शन क्रिया के निमित्तरूप से 'कृशताप्राप्ति' की क्रिया प्रतीत हो रही है ।

अब प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के उदाहरण लिखे जा रहे हैं—

'तन्वङ्ग्या स्तनयुग्मेन मुखं न प्रकटीकृतम् ।
हाराय गुणिने स्थानं न दत्तमिति लज्जया ॥'

अत्र लज्जयेवेति इवाद्यभावात् प्रतीयमानोत्प्रेक्षा । एवमन्यत् ।

ननु ध्वनिनिरूपणप्रस्तावेऽलङ्काराणां सर्वेषामपि व्यङ्ग्यत्वं भवतीत्युक्तम् । सम्प्रति पुनर्विशिष्य कथमुत्प्रेक्षायाः प्रतीयमानत्वम् ? उच्यते—व्यङ्ग्योत्प्रेक्षायाम्—'महिलासहस्स–' इत्यादावुत्प्रेक्षणं विनापि वाक्यविश्रान्तिः । इह तु स्तनयोर्लज्जाया असम्भवाल्लज्जयेवेत्युत्प्रेक्षयैवेति व्यङ्ग्यप्रतीयमानोत्प्रेक्षयोर्भेदः ।

अत्र वाच्योत्प्रेक्षायाः षोडशसु भेदेषु मध्ये विशेषमाह—

—तत्र वाच्याभिदाः पुनः ।

विना द्रव्यं त्रिधा सर्वाः स्वरूपफलहेतुगाः ॥ ४२ ॥

यत्रोक्तेषु वाच्यप्रतीयमानोत्प्रेक्षयोर्भेदेषु मध्ये ये वाच्योत्प्रेक्षायाः षोडश भेदास्तेषु च जात्यादीनां त्रयाणां ये द्वादश भेदास्तेषां प्रत्येकं स्वरूपफलहेतु

---

'इस सुन्दरी के स्तनयुग्म ने मानों गुणी ( सूत में गुम्फित ) हार के लिए स्थान न दिया हो इस लज्जा से अपना मुख ही प्रकट नहीं किया ।'

यहाँ 'इव' आदि उत्प्रेक्षावाचक पद के अभाव में 'प्रतीयमाना' उत्प्रेक्षा स्पष्ट है और 'लज्जया' पद से निमित्तभूत लज्जारूप गुण की उत्प्रेक्ष्यता भी स्पष्ट है । इसी भाँति अन्य विध प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के उदाहरण स्वयं समझ लिये जा सकते हैं ।

यहाँ यह आशङ्का हो सकती है कि जब कि ध्वनि-निरूपण के प्रसङ्ग में सभी अलङ्कारों की व्यङ्ग्यता का निर्देश किया जा चुका है तब यहाँ 'उत्प्रेक्षा' को अलग से 'प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' कहने की क्या आवश्यकता ? इसका समाधान यह रहा—'व्यङ्ग्य उत्प्रेक्षालङ्कार' और 'प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' एक नहीं अपितु भिन्न काव्यतत्त्व हैं । 'व्यङ्ग्य उत्प्रेक्षा' के 'महिलासहस्स' आदि उदाहरणों में जो बात दिखायी देती है वह यह है कि वहाँ 'अमाअन्ती' आदि की सम्भावना के बिना भी वाक्यसमाप्ति में कोई त्रुटि नहीं आती । किन्तु वाच्यालङ्काररूप 'प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' के 'तन्वङ्ग्या' आदि प्रसङ्गों में जब तक उत्प्रेक्षावाचक 'इव' आदि पद का काल्पनिक अध्याहार न किया जाय—क्योंकि अचेतन स्तनों में चेतन के धर्म लज्जा की क्या सम्भावना ?—तब तक वाक्यविश्रान्ति ही असंभव लगने लगती है ।

वाच्योत्प्रेक्षा के उपर्युक्त १६ भेदों में कुछ और विशेष अथवा वैचित्र्य मिलते हैं जिसका निरूपण किया जा रहा है—

वाच्योत्प्रेक्षा के भेदों में, द्रव्यमूलक भेद-चतुष्टय को छोड़कर, जाति-गुण और क्रिया मूलक जो १२ भेद हैं उनमें प्रत्येक के तीन तीन भेद हुआ करते हैं—( १ ) स्वरूपोत्प्रेक्षा, ( २ ) फलोत्प्रेक्षा और ( ३ ) हेतूत्प्रेक्षा ।

तात्पर्य यह है वाच्योत्प्रेक्षा और प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के जो भेद बताये जा चुके हैं जिनमें, वाच्योत्प्रेक्षा के १६ भेद निर्दिष्ट हैं उनमें जाति गुण और क्रिया—इन तीन उत्प्रेक्षण प्रकारों के आधार पर हुए १२ भेद ऐसे हैं जो स्वरूप फल और हेतुगत होने के कारण ३६ प्रकार के हो जाते हैं । द्रव्य का उत्प्रेक्षण द्रव्य-स्वरूप का ही उत्प्रेक्षण हो सकता है

गतत्वेन द्वादशभेदस्तया षट्त्रिंशद्भेदाः। द्रव्यस्य स्वरूपोत्प्रेक्षणमेव सम्भवतीति चत्वार इति मिलित्वा चत्वारिंशद्भेदाः।

अत्र स्वरूपोत्प्रेक्षया यथा पूर्वोदाहरणेषु 'स्मरस्य विजयस्तम्भः' इति। 'सप्रसवा इव' इत्यादयो जातिगुणस्वरूपगाः। फलोत्प्रेक्षा यथा—

'रावणस्यापि रामास्तो भित्त्वा हृदयमाशुगः।
विवेश भुवमाख्यातुमुरगेभ्य इव प्रियम्॥'

अत्राख्यातुमिति भूप्रवेशस्य फल क्रियारूपमुत्प्रेक्षितम्।

हेतूत्प्रेक्षा यथा—

'सैषा स्थली यत्र विचिन्वता त्वा भ्रष्ट मया नूपुरमेकमुर्व्याम्।
अदृश्यत त्वच्चरणारविन्दविश्लेपदुःखादिव बद्धमौनम्॥'

अत्र दुःखरूपो गुणो हेतुत्वेनोत्प्रेक्षितः। एवमन्यत्।

**उक्त्यनुक्त्योर्निमित्तस्य द्विधा तत्र स्वरूपगाः।**

तेषु चत्वारिंशत्संख्याकेषु भेदेषु मध्ये ये स्वरूपगायाः षोडशभेदास्ते उत्प्रेक्षानिमित्तस्योपादानानुपादानाभ्यां द्वात्रिंशद् भेदा इति मिलित्वा षट्पञ्चा-

---

(द्रव्यफल अथवा द्रव्यहेतु का नहीं)—इसलिये द्रव्यगत वाच्योत्प्रेक्षा के भेद-चतुष्टय के साथ जात्यादिगत वाच्योत्प्रेक्षा के ३६ भेदों को मिलाकर ४० प्रकार की वाच्योत्प्रेक्षायें सिद्ध हुईं। इन ४० प्रकार की वाच्योत्प्रेक्षाओं में, स्वरूपगा वाच्योत्प्रेक्षा के उदाहरण के लिये, पूर्वोदाहृत सूक्तियों में आयी 'स्मरस्य विजयस्तम्भ' आदि सूक्ति ही ली जा सकती हैं जहाँ 'स्तम्भत्व' जाति के स्वरूप की उत्प्रेक्षा स्पष्ट है। इसी प्रकार पूर्वोदाहृत 'ज्ञाने मौनम्' आदि में 'सप्रसवा इव' में जो उत्प्रेक्षा है, उसमें गुण स्वरूप का उत्प्रेक्षण देखा जा सकता है। फलोत्प्रेक्षा के उदाहरण के लिये निम्न सूक्ति देखिये—

'राम द्वारा चलाये गये बाण ने रावण के भी हृदय को विद्ध कर दिया और मानो इस प्रसन्नता की बात को सर्पों पर प्रकट करने के लिये, वह पृथिवी में घुस गया।'

यहाँ भूप्रवेश के फल के रूप में प्रियाख्यानरूप क्रिया के स्वरूप की उत्प्रेक्षा स्पष्ट है।

इसी प्रकार हेतूत्प्रेक्षा का उदाहरण यह है—

'यही वह जगह है, जहाँ तुम्हें ढूँढ़ते हुए, मुझे पृथिवी पर गिरा हुआ, तुम्हारा एक नूपुर ऐसा निःशब्द दिखायी पड़ा मानो तुम्हारे चरणारविन्द के विश्लेष के दुःख से वह मौन—मूक पड़ा हो।'

यहाँ यह स्पष्ट है कि दुःखरूप गुण (बद्धमौनता के) हेतुरूप से उत्प्रेक्षित है।

इसी प्रकार अन्यविध उत्प्रेक्षाओं के दृष्टान्त स्वयं समझ लिये जा सकते हैं।

इन उपर्युक्त स्वरूपगत, फलगत तथा हेतुगत वाच्योत्प्रेक्षा-भेदों में 'स्वरूपोत्प्रेक्षा' दो प्रकार की हुआ करती है—(१) 'उक्तनिमित्ता' स्वरूपोत्प्रेक्षा और (२) 'अनुक्तनिमित्ता' स्वरूपोत्प्रेक्षा।

यहाँ ऐसा समझना चाहिये—'उत्प्रेक्षा' के ४० प्रकार बताये जा चुके हैं। इन ४० प्रकारों में स्वरूपोत्प्रेक्षा के १६ प्रकार हैं। इन १६ प्रकार की स्वरूपोत्प्रेक्षाओं में उत्प्रेक्षण का निमित्त उपात्त भी हो सकता है और अनुपात्त भी। इस प्रकार 'स्वरूपोत्प्रेक्षा' के ३२ भेद सिद्ध हुए। अब 'स्वरूपोत्प्रेक्षा' के ३२ भेद और 'फलोत्प्रेक्षा' तथा 'हेतूत्प्रेक्षा' के

रात् भेदा वाच्योत्प्रेक्षायाः। तत्र निमित्तस्योपादाने यथा पूर्वोदाहृते 'स्नातीव' इत्युत्प्रेक्षायां निमित्तं पावकित्वमुपात्तम्। अनुपादाने यथा—'चन्द्र इवापर' इत्यत्र तमाधिपसौन्दर्यातिशयो नोपात्तः।

हेतुफलयोस्तु नियमेन निमित्तस्योपादानमेव, यथा हि—'विश्लेषदुःखा-दिव' इत्यत्र यन्निमित्तं वक्रमौनत्वम् 'आस्यात्तुमिव' इत्यत्र च भूप्रवेशस्तयोरनु-पादानेऽसङ्गतमेव वाक्यं स्यात्।

प्रतीयमानायाः षोडशसु भेदेषु विशेषमाह—

मतीयमानाभेदाश्च प्रत्येकं फलहेतुगाः ॥ ४४ ॥

यथोदाहृते 'तन्वङ्ग्या स्तनयुग्मेन' इत्यत्र लज्जयेवेति हेतूत्प्रेक्षा। अस्यामपि निमित्तस्यानुपादानं न सम्भवति। इवाद्यनुपादाने निमित्तस्य चाकी-र्तने उत्प्रेक्षणस्य प्रमातुर्निरपेक्षमशक्यत्वात्। स्वरूपोत्प्रेक्षाऽप्यत्र न भवति, धर्मान्तरतादात्म्यनिबन्धनायामस्यामिवाद्यप्रयोगे विशेषणयोगे सत्यतिशयोक्तेर-भ्युपगमात्।

---

१२ भेदों को मिलाकर ५२ प्रकार की वाच्योत्प्रेक्षायें स्पष्ट हो गयीं। निमित्त के उपादान में स्वरूपोत्प्रेक्षा के उदाहरण के लिए, पूर्वोदाहृत 'गङ्गाम्भसि' आदि सूक्ति में, 'स्नातीव' में जो उत्प्रेक्षा है उसे लिया जा सकता है क्योंकि उसमें उत्प्रेक्षण के निमित्तरूप से 'पावकित्व' का उपादान स्पष्टतया किया हुआ है। निमित्त के अनुपादान में 'स्वरूपोत्प्रेक्षा' का उदाहरण पूर्वोदाहृत 'मुखमेणीदृशो भाति' आदि सूक्ति में, 'पूर्णचन्द्र इवापरः' की उत्प्रेक्षा है जहाँ उत्प्रेक्षण के निमित्तरूप से असाधारण सौन्दर्य आदि का उपादान नहीं किया गया।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि 'स्वरूपोत्प्रेक्षा' की भाँति 'फलोत्प्रेक्षा' और 'हेतूत्प्रेक्षा' के भी १६-१६ भेद नहीं हुआ करते क्योंकि फल और हेतु की उत्प्रेक्षायें निमित्त के उपादान के बिना हो ही नहीं सकतीं। 'फलोत्प्रेक्षा' और 'हेतूत्प्रेक्षा' में निमित्त का उपादान नितान्त आवश्यक है। उदाहरण के लिए 'सैषा स्थली' आदि सूक्ति में 'विश्लेषदुःखादिव' में जो 'हेतूत्प्रेक्षा' है वह तब तक नहीं हो सकती जब तक 'वक्र-मौनता' के निमित्त का उपादान न किया जाय। इसी भाँति 'पृथास्वापि' आदि सूक्ति में, 'आस्यात्तुमिव' में जो फलोत्प्रेक्षा है वह तब तक असंभव है जब तक 'भूप्रवेश'रूप निमित्त उपात्त न हो। यहाँ वस्तुतः बात यह है कि इन उत्प्रेक्षा-भेदों में निमित्त के उपादान के बिना वाक्य ही असंगत हो जाता है (और जब वाक्य असंगत हो गया तो उत्प्रेक्षा कहाँ से संगत हो जाय)।

अब प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के १६ भेदों के अवान्तर वैशिष्ट्य का दिग्दर्शन किया जा रहा है—

प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के जो १६ भेद हैं उनमें प्रत्येक के, 'फलगत' और 'हेतुगत' रूप से दो-दो प्रकार हो जाया करते हैं। जैसे कि पूर्वोदाहृत 'तन्वङ्ग्या स्तनयुग्मेन' आदि सूक्ति में 'मुख (चूचुक) के प्रकट करने' के हेतुरूप से 'लज्जा' की उत्प्रेक्षा की गई है। 'प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' में भी निमित्त का उपादान अत्यावश्यक है क्योंकि जब कि यहाँ उत्प्रेक्षावाचक 'इव' आदि पद नहीं और उत्प्रेक्षा का निमित्त भी अनुपात्त हो तब यह

यथा—'अयं राजापरः पाकशासनः' इति। विशेषणाभावे च रूपकस्य, यथा—'राजा पाकशासनः' इति।) तदेवं द्वात्रिंशत्प्रकारा प्रतीयमानोत्प्रेक्षा।

उक्त्यनुक्त्योः प्रस्तुतस्य प्रत्येकं ता अपि द्विधा।

ता उत्प्रेक्षाः। उक्तौ यथा—'ऊरुः कुरङ्गकदृशः—' इति।

अनुक्तौ यथा मम प्रभावत्याम् 'प्रद्युम्नः—इह हि सम्प्रति दिगन्तरमाच्छादयता तिमिरपटलेन—

घटितमिवाञ्जनपुञ्जैः पूरितमिव मृगमदक्षोदैः।
ततमिव तमालतरुभिर्वृतमिव नीलांशुकैर्भुवनम्॥'

अत्राञ्जनेन घटितत्वादेरुत्प्रेक्षणीयस्य विषयव्याप्तत्व नोपात्तम्।

---

कैसे सम्भव है कि कोई भी यह जान सके कि वहाँ 'उत्प्रेक्षा' हुई है। 'प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' में स्वरूपगत भेद भी असंभव ही है क्योंकि जब कि 'स्वरूपोत्प्रेक्षा' में एकधर्मी के साथ 'धर्म्यन्तर' (अर्थात् अन्य धर्मी) का तादात्म्य अथवा अभेद आवश्यक हो और इव आदि उत्प्रेक्षावाचक पद भी न रहें तथा साथ ही साथ असंभवविशेषण का भी उपादान हो तब यह सब वैचित्र्य 'अतिशयोक्ति' की रूपरेखा का निर्देश कर सकता है न कि उत्प्रेक्षा का।

जैसे कि 'यह राजा दूसरा इन्द्र है' आदि प्रसङ्गों में, राजरूप एकधर्मी के साथ इन्द्ररूप अन्यधर्मी की तादात्म्यभावना में, 'अपर'रूप असंभवविशेषण ('अपर' विशेषण इसलिये असम्भव है क्योंकि 'इन्द्र' एक ही हैं) का जो योग है (और साथ ही साथ 'इव' आदि उत्प्रेक्षावाचक पद का भी जो अनुपादान है) उसमें 'अतिशयोक्ति' ही दिखायी देती है (प्रतीयमाना स्वरूपोत्प्रेक्षा नहीं) और यदि 'यह राजा इन्द्र है' आदि कहा जाय, तब असंभव-विशेषण के अभाव में (और साथ ही साथ 'इव' आदि उत्प्रेक्षावाचक पद के अनुपादान में) जो 'अलङ्कार' दिखायी देगा वह (प्रतीयमाना स्वरूपोत्प्रेक्षा नहीं अपितु) 'रूपक' अलङ्कार ही होगा। इस प्रकार यह स्पष्ट हो गया कि 'प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' के ३२ ही भेद हुआ करते हैं।

'उत्प्रेक्षा' के अब तक जो भेद निर्दिष्ट किये गये, उन सब में प्रस्तुत (प्राकरणिक अथवा उपमेय) की उक्ति और अनुक्ति के भेद से, दो-दो भेद हो जाया करते हैं।

यहाँ (कारिका में) 'ता' का अभिप्राय 'उत्प्रेक्षा' के समस्त भेदों का अभिप्राय है (न कि पूर्वपरामृष्ट ३२ प्रकार की प्रतीयमानोत्प्रेक्षा का) उत्प्रेक्षा में 'प्रस्तुत की उक्ति' के उदाहरण के लिये 'ऊरु कुरङ्गकदृश' आदि सूक्ति पर्याप्त है (जिसमें प्रस्तुत अथवा उपमेयभूत 'ऊरु' स्पष्टतया शब्दतः उपात्त है)। इसी प्रकार 'प्रस्तुत की अनुक्ति' में, उत्प्रेक्षा के उदाहरणरूप में, स्वरचित 'प्रभावती' नाटिका की यह सूक्ति ध्यान देने योग्य है—

'प्रद्युम्न—इस समय यह अन्धकार दिग्दिगन्त को आच्छन्न कर रहा है जिससे ऐसा लगता है—

मानो सारा संसार अञ्जनराशि से बना हुआ सा हो, कस्तूरीचूर्ण से भरा हुआ सा हो, तमालवीथी से व्याप्त सा हो और नीलांशुक से आवृत सा हो।'

यहाँ जो उत्प्रेक्षणीय है अर्थात् उपमानभूत 'अञ्जनघटितत्व' आदि है वह ऐसा है जिसके लिये उपमेयरूप 'तिमिरव्यापन' आदि शब्दतः उपात्त नहीं।

अर्थात् वैसे तो 'संशयात्मक' और 'सम्भावनात्मक' दोनों ज्ञान अनिश्चयात्मक (अनवधारणारूप) ज्ञानप्रकार हैं किन्तु दोनों में परस्पर भेद है। 'संशय' में दो पक्षों का उल्लेख अनिवार्य है। 'क्या यह ठूठ है या आदमी' इसी प्रकार का ज्ञान 'संशय' रूप हुआ करता है। किन्तु 'संभावना' में, किसी कारणवश, दो पक्षों में से एक पक्ष का बाध और एक का प्रतिष्ठापन स्वाभाविक है। 'यह आदमी ही होगा' इस प्रकार का ज्ञान संभावनात्मक ज्ञान प्रकार है। इस प्रकार दोनों पक्षों के अवलम्बन करनेवाले 'संदेह' और एकपक्षावलम्बी 'तर्क' अथवा 'संभावना' को एक मानना अनुचित है इसलिये यह स्पष्ट है कि 'उत्प्रेक्षा' और 'संदेह' पृथक् पृथक् स्वरूप के अलङ्कार अथवा काव्य वैचित्र्य हैं।

(ख) 'उत्प्रेक्षा' और 'अतिशयोक्ति' अध्यवसायगर्भ अलङ्कार हैं किन्तु दोनों में दो प्रकार का 'अध्यवसाय' रहा करता है जिससे दोनों परस्पर भिन्न भिन्न अलङ्कार के रूप में माने जाया करते हैं। 'अध्यवसाय' का अर्थ 'विषयनिगरण' है। उत्प्रेक्षा में भी 'विषयनिगरण' रहा करता है किन्तु यह 'सिद्ध' रूप का न होकर 'साध्य' रूप का हुआ करता है। 'अतिशयोक्ति' में जो 'विषयनिगरण' हुआ करता है वह 'साध्य' नहीं अपितु 'सिद्ध' रहा करता है। 'विमर्शिनी'कार ने इसीलिये कहा है—

'एवमप्यनिश्चयात्मकसंभावनाप्रत्ययमूलत्वादुत्प्रेक्षाया कथमध्यवसायमूलत्वम्। तस्य हि विषयनिगरण विषयिनिश्चयश्च स्वरूपम्। न चात्रैकमपि सभवति। विषयोपादाना-न्निश्चयाभावाच्चेति। अत्रोच्यते—इह द्विधास्त्यध्यवसायः। स्वारसिक उत्पादितश्च। तत्र स्वारसिके विषयानवगम एव निमित्तसामर्थ्यात् स्वरसत एव विषयप्रतीतेरुल्ला-सात्। .... इतरत्र तु विषयमवगम्यापि तदन्त कारेण प्रतिपत्तौ स्वात्मपरतन्त्र-विकल्पनाद् विषये प्रतिपत्तिमुत्पादयेत्। जानान एव हि विषयिविविक्त विषयं तत्र प्रयो-जनपरतया विषयिणमध्यवस्येत्। तत्राद्यो भ्रान्तिमदादिविषय। तत्र हि प्रमात्रन्तरगता स्वारसिकयेव तथाविधा प्रतिपत्तिर्वक्त्रानूद्यते न तूत्पाद्यते। ..... स्वारसिकत्वं पुनः कविप्रतिभानिर्वर्तितमेवेष्टम्। अन्यथा हि भ्रान्तिमात्रस्यादिति .... ..इतरस्तूत्प्रेक्षाविषय. स च द्विविध सिद्ध साध्यश्च। सिद्धो यत्र विषयस्यानुपात्ततया निगीर्णत्वादध्यवसितप्राधा-न्यम्। साध्यो यत्रेवाद्युपादानात् सभावनाप्रत्ययात्मकत्वाद्विषयस्य निगीर्यमाणत्वादध्य-वसायक्रियाया एव प्राधान्यम्। अत एव चात्र क्वचिद्विषयानुपादानम्। वाच्यो-पयोग्यध्यवसायस्य साध्यमानत्वेनोपक्रान्तत्वात्। क्वचिच्च विषस्यानुपादानेऽपि न सिद्धत्वम्। इवाद्युपादानान्निगीर्यमाणताया प्राधान्यात् सभावनाप्रत्ययस्यैवोद्रेकात्। अत एव चात्र विषयस्य निगीर्यमाणत्वादारोपगर्भत्व न वाच्यम्। तत्र विषयस्य विषयितया प्रतीति.। इह पुनर्विषयस्य निगीर्यमाणत्वेन विषयिण एव प्रतीतिः। ननु विषयनिग-रणमध्यवसायस्य लक्षणम्, इह पुनर्विषयस्य निगीर्यमाणतेति कथमत्राध्यवसायतेति चेत्, नैतत्। 'विषयन्त कृतेऽन्यस्मिन् सा स्यात् चाध्यवसानिका' इत्याद्युक्त्याऽध्यव-सायस्य विषयिणा विषयस्यान्त करण लक्षणम्। तच्च विषयस्य निगरणेन निगीर्यमाण-त्वेन वा भवतीति न कश्चिद्विशेष निगीर्यमाणमपि पूर्वोक्तरीत्या विषयस्योपात्तस्यानु-पात्तस्य वा भवतीत्यपि न कश्चिद्विशेष। एव सिद्धेऽध्यवसायेऽध्यवसितप्राधान्यम् साध्ये च स्वरूपप्राधान्यमिति सिद्धम्। यदेव चाध्यवसायस्य साध्यत्व तदेव सभावना-त्मकत्वम्। सभावना ह्येकतरपक्षशिथिलीकारेण पक्षान्तरदार्ढ्येन च प्रादुर्भवती-त्यस्या. साध्याध्यवसायतुल्यकक्षत्वम्। तस्यापि विषयशिथिलीकारेण विषयि-दार्ढ्येन चोत्पत्ते.।'

(अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ ६९-७०)

(उत्प्रेक्षावैचित्र्य)

अलङ्कारान्तरोत्था सा वैचित्र्यमधिकं भजेत् ॥ ४५ ॥

तत्र सापह्नवोत्प्रेक्षा यथा मम—

'अश्रुच्छलेन सुदृशो हुतपावकधूमकलुषाक्ष्याः ।
अप्राप्य मानमङ्गे विगलति लावण्यवारिपूर इव ॥'

---

(१) 'उत्प्रेक्षा' सर्वप्रथम दो प्रकार की है—१ वाच्योत्प्रेक्षा और २. प्रतीयमानोत्प्रेक्षा। 'वाच्योत्प्रेक्षा' भी 'स्वरूपगत' 'फलगत' और 'हेतुगत' रूप से मुख्यतया तीन प्रकार की है। इन तीनों प्रकारों में 'स्वरूपगत वाच्योत्प्रेक्षा' के ३२ भेद हैं। ३२ भेद इसलिए क्योंकि पहले तो अप्रकृत के रूप में सम्भावित प्रकृत के 'जाति' 'गुण' 'क्रिया' और 'द्रव्य' रूप से चार प्रकार हैं जो कि 'भावाभिमान' और 'अभावाभिमान' के रूप से, दो-दो प्रकार के होकर आठ प्रकार के हो जाया करते हैं। ये आठों प्रकार उत्प्रेक्षा के निमित्त के 'गुणरूप' और 'क्रियारूप' से द्विविध होने के कारण दो दो प्रकार के होकर १६ बन जाते हैं। इन १६ प्रकारों में प्रत्येक में निमित्त के 'उपादान' और 'अनुपादान' के द्वैविध्य के कारण दो दो प्रकार स्वाभाविक हैं जिससे स्वरूपगत वाच्योत्प्रेक्षा के ३२ प्रकार सिद्ध हो जाते हैं।

(२) अर्थात् 'फलगत' वाच्योत्प्रेक्षा में द्रव्य की फलोत्प्रेक्षा और उसके प्रकारभेदों की कोई संभावना न होने के कारण बारह भेद ही संभव हैं।

(३) अर्थात् 'हेतुगत' वाच्योत्प्रेक्षा भी बारह प्रकार की ही हुआ करती है क्योंकि वाच्योत्प्रेक्षा के इस भेद में द्रव्य की हेतूत्प्रेक्षा और उसके भेदप्रभेद की संभावना नहीं रहा करती। इस प्रकार वाच्योत्प्रेक्षा के ये ५६ (स्वरूपगत के ३२ फलगत के १२ हेतुगत के १२) भेद प्रस्तुत के 'प्रतिपादन' और 'अप्रतिपादन' के द्विविध वैचित्र्य के कारण ११२ प्रकार के सिद्ध होते हैं।

प्रतीयमानोत्प्रेक्षा' ६४ प्रकार की है। ६४ प्रकार की इसलिये क्योंकि इसमें स्वरूपोत्प्रेक्षा के ३२ भेद असंभव हैं किन्तु १६ 'फलगत' और १६ 'हेतुगत' भेद आवश्यक हैं जो कि प्रस्तुत के 'प्रतिपादन' और अप्रतिपादन' के द्वैविध्य के कारण ६४ हो जाते हैं।

इस प्रकार उत्प्रेक्षा की भेदसंख्या १७६ है (वाच्योत्प्रेक्षा ११२ + प्रतीयमानोत्प्रेक्षा ६४ उत्प्रेक्षा १७६)।

(४) किन्तु 'रसगङ्गाधर'कार के अनुसार उपर्युक्त उत्प्रेक्षाभेद-संख्या प्राचीन आलङ्कारिकों की परम्परा सी ही तात्त्विक नहीं—

'इह जात्यादयो हि भेदाः प्राचामनुरोधादुदाहृताः। वस्तुतस्तु नैषां चमत्कारे वैलक्षण्यमस्तीत्यनुपादेयतैव। चमत्कारवैलक्षण्यं पुनर्हेतुफलस्वरूपात्मकानां त्रयाणां प्रकाराणामेवेति।

(रसगङ्गाधर : उत्प्रेक्षाप्रकरण)

अनुवाद—यही 'उत्प्रेक्षा' यदि उसके मूल में और अलंकार का योग हो तो अधिकाधिक वैचित्र्य धारण करती दिखाई दिया करती है। उदाहरण के लिये, यह स्वरचित सूक्ति, जिसमें 'अपह्नुति'-अलंकार-मूलक उत्प्रेक्षा का वैचित्र्य स्पष्ट है—

'आहुतियों से भरी यज्ञाग्नि के धूम से कलुषित आँखोंवाली इस सुन्दरी के आँसुओं के बहाने ऐसा लगता है जैसे इसका मान इसके अङ्गों में न समा सकने के कारण लावण्यजल के प्रवाह के रूप में बह निकला है।

श्लेपहेतुगा यथा—

'मुक्तोत्कर' सङ्कटशुक्तिमध्याद्विनिर्गतः सारसलोचनायाः।
जानीमहेऽस्या' कमनीयकम्बुग्रीवाधिवासाद्गुणवत्त्वमाप ॥'

अत्र गुणवत्त्वे श्लेपः कम्बुग्रीवाधिवासादिवेति हेतूत्प्रेक्षाया हेतुः। अत्र 'जानीमहे' इत्युत्प्रेक्षावाचकम्।

एवम्—

मन्ये शङ्के ध्रुवं प्रायो नूनमित्येवमादयः।

क्वचिदुपमोपक्रमोत्प्रेक्षा यथा—

'पारेजलं नीरनिधेरपश्यन्मुरारिरानीलपलाशराशीः।
वनावलीरुत्कलिकासहस्रप्रतिक्षणोत्कूलितशैवलाभा' ॥'

इत्यत्राभाशब्दस्योपमावाचकत्वादुपक्रमे उपमा। पर्यवसाने तु जलधितीरे शैवालस्थिते सम्भावनानुपपत्तौ सम्भावनोत्थापनमित्युत्प्रेक्षा।

एवं विरहवर्णने—'केयूरायितमङ्गदैः—' इत्यत्र 'विकासिनीलोत्पलतिस्म कर्णे मृगायताक्ष्या' कुटिल' कटाक्ष' इत्यादौ च ज्ञेयम्।

---

[ यहाँ 'छल' शब्द के उपादान से, प्रस्तुत 'अश्रु' के प्रतिषेध के साथ, अप्रस्तुत 'लावण्यवारिपूर' के स्थापन में 'अपह्नुति' स्पष्ट है और इस 'अपह्नुति' की भित्ति पर, क्रियोत्प्रेक्षा का जो वैचित्र्य है वह देखने ही योग्य है। ]

इसी प्रकार 'श्लेपालंकारमूलक उत्प्रेक्षा का उदाहरण यह रहा—

'ऐसा लगता है जैसे 'संकटशुक्ति' ( छोटी सीप और संकटाकीर्ण संसार ) के भीतर से निकला हुआ यह 'मुक्तोत्कर' (मोतियों और मुक्त पुरुषों का समूह) इस सारसलोचना ( कमलनयनी ) सुन्दरी के, कमनीयशखतुल्य ग्रीवा के 'अधिवास' (निवास या वासना) के कारण 'गुणवान्' ( सूत्रयुक्त और सत्त्वादिगुणयुक्त ) हो गया है।'

यहाँ 'गुणवत्त्व' पद श्लिष्ट है ( क्योंकि इसके 'सूत्रयुक्तत्व' और 'उत्कर्षवत्व' दो-दो अभिप्राय निकलते हैं )। यहाँ 'कम्बुग्रीवाधिवासादिव' के रूप में हेतु की भी उत्प्रेक्षा है और 'जानीमहे' पद उत्प्रेक्षावाचक है ( इस प्रकार यहाँ श्लेपमूलक उत्प्रेक्षा स्पष्ट है )।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि ( 'जानीमहे' की भाँति ) और भी उत्प्रेक्षावाचक पद हैं जिनमें 'मन्ये', 'शके', 'ध्रुवम्', 'प्राय', 'नूनम्' (खलु किमु-किम्) आदि प्रसिद्ध हैं।

अब उपमामूलक उत्प्रेक्षा का उदाहरण देखिये—

'भगवान् कृष्ण ने, समुद्र के तीर पर, हरे हरे पत्तों से भरी वनवीथी क्या देखी, लहरों से निरन्तर फेंकी जाती शैवलराशि देख ली।'

यहाँ उपमामूलक उत्प्रेक्षा इसलिये है क्योंकि कवि ने, उपक्रम में, उपमावाचक 'आभा' शब्द के प्रयोग में, उपमा की रचना की है और अन्त में सभावना अथवा उत्प्रेक्षण का उत्थान दिखाया है क्योंकि जबकि समुद्र के तीर पर शैवलपंक्ति की अवस्थिति अनुपपन्न है तब उसकी स्थिति का वर्णन 'सभावना' रूप ही हो सकता है। इसी भाँति—

'प्रयास्यन्तं प्रियं श्रुत्वा गोविन्दं व्रजयोषिताम्।
तत्क्षणाजातमौनाना केयूरायितमङ्गदै ॥'

'प्रियतम कृष्ण प्रवास पर जा रहे हैं—यह सुनकर अकस्मात् मौन धारण की हुई व्रज की

भ्रान्तिमदलङ्कारे 'मुग्धा दुग्धधिया—' इत्यादौ भ्रान्तानां गोपादीनां विषयस्य चन्द्रिकादेर्ज्ञानमेव नास्ति, तदुपनिबन्धनस्य कविनैव कृतत्वात्। इह तु संभावनाकर्तुर्विषयस्यापि ज्ञानमिति द्वयोर्भेदः।

संदेहे तु समकक्षतया कोटिद्वयस्य प्रतीतिः, इह तूत्कटा संभाव्यभूतैककोटिः। अतिशयोक्तौ विषयिणः प्रतीतस्य पर्यवसानेऽसत्यता प्रतीयते, इह तु प्रतीतिकाल एवेति भेदः।

---

सुन्दरियों के बाजूबन्द केयूर अर्थात् कंगन से हो गये। (विरह की कृशता के कारण कंगन की जगह पर आ गये) आदि विरहवर्णन-सूक्ति में 'केयूरायितमङ्गदैः' में क्यङ् प्रत्यय के प्रयोग में, उपक्रम में उपमा स्पष्ट है जिसके आधार पर (अङ्गद) बाजूबन्दों की, कंकण स्थान पर स्थिति की अनुपपत्ति में स्थिति की संभावना की गयी है जिसमें उत्प्रेक्षा स्पष्ट है। यही बात—

> 'नासाप्रमुक्तमपरप्रसारिरोचिर्भिर्मायेव च विद्रुमत्वम्।
> विकासिनीलोत्पलकलिसम कर्णे मृगायताक्ष्याः कुटिलः कटाक्षः॥'

आदि सूक्ति में 'मृगनयनी के कुटिल कटाक्ष उसके कानों पर खिले नीलकमल से लगने लगे' आदि की उपक्रमोपमा में दिखायी देती है जहाँ अन्त में कानों पर कटाक्ष की स्थिति की अनुपपत्ति में स्थिति की 'सम्भावना' की गयी है और 'उत्प्रेक्षा' में वाक्य समाप्ति होती है।

यहाँ यह शङ्का हो सकती है कि जैसे 'मुग्धा दुग्धधिया' आदि सूक्ति में 'भ्रान्तिमान्' अलङ्कार का दर्शन हुआ करता है वैसे ही 'ऊरु कुरङ्गकदृशः' आदि सूक्ति में भी, कामिनी के 'ऊरु' आदि में 'विपर्यस्तम्भ' आदि की भ्रान्ति के कारण 'भ्रान्तिमान्' क्यों न माना जाय। किन्तु यह शङ्का इसलिये निर्मूल है कि 'मुग्धा दुग्धधिया' आदि भ्रान्तिमान् प्रसङ्गों में तो भ्रम में पड़े गोप आदि को विषय अथवा उपमेयभूत 'चन्द्रिका' आदि अभि का ज्ञान भी नहीं होता क्योंकि यह तो कवि है जो 'चन्द्रिका' का कथन करता है (और गोप आदि 'सीप में चाँदी की भ्रान्ति की भाँति 'चाँदनी आदि में दुग्ध-धार आदि की भ्रान्ति में ही मग्न हैं) किन्तु 'ऊरु कुरङ्गकदृशः' आदि उत्प्रेक्षा-प्रसङ्ग ऐसे हैं जिनमें सम्भावना करने वाले को विषय अथवा उपमेयभूत 'ऊरु' आदि का भी ज्ञान हो रहा है। इस प्रकार 'भ्रान्तिमान्' और 'उत्प्रेक्षा' के क्षेत्र परस्पर पृथक्-पृथक् ही प्रतीत होते हैं।

'उत्प्रेक्षा' में संदेहालङ्कार' का भी भ्रम नहीं हो सकता क्योंकि 'संदेह' में ऐसा होता है कि उपमेय और उपमानविषयक ज्ञान की दोनों कोटियाँ समकक्ष प्रतीत हुआ करती हैं और यहाँ 'उत्प्रेक्षा में ऐसा कि एक ही संभाव्यकोटि उत्कटतया प्रतीत होती है। 'उत्प्रेक्षा' में 'अतिशयोक्ति' की भी भ्रान्ति असंभव ही है क्योंकि 'अतिशयोक्ति' में ऐसा होता है कि आरम्भ में विषयी का स्वरूप प्रतीत हो जाता है और अन्त में उसकी असत्यता का पता चलता है किन्तु यहाँ उत्प्रेक्षा में विषयी (उपमान) के स्वरूप की प्रतीति के समय में ही उसकी असत्यता की भी प्रतीति हो उठती है।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि कुछ व्याख्याताओं (अलङ्कारसर्वस्वकार आदि) ने (किरातार्जुनीय-नवम सर्ग की) निम्नसूक्ति अर्थात्—

'रञ्जिता नु विविधास्तरुशैला नामित नु गगनं स्थगितं नु ।
पूरिता नु विषमेषु धरित्री संहृता नु ककुभस्तिमिरेण ॥'

इत्यत्र यत्तर्वादौ तिमिराक्रान्तता रञ्जनादिरूपेण संदिह्यत इति संदेहालङ्कार इति केचिदाहुः, तन्न—एकविषये समानबलतयाऽनेककोटिस्फुरणस्यैव संदेहत्वात् । इह तु तर्वादिव्याप्तेः प्रतिसबन्धिभेदो व्यापनादेर्निगरणेन रञ्जनादेः स्फुरणं च ।

अन्ये तु—'अनेकत्वनिर्धारणरूपविच्छित्त्याश्रयत्वेनैककोटयधिकेऽपि भिन्नोऽयं संदेहप्रकारः' इति वदन्ति स्म, तदप्ययुक्तम्—निगीर्णस्वरूपस्यान्यतादात्म्यप्रतीतिर्हि सभावना, तस्याश्चात्र स्फुटतया सद्भावात् नुशब्देन चेवशब्दवत्तस्या द्योतनादुत्प्रेक्षैवेयं भवितुं युक्ता, अलमदृष्टसदेहप्रकारकल्पनया ।

---

'क्या अन्धकार से सब वृक्ष और पर्वत काले रग में रँग से दिये गये? क्या ऐसा तो नहीं कि आकाश नीचे गिर पड़ा या ढक सा गया? क्या पृथिवी ऊँची-नीची जगहों में बराबर कर दी गयी? अथवा क्या फैली दिशायें सिकोड़ दी गयीं?'

आदि में, 'सदेहालङ्कार' का जो दर्शन किया है और यह कहा है कि यहाँ वृक्षादि की अन्धकारपूर्णता रञ्जनादि के रूप में सन्देहास्पद बन रही है, वह ठीक नहीं। कारण यह है कि यहाँ 'सदेह' की कोई सभावना ही नहीं क्योंकि जिसे 'सदेह' कहते हैं वह तो एक विषय ( अर्थात् उपमेय ) में, समकक्षरूप से, अनेककोटिक ज्ञान का स्फुरण हुआ करता है। यहाँ ऐसा स्फुरण कहाँ? यहा तो तरु, शैल, गगन, पृथिवी आदि प्रत्येक पदार्थ की तिमिराच्छन्नता भिन्न-भिन्न प्रकार की बतायी गयी है और रञ्जन, नामन, स्थगन आदि भिन्न-भिन्न रूपों में सभावित प्रतीत हो रही है और साथ ही साथ यहा यह भी स्पष्ट है कि तमोव्यापनरूप विषय के निगरण अथवा अपलाप में रञ्जन आदि रूप विषयी की सभावना हो रही है ( जिसमें 'उत्प्रेक्षा' की ही रूपरेखा निखरती दिखायी दे रही है )।

उपर्युक्त तिमिरवर्णन-सूक्ति में ही, कुछ और आलङ्कारिकों ने एक और प्रकार के संदेहालङ्कार का दर्शन किया है और यह कहा है कि यहाँ 'संदेह' का जो स्वरूप है उसमें तमोव्यापन और रञ्जनादिरूप ज्ञान का स्फुरण नहीं अपितु तमोव्यापनरूप एककोटिक ज्ञान का ऐसा उत्कट स्फुरण है जो कि रञ्जन, नामन, स्थगन आदि अनेक रूपों में निर्धारित होने के कारण एक और ही वैचित्र्य रख रहा है। किन्तु यह मत भी अनुपपन्न ही है क्योंकि यहाँ 'सशय' नहीं अपितु 'संभावना' है जो कि निगीर्णस्वरूप विषय की, अन्य अथवा विषयी के साथ, एक तादात्म्य-भावना है। यह तादात्म्य-भावना यहाँ इसलिये स्पष्ट है क्योंकि 'इव' शब्द के समानार्थक 'नु' शब्द के द्वारा ( जो कि उत्प्रेक्षावाचक शब्द है ) इसे यहाँ प्रतिपादित कर दिया गया है। इसलिये यहाँ जो अलङ्कार है वह 'उत्प्रेक्षा' ही है। यहाँ ऐसे सदेहप्रकार की कल्पना की क्या आवश्यकता जिसे और किसी ने भी नहीं माना।

अब यह बताना आवश्यक है कि 'मन्ये' आदि उत्प्रेक्षावाचक पदों के प्रयोग में भी सभावना की प्रतीति के अभाव में, उत्प्रेक्षालङ्कार नहीं हुआ करता। जैसे कि निम्नसूक्ति अर्थात्—

'यदेतच्चन्द्रान्तर्जलदलवलीलां वितनुते
तदाचष्टे लोकः शशक इति नो मां प्रति तथा।
अहं त्विन्दुं मन्ये त्वदरिविरहाक्रान्ततरुणी-
कटाक्षोल्कापातव्रणकिणकलङ्काङ्किततनुम् ॥'

इत्यत्र 'मन्ये'शब्दप्रयोगेऽप्युक्तरूपायाः सम्भावनाया अप्रतीतेर्वितर्कमात्रं नासापह्नवोत्प्रेक्षा।

---

'राजन्! चन्द्रमा में काले बादल के टुकड़े सा जो दिखायी पड़ा करता है उसे लोग 'शश' कहा करते हैं, किन्तु मुझे यह सब मान्य नहीं। मैं तो ऐसा समझता हूँ कि चन्द्रमा में जो दाग है वह तुम्हारे शत्रुओं की विरहिणी प्रेमिकाओं के कटाक्षरूपी उल्कापात से उत्पन्न व्रण का चिह्न है।

यहाँ, 'मन्ये' शब्द तो अवश्य प्रयुक्त है किन्तु यहाँ 'निगीर्णस्वरूप विषय की अन्यतादात्म्य-प्रतीति' रूप संभावना नहीं दिखायी देती। इसलिये ऐसे प्रसङ्गों में अपह्नवमूलक उत्प्रेक्षा नहीं अपि तु वितर्कमात्र ही मानना उचित है और युक्तियुक्त भी है।

विमर्श—उत्प्रेक्षा-वैचित्र्य का अभिप्राय अन्य अलङ्कारमूलक उत्प्रेक्षा-प्रकार के सौन्दर्य का अभिप्राय है। साहित्यदर्पणकार का यह उत्प्रेक्षा-वैचित्र्य-विचार 'अलङ्कारसर्वस्व' की उत्प्रेक्षा-मीमांसा से प्रभावित है। अलङ्कारसर्वस्वकार ने उत्प्रेक्षा-वैचित्र्य के रूप में 'सापह्नवोत्प्रेक्षा' का उल्लेख किया है—'सापह्नवोत्प्रेक्षा यथा—

गतासु तीरं तिमिघट्टनेन ससंभ्रमं पौरविलासिनीषु।
यत्रोल्लसत्फेनततिच्छलेन मुक्ताट्टहासेव विभाति सिप्रा॥

अत्र इवशब्दप्रयोगात् संभावनं फेनततिप्रयोगाच्चापह्नवो गम्यते। एवं इवशब्द-सम्प्रयोगेऽपि ज्ञेयम्।

इसी प्रकार 'उपमोपक्रमोत्प्रेक्षा' भी उत्प्रेक्षा की ही एक विचित्रता के रूप में आचार्य रुय्यक द्वारा निर्दिष्ट है—'उपमोपक्रमोत्प्रेक्षा यथा—

कस्तूरीतिलकन्ति भालफलके देव्या मुखाम्भोरुहे
रोलम्बन्ति तमालबालमुकुलोत्तंसन्ति मौलावपि।
याः कर्णे विकचोत्पलन्ति कुचयोरङ्के च कालागुरु—
स्थासन्ति प्रथयन्तु तास्तव शिवं श्रीकण्ठकण्ठत्विषः॥

अत्र यद्यपि 'सर्वप्रातिपदिकेभ्यः क्विप्' इत्युपमानात् 'क्विब्विधानादुपमाप्रतीति-स्तथाप्युपमानस्य प्रकृते सम्बन्धित्वात् संभावनोत्थाने उत्प्रेक्षायां पर्यवसानम्।

(अलङ्कारसर्वस्व पृ० ७९)

'विमर्शिनीकार' के अनुसार 'अतिशयोक्तिमयी' उत्प्रेक्षा में भी काव्य-चारुत्व की विशेषतायें दिखाई दिया करती हैं। जैसे कि—

'पुष्करिः परया पक्ष्मा वाल्मिकिप्रपरम्परा।
अभ्रमरैव यासेम्यैर्विरलीवत नर्मदा॥

आदि में 'अभेद में भेद' रूप अतिशयोक्तिमूलक 'उत्प्रेक्षा'। अथवा जैसे कि—

'पद्मानेव सदोद्भूता विवेक सहर्षिता।
हैमव सदोऽरणस्यामेव सदोदिता॥

आदि में कार्यकारण की पूर्वापरताविपर्यय अतिशयोक्ति से अनुप्राणित 'उत्प्रेक्षा' अथवा, जैसे कि—

( १२—अतिशयोक्तिः सप्रभेद निरूपण )

**सिद्धत्वेऽध्यवासायस्यातिशयोक्तिर्निगद्यते ।**

विषयनिगरणेनाभेदप्रतिपत्तिर्विषयिणोऽध्यवसायः ।

अस्य चोत्प्रेक्षायां विषयिणोऽनिश्चितत्वेन निर्देशात्साध्यत्वम्, इह तु निश्चितमात्रेण, इहापि मुख द्वितीयश्चन्द्र इत्यादौ ।

यदाहुः—

'विषयस्यानुपादानेऽप्युपादानेऽपि सूरयः ।
अधःकरणमात्रेण निगीर्णत्व प्रचक्षते ॥' इति ।

**भेदेऽप्यभेदः सम्बन्धेऽसम्बन्धस्तद्विपर्ययौ ॥ ४६ ॥**
**पौर्वापर्यात्मकः कार्यहेत्वोः सा पञ्चधा ततः ।**

तद्विपर्ययौ अभेदे भेदः, असम्बन्धे सम्बन्धः । सा अतिशयोक्तिः । अत्र भेदेऽभेदो यथा मम—

---

'अखर्वगर्वस्मितदन्तुरेण विराजमानोऽधरपल्लवेन ।
समुत्थित चीरविपाण्डुराणि पीत्वेव सद्यो द्विषता यशासि ॥'

आदि में, कार्यकारणभाव की क्रमिकता की विपर्ययरूपा अतिशयोक्ति से उत्थापित 'उत्प्रेक्षा' ।

अनुवाद—'अतिशयोक्ति' वह अलङ्कार है जिसे 'अध्यवसाय' की सिद्धि की प्रतीति कहा करते हैं ।

'अध्यवसाय' क्या है ? 'अध्यवसाय' है विषय ( उपमेय ) के निगरणपूर्वक, उस ( निगीर्ण-स्वरूप-विषय ) के साथ विषयी ( उपमान ) की अभेद-प्रतिपत्ति । यह 'अध्यवसाय' उत्प्रेक्षा में भी रहा करता है किन्तु सिद्धरूप का न होकर साध्यरूप का ही हुआ करता है क्योंकि जब कि 'उत्प्रेक्षा' में 'विषयी' ( उपमान ) का निर्देश अनिश्चित रूप से किया जाया करता है, 'अतिशयोक्ति' में ऐसा हुआ करता है कि 'विषयी' ( उपमान ) निश्चित रूप से निर्दिष्ट प्रतीत हुआ करता है । 'उत्प्रेक्षा' में 'विषय-निगरण' का अभिप्राय 'विषय का अधःकरणमात्र'—उसके वास्तविक स्वरूप का अपलापमात्र है और 'अतिशयोक्ति' में, जैसे कि 'यह मुख दूसरा चन्द्रमा है' आदि अतिशयोक्ति में, जो विषयनिगरण है उसमें भी विषय का अधःकरणमात्र ही दिखायी दे रहा है । इसलिये कहा भी गया है—

'चाहे विषय का शब्दतः उपादान हो या न हो, यदि उसका स्वरूप अधःकृत है अर्थात् छिपा-छिपाया प्रतीत हो रहा है तो यही उसका 'निगरण' है ।'

'अतिशयोक्ति' पाँच प्रकार की हुआ करती है—१ ला, भेद में भी अभेद-वर्णना, २ री, सम्बन्ध में भी असम्बन्ध-वर्णना, ३ री, अभेद में भी भेद-वर्णना, ४ थी, असम्बन्ध में भी सम्बन्ध-वर्णना और ५ वीं, कार्य कारण भाव-नियम की विपर्यय-वर्णना ।

यहाँ कारिका में 'तद्विपर्ययौ' का अभिप्राय भेद में अभेद-वर्णन और सम्बन्ध में असम्बन्ध-वर्णन के विपरीत अभेद में भेद और असम्बन्ध में सम्बन्ध-वर्णन का अभिप्राय है और 'सा' पद से 'अतिशयोक्ति' का निर्देश किया गया है ।

इन अतिशयोक्ति-भेदों का उदाहरण दिया जा रहा है । पहली—अर्थात् भेद में अभेद वर्णनारूप अतिशयोक्ति का यह स्वरचित उदाहरण देखिये—

'कथमुपरि कलापिनः कलापो विलसति तस्य तलेऽष्टमीन्दुखण्डम् ।
कुवलययुगलं ततो विलोलं तिलकुसुमं तदधः प्रवालमस्मात् ॥'

अत्र कान्ताकेशपाशादेर्मयूरकलापादिभिरभेदेनाध्यवसायः ।
यथा वा—'विरलेपद्युत्याविव बद्धमीनम्' । अत्र चेतनगतमीनित्वमन्यत्, अचेतनगतं चान्यदिति द्वयोर्भेदेऽप्यभेदः ।

एवम्—

'सहाधरदलेनास्या यौवने रागभाक्प्रियः ।'

अत्राधरस्य रागो लौहित्यम्, प्रियस्य रागः प्रेम, द्वयोर्भेदः ।

अभेदे भेदो यथा—

'अन्यदेवाङ्गलावण्यमन्याः सौरभसम्पदः ।
तस्याः पद्मपलाशाक्ष्याः सरसत्वमलौकिकम् ॥'

सम्बन्धेऽसम्बन्धो यथा—

'अस्याः सर्गविधौ प्रजापतिरभूच्चन्द्रो नु कान्तिप्रदः
शृङ्गारैकरसः स्वयं नु मदनो मासो नु पुष्पाकरः ।

---

कैसा आश्चर्य है ! ऊपर मयूर-कलाप है नीचे अष्टमी का चन्द्रमा विराजमान है उसके नीचे दो चञ्चल नीलकमल झलक रहे हैं, उनके नीचे तिल का फूल दिखायी दे रहा है और तब विद्रुम ( मूँगे ) का सौन्दर्य निखर रहा है।

यहाँ पर स्पष्ट है कि कामिनी के कचपाश-भाल-फलक-नेत्र-नासिका और अधरोष्ठ का, मयूरकलाप अष्टमीचन्द्र नीलकमल, तिलपुष्प और विद्रुम से भेद होने पर भी अभेदाध्यवसाय विराजमान है जिसमें 'अतिशयोक्ति' अलङ्कार झलक रहा है।

उसी प्रकार पूर्वोदाहृत 'विरलेपद्युत्याविव बद्धमीनम्' आदि में भी, भेद में अभेदरूपा अतिशयोक्ति स्पष्ट है क्योंकि यहाँ भी चेतन के धर्मभूत 'मीन' ( पानी के रोकने ) और अचेतन के धर्मभूत 'मौन' ( निष्पन्दता ) में भेद होने पर भी अभेद अथवा तादात्म्य का ही अध्यवसाय दिखायी दे रहा है। इसी भाँति इस सूक्ति अर्थात्—

'इस सुन्दरी का यौवनकाल ऐसा रहा कि इसके अधरोष्ठ के साथ-साथ इसका प्रियतम भी रागमय हो गया।
में भी, भेद में अभेद के अध्यवसाय में 'अतिशयोक्ति' की ही रूपरेखा दिखायी दे रही है क्योंकि अधर और प्रियतम के 'राग' में भेद होने पर भी—अधर का 'राग' उसकी लालिमा है और प्रियतम का राग है प्रेम—अभेद का ही वर्णन किया गया है।

दूसरी अतिशयोक्ति अर्थात् अभेद में भेदरूपा अतिशयोक्ति का उदाहरण यह रहा—

'इस कमलनयनी कामिनी के अङ्गों का लावण्य भी कुछ और, मुखसौरभ भी कुछ और तथा उसकी सरसता भी कुछ और ही है !'

[ यहाँ पर स्पष्ट है कि वर्ण्य रमणी के लावण्य आदि वास्तविक ही लावण्य आदि हैं किन्तु कवि ने इनमें असाधारणता की कल्पना कर भेद का अध्यवसाय कर लिया है। ]

तीसरी 'अतिशयोक्ति' अर्थात् सम्बन्ध में असम्बन्धरूप अतिशयोक्ति का उदाहरण ( विक्रमोर्वशीय की ) यह सूक्ति है—

'क्या इस उर्वशी की सृष्टि का प्रजापति कान्ति का अनवरत स्रोत चन्द्रमा है ?

वेदाभ्यासजडः कथं नु विषयव्यावृत्तकौतूहलो
निर्मातु प्रभवेन्मनोहरमिद रूप पुराणो मुनि· ।।'

अत्र पुराणप्रजापतिनिर्माणसम्बन्धेऽप्यसम्बन्धः ।

असम्बन्धे सम्बन्धो यथा—

'यदि स्यान्मण्डले सक्तमिन्दोरिन्दीवरद्वयम् ।
तदोपमीयते तस्या ।वदनं चारुलोचनम् ।।'

अत्र यद्यर्थबलादाहृतेन सम्बन्धेन सम्भावनया सम्बन्धः । कार्यकारणयोः पौर्वापर्यविपर्ययश्च द्विधा भवति । कारणात्प्रथम कार्यस्य भावे द्वयोः समकालत्वे च ।

क्रमेण यथा—

'प्रागेव हरिणाक्षीणां चित्तमुत्कलिकाकुलम् ।
पश्चादुद्भिन्नबकुलरसालमुकुलश्रियः ।।'

'सममेव समाक्रान्त द्वय द्विरदगामिना ।
तेन सिंहासन पित्र्य मण्डलं च महीक्षिताम् ।।'

---

या प्रेम का देवता मदन है? या फूलों का आकर वसन्त है? भला वेदाभ्यास से जडबुद्धि किंवा विषयों से विरत हृदयवाले ब्रह्मा का क्या सामर्थ्य जो ऐसे मनोहर रूप का निर्माण कर सके!'

यहाँ 'सम्बन्ध में असम्बन्ध' इसलिये स्पष्ट है क्योंकि उर्वशी की सृष्टि में जगत्स्रष्टा ब्रह्मा के सामर्थ्य का सम्बन्ध होने पर भी, 'वेदाभ्यासजडत्व' आदि के कारण, असम्बन्ध का ही निरूपण किया गया है।

चौथी 'अतिशयोक्ति' अर्थात् 'असम्बन्ध में सम्बन्ध'रूप अतिशयोक्ति का उदाहरण यह है—

'यदि चन्द्रमा के मण्डल में दो नीलकमल जुड़े हों तब कहीं संभव है कि इस रमणी के मनोरम नयनों वाले मुख की उपमा मिल जाये।'

यहाँ 'असम्बन्ध में सम्बन्ध' इसलिये है क्योंकि 'यदि' पद के अर्थ-सामर्थ्य से, चन्द्रमण्डल के साथ नीलकमल के आरोपित सम्बन्ध की सभावना स्पष्ट है।

कार्य-कारणभाव के पौर्वापर्य के विपर्यय में होनेवाली 'अतिशयोक्ति' दो प्रकार की हुआ करती है क्योंकि कार्य और कारण के पूर्वापरभाव का विपर्यय दो प्रकार का है—पहला, कारण के पहले कार्य का प्रादुर्भावरूप और दूसरा, कार्य और कारण का एककालिक अवस्थानरूप। जैसे कि 'कारण के पहले कार्य के प्रादुर्भावरूप' कार्यकारणभाव-विपर्यय में होनेवाली 'अतिशयोक्ति' अर्थात् चौथी 'अतिशयोक्ति' का उदाहरण—

'मृगनयनी सुन्दरिओं का हृदय प्रेममिलन की उत्कण्ठा से पहले भर उठा और बाद में ऐसा हुआ कि मौलश्री और आम की मञ्जरिओं में शोभा आ विराजी।'

इसी प्रकार कार्य और कारण के समकालिक अवस्थानरूप कार्यकारणभाव-विपर्यय में होनेवाली पाँचवीं 'अतिशयोक्ति' का उदाहरण—

'गजगामी महाराज रघु ने पिता के राजसिंहासन और समस्त राजमण्डल पर एक साथ ही अपना अधिकार जमा लिया (रघुवंश)।'

—

इह केचिदाहुः—'केशपाशादिगतो लौकिकोऽतिशयोऽलौकिकत्वेनाध्यवसीयते। केशपाशादीनां कलापादिभिरध्यवसाये 'अन्यदेवाङ्गलावण्यम्' इत्यादिप्रकारेऽप्यव्याप्तिर्लक्षणस्य' इति।

तन्न, तत्रापि ह्यन्यदङ्गलावण्यमन्यत्वेनाध्यवसीयते। तथाहि 'अन्यदेव' इति स्थाने 'अन्यदिव' इति पाठेऽध्यवसायस्यासाध्यत्वमेवेत्युत्प्रेक्षाङ्गीक्रियते। 'प्रागेव हरिणाक्षीणाम्—' इत्यत्र चकुलादिभीप्या प्रथमभाविताऽपि पश्चाद्भावित्वे

---

[यहाँ यह स्पष्ट है कि प्रागेव हरिणाक्षीणाम् आदि सूक्ति में कामिनियों के हृदय में उत्कण्ठारूप कार्य का प्रादुर्भाव पहले वर्णित है और उसके कारणरूप से अवस्थित बकुल और आम्र-मंजरियों का विकास बाद में वर्णित है। इस प्रकार यहाँ वस्तुतः परभाविनी उत्कण्ठा के साथ कविकल्पना से पूर्वभाविनी उत्कण्ठा के अध्यवसाय में कार्यकारणभाव की विपर्ययरूपा 'अतिशयोक्ति' का स्वरूप स्पष्ट है। इसी प्रकार सममेव समाक्रान्तम् आदि सूक्ति में पैतृक सिंहासन पर अधिकाररूप 'कारण' और राजमण्डलवशीकरणरूप 'कार्य' की एककालिकता के वर्णन में, कार्यकारणभाव का विपर्यय स्पष्ट है जिसमें कार्य और कारण के लौकिक पूर्वापरभाव का, उनकी काल्पनिक एककालिकता के साथ अध्यवसाय भी स्पष्ट है।]

यहाँ कतिपय काव्याचार्यों (जैसे कि अलङ्कारसर्वस्वकार रुय्यक आदि) का यह कहना है कि—'कमलमुपरि कलापिना' आदि सूक्ति में जो 'अतिशयोक्ति' है उसमें वर्ण्य रमणी के केशपाश आदि से सम्बद्ध वास्तविक सौन्दर्य (रूप धर्म) का ही कविसमर्पित सौन्दर्य (रूप धर्म) के साथ अध्यवसाय-अभेद में भेद का आहार्यनिश्चय किया हुआ है न कि उसके केशपाश आदि (रूप धर्मी) का मयूरकलापादि (रूप धर्मी) के रूप में कोई अध्यवसाय विवक्षित है क्योंकि यदि ऐसा न माना जाय तब 'अन्यदेवाङ्गलावण्यम्' आदि सूक्ति में (जहाँ सामान्य लावण्यरूप धर्म में असामान्य लावण्यरूप धर्म अध्यवसित प्रतीत हो रहा है) अभेद में भेदरूप 'अतिशयोक्ति' का लक्षण अव्याप्त हो जायगा (क्योंकि जब कि एक धर्मी का दूसरे धर्मी के रूप में 'अध्यवसाय' ही अतिशयोक्ति' हो तो एक धर्म का दूसरे धर्म के रूप में अध्यवसाय अतिशयोक्ति' न हो सकेगी)। किन्तु यह सब कथन युक्तियुक्त नहीं क्योंकि 'अन्यदेवाङ्गलावण्यम् आदि में जो अभेद में भेद के अध्यवसाय' का रूप है उसमें यह स्पष्ट है कि 'अन्यनारीसुलभ' (अभिन्न) लावण्य ही 'अनन्यनारीसुलभ' (भिन्न असाधारण, केवल प्रकृत नायिकावर्ती) लावण्य के रूप में अध्यवसित है। क्यों? इसलिये कि यदि 'अन्यदेव' के बदले यहाँ 'अन्यदिव' कर दिया जाय तो यह, अभेद में भेद का अध्यवसाय (सिद्ध न होकर) साध्य बन जाता है और यहाँ अतिशयोक्ति' न होकर 'उत्प्रेक्षा' होने लगती है (इसलिये यह स्पष्ट है कि 'अन्यदेव' के प्रयोग में अभेद में भेद के अध्यवसाय के सिद्ध होने के कारण, 'अन्यदेवाङ्गलावण्यम्' आदि सूक्ति में 'अतिशयोक्ति' लक्षण सर्वथा घटित हो रहा है)। यही बात 'प्रागेव हरिणाक्षीणाम्' आदि सूक्ति में कार्यकारणभाव के विपर्ययरूप 'अतिशयोक्ति' में भी दिखायी देती है क्योंकि यहाँ भी बकुलशोभा आदि की 'पूर्वभाविता' (रमणी-हृदय में रत्युद्रेक के पहले खिलनेवाली मौलश्री आदि की सुन्दरता) ही उसकी 'पश्चाद्भाविता' (रमणी-हृदय में रत्युद्रेक के बाद में खिलने वाली मौलश्री आदि की सुन्दरता) के रूप में

नाध्यवसिता, अत एवात्रापीवशब्दयोगे उत्प्रेक्षा, एवमन्यत्र।

---

अध्यवसित दिखायी दे रही है और वस्तुत इसीलिये यहाँ भी 'एव' के वदले 'इव' कर देने से, अध्यवसाय की साध्यता में 'उत्प्रेक्षा' दिखायी पड़ने लगती है (जिससे यही निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि 'एव' के रहने से, अध्यवसाय की सिद्धता के कारण, यहाँ अतिशयोक्ति का लक्षण सर्वथा लागू हो रहा है)। (इसी प्रकार सम्बन्ध में असम्बन्ध और असम्बन्ध में सम्बन्धरूप की अतिशयोक्तिओं में भी अध्यवसाय की सिद्धता स्पष्ट है जिसके अभाव में अर्थात् अध्यवसाय की साध्यता में 'उत्प्रेक्षा' की रूपरेखा सिद्ध हो जाती है। निष्कर्ष यही है कि 'अलङ्कारसर्वस्व' आदि की यह मान्यता कि 'दो धर्मों–एक वास्तविक और दूसरे कविसमर्पित–के ही अध्यवसाय में 'अतिशयोक्ति' सभव है, न कि दो धर्मिओं के अध्यवसाय में' ठीक नहीं जँचती)।

**विमर्श**—(क) एक धर्म का दूसरे धर्म के रूप में 'अध्यवसाय' अतिशयोक्ति है या एक धर्मी का दूसरे धर्मी के रूप में 'अध्यवसाय'—इस समस्या के सम्बन्ध में अलङ्कारसर्वस्वकार का मत यह है—

'एषु पञ्चसु भेदेषु भेदेऽभेदादिवचनं लोकातिक्रान्तगोचरम्। अत्र चातिशयाख्य यत् फल प्रयोजकत्वान्निमित्त तत्राऽभेदाध्यवसाय। तथा हि—'कमलमनम्भसि' इत्यादौ वदनादीना कमलाद्यैर्भेदेऽपि वास्तवं सौन्दर्यं कविसमर्पितेन सौन्दर्येणाभेदेनाध्यवसित, भेदेऽभेदवचनस्य निमित्तम्। तत्र च सिद्धोऽध्यवसाय इत्यध्यवसितप्राधान्यम्। न तु वदनादीना कमलादिभिरभेदाध्यवसायो योजनीय.। अभेदे भेद इत्यादिषु प्रकारेष्वव्याप्ते। तत्र हि 'अण्ण लडहत्तणअ' इत्यादौ सातिशयं लडहत्वं निमित्तभूतमभेदेनाध्यवसितम्। एवमन्यत्रापि ज्ञेयम्।' (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ ८८)

अर्थात् 'अतिशयोक्ति' में 'कमल' आदि धर्मी के रूप में 'वदन' आदि धर्मी का अध्यवसाय विवक्षित नहीं अपितु कविसमर्पित सौन्दर्य के रूप से बास्तव सौन्दर्य का अध्यवसाय अपेक्षित है। किन्तु 'अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी' कार ने 'धर्म' और 'धर्मी' दोनों के अध्यवसाय में अतिशयोक्ति का औचित्य माना है—

'यावता ह्यध्यवसितप्राधान्यमस्या लक्षणम्। तच्च धर्मिणामस्तु धर्माणां वेति को विशेषो येनाऽव्याप्ति स्यात्। प्रत्युत धर्मयोरभेदाध्यवसायाभ्युपगमे उपमादीनामप्यतिशयोक्तिप्रसङ्ग स्यात्। तत्रापि धर्माणामेव भेदेऽभेदविवक्षणात्।'

(अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी पृष्ठ ८८)

(ख) 'अतिशयोक्ति' को अलङ्कारों का 'परायण' अथवा 'आश्रय' कहा गया है। वेदों की ऋचाओं में भी इस अलङ्कारसौन्दर्य का दर्शन होता है। यह ऋचा—

'द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समान वृक्ष परिषस्वजाते।
तयोरन्य पिप्पल स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति॥'

अतिशय के चमत्कार से पूर्ण है। इसी प्रकार स्मृतिओं में 'अतिशयोक्ति' पायी जाती है। भगवद्गीता स्मृति की यह सूक्ति—

'या निशा सर्वभूतानां तस्या जागर्ति सयमी।
यस्या जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुने.॥'

अतिशयोक्ति का एक सुन्दर उदाहरण है।

—

( १७—तुल्ययोगिता )

पदार्थानां प्रस्तुतानामन्येषां वा यदा भवेत् ॥ ४७ ॥
एकधर्माभिसम्बन्धः स्यात्तदा तुल्ययोगिता ।

अन्येषामप्रस्तुतानाम्। धर्मो गुणक्रियारूपः ।

उदाहरणम्—

( दो प्रस्तुत पदार्थों में एक क्रियारूप धर्म के योग में 'तुल्ययोगिता' )

'अनुलेपनानि कुसुमान्यबलाः
कृतमन्यवः पतिषु दीपदशाः ।
समयेन तेन सुचिरं शयित
प्रतिबोधितस्मरमबोधिषत ॥'

अत्र सन्ध्यावर्णनस्य प्रस्तुतत्वात्प्रस्तुतानामनुलेपनादीनामेकबोधनक्रियाभिसम्बन्धः ।

( दो अप्रस्तुत पदार्थों में एक गुणरूप धर्म के योग में 'तुल्ययोगिता'

'तदङ्गमार्दवं द्रष्टुः कस्य चित्ते न भासते ।
मालतीशशभृल्लेखाकदलीनां कठोरता ॥'

इत्यत्र मालत्यादीनामप्रस्तुतानां कठोरतारूपैकगुणसम्बन्धः ।

---

अनुवाद—'तुल्ययोगिता' वह अलङ्कार है जिसे केवल प्रस्तुत ( प्रकरणप्राप्त ) पदार्थों अथवा अप्रस्तुत पदार्थों का एक धर्म से अभिसम्बन्ध कहा गया है ।

यहाँ कारिका में 'अन्येषाम्' का अभिप्राय 'अप्रस्तुत' अथवा 'अप्राकरणिक' पदार्थों का अभिप्राय है और 'धर्म' से गुण अथवा क्रियारूप धर्म अभिप्रेत है । उदाहरण के लिये—

सन्ध्याकाल ने चन्दनादि के अङ्गरागों फूलों पतियों पर मान-कोप करने वाली अबलाओं और दीपकों की बत्तियों को इस प्रकार प्रतिबोधित किया जिसमें बहुत देर तक सोया हुआ काम जग उठा ।

'यहाँ, इस शिशुपालवध-सूक्ति में यह स्पष्ट है कि सन्ध्यावर्णन के प्रसङ्ग में, जितने भी प्रस्तुत अथवा प्राकरणिक 'अनुलेपन' आदि हैं उन सब में एक ही 'प्रतिबोधन' रूप क्रिया सम्बन्ध दिखाई दे रही है ।

[ तात्पर्य यह है कि यद्यपि अनुलेपन पुष्प, मानवती अबलाओं और दीपशिखाओं के 'अवबोधन' में—स्वरूप-भेद अवश्य है क्योंकि अनुलेपनों का 'बोध' उनका 'स्मरण' पुष्पों का 'बोध' उनका विकास मानवती अबलाओं का 'बोध' उनके लिये मान छोड़ने की चिन्ता और दीपशिखाओं का 'बोध' उनका प्रज्वलित होना है किन्तु तब भी यहाँ की एकरूपता में क्रियाओं की एकरूपता की कल्पना से इन प्राकरणिक पदार्थों का एकक्रियारूप धर्म से सम्बन्ध स्पष्ट है जिसमें 'तुल्ययोगिता' की शोभा झलक रही है । ]

इसी प्रकार—

'उस सुन्दरी के अङ्गों की सुकुमारता के दर्शन से कौन ऐसे लोग हैं जिनके मन में यह ध्यान नहीं आता कि मालती के पुष्प चन्द्रमा की कला और कदली के किसलय कठोरता से भरे हैं ।'

यहाँ 'तुल्ययोगिता' इसलिये स्पष्ट है क्योंकि वर्ण्य नायिका के प्रसङ्ग में, जितने

एवम्—

'दानं वित्तादृतं वाचः कीर्त्तिधर्मौ तथायुषः।
परोपकरणं कायादसारात्सारमाहरेत् ॥'

अत्र दानादीनां कर्मभूतानां सारतारूपैकगुणसम्बन्ध एकाहरणक्रियासम्बन्धः।

---

भी मालती आदि अप्रस्तुत पदार्थ उपनिबद्ध हैं, उन सब में 'कठोरता' का गुणरूप धर्म सर्वथा सम्बद्ध प्रतीत हो रहा है।

इसी प्रकार गुण और क्रिया रूप द्विविध धर्म के एकत्र अभिसम्बन्ध में भी 'तुल्ययोगिता' ही हुआ करती है जैसे कि निम्न सूक्ति अर्थात्—

'बुद्धिमान् लोगों के लिये यह आवश्यक है कि वे धन से दान, वाणी से सत्य, जीवन से यश और धर्म तथा शरीर से परोपकार—इस प्रकार, असार से सार का ग्रहण किया करें।'

में ही। यहाँ 'आहरण' की क्रिया के कर्मरूप से उपनिबद्ध दान, ऋत, कीर्ति, धर्म और परोपकार रूप पदार्थों के साथ 'सारता' रूप गुण का सम्बन्ध और साथ ही साथ 'आहरण' के क्रियारूप धर्म का भी सम्बन्ध स्पष्ट प्रतीत हो रहा है।

**विमर्श**—( क ) साहित्यदर्पणकार ने 'तुल्ययोगिता' के निरूपण में यह स्पष्ट नहीं किया कि यहाँ 'औपम्य' अभिव्यङ्ग्य रहा करता है या नहीं। 'अलङ्कारसर्वस्व'कार के अनुसार 'तुल्ययोगिता' में औपम्य अथवा उपमानोपमेयभाव की अभिव्यङ्ग्यता आवश्यक है—

'औपम्यस्य गम्यत्वे पदार्थगतत्वेन प्रस्तुतानामप्रस्तुतानां वा समानधर्माभिसम्बन्धे तुल्ययोगिता। इत्याद्यप्रयोगे ह्यौपम्यस्य गम्यत्वम्।' ( अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ ८९ )

अर्थात् 'तुल्ययोगिता' उन अलङ्कारों में से है जो कि 'गम्यमानौपम्याश्रय' हुआ करते हैं अर्थात् उपमानोपमेयभाव की अभिव्यञ्जना किया करते हैं। इस अलङ्कार में प्रस्तुत ( प्राकरणिक ) पदार्थों अथवा अप्रस्तुत ( अप्राकरणिक ) पदार्थों में गुणरूप अथवा क्रियारूप धर्म का योग 'पदार्थ-गत' रूप से प्रतीत हुआ करता है और इसलिये इसे 'वाक्यार्थगत'रूप से औपम्य की अभिव्यञ्जना रखने वाली 'प्रतिवस्तूपमा' से पृथक् किया जा सकता है।

( ख ) यद्यपि साहित्यदर्पणकार ने तुल्ययोगिता के भेद-चतुष्टय का निर्देश नहीं किया किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि इसके चारों भेद साहित्यदर्पणकार को मान्य हैं। 'विमर्शिनी'कार आचार्य जयरथ ने 'तुल्ययोगिता' के चार भेदों का निर्देश किया है—

'अनेनैव चास्या प्रकृतानामप्रकृतानां च गुणक्रियात्मकधर्मयोगाद् द्वैविध्येन चतुष्प्रकारत्वमप्युक्तम्' ( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी—पृष्ठ ९० )।

( ग ) 'तुल्ययोगिता' की व्युत्पत्ति यह है —

'तुल्यधर्मेण योगो ( सम्बन्धो ) जातोऽस्यामिति अन्वर्थनामा तुल्ययोगिता' ( एकावली, पृष्ठ २३९ )। इस व्युत्पत्ति से ही 'तुलययोगिता' का स्वरूप स्पष्ट हो जाता है।

( घ ) 'औपम्य, की अभिव्यञ्जना में 'तुल्ययोगिता' के निदर्शन के लिये ये सूक्तियाँ ध्यान देने योग्य हैं—

( १ ) 'शम्भोर्यन्नखरश्मिभिः प्रणमतश्चूडामणित्वे स्थिता
गङ्गा चन्द्रकला च सर्वजगतां वन्द्यत्वमापादिता।
युक्ताया परतापदावविपदः कन्या पितॄणामसौ
दूरीकार्यहिमालया कथमुमापादद्वयी प्राप्यते ॥'

यहाँ पार्वती की पादद्वया के वर्णन प्रसङ्ग में, गङ्गा और चन्द्रकलारूप अप्रकृत पदार्थों में

(१५—दीपकालङ्कार)

अप्रस्तुतप्रस्तुतयोर्दीपकं तु निगद्यते ॥ ४८ ॥
अथ कारकमेकं स्यादनेकासु क्रियासु चेत् ।

क्रमेणोदाहरणम्—

'बलावलेपादधुनापि पूर्ववत्
प्रबाध्यते तेन जगज्जिगीषुणा ।
सतीव योषित्प्रकृतिः सुनिश्चला
पुमांसमभ्येति भवान्तरेष्वपि ॥'

अत्र प्रस्तुतायाः सुनिश्चलायाः प्रकृतेरप्रस्तुतायाश्च योषित एकानुगमनक्रियासम्बन्धः ।

'दूरं समागतवति त्वयि जीवनाथे
भिन्ना मनोभवशरेण तपस्विनी सा ।
उत्तिष्ठति स्वपिति वासगृहं त्वदीय-
मायाति याति हसति श्वसिति क्षणेन ॥'

इदं मम । अत्रैकस्या नायिकाया उत्थानाद्यनेकक्रियासम्बन्धः । अत्र च गुणक्रिययोरादिमध्यावसानसद्भावेन त्रैविध्यं न लक्षितम्, तथाविधवैचित्र्यस्य सर्वत्रापि सहस्रधासम्भवात् ।

---

'जायाफल' की क्रिया का सम्बन्ध स्पष्ट है पर्व गद्य और पद्यका में 'अभ्यास' आदिरूप औपम्य भी झलक रहा है ।

अनुवाद—'दीपक' वह अलङ्कार है जिसे प्रस्तुत (प्राकरणिक) और अप्रस्तुत (अप्राकरणिक) में एक धर्म का अभिसंबन्ध कहा जाया करता है। साथ ही साथ अनेक क्रियाओं के साथ एक कारक का सम्बन्ध भी 'दीपक' ही है।

'दीपक' के क्रमशः उदाहरण ये हैं—

'महापराक्रमी शिशुपाल, अपने बल के घमण्ड से आज भी (इस जन्म में भी) संसार को पीड़ित कर रहा है। ठीक ही है क्योंकि सती स्त्री की भाँति मानव-प्रकृति भी जन्म-जन्मान्तर में मनुष्य का साथ दिया करती है।

यहाँ 'शिशुपालवध' की इस सूक्ति में स्थिर मानव प्रकृति 'प्रस्तुत' और 'प्राकरणिक' है और सती स्त्री 'अप्रस्तुत' अथवा 'अप्राकरणिक' और इन दोनों में अनुगमन रूप क्रिया का धर्म समान भाव से सम्बद्ध निर्दिष्ट किया हुआ है।

'तुम्हारे सरीखे प्रियतम के दूर चले जाने पर काम के बाणों से बिद्ध वह बेचारी कभी उठती है कभी लेटती है कभी तुम्हारे निवासस्थान पर जाती है कभी तुम्हारे निवासस्थान से लौटती है कभी हँसती है और कभी-कभी आह भरा करती है।'

'यहाँ, इस स्वरचित सूक्ति में एक नायिका का उत्थान-शयन आदि अनेक क्रियाओं से संबन्ध वर्णित है।

प्राचीन आलङ्कारिकों ने गुण अथवा क्रियारूप धर्म के आदि, मध्य और अन्त में उपनिबद्ध किए जाने के कारण 'दीपक' का आदि, मध्य किंवा अन्त्य दीपक के रूप में

तीन प्रकार का मान रखा है। किन्तु यह 'त्रैविध्य' यहाँ अनावश्यक समझा गया है क्योंकि इस प्रकार का वैचित्र्य अन्य अलङ्कारों में भी सम्भव है और सहस्रों प्रकार से सम्भव है ( जिससे केवल 'दीपक' में इसका उल्लेख निरर्थक है )।

**विमर्श**—( क ) कतिपय काव्याचार्य, जैसे कि आचार्य उद्भट आदि, 'दीपक' में भी 'औपम्य' की अभिव्यङ्ग्यता आवश्यक मानते हैं। साहित्यदर्पणकार इसके विरुद्ध नहीं किन्तु स्पष्टतया समर्थक भी नहीं प्रतीत होते। 'अनेक क्रियाओं से एक कारक के अभिसवन्ध में दीपक की मान्यता इस बात का प्रमाण है कि साहित्यदर्पणकार को यहाँ 'औपम्य' की अभिव्यञ्जना अनिवार्य नहीं प्रतीत हुई।

( ख ) 'दीपक' पद की निरुक्ति यह है—

'प्राकरणिकाप्राकरणिकयोर्मध्यादेकत्र निर्दिष्ट समानो धर्मः प्रसङ्गेनान्यत्रोपकाराद् दीपनाद् दीपसादृश्येन दीपकाख्यालङ्कारोत्थापकः।' ( अलङ्कारसर्वस्व पृ ७२ )

अर्थात् 'दीपक' को इसलिये 'दीपक' कहते हैं क्योंकि इसमें प्राकरणिक अथवा अप्राकरणिक के बीच, कहीं भी, एक के साथ, निर्दिष्ट धर्म दूसरे के साथ, उसी प्रकार समवेत हो जाया करता है जिस प्रकार एक स्थान पर रखा दीपक, उस स्थान के साथ-साथ अन्य स्थान को भी प्रकाशित किया करता है।

रसगङ्गाधरकार ने 'दीपक' का तात्पर्य इस प्रकार बताया है—

प्रकृतानामप्रकृतानाञ्चैकधर्माभिसम्बन्धो दीपकम्। ···प्रकृतार्थमुपात्तो धर्मः प्रसङ्गादप्रकृतमपि दीपयति प्रकाशयति सुन्दरीकरोतीति दीपकम्। यद्वा दीप इव दीपकम्, सञ्ज्ञाया कन्। दीपसादृश्यञ्च-प्रकृताप्रकृतप्रकाशकत्वेन बोध्यम्।'

( रसगङ्गाधर दीपकप्रकरण )

( ग ) आचार्य भामह की 'दीपक' परिभाषा यह थी—

'आदिमध्यान्तविषयं त्रिधा दीपकमिष्यते। एकस्यैव व्यवस्थत्वादिति तद्भिद्यते त्रिधा॥
अमूनि कुर्वतेऽन्वर्थामस्याख्यामर्थदीपनात्। त्रिभिर्निदर्शनञ्चेदं त्रिधा निर्दिश्यते यथा॥'

( काव्यालङ्कार २ १५, १६ )

जिसे आचार्य उद्भट ने इस प्रकार स्पष्ट किया—

'आदिमध्यान्तविषया प्राधान्येतरयोगिन। अन्तर्गतोपमा धर्मा यत्र तद्दीपकं विदुः॥'

इन त्रिविध दीपकों में 'आदिदीपक' का उदाहरण यह है—

'श्यामला प्रावृषेण्याभिर्दिशो जीमूतपङ्क्तिभि। भुवश्च सुकुमाराभिर्नवशाद्वलराजिभि॥'

यहाँ 'श्यामलता' का धर्म आरम्भ में ही निर्दिष्ट है।

'मध्यदीपक' के निदर्शन के लिये निम्न सूक्ति पर्याप्त है—

'मालिनीरंशुकभृतः स्त्रियोऽलङ्कुरुते मधु। हारीतशुकवाचश्च भूधराणामुपत्यका॥'

यहाँ 'अलङ्कृत' किये जाने का धर्म मध्य में उपात्त है।

'अन्त्यदीपक' का दृष्टान्त यह है—

'तदानीं स्फीतलावण्यचन्द्रिकाभरनिर्भरः। कान्ताननेन्दुरिन्दुश्च कस्य नानन्दकोऽभवत्॥'

यहाँ 'आनन्दकत्व' का धर्म अन्त में प्रतिपादित है।

साहित्यदर्पणकार ने उपर्युक्त 'दीपक'-मान्यता का ही खण्डन किया है जो कि युक्तियुक्त है क्योंकि 'दीपक' की वास्तविक रूपरेखा प्रकृत और अप्रकृत के एकधर्माभिसम्बन्ध में ही बनती है। धर्म का आदि, मध्य और अन्त में निर्देश तो दीपक के सहस्रों बन्ध वैचित्र्यों में से एक वैचित्र्य-मात्र है न कि [illegible]

(१६—प्रतिवस्तूपमा)

**प्रतिवस्तूपमा सा स्याद्वाक्ययोर्गम्यसाम्ययोः ॥ ४९ ॥**
**एकोऽपि धर्मः सामान्यो यत्र निर्दिश्यते पृथक् ।**

यथा—

'धन्यासि वैदर्भि ! गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि ।
इतः स्तुतिः का खलु चन्द्रिकाया यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति ॥'

अत्र समाकर्षणमुत्तरलीकरणं च क्रियैकैव पौनरुक्त्यनिरासाय भिन्नवाचकतया निर्दिष्टा ।

इयम् मालयाऽपि दृश्यते यथा—

'विमल एव रविर्विशदः शशी प्रकृतिशोभन एव हि दर्पणः ।
शिवगिरिः शिवहाससहोदरः सहजसुन्दर एव हि सज्जनः ॥'

---

(क) 'तुल्ययोगिता' से 'दीपक' का भेद इसलिये स्पष्ट है क्योंकि जहाँ 'तुल्ययोगिता' में केवल प्रस्तुत अथवा केवल अप्रस्तुत पदार्थों में एकधर्माभिसम्बन्ध अपेक्षित है वहाँ 'दीपक' में प्रस्तुत और अप्रस्तुत का एकधर्माभिसम्बन्ध अभिप्रेत है। रसगङ्गाधरकार 'दीपक' को पृथक् अलङ्कार न मानकर 'तुल्ययोगिता' का ही एक प्रकार-वैविध्य मानने के समर्थक हैं—

'तुल्ययोगितातो दीपकं न पृथग्भावमर्हति। धर्मसकृद्वृत्तिमूलाया विच्छित्तेरविशेषात्। विच्छित्तिवैलक्षण्यस्यैवालङ्कारविभागहेतुत्वात्। अत्र धर्मस्य सकृद्वृत्तेरविशेषेऽपि धर्मिणां प्रकृताप्रकृतत्वाभ्यां प्रकृतमात्रत्वेन च तुल्ययोगिताया दीपकस्य विशेष इति वाच्यम्''' 'सर्वेषामप्यलङ्काराणां प्रभेदैरेवैकरूप्यापत्तेः।'' 'तस्मात्तुल्ययोगिताया एव त्रैविध्यमुचितम्। प्रकृतानामेव धर्मस्य सकृद्वृत्तिः, अप्रकृतानामेव प्रकृताप्रकृतानां चेति। (रसगङ्गाधर ३११ ३१७)

अनुवाद—'प्रतिवस्तूपमा' वह अलङ्कार है जिसे सादृश्य की अभिव्यञ्जना से भरे दो वाक्यार्थों में पृथक्-पृथक् शब्दों द्वारा एक साधारण धर्म का निर्देश माना जाया करता है। जैसे कि—

हे विदर्भकुमारी दमयन्ती ! तुम सचमुच ही धन्य हो क्योंकि तुम्हीं ऐसी हो जिसने अपने महनीय गुणों से महाराज नल का हृदय आकृष्ट कर रखा है। भला, इससे बढ़ कर चन्द्रिका की क्या स्तुति कि वह समुद्र को भी अपनी ओर चञ्चल बना दिया करती है।

यहाँ ('नैषधीयचरित की इस सूक्ति में) 'प्रतिवस्तूपमा' स्पष्ट है क्योंकि 'समाकर्षण' (आकृष्ट करने) और 'उत्तरलीकरण' (चञ्चल बनाने) की एक रूपवाली क्रिया ही पुनरुक्तिदोष के निराकरण के लिये भिन्न भिन्न वाचक शब्दों द्वारा निर्दिष्ट की गयी है।

प्रतिवस्तूपमा का 'माला'-रूप भी काव्यसाहित्य में दिखायी पड़ा करता है। इस सूक्ति में 'माला प्रतिवस्तूपमा' देखिये—

'सूर्य स्वभाव से ही निर्मल है, चन्द्रमा स्वभाव से ही विशद है, दर्पण स्वभावतः ही सुन्दर हुआ करता है, कैलास स्वभावतः ही महादेव के अट्टहास की भाँति शुभ्र है और सज्जन पुरुष भी स्वभाव से ही सुन्दर हुआ करते हैं।

अत्र विमलविशदादिरर्थत एक एव।

वैधर्म्येण यथा—

'चकोर्य्य एव चतुराश्चन्द्रिकापानकर्मणि।
विनावन्तीर्न निपुणाः सुदृशो रतनर्मणि॥'

( १७—दृष्टान्त )

**दृष्टान्तस्तु सधर्मस्य वस्तुनः प्रतिबिम्बनम्॥ ५०॥**

सधर्मस्येति प्रतिवस्तूपमाव्यवच्छेदः। अयमपि साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां द्विधा।

क्रमेणोदाहरणम्—

'अविदितगुणापि सत्कविभणितिः कर्णेषु वमति मधुधाराम्।
अनधिगतपरिमलापि हि हरति दृशं मालतीमाला॥'

---

यहाँ भी 'कथितपदता' रूप दोष के निवारण के लिये, एक ही 'स्वच्छता' का धर्म विमल, विशद आदि आदि भिन्न-भिन्न वाचक पदों द्वारा प्रतिपादित किया हुआ है। जिसमें 'माला-प्रतिवस्तूपमा' का स्वरूप स्पष्ट झलक रहा है।

यह 'प्रतिवस्तूपमा' साधर्म्य की भाति वैधर्म्य में भी हुआ करती है, जैसे कि—

'चन्द्रिका के पान में चकोरियाँ ही चतुर हैं। तभी तो अवन्ती की रमणिओं को छोड़ कर और रमणियाँ रतिक्रीड़ा में निपुण नहीं पायी जातीं।'

[ यहा 'चतुरता' और 'निपुणता' का एकरूप ही धर्म, पृथक्-पृथक् पदों द्वारा निर्दिष्ट है और 'चकोरिओं' तथा 'अवन्ती की नारिओं' में साम्य भी अभिव्यङ्ग्य है। 'वैधर्म्य' में प्रतिवस्तूपमा यहां इसलिये है क्योंकि आपातत 'नैपुण्य', निषेधार्थक नञ् के योग के, 'चातुर्य' से विलक्षण सा लग रहा है। ]

विमर्श—'प्रतिवस्तूपमा' की निरुक्ति यह है—

प्रतिवस्तुप्रतिवाक्यार्थमुपमा समानधर्मोऽस्यामिति ( प्रतिवस्तूपमा )'।

तात्पर्य यह है कि 'वस्तु' शब्द वाक्यार्थ का अभिप्राय रखता है और इस प्रकार प्रत्येक वाक्यार्थ में समान धर्म के अभिसवन्ध के कारण 'प्रतिवस्तूपमा' की रूपरेखा निष्पन्न होती है। रसगङ्गाधरकार ने इसीलिये 'प्रतिवस्तूपमा' का यह लक्षण किया है—

'वस्तुप्रतिवस्तुभावापन्नसाधारणधर्मकवाक्यार्थयोरार्थमौपम्यं प्रतिवस्तूपमा।'

अनुवाद—'दृष्टान्त' वह अलङ्कार है जिसे समान धर्म से युक्त उपमान और उपमेय रूप वाक्यार्थों ( अथवा प्रकृत और अप्रकृतरूप धर्मिद्वय में ) बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव की झलक कहा करते हैं।

यहा कारिका में 'सधर्मस्य' पद का उपादान इसलिये है जिसमें 'प्रतिवस्तूपमा' से 'दृष्टान्त' को पृथक् किया जा सके ( 'प्रतिवस्तूपमा' में साधारण धर्म में बिम्बप्रतिबिम्बभाव अपेक्षित नहीं अपितु धर्मिद्वय में बिम्बप्रतिबिम्बभाव अपेक्षित हुआ करता है और 'दृष्टान्त' में, धर्मसहित धर्मिद्वय में प्रतिबिम्बन अथवा बिम्बप्रतिबिम्बभाव की झलक आवश्यक है )।

'दृष्टान्त' भी, साधर्म्य और वैधर्म्य के कारण, दो प्रकार का हुआ करता है। जैसे कि 'साधर्म्य' में दृष्टान्त—

'किसी अच्छे कवि की सूक्ति, चाहे उसके गुण की परख हुई हो या न हुई हो, सुनने वा और यह ठीक भी है क्योंकि मालती की

'त्वयि दृष्टे कुरङ्गाक्ष्याः स्रंसते मदनव्यथा।
दृष्टानुदयभाजीन्दौ ग्लानिः कुमुदसंहतेः॥'

'वसन्तलेखैकनिबद्धभावं परासु कान्तासु मनः कुतो नः।
प्रफुल्लमल्लीमधुलम्पटः किं मधुव्रतः काङ्क्षति वल्लिमन्याम्॥'

इदं पद्यं मम। अत्र 'मनः कुतो नः' इत्यस्य 'काङ्क्षति वल्लिमन्याम्' इत्यस्य चैकरूपतयैव पर्यवसानात्प्रतिवस्तूपमैव।

इह तु कर्णे मधुधारावमनस्य नेत्रहरणस्य च साम्यमेव, न त्वैकरूप्यम्। अत्र समर्थ्यसमर्थकवाक्ययोः सामान्यविशेषभावोऽर्थान्तरन्यासः, प्रतिवस्तूपमा-दृष्टान्तयोस्तु न तथेति भेदः।

---

माला चाहे उसकी गन्ध पहचान में आवे या न आवे देखने वालों की दृष्टि को अपनी ओर बरबस खींच ही लिया करती है।'

इसी प्रकार वैधर्म्य में दृष्टान्त—

'जब तुम दिखायी पड़ जाते हो तब तो उस मृगनयनी की मदनपीड़ा दूर भाग जाती है क्योंकि कुमुदावली तभी तक दीन-हीन दिखायी पड़ा करती है जब तक चन्द्रमा उदित न हुआ हो।

अथवा निम्न स्वरचित-सूक्ति में 'दृष्टान्त (!)

'वसन्तलेखा में लगा हुआ हमारा मन अन्य सुन्दरियों में क्योंकर रमना चाहे? भला खिली चमेली के मधुरस का लम्पट भौंरा क्या किसी अन्य लता को चाहा करता है।'

यहाँ 'मनः कुतो नः (हमारा मन क्योंकर रमे) और 'काङ्क्षति वल्लिमन्याम्' (दूसरी लता को चाहे) ये दोनों वाक्य ऐसे हैं जो कि अन्ततोगत्वा एक ही अभिप्राय रखते हैं और 'प्रतिवस्तूपमा' की रूपरेखा बना रहे हैं। इसलिये यहाँ 'दृष्टान्त नहीं अपितु 'प्रतिवस्तूपमा' ही मानी जा सकती है। किन्तु 'अविदितगुणापि' आदि सूक्ति में 'कानों में मधुधार की वर्षा' और 'नेत्रों के आकृष्ट करने के धर्मों में, एकरूपता के बदले, समान-रूपता ही प्रतीत होती है जिससे यहाँ 'दृष्टान्त' के ही स्वरूप का दर्शन हो सकता है।

यहाँ यह ध्यान रखना आवश्यक है कि 'प्रतिवस्तूपमा' और 'दृष्टान्त' में जो प्रकृत और अप्रकृत-विषयक समर्थ्य' और समर्थक' वाक्यार्थ हुआ करते हैं उनमें सामान्य विशेषभाव नहीं (अपितु बिम्बप्रतिबिम्बभाव) हुआ करता है। सामान्यविशेषभाव तो 'अर्थान्तरन्यास' में रहा करता है जहाँ 'समर्थ्य' और 'समर्थक' रूप से अवस्थित दो वाक्यार्थों में सामान्य और विशेष का सम्बन्ध के माने बिना काम नहीं चलता।

विमर्श—(क) 'दृष्टान्त' और 'प्रतिवस्तूपमा' के पारस्परिक भेद के सम्बन्ध में रसगङ्गाधरकार की यह उक्ति ध्यान देने योग्य है—

'अस्य चालङ्कारस्य (दृष्टान्तस्य) प्रतिवस्तूपमया भेदकमेतदेव यत्तस्यां धर्मो न प्रतिबिम्बितः, किन्तु शुद्धसामान्यात्मनैव स्थितः। इह तु प्रतिबिम्बितः।

(रसगङ्गाधर : दृष्टान्तप्रकरण)

अर्थात् 'दृष्टान्त और 'प्रतिवस्तूपमा' परस्पर भिन्न-भिन्न अलङ्कार हैं 'दृष्टान्त' में तो दोनों वाक्यों के धर्मों का बिम्ब-प्रतिबिम्बभाव आवश्यक है किन्तु 'प्रतिवस्तूपमा' के लिये दोनों वाक्यों में भिन्न शब्दों द्वारा प्रतिपादित एक साधारण धर्म की ही अपेक्षा है।

( १८—निदर्शनालङ्कार )

**सम्भवन् वस्तुसम्बन्धोऽसम्भवन् वाऽपि कुत्रचित् ।**
**यत्र बिम्बानुबिम्बत्वं बोधयेत्सा निदर्शना ॥ ५१ ॥**

तत्र सम्भवद्वस्तुसम्बन्धनिदर्शना यथा—

'कोऽत्र भूमिवलये जनान् मुधा तापयन् सुचिरमेति सम्पदम् ।
वेदयन्निति दिनेन भानुमानाससाद चरमाचलं ततः ॥'

अत्र रवेरीदृशार्थवेदनक्रियायां वक्तृत्वेनान्वयः सम्भवत्येव । ईदृशार्थज्ञापनसमर्थचरमाचलप्राप्तिरूपधर्मवत्त्वात् । स च रवेरस्ताचलगमनस्य परितापिनां

---

आचार्य जयरथ के अनुसार 'दृष्टान्त' और 'प्रतिवस्तूपमा' के भेद का अभिप्राय यह भी है—

'यतोऽस्यां प्रकृतार्थस्य विशेषाभिधित्सया सादृश्यार्थमप्रकृतमर्थान्तरमुपादीयते । अत एव चात्र प्रकृताप्रकृतयोरुपमानोपमेयभावः । दृष्टान्ते पुनरेतादृशो वृत्तान्तोऽन्यत्रापि स्थित इति प्रकृतस्यार्थस्याविस्पष्टा प्रतीतिर्मा भूदिति प्रतीतिविशदीकरणार्थमर्थान्तरमुपादीयते । ( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ २५ )

अर्थात् 'प्रतिवस्तूपमा' में अप्रकृत का उपादान, प्रकृत के सम्बन्ध में किसी विशेषता के वर्णन की इच्छा से किया जाया करता है किन्तु 'दृष्टान्त' में अप्रकृत का उपादान इसलिये हुआ करता है जिसमें प्रकृत की विशद प्रतीति हुआ करे ।

( ख ) पण्डितराज जगन्नाथ के अनुसार 'दृष्टान्त' और 'प्रतिवस्तूपमा' को भिन्न भिन्न अलङ्कार मानना अनावश्यक है—

'यदि तु न तेषां दाक्षिण्य तदैकस्यैवालङ्कारस्य द्वौ भेदौ—प्रतिवस्तूपमा दृष्टान्तश्च । यच्चानयो किञ्चिद्वैलक्षण्य तत्प्रभेदताया एव साधकम् , नालङ्कारताया इति सुवचम् ।'

( रसगङ्गाधर दृष्टान्तप्रकरण )

अर्थात् यदि प्राचीन आलकारिकों के अलकार-विभाजन में कोई विशेष चातुर्य नहीं माना जाय तव तो एक अलकार के ही विभागरूप में 'प्रतिवस्तूपमा' और 'दृष्टान्त' देखे जा सकते हैं न कि भिन्न भिन्न अलकारों के रूप में ।

अनुवाद—'निदर्शना' वह अलङ्कार है जिसे सम्भव अथवा असम्भव ( उपपन्न अथवा अनुपपन्न ) 'वस्तुसम्बन्ध' अर्थात् दो वाक्यार्थों के परस्परान्वय में बिम्बप्रतिबिम्बभाव ( सादृश्य ) की झलक कहा करते हैं ।

उपपन्न अथवा अवाधित वाक्यार्थों के परस्परान्वय में, विम्बप्रतिविम्बभाव की झलक में जो 'निदर्शना' होती है उसे 'सम्भवद्वस्तुसम्बन्धनिदर्शना' कहा करते हैं । इसका उदाहरण यह है—

'इस ससार में ऐसा कौन है जो व्यर्थ के लिये लोगों को पीड़ा पहुँचावे और सम्पदाओं का उपभोग करता रहे । वस्तुत इसी वात को सूचित करते हुए दिन भर के वाद ही सूर्य अस्ताचल की ओर चला जाया करता है ।'

यहाँ 'वस्तुसम्बन्ध' की 'सम्भाव्यता' अथवा उपपत्ति स्पष्ट है । कारण यह है कि यहाँ इस प्रकार के आशय अर्थात् 'इस ससार में दूसरों को दुख देने वाले वहुत दिन तक सुखी नहीं रह सकते' आदि के सूचित करने ( वेदन ) में 'सूर्य' को जो वक्तारूप से वर्णित किया गया है उसमें कोई अनुपपत्ति नहीं दिखाई देती क्योंकि जब कि 'सूर्य' के लिये

विपत्पातेश्च बिम्बप्रतिबिम्बभावं बोधयति । असम्भवद्वस्तुनिदर्शना त्वेकवाक्यानेकवाक्यगतत्वेन द्विविधा ।

तत्रैकवाक्यगा यथा—

'कलयति कुवलयमालाललितं कुटिलः कटाक्षविक्षेपः ।
अधरः किसलयलीलामाननमस्याः कलानिधेर्विलासम् ॥'

अत्रान्यस्य धर्मं कथमन्यो वहत्विति कटाक्षविक्षेपादीनां कुवलयमालादिगतललितादीनां कलनमसम्भवात्तल्ललितादिसदृशं ललितादिकमवगमयत्कटाक्षविक्षेपादेः कुवलयमालादेश्च बिम्बप्रतिबिम्बभावं बोधयति ।

यथा वा—

'प्रयाणे तव राजेन्द्र ! मुक्ता वैरिमृगीदृशाम् ।
राजहंसगतिः पद्भ्यामाननेन शशिद्युतिः ॥'

---

'अस्ताचल की ओर चल पड़ने' के सामर्थ्य का निर्देश किया हुआ है तब तो इस प्रकार के अभिप्राय के बोधन में भी उस (सूर्य) का सामर्थ्य युक्तियुक्त ही है। यहाँ इस प्रकार सूर्य का अस्तगमन-क्रिया से यह सम्बन्ध अन्ततोगत्वा, 'सूर्य के अस्ताचल की ओर चले जाने' और अत्याचारी लोगों के विपत्ति में पड़ने'—इन दोनों वाक्यार्थों में बिम्बप्रतिबिम्बभाव ( सादृश्य ) की स्थापना करता प्रतीत हो रहा है।

इसके अतिरिक्त ऐसी 'निदर्शना' जो कि ऐसे वाक्यार्थों के पारस्परिक सम्बन्ध में होनेवाले 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' में रहा करती है जो अनुपपन्न अथवा बाधित प्रतीत हुआ करते हैं, वह है जिसे 'असंभवद्वस्तुसम्बन्धनिदर्शना' कहा करते हैं। 'असंभवद्वस्तुसंबन्धनिदर्शना' भी दो प्रकार की है—पहली एकवाक्यगा ( एक वाक्य में ही होनेवाली ) और दूसरी अनेकवाक्यगा ( एक से अधिक वाक्यों में होने वाली )। इसके 'एकवाक्यगा' रूप का निदर्शन यह सूक्ति है—

'इस सुन्दरी के कुटिल कटाक्ष नीलकमलों की माला के विलास अपनाये हुये हैं, इसका अधरोष्ठ ऐसा है जो कोमल पल्लव की लीला धारण किया करता है और इसका मुख तो चन्द्रमा के विभ्रमविलास से पूर्ण है ही।

यहाँ 'वस्तुसम्बन्ध' की अनुपपत्ति इसीसे स्पष्ट है कि यहाँ यह प्रतिपादित किया हुआ है कि 'एक का धर्म दूसरे में संक्रान्त हो रहा है'। जब कि 'एक का धर्म दूसरे में नहीं संक्रान्त हो सकता' तब यह निश्चित है कि 'कटाक्षविक्षेप' आदि कुवलयमाला आदि के धर्मरूप से अवस्थित 'विलास आदि' का धारण नहीं कर सकते। इसलिये यहाँ जो तात्पर्य प्रकाशित हो रहा है वह यह है कि 'कटाक्षविक्षेप आदि कुवलयमाला आदि के विलास आदि के समान विलास का धारण कर रहे हैं' और यह तात्पर्य वस्तुतः 'कटाक्षविक्षेप आदि' और 'कुवलयमाला आदि' में 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' अथवा सादृश्य की ही झलक, अन्ततोगत्वा, दिखला रहा है ( यहाँ एक वाक्य में ही दो धर्मियों का सादृश्य-निदर्शन है जिससे यहाँ 'एकवाक्यगा' असंभवद्वस्तुसम्बन्धनिदर्शना का स्वरूप दिखायी दे रहा है )।

अथवा, इस सूक्ति में 'एकवाक्यगा' असंभवद्वस्तुसम्बन्धनिदर्शना देखिये—

'महाराज ! जब आप शत्रुओं पर विजययात्रा के लिये चल पड़े तब शत्रुओं की मृगनयनी सुन्दरियों के चरणों ने राजहंसों की चाल छोड़ दी और उनके मुखों ने चन्द्रमा की कान्ति से हाथ धो लिया।

अत्र पादाभ्यामसम्बद्धराजहंसगतेस्त्यागोऽनुपपन्न इति तयोस्तत्सम्बन्धः कल्प्यते, स चासम्भवन् राजहंसगतिमिव गतिं बोधयति ।

अनेकवाक्यगा यथा—

'इदं किलाव्याजमनोहरं वपुस्तपःक्लमं साधयितुं य इच्छति ।
ध्रुवं स नीलोत्पलपत्रधारया शमीलतां छेत्तुमृषिर्व्यवस्यति ॥'

अत्र यच्छब्दनिर्दिष्टवाक्यार्थयोरभेदेनान्वयोऽनुपपद्यमानस्तादृशवपुस्तपःक्लमत्वसाधनेच्छा नीलोत्पलपत्त्रधारया शमीलताच्छेदनेच्छेवेति बिम्बप्रतिबिम्बभावे पर्यवस्यति ।

यथा—

'जन्मेदं वन्ध्यतां नीतं भवभोगोपलिप्सया ।
काचमूल्येन विक्रीतो हन्त ! चिन्तामणिर्मया ॥'

अत्र भवभोगलोभेन जन्मनो व्यर्थतानयनं काचमूल्येन चिन्तामणिविक्रय इवेति पर्यवसानम् ।

---

यहाँ वर्ण्य शत्रुनारिओं के चरणों के लिये राजहंसों की चाल के छोड़ने की बात अनुपपन्न सी लगती है। यहाँ 'नारीचरण' और 'राजहंसगति के त्याग' में (धर्मधर्मिभावरूप) संबन्ध की कल्पना आवश्यक हो जाती है। यह सम्बन्ध तभी उपपन्न होता है जब शत्रुनारिओं की चाल और राजहंसों की चाल में 'सादृश्य' प्रकाशित होने लगता है जिससे यह प्रतीत होता है कि यहा शत्रुनारिओं के चरण राजहंसों की चाल के समान चाल का परित्याग करते वर्णित किये जा रहे हैं।

इसी प्रकार 'अनेकवाक्यगा' असंभवद्वस्तुसंबन्धनिदर्शना का उदाहरण (महाकवि कालिदास के अभिज्ञानशाकुन्तल की) यह सूक्ति है—

'अरे! इस निसर्गसुन्दर (शकुन्तला के) शरीर को, जिस ऋषि ने तपस्या के कष्टों के सहन करने में समर्थ बनाना ठान लिया है उसने सचमुच, नीलकमल के किसलय की कोर से शमीवृक्ष के काटने का निश्चय कर लिया है।'

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'तपस्या के कष्टों के सहन करने में समर्थ बनाने' और 'शमीवृक्ष के काटने'—इन दोनों वाक्यार्थों में, जोकि 'य' और 'स' पदों से सम्बद्ध रूप से रचे गये हैं, परस्पर अभेदरूप से अन्वय अनुपपन्न है किन्तु अन्ततोगत्वा इनमें इस प्रकार के 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' (सादृश्य) का दर्शन हो जाता है कि 'कोमलाङ्गी शकुन्तला के शरीर को तपःसाधन में समर्थ बनाने की इच्छा' ऐसी है जो कि 'नीलोत्पलपत्र की धार से शमीवृक्ष के काटने की इच्छा' के समान है। इस प्रकार इन दोनों वाक्यार्थों का अन्वय संगत बन जाता है।

अथवा दूसरे निदर्शन के लिये यह सूक्ति देखिये—

'संसार के सुखों की भोगलिप्सा से मेरा सारा जीवन व्यर्थ बीत गया। ओह! मैंने तो चिन्तामणि को काच के मोल बेच डाला।'

यहाँ भी इन दोनों वाक्यार्थों का अनुपपन्न संबन्ध अन्त में इनके इस 'बिम्बप्रतिबिम्ब' भाव में विश्रान्त हो रहा है कि 'भवभोग की लिप्सा से जीवन का व्यर्थयापन, वस्तुतः, काच के मूल्य में चिन्तामणि के विक्रय के समान है'।

एवम्—

'क्व सूर्यप्रभवो वंशः क्व चाल्पविषया मतिः ।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम् ॥'

अत्र मन्मत्या सूर्यवंशवर्णनमुडुपेन सागरतरणमिवेति पर्यवसानम् ।
इयं च क्वचिदुपमेयवृत्तस्योपमानेऽसम्भवेऽपि भवति ।

यथा—

'योऽनुभूतः कुरङ्गाक्ष्यास्तस्या मधुरिमाधरे ।
समास्वादि स मृद्वीकारसे रसविशारदैः ॥'

अत्र प्रकृतस्याधरस्य मधुरिमधर्मस्य द्राक्षारसेऽसम्भवात्पूर्ववत्साम्ये पर्यवसानम् ।

मालारूपाऽपि यथा मम—

'क्षिपसि शुकं वृषदंशकवदने मृगमर्पयसि मृगादनरदने ।
वितरसि तुरगं महिषविषाणे निदधच्चेतो भोगविताने ॥'

इह बिम्बप्रतिबिम्बभावाक्षेपं विना वाक्यार्थापर्यवसानम् । दृष्टान्ते तु पर्यव-

---

इसी भाँति (महाकवि कालिदास के रघुवंश की) यह सूक्ति भी इस निदर्शना प्रकार का ही उदाहरण है—

'कहाँ तो सूर्यवंशका वर्णन ! और कहाँ मेरी अल्पज्ञ बुद्धि ! ऐसा लगता है जैसे मैं अज्ञानवश उडुप (तमेड या डोंगी) के सहारे अपार पारावार को पार करने चल पड़ा होऊँ।'

यहाँ भी दोनों वाक्यार्थों अर्थात् अल्प बुद्धि से सूर्यवंश के वर्णन और 'उडुप से सागर के संतरण' में संबन्ध अनुपपन्न है किन्तु अन्त में इनकी इस 'सादृश्य' में विश्रान्ति हो जाती है कि 'मेरी अल्प बुद्धि से सूर्यवंश का वर्णन हो सकना ऐसा ही है जैसा कि उडुप से सागर के पार पहुँच सकना'।

यह निदर्शना वहाँ भी दिखायी देती है जहाँ 'उपमेय'-संबन्धी व्यवहार 'उपमान' में असंभव सा प्रतीत होता है। जैसे कि यहाँ—

'उस मृगनयनी के अधर में मुझे जिस मधुरता का आस्वाद मिला उसे रसज्ञजन मृद्वीका रस (अंगूर) में ही पा सके।

यहाँ यह स्पष्ट है कि वर्ण्य नायिका-अधर की मधुरता द्राक्षारस में असंभव है किन्तु अन्त में यह भी स्पष्ट है कि वर्ण्य नायिका-अधर की मधुरता द्राक्षारस की मधुरता के समान प्रतिपादित की जा रही है।

यह 'निदर्शना' मालारूप में भी पायी जाया करती है। जैसे कि मेरी इस स्वरचित सूक्ति में जो 'निदर्शना' है वह 'माला निदर्शना' है—

'अरे तुम जो अपने मन को सांसारिक भोग-विलास में रमा रहे हो मानो एकतो तोते को बिलाव के मुँह में फेंक रहे हो हिरन को बघेरे के जबड़ों में डाल रहे हो और घोड़े को भैंसे की सींगों पर रख रहे हो।

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'विषयभोग में मन के रमाने' और 'तोते को बिलाव के मुँह में फेंकने आदि' में जब तक, 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' (सादृश्य) की स्थापना न हो जाय तब तक वाक्यार्थ में विश्रान्ति नहीं आ सकती। यहाँ वाक्यार्थ 'बिम्बप्रतिबिम्बभाव' में

अत्र प्रकरणादिनियमाभावाद् द्वावपि राजसूर्यौ वाच्यौ।

( २५—अप्रस्तुतप्रशंसालंकार · सप्रभेद निरूपण )

क्वचिद्विशेषः सामान्यात्सामान्यं वा विशेषतः।
कार्यान्निमित्तं कार्यं च हेतोरथ समात्समम्॥ ५८॥
अप्रस्तुतात्प्रस्तुतं चेद् गम्यते पञ्चधा ततः।
अप्रस्तुतप्रशंसा स्याद्—

क्रमेणोदाहरणम्—

( सामान्य से विशेष की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' )

'पादाहतं यदुत्थाय मूर्धानमधिरोहति।
स्वस्थादेवापमानेऽपि देहिनस्तद्वरं रजः॥'

अत्रास्मदपेक्षया रजोऽपि वरमिति विशेषे प्रस्तुते सामान्यमभिहितम्।

---

नामक राजा ) प्रकाशित हो रहे हैं।'

यहाँ 'प्रकरण' आदि अभिधानियामकों में एक की भी सम्भावना नहीं। इसलिये यहाँ राजपरक किं वा सूर्यपरक—दोनों अर्थ वाच्यरूप से ही विवक्षित प्रतीत हो रहे हैं ( जिसमें 'श्लेष' का स्वरूप स्पष्ट झलक रहा है )।

विमर्श—साहित्यदर्पणकार ने 'श्लेष' को शब्दालङ्कार और अर्थालङ्कार—दोनों प्रकार का अलङ्कार माना है। शब्दालङ्कार के रूप में 'श्लेष' को शब्दश्लेष कहा है और अर्थालङ्कार के रूप में इसे 'अर्थश्लेष' माना है। 'अर्थश्लेष' और 'शब्दशक्त्युद्भवध्वनि' के भेद के सम्बन्ध में 'प्रदीप'कार की यह उक्ति ध्यान देने योग्य है—

'यत्रोभयोरर्थयोस्तात्पर्यं स श्लेष। यत्र त्वेकस्मिन्नेव तत्, सामग्रीमहिम्ना तु द्वितीयार्थप्रतीति· सा व्यञ्जनेति।'

अलङ्कारसर्वस्वकार ने 'समासोक्ति' और 'अर्थश्लेष' के भेद के सम्बन्ध में यह कहा है—

'केवलविशेषणसाम्यं समासोक्तावुक्तं विशेष्ययुक्तविशेषणसाम्य त्वधिकृत्येदमुच्यते।'

( अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १२१ )

अनुवाद—'अप्रस्तुतप्रशंसा' वह अलङ्कार है जिसे अप्रस्तुत से प्रस्तुत की ऐसी अभिव्यञ्जना में देखा जाया करता है जिसकी ये पाँच सम्भावनायें हुआ करती हैं—( १ ली ) अप्रस्तुतरूप सामान्य से प्रस्तुतरूप विशेष की अभिव्यञ्जना, ( २ री ) अप्रस्तुतरूप विशेष से प्रस्तुतरूप सामान्य की अभिव्यञ्जना, ( ३ री ) अप्रस्तुतरूप कार्य से प्रस्तुतरूप कारण की अभिव्यञ्जना, ( ४ थी ) अप्रस्तुतरूप कारण से प्रस्तुतरूप कार्य की अभिव्यञ्जना और ( ५ वीं ) अप्रस्तुतरूप समान वस्तु से प्रस्तुतरूप समान वस्तु की अभिव्यञ्जना। इन पञ्चविध सम्भावनाओं के कारण अप्रस्तुतप्रशंसा भी पाच प्रकार की हुआ करती है।

इसके उदाहरण क्रमश ये हैं—

'अपमानित होने पर भी चुप बैठ जाने वाले मनुष्य से तो वह धूल अच्छी है जो कि पैरों तले रौंदी जाने पर भी रौंदनेवाले के सिर पर जा बैठती है।' ( शिशुपालवध )

यहाँ जो प्रस्तुत अभिव्यङ्ग्य है वह यह विशेषरूप अर्थ है—'शिशुपाल से अपमानित और किंकर्त्तव्यविमूढ पड़े रहने वाले हम लोगों की अपेक्षा धूल अच्छी है'। ...

( विशेष से सामान्य की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' )

'स्रगियं यदि जीवितापहा हृदये किं निहिता न हन्ति माम् ।
विषमप्यमृतं क्वचिद्भवेदमृतं वा विषमीश्वरेच्छया ॥'

अत्रेश्वरेच्छया क्वचिदहितकारिणोऽपि हितकारित्वं हितकारिणोऽप्यहितकारित्वमिति सामान्ये प्रस्तुते विशेषोऽभिहितः । एवञ्चात्राप्रस्तुतप्रशंसामूलोऽर्थान्तरन्यासः ।

दृष्टान्ते प्रख्यातमेव वस्तु प्रतिबिम्बत्वेनोपादीयते । इह तु विषामृतयोरमृतविषीभावस्याप्रसिद्धेन तस्य सद्भावः ।

( कार्य से कारण की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' )

'इन्दुर्लिप्त इवाञ्जनेन जडिता दृष्टिर्मृगीणामिव,
प्रम्लानारुणिमेव विद्रुमदलं श्यामेव हेमप्रभा ।
कार्कश्यं कलया च कोकिलवधूकण्ठेष्विव प्रस्तुतं
सीतायाः पुरतश्च हन्त ! शिखिनां बर्हाः सगर्हा इव ॥'

---

( अपमानित और अपमान सहने वाले मनुष्य मात्र की अपेक्षा धूल अच्छी है आदि ) रूप अर्थ के अभिधान द्वारा अभिव्यञ्जित रखा गया है ।

'यदि यह फूल की माला प्राण ले लेने वाली है तो मेरी छाती पर लटकती हुई मेरा प्राण क्यों नहीं ले लेती ! ओह ! ईश्वर की भी क्या लीला है कि एक के लिये तो विष भी अमृत हो जाता है और दूसरे के लिये अमृत भी विष बन जाता है । ( रघुवंश )

यहाँ 'ईश्वर की इच्छा से अमङ्गलजनक भी वस्तु की मङ्गलकारिता और मङ्गलजनक भी वस्तु की अमङ्गलकारिता' का जो अभिप्राय है वह एक प्रस्तुतरूप 'सामान्य' अभिप्राय है और इसकी प्रतीति जिससे हो रही है वह यहाँ उपनिबद्ध एक अप्रस्तुतरूप विशेष अभिप्राय अर्थात् 'अमृत के विषवत् और विष के अमृतवत् होने' का अभिप्राय है । यहाँ एक प्रकार से 'अर्थान्तरन्यास' का भी वैचित्र्य झलक रहा है ( क्योंकि यहाँ सामान्य से विशेष का समर्थन भी हो रहा है ) किन्तु इसका भी मूल यहाँ की 'अप्रस्तुत प्रशंसा' ही है ।

यहाँ 'दृष्टान्त' अलङ्कार की कोई सम्भावना नहीं क्योंकि ( भले ही यहाँ 'विष के कदाचित् अमृत और अमृत के कदाचित् विष होने तथा माला के द्वारा इन्दुमती के प्राणहरण और अज के प्राणदान' में बिम्बप्रतिबिम्बभाव प्रतीत हो किन्तु ) 'दृष्टान्त' में जिस वस्तु को 'प्रतिबिम्ब' ( उपमान ) रूप से उपन्यस्त किया जाया करता है उसके लिये यह आवश्यक है कि वह प्रसिद्ध हो । यहाँ विष के अमृत और अमृत के विष होने' का जो उपनिबन्ध है वह एक अप्रसिद्ध वस्तु है और इसलिये यहाँ 'दृष्टान्त' की कल्पना निर्मूल ही है ।

'सीता के ( मुख के ) आगे चन्द्रमा ऐसा लगता है जैसे कालिख से पुता हो। ( नेत्रों के आगे ) हिरणियों के नयन ऐसे लगते हैं जैसे जड़ीभूत हो रहे हों। ( ओठों की लाली के आगे ) मूँगे के दाने ऐसे लगते हैं जैसे उनकी लाली फीकी पड़ गयी हो। ( अङ्गशोभा के आगे ) सोने की चमक ऐसी लगती है जैसे काली पड़ गयी हो ( मीठी बोली के आगे ) कोयल की कूक ऐसी लगती है जैसे कर्कशता से भर उठी हो और ( केशपाश के आगे ) मोर के पंख ऐसे लगते हैं जैसे किसी भी काम के न हों ।'

अत्र सम्भाव्यमानेभ्य इन्द्रादिगताञ्जनलिप्तत्वादिभ्यः कार्येभ्यो वदनादिगतसौन्दर्यविशेषरूपं प्रस्तुतं कारणं प्रतीयते।

( कारण से कार्य की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशंसा' )

'गच्छामीति यथोक्तया मृगदृशा निःश्वासमुद्रेकिणं
त्यक्त्वा तिर्यगवेक्ष्य बाष्पकलुषेणैकेन मा चक्षुषा।
अद्य प्रेम मदर्पितं प्रियसखीवृन्दे त्वया बध्यता-
मित्थं स्नेहविवर्धितो मृगशिशुः सोत्प्रासमाभाषितः॥'

अत्र कस्यचिद्गमनरूपे कार्ये कारणमभिहितम्।

( समान वस्तु से समान वस्तु की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशसा' )

तुल्ये प्रस्तुते तुल्याभिधाने च द्विधा श्लेषमूला सादृश्यमात्रमूला च। श्लेषमूलाऽपि समासोक्तिवद्विशेषणमात्रस्य श्लेषवद्विशेष्यस्यापि श्लेषे भवतीति द्विधा।

क्रमेण यथा—

( समासोक्ति की भाँति केवल विशेषण की श्लिष्टता में श्लेषमूला 'अप्रस्तुतप्रशंसा' )

'सहकारः सदामोदो वसन्तश्रीसमन्वितः।
समुज्ज्वलरुचिः श्रीमान् प्रभूतोत्कलिकाकुलः॥'

---

यहाँ 'चन्द्रमा आदि में कालिख की पुताई आदि' ( अप्रस्तुतरूप ) कार्यों की जो सभावना की गई है उसके द्वारा, उनके कारणभूत, सीता के मुख आदि के सौन्दर्य-विशेष की, जोकि यहाँ प्रस्तुत है, स्पष्टतया प्रतीति हो उठती है।

'जब कि मैंने उस सुन्दरी से यह कहा कि 'मैं अब जा रहा हूँ' तब उसने लम्बी आह खींची, आँसूभरी आँख से मुझे तिरछे देखा और प्रेम से पाले मृगछौने से, एक दुख-भरी मुस्कराहट के साथ, यह कहा कि 'अब तू मेरी सखियों से वैसे ही प्यार करना जैसे आज तक मुझसे करता रहा है।'

यहा जिसका अभिधान है वह एक अप्रस्तुतरूप कारण ( विरहविह्वला नायिका की मृत्यु सूचना ) है और इससे जिस प्रस्तुतरूप कार्य की प्रतीति हो रही है वह नायक की देशान्तरगमननिवृत्ति का कार्य है।

जहा समान वस्तु से समान वस्तु की अभिव्यञ्जना में 'अप्रस्तुतप्रशसा' हुआ करती है वहा वह दो प्रकार की हुआ करती है—( १ ली ) श्लेषमूला अप्रस्तुतप्रशसा और ( २ री ) सादृश्यमात्रमूला अप्रस्तुतप्रशंसा।

यह (१ ली) अर्थात् श्लेषमूला अप्रस्तुतप्रशंसा 'समासोक्ति' की भांति, केवल विशेषण की श्लिष्टता में भी हुआ करती है और 'श्लेष' की भांति वहां भी हुआ करती है जहाँ विशेष्य भी श्लिष्ट रहा करता है। जैसे कि क्रमशः—

'आम्र का वृक्ष भी कितना विचित्र हुआ करता है—'सदामोद'—निरन्तर 'आमोद' अर्थात् सौरभ और 'मोद' अर्थात् आनन्द से युक्त, 'वसन्तश्रीसमन्वित'—वसन्त की श्री अर्थात् शोभा और वसन्तकालीन वेशभूषा से विभूषित, 'समुज्ज्वलरुचि' चमकती कान्ति से भरपूर, 'श्रीमान्'—शोभा से पूर्ण और सुन्दर वेषधारी और 'प्रभूतोत्कलिकाकुल' निकली हुई मञ्जरियों से भरा और अत्यधिक उत्कण्ठा से भरा।'

अत्र विशेषणमात्रश्लेषवशादप्रस्तुतात्सहकारात्कस्यचित्प्रस्तुतस्य नायकस्य प्रतीतिः।

( श्लेष की भाँति विशेष्य की भी श्लिष्टता में श्लेषमूला 'अप्रस्तुतप्रशंसा' )

पुंस्त्वादपि प्रविचलेद्यदि यद्यधोऽपि
यायाद्यदि प्रणयने न महानपि स्यात्।
अभ्युद्धरेत्तदपि विश्वमितीदृशीयं
केनापि दिक्प्रकटिता पुरुषोत्तमेन॥'

अत्र पुरुषोत्तमपदेन विशेष्येणापि श्लिष्टेन प्रचुरप्रसिद्ध्या प्रथमं विष्णुरेव बोध्यते। तेन वर्णनीयः कश्चित्पुरुषः प्रतीयते।

सादृश्यमात्रमूला यथा—

'एकः कपोतपोतः शतशः श्येनाः क्षुधाभिधावन्ति।
अम्बरमावृतिशून्यं हरहर शरणं विधेः करुणा॥'

अत्र कपोतादप्रस्तुतात्कश्चित्प्रस्तुतः प्रतीयते। इयं च क्वचिद्वैधर्म्येणापि भवति।

'धन्याः खलु वने वाताः कह्लारस्पर्शशीतलाः।
राममिन्दीवरश्यामं ये स्पृशन्त्यनिवारिताः॥'

---

यहाँ केवल विशेषणों के श्लेष से अप्रस्तुतरूप 'सहकार ( आम्रवृक्ष )' के द्वारा किसी प्रस्तुतरूप नायक की प्रतीति हो रही है—

'यह ( 'मोहिनी'अवतार में ) चाहे पुंस्त्व ( वीरता अथवा पुरुष के स्वरूप ) का भी परित्याग कर दे, चाहे नीचे ( वराह अवतार में पाताल में या निम्न स्थान पर ) भी क्यों न चला जाय चाहे ( वामनअवतार में ) 'प्रणयन ( कर्म या प्रतिष्ठा ) में बड़ा भी न हो सके, किन्तु इतना निश्चित है कि संसार का उद्धार अवश्य करता रहता है। और वस्तुतः यही तो वह आदर्श है जो कि इस विलक्षण पुरुषोत्तम ( भगवान् विष्णु और पुरुषोत्तम नामक राजा ) ने प्रकट कर दिखाया है।

यहाँ यह स्पष्ट है कि विशेष्यभूत 'पुरुषोत्तम' पद भी ( विष्णुवाचक और राजवाचक होने से ) श्लिष्ट है। इस पद के द्वारा पहले, विष्णुरूप अर्थ जो कि अधिक प्रसिद्ध है, प्रतीत हो जाता है और इसके बाद यहाँ प्रकृत पुरुषोत्तम नामक राजा की अभिव्यक्ति हो उठती है।

अब ( २ री ) अर्थात् 'सादृश्यमात्रमूला' अप्रस्तुतप्रशंसा का उदाहरण यह है—

'एक छोटा सा कबूतर का बच्चा बच रहा है। उस पर सैकड़ों भूखे बाज टूट पड़ रहे हैं। आकाश में छिपने की कोई जगह नहीं! ओह! ईश्वर की दया का ही सहारा है।

यहाँ कपोत अप्रस्तुत है और उससे किसी प्रस्तुतरूप असहाय पुरुष की प्रतीति हो उठती है।

यह ( सादृश्यमात्रमूला ) अप्रस्तुतप्रशंसा कहीं-कहीं वैधर्म्य के आधार पर भी दिखाई दिया करती है—

कमलों के स्पर्श से शीतल वनवायु के वे झोंके सचमुच धन्य हैं जो कि बिना किसी रोक-टोक के नीलकमलवत् श्याम राम का स्पर्श किया करते हैं।'

अत्र वाता धन्या अहमधन्य इति वैधर्म्येण प्रस्तुतः प्रतीयते। वाच्यस्य सम्भवासम्भवोभयरूपतया त्रिप्रकारेयम्। तत्र सम्भवे उक्तोदाहरणान्येव।

असम्भवे यथा—

'कोकिलोऽहं भवान् काकः समान कालिमावयोः।
अन्तर कथयिष्यन्ति काकलीकोविदाः पुनः॥'

अत्र काककोकिलयोर्वाकोवाक्य प्रस्तुतस्याध्यारोपण विनाऽसम्भवि।

उभयरूपत्वे यथा—

'अन्तश्छिद्राणि भूयासि कण्टका बहवो बहिः।
कथं कमलनालस्य माभूवन् भङ्गुरा गुणाः॥'

अत्र प्रस्तुतस्य कस्यचिदध्यारोपण विना कमलनालान्तश्छिद्राणां गुणभङ्गुरीकरणे हेतुत्वमसम्भवि। अन्येषा तु सम्भवीत्युभयरूपत्वम्। अस्याश्च समासोक्तिवद् व्यवहारसमारोपप्राणत्वाच्छब्दशक्तिमूलाद्वस्तुध्वनेर्भेद'।

---

यहाँ 'वनवायु के झोंके भाग्यशाली' हैं यह तो अप्रस्तुत है और इससे 'मैं अभागा हूँ' यह प्रस्तुत, जिसमें वैधर्म्य का अभिप्राय स्पष्ट है, अभिव्यक्त हो उठता है।

यह 'अप्रस्तुतप्रशसा' इस दृष्टि से तीन प्रकार की हुआ करती है (१) कहीं तो 'अप्रस्तुतरूप वाच्यार्थ सभाव्य हुआ करता है, (२) कहीं वह असभाव्य रहा करता है और (३) कहीं वह सभाव्य और असभाव्य दोनों रूपों में अवस्थित दिखायी पड़ा करता है। वाच्यार्थ की सभाव्यता में जो 'अप्रस्तुतप्रशंसा' हुआ करती है उसके उदाहरण-रूप में तो पूर्वोद्धृत सूक्तियाँ ही देखी जा सकती हैं। और वाच्यार्थ की असंभाव्यता में अप्रस्तुत प्रशसा' के उदाहरण के लिये यह सूक्ति देखने योग्य है—

'मैं कोयल हूँ, तू कौआ है—हम दोनों में कालापन तो समान ही है किन्तु हम दोनों में जो भेद है उसे वे ही जानते हैं जो कि 'काकली' (स्वरमाधुरी) की पहचान रखा करते हैं।'

यहां काक और कोकिल का यह वाकोवाक्य (प्रश्नोत्तरपूर्ण आलाप) रूप वाच्यार्थ असभाव्य है (क्योंकि काक और कोकिल यह सब प्रश्नोत्तर क्यों कर सकें) किन्तु इसकी असभाव्यता का निराकरण इसलिए हो जाता है क्योंकि यहा प्रस्तुतरूप अर्थ (बाहर से समान किन्तु भीतर से असमान दो पुरुषों के व्यवहाररूप अर्थ) की अभिव्यञ्जना स्पष्टरूप से हो उठती है।

वाच्यार्थ की सभाव्यता असभाव्यता की अवस्था में 'अप्रस्तुतप्रशसा' का उदाहरण यह है—

'भीतर छिद्र ही छिद्र है और बाहर काँटे ही काँटे। फिर भला कमलनाल के गुण क्यों कर न भगुर हुआ करें।'

यहा यह स्पष्ट है कि 'कमलनाल के छिद्रों के कारण उस (कमलनाल) के गुणों (तन्तुओं) की भङ्गुरता' का वाच्यार्थ, जो कि अप्रस्तुतरूप है, असम्भाव्य है और इस असम्भाव्यता के निराकरण के लिये यहा 'किसी प्रस्तुत पुरुष के दोषों और उस (पुरुष) के गुणों की नाशवत्ता' का व्यङ्ग्यार्थ अवश्य समझा जाया करता है। किन्तु यहीं 'कमलनाल के बाहर के काँटों और उस (कमलनाल) के गुणों (तन्तुओं) की भङ्गुरता' का अप्रस्तुतरूप वाच्यार्थ सम्भाव्य भी है, किन्तु इसकी भी उपपत्ति तभी हो पाती है

निन्दया स्तुतेर्गम्यत्वे व्याजेन स्तुतिरिति व्युत्पत्त्या व्याजस्तुतिः। स्तुत्या निन्दाया गम्यत्वे व्याजरूपा स्तुतिः।

क्रमेण यथा—

(व्याजेन स्तुतिः = निन्दा के बहाने स्तुति)

'स्तनयुगमुक्ताभरणाः कण्टककलिताङ्गयष्टयो देव!।
त्वयि कुपितेऽपि प्रागिव विश्वस्ता द्विट्स्त्रियो जाताः॥'

इदं मम।

(व्याजरूपा स्तुतिः = स्तुति का बहाना मात्र)

'व्याजस्तुतिस्तव पयोद! मयोदितेयं
यज्जीवनाय जगतस्तव जीवनानि।
स्तोत्रं तु ते महदिद घन! धर्मराज-
साहाय्यमर्जयसि यत्पथिकान्निहत्य॥'

---

और स्तुतिरूप वाच्यार्थ से निन्दारूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति में देखा जाया करता है।

'निन्दारूप वाच्यार्थ से स्तुतिरूप व्यङ्ग्यार्थ' की प्रतीति में 'व्याजस्तुति' की व्युत्पत्ति है 'व्याजेन स्तुति' अर्थात् 'निन्दा के बहाने स्तुति' और 'स्तुतिरूप वाच्यार्थ से निन्दारूप व्यङ्ग्यार्थ की प्रतीति' में 'व्याजस्तुति' की जो व्युत्पत्ति है वह है—'व्याजरूपा स्तुति' अर्थात् स्तुति का बहाना मात्र।

क्रमश. जैसे कि—

'महाराज! आपके क्रुद्ध होने पर भी शत्रुनारियां निश्चिन्त हैं क्योंकि पहले की ही भांति उनके स्तन अब भी 'मुक्ताभरण' हैं (पहले इसलिये 'मुक्ताभरण' थे क्योंकि मौक्तिक के आभूषणों से विभूषित थे और अब आभूषणशून्य होने के कारण 'मुक्ताभरण' हैं) और उनकी अङ्गयष्टि भी पूर्ववत् ही 'कण्टककलित' है (पहले इसलिये 'कण्टककलित' थी क्योंकि रतिसुख के आनन्द-रोमाञ्चों से भर उठती थी और अब इसलिये 'कण्टककलित' है क्योंकि प्राण लेकर जगलों में भागते-फिरने के कारण जगली कांटों से बिंधी) हैं।'

यह सूक्ति स्वरचित सूक्ति है।

'हे मेघ! यह तो मैं तुम्हारी व्याजस्तुति कर रहा हूँ कि तुम्हारा जल जगत् के जीवन के लिये है। किन्तु वस्तुत तुम्हारी सबसे बड़ी स्तुति तो यह है कि तुम वियोगी जनों का प्राण लेकर यमराज की सहायता किया करते हो।'

विमर्श—'अलङ्कारसर्वस्व'कार ने 'व्याजस्तुति' की यह स्वरूप-मीमासा की है—

'यत्र स्तुतिरभिधीयमानाऽपि प्रमाणान्तराद् बाधितस्वरूपा निन्दायां पर्यवस्यति तत्राऽसत्यत्वाद् व्याजरूपा स्तुतिरित्यनुगमेन व्याजस्तुति.। यत्रापि निन्दाशब्देन प्रतिपाद्यमाना पूर्ववद् बाधितरूपा स्तुति. पर्यवसिता भवति सा द्वितीया व्याजस्तुति। व्याजेन निन्दामुखेन स्तुतिरिति कृत्वा।' (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १४२)

अर्थात् 'व्याजस्तुति' की दो ही सभावनायें हैं। पहली सभावना वह है जिसमें अप्रस्तुत स्तुतिरूप अर्थ से प्रस्तुत निन्दारूप अर्थ अभिव्यङ्ग्य हुआ करता है और दूसरी वह जिसमें अप्रस्तुत निन्दारूप अर्थ के आधार पर प्रस्तुत स्तुतिरूप व्यङ्ग्यार्थ निकला करता है।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि अप्रस्तुत निन्दा अथवा स्तुतिरूप अर्थ से स्तुति अथवा निन्दारूप प्रस्तुत अर्थ की प्रतीति होने पर भी 'व्याजस्तुति' में अप्रस्तुतप्रशंसा की भ्रान्ति नहीं

एवञ्च—

'अनेन पर्यासयताऽश्रुबिन्दून् मुक्ताफलस्थूलतमान् स्तनेषु ।
प्रत्यर्पिताः शत्रुविलासिनीनामाक्षेपसूत्रेण विनैव हाराः ॥'

अत्र वर्णनीयस्य राज्ञो गम्यभूतशत्रुमारणरूपकारणवत्कार्यभूतं तथाविध-शत्रुस्त्रीक्रन्दनजलमपि प्रभावातिशयबोधकत्वेन वर्णनार्हमिति पर्यायोक्तमेव ।

'राजन् राजसुता न पाठयति मा देव्योऽपि तूष्णीं स्थिताः
कुब्जे ! भोजय मां कुमारसचिवैर्नाद्यापि किं भुज्यते ।
इत्थं राजशुकस्तवारिभवने मुक्तोऽध्वगैः पञ्जरा-
च्चित्रस्थानवलोक्य शून्यवलभावेकैकमाभाषते ॥'

अत्र प्रस्थानोद्यतं भवन्त श्रुत्वा सहसैवारयः पलायिता इति कारणं प्रस्तु-तम् । 'कार्यमपि वर्णनार्हत्वेन प्रस्तुतम्' इति केचित् ।

---

(हयग्रीव के स्वर्गविजयरूप कारण के) कार्यरूप में ही प्रतीत हो सकती है । यहाँ (वाच्य) कार्य से (व्यङ्ग्य) कारण की प्रतीति सी जो लग रही है उसमें कार्य से कारण की प्रतीति में होने वाली 'अप्रस्तुतप्रशंसा' का भ्रम नहीं होना चाहिये क्योंकि 'अप्रस्तुतप्रशंसा' में तो कार्य प्रस्तुत नहीं रहा करता किन्तु पर्यायोक्त में कारण की भाँति कार्य भी प्रस्तुत ही रहा करता है जैसे कि यहाँ ही ( व्यङ्ग्य ) स्वर्गविजयरूप कारण की भाँति वाच्यभूत हैं 'सैनिकजनकृत मञ्जरी त्रोटनरूप' कार्य भी प्रस्तुत ही लग रहा है क्योंकि इसी के द्वारा यहाँ वर्ण्य विषय ( जैसे कि यहाँ दैत्यराज हयग्रीव ) के प्रभावातिशय का प्रतिपादन किया जा रहा है ।

इसी प्रकार इस सूक्ति अर्थात्—

'इस प्रतापी भूपाल ने शत्रुनारियों के स्तनों पर मोतियों सरीखे उनके अश्रुकणों की वर्षा करके उन्हें ऐसे मुक्ताहार से विभूषित कर दिया है जिसमें गुम्फनसूत्र की भी आवश्यकता नहीं ।'

में भी जो अलङ्कार है वह 'पर्यायोक्त' ही है क्योंकि यहाँ भी वर्ण्य भूपालकृत शत्रुसंहाररूप कारण की भाँति, जो कि व्यङ्ग्य है, वाच्यरूप से अवस्थित, 'शत्रुनारीजनसवद्ध अश्रुजल-रूप' कार्य भी प्रस्तुत ही प्रतीत हो रहा है और वर्ण्यविषय का एक प्रभावशाली प्रति-पादन प्रकार सा ही लग रहा है ।

इस सूक्ति अर्थात्—

'राजन् ! आपके शत्रु के प्रासाद में पथिकों द्वारा पिंजड़ा खोलकर बाहर निकाला गया राजशुक, सूनी अटारी में अपने चित्रलिखित स्वामी आदि को देख-देख उन सबसे इस प्रकार कहा करता है—'महाराज ! राजकुमारी मुझे 'राम राम' नहीं सिखाती, राज-रानियाँ भी चुपचाप बैठी हुई हैं, अरी कुब्जे ! मुझे खाना क्यों नहीं देती, राजकुमार और उनके सचिव लोग भी क्या अब तक उपासे पड़े हैं ?'

में भी, कतिपय काव्याचार्य ( वस्तुत साहित्यदर्पणकार और उनके अनुयायी लोग ) 'पर्यायोक्त' ही मानते हैं क्योंकि उनके अनुसार यहाँ ( कारण की भाँति ) कार्य (राजशुक का अपने स्वामी आदि की मृत्यु में यह प्रलाप ) भी वर्ण्य भूपाल के प्रभावातिशय के प्रतिपादनार्थ प्रस्तुतरूप से ही उपात्त है क्योंकि यहाँ (व्यङ्ग्यरूप से अवस्थित) 'राजन् !

( २८—अर्थान्तरन्यास )

सामान्यं वा विशेषेण विशेषस्तेन वा यदि ।
कार्यं च कारणेनेदं कार्येण च समर्थ्यते ॥ ६१ ॥
साधर्म्येणेतरेणार्थान्तरन्यासोऽष्टधा ततः ।

क्रमेणोदाहरणम्—

( साधर्म्य के द्वारा सामान्य का विशेष से समर्थन )

'बृहत्सहायः कार्यान्तं क्षोदीयानपि गच्छति ।
सम्भूयाम्भोधिमभ्येति महानद्या नगापगा ॥'

अत्र द्वितीयार्धगतेन विशेषरूपेणार्थेन प्रथमार्धगतः सामान्योऽर्थः सोपपत्तिकः क्रियते ।

( साधर्म्य के द्वारा विशेष का सामान्य से समर्थन )

'यावदर्थपदां वाचमेवमादाय माधवः ।
विरराम महीयांसः प्रकृत्या मितभाषिणः ॥'

( साधर्म्य के द्वारा कार्य का कारण से समर्थन )

'पृथ्वि ! स्थिरा भव भुजङ्गम ! धारयैनां
त्वं कूर्मराज ! तदिदं द्वितयं दधीथाः ।
दिक्कुञ्जराः ! कुरुत तत्त्रितये दिधीर्षां
मार्यः करोति हरकार्मुकमाततज्यम् ॥'

---

अनुवाद—'अर्थान्तरन्यास' वह अलङ्कार है जिसे साधर्म्य अथवा वैधर्म्य के द्वारा, 'सामान्य' का विशेष से, 'विशेष' का सामान्य से, 'कार्य' का कारण से और 'कारण' का कार्य से समर्थन कहा गया है। इस 'अर्थान्तरन्यास' के इस प्रकार आठ भेद सिद्ध होते हैं। इनके क्रमशः उदाहरण ये हैं—

'बड़े की सहायता से छोटा भी कार्य सिद्ध कर लेता है। बड़ी नदी के साथ मिली छोटी पहाड़ी नदी भी समुद्र तक पहुँच जाती है।' ( शिशुपालवध २. १०० )

यहाँ पूर्वार्द्ध-प्रतिपाद्य 'सामान्य'रूप अर्थ द्वितीयार्ध-वर्णित 'विशेष'रूप अर्थ से समर्थित हो रहा है जिसमें साधर्म्य का सम्बन्ध स्पष्ट है ( क्योंकि कार्यान्तगमन और समुद्रगमन परस्पर समान रूप से ही विवक्षित हैं )।

'श्रीकृष्ण ऐसी बात बोले जिसके शब्द और अर्थ परस्पर नपे-तुले रहे और इसके बाद चुप हो गये। वस्तुतः बड़े लोगों का यह स्वभाव ही है कि वे मितभाषी हुआ करते हैं।'

यहाँ पूर्वार्द्धगत अर्थ 'विशेष'रूप अर्थ है जिसका उत्तरार्धगत अर्थ से, जो कि 'सामान्यरूप है, समर्थन किया जा रहा है' यहाँ 'नपी-तुली बात' और 'मितभाषित्व' में परस्पर साम्य अथवा साधर्म्य भी स्पष्ट है जो कि इस 'समर्थन' का प्रयोजक है।

'अरी पृथिवी ! सम्हल जा, अरे शेषनाग ! पृथिवी को सम्हालो, अरे कूर्मराज ! पृथिवी और शेष दोनों को सम्हालो, अरे दिग्गजगण ! इन तीनों का सम्हालना तुम्हारा काम है, देखो, आर्य राम शिव के धनुष पर प्रत्यञ्चा चढ़ा रहे हैं।'

अत्र कारणभूत हरकार्मुकावनम्रीकरण पृथिवीस्थैर्यादे: कार्यस्य समर्थकम्।

(साधर्म्य के द्वारा कारण का कार्य से समर्थन)

'सहसा विदधीत न क्रियाम्' इत्यादौ सम्पद्वरण कार्य सहसा विधानाभावस्य विमृश्यकारित्वरूपस्य कारणस्य समर्थकम्।

एतानि साधर्म्ये उदाहरणानि।

वैधर्म्ये यथा—

> 'इत्थमाराध्यमानोऽपि क्लिश्नाति भुवनत्रयम्।
> शाम्येत्प्रत्यपकारेण नोपकारेण दुर्जनः॥'

अत्र सामान्यं विशेषस्य समर्थकम्।

'सहसा विदधीत—' इत्यत्र सहसाविधानाभावस्यापत्पदत्वं विरुद्धं कार्यं समर्थकम्। एवमन्यत्।

---

यहाँ कार्य का कारण से समर्थन स्पष्ट है क्योंकि 'पृथिवी के सुस्थिर होने' आदि कार्यों को 'हरकार्मुक की नम्रता के बढ़ाने' के कारण द्वारा समर्थित किया जा रहा है। यहाँ जो 'साधर्म्य' है वह कार्य की उत्पत्तियोग्यता और कारण की उत्पादनयोग्यता का साम्य रूप है।

'सहसा विदधीत न क्रियाम्' आदि (किरातार्जुनीय-सूक्ति)। यहाँ कारण का कार्य द्वारा समर्थन स्पष्ट है क्योंकि 'सहसा कार्य न करना अर्थात् सोच-विचारकर कार्य करना' तो यहाँ कारणरूप से उपनिबद्ध है और 'वृणीवरण' (सम्पत्तिलाभ) के कार्य द्वारा समर्थित किया गया है (यहाँ 'सम्पत्प्राप्ति'रूप कार्य की उत्पत्तियोग्यता और 'विमृश्यकारित्व'रूप कारण की उत्पादनयोग्यता में साम्य के कारण 'साधर्म्य' की प्रयोजकता भी स्पष्ट है)।

ये उपर्युक्त उदाहरण तो साधर्म्यनिबन्धन समर्थ्यसमर्थक भाव के उदाहरण रहे।

निम्न सूक्ति में 'वैधर्म्य के द्वारा, विशेष का सामान्य से समर्थन' देखिए—

'यह तारकासुर, देवों द्वारा, इस प्रकार आराधना पाकर भी त्रिभुवन पर अत्याचार करता जा रहा है। दुष्ट प्रत्यपकार से शान्त हुआ करता है, उपकार से कहाँ? (कुमार संभव-२य सर्ग)'

यहाँ उत्तरार्धगत अर्थ 'सामान्य'रूप अर्थ है जिसके द्वारा पूर्वार्धगत 'विशेष'रूप अर्थ का समर्थन किया जा रहा है (यहाँ जो समर्थ्य-समर्थक भाव है उसमें वैधर्म्य का हाथ स्पष्ट है क्योंकि 'आराधना पाकर कोमलता का कार्य किया जाता है और यहाँ उसके विरुद्ध अत्याचार का कार्य हो रहा है)।

इसी प्रकार 'सहसा विदधीत' आदि सूक्ति में वैधर्म्य द्वारा 'कारण का कार्य से समर्थन' देखा जा सकता है क्योंकि यहाँ आपदाओं के प्रदान (आपत्पदत्व) रूप कार्य से 'सहसा क्रियाविधान के अभाव' अथवा 'विमृश्यकारित्व (सोच समझकर कार्य करने) का समर्थन किया जा रहा है जिसमें 'वैधर्म्य' की प्रयोजकता स्पष्ट है क्योंकि यहाँ 'विमृश्यकारित्व और आपत्पदत्व (कारण और कार्य) में जो संबन्ध है वह वैधर्म्य का ही संबन्ध है (साधर्म्य का नहीं)।

विमर्श—(क) 'अर्थान्तरन्यास' एक प्रसिद्ध अलङ्कार है। अलङ्कारशास्त्र के प्रवर्तकाचार्य

भामह ने भी इसका निरूपण किया है। आचार्य भामह के शब्दों में इस अलङ्कार का स्वरूप यह है—

**'उपन्यसनमन्यस्य यदर्थस्योदिताद्दते। ज्ञेयस्सोऽर्थान्तरन्यासः पूर्वार्थानुगतो यथा ॥'**

(काव्यालङ्कार २. ७१)

वस्तुत यही बात आचार्य दण्डी को भी मान्य है—

**'ज्ञेयः सोऽर्थान्तरन्यासो वस्तु प्रस्तुत्य किञ्चन।**
**तत्साधनसमर्थस्य न्यासो योऽन्यस्य वस्तुनः॥** (काव्यादर्श २. १६९)

'अर्थान्तरन्यास' शब्द की व्युत्पत्ति से भी यही अभिप्राय निकलता है—

**'अर्थ्यते इति अर्थ· प्रस्तुत इति यावत्, अन्य· अर्थः अर्थान्तरं तस्य न्यासः'**

अर्थात् प्रस्तुत से अतिरिक्त अप्रस्तुत अर्थ का ऐसा उपनिबन्ध जो कि अन्ततोगत्वा प्रस्तुत का समर्थक हो, 'अर्थान्तरन्यास' है। अलङ्कारसर्वस्वकार ने इस अलङ्कार की यह समीक्षा की है—

**'सामान्यविशेषकार्यकारणभावाभ्यां निर्दिष्टप्रकृतसमर्थनमर्थान्तरन्यासः।'**

**निर्दिष्टस्याभिहितस्य समर्थनार्हस्य प्रकृतस्य समर्थकात्पूर्वं पश्चाद्वा निर्दिष्टस्य यत्समर्थनमुपपादनं न स्वपूर्वत्वेन प्रतीतिरनुमानरूपा सोऽर्थान्तरन्यासः। तत्र सामान्यं विशेषस्य विशेषो वा सामान्यस्य समर्थक इति द्वौ भेदौ। तथा कार्यं कारणस्य कारणं वा कार्यस्य समर्थकमित्यपि द्वौ भेदौ। तत्र भेदचतुष्टये प्रत्येकं साधर्म्यवैधर्म्याभ्यां भेदद्वयेऽष्टौ भेदाः। हिशब्दाभिधानानभिधानाभ्यां समर्थकपूर्वोपन्यासोत्तरोपन्यासाभ्यां च भेदान्तरसंभवेऽपि न तद्गणना सहृदयहृदयहारिणी। वैचित्र्यस्याभावात्। तस्माद् भेदाष्टकमेवेहोट्टङ्कितम्।'** (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १३९)

अर्थात् 'अर्थान्तरन्यास' एक इस प्रकार का वाच्यचमत्कार है जिसमें उपपादन की अपेक्षा रखने वाले 'प्रकृत' का, चाहे वह पहले निर्दिष्ट किया गया हो या बाद में निर्दिष्ट किया जाय, समर्थक वाक्य द्वारा उपपादन अथवा समर्थन कहा करते हैं। 'अर्थान्तरन्यास' में प्रकृत का समर्थन होता है न कि उसका अनुमानतः नवीन अनुभव। 'सामान्य' वस्तु का विशेष से और 'विशेष' वस्तु का 'सामान्य' से उपपादन 'हि', 'यत्' आदि शब्दों के उपादान में शाब्द भी हो सकता है और इन शब्दों के अनुपादान में आर्थ भी।

(ख) 'अर्थान्तरन्यास' और दृष्टान्त' भिन्न भिन्न रूप के अलङ्कार हैं जैसा कि 'उद्योत'कार का कथन है—

**'अनुपपद्यमानतया सम्भाव्यमानस्यार्थस्योपपादनार्थं यदर्थान्तरं न्यस्यते सोऽर्थान्तरन्यास। दृष्टान्ते तु सामान्यं सामान्येन विशेषो विशेषेण समर्थ्यते इति ततो भेद।'**

अर्थात् अर्थान्तरन्यास में तो 'सामान्य'रूप सम्भाव्य अर्थ के समर्थन के लिये, 'विशेष'रूप अर्थान्तर का और 'विशेष'रूप सम्भाव्य अर्थ के समर्थन के लिये 'सामान्य'रूप अर्थान्तर का उपन्यास हुआ करता है किन्तु 'दृष्टान्त' में ऐसा होता है कि 'सामान्य' का समर्थन 'सामान्य' से और 'विशेष' का समर्थन 'विशेष' से ही किया जाया करता है।

(ग) विश्वनाथ कविराज ने 'अलङ्कारसर्वस्व'कार की मान्यता का ही अनुसरण कर कार्यकारणभाव के आश्रय पर 'अर्थान्तरन्यास' के दो भेदों का निरूपण किया है। किन्तु 'अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी'कार की दृष्टि में 'अर्थान्तरन्यास' के कार्यकारणभावनिबन्धन दोनों भेद युक्तियुक्त नहीं हैं—

**कार्यकारणभावाश्रयस्य भेदद्वयस्य काव्यलिङ्गत्वं ग्रन्थकृदेव वक्ष्यतीति सामान्यविशेषभावाश्रयमेव भेदद्वयमाश्रयणीयम्** (अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी [illegible])

( १९—काव्यलिङ्ग )

हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गं निगद्यते ॥ ६२ ॥

तत्र वाक्यार्थता यथा—

> 'यस्यन्नेत्रसमानकान्ति सलिले मग्नं तदिन्दीवरं
> मेघैरन्तरितः प्रिये ! तव मुखच्छायानुकारी शशी ।
> येऽपि त्वद्गमनानुकारिगतयस्ते राजहंसा गता-
> स्त्वत्सादृश्यविनोदमात्रमपि मे दैवेन न क्षम्यते ॥'

अत्र चतुर्थपादे पादत्रयवाक्यानि हेतवः ।

पदार्थता यथा मम—

> 'त्वद्वाजिराजिनिर्धूतधूलीपटलपङ्किलाम् ।
> न धत्ते शिरसा गङ्गां भूरिभारभिया हरः ॥'

अत्र द्वितीयार्धे प्रथमार्धमेकपदं हेतुः ।

अनेकपदं यथा मम—

> 'पश्यन्त्यसंख्यपथगां त्वद्दानजलवाहिनीम् ।
> देव ! त्रिपथगात्मानं गोपयत्युग्रमूर्धनि ॥'

---

'रसगङ्गाधर'कार का भी यही मत है—

'यत्तु कारणेन कार्यस्य कार्येण कारणस्य वा समर्थनम् इत्यपि भेदद्वयमर्थान्तरन्यासस्याऽलङ्कारसर्वस्वकारो व्यरूपयत् तन्न । तस्य काव्यलिङ्गविषयत्वात् ।' (रस० गङ्गा०)

अनुवाद—'काव्यलिङ्ग' वह अलङ्कार है जिसे किसी अर्थ के उपपादन के लिये 'वाक्यार्थ अथवा पदार्थ' के हेतुरूप से उपनिबन्धन में देखा जाया करता है।

जैसे कि 'वाक्यार्थ के हेतुरूप में उपनिबन्धन में 'काव्यलिङ्ग' जिसका उदाहरण यह है—

'हे कामिनि ! तुम्हारी नेत्र-कान्ति की भाँति कान्तिवाला नीलकमल तो पानी में डूब गया, तुम्हारी मुख-कान्ति सी कान्तिवाला चन्द्रमा मेघों के पर्दे में छिप गया और तुम्हारी विचित्र चाल सी चालवाले राजहंस ( वर्षा के आते ही ) मानसरोवर भाग निकले। ओह ! ऐसा लगता है जैसे दैव को यह भी सह्य नहीं कि मैं तुम्हारे सादृश्य के साथ भी अपना मन बहला सकूँ !'

यहाँ प्रथम तीन चरणों के वाक्यार्थ चौथे चरण के वाक्यार्थ के ( काव्यात्मक ) उपपादन के लिये हेतुरूप से उपनिबद्ध हैं।

इसी प्रकार 'पदार्थ के हेतुरूप में उपनिबन्धन में काव्यलिङ्ग' का यह स्वरचित निदर्शन—

'राजन् ! रणभूमि में आपके अश्वसंघों के द्वारा उड़ाई हुई धूलराशि से पंकिल गङ्गा का भारी बोझ के डर से, महादेव शिव अपने मस्तक पर धारण नहीं करते।'

यहाँ प्रथम चरण का ( त्वद्वाजिराजिनिर्धूतधूलीपटलपङ्किलाम् ) समस्त पद पर द्वितीय चरण के उपपादकरूप से ही उपन्यस्त दिखायी दे रहा है।

इसी भाँति 'अनेक पदार्थ के भी हेतुरूप में उपनिबन्धन में काव्यलिङ्ग' का यह स्वरचित उदाहरण देखिए—

'महाराज ! आपके दान-सङ्कल्प के जल की नदी को असंख्य मार्गों में प्रवाहित देख-देखकर त्रिपथगा गङ्गा अपने आपको भगवान् शिव के जटा-जूट में छिपा रही है।'

इह केचिद् वाक्यार्थगतेन काव्यलिङ्गेनैव गतार्थतया कार्यकारणभावेऽर्थान्तरन्यासं नाद्रियन्ते। तदयुक्तम्, तथा ह्यत्र हेतुस्त्रिधा भवति—ज्ञापको निष्पादकः समर्थकश्चेति। तत्र ज्ञापकोऽनुमानस्य विषयः, निष्पादकः काव्यलिङ्गस्य, समर्थकोऽर्थान्तरन्यासस्य, इति पृथगेव कार्यकारणभावेऽर्थान्तरन्यासः काव्यलिङ्गात्। तथा हि—'यत्त्वन्नेत्र–' इत्यादौ चतुर्थपादवाक्यम्, अन्यथा साकाङ्क्षतयासमञ्जसमेव स्यात् इति पादत्रयगतवाक्य निष्पादकत्वेनापेक्षते। 'सहसा विदधीत–' इत्यादौ तु—

'परापकारनिरतैर्दुर्जनैः सह सङ्गतिः।
वदामि भवतस्तत्त्व न विधेया कदाचन॥'

---

[ यहाँ पूर्वार्ध के अनेकों पद ( के अर्थ ) उत्तरार्ध के अर्थ के उपपादक हेतु के रूप में उपन्यस्त हैं। ]

कुछ काव्याचार्यों ( जैसे कि काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट आदि ) का यहाँ यह कहना है कि जब कि वाक्यार्थगत 'काव्यलिङ्ग' में ही कार्य से कारण और कारण से कार्य का समर्थन-वैचित्र्य अन्तर्भूत हो जाता है तब कार्य से कारण और कारण से कार्य के समर्थनरूप 'अर्थान्तरन्यास' की कोई आवश्यकता नहीं। किन्तु उनका यह कथन युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता। यहाँ इस प्रकार देखना है—'हेतु' तीन प्रकार का हो सकता है—(१) ज्ञापक हेतु, (२) निष्पादक हेतु और (३) समर्थक हेतु। इनमें 'ज्ञापक' रूप हेतु अनुमानालङ्कार का विषय है और जिसे 'निष्पादक' रूप हेतु कहते हैं वह 'काव्यलिङ्ग' का विषय है और तीसरा अर्थात् 'समर्थक'रूप हेतु 'अर्थान्तरन्यास' का ही विषय हो पाता है। इस प्रकार यह नि सदिग्ध है कि कार्यकारणभाव का 'अर्थान्तरन्यास' ( जिसमें समर्थक हेतु रहा करता है ) कार्यकारणभावगत 'काव्यलिङ्ग' से ( जिसके लिये निष्पादक हेतु की अपेक्षा है ) सर्वथा भिन्न प्रकार का ही अलङ्कार है और इसे 'यत्त्वन्नेत्रसमानकान्ति' आदि सूक्ति में देखा जा सकता है जिसका चौथा चरण साकांक्ष पड़ा है और अपने निष्पादक हेतु के रूप में पहले तीन चरणों के वाक्यार्थ की अपेक्षा कर रहा है जिससे वह समजस बन जाता है।

यहाँ एक बात ध्यान देने की है और वह यह है कि 'सहसा विदधीत न क्रियाम्' आदि सूक्ति में, जिसमें कार्यकारण भाव पर आश्रित 'अर्थान्तरन्यास' है, 'काव्यलिङ्ग' की शङ्का नहीं होनी चाहिये। कारण यह है कि यहाँ बिना विचारे कार्य न किया जाय' यह वाक्यार्थ स्वय उपपन्न है और इसे किसी अन्य उपपादक वाक्य की कोई आकांक्षा नहीं दिखायी देती क्योंकि इसमें उसी प्रकार का उपदेश है जैसे कि इस सूक्ति अर्थात्—

'परापकारी दुर्जन पुरुषों का सग कदापि न करना चाहिये—यही सच्ची बात है जिसे मैं बता रहा हूँ।' आदि में। 'विमृश्यकारी व्यक्ति को सम्पत्ति स्वय वरण करती है'—यह वाक्यार्थ 'बिना सोचे-समझे कार्य न किया जाय' इस वाक्यार्थ का केवल समर्थन करने के लिये उपनिबद्ध है न कि इसके हेतुरूप में उपन्यस्त है। इससे यह स्पष्ट है कि कार्यकारणभाव-निबन्धन 'अर्थान्तरन्यास' जिसमें एक वाक्यार्थ, अपनी उपपत्ति के लिये, दूसरे वाक्यार्थ की आकांक्षा नहीं किया करता 'काव्यलिङ्ग' से सर्वथा भिन्न है जिसमें एक वाक्यार्थ दूसरे उपपादक वाक्यार्थ की आकांक्षा रखा करता है।

है 'काव्यलिङ्ग' को पृथक् अलङ्कार मानने की क्या आवश्यकता है ? ऐसे प्रसंगों में जो भी चमत्कार है वह उपस्कारक 'श्लेष' का चमत्कार है न कि उपस्कार्य 'काव्यलिङ्ग' का। अन्ततोगत्वा यही कहा जा सकता है कि 'काव्यलिङ्ग' कोई अतिरिक्त अलंकार-तत्त्व नहीं अपितु 'निर्हेतुत्व' दोष का अभाव-रूप है।

(ख) साहित्यदर्पणकार ने 'अलंकारसर्वस्व'कार के काव्यलिङ्ग-विवेचन के आधार पर 'काव्य-लिङ्ग' का लक्षण निरूपण किया है। किन्तु 'अलंकारसर्वस्वविमर्शिनी'कार की इन युक्तियों के देखते यही प्रतीत होता है कि अलङ्कारसर्वस्व का काव्यलिङ्ग विवेचन केवल प्राचीन आलङ्कारिक (आचार्य उद्भटप्रवर्तित) परम्परा का अनुसरणमात्र है न कि वस्तुतत्त्व का पर्यालोचन—

**'ननु हेतोर्वाक्यपदार्थोभयनिबन्धे न कश्चिद्विच्छित्तिविशेष' प्रतीयत इति कथमस्याऽलङ्कारत्वमुक्तम्। न हि साध्यसाधनायोपात्तस्य हेतोरेव प्रकारद्वयातिरेकेणोपनिबन्धः स्यात्। न च यथासंभवविनोपनिबन्धमात्रेणालङ्कारत्वं वक्तु युक्तम्। कविप्रतिभात्मकस्य विच्छित्तिविशेषात्मकस्यालङ्कारत्वेनोक्तत्वात्। न चैवमुपनिबन्धात् कश्चिदतिशय इति कथमस्यालङ्कारत्वम्'। सत्यम्। यद्यप्येवमुपनिबन्धस्य वस्तुवृत्तेरसम्भवान्न कश्चिदतिशयः प्रतीयते तथापि ग्रन्थकृता प्राच्यैर्लक्षितत्वादेतदिह लक्षितम्। "अथ साध्यप्रतीतये हेतोरुपनिबन्धादस्त्येव वैचित्र्यातिशय इति चेत् तर्ह्यनुमानमेवेदं स्यान्नालङ्कारान्तरम्। साध्यसाधनस्य तल्लक्षणत्वेन वक्ष्यमाणत्वात्। एवं हेतोर्वाक्यपदार्थतयोपनिबद्धस्य वास्तवत्वादस्य पृथगलङ्कारत्वं न युक्तम्। उक्तवक्ष्यमाणनीत्याऽनुमान एवान्तर्भावोपपत्तेः।'**

(अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ १८३-१८४)

ऐसी स्थिति में 'साहित्यदर्पण'कार का 'काव्यलिङ्ग'-निरूपण केवल एक प्राचीन आलङ्कारिक परम्परा का अनुसरणमात्र-सा लगता है न कि और कुछ।

(ग) साहित्यदर्पणकार ने हेतुत्रय के विभाग के आधार पर अनुमान, अर्थान्तरन्यास और काव्यलिङ्ग का जो विषय-विभाजन किया है वह एक नवीन कल्पना है। प्राचीन काव्याचार्य 'ज्ञापक' और 'कारक' दो ही हेतु मानते रहे हैं जैसा कि आचार्य दण्डी का कथन है—

**'कारकज्ञापकौ हेतू तौ चानेकविधौ तथा'** (काव्यादर्श २-२३५)।

और जैसे अग्निपुराण (३४३, २९-३०) ने निर्दिष्ट किया है—

**'सिसाधयिषितार्थस्य हेतुर्भवति साधकः।**
**कारको ज्ञापक इति द्विधा सोऽप्युपजायते॥'**

इन दोनों हेतुओं में 'कारक' हेतु का अभिप्राय यह है—

**'प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च प्रयुक्तिं चान्तरा विशन्।**
**उदासीनोऽपि वा कुर्यात् कारकं तत् प्रचक्षते॥'**

(सरस्वतीकण्ठाभरण, ३ १३)

अर्थात् 'कारक' हेतु वह है जो कि उदासीन रहते हुये भी प्रवृत्ति, निवृत्ति और प्रयुक्ति का सम्पादक हुआ करता है।

जिसे 'ज्ञापक' हेतु कहते हैं उसका स्वरूप यह है—

**'द्वितीया च तृतीया च चतुर्थी सप्तमी च यम्।**
**क्रियानाविष्टमाचष्टे लक्षणं ज्ञापकश्च यः॥'**

अर्थात् वह हेतु जो 'ज्ञापक' हुआ करता है किसी क्रिया का निर्वर्तक नहीं हुआ करता—अपितु कार्य अथवा कारणरूप से रहते हुये कारण अथवा कार्य की स्थिति का समर्थन मात्र किया करता है।

( १०—अनुमानालङ्कार )

अनुमानं तु विच्छित्त्या ज्ञानं साध्यस्य साधनात् ।

यथा—

'जानीमहेऽस्या हृदि सारसाक्ष्या विराजतेऽन्तः प्रियवक्त्रचन्द्रः ।
तत्कान्तिजालैः प्रसृतैस्तदङ्गेष्वापाण्डुता कुड्मलताक्षिपद्मे ॥'

अत्र रूपकवशाद्विच्छित्तिः ।

यथा वा—

'यत्र पतत्यबलानां दृष्टिर्निशिताः पतन्ति तत्र शराः ।
तच्चापरोपितशरो धावत्यासां पुरः स्मरो मन्ये ॥'

अत्र कविप्रौढोक्तिवशाद्विच्छित्तिः । उत्प्रेक्षायामनिश्चिततया प्रतीतिः, इह तु निश्चिततयेत्युभयोर्भेदः ।

---

साहित्यदर्पणकार ने 'कारक' हेतु को ही 'निष्पादक' और 'समर्थक' दो भिन्न रूपों में विभक्त कर 'काव्यलिङ्ग' और 'अर्थान्तरन्यास' की भेद-सिद्धि की है जिसमें नवीनता अवश्य है किन्तु युक्तियुक्तता नहीं ।

अनुमान—'अनुमान' वह अलङ्कार है जिसे एक विच्छित्ति के साथ साधन द्वारा साध्य का ज्ञान कहा जाया करता है । जैसे कि—

'ऐसा लगता है जैसे इस कमलनयनी सुन्दरी के हृदय में उसके प्रियतम का मुख-चन्द्र विराज रहा है क्योंकि तभी तो उसकी सर्वत्र फैलने वाली शुभ्र कान्ति से इसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग पाण्डु ( श्वेत-पीत ) वर्ण के हो रहे हैं और नेत्रकमल भी मुकुलित ( मुँदे ) दिखायी पड़ रहे हैं ।

यहाँ 'अनुमान' अलङ्कार है जिसमें रूपक—वस्तुतः निरङ्ग केवलरूपक ( 'वक्त्रचन्द्र' तथा 'अक्षिपद्म' का रूप्यरूपकभाव ) के कारण एक चमत्कारविशेष की प्रतीति स्पष्ट है ।

अथवा, जैसे कि—

'जहाँ सुन्दरियों के कटाक्ष पड़ते हैं वहीं काम के बाण बरसने लगते हैं । ऐसा प्रतीत होता है जैसे इन सुन्दरियों के आगे-आगे धनुष पर बाण चढ़ाये कामदेव दौड़ता जा रहा हो ।

यहाँ भी 'अनुमान' ही अलङ्कार है किन्तु इसकी विच्छित्ति का विधान ( कोई अन्य अलङ्कार नहीं अपितु ) कवि की प्रौढ उक्ति है ।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिये कि 'उत्प्रेक्षा' और 'अनुमान' भिन्न-भिन्न प्रकार के अलङ्कार हैं क्योंकि 'उत्प्रेक्षा' में सम्भावनात्मक ज्ञान अनिश्चितरूप का रहा करता है किन्तु 'अनुमान' में यह निश्चितरूप का हो जाया करता है ।

विमर्श—( क ) 'अनुमान' लोक और काव्य दोनों के क्षेत्र की वस्तु है । लौकिक 'अनुमान' में कोई चमत्कार नहीं रहा करता । किन्तु काव्यात्मक 'अनुमान' चमत्कारपूर्ण हुआ करता है । चमत्कारपूर्ण 'अनुमान' ही अनुमानालङ्कार है । 'अनुमान' में चमत्कार का आधान कविप्रतिभा का कार्य है जैसा कि 'रसगङ्गाधर' का भी कथन है—

'अनुमितिकरणमनुमानम्—

अनुमितिश्चानुमितित्ववती । अनुमितित्वं चानुमिनोमीति मानससाक्षात्कारसाक्षिके

( ३१—हेत्वलङ्कार )

## अभेदेनाभिधा हेतुर्हेतोर्हेतुमता सह ॥ ६३ ॥

जातिविशेष' । व्याप्तिप्रकारकपक्षधर्मतानिश्चयजन्यज्ञान वानुमिति.। तस्याश्च करणं व्याप्तिप्रकारकलिङ्गनिश्चय इत्येके । व्याप्यत्वेन निश्चीयमानं लिङ्गमित्यपरे । इदं च साधारणमनुमानम् । अस्य च कविप्रतिभोल्लिखितत्वेन चमत्कारित्वे काव्यालङ्कारता ।' ( रसग० अनु० )

( ख ) 'अनुमान' शब्द की व्युत्पत्ति, जैसा कि नैयायिकों का मत है, यह है—'अनुमीयते अनेन इत्यनुमानम् ( करणे ल्युट् ) ।' इस दृष्टि से 'अनुमान' अथवा 'अनुमितिकरण' का अभिप्राय 'परामर्श' अथवा 'तृतीय लिङ्गपरामर्श' है । कुछ नैयायिक 'लिङ्गज्ञान' अथवा 'व्याप्तिज्ञान' को अनुमितिकरण कहा करते हैं । किन्तु आलङ्कारिकों की 'अनुमान' की व्युत्पत्ति यह है—

'अनुमीयत इत्यनुमानम् ( भावे ल्युट् ) ।'

अर्थात् 'अनुमान' साधन से साध्य का ज्ञान है । 'अनुमिति' ही अनुमान है । यह 'अनुमान' ( अथवा 'अनुमिति' ) तभी अलङ्कार हो सकता है जब कि उसमें लौकिक अनुमान से विलक्षणता हो । लौकिक अनुमान अथवा तार्किक अनुमान लोक-जीवन की प्रवृत्ति अथवा निवृत्ति से सबद्ध है किन्तु काव्यात्मक अनुमान का प्रयोजन काव्यपाठक के हृदय में चमत्कार का उत्पादन है । आचार्य जयरथ ( अलकारसर्वस्वविमर्शिनी के रचयिता ) ने इसीलिये कहा है—

'अतश्चास्य ( अनुमानालङ्कारस्य ) कविकर्मैव वैलक्षण्यनिमित्तमिति भावः । एवं च कविकर्माभावाद् यत्र विच्छित्तिविशेषाश्रयण न स्यात् तत्र नायमलङ्कार । यथा—'यो यत्कथाप्रसङ्गेच्छिन्नच्छिन्नायतोष्णनिश्वास' । स भवति तं प्रति रक्तस्त्वं च तथा दृश्यसे सुतनु ॥' अत्र रक्तत्व प्रति विशिष्टस्य नि.श्वसितस्यार्थेऽपि हेतुत्वे वास्तवत्वात् कविप्रतिभानिर्वर्तितत्वाभावान्नायमलङ्कार । कविकर्मण एवालङ्कारनिबन्धनत्वेनोक्तत्वात् आर्थत्वस्य तदप्रयोजकत्वात् ।' ( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ १८३ )

( ग ) अलङ्कारान्तरगर्भ 'अनुमान' के अतिरिक्त शुद्ध 'अनुमान' भी अनुमानालङ्कार हुआ करता है । शुद्ध 'अनुमान' के उदाहरणरूप में आचार्य रुय्यक ने निम्न सूक्ति उद्धृत की है—

'यत्रैता लहरीचलाचलदृशो व्यापारयन्ति भ्रुवं यत्तत्रैव पतन्ति संततममी मर्मस्पृशो मार्गणाः। तच्चक्रीकृतचापमञ्चितशरप्रेङ्खत्कर. क्रोधनो धावत्यग्रत एव शासनधर. सत्य सदासां स्मर.॥'

यह सूक्ति कितनी सुन्दर है ! इसी सूक्ति को अपने शब्दों में गढते हुये साहित्यदर्पणकार ने 'यत्र पतत्यबलानाम्' आदि सूक्ति गढी है जिसमें 'अनुमान' का लक्षण तो अवश्य घटता है किन्तु 'काव्यात्मकता' नहीं घटित होती । कारण यह है कि 'अबलानाम्' की ध्वनि में वह सौन्दर्य नहीं जो कि 'लहरीचलाचलदृश ' की ध्वनि में है जो कि यहाँ अत्यन्त उपयोगी है ।

( घ ) अनुमानालङ्कार के विवेचन में रसगङ्गाधरकार की दृष्टि बड़ी सूक्ष्म है । 'रसगङ्गाधर'कार ने 'अनुमान' की रूपरेखा का यह विशद दर्शन किया है—

'अत्रेद बोध्यम्—मन्ये इत्यादिवाचकपदोपादाने वाच्यमनुमानम् । वक्ति, कथयतीत्यादि लक्षकपदोपादाने लक्ष्यम्। तदन्यतरानुपादाने साध्याचिसायामनुमितौ प्रतीयमानम् । साध्यस्याप्यनुपादाने लिङ्गमात्रोपादानेन यत्रागूर्यमाण साध्यं तत्र ध्वन्यमानम् । ''अतोऽनुमितिरेवानुमानम् । तस्याश्च वाच्यत्व लक्ष्यत्व-प्रतीयमानत्व ध्वन्यमानत्वानां साम्राज्यम् ल्युटश्च करण इव भावेऽपि ।' ( रसगङ्गाधर अनुमानप्रकरण )

अनुवाद—'हेतु' वह अलङ्कार है जिसे हेतुमान् के साथ हेतु का अभेदरूप से वर्णन कहा गया है ।

यथा मम—'तारुण्यस्य विलास'—' इत्यत्र वशीकरणहेतुर्नायिका वशीकरणत्वेनोक्ता, विलासह्रासयोस्त्वध्यवसायमूलोऽयमलङ्कारः।

(११—अनुकूलालङ्कार)

अनुकूलं प्रातिकूल्यमनुकूलानुबन्धि चेत्।

यथा—

'कुपितासि यदा तन्वि ! निधाय करजक्षतम्।
बधान भुजपाशाभ्यां कण्ठमस्य दृढं तदा॥'

---

इसका उदाहरण मेरी स्वरचित सूक्ति—'तारुण्यस्य विलास' आदि है। यहाँ 'हेतु' अलङ्कार इसलिये है क्योंकि (प्रेमी पुरुषों के हृदय के) वशीकरण की 'हेतु' रूप नायिका को 'वशीकरण'रूप से वर्णित किया गया है। साथ ही साथ (तारुण्यस्य विलासः में) 'विलास' और (समधिकलावण्यसंपदो ह्रासः में) 'ह्रास' में अभेदाध्यवसायमूलक 'हेतु' अलङ्कार स्पष्ट दिखायी दे रहा है।

विमर्श—(क) आचार्य भामह की दृष्टि में 'हेतु' नाम का कोई भी अलङ्कार नहीं। आचार्य दण्डी ने 'हेतु' को वाणी अथवा कविता का उत्तम भूषण कहा है—

हेतुश्च सूक्ष्मलेशौ च वाचामुत्तमभूषणम्। (काव्यादर्श २ २३५)

किन्तु आचार्य दण्डी का 'हेतु' अलङ्कार 'काव्यलिङ्ग' अलङ्कार है।

आचार्य रुद्रट 'हेतु' अलङ्कार के सर्वप्रथम समर्थक आलङ्कारिक हैं—

हेतुमता सह हेतोरभिधानमभेदकृद्भवेद्यत्र।
सोऽलङ्कारो हेतुः स्यादन्येभ्यः पृथग्भूतः॥ (काव्यालङ्कार ७.८२)

किन्तु काव्यप्रकाशकार आचार्य मम्मट ने आचार्य रुद्रट का खण्डन किया है और 'हेतु' को अतिरिक्त अलङ्कार न मानने का आदेश दिया है—

(हेतुमता सह हेतोरभिधानमभेदतो हेतुः) इति हेत्वलङ्कारोऽत्र न लक्षितः। आयुर्घृतमित्यादिरूपो ह्येष न भूषणतां कदाचिदर्हति वैचित्र्याभावात्। 'अविरलकमलविकासः सकलालिमदश्च कोकिलानन्दः। रम्योऽयमेति संप्रति लोकोत्कण्ठाकरः कालः॥' इत्यत्र काव्यरूपतां कोमलानुप्रासमहिम्नैव समाम्नासिषुर्न तु हेत्वलङ्कारकल्पनयेति पूर्वोक्तं काव्यलिङ्गमेव हेतुः। (काव्यप्रकाश १० म उल्लास)

किन्तु ऐसा लगता है कि काव्यप्रकाशकार के खण्डन के आवेश में विश्वनाथ कविराज ने 'हेतु' को 'काव्यलिङ्ग' और 'अनुमान' से पृथक्रूप का अलङ्कार मान लिया है।

उद्योतकार ने इसीलिये यह निर्णय किया है कि 'हेतु' को पृथक् अलङ्कार मानना अनुचित है—

'एवं हेतुहेतुमतोरभेदाध्यवसायेऽप्येषा (अतिशयोक्तिः)। यथा 'विकासयन् समन्तादिमानि सकलमानसानि विधुमण्डलीर्दर्शयति कोकिलालापम्। समीरयति सुरभिदलसीरि वासन्तिकीवासं सर्पं तदीयमयमेकमलोकमूर्तं मे॥ इत्यादौ विकासमादिपदस्य तद्धेतौ तदध्यवसायात्। एतेन 'हेतोर्हेतुमता सार्धमभेदो हेतुरुच्यते। इति हेत्वलङ्कारोऽयं पृथगित्यपास्तमित्याहुः।

अनुवाद—'अनुकूल' वह अलङ्कार है जिसे प्रतिकूल (वस्तु) द्वारा अनुकूलता के संपादन में देखा जाया करता है। जैसे कि—

'अरी सुन्दरी ! यदि तू कुपित हो गयी तो इस (प्रेमी) के शरीर पर नखक्षत क्या कर इसके गले को अपने बाहुपाश से बाँध दे।

अस्य च विच्छित्तिविशेषस्य सर्वालङ्कारविलक्षणत्वेन स्फुरणात्पृथगलङ्कारत्वमेव न्याय्यम्।

(३३—आक्षेपालङ्कार)

**वस्तुनो वक्तुमिष्टस्य विशेषप्रतिपत्तये ॥ ६४ ॥**
**निषेधाभास आक्षेपो वक्ष्यमाणोक्तगो द्विधा।**

तत्र वक्ष्यमाणविषये क्वचित्सर्वस्यापि सामान्यतः सूचितस्य निषेधः, क्वचिदंशोक्तावंशान्तरे निषेध इति द्वौ भेदौ। उक्तविषये च क्वचिद्वस्तुस्वरूपस्य निषेधः, क्वचिद्वस्तुकथनस्येति द्वौ, इत्याक्षेपस्य चत्वारो भेदाः।

---

यहाँ (इस सूक्ति में) एक ऐसी विचित्रता झलक रही है जिसे अन्य किसी भी अलङ्कार के वैचित्र्य में नहीं देखा जा सकता। इसलिये यही उचित है कि इस वैचित्र्य-प्रकार को एक पृथक् अलङ्कार (अर्थात् 'अनुकूल' अलङ्कार) के रूप में स्वीकार किया जाय।

विमर्श—'अनुकूल' अलङ्कार' रसवादी विश्वनाथ कविराज की कल्पना की एक देन है। 'अनुकूल' अलङ्कार की नयी कल्पना का आधार 'विषम' अलङ्कार की प्राचीन मान्यता है। 'विषम' अलङ्कार की परिभाषा यह रही—

'गुणौ क्रिये वा चेत्स्यातां विरुद्धे हेतुकार्ययोः। यद्वारब्धस्य वैफल्यमनर्थस्य च संभवः॥
विरूपयोः सघटना या च तद्विषमं मतम्।' (साहित्यदर्पण)

जिसमें यह स्पष्ट है कि यदि अननुरूप पदार्थों का एक प्रकार का ससर्ग एक 'अलङ्कार' है तो अननुरूप पदार्थों का दूसरे प्रकार का ससर्ग भी एक 'अलङ्कार'प्रकार अवश्य हो सकता है। किन्तु इस यत्किञ्चिन्मात्र वैलक्षण्य के आधार पर 'अनुकूल' की अतिरिक्त मान्यता आचार्य दण्डी के इस अलङ्कारनिरूपण सिद्धान्त के प्रतिकूल ही दिखायी देती है—

'काव्यशोभाकरान् धर्मानलङ्कारान् प्रचक्षते। ते चाद्यापि विकल्प्यन्ते कस्तान् कार्त्स्न्येन वक्ष्यति॥
किन्तु बीजं विकल्पानां पूर्वाचार्यैः प्रदर्शितम्। तदेव परिसंस्कर्तुमयमस्मत्परिश्रमः॥'

(काव्यादर्श, २. १-२)

अर्थात् अलङ्कार तो शब्द अथवा अर्थ के वे धर्म अथवा वैशिष्ट्य हैं जो कि काव्य की शोभा के सपादक हुआ करते हैं। काव्य की शोभा के आधायक शब्द-धर्मों अथवा अर्थ-धर्मों का इयत्ता-निर्धारण नहीं हो सकता। किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं कि यत्किञ्चिन्मात्र वैचित्र्य के आधार पर नये-नये अलङ्कारों की कल्पना की जाय।

कम से कम विश्वनाथ कविराज को यहाँ यह देखना आवश्यक था कि 'अनुकूल' अलङ्कार के पृथक् अलङ्कार मानने अथवा न मानने से 'रसात्मक वाक्य' में विशेषता का आधान सभव है अथवा नहीं। रसध्वनिवादी काव्याचार्य के लिये 'अनुकूल' को अतिरिक्त अलङ्कार मानना युक्तियुक्त नहीं प्रतीत होता।

अनुवाद—'आक्षेप' वह अलङ्कार है जिसे विवक्षित वस्तु के ऐसे आपातत निषेध में देखा जाया करता है जो कि अन्ततोगत्वा उसकी विशेषता के प्रतिपादन के लिये किया जाया करता है। इसके ये दो प्रकार हैं—(१ ला) वक्ष्यमाण वस्तुगत निषेधाभासरूप आक्षेप और (२ रा) उक्त वस्तुगत निषेधाभासरूप आक्षेप।

वक्ष्यमाण वस्तुगत निषेधाभासरूप 'आक्षेप' भी दो प्रकार का हुआ करता है—(१ ला) वह, जिसमें सामान्यतया सूचित समस्त वस्तु का निषेध किया जाया करता है और (२ रा) वह, जिसमें एक अश में सूचित वस्तु का दूसरे अश में निषेध हुआ

क्रमेण यथा—

( सामान्यतया सूचित वस्तु का सर्वात्मना निषेधरूप वक्ष्यमाणविषयगत आक्षेप )

'स्मरशरशतविधुराया भणामि सख्या कृते किमपि ।
क्षणमिह विश्रम्य सखे ! निर्दयहृदयस्य किं वदाम्यथवा ॥'

अत्र सख्या विरहस्य सामान्यतः सूचितस्य वक्ष्यमाणविषये निषेधः ।

( एक अंश के कथन और दूसरे अंश के निषेध में वक्ष्यमाण विषयगत आक्षेप )

'तव विरहे हरिणाक्षी निरीक्ष्य नवमालिकां दलिताम् ।
हन्त ! नितान्तमिदानीम् आः किं हतजल्पितैरथवा ॥'

अत्र मरिष्यतीत्यंशो नोक्तः ।

( वस्तुस्वरूप के निषेध में उक्त विषयगत आक्षेप )

'बालअ ! णाहं दूती तुअ पिओसि त्ति ण मह वावारो ।
सा मरइ तुज्झ अअसो एअं धम्मक्खरं भणिमो ॥'

[ बालक ! नाहं दूती तस्याः प्रियोऽसि इति न मे व्यापारः ।
सा म्रियते तवायशः एतद् धर्माक्षरं भणामः ॥ ]

अत्र दूतीत्वस्य वस्तुनो निषेधः ।

---

करता है। इसी प्रकार उक्त वस्तुगत निषेधाभासरूप आक्षेप भी दो प्रकार का है—(१ क) वह जिसमें वस्तु के स्वरूप का निषेध हुआ करता है और (२ ख) वह जिसमें वस्तु के कथन अथवा वर्णन का निषेध किया जाया करता है। इस प्रकार 'आक्षेप' के चार भेद सिद्ध होते हैं।

जैसे कि क्रमशः—

'हे सखे ! क्षण भर विश्राम करके मैं तुमसे अपनी उस सखी के विषय में कहूँगी जिसका हृदय काम के असंख्य बाणों द्वारा विद्ध हो चुका है। अथवा तुम जैसे निठुरहृदय के आगे कहूँ भी तो क्या कहूँ।

यहाँ यह स्पष्ट है कि किसी सखी द्वारा किसी नायिका की विरह-व्यथा की सामान्यतः सूचना दी जा रही है किन्तु 'किं भणामि' की उक्ति से उसके सम्बन्ध में आगे कही जाने वाली बात ( वस्तुतः उसकी मृत्यु ) का निषेध कर दिया जा रहा है।

अरे सुभग ! तुम्हारे विरह में वह मृगनयनी सुन्दरी खिली हुई नवमालिका को देख कर इस समय कितने दुःख की बात है कि अवश्य ही 'ओह ! अथवा, इन बुरी बातों के कहने से भी क्या काम !'

यहाँ 'हन्त नितान्तम्' की उक्ति में वर्ण्य नायिका की दुर्दशा का अंशतः कथन है किन्तु 'मरिष्यति' का आगे कहा जाने वाला दूसरा अंश निषिद्ध कर दिया गया है।

'बच्चे ! मैं दूती नहीं। मैं इसलिये भी नहीं आयी कि तुम उसके प्यारे हो। मैं तो तुमसे केवल ये धर्माक्षर कहने आयी हूँ कि वह मर जायगी और सभी पाप तुम पर लगेगा !'

यहाँ यह स्पष्ट है कि उक्त दूतीस्वरूप का निषेध किया गया है।

( वस्तुकथन के निषेध में उक्त वस्तुगत आक्षेप )

'( विरहे तव तन्वङ्गी कथं क्षपयतु क्षपाम् ।
दारुणव्यवसायस्य पुरस्ते भणितेन किम् ? ।।'

अत्र कथनस्योक्तस्यैव निषेधः ।

प्रथमोदाहरणे सख्या अवश्यम्भाविमरणमिति विशेषः प्रतीयते । द्वितीयेऽशक्यवक्तव्यत्वादि, तृतीये दूतीये यथार्थवादित्वम्, चतुर्थे दुःखस्यातिशयः ।

न चायं विहितनिषेधः, अत्र निषेधस्याभासत्वात् ।

( आक्षेप का प्रकारान्तर )

**अनिष्टस्य तथार्थस्य विध्याभासः परो मतः ॥ ६५ ॥**

तथेति पूर्ववद्विशेषप्रतिपत्तये ।

यथा—

'गच्छ गच्छसि चेत् कान्त ! पन्थानः सन्तु ते शिवाः ।
ममापि जन्म तत्रैव भूयाद्यत्र गतो भवान् ।।'

---

'अरे सुभग ! तुम्हारे वियोग में वह सुन्दरी भला किस प्रकार रात बितावे ? अथवा तुम्हारे सरीखे क्रूर आचरण वाले के आगे कुछ कहने से भी क्या ?'

यहाँ उक्त वस्तुकथन का निषेध स्पष्ट है ।

इन चारों उदाहरणों में विवक्षित वस्तु की 'विशेषता' का जो अभिप्राय है जिसके लिये वक्ष्यमाण अथवा उक्त विषय का निषेध किया गया है वह यह है—पहले अर्थात् 'स्मरशरशतविधुराया' आदि में सखी का 'अवश्यभावी मरण' रूप जो अभिप्राय प्रतीत हो रहा है वह 'विशेष' है, दूसरे अर्थात् 'तव 'विरहे हरिणाक्षी' आदि में यह 'विशेष' प्रतीत हो रहा है कि 'उसकी दुर्दशा का वर्णन असंभव है', तीसरे अर्थात् 'बालअ ! णाहं दूती' आदि में 'दूती होने पर भी यथार्थवादिता' का अभिप्राय 'विशेष' रूप से विवक्षित है और चौथे अर्थात् 'विरहे तव तन्वङ्गी' आदि में जो 'विशेष' है वह विरहिणी की 'दुःख-पराकाष्ठा' का अभिप्राय है ।

इन 'आक्षेप'-सूक्तियों के सम्बन्ध में यह नहीं कहा जा सकता कि इनमें जिसका विधान अथवा प्रतिपादन किया गया है उसका निषेध ही वह वैचित्र्य है जो आक्षेप-अलङ्कार का स्वरूप है क्योंकि वस्तुतः जिसे 'आक्षेप' अलङ्कार कहा करते हैं वह 'विहित' के 'निषेध में नहीं अपितु उसके 'निषेधाभास' ( आपातत निषेध ) में रहा करता है ।

अनुवाद—एक प्रकार का 'आक्षेप' वह भी है जिसे अनिष्ट अर्थ के ऐसे 'विध्याभास' अथवा ( आपातत विधान ) में देखा जाया करता है जिससे किसी विशेष अभिप्राय का प्रकाशन हुआ करता है ।

यहाँ कारिका में 'तथा' का अभिप्राय यह है कि जैसे प्रथम 'आक्षेप' प्रकार में विहित का निषेधाभास एक विशेष अभिप्राय के प्रकाशनार्थं अपेक्षित माना गया है वैसे ही इस 'आक्षेप'-प्रकार में भी अनिष्ट अर्थ का विध्याभास एक विशेष अभिप्राय के अवबोधनार्थ ही अभिप्रेत हुआ करता है ।

जैसे कि—

'मेरे प्रियतम ! जा रहे हो तो जाओ, तुम्हारे मार्ग मङ्गलमय हों, किन्तु, ईश्वर से मेरी यही प्रार्थना है कि मैं भी पुनः वहीं जन्म लूँ जहाँ तुम जा रहे हो ।'

अर्थात् 'आक्षेप' का अभिप्राय 'विधि' और 'निषेध' द्वारा 'निषेध' और 'विधि' का उक्ति-वैचित्र्य है। यदि प्राकरणिक अर्थ 'विधि'रूप है तो उसका 'निषेध' असगत है। इसी प्रकार यदि प्राकरणिक अर्थ 'निषेध'रूप है तो उसका 'विधान' अनुपपन्न है। इसलिये 'विधि' का निषेध अथवा 'निषेध' का विधान वास्तविक नहीं अपितु प्रातीतिक अथवा आभासरूप ही सिद्ध होता है। 'विधि' का निषेध अथवा 'निषेध' का विधान यों ही नहीं किया जाया करता अपितु किसी विशेष अभिप्राय के प्रकाशनार्थ ही किया जाया करता है। नहीं तो जिसका विधान किया जाय उसी का निषेध किया जाय अथवा जिसका निषेध किया जाय उसीका विधान किया जाय—यह सब 'गज स्नान' (हाथी के नहाने) की भाँति निरर्थक ही है। प्राचीन आलङ्कारिकों ने दो प्रकार के 'आक्षेप' इसलिए माने थे क्योंकि एक आक्षेपप्रकार में 'कैमर्थ्यपर्यालोचन' (क्यों ऐसा किया गया इस प्रश्न) और दूसरे आक्षेपप्रकार में 'वक्ष्यमाणनयनागूरण' (आगे कही जानेवाली बात के प्रकाशन) का रहस्य अन्तर्निहित रहा करता है। किन्तु वस्तुत. यहा ऐसा है कि उक्तविषयक 'आक्षेप' की ही भाँति 'वक्ष्यमाणविषयक' आक्षेप में भी 'कैमर्थ्यपर्यालोचन' (क्यों ऐसा किया गया—इस प्रश्न) का ही तात्पर्य रहा करता है। इसलिये प्राचीन आलङ्कारिकों के 'आक्षेप'-लक्षण में 'आक्षेप' के प्रकारद्वय का कोई निष्कर्ष नहीं निकल सकता।

वस्तुत 'आक्षेप' का पृथक्-पृथक् लक्षण ही युक्तियुक्त है। जैसे कि 'उक्तविषयक' आक्षेप के लिए यह कहना उचित है कि इसमें 'वस्तुनिषेध' और 'वस्तुकथननिषेध' हुआ करता है और 'वक्ष्यमाणविषयक' आक्षेप में केवल 'वस्तुकथन' निषेध ही 'सामान्यत' सूचित के निषेध' और 'एक अश के कथनपूर्वक अन्य अश के निषेध'—इन दो रूपों में दिखाई दिया करता है।

(ग) अनिष्ट अर्थ के विध्याभासरूप 'आक्षेप' की 'आक्षेप' प्रकार के रूप में कल्पना आचार्य रुय्यक ने सर्वप्रथम की है। यह कल्पना विश्वनाथ कविराज को भी मान्य है। आचार्य रुय्यक का इस सम्बन्ध में यह कथन है—

**'यथेष्टस्येष्टत्वादेव निषेधोऽनुपपन्नः एवमनिष्टस्याप्यनिष्टत्वादेव विधानं नोपपद्यते। तत्क्रियमाण प्रस्खलद्रूपत्वान्निषेधं पर्यवस्यति। ततश्च विधेरुपकरणीभूतो निषेध इति विधिनाऽयं निषेधोऽनिष्टविशेषपर्यवसायी निषेधागूरणादाक्षेप।'** (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १५२)

अर्थात् जैसे इष्ट होने के नाते इष्ट का निषेध अनुपपन्न है वैसे ही अनिष्ट होने के नाते अनिष्ट का भी विधान अनुपपन्न ही है। तब भी यदि 'अनिष्टविधान' किया जाता है तो इसका अभिप्राय अन्ततोगत्वा निषेधरूप ही निकल सकता है जिसे 'विध्याभास' कहा जा सकता है।

निम्न सूक्तियाँ 'आक्षेप' की बडी सुन्दर सूक्तियाँ हैं—

**'त्व जीवित त्वमसि मे हृदयं द्वितीयं त्वं कौमुदी नयनयोरमृतं त्वमङ्गे।**
**इत्यादिभि' प्रियशतैरनुरुध्य मुग्धा तामेव शान्तमथवा किमिहोत्तरेण॥'**

(उत्तररामचरित, ३य अङ्क)

**'नो किञ्चित् कथनीयमस्ति सुभग प्रौढा. परं त्वादृशाः**
**पन्थान कुशला भवन्तु भवत को मादृशामाग्रह।**
**किंत्वेतत् कथयामि सततरतक्लान्तिच्छिदस्तास्त्वया**
**स्मर्त्तव्या शिशिरा सहसगतयो गोदावरीवीचय.॥'**

(अलङ्कारसर्वस्व • उद्धरण)

**'रे खल तव चरितं विदुषामग्रे विविच्य वक्ष्यामि।**
**अलमथवा पापात्मन् कृतया कथयापि ते हतया॥'**

(पण्डितराज जगन्नाथ)

अत्रानिष्टत्वाद्गमनस्य विधिः प्रस्खलद्रूपो निषेधे पर्यवस्यति। विशेषश्च गमनस्यात्यन्तपरिहार्यस्वरूपं प्रतीयते।

---

यहाँ जो 'अनिष्ट' अर्थ है वह 'प्रियतम का प्रवास'रूप अर्थ है। इस अनिष्ट अर्थ का 'गच्छ गच्छसि चेत्' के रूप में जो विधान है वह अपने आप में असंगत है और अन्ततः ('मा गच्छ' के रूप में) गमन के निषेध का ही अर्थ रखता है जिससे वह विशेष अभिप्राय प्रकाशित हो रहा है कि 'ऐसी अवस्था में अन्यत्र जाना सर्वथा अनुचित है।

विमर्श—(क) साहित्यदर्पणकार का 'आक्षेप'-लक्षण आचार्य उद्भट के इस आक्षेप-लक्षण के अनुरूप है—

> प्रतिषेध इवेष्टस्य यो विशेषाभिधित्सया।
> आक्षेप इति तं सन्तः शंसन्ति कवयः सदा॥
> वक्ष्यमाणोक्तविषयः स च द्विविध इष्यते।
> विधेयेनैवतद्रूपो विधेयस्य च कीर्तितः॥ (काव्यालङ्कारसारसंग्रह २.२-४)

'आक्षेप' में जिस 'अर्थविशेष' की प्रतिपत्ति के लिये विहित का निषेधाभास अथवा अनिष्ट का विध्याभास अपेक्षित रहा करता है वह अर्थविशेष वस्तुतः व्यङ्ग्यरूप अर्थ है। इस व्यङ्ग्यरूप अर्थ के कारण आक्षेप-सूक्तियों को 'ध्वनि' नहीं कहा जा सकता क्योंकि इन सूक्तियों का सौन्दर्य इस व्यङ्ग्यरूप 'विशेष' में नहीं अपितु इस व्यङ्ग्यरूप 'विशेष' के प्रतिपादन-वैचित्र्य में रहा करता है। ध्वनिकार ने इसीलिये कहा है—

'आक्षेपेऽपि व्यङ्ग्यविशेषाक्षेपिणो वाच्यस्यैव चारुत्वम्। प्राधान्येन वाक्यार्थ आक्षेपोक्तिसामर्थ्यादेव ज्ञायते। तत्र शब्दोपारूढरूपो विशेषाभिधानेच्छया प्रतिषेधरूपो य आक्षेपः स एव व्यङ्ग्यविशेषमाक्षिपन् मुख्यं काव्यशरीरम्। चारुत्वोत्कर्षनिबन्धना हि वाच्यव्यङ्ग्ययोः प्राधान्यविवक्षा।' (ध्वन्यालोक, पृष्ठ १११)

अर्थात् जैसे 'आक्षेप' में भले ही व्यङ्ग्यरूप विशेष प्रतीत हो किन्तु इस अलङ्कार की रूप-रेखा इस व्यङ्ग्यरूप 'विशेष' में नहीं अपितु इस व्यङ्ग्यरूप 'विशेष' के व्यञ्जक वाच्य-वैचित्र्य में ही रहा करती है। व्यङ्ग्य के सौन्दर्य की अपेक्षा वाच्य का अधिक सौन्दर्य ही 'आक्षेप' का काव्यशरीर की भाँति प्रतीत हुआ करता है। इसलिये यहाँ 'ध्वनि' की कोई संभावना नहीं।

(ख) अलङ्कारसर्वस्वकार ने 'आक्षेप' की यह सुन्दर समीक्षा की है—

'उक्तवक्ष्यमाणयोः प्राकरणिकयोर्विशेषप्रतिपत्त्यर्थं निषेधाभास आक्षेपः—

इह प्राकरणिकोऽर्थः प्राकरणिकत्वादेव वक्तुमिष्यते। तथाविधस्य विधातव्यस्य निषेधः कर्तुं न युज्यते। स क्रियमाणोऽपि बाधितस्वरूपत्वात् निषेधवत् इति निषेधाभासः सम्पद्यते। तस्यैतस्य कार्यं प्रकृतगतत्वेन विशेषप्रतिपत्त्यर्थम्। अन्यथा गजस्नानतुल्यं स्यात्। स चाभासमात्रोऽपि निषेधस्तावदुक्तस्य वा स्यात् वक्ष्यमाणस्य वा स्यात्। इत्याक्षेपस्य द्वयी गतिः। तत्रोक्तविषयत्वेन वैधर्म्यपरमाक्षेपवमाक्षेपः। वक्ष्यमाणविषयत्वेनाधपथकथनमनुप्रमाक्षेपः। एवं चार्थभेदादाक्षेपाणाम् द्वावाक्षेपाविति वदन्ति। तत्रोक्तविषये वस्तुनैवस्य निषेधस्तस्यैवाक्षेपः। वक्ष्यमाणविषये त्विदस्य निषेधः। इह सम्बन्धिनस्सम्बन्धस्य सामान्यरूपस्य निषेधः। तेनात्र कथनभेदः। विशेषस्य चात्र सम्यगुपात्तत्वादम्यत्वात् तत्रोक्तविषय आक्षेपे कश्चिद्वस्तु निषिध्यते कश्चिद्वस्तुकथनमिति द्वौ भेदौ। वक्ष्यमाणविषये तु वस्तुकथनमेव निषिध्यते तत्र सामान्यप्रतिज्ञायां क्वचिद् विशेषनिष्ठत्वेन निषिध्यते क्वचित्पुनरङ्गोपाङ्गान्यतरपरत्वेनेत्यत्रापि द्वौ भेदौ। तदेवमस्य चत्वारो भेदाः। सम्यगुपन्यस्तनिरूपणं सामान्यविशेषमात्रमप्रकटमस्य चात्र प्रकारिप्रकारभावकथनम्। (अलङ्कारसर्वस्व पृ० १४५-१४६)

अर्थात् 'आक्षेप' का अभिप्राय 'विधि' और 'निषेध' द्वारा 'निषेध' और 'विधि' का उक्ति-वैचित्र्य है। यदि प्राकरणिक अर्थ 'विधि'रूप है तो उसका 'निषेध' असगत है। इसी प्रकार यदि प्राकरणिक अर्थ 'निषेध'रूप है तो उसका 'विधान' अनुपपन्न है। इसलिये 'विधि' का निषेध अथवा 'निषेध' का विधान वास्तविक नहीं अपितु प्रातीतिक अथवा आभासरूप ही सिद्ध होता है। 'विधि' का निषेध अथवा 'निषेध' का विधान यों ही नहीं किया जाया करता अपितु किसी विशेष अभिप्राय के प्रकाशनार्थ ही किया जाया करता है। नहीं तो जिसका विधान किया जाय उसी का निषेध किया जाय अथवा जिसका निषेध किया जाय उसीका विधान किया जाय—यह सब 'गज स्नान' (हाथी के नहाने) की भाँति निरर्थक ही है। प्राचीन आलङ्कारिकों ने दो प्रकार के 'आक्षेप' इसलिए माने थे क्योंकि एक आक्षेपप्रकार में 'कैमर्थ्यपर्यालोचन' (क्यों ऐसा किया गया इस प्रश्न) और दूसरे आक्षेपप्रकार में 'वक्ष्यमाणानयनागूरण' (आगे कही जानेवाली वात के प्रकाशन) का रहस्य अन्तर्निहित रहा करता है। किन्तु वस्तुत यहा ऐसा है कि उक्तविषयक 'आक्षेप' की ही भाँति 'वक्ष्यमाणविषयक' आक्षेप में भी 'कैमर्थ्यपर्यालोचन' (क्यों ऐसा किया गया—इस प्रश्न) का ही तात्पर्य रहा करता है। इसलिये प्राचीन आलङ्कारिकों के 'आक्षेप'-लक्षण में 'आक्षेप' के प्रकारद्वय का कोई निष्कर्ष नहीं निकल सकता।

वस्तुत 'आक्षेप' का पृथक्-पृथक् लक्षण ही युक्तियुक्त है। जैसे कि 'उक्तविषयक' आक्षेप के लिए यह कहना उचित है कि इसमें 'वस्तुनिषेध' और 'वस्तुकथननिषेध' हुआ करता है और 'वक्ष्यमाणविषयक' आक्षेप में केवल 'वस्तुकथन' निषेध ही 'सामान्यत' सूचित के निषेध' और 'एक अश के कथनपूर्वक अन्य अश के निषेध'—इन दो रूपों में दिखाई दिया करता है।

(ग) अनिष्ट अर्थ के विध्याभासरूप 'आक्षेप' की 'आक्षेप' प्रकार के रूप में कल्पना आचार्य रुय्यक ने सर्वप्रथम की है। यह कल्पना विश्वनाथ कविराज को भी मान्य है। आचार्य रुय्यक का इस सम्बन्ध में यह कथन है—

**'यथेष्टस्येष्टत्वादेव निषेधोऽनुपपन्न. एवमनिष्टस्याप्यनिष्टत्वादेव विधानं नोपपद्यते। तत्क्रियमाण प्रस्खलद्रूपत्वान्निषेध पर्यवस्यति। ततश्च विधेरुपकरणीभूतो निषेध इति विधिनाऽय निषेधोऽनिष्टविशेषपर्यवसायी निषेधागूरणादाक्षेप।'** (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १५२)

अर्थात् जैसे इष्ट होने के नाते इष्ट का निषेध अनुपपन्न है वैसे ही अनिष्ट होने के नाते अनिष्ट का भी विधान अनुपपन्न ही है। तब भी यदि 'अनिष्टविधान' किया जाता है तो इसका अभिप्राय अन्ततोगत्वा निषेधरूप ही निकल सकता है जिसे 'विध्याभास' कहा जा सकता है।

निम्न सूक्तियाँ 'आक्षेप' की बडी सुन्दर सूक्तियाँ हैं—

**'त्वं जीवितं त्वमसि मे हृदयं द्वितीयं त्वं कौमुदी नयनयोरमृतं त्वमङ्गे।**
**इत्यादिभि' प्रियशतैरनुरुध्य मुग्धां तामेव शान्तमथवा किमिहोत्तरेण॥'**

(उत्तररामचरित, ३य अङ्क)

**'नो किञ्चित् कथनीयमस्ति सुभग प्रौढाः परं त्वादृशाः**
**पन्थानः कुशला भवन्तु भवत. को मादृशामाग्रह।**
**किन्त्वेतत् कथयामि सततरतक्लान्तिच्छिदस्तास्त्वया**
**स्मर्तव्या' शिशिरा. सहसगतयो गोदावरीवीचय॥'**

(अलङ्कारसर्वस्व उद्धरण)

**'रे खल तव चरितं विदुषामग्रे विविच्य वक्ष्यामि।**
**अलमथवा पापात्मन् कृतया कथयापि ते हतया॥'**

(पण्डितराज जगन्नाथ)

( १७—विभावना । भेद-प्रभेद )

विभावना विना हेतुं कार्योत्पत्तिर्यदुच्यते ।

उक्तानुक्तनिमित्तत्वाद्द्विधा सा परिकीर्तिता ॥ ६६ ॥

विना कारणमुपनिबध्यमानोऽपि कार्योदय: किञ्चिदन्यत्कारणमपेक्ष्यैव भवितु युक्त: । तच्च कारणान्तरं क्वचिदुक्तं क्वचिदनुक्तमिति द्विधा ।

यथा—

( उक्तनिमित्ता विभावना यथा में )

'अनायासकृशं मध्यमशङ्कतरले दृशौ ।
अभूषणमनोहारि वपुर्वयसि सुभ्रुव: ॥'

अत्र वयोरूपनिमित्तमुक्तम् ।

( अनुक्तनिमित्ता विभावना )

अत्रैव 'वपुर्भाति मृगीदृश:' इति पाठेऽनुक्तम् ।

---

अनुवाद—'विभावना' वह अलङ्कार है जिसे कारण के अभाव में भी कार्य की उत्पत्ति का वर्णन कहा करते हैं । 'विभावना' के दो प्रकार हैं—( १ ) वह जिसमें कारणाभाव में कार्योत्पत्ति का निमित्त प्रतिपादित हो अर्थात् 'उक्तनिमित्ता' विभावना और ( २ ) वह जिसमें कारणाभाव में कार्योत्पत्ति के निमित्त का प्रतिपादन न किया जाय अर्थात् 'अनुक्तनिमित्ता' विभावना ।

यह निश्चित है कि कारण के बिना कार्य की उत्पत्ति नहीं हो सकती । यदि कारण के अभाव में भी कार्य की उत्पत्ति का वर्णन हो तो यह अवश्यम्भावी है कि कोई न कोई ऐसा कारणविशेष अवश्य होगा ( जिसकी दृष्टि से कारण के बिना भी कार्य संपन्न हो सकता है )। कहीं पर यह कारणविशेष प्रतिपादित हो सकता है ( जैसे कि उक्तनिमित्ता विभावना में ) और कहीं इसका प्रतिपादन नहीं किया जाया करता ( जैसे कि अनुक्तनिमित्ता विभावना में । वस्तुत: इस कारण अथवा निमित्तविशेष की 'उक्ति' और 'अनुक्ति' के ही कारण 'विभावना' के दो भेद निष्पन्न होते हैं । उदाहरण के लिए—

'यौवन की अवस्था में इस सुन्दरी की कमर बिना आयास-प्रयास के ही कृश हो रही है, इसकी आँखें बिना किसी आशंका के ही चञ्चलता से भर उठी हैं और इसकी देह बिना किसी आभूषण के ही मनोहर लग रही है ।

यहाँ 'आयास' 'आशंका' और 'आभूषण'रूप प्रसिद्ध कारणों के अभाव में ही 'कृशता' 'तरलता' और 'मनोहरता'रूप कार्यों की उत्पत्ति वर्णित है और ऐसे वर्णन का निमित्त भी प्रतिपादित है जो कि 'यौवन'रूप निमित्त है ( इस प्रकार यहाँ 'उक्तनिमित्ता' विभावना की झलक स्पष्ट है )।

'उपर्युक्त अनायासकृशं मध्यम् आदि सूक्ति में ही 'वपुर्वयसि सुभ्रुव:' के बदले 'वपुर्भाति मृगीदृश:' कर देने से 'अनुक्तनिमित्त' विभावना का लक्षण घटित हो जाता है ( क्योंकि 'यौवन'रूप निमित्त के न रहने पर यहाँ की विभावना अनुक्तनिमित्ता' ही कही जा सकती है )।

विमर्श—'विभावना' एक प्राचीन अलङ्कार है । आचार्य दण्डी का 'विभावना'-लक्षण यह है—

'प्रसिद्धहेतुव्यावृत्त्या यत्किञ्चित्कारणान्तरम् ।
यत्र स्वाभाविकत्वं वा विभाव्यं सा विभावना ॥ (काव्यादर्श २ १९९)

## ( ३५—विशेषोक्ति )

## सति हेतौ फलाभावे विशेषोक्तिस्तथा द्विधा ।

यहाँ यह स्पष्ट है कि 'विभावना' का वैचित्र्य प्रसिद्ध कारण के परित्याग के साथ-साथ अप्रसिद्ध कारण की कल्पना में रहा करता है अलङ्कारसर्वस्वकार का इसीलिए यह कथन है—

**'इह कारणान्वयव्यतिरेकानुविधानात् कार्यस्य कारणमन्तरेणासंभव'। अन्यथा विरोधो दुष्परिहर स्यात्। यदि तु कयाचिद्भङ्गया तथाभाव उपनिबध्यते तदा विभावनाख्योऽलङ्कार। विशिष्टतया कार्यस्य भावनात्। सा च भङ्गिर्विशिष्टकारणाभावोपनिबद्धा ( यया भङ्ग्या कारण विनापि कार्यसभव उपनिबध्यत इत्यर्थ —विमर्शिनी )। अप्रस्तुत कारणं वस्तुतोऽस्तीति विरोधपरिहार.।'** ( अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १५७ )

अर्थात् जब कि यह सभी जानते हैं कि बिना कारण के कार्य नहीं हो सकता तब कारण के अभाव में कार्य का सद्भाव वर्णन एक ऊटपटाग-सी ही बात है। किन्तु कविजन ऐसा वर्णन किया करते हैं। उनके इस प्रकार के वर्णन में एक वैचित्र्य है और वही 'विभावना' अलङ्कार है। 'विभावना' का अर्थ है कार्योत्पत्ति की ऐसी 'भावना' जिसमें एक विचित्रता है। यह 'विचित्रता' वस्तुत कारण के अभाव में कार्यसद्भाव की ही विचित्रता है। जीवलोक में यह विचित्रता सभव नहीं। यह तो एक मात्र काव्यलोक की विशेषता है। 'कारण के अभाव में कार्य का सद्भाव' क्या है? प्रस्तुत कारण के परिहार के साथ, अप्रस्तुत कारण की कार्यसाधकता ही, कारण के अभाव में कार्य की उत्पत्ति—कल्पना है।

( ख ) 'विभावना' के मूल में अतिशयोक्ति का बीज पड़ा रहता है। जैसे कि 'अनायासकृशम्' आदि सूक्ति में ही यौवन-जन्य 'कृशता' और परिश्रमजन्य 'कृशता' का अभेदाध्यवसान स्पष्ट है क्योंकि तभी 'कृशता' के परिश्रमरूप कारण के परिहार और यौवनरूप कारण की भावना की उपपत्ति ठीक बैठती है। 'अलङ्कारसर्वस्व'कार ने इसीलिये कहा है—

**'सा ( अतिशयोक्ति ) च अस्यामव्यभिचारिणीति न तद्बाधेनास्या उत्थानम्, अपि तु तदनुप्राणितत्वेन।'** ( अलङ्कारसर्वस्व पृष्ठ १५९ )

अर्थात् 'विभावना' में अतिशयोक्ति का अनुप्राणन स्वाभाविक है। यहाँ 'अतिशयोक्ति' द्वारा 'विभावना' बाधित नहीं होती अपितु सबल बना करती है।

'अलङ्कारसर्वस्व' विमर्शिनीकार को भी यह मत अभिप्रेत है—

**'अतश्च क्वचिच्छुद्धस्यापि सभवात् सर्वत्रास्यातिशयोक्त्यनुप्राणितत्वमिति न वाच्यमिति यदुक्त तदयुक्तम्।'**

किन्तु पण्डितराज जगन्नाथ ने 'विभावना' के लिये सर्वत्र 'अतिशयोक्ति' का अनुप्राणन आवश्यक नहीं माना है—

**'मा स्म भूत्सर्वत्र विभावनायामतिशयोक्तिरनुप्राणिका। आहार्याभेदबुद्धिमात्रमेवानुप्राणकम्। तच्च क्वचिदतिशयोक्त्या, क्वचिच्च रूपकेणेति न दोष।'** ( रसगङ्गाधर पृष्ठ ५८० )

निम्न 'विभावना' सूक्ति बड़ी सुन्दर है—

**'निरुपादानसभारमभित्तावेव तन्वते। जगच्चित्रं नमस्तस्मै कलाश्लाघ्याय शूलिने॥'**

अनुवाद—**'विशेषोक्ति' वह अलङ्कार है जिसे कारण के सद्भाव में कार्य का अभाव-वर्णन कहा जाया करता है। यह भी दो प्रकार की है—(१) 'उक्तनिमित्ता' विशेषोक्ति और ( २ ) 'अनुक्तनिमित्ता' विशेषोक्ति।**

**यहाँ कारिका में 'तथा' का अभिप्राय, निमित्त को उक्ति और अनुक्ति के कारण 'विशेषोक्ति' के दो भेदों में विभक्त होने का अभिप्राय है।**

तथेत्युक्तानुक्तनिमित्तत्वात्। तत्रोक्तनिमित्ता यथा—

'धनिनोऽपि निरुन्मादा युवानोऽपि न चञ्चलाः।
प्रभवोऽप्यप्रमत्तास्ते महामहिमशालिनः॥'

अत्र महामहिमशालित्वं निमित्तमुक्तम्। अत्रैव चतुर्थपादे 'कियन्तः सन्ति भूतले' इति पाठे त्वनुक्तम्। अचिन्त्यनिमित्तत्वं चानुक्तनिमित्तस्यैव भेद इति पृथङ् नोक्तम्।

यथा—

'स एकस्त्रीणि जयति जगन्ति कुसुमायुधः।
हरतापि तनुं यस्य शम्भुना न हृतं बलम्॥'

अत्र तनुहरणेनापि बलाहरणे निमित्तमचिन्त्यम्। इह च कार्याभावः कार्यविरुद्धसद्भावमुखेनापि निबध्यते। विभावनायामपि कारणाभावः कारणविरुद्धसद्भावमुखेन।

---

जैसे कि 'उक्तनिमित्ता' विशेषोक्ति—

'वे लोग महामहिमशाली महापुरुष हैं जो धनी होने पर भी निरभिमान, युवा होने पर भी स्थिर बुद्धिवाले और प्रभुत्व रखने पर भी अप्रमत्त हुआ करते हैं।'

यहाँ 'धन' 'यौवन' और 'प्रभुत्व'रूप कारण के सद्भाव में भी 'उन्माद' 'चञ्चलता' और 'प्रमाद'रूप कार्य के अभाव का वर्णन है और इसके निमित्तरूप से 'महामहिमशालित्व' का भी प्रतिपादन है जिसमें 'विशेषोक्ति' का 'उक्तनिमित्ता' होना स्पष्ट है।

यहाँ यदि 'महामहिमशालिनः' इस चतुर्थ चरण के स्थान पर 'कियन्तः सन्ति भूतले' (संसार में ऐसे कितने लोग हैं जो ) कर दिया जाय तो 'अनुक्तनिमित्ता' विशेषोक्ति का स्वरूप प्रकट उठता है।

(काव्यप्रकाशकार द्वारा प्रतिपादित) विशेषोक्ति का 'अचिन्त्यनिमित्तक' रूप वस्तुतः उसका 'अनुक्तनिमित्तक' रूप ही है। इसलिये यहाँ 'अचिन्त्यनिमित्तक' विशेषोक्ति-भेद का कोई निरूपण अपेक्षित नहीं।

जैसे कि 'विशेषोक्ति के 'अचिन्त्यनिमित्तक' भेद के उदाहरणरूप से उद्धृत यह सूक्ति अर्थात्—

'यह कुसुमायुध (काम) ही ऐसा है जो अकेला होते हुये भी तीनों लोकों पर विजय पाया करता है क्योंकि शम्भु तो उसके शरीर का विनाश करने पर भी उसके बल का विनाश भगवान् शङ्कर द्वारा न हो सका।'

वस्तुतः 'अनुक्तनिमित्ता' विभावना का ही निदर्शन प्रतीत होता है क्योंकि शरीर के विनाश में भी बल के विनाश के अभाव का जो वर्णन है उसमें निमित्त का 'अचिन्त्य' होना उसके 'अनुक्त' होने के ही बराबर है।

'विशेषोक्ति' के संबन्ध में यह ध्यान रखना चाहिये कि यहाँ (कारण के सद्भाव में) कार्य के अभाव का वर्णन किसी कार्य के विरोधी किसी पदार्थ के सद्भाव-वर्णन द्वारा भी किया जा सकता है। 'विभावना' में भी यही बात है क्योंकि वहाँ भी (कार्य के सद्भाव में) कारण के अभाव का वर्णन कारण के विरोधी किसी पदार्थ के सद्भाव-वर्णन में संभव है। उदाहरण के लिए 'यः कौमारहरः' आदि (पूर्वोद्धृत) सूक्ति पर्याप्त है जहाँ (उत्कण्ठारूप कार्य के सद्भाव में) उत्कण्ठा-कारण 'वर' आदि का अभाव-वर्णन उत्कण्ठा-

एवञ्च 'यः कौमारहर'' इत्यादेरुत्कण्ठाकारणविरुद्धस्य निबन्धनाद्विभावना। 'य' कौमार-' इत्यादेः कारणस्य च कार्यविरुद्धाया उत्कण्ठाया निबन्धनाद्विशेषोक्तिः, एवञ्चात्र विभावनाविशेषोक्त्यो. सङ्करः। शुद्धोदाहरणं तु मृग्यम्।

---

कारण के विरोधी ( अर्थात् 'वर' आदि के सद्भाव ) के वर्णन द्वारा किया गया है जिसमें 'विभावना' स्पष्ट झलक रही है। यहीं 'विशेपोक्ति' का भी चमत्कार प्रतीत हो रहा है जिसमें 'वर' आदिरूप कारण के सद्भाव में ( उत्कण्ठाभावरूप ) कार्य के अभाव का वर्णन ( उत्कण्ठाभावरूप ) कार्य के विरोधी अर्थात् उत्कण्ठा के सद्भाव के वर्णन द्वारा किया जा रहा है। इस प्रकार यह स्पष्ट है कि 'य कौमारहरः' आदि सूक्ति में 'विभावना' और 'विशेपोक्ति' का ( संदेह ) 'सङ्कर' बडा सुन्दर लग रहा है।

वस्तुत. जहाँ भी एक दृष्टि से 'विभावना' है वहाँ दूसरी दृष्टि से 'विशेपोक्ति' का संदेह स्वाभाविक है इसलिये 'शुद्ध' विभावना अथवा 'शुद्ध' विशेपोक्ति के निदर्शन काव्य-साहित्य में ढूँढ़ने पर ही सभवत कहीं मिलें ( अन्यथा तो इन दोनों के सदेहसकर का वैचित्र्य उपलब्ध ही होता है )।

विमर्श—( क ) 'अलङ्कारसर्वस्व'कार ने विशेपोक्ति का यह स्वरूप-निर्देश किया है—

'कारणसामग्र्ये कार्यानुत्पत्तिर्विशेपोक्तिः—इह समग्राणि कारणानि नियमेन कार्यमुत्पादयन्ति इति प्रसिद्धम्। अन्यथा समग्रत्वस्यैवाभावप्रसङ्गात्। यत्तु सत्यपि सामग्र्ये न जनयति कार्यं सा किञ्चिद्विशेपमभिव्यक्तुप्रयुज्यमाना विशेपोक्तिः।'(अलङ्कारसर्वस्व, पृ.१६१)
अर्थात् यह तो सिद्ध ही है कि एक कोई कारण कार्य-जनक नहीं अपितु कारण सामग्री कार्य-जनक है। कारण सामग्री के रहने पर भी कार्य का न होना एक विशेप कारण की अभिव्यञ्जना है जो कि 'विशेपोक्ति'रूप वाच्यवैचित्र्य के द्वारा ही समव है। इसलिये 'विभावना' के विपरीत स्वभाववाली 'विशेपोक्ति' एक अलङ्कारप्रकार है।

'विशेपोक्ति' की व्युत्पत्ति यह है—'विशेपं कञ्चित् प्रतिपादयितुमुक्ति. विशेपोक्तिः'। यह व्युत्पत्ति भी कारण सामग्री के सद्भाव में कार्योत्पत्ति के अभाव के निमित्तरूप से एक विशेप कारण की कल्पना की सिद्धि कर रही है।

( ख ) 'य कौमारहर ' आदि में काव्यप्रकाशकार को 'विभावना-विशेपोक्तिसङ्कर' की स्फुटता नहीं दिखायी देती किन्तु विश्वनाथ कविराज ने यहा 'विभावना विशेपोक्तिसङ्कर' का सौन्दर्य अत्यन्त स्पष्ट रूप से देखा है। यहा पण्डितराज जगन्नाथ की यह समीक्षा ध्यान देने योग्य है—

'कारणाभावकार्याभावयोर्यत्र प्रतियोगितावच्छेदकविशेपवैशिष्ट्येन श्रुत्या प्रतिपादनं तत्र विभावनाविशेषोक्तयो शाब्दत्वम्। यथा—

'भगवद्वदनाम्भोजं पश्यन्त्या अप्यहर्निशम्। तृष्णाधिकमुदेतिस्म गोपसीमन्तिनीदृश.'॥

लोके ह्यसन्निकर्षस्तृष्णाकारणम्। तदभावे सन्निकर्षेऽपि तृष्णोपनिवद्धा। तथा सन्निकर्षस्तृप्तिकारणम्। तस्मिन् सत्यपि तृप्त्यभावो वोधित'। परन्तु कारणाभाव कार्याभावयोर्न प्रागुक्तप्रकारेण प्रतिपादनमित्यार्थत्वमेव तदुभयसशयसकरस्य। अमुमेव चार्थं मनसिकृत्य मम्मटभट्टै. 'य कौमारहर 'इति पद्यमुदाहृत्योक्तम्-'अत्र स्फुटो न कश्चिदलङ्कार ' इति।

( रसगङ्गाधर, पृष्ठ ५८९ )

अर्थात् काव्यप्रकाशकार का यह कथन कि 'य कौमारहर ' आदि में कोई अलङ्कार स्फुटरूप से नहीं झलकता, सर्वथा युक्तियुक्त है। कारण यह है कि यहाँ विभावना विशेपोक्ति का 'सदेहसकर'

(३६—विरोधालङ्कार : सप्रभेद निरूपण)

जातिश्चतुर्भिर्जात्याद्यैर्गुणो गुणादिभिस्त्रिभिः ॥ ६७ ॥
क्रिया क्रियाद्रव्याभ्यां यद् द्रव्यं द्रव्येण वा मिथः ।
विरुद्धमिव भासेत विरोधोऽसौ दशाकृतिः ॥ ६८ ॥

क्रमेण यथा—

(जाति का जाति से विरोधवर्णन-रूप 'विरोध')

'तव विरहे मलयमरुद्दवानलः, शशिरुचोऽपि सोष्माणः ।
हृदयमलिरुतमपि भिन्ते नलिनीदलमपि निदाघरविरस्याः ॥'

(गुण का गुण से विरोधवर्णनरूप 'विरोध')

'सन्ततमुसलासङ्गाद्बहुतरगृहकर्मघटनया नृपते ! ।
द्विजपत्नीनां कठिनाः सति भवति कराः सरोजसुकुमाराः ॥'

---

सुस्पष्टता नहीं प्रतीत हो सकता। 'विभावना' और विशेषोक्ति अलङ्कार 'शाब्द' और 'आर्थ' रूप से दो प्रकार के हुआ करते हैं। इनका 'शाब्द' रूप वह है जहाँ 'कारणाभाव' और 'कार्याभाव' का प्रतिपादन इनके 'प्रतियोगी' के वैशिष्ट्य के प्रतिपादनपूर्वक अर्थात् स्पष्टतः किया जाया करता है। 'यः कौमारहरः' आदि में ऐसी बात नहीं क्योंकि यहाँ उत्कण्ठारूप कार्य के कारण का अभाव स्पष्टतः प्रतिपादित नहीं। यहाँ यह कहा गया है कि 'जो वर आदि हैं वे वे ही हैं'। न कि यह कि 'जो वर आदि हैं। वे वे नहीं हैं ऐसा नहीं'। इसी प्रकार यहाँ उत्कण्ठाभावरूप कार्य का अभाव स्पष्टतः प्रतिपादित नहीं क्योंकि यहाँ यह नहीं कहा गया कि 'मन नहीं उत्कण्ठित होता ऐसी बात नहीं' अपितु यह कि 'मन उत्कण्ठित होता है'। इस प्रकार 'अन्ततः' यहाँ आर्थ 'विशेषोक्ति' और आर्थ 'विभावना' का 'संदेहसंकर' माना ही जा सकता है जिसका अभिप्राय यही है कि यहाँ 'विभावना विशेषोक्ति' संकर स्फुट नहीं अपितु अस्फुट है और अस्फुट होने के कारण विचारणीय भी नहीं।

अनुवाद—'विरोध' वह अलङ्कार है जिसे दस रूपों में देखा जाया करता है—

(१) जाति के जाति से विरोधवर्णन में।
(२) जाति के गुण से विरोधवर्णन में।
(३) जाति के क्रिया से विरोधवर्णन में।
(४) जाति के द्रव्य से विरोधवर्णन में।
(५) गुण के गुण से विरोधवर्णन में।
(६) गुण के क्रिया से विरोधवर्णन में।
(७) गुण के द्रव्य से विरोधवर्णन में।
(८) क्रिया के क्रिया से विरोधवर्णन में।
(९) क्रिया के द्रव्य से विरोधवर्णन में और
(१०) द्रव्य के द्रव्य से विरोधवर्णन में।

इस 'दशरूप' विरोधालङ्कार के क्रमशः ये उदाहरण हैं—

'अरे प्रेमी युवक ! तुम्हारे वियोग में उस सुन्दरी की यह दशा है कि मलयानिल दावानल बन रही है चन्द्रमा की किरणें संतापदायक हो रही हैं भ्रमरों की गुंजार हृदय विदारण कर रही है और नलिनी-किसलय ग्रीष्म का सूर्य बना रहा है।

'राजन् ! ब्राह्मणों की स्त्रियों के वे हाथ जो अब तक सदा मूसल की कुटाई-पिसाई और दिन-रात घरेलू काम में लगे रहने के कारण कड़े हो रहे थे आज आप के राजा होते कमल के समान कोमल दिखायी दे रहे हैं।

( क्रिया के साथ गुण-विरोध-वर्णन-रूप 'विरोध' )

'अजस्य गृह्णतो जन्म निरीहस्य हतद्विषः ।
स्वपतो जागरूकस्य याथार्थ्यं वेद कस्तव ॥'

( गुण का द्रव्य से विरोध वर्णनरूप 'विरोध' )

'वल्लभोत्सङ्गसङ्गेन विना हरिणचक्षुषः ।
राकाविभावरीजानिर्विषज्वालाकुलोऽभवत् ॥'

( क्रिया के साथ क्रिया का विरोध वर्णन रूप 'विरोध' )

'नयनयुगासेचनकं मानसवृत्त्यापि दुष्प्रापम् ।
रूपमिदं मदिराक्ष्या मदयति हृदयं दुनोति च मे ॥'

( क्रिया का द्रव्य के साथ विरोध-वर्णनरूप 'विरोध' )

'त्वद्वाजि' इत्यादि ।

( द्रव्य का द्रव्य के साथ विरोध-वर्णनरूप 'विरोध' )

'वल्लभोत्सङ्ग'—इत्यादिश्लोके चतुर्थपादे 'मध्यन्दिनदिनाधिप' इति पाठे द्रव्ययोर्विरोधः ।

अत्र 'तव विरह–' इत्यादौ पवनादीनां बहुव्यक्तिवाचकत्वात् जातिशब्दानां दवानलोष्महृदयभेदनसूर्यैर्जातिगुणक्रियाद्रव्यरूपैरन्योन्यं विरोधो मुखत आभासते, विरहहेतुकत्वात्समाधानम् । 'अजस्य–' इत्यादावजत्वादिगुणस्य जन्मग्रहणादिक्रियया विरोधः, भगवतः प्रभावस्यातिशायित्वात्तु समाधानम् ।

---

'हे परमेश्वर ! आप अजन्मा होकर भी जन्म ग्रहण किया करते हैं, निरीह होकर भी शत्रु संहार किया करते हैं, योगनिद्रामग्न रहते हुये भी जागरूक रहा करते हैं—आपका यथार्थ स्वरूप भला कौन जान सकता है ?'

'प्रियतम के अङ्क के सुख-सम्बन्ध के न रहने से उस मृगनयनी सुन्दरी के लिये, अब पूर्णिमा का चन्द्रमा विष की लपटों से लिपटा प्रतीत हुआ करता है ।'

'उस मदिरेक्षणा सुन्दरी का वह रूप, जो नयनयुगल के शान्तिदायक और अचिन्तनीय सौन्दर्य का केन्द्र है, मेरे हृदय में पीड़ा भी पहुँचाया करता है और आनन्द भी भरा करता है ।'

'त्वद्वाजिराजिनिर्धूत' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति ( जहाँ शिवरूप 'द्रव्य' और 'न धारण करने' की क्रिया का विरोध आभासित हो रहा है )।

'वल्लभोत्सङ्गसङ्गेन' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति के चतुर्थ चरण में, 'विषज्वालाकुलोऽभवत्' के स्थान पर, यदि 'मध्यन्दिनदिनाधिप' ( पूर्णिमा का चन्द्रमा मध्याह्न का सूर्य हो जाया करता है ) कर दिया जाय तब दो द्रव्यों का विरोध आभासित होने लगता है ।

इन उपर्युक्त उदाहरण-सूक्तिओं में 'विरोध' और 'विरोध-परिहार' का अभिप्राय इस प्रकार समझना चाहिये—'तव विरहे' आदि सूक्ति में 'मलयसमीर' आदि शब्द जातिवाचक शब्द हैं क्योंकि इनमें अनेकानेक व्यक्तिओं की वाचकता निहित है । यहाँ 'मलयपवन' आदि का 'दावानल'रूप जाति ( क्योंकि 'दावानल' पद जातिवाचक पद है ), 'ऊष्मा'रूप गुण ( क्योंकि 'ऊष्मा' शब्द गुणवाचक शब्द है ), 'हृदयभेदन'रूप क्रिया

'त्वद्वाजि-' इत्यादौ 'हरोऽपि शिरसा गङ्गां न धत्ते' इति विरोधः, 'त्वद्वाजि-' इत्यादिकविप्रौढोक्त्या तु समाधानम्। स्पष्टमन्यत्।

विभावनायां कारणाभावेनोपनिबध्यमानत्वात्कार्यमेव बाध्यत्वेन प्रतीयते, विशेषोक्तौ च कार्याभावेन कारणमेव; इह त्वन्योन्यं द्वयोरपि बाध्यत्वमिति भेदः।

---

(क्योंकि 'हृदयभेदन' पद क्रियावाचक शब्द है) और 'सूर्य' रूप द्रव्य (क्योंकि 'सूर्य' शब्द द्रव्यवाचक शब्द है) के साथ विरोध आपाततः अवश्य प्रतीत हो रहा है किन्तु यहाँ इस विरोध के परिहार का हेतु भी उपनिबद्ध है जो कि 'विरह' रूप हेतु है (इस प्रकार यहाँ 'विरोध' (वस्तुतः विरोधाभास) रूप वाच्य-वैचित्र्य की प्रतीति निर्विवाद रूप से हो रही है)। अजस्य गृह्णतो जन्म आदि सूक्ति में जो विरोध आभासित होता है जैसे कि अजत्व आदि गुण और 'जन्मग्रहण' आदि क्रिया का पारस्परिक विरोध उसका समाधान परमेश्वर की अलौकिक महिमा के द्वारा हो रहा है। 'त्वद्वाजिराजि' आदि सूक्ति में जो यह विरोध प्रतीत होता है कि 'हैं तो भगवान् शङ्कर किन्तु गङ्गा को नहीं धारण कर सकते' उसका परिहार 'त्वद्वाजिराजि' आदि की कविप्रौढोक्ति द्वारा किया जा रहा है। अन्य सूक्तियों में आपाततः प्रतीत विरोध का उपशमन स्पष्ट है।

यहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि (आपाततः विरोध-प्रतीति में समान होने पर भी) 'विरोध' 'विभावना' और विशेषोक्ति पृथक्-पृथक् स्वरूप वाले अलङ्कार हैं। 'विभावना' में कवि जब कारण के अभाव का उपनिबन्ध करके कार्य की उत्पत्ति का वर्णन करता है तो यह स्पष्ट है कि यहाँ 'कार्योत्पत्ति' (असंगत सी प्रतीत होने के कारण) 'बाध्य' रूप की रहा करती है। विशेषोक्ति में जो बात है वह इससे ठीक उल्टी है क्योंकि यहाँ कार्याभाव के उपनिबन्ध के साथ कारण-सद्भाव का जो वर्णन हुआ करता है उसमें कारण ही (असंगत प्रतीत होने के कारण) 'बाध्य' रूप का हुआ करता है। किन्तु विरोध में जो बाध्य-बाधक भाव की प्रतीति हुआ करती है वह समान बलवाले पदार्थों की परस्पर 'बाध्यता' अथवा 'विरुद्धता' की प्रतीति है।

विमर्श—(क) 'विरोध' अलङ्कार का अभिप्राय आपाततः विरोध के प्रस्तावक और इसीलिये चमत्कार विरोध-समाधायक दृष्टिवैचित्र्य का अभिव्यञ्जन है। अलङ्कारसर्वस्वकार ने स्पष्ट कहा है

'विरुद्धाभासत्वं विरोधः'—

इह जात्यादीनां चतुर्णां पदार्थानां प्रत्येकं सजातीयविजातीयाभ्यां विरोधित्वे सम्भवे विरोधः। स च समाधानं विना दुष्टो दोषः। सति तु समाधाने प्रमुख एवाभासमानत्वाद्विरोधाभासः। (अलङ्कारसर्वस्व, पृ० १५४)

( ३७—असङ्गति )

## कार्यकारणयोर्भिन्नदेशतायामसङ्गतिः ।

पण्डितराज जगन्नाथ का भी यही कथन है—

'एकाधिकरणसम्बद्धत्वेन प्रतिपादितयोरर्थयोर्भासमानैकाधिकरणासम्बद्धत्वम् , एकाधिकरणासम्बद्धत्वभान वा विरोध ।

स च प्ररूढोऽप्ररूढश्च । प्ररोहश्च वाधवुद्ध्यनभिभूतत्वम् । तद्वैपरीत्यमप्ररोह. । तत्राद्यो दोपस्य विपय , द्वितीयश्चालङ्कारस्य । अत एवेम विरोधाभासमाचक्षते । आ ईपद्भासत इत्याभास. । विरोधश्चासावाभासश्चेति । आमुख एव प्रतीयमानो झगिति जायमानाविरोधवुद्धितिरस्कृत इति यावत्' । ( रसगङ्गाधर, पृष्ठ ५७० )

अर्थात् 'विरोध' का अभिप्राय एक आश्रय के साथ सम्बद्ध रूप से प्रतिपादित दो पदार्थों के ऐसे परस्पर असम्बन्ध का अभिप्राय है जो कि उस आश्रय पर उनमें आभासित हुआ करता है। यह विरोध 'प्ररूढ' अथवा वास्तविक और 'अप्ररूढ' अथवा आपातत प्रतीत दो रूपों का हो सकता है । इनमें वास्तविक 'विरोध' तो एक महादोप है किन्तु आपातत प्रतीत 'विरोध' अथवा 'विरोधाभास' एक अलङ्कार अथवा वैचित्र्य है ।

( ख ) 'विरोध' का क्षेत्र 'विभावना' तथा 'विशेपोक्ति' के क्षेत्र से कही अधिक व्यापक है । पण्डितराज जगन्नाथ ने इसीलिये कहा है—

'तत्रापि कार्यकारणादिवुद्ध्यनालीढो विरोधाभासो विरोधालङ्कार. । तदालीढस्तु विभावनादिर्वक्ष्यमाण ।' ( रसगङ्गाधर, पृष्ठ ५७० )

अर्थात् कार्यकारणभाव के क्षेत्र को छोड कर अन्यत्र आपातत विरोधप्रतीति 'विरोध' अलङ्कार की कल्पना का मूल है । यह तो 'विभावना' और 'विशेषोक्ति' का क्षेत्र है जहा कार्यकारणभाव सम्बद्ध विरोध प्रतीत हुआ करता है ।

अलङ्कारसर्वस्वकार ने भी इसी दृष्टि से कहा था—

'कारणाभावेन चोपक्रान्तत्वाद् वलवता कार्यमेव वाध्यमानत्वेन प्रतीयते, न तु तेन कारणाभाव इत्यन्योन्यवाधकत्वानुप्राणिताद् विरोधालङ्काराद् भेद' । एवं विशेपोक्तौ कार्याभावेन कारणसत्ताया एव वाध्यमानत्वमुन्नेयम् । येन साऽपि विरोधाद् भिन्ना स्यात्' ।

( अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १५८ )

अर्थात् 'विभावना' और 'विशेपोक्ति' विरोधालङ्कार से भिन्न अलङ्कार-प्रकार हैं । कारण यह है कि जहाँ 'विभावना' और 'विशेपोक्ति' में पहले में कारणाभाव के द्वारा कार्य 'वाध्य' प्रतीत होता है और दूसरे में कार्याभाव के द्वारा कारण, वहाँ 'विरोधालङ्कार' में कार्य और कारण दोनों में पारस्परिक 'विरोध' रहा करता है ।

आचार्य जयरथ ने इसी की पुष्टि में यह पङ्क्ति उद्धृत की है—

'कारणस्य निपेधेन वाध्यमान फलोदय । विभावनायामाभाति विरोधोऽन्योन्यवाधनम् ॥
अतो दूरविभेदोऽस्या विरोधेन व्यवस्थित ॥' ( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ १५७ )

अनुवाद—'असङ्गति' वह अलङ्कार है जिसे कार्य और कारण के भिन्न-भिन्न आश्रय में अवस्थान का वर्णन कहा जाया करता है (जिसका निमित्त कारण वैचित्र्य हुआ करता है)।

अरयाश्चापवादकत्वादेकदेशस्थयोर्विरोधे विरोधालङ्कारः ।

( ३८—विषमालङ्कार : सप्रभेद निरूपण )

गुणौ क्रिये वा चेत्स्यातां विरुद्धे हेतुकार्ययोः ॥ ६९ ॥
यद्वारब्धस्य वैफल्यमनर्थस्य च सम्भवः ।
विरूपयोः संघटना या च तद्विषमं मतम् ॥ ७० ॥

क्रमेण यथा—

---

और 'अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी'कार ने इसका इसीलिए समर्थन किया है—

'अनेनातिशयोक्तिरस्या अप्यनुप्राणकत्वेन कटाक्षिता। अन्यथा हि विरोधो दुष्परिहरः स्यात्।' ( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ १६४ )

किन्तु पण्डितराज जगन्नाथ के अनुसार, 'असङ्गति' के लिए 'अतिशयोक्ति का अनुप्राणन' उतना आवश्यक नहीं जितना कि यथासम्भव 'अभेदाध्यवसान' का हुआ करता है—

'अस्या च विभावनायामिव कार्यांशेऽतिशयोक्त्यनुप्राणनमावश्यकम्। अन्यथा विरोधो दुष्परिहर एव स्यादित्यलङ्कारसर्वस्वकारादीना मतम्। तच्च—

'दृष्टिर्मृगीदृशोऽत्यन्तं श्रुत्यन्तपरिशीलिनी।
मुच्यन्ते बन्धनात् केशा विचित्रा वैधसी गतिः ॥'

इत्यस्मन्निर्मितोदाहरणे व्यभिचारादसङ्गतम्। न हि। 'मुच्यन्ते बन्धनात् केशा' इत्यत्र केशबन्धनमुक्त्यंशेऽतिशयोक्तिरस्ति। किन्तु श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसानमात्रम्। तस्माद् येन केनापि प्रकारेण कार्यांशेऽभेदाध्यवसानमावश्यकमिति तु सङ्गतम्।'

( रसगङ्गाधर, पृष्ठ ५९०-५९१ )

( ग ) 'असङ्गति' अलङ्कार 'विरोध' का बाधक है न कि 'विरोध' 'असङ्गति' का। 'विरोध' उत्सर्गरूप है और 'असङ्गति' विरोध का अपवादरूप। उत्सर्ग ( नियम ) अपवाद का क्षेत्र छोड़कर ही अपना क्षेत्र बनाता है। रसगङ्गाधरकार ने इसीलिए कहा है—

'व्यधिकरणत्वेन प्रसिद्धयो. समानाधिकरणत्वेनोपनिबन्धने विरोधालङ्कार । समानाधिकरणत्वेन प्रसिद्धयोर्द्वयोर्वैयधिकरण्येनोपनिबन्धनेऽसङ्गति.। ' इत्थं च स्फुट एव विरोधालङ्कारादसङ्गतेर्भेद । ( रसगङ्गाधर, पृष्ठ ५९२ )

अर्थात् 'विरोध' से 'असङ्गति' भिन्न है क्योंकि 'विरोध' में तो उन पदार्थों के समान आधार पर अवस्थान में विरोध आभासित होता है जिनकी भिन्न भिन्न आधार पर अवस्थिति प्रसिद्ध है। किन्तु 'असङ्गति' में, जिन पदार्थों के भिन्न भिन्न आधार पर अवस्थान वर्णन में विरोध की प्रतीति होती है वे ऐसे हुआ करते हैं जिनकी समान आधार पर अवस्थित प्रसिद्ध रहा करती है।

अनुवाद—'विषम' वह अलङ्कार है जिसे निम्न सम्भावनाओं में देखा जाया करता है—

( १ ) जब कि कारण और कार्य के गुण अथवा उनकी क्रियायें परस्पर विरुद्ध रूप से वर्णित हों।

( २ ) जब कि आरब्ध कार्य की विफलता और साथ ही उसमें अनर्थ की उत्पत्ति का वर्णन हो।

( ३ ) जब कि दो विरुद्ध पदार्थों की परस्पर सघटना का उपनिबन्ध हो।

'विषम' अलङ्कार के क्रमश उदाहरण ये हैं—

( कारणगुण से कार्यगुण के विरोध में 'विषम' )

'सद्यः करस्पर्शमवाप्य चित्रं रणे रणे यस्य कृपाणलेखा।
तमालनीला शरदिन्दुपाण्डु यशस्त्रिलोकाभरणं प्रसूते॥'

अत्र कारणरूपासिलतायाः 'कारणगुणा हि कार्यगुणमारभन्ते' इति स्थितेर्विरुद्धा शुक्लयशस उत्पत्तिः।

( कारण की क्रिया से कार्य की क्रिया के विरोध में 'विषम' )

'आनन्दममन्दमिमं कुवलयदललोचने! ददासि त्वम्।
विरहस्त्वयैव जनितस्तापयतितरां शरीरं मे॥'

अत्रानन्दजनककर्तृरूपकारणात्तापजनकविरहोत्पत्तिः।

( आरब्ध कार्य के वैफल्य में अनर्थोत्पत्तिरूप 'विषम' )

'अयं रत्नाकरोऽम्भोधिरित्यसेवि धनाशया।
धनं दूरेऽस्तु वदनमपूरि क्षारवारिभिः॥'

अत्र केवलं काङ्क्षितधनलाभो नाभूत्, प्रत्युत क्षारवारिभिर्वदनपूरणम्।

( विरूपघटना में 'विषम' )

'क्व वनं तरुवल्कभूषणं नृपलक्ष्मीः क्व महेन्द्रवन्दिता।
नियतं प्रतिकूलवर्तिनो बत धातुश्चरितं सुदुःसहम्॥'

---

'रणस्थली में जगह-जगह पर उस प्रतापी राजा के हाथ का स्पर्श पाकर कितने आश्चर्य की बात है कि, उसकी तलवार, जो तमालपत्र की भाँति नीली-नीली चमका करती है ऐसे यश का विस्तार कर देती है जो शरदृतु की चाँदनी की भाँति शुभ्र-धवल और संसार का एक अलङ्कार हो जाता है। ( नवसाहसाङ्कचरित )

यहाँ 'विषम'अलङ्कार का सौन्दर्य दिखायी दे रहा है क्योंकि यहाँ इस नियम अर्थात् 'कारण के गुण ही कार्य के गुण के उत्पादक हुआ करते हैं' के विरुद्ध यह वर्णन किया गया है कि 'असिलता'रूप कारण का 'नीलत्व'गुण कार्यभूत यश में 'नीलत्व' का उत्पादन न कर 'शुक्लत्व' का उत्पादन कर रहा है।

'अरी नीलकमल से नयनों वाली! तू ही मुझे ( अपने मिलन में ) यह सान्द्र आनंद दिया करती है और तेरा ही विरह मेरे शरीर को इतना संतप्त किया करता है।

( रुद्रट : काव्यालङ्कार-उद्धरण )

यहाँ भी 'विषम' है क्योंकि यहाँ आनन्दजनक 'नायिका'रूप कारण से जिस क्रिया की उत्पत्ति का वर्णन किया जा रहा है वह संतापजनक 'विरह' है जो कि उसके सर्वथा विरुद्ध है।

'यह समुद्र रत्नाकर है—यह सोचकर धनप्राप्ति की अभिलाषा से उसकी सेवा की गई, किन्तु हुआ क्या? धन मिलना तो दूर रहा, उलटे मुँह में खारा पानी आ घुसा।

यहाँ 'विषम' है क्योंकि यहाँ यह वर्णन है कि 'आरब्ध कार्य अर्थात् मनोवाञ्छित धनलाभ तो हुआ नहीं उलटे अनर्थ अर्थात् खारे जल से मुखपूरण हो गया।

'कहाँ तो वन जिसमें पेड़ों की छाल के वस्त्र पहने जाते हैं और कहाँ राजलक्ष्मी जिसकी देवराज भी उपासना किया करते हैं। ओह! उस विधाता का चरित जो सदा प्रतिकूल रहा करता है कितना दुःसह हुआ करता है।

अत्र वनराज्यश्रियोर्विरूपयोः संघटना। इदं मम।

यथा वा—

'विपुलेन सागरशयस्य कुक्षिणा भुवनानि यस्य पपिरे युगक्षये।
मदविभ्रमासकलया पपे पुन. स पुरस्त्रियैकतमयैकया दृशा॥'

---

यह विषम-सूक्ति स्वरचित सूक्ति है। इसमें दो विरूप पदार्थों अर्थात् 'वन' और 'राज्यश्री' का एकत्र मेल वर्णित किया हुआ है।

अथवा ( विरूपपदार्थों की संघटना में 'विषम' का यह उदाहरण )—

'जो सागरशायी कृष्ण भगवान्, युगान्तकाल में, अपनी कुक्षि ( उदर ) में समस्त भुवनों को आत्मसात् कर लिया करते हैं उन्हें द्वारका की एक नागरी ने, कामोन्माद के कारण अधखुली अपनी एक आँख में ही भरकर रख लिया।' ( शिशुपालवध सर्ग १३ )

[ यहाँ भगवान् कृष्ण के सम्बन्ध में दो विरूप पदार्थों अर्थात 'भुवनों के आत्मसात् करने' और 'एक नारी की एक आँख में ही समा जाने' का वर्णन है जिसमें 'विषम' का स्वरूप स्पष्ट झलक रहा है। ]

विमर्श— ( क ) 'अलङ्कारसर्वस्व'कार के शब्दों में 'विषम' की समीक्षा यह है—

'विरूपकार्यानर्थयोरुत्पत्तिर्विरूपसघटना च विषमम्। विरोधप्रस्तावेनेह लक्षणम्। तत्र कारणगुणप्रक्रमेण कार्यमुत्पद्यत इति प्रसिद्धौ यद्विरूपं कार्यमुत्पद्यमान दृश्यते तदेकं विषमम्। तथा कश्चिदर्थं साधयितुमुद्यतस्य न केवल तस्यार्थस्याप्रतिलम्भो यावदनर्थप्राप्तिरपीति द्वितीय विषमम्। अत्यन्तानुरूपसघटनयोर्विरूपयोश्च सघटन तृतीयं विषमम्। अननुरूपससर्गो हि विषमम्।' ( अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ १६१ )

अर्थात् 'विषम' का अभिप्राय वस्तुतः अननुरूप पदार्थों के परस्पर ससर्ग का वर्णन है। एक 'विषम'रूप वाच्यवैचित्र्य वह है जिसमें कारणगुण के विरुद्ध कार्यगुण की उत्पत्ति का वर्णन हुआ करता है। दूसरा 'विषम'रूप वाच्यसौन्दर्य वह है जिसमें आरब्ध अर्थ की असमाप्ति के साथ-साथ अनर्थ की भी प्राप्ति का वर्णन किया जाया करता है और तीसरा 'विषम' रूप वाग्वैलक्षण्य वह है जिसमें अत्यन्त अननुरूप ससर्ग वाले पदार्थों अथवा अननुरूप पदार्थों का परस्पर संसर्ग वर्णित हुआ करता है। ये तीनों 'विषम' पृथक् पृथक् हैं। इनमें 'प्रकार' और 'प्रकारी' ( प्रकारप्रकारिभाव ) के सवन्ध की कोई विवक्षा नहीं हो सकती ( **एकमित्याद्यभिदधता ग्रन्थकृता विषमाणां भिन्नत्वमुक्तम्, न प्रकारप्रकारित्वम्, सामान्यलक्षणस्यासंभवात्**— विमर्शिनी, पृष्ठ १६५ )।

( ख ) 'विषम'रूप वाच्यवैचित्र्य में कविप्रतिभा का हाथ मानना आवश्यक है क्योंकि स्वभावत अननुरूप पदार्थों के ससर्ग अथवा कार्यकारणभाव के स्वाभाविक वैरूप्य में 'विषम'रूप अलङ्कार नहीं हुआ करता। 'अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी'कार ने इसीलिये कहा है—

'यद्यपि 'गोमयाद् वृश्चिकोत्पत्ति' इतिवत् कार्यकारणयोर्वास्तव विरूपत्व सभवति, तथापीह कविप्रतिभानिर्वर्तितमेव तद् ग्राह्यम्। तेन—

'द्राक्षाफलानि शिखरेषु शिलोच्चयाना पीयूपसाररसनिर्भरगर्भवन्ति।
विष्वगूदपत्कठिनकायनिगूढश्रृङ्गश्रृङ्गाटकानि पुनरम्भसि सभवन्ति॥'

इत्यादौ विषम न वाच्यम्। ईदृश एव कार्यकारणभावस्य वस्तुत सभवात्।

( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ १६५

निम्नलिखित सूक्ति एक बडी सुन्दर 'विषम'-सूक्ति है—

यत्पुनरप्रत्यक्षायमाणस्यापि वर्णने प्रत्यक्षायमाणत्वं तत्रायमलङ्कारो भवितु युक्तः, यथोदाहृते 'आसीदञ्जनम्'—इत्यादौ।

कारण यह है कि 'भाविक' वहाँ नहीं हुआ करता जहाँ किसी प्रत्यक्षवत् प्रतीत होने वाली वस्तु का वर्णन किया जाया करता है ( जैसा कि यहाँ स्पष्ट है ) अपितु वहाँ हुआ करता है जहाँ कवि के वर्णना-वैचित्र्य से भूत अथवा भावी वस्तु की प्रत्यक्षवत् प्रतीति हुआ करती है। कवि की वर्णना-वैचित्री से अप्रत्यक्ष वस्तु की प्रत्यक्षवत् प्रतीति में ही 'भाविक' की रूपरेखा रहा करती है जैसा कि 'आसीदञ्जनमत्रेति' आदि पूर्वोद्धृत सूक्ति में स्पष्ट है।

विमर्श—( क ) 'भाविक' प्राचीन आलङ्कारिक-मान्यता का एक अलङ्कार है। आचार्य भामह ने इसका स्वरूप इस प्रकार निर्दिष्ट किया है—

'भाविकत्वमिति प्राहु प्रबन्धविषय गुणम्। प्रत्यक्षा इव दृश्यन्ते यत्रार्था भूतभाविन.॥
चित्रोदात्ताद्भुतार्थत्व कथाया स्वभिनीतता। शब्दानाकुलता चेति तस्य हेतु प्रचक्षते॥'

( भामह काव्यालङ्कार ३. ५२-५३ )

आचार्य भामह की यह मान्यता आचार्य उद्भट द्वारा भी प्रमाणित है—

'प्रत्यक्षा इव यत्रार्था दृश्यन्ते भूतभाविन.। अत्यद्भुता. स्यात्तद्वाचामनाकुल्येन भाविकम्॥'

( अलङ्कारसारसंग्रह . ६ १२ )

'भाविक' के सम्बन्ध में इन विचारधाराओं का विशदीकरण 'अलङ्कारसर्वस्व' कार ने इस प्रकार किया है—

'अतीतानागतयो प्रत्यक्षायमाणत्व भाविकम्। अतीतानागतयोर्भूतभाविनोरर्थयोरलौकिकत्वेनात्यद्भुतत्वाद् व्यस्तसम्बन्धरहितशब्दसन्दर्भसमर्पितत्वाच्च प्रत्यक्षायमाणत्वं भाविकम्। कविगतो भाव आशय श्रोतरि प्रतिबिम्बत्वेनास्तीति, भावो भावना वा पुन. पुनश्चेतसि निवेशन सोऽत्रास्तीति। न चेय भ्रान्ति, भूतभाविनो. भूतभावितयैव प्रकाशनात। नाऽपि रामोऽभूदितिवद् वस्तुमात्रम्। भूतभाविगतस्य प्रत्यक्षत्वादिगतस्य धर्मस्य स्फुटस्याधिकस्य प्रतिलम्भात्। नापीयमतिशयोक्ति, अन्यस्यान्यतयाऽध्यवसायाभावात्। न हि भूतमन्यभूतभावित्वेनाध्यवसीयते, अभूतभावि वा भूतभावित्वेनापि, प्रत्यक्षमप्रत्यक्षगतत्वेन, अप्रत्यक्षमपि प्रत्यक्षत्वेन।' ( अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ २२३-२२४ )

अर्थात् 'भाविक' की पृथक् अलङ्काररूप में मान्यता इसीलिये अनिवार्य है क्योंकि यही वह वाच्यवैचित्र्य है जिससे कवि हृदयगत भाव अथवा अभिप्राय सहृदय हृदय में प्रतिबिम्बित हुआ करता है। 'भाविक' को इसलिये भी 'भाविक' कहा जाया करता है क्योंकि इसी में वह सामर्थ्य है जिससे सहृदय-हृदय वर्ण्य वस्तु की 'भावना' करने में समर्थ हुआ करता है। कवि के हृद्गत अभिप्राय के सहृदय-हृदय में प्रतिबिम्बित होने अथवा कविवर्णित वस्तु की सहृदय-हृदय द्वारा 'भावना' किये जाने का जो कारण है वह एक ऐसा वर्णना-वैचित्र्य है जिससे अतीत और अनागत अथवा भूत और भावी वस्तु का ऐसा अनुभव हुआ करता है जो भावनाप्रत्यक्षरूप अनुभव है और एक अलौकिक अनुभव है। सहृदय हृदय में इस अलौकिक अनुभव की उत्पत्ति तभी हो सकती है जब कि कवि की शब्दार्थ-योजना में प्रसाद हो और कविवर्णित वस्तु में विस्मयजनकता की शक्ति हो। भूत अथवा भावी वस्तु की 'भावना' भ्रान्ति नहीं अपि तु एक अलौकिक साक्षात्कार है जो कवि और सहृदय के हृदय की एक विशेषता है। 'भूत अथवा भावी वस्तु में ऐसी कोई विशेषता नहीं जिसमें वह प्रत्यक्षवत् प्रतीत होने लगे।' यह तो कवि-प्रतिभा है जो अपनी शब्दमूर्ति में भूत और भावी वस्तुओं का प्रत्यक्ष कराया करती है और सहृदय हृदय में चमत्कार उत्पन्न

( ६८—उदात्तालङ्कार )

लोकातिशयसम्पत्तिवर्णनोदात्तमुच्यते ।
यद्वापि प्रस्तुतस्याङ्गं महतां चरितं भवेत् ॥

क्रमेणोदाहरणम्—

( लोकोत्तर वैभव-वर्णनरूप 'उदात्त' )

'अध कृताम्भोधरमण्डलाना यस्यां शशाङ्कोपलकुट्टिमानाम् ।

---

( ख ) साहित्यदर्पणकार ने 'अनातपत्रोऽपि' आदि में 'भाविक' की रूपरेखा की जो असभावना निर्दिष्ट की है उसे 'अलङ्कारसर्वस्व' ( पृष्ठ २२९-२३० ) की इस उक्ति के पर्यालोचन से स्पष्टतया समझा जा सकता है—

'अय त्वत्र विचारलेश' सभवति–इह क्वचिद् वर्णनीयस्य वर्णनावशादेव प्रत्यक्षायमाणत्वम्, क्वचित् प्रत्यक्षायमाणस्यैव वर्णनम् । आद्यो यथोदाहृत प्राक् ( मुनिर्जयतीत्यत्र ) । द्वितीयो यथा—'अनातपत्रोऽप्ययमत्र ' ' इति । अत्र प्रथमप्रकारविषयोऽयमलङ्कारो न प्रकारान्तरगोचर । कविसमर्पितानां धर्माणा ह्यलङ्कारत्वात् । न हिमांशुलावण्यादीनामिव वस्तुसन्निवेशिनाम् । अपि च 'शब्दानाकुलता चेति तस्य हेतून्प्रचक्षते' इति भामहीये, 'वाचामनाकुलत्वेनापि भाविक' मिति चोद्भटलक्षणे व्यस्तसवन्धरहितशब्दसदर्भसमर्पितत्व प्रत्यक्षायमाणत्वप्रतिपादक कथं प्रयोजकीभवेत्, यदि वस्तुसन्निवेशधर्मिगतत्वेनापि भाविक स्यात् । तस्माद् वास्तवमेव महत्त्वमुत्तरत्र प्रकारविषये वर्णितमिति नायमलङ्कार । यदि तु वास्तवमेवात्र सौन्दर्यं कविनिबद्ध कविनिबद्धवक्तृनिबद्ध वा सकलवक्तृगोचरीभूत स्वभावोक्तिवदलङ्कारतया वर्ण्यते यदायमपि प्रकारो नातीव दुश्लिष्ट । अत एव 'प्रत्यक्षा इव यत्रार्था क्रियन्ते भूतभाविन । तद्भाविकम्' इति एवमन्यैर्भाविकलक्षणमकारि ।'

अर्थात् वैसे तो यह निर्विवाद है कि कवि की वर्णनाशक्ति से, देशत अथवा कालत सुदूर वस्तु के भावनाप्रत्यक्ष में ही, 'भाविक' की रूपरेखा निहित रहा करती है किन्तु प्रत्यक्षवत् प्रतीत होने वाली वस्तु के वर्णन को भी 'भाविक' मानना असगत नहीं । वस्तु में सनिविष्ट धर्म का नाम 'अलङ्कार' नहीं अपितु उस 'धर्म' का नाम अलङ्कार है जो वस्तु में कविप्रतिभा द्वारा समर्पित किया जाय—इस दृष्टि से देखते तो यह निश्चित है कि 'अनातपत्रोऽप्ययमत्र' आदि में 'भाविक' की मान्यता अनुचित है क्योंकि यहाँ कविसमर्पित वस्तु-धर्म का उल्लेख नहीं अपितु केवल वस्तुगत धर्म का उल्लेख है । किन्तु यहीं यदि यह माना जाय कि कवि ने वस्तुसनिविष्ट धर्म का ऐसा स्वाभाविक वर्णन किया है जिससे वह सहृदयमात्र के लिये प्रत्यक्षकल्प प्रतीत हो उठी है तो इस सूक्ति में भी 'भाविक' की मान्यता किसी प्रकार सभव ही है ।

'अलङ्कारसर्वस्व' की इस समीक्षा के देखते 'साहित्यदर्पण' के एक आध टीकाकारों का यह कहना कि विश्वनाथ कविराज ने 'अलङ्कारसर्वस्व' का यहाँ खण्डन किया है, सर्वथा उचित नहीं प्रतीत होता ।

अनुवाद—'उदात्त' वह अलङ्कार है जिसे लोकोत्तर वैभव का वर्णन कहा गया है । साथ ही साथ उदात्त अथवा महनीयचरित पुरुषों का वह वर्णन भी 'उदात्त' अलङ्कार ही कहा जाया करता है जो कि प्रस्तुत वर्ण्य वस्तु के अङ्ग अथवा उपकारकरूप से प्रतीत हुआ करता है ।

क्रमश उदाहरण ये है—

'यही वह नगरी है जिसमें मेघ-[illegible] अटारिओं पर चन्द्रकान्त

ज्योत्स्नानिपातात्क्षरता पयोभिः केलीवनं वृद्धिमुरीकरोति ॥'

( अङ्गभूत उदात्तचरित का वर्णनरूप 'उदात्त' )

'नाभिप्रभिन्नाम्बुरुहासनेन संस्तूयमानः प्रथमेन धात्रा ।
अमुं युगान्तोचितयोगनिद्रः संहृत्य लोकान् पुरुषोऽधिशेते ॥'

---

मणि की बनी फर्शें चाँदनी के स्पर्श से जलधारा बहाया करती हैं जिससे क्रीडावन सदा लहलहाते रहा करते हैं।

[ यहाँ यह स्पष्ट है कि कवि ने वर्ण्य नगरी की ऐसी सम्पत्ति का वर्णन किया है जिसे लोक में देखना असंभव है। यही ऋद्धि-वर्णन यहाँ का अलङ्कार है जिसे 'उदात्त' अलङ्कार कहा करते हैं। ]

सीते ! यही वह समुद्र है जिसमें नाभिकमलयोनि ( भगवान् विष्णु की नाभि से उत्पन्न कमल से जन्म लेनेवाले ) आदि ब्रह्मा द्वारा पूजनीय परमपुरुष ( भगवान् विष्णु ) जगत् के प्रलय के बाद, योगनिद्रा में निलीन हुये शयन किया करते हैं।

( रघुवंश १३-६ )

[ यहाँ महाकवि कालिदास ने भगवान् विष्णु का जो वर्णन किया है जो कि एक महनीय किंवा उदात्त चरित-वर्णन है वह समुद्र-वर्णन के अङ्गरूप से रहने के कारण, 'उदात्त' अलङ्कार का एक सुन्दर निदर्शन बन गया है।

विमर्श—( क ) 'उदात्त' शब्द का ही अर्थ समृद्धिमद् वस्तु है और साथ ही साथ महनीय चरित भी 'उदात्त' ही कहा जाया करता है। जिस वस्तु का वर्णन ऐसा हुआ करता है जिससे उसकी अलौकिक विभूतियों का अभिव्यञ्जन हो उसमें 'उदात्त' अलङ्कार की मान्यता स्वाभाविक ही है। इसी प्रकार किसी महनीय पुरुष का ऐसा वर्णन जिससे किसी प्रस्तुत वस्तु की महनीयता प्रतीत हुआ करे, 'उदात्त' अलङ्कार की ही रूपरेखा है। 'अलङ्कारसर्वस्व'कार ने इसीलिये कहा है—

'स्वभावोक्तौ भाविके च यथावद्वस्तुवर्णनम्। तद्विपर्ययत्वेनारोपितवस्तुवर्णनात्मक उदात्तस्यावसरः। तत्रासंभाव्यमानविभूतियुक्तस्य वस्तुनो वर्णनं कविप्रतिभोत्थापितमेकं लक्षणमुदात्तम्।

'महापुरुषाणामुदात्तचरितानामभिभूतवस्त्वन्तराङ्गभावेनोपनिबध्यमानं चरितं चोदात्तम्। महापुरुषचरितस्योदात्तत्वात्।' ( अलङ्कारसर्वस्व पृ० २१ )

अर्थात् जैसे यथावस्थित वस्तु के एक प्रकार के वर्णन में 'स्वभावोक्ति' और दूसरे प्रकार के वर्णन में 'भाविक' अलङ्कार का अनुसंधान किया जाया करता है वैसे ही अयथावस्थित वस्तु के वर्णन में 'उदात्त' की कल्पना स्वाभाविक ही है। अलौकिक समृद्धि से सम्पन्न वस्तु का वर्णन कविप्रतिभोत्थापित ऐश्वर्य का वर्णन है और यहाँ 'उदात्त' अलङ्कार है। उदात्त महापुरुष के वर्णन से यदि किसी अन्य वर्ण्य वस्तु की उदात्तता प्रकाशित हो तो वहाँ भी 'उदात्त' अलङ्कार का ही चमत्कार रहा करता है।

( ख ) 'अलङ्कारसर्वस्व-विमर्शिनी'कार ने अङ्गभूत महापुरुष-वर्णन में 'उदात्त' का स्वरूप और भी अधिक स्पष्ट किया है—

'अभिभूतस्य वस्तुनो महापुरुषचरितमुत्कर्षप्रतिपिपादयिषयाङ्गतयोपनिबध्यमानमेवालङ्कारत्वम् न तूपलक्षणपरतयोपात्तमिति तात्पर्यार्थः। तत्र यथोदाहृतम् ( 'तदिदमरण्यं यस्मिन् दशरथवचनानुपालनव्यसनी। निवसन् बाहुसहायश्चकार रक्षःक्षयं रामः' इत्यत्र )

( ६९—रसवत्, ७०-प्रेय, ७१-ऊर्जस्वि, ७२-समाहित )

**रसभावौ तदाभासौ भावस्य प्रशमस्तथा ।**
**गुणीभूतत्वमायान्ति यदाऽलङ्कृतयस्तदा ॥ ९५ ॥**
**रसवत्प्रेयऊर्जस्विसमाहितमिति क्रमात् ।**

तदाभासो रसाभासो भावाभासश्च । तत्र रसयोगाद्रसवदलङ्कारो यथा—'अयं स रसनोत्कर्षी–' इत्यादि ।

---

'कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्प्रमत्तः शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः ।
यक्षश्चक्रे जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु ॥'

अत्राङ्गिनो गिरिविशेषस्य वसतियोग्यत्वादिदर्शनार्थमुत्कर्षप्रतिपिपादयिषया रामसीतादिचरितमुपलक्षणपरं तत्र नायमलङ्कारः ।

यथा—

'गोदावर्याः करिकुलमदक्षोदक्षोदकायाः पारे पारे वत वत परामृश्यतामृष्यमूकः ।
कङ्कालाद्रौ पिहितगगने दुन्दुभेर्यत्र रामः पादाङ्गुष्ठं निजमपि भवद्दैवतं निर्ममेऽस्तम् ॥'

अत्र पवनं प्रति वियोगिन्या उक्तौ रामचरितमुपलक्षणमात्रपरम् । न ह्यङ्गभूतेनाङ्गिनः कश्चिद् विशेषो विवक्षितः ।

'अत्रासीत् फणिपाशबन्धनविधिः शक्त्या भवद्देवरे
गाढं वक्षसि ताडिते हनुमता द्रोणाद्रिरत्राहृतः ।
दिव्यैरिन्द्रजिदत्र लक्ष्मणशरैर्लोकान्तरं प्रापित-
स्तस्याप्यत्र मृगाक्षि ! राक्षसपतेः कृत्ता च कण्ठाटवी ॥'

इत्यत्र तु रामस्य सीतां प्रत्युक्तावुपलक्षणीभूतदेशविशेषः पाशबन्धनाद्येव साक्षाद्विवक्षितमिति न महापुरुषचरितस्य वस्त्वन्तरं प्रत्यङ्गभाव इति नायमलङ्कारः' ।

( अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ २३१ )

अर्थात् 'अङ्गभूतमहापुरुषवर्णन' रूप उदात्त इसीलिये उदात्त का एक प्रकार माना गया है क्योंकि इसके द्वारा अङ्गिरूप वर्ण्य वस्तु के उत्कर्ष का प्रकाशन किया जाया करता है। इस दृष्टि से जहाँ कहीं ऐसा महापुरुष का वर्णन हो, जो कि वर्ण्य वस्तु का उत्कर्ष प्रकाशक न हो कर, केवल उपलक्षणमात्र अथवा ससूचक सा लगा करे वहाँ 'उदात्त' की कोई सम्भावना नहीं होनी चाहिये। 'कश्चित् कान्ता' आदि सूक्तिओं में महापुरुष-वर्णन अवश्य है किन्तु इसका उद्देश्य वर्ण्य वस्तु का वैभव प्रकाशन नहीं अपि तु वर्ण्यवस्तु का उपलक्षण होना है। इसलिये इन सूक्तिओं में 'उदात्त' का अनुसधान असगत है।

जिसे 'उदात्त' अलङ्कार की शोभासम्पत्ति का दर्शन करना हो उसके लिये महाकवि परिमल गुप्त के 'नवसाहसाङ्कचरित' और महाकवि रत्नाकर के 'हरविजय' की सूक्तियाँ देखने योग्य हैं।

अनुवाद—'रसवत्', प्रेय', 'ऊर्जस्वि' और 'समाहित' वे अलङ्कार हैं जिन्हें क्रमशः 'रस', भाव', रसाभास-भावाभास' तथा 'भावप्रशम' को अङ्गरूप से अवस्थान में देखा जाया करता है।

यहाँ कारिका में 'तदाभासौ' का अभिप्राय 'रसाभास' और 'भावाभास'–दोनों का है।

इन चारों अलङ्कारों में, 'रसवत्', जिसमें अङ्गरूप से अवस्थित रस रहा करता है, इस सूक्ति में स्पष्ट है—

'अयं स रशनोत्कर्षी ( पीनस्तनविमर्दनः । नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः ॥ )'

अत्र शृङ्गारः करुणस्याङ्गम्। एवमन्यत्रापि। प्रकृष्टप्रियत्वात्प्रेयः।

यथा मम—

'आमीलितालसविवर्तिततारकाक्षीं
मत्कण्ठबन्धनदरश्लथबाहुवल्लीम्।
प्रस्वेदवारिकणिकाचितगण्डबिम्बां
संस्मृत्य तामनिशमेति न शान्तिमन्तः॥'

अत्र सम्भोगशृङ्गारः स्मरणाख्यभावस्याङ्गम्। स च विप्रलम्भस्य। ऊर्जो बलम्, अनौचित्यप्रवृत्तौ तदत्रास्तीत्यूर्जस्वि।

यथा—

'वनेऽखिलकलासक्ताः परिहृत्य निजस्त्रियः।
त्वद्वैरिवनितावृन्दे पुलिन्दाः कुर्वते रतिम्॥'

अत्र शृङ्गाराभासो राजविषयकरतिभावस्याङ्गम्। एवं भावाभासोऽपि।

समाहितं परिहारः।

---

यहाँ 'रसवत्' इसलिये है क्योंकि यहाँ 'शृङ्गार' रस 'करुणरस' के अङ्गरूप से उपनिबद्ध है (अङ्गरूप से इसलिये क्योंकि यहाँ कवि 'करुण' की अभिव्यञ्जना में दत्तचित्त है और उसी की उत्कृष्ट प्रतीति के लिये 'शृङ्गार' का आधान कर रहा है)।

इसी प्रकार अन्य रसों की अङ्गता में भी 'रसवत्' अलङ्कार यत्र-तत्र स्वयं देखा जा सकता है।

'प्रेय' जिसे काव्याचार्यों का अत्यधिक आवर्जक अथवा सहृदय का अत्यधिक मनोरञ्जक अलङ्कार कहा करते हैं निम्न स्वरचित सूक्ति में दिखायी दे रहा है—

अधखुली, अलसायी कि वा कनीनिका की चञ्चलता से भरी आँखों वाली मेरे द्वारा आलिङ्गित होने पर प्रत्यालिङ्गन में शिथिल भुजलता वाली, कपोलों पर पसीने की बूँदें छलकाती, उस सुन्दरी की जब याद आती है तो मेरा हृदय रह-रह कर उद्विग्न हो उठता है।

यहाँ 'प्रेय' अलङ्कार इसलिये है क्योंकि यहां जो 'सम्भोगशृङ्गार' उपनिबद्ध है वह 'स्मृति' रूप भाव का अधिकाधिक परिपोषक होने से अङ्गरूप से ही उपनिबद्ध है। और यह 'स्मृति' रूप व्यभिचारिभाव अन्ततोगत्वा यहां के अङ्गी रस 'विप्रलम्भशृङ्गार' के उत्कृष्ट रूप से उद्दीपक होने के कारण अङ्गरूप से ही उपनिबद्ध पड़ा है।

'ऊर्जस्वी' जिसका अभिप्राय यह अलङ्कार है जिसमें अनौचित्य प्रवृत्त रस और भाव (रसाभास और भावाभास) रूप 'ऊर्ज' अथवा 'बल' विद्यमान रहा करता है, इस सूक्ति में दर्शनीय है—

'राजन्! जंगलों के भील, अपनी-अपनी कलावती स्त्रियों को छोड़ कर अब आपकी शत्रु-रमणियों के प्रेम में पागल हो रहे हैं।'

यहां 'ऊर्जस्वि' अलङ्कार इसलिये है क्योंकि यहां राजविषयक 'रति' भाव के अङ्गरूप से अवस्थित 'शृङ्गाराभास' का 'ऊर्ज' अथवा बल स्पष्ट प्रतीत हो रहा है। इसी प्रकार राजादिविषयक रतिभाव के अङ्गरूप से उपनिबद्ध 'भावाभास' रूप 'ऊर्ज' के कारण जो 'ऊर्जस्वी' अलङ्कार हुआ करता है उसका उदाहरण स्वयं देखा जा सकता है।

यथा—
'अविरलकरवालकम्पनैर्भ्रुकुटीतर्जनगर्जनैर्मुहुः ।
ददृशे तव वैरिणां मदः स गतः क्वापि तवेक्षणेक्षणात् ॥'
अत्र मदाख्यभावस्य प्रशमो राजविषयरतिभावस्याङ्गम् ।

---

'समाहित', जिसे किसी भाव के परिहार या प्रशमन (भावशान्ति अथवा भाव की प्रशाम्यदवस्था) के अङ्गरूप से उपनिबन्ध में देखा जाया करता है, इस सूक्ति में स्पष्ट है-

'राजन्! आपके शत्रुओं का वह मद जो कि पहले, उनकी तलवारों के चमकाने और भौंहों के तरेरने और तर्जन गर्जन में दिखाई पड़ता रहा, अब, आपके सामने आने पर, पता नहीं, क्षणभर में कहा गायब हो गया।'

यहाँ 'समाहित' अलङ्कार इसलिये है क्योंकि राजविषयक रतिभाव के अङ्गरूप से उपनिबद्ध 'मद' की प्रशाम्यदवस्था (भावशान्ति) का सौन्दर्य स्पष्ट प्रतीत हो रहा है।

**विमर्श**—(क) रसवदादि अलङ्कार-चतुष्टय का निरूपण साहित्यदर्पणकार ने इसीलिये किया है जिसमें 'काव्यप्रकाशकार' से उनकी नवीनता झलक उठे। काव्यप्रकाशकार ने तो 'रसवत्' आदि को अलङ्कार ही नहीं माना है क्योंकि उनकी दृष्टि में रसध्वनिवादी आनन्दवर्धनाचार्य की यह मान्यता सर्वथा शिरोधार्य है कि रस, भाव आदि 'अलङ्कार्य' है 'अलङ्कार' नहीं। रस, भाव आदि की अङ्गरूप से योजना 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य' का विषय है न कि 'अलङ्कार' अथवा वाच्य वाचक वैचित्र्य का। काव्यप्रकाशकार के अनुसार 'रसवत्', 'प्रेय', 'ऊर्जस्वि' और 'समाहित' 'अपराङ्गव्यङ्ग्य-गुणीभूतव्यङ्ग्य-काव्य' के रूप हैं। साहित्यदर्पणकार भी रसध्वनिवादी आचार्य हैं और 'गुणीभूतव्यङ्ग्यकाव्य' के अपराङ्गव्यङ्ग्य' रूप प्रभेद में 'रसवत्' आदि को अन्तर्भूत मा भी दिखा चुके हैं जैसा कि इन पंक्तियों से स्पष्ट है—

'इतरस्य रसादेरङ्गं रसादिव्यङ्ग्यम्।
यथा—
'अयं स रसनोत्कर्षी पीनस्तनविमर्दनः। नाभ्यूरुजघनस्पर्शी नीवीविस्रंसनः करः ॥'
अत्र शृङ्गारः करुणस्याङ्गम् ...'

किन्तु अलङ्कारनिरूपण के प्रसङ्ग में पुनः 'रसवत्' आदि का अलङ्काररूप में प्रदर्शन करना कुछ विचित्र सा लगता है। वस्तुतः साहित्यदर्पणकार ने यहाँ 'अलङ्कारसर्वस्व' और 'विमर्शिनी' की विचारधाराओं का अनुसरण किया है।

(ख) 'अलङ्कारसर्वस्व' की विचारधारा यह है—

'रसभावतदाभासतत्प्रशमानां निबन्धनेन रसवत्प्रेय-ऊर्जस्वि,समाहितानि।'

'चित्तवृत्तिविशेषस्वभावत्वाच्च रसादीनामिह तद्वदलङ्काराणां प्रस्तावः। अत एव चत्वारोऽलङ्कारा युगपल्लक्षिताः। तत्र विभावानुभावव्यभिचारिभिः प्रकाशितो रत्यादिश्चित्तवृत्तिविशेषो रसः। भावो विभावानुभावाभ्यां सूचितो निर्वेदादिस्त्रयस्त्रिंशद्भेदः। देवादिविषयश्च रत्यादिर्भावः। तदाभासो रसाभासो भावाभासश्च। आभासत्वमविषयप्रवृत्त्यानौचित्यम्। तत्प्रशमः उक्तप्रकाराणां निवर्तमानत्वेन प्रशाम्यदवस्था। तत्रापि रसस्य परविश्रान्तिरूपत्वात् सा न सम्भवति इति परिशिष्टभेदविषयो द्रष्टव्यः। एषामुपनिबन्धक्रमेण रसवदादयोऽलङ्काराः। रसो विद्यते यत्र निबन्धने व्यापारात्मनि तद्रसवत्। प्रियतरं प्रेयो निबन्धनमेव द्रष्टव्यम्। एवमूर्जं बलं विद्यते यत्र, तदपि निबन्धनमेव। अनौचित्यप्रवृत्तत्वादत्र बलयोगः। समाहितं परिहारः। स च प्रकृतत्वादुक्तभेदविषयः प्रशमापरपर्यायः'

(अलङ्कारसर्वस्व. पृष्ठ २३२-२३३)

ही परिणत हो जाया करता है जिससे यह मानना आवश्यक हो जाता है कि उपमादि के द्वारा काव्यात्मभूत रसरूप 'अलङ्कार्य' ही अन्ततः अलङ्कृत किया जाया करता है। शरीर के कटक, कुण्डल आदि अलङ्कारों के सम्बन्ध में भी यही कहा जा सकता है कि ऐसे तो अङ्ग ही उनके द्वारा अङ्ग प्रत्यङ्ग अलङ्कृत प्रतीत हों किन्तु अन्ततोगत्वा 'व्यक्तित्व' ही अलङ्कृत हुआ करता है। अलङ्कार का रसापेक्ष होना ही उसका 'अलङ्कारत्व' अथवा वास्तविक स्वरूप है। इस दृष्टि से वाक्यार्थीभूत रस को 'अलङ्कार्य' और उसके उपरञ्जक अथवा उपस्कारक ( शोभाधायक ) रस को 'अलङ्कार' मानना युक्तिसगत ही है। तात्पर्य यह है कि प्रधान रस सदा 'अलङ्कार्य' है और रस की 'अलङ्कार'-दशा वह है जिसमें एक रस प्रधानतया अभिव्यक्त दूसरे रस के परिपोषण के लिये पड़ा रहता है।

( ग ) व्यभिचारी भावों की 'अङ्गता' में उनका 'प्रेय' अलङ्कार होना स्वाभाविक है। व्यभिचारी भावों की तीन श्रेणियाँ हैं—१ली वह, जिसमें 'निर्वेद' आदि व्यभिचारी भाव रसाभिव्यञ्जन के साधनरूप से ही उपनिबद्ध दिखाया दिया करते हैं, २री वह, जिसमें यदा-कदा 'निर्वेद' आदि व्यभिचारी भाव स्वय अभिव्यङ्ग्यरूप से प्रतीत हुआ करते हैं और ३री वह, जिसमें 'निर्वेद' आदि व्यभिचारी भाव वर्ण्य विषय के अङ्गरूप से अवस्थित होने के कारण, 'अलङ्कार' ( प्रेयोलङ्कार ) के रूप में देखे जा सकते हैं। इस श्रेणीविभाग की व्यवस्था से ही 'प्रेयोलङ्कार' की मान्यता निर्विवाद सिद्ध है और इस प्रकार की सम्भावनायें—

> 'निर्वेदादीना सर्वदैवाङ्गभावात् प्रेयोऽलङ्कारस्तद्व्यपेक्षो न वाच्य ।
> तस्मादेतेषा व्यङ्ग्यताया ध्वनित्व न प्राधान्यं क्वापि यस्माद् भजन्ते ॥
> एतेन भावप्रशमादयोऽपि व्यङ्ग्या सदैव ध्वनिता प्रयान्ति ।
> ध्वनित्वमिष्ट यदि तर्हि तेषु न लक्षणीयस्तु समाहितादि ॥'

निर्मूल हैं जैसा कि 'विमर्शिनी'कार का कथन है।

( घ ) 'अय स रशनोत्कर्षी' आदि सूक्तियों में ध्वन्यभाववाद के अनुसार वाक्यार्थीभूत 'करुण' रस 'रसवत्' अलङ्कार और अङ्गभूत 'शृङ्गार' रस 'उदात्त' अलङ्कार कहा जायगा किन्तु ध्वनिवाद की दृष्टि में यहाँ का करुण 'रसध्वनि' रूप और शृङ्गार 'रसवत्' अलङ्कारूप दिखायी देगा। दोनों मतों में 'रसवत्' आदि अलङ्कार-चतुष्टय सगत है असगत नहीं।

( ङ ) विश्वनाथ कविराज की दृष्टि सम्भवतः आचार्य कुन्तक की 'रसवत्'-मीमासा पर नहीं पडी। आचार्य कुन्तक ने 'रसवत्' की ऐसी मीमासा की है जिसके देखते 'रसवत्' की रूपरेखा कुछ और ही रूप की दिखाई देती है उनका कहना यह है—

'रसवत्' नाम का अलङ्कार एक कोरी कल्पना है। कारण यह है कि यहाँ 'अलङ्कार्य' और 'अलङ्कार' का विश्लेषण असभव है। यह तो कहा नहीं जा सकता कि 'रस' ही 'अलङ्कार्य' है और वही 'अलङ्कार' है क्योंकि प्रतिपाद्य और प्रतिपादनवैचित्र्य में भेद का होना अनिवार्य है। 'रस तो सदा प्रतिपाद्य है और जिसे 'अलङ्कार' कहते हैं वह प्रतिपादन-वैचित्र्य के अतिरिक्त और क्या हो सकता है ? जब हम यह कहते हैं कि 'यह काव्य 'रसवत्' अलङ्कारयुक्त काव्य है' तब यह कहाँ पता चल पाता है कि उस काव्य में 'रस' के अतिरिक्त 'रसवत्' भी कोई अतिरिक्त तत्त्व है ? जैसे कि यदि शृङ्गारादि रस 'अलङ्कार्य' है तब उसके 'अलङ्कार'रूप से कुछ दूसरी वस्तु ही देखी जानी चाहिये। यदि 'शृङ्गारादि'रस ही आनन्दचमत्कारात्मक होने के नाते 'अलङ्कार' कहा जाय, तब इस अलकार द्वारा अलङ्कृत होने वाली किसी दूसरी वस्तु को ही 'अलङ्कार्य' मानना पडेगा ?

> 'अलङ्कारो न रसवत् परस्याप्रतिभासनात् ।
> स्वरूपादतिरिक्तस्य शब्दार्थासङ्गतेरपि ॥'

(७३—भावोदय, ७४—भावसन्धि ७५—भावशबलता)

भावस्य चोदये सन्धौ मिश्रत्वे च तदाख्यका ॥ ९६ ॥

तदाख्यका भावोदयभावसन्धिभावशबलनामानोऽलङ्काराः।

क्रमेणोदाहरणम्—

(भावोदय)

'मधुपानप्रवृत्तास्ते सुहृद्भिः सह वैरिणः।
श्रुत्वा कुतोऽपि त्वन्नाम लेभिरे विषमा दशाम्॥'

अत्र त्रासोदयो राजविषयरतिभावस्याङ्गम्।

---

तब 'रसवत्' का क्या अभिप्राय? इसका अभिप्राय यह है—

'रसेन वर्तते तुल्यं रसवत्त्वविधानतः।
योऽलङ्कारः स रसवत् तद्विदाह्लादनिर्मितेः॥

'योऽलङ्कारः स रसवत्' तुल्यन्यायः। यः किल पूर्वस्वरूपो रूपकादिः रसवदभिधीयते। किं स्वरूपेण—'रसेन वर्तते तुल्यम्'। रसेन शृङ्गारादिना तुल्यं वर्तते यथा ब्राह्मणवत् क्षत्रियस्तथैव। स रसवदलङ्कारः। कस्मात्—'रसवत्त्वविधानतः'। रसोऽस्यास्तीति रसवत् काव्यं तस्य भावस्तत्त्वम् तदा, सरसत्वसंपादनात्। 'तद्विदाह्लादनिर्मितेः'। तत् काव्यं विदन्तीति तद्विदः, तस्मात्तेषामाह्लादनिर्मितेरानन्दनिष्पादनात्। यथा रस काव्यस्य रसवत्तां तद्विदाह्लादं च विदधाति एवमुपमादिरप्युभयं निष्पादयन् निर्मितो रसवदलङ्कारः संपद्यते। यथा—

'उपोढरागेण विलोलतारकं तथा गृहीतं शशिना निशामुखम्।
यथा समस्तं तिमिरांशुकं तया पुरोऽपि रागाद्गलितं न लक्षितम्॥'

अत्र स्वाभावसरससमुचितसुकुमारस्वरूपयोः शशिनिशयोर्वर्ण्यमानयोः' रूपकालङ्कारः समारोपितकान्तवृत्तान्तः अविलोपनिबद्धः। स च श्लेषच्छायामनोहरविशेषणवक्रभावात्'' काव्यस्य सरसतामुल्लासयंस्तद्विदाह्लादमादधानः स्वयमेव रसवदलङ्कारतां समासादितवान्। (वक्रोक्तिजीवित। ३य उन्मेष)

अर्थात् 'रसवत्' कोई अतिरिक्त अलङ्कार नहीं अपितु काव्य में रसवत्ता के आपादक उपमा, रूपक आदि अलङ्कारों का ही एक रमणीय रूपविशेष है। जहाँ 'उपमा' काव्य में सरसता का संपादन करे वहाँ उपमा ही 'रसवत्' होगी, जहाँ 'रूपक' आदि वहाँ रूपक आदि 'रसवत्' होंगे।

अनुवाद—'भावोदय' 'भावसन्धि' और 'भावशबलता' वे अलङ्कार हैं जिन्हें क्रमशः भाव की उदयावस्था सन्ध्यवस्था और मिश्रणावस्था के उपनिबन्ध में देखा जा सकता है।

यहाँ कारिका में 'तदाख्यका' का अभिप्राय भाव के उदय में 'भावोदय' सन्धि में 'भावसन्धि' और मिश्रण अथवा शबलता में भावशबलता' नामक अलंकारों का अभिप्राय है।

इनके क्रमशः उदाहरण ये हैं—

'राजन्! मित्रगण के साथ मदिरापान में लगे आपके शत्रुगण कहीं से आप का नाम सुनते ही बड़ी बुरी दशा में पड़ गये!'

यहाँ 'त्रास' के भाव की उदयावस्था का चित्रण है। यह 'भावोदय' वस्तुतः यहाँ (कविनिबद्ध) राजविषयक रतिभाव के अङ्ग अथवा उपकारकरूप से उपनिबद्ध है (और इसीलिये इसे 'भावोदय' अलंकार के रूप में देखा जाया करता है)।

( भावसन्धि )

'जन्मान्तरीणरमणस्याङ्गसङ्गसमुत्सुका ।
सलज्जा चान्तिके सख्याः पातु नः पार्वती सदा ॥'

अत्रौत्सुक्यलज्जयोश्च संधिर्देवताविषयरतिभावस्याङ्गम् ।

( भावशबलता )

'पश्येत्कश्चिच्चल चपल ! रे ! का त्वराहं कुमारी
हस्तालम्बं वितर हहहा ! व्युत्क्रमः कासि यासि ।
इत्थं पृथ्वीपरिवृढ ! भवद्विद्विषोऽरण्यवृत्तेः
कन्या कञ्चित्फलकिसलयान्याददानाभिधत्ते ॥'

अत्र शङ्कासूयाधृतिस्मृतिश्रमदैन्यविबोधौत्सुक्यानां शबलता राजविषयरति-भावस्याङ्गम् ।

इह केचिदाहुः—'वाच्यवाचकरूपालङ्करणमुखेन रसाद्युपकारका एवालङ्काराः, रसादयस्तु वाच्यवाचकाभ्यामुपकार्या एवेति न तेषामलङ्कारता भवितुं युक्ता' इति ।

---

'भगवती पार्वती हमारा कल्याण करें जो कि अपने जन्मान्तर के पति ( भगवान् शङ्कर ) के अङ्ग-स्पर्श के आनन्द के लिये उत्कण्ठित रहा करती हैं और अपने सखीवृन्द के समीप होने से लज्जित भी हुआ करती हैं।'

यहाँ 'औत्सुक्य' और 'लज्जा' के ( व्यभिचारी ) भावों की जो सन्ध्यवस्था चित्रित है वह ( कविनिष्ठ ) पार्वतीविषयक रतिभाव के अङ्गरूप से ही चित्रित है ( जिसमें 'भावसन्धि' अलङ्कार का सौन्दर्य स्पष्ट दिखाई दे रहा है )।

'राजन् ! जंगल में भगे आप के किसी शत्रु राजा की राजकुमारी फल फूल तोड़ती, इस प्रकार किसी से बातचीत करती सुनाई पड़ा करती है—अरे ! कोई देख लेगा, तू बड़ा चचल है, जा परे हट, इतनी जल्दी क्या है ? मैं तो अभी कुमारी ही हूँ, अरे ! जरा हाथ का सहारा दे, ओह ! क्या कर रहा है ? किधर चल पड़ा ?'

यहाँ शङ्का, असूया, धृति, स्मृति, श्रम, दैन्य, विबोध और औत्सुक्य—इन भावों की शबलता ( परस्पर उपमर्द्य उपमर्दकरूप से अवस्थिति ) स्पष्ट है और यह भी स्पष्ट है कि यह भावशबलता-चित्रण यहाँ ( कविनिष्ठ ) राजविषयक रतिभाव के अङ्ग होने से 'अलङ्कार' ( 'भावशबलता' नामक अलङ्कार ) के रूप में दिखाई दे रहा है।

'रसवत्' आदि की अलङ्कार रूप में कल्पना के ( औचित्य और अनौचित्य के ) सबन्ध में कतिपय काव्याचार्यों का यह कथन है—

'जिन्हें 'अलङ्कार' कहा करते हैं वे इसीलिये 'अलङ्कार' हुआ करते हैं क्योंकि उनके द्वारा वाच्य और वाचक ( अर्थ और शब्द ) में शोभा का आधान किया जाया करता है जिससे रस के उल्लास में सहायता मिला करती है। इस दृष्टि से देखते यह कैसे कहा जाय कि 'रस' आदि ही, जो कि वस्तुत वाच्य और वाचक में आहित वैचित्र्य से अलङ्कृत किये जाया करते हैं ( 'अलङ्कार्य' हुआ करते हैं ), 'रसवत्' आदि अलङ्कार-रूप में माने जा सकते हैं ?'

अन्ये तु—'रसाद्युपकारमात्रेणेहालङ्कृतिव्यपदेशो भाक्तश्चिरन्तनप्रसिद्ध्या स्वीकार्य एव' इति।

अपरे च—'रसाद्युपकारमात्रेणालङ्कारत्वं मुख्यतो रूपकादौ तु भाक्तमभिधानम्, अजागलस्तनन्यायेन' इति।

अभियुक्तास्तु—'स्वव्यञ्जकवाच्यवाचकाद्युपकृतैरङ्गभूतैः रसादिभिरङ्गिनो रसादेर्वाच्यवाचकोपस्कारद्वारेणोपकुर्वद्भिरलङ्कृतिव्यपदेशो लभ्यते। समासोक्तौ तु नायिकादिव्यवहारमात्रस्यैवालङ्कृतिता, न त्वास्वादस्य तस्योपरीतिविरहात्' इति मन्यन्ते।

अत एव ध्वनिकारेणोक्तम्—

---

अन्य काव्यमर्मज्ञों का यह मत है—

'रस आदि को 'रसवत्'-आदि अलङ्कार इसलिये माना जा सकता है क्योंकि प्राचीन आलङ्कारिकों की यही परम्परा रही है और साथ ही—साथ ऐसा भी है कि (जब कि 'रूपक' आदि रस के उपकारक होने से अलङ्कार कहे जाया करते हैं तब) अङ्गभूत 'रस' आदि भी यदि, अङ्गीरूप से अवस्थित रस आदि के उपकारक हों तो उपचारतः 'अलङ्कार' ही कहे जाने योग्य हैं।

कुछ लोगों की विचारधारा यह है—

'वस्तुतः तो 'रसवत्' आदि ही मुख्यतया 'अलङ्कार' माने जाने योग्य हैं क्योंकि रस का उपकार मुख्यतः इन्हीं के द्वारा सम्भव है। इनके अतिरिक्त 'रूपक' आदि को जो अलङ्कार कहा जाया करता है वह इसलिये क्योंकि वे साक्षात् तो वाच्य (अर्थ) आदि के सौन्दर्याधायक हुआ करते हैं और परम्परया (उपचारतः) 'अजागलस्तनन्याय' से (बकरी के गले में वस्तुतः जैसे 'स्तन' न होने पर भी जैसे 'स्तन' के आकार की होने से 'स्तन' कहा जाया करता है वैसे ही उपचीरकर्त्वेन 'आकार-साम्य' से) 'रस' के उपकारकारक अथवा उपस्कारक हुआ करते हैं।'

किन्तु प्रामाणिक लोगों की धारणा यह है—

'अपने-अपने अभिव्यञ्जक वाच्य और वाचक (अथवा वाच्य और वाचक के वैचित्र्य) द्वारा उपस्कृत अथवा उपकृत 'रस' 'भाव' आदि को 'रसवत्' आदि अलङ्कारों का रूप इसलिये दिया जा सकता है क्योंकि उनका कार्य [illegible] प्रधान रूप से उपस्थित 'रस' 'भाव' आदि के अभिव्यञ्जक वाच्य-वाचक का [illegible] अथवा उपकार हो हुआ करता है। जैसे 'समासोक्ति' में जो 'अलङ्कारता' है उसका अभिप्राय 'नायक-नायिकादिगत' 'व्यवहार' का समारोप मात्र है न कि इस समारोप से उत्पन्न 'आस्वाद' क्योंकि यह आस्वाद, यदि हो भी तो, वैचित्र्य-वाचक का उपकारक न होने से, कदापि अलङ्काररूप नहीं हो सकता। (वैसे ही 'रसवत्' आदि में 'अलङ्कारता' का अभिप्राय अङ्गभूत रस द्वारा अङ्गी-रस का उपस्कारमात्र है और 'अङ्ग'-रस के 'आस्वाद' का अभिप्राय (अङ्गीरस का)—क्योंकि 'रसवत्' में अङ्गभूत रस भी आस्वाद्य है—अङ्गी रस के आस्वाद का, उसके अभिव्यञ्जक वाच्यवाचक के उपस्कार द्वारा, अधिकाधिक उत्कर्षाधानमात्र है।)

ध्वनिकार आनन्दवर्धन ने इसीलिये कहा है—

'प्रधानेऽन्यत्र वाक्यार्थे यत्राङ्गं तु रसादयः ।
काव्ये तस्मिन्नलङ्कारो रसादिरिति मे मतिः ॥'

यदि च रसाद्युपकारमात्रेणालङ्कृतित्वं तदा वाचकादिष्वपि तथा प्रसज्येत । एवं च यच्च कैश्चिदुक्तम्—'रसादीनामङ्गित्वे रसवदाद्यलङ्कारः, अङ्गत्वे तु द्वितीयोदात्तालङ्कार'' इति तदपि परास्तम् ।

'जहाँ कोई रस, वस्तु अथवा अलंकृतिरूप वाक्यार्थ प्रधानतया प्रतीत हो वहाँ यदि किसी 'रस' आदि की अङ्गरूप से अवस्थिति दिखायी पड़े तो इन अङ्गभूत 'रस' आदि को 'अलङ्कार' अथवा 'रसवत्' आदि अलङ्कार मानना उचित ही है।'

इस दृष्टि से देखते कतिपय काव्याचार्यों का यह कहना कि 'अलङ्कार' होने का अभिप्राय 'रसादि का उपकारमात्र' है वस्तुतः युक्तिसंगत नहीं, क्योंकि तब तो 'वाच्य-वाचक' भी 'अलङ्कार' कहे जायेंगे क्योंकि इनका कार्य रसादि के उपकारमात्र के अतिरिक्त और क्या है ? अन्ततोगत्वा अलङ्काराचार्यों का यह कथन भी कि 'जब रस आदि अङ्गीरूप से अवस्थित रहा करते हैं तब उन्हें 'रसवत्' आदि अलङ्कार कहा जाया करता है और जब कि वे अङ्गरूप से ही रह जाते हैं तब उन्हें 'उदात्त' का द्वितीय प्रकार माना जाया करता है' सर्वथा खण्डित ही सिद्ध होता है।

विमर्श—(क) 'रसवत' आदि अलङ्कारचतुष्टय की भाँति 'भावोदय' आदि तीन अलङ्कारों की मान्यता प्राचीन अलङ्कारवादी परम्परा की मान्यता है। ध्वनिवादी आचार्य रुय्यक और जयरथ ने 'ध्वन्यभाववाद' और 'ध्वनिवाद' दोनों की दृष्टि से इन अलङ्कारों को माना है और इनका लक्षण निरूपण भी किया है। आचार्य रुय्यक ने इन अलङ्कारों को 'चित्तवृत्तिगत' कहा है और इनका यह स्वरूप निर्दिष्ट किया है—

'भावोदयो भावसंधिर्भावशबलता च पृथगलङ्काराः ।
भावस्योक्तरूपस्योदय उद्गमावस्था, संधिर्द्वयोर्विरुद्धयोः स्पर्धित्वेनोपनिबन्धः, शबलता च बहूनां पूर्वपूर्वोपमर्देनोपनिबन्धः । एते च पृथग् रसवदादिभ्यो भिन्नालङ्काराः । एतत् प्रतिपादनं चोद्भटादिभिरेषां पृथगलङ्कारत्वेन निर्दिष्टत्वात् । अथ च संकरसंसृष्टिवैलक्षण्येनैते सर्वालङ्काराः पृथक्केवलत्वेनालङ्कारा इति सर्वालङ्कारशेषत्वेनोक्तम् ।' (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ २३९)
इसमें यह स्पष्ट है कि 'भावोदय' आदि की पृथक् अलङ्काररूप में मान्यता का कारण, उनका अङ्गरूप में अवस्थान है।

(ख) विश्वनाथ कविराज ध्वनिवादी आलङ्कारिक हैं। उन्होंने इन अलङ्कारों के उदाहरण ध्वनिवाद की दृष्टि से दिये हैं न कि ध्वन्यभाववाद की दृष्टि से। वस्तुतः विश्वनाथ कविराज ने इनके 'अलङ्कार' मानने में वही विचारधारा अपनायी है जो कि आचार्य जयरथ की विचारधारा है—

'एवं निर्वेदादीनां रसव्यक्तौ सहकारित्वम्, अङ्गित्वे ध्वनित्वम्, अङ्गत्वे चालङ्कारत्वमिति विषयविभागः ।' (अलङ्कारसर्वस्वविमर्शिनी, पृष्ठ २३६)

किन्तु एक बात विचारणीय है—एक सूक्ति में अङ्गभूत और अङ्गीरूप दो रसों के होने पर, यह तो कहा जा सकता है कि अङ्गरूप से अवस्थित 'रस' अङ्गीरूप से अभिव्यङ्ग्य रस का 'अलङ्कार' अथवा उपस्कारक (शोभावर्धक) है क्योंकि अपने अभिव्यञ्जक तत्त्वों से अभिव्यक्त अङ्गभूत रस का काम, अपने ही अभिव्यञ्जक तत्त्वों से, अभिव्यङ्ग्य 'अङ्गी', अथवा प्रधान रस का परिपोषण हुआ करता है किन्तु इसका क्या अभिप्राय कि 'अङ्गरूप से अभिव्यङ्ग्य, रस अङ्गीरस के अभिव्यञ्जक वाच्य वाचकवर्ग का उपस्कारक हुआ करता है ? क्या ऐसा निर्णय विश्वनाथ कविराज के लिये युक्तियुक्त है ? भला, 'रस' चाहे वह अङ्गरूप से ही अभिव्यङ्ग्य क्यों न हो, वाच्यवाचकवर्ग

( उपर्युक्त अलङ्कारों का परस्पर-संमिश्रण । १ म प्रकार-संसृष्टि )

यद्येत एवालङ्काराः परस्परविमिश्रिताः ।
तदा पृथगलङ्कारौ संसृष्टिः सङ्करस्तथा ॥ ९७ ॥

यथा लौकिकालङ्काराणामपि परस्परमिश्रणे पृथक्चारुत्वेन पृथगलङ्कारत्वं तथोक्तरूपाणां काव्यालङ्काराणामपि परस्परमिश्रत्वे संसृष्टिसङ्कराख्यौ पृथगलङ्कारौ ।

तत्र—

'मिथोऽनपेक्षमेतेषां स्थितिः संसृष्टिरुच्यते ।

एतेषां शब्दार्थालङ्काराणाम् ।

यथा—

'देव पायादपायान्नः स्मेरेन्दीवरलोचन ।
संसारध्वान्तविध्वंसहंसः कंसनिषूदनः ॥'

अत्र पायादपायादिति यमकम्, संसारेत्यादौ चानुप्रास इति शब्दालङ्कारयो

---

का सौन्दर्याधायक माना जा सकता है ? यदि अलङ्कृत 'रस' को अङ्गी रस के वाच्यवाचकभाव का उपस्कारक अथवा सौन्दर्याधायक मान लिया गया तब तो प्राचीन अलङ्कारवाद की रसविषयक मान्यतायें ही स्वीकार कर ली गयीं। 'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्' के सिद्धान्त के अनुसार यह कैसे संभव है कि 'रस वाच्यवाचकभावों का उपस्कारक अथवा उपस्कार्य भी हो सकता है ? यह एक बड़ी समस्या है। साहित्यदर्पणकार ने इस समस्या पर ध्यान नहीं दिया अपितु 'विमर्शिनी' की मान्यतायें ही अपने शब्दों में व्यक्त कर दीं।

अनुवाद—उपर्युक्त अलङ्कार ही जिनका पृथक्-पृथक् स्वरूप निरूपण किया गया है, परस्पर संमिश्र रूप से भी काव्य-साहित्य में दिखाई दिया करते हैं और ऐसी अवस्था में इन्हें पृथक् अलङ्कार माना जाया करता है जो कि 'संसृष्टि' और 'सङ्कर' नाम से दो प्रकार का हुआ करता है।

तात्पर्य यह है कि जैसे लोकप्रसिद्ध ( सुवर्ण, मणि आदि निर्मित ) अलङ्कार परस्पर मिले-जुले ( अर्थात् एक साथ में मिश्रित ) होने पर एक अतिरिक्त ही शोभा रखने के कारण, एक भिन्न प्रकार के अलङ्कार से प्रतीत हुआ करते हैं वैसे ही उपर्युक्त सभी काव्य-प्रसिद्ध अलङ्कार, परस्पर मिले-जुले रहने पर एक और ही शोभा रखा करते हैं और 'संसृष्टि' तथा 'सङ्कर' नाम से पृथक् अलङ्कार के रूप में माने जाया करते हैं।

इन द्विविध अलङ्कारों में—

'संसृष्टि' वह अलङ्कार प्रकार है जिसे परस्परनिरपेक्ष अलङ्कारों की 'तिलतण्डुलवत्' पृथक् अवस्थिति कहा करते हैं।

यहाँ ( कारिका में ) 'एतेषाम्' का अभिप्राय शब्दालङ्कार अर्थालङ्कार और शब्दार्थालङ्कार—तीनों का अभिप्राय है। जैसे कि—

'खिले नीलकमल सरीखे नेत्रोंवाले और संसाररूपी अन्धकार के विध्वंस के लिये सूर्य से कंसनिषूदन भगवान् कृष्ण हमें सभी संकटों से बचाते रहें।

यहाँ कई एक अलंकार परस्पर संसृष्ट हैं। 'पायादपायात्' में यमक है और 'संसारध्वान्तविध्वंसहंसः' में अनुप्रास है। इस प्रकार दो शब्दालंकारों की ( तिलतण्डुलवत् )

संसृष्टिः। द्वितीये पादे उपमा, द्वितीयार्धे च रूपकमित्यर्थालङ्कारयोः संसृष्टिः। एवमुभयोः स्थितत्वाच्छब्दार्थालङ्कारसंसृष्टिः।

---

परस्पर 'संसृष्टि' का सौन्दर्य यहाँ स्पष्ट है। इसी प्रकार द्वितीय चरण (अर्थात् स्मेरेन्दीवर-लोचन -स्मेरे विकसिते इन्दीवरे इव लोचने यस्य सः) में 'उपमा' और द्वितीयार्ध (अर्थात् 'संसारध्वान्तविध्वंसहंसः'-संसार एव ध्वान्तं तस्य विध्वंसः तस्मिन् हंसः रवि) में 'रूपक'-इन दोनों अर्थालङ्कारों की 'संसृष्टि' अलग झलक रही है। साथ ही साथ इस सूक्ति में निरपेक्षतया अवस्थित शब्दालंकार और अर्थालंकार की 'संसृष्टि' भी पृथक् रूप से ही दर्शनीय है।

विमर्श—(क) 'संसृष्टि' अलङ्कार की कल्पना एक प्राचीन आलंकारिक कल्पना है। इस कल्पना का आधार लोकप्रसिद्ध अलंकारों की परस्पर संघटना से सम्भूत एक विचित्र सौन्दर्य का दर्शन और विश्लेषण है जैसा कि 'अलंकारसर्वस्व'कार का यह कथन है—

'अधुनैषां सर्वेषामलङ्काराणां संश्लेषसमुत्थापितमलङ्कारद्वयमुच्यते। तत्र संश्लेषः संयोगन्यायेन समवायन्यायेन च द्विविधः। संयोगन्यायो यत्र भेदस्योत्कटतया स्थितिः। समवायन्यायो यत्र तस्यैवानुत्कटत्वेनावस्थानम्। तत्रोत्कटत्वेन स्थितौ तिलतण्डुलन्यायः। इतरत्र तु क्षीरनीरसादृश्यम्। क्रमेणैतदुच्यते—

'एषा तिलतण्डुलन्यायेन मिश्रत्वं संसृष्टिः।' तत्र यथा बाह्यालङ्काराणां सौवर्णमणिमयप्रभृतीनां पृथक्चारुत्वहेतुत्वेऽपि संघटनाकृतं चारुत्वान्तरं जायते, तद्वत् प्रकृतालङ्काराणामपि संयोजने चारुत्वान्तरमुपलभ्यते।' (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ २४१)

अर्थात् जैसे सोने और मणि के अलङ्कार अपना-अपना अलग अलग सौन्दर्य रखा करते हैं और परस्पर संश्लिष्ट होने पर एक और ही सौन्दर्य की सृष्टि किया करते हैं वैसे ही शब्द और अर्थ के अलङ्कार भी अलग अलग सौन्दर्य तो रखा ही करते हैं किन्तु परस्पर संश्लेष में एक और ही विचित्र सौन्दर्य की झलक दिखाया करते हैं। अलङ्कारों का परस्पर संश्लेष दो प्रकार का हो सकता है—प्रथम वह, जिसे परस्पर निरपेक्ष अलङ्कारों का संश्लेष कहा जा सकता है और द्वितीय वह जिसे परस्पर सापेक्ष अलङ्कारों का संश्लेष कह सकते हैं। परस्पर निरपेक्ष अलङ्कारों का समिश्रण, 'तिल' और 'तण्डुल' के समिश्रण सा होने के कारण, 'संसृष्टि' अलङ्कार की पृथक् रूपरेखा का नियामक है।

(ख) 'संसृष्टि' के तीन प्रकार निर्दिष्ट किये गये हैं —

'तत्र तिलतण्डुलन्यायेन भवन्ती संसृष्टिस्त्रिधा। शब्दालङ्कारगतत्वेन, अर्थालङ्कारगतत्वेन, उभयालङ्कारगतत्वेन च।' (अलङ्कारसर्वस्व, पृष्ठ २४४)

विश्वनाथ कविराज ने यद्यपि स्पष्टतया 'त्रिविध संसृष्टि' का उल्लेख नहीं किया है किन्तु इसमें कोई संदेह नहीं कि विश्वनाथ कविराज के मत में भी संसृष्टि का त्रैविध्य सिद्ध है। शब्दालङ्कार-संसृष्टि का एक सुन्दर उदाहरण शिशुपालवध की यह सूक्ति है—

'वदनसौरभलोभपरिभ्रमद्भ्रमरसंभ्रमसंभृतशोभया।
चलितया विदधे कलमेखलाकलकलोऽलकलोलदृशान्यया॥'

जहाँ 'अनुप्रास' और 'यमक'—दो विजातीय अथवा भिन्न-स्वरूप के शब्दालङ्कार परस्पर संश्लिष्ट, हुये एक ही सौन्दर्य की सृष्टि करते दिखायी दे रहे हैं। इसी प्रकार अर्थालङ्कार-संसृष्टि के निदर्शन-रूप में 'मृच्छकटिक' की निम्न सूक्ति देखिये—

'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्निष्फलतां गता॥'

( अलङ्कार-सम्मिश्रण का २य प्रकार सङ्कर )

अङ्गाङ्गित्वेऽलङ्कृतीनां तद्वदेकाश्रयस्थितौ ।
सन्दिग्धत्वे च भवति सङ्करस्त्रिविधः पुनः ॥ ९८ ॥

अङ्गाङ्गिभावो यथा—

'आकृष्टिवेगविगलद्भुजगेन्द्रभोग-
निर्मोकपट्टपरिवेष्टनयाम्बुराशेः ।
मन्थव्यथाव्युपशमार्थमिवाशु यस्य
मन्दाकिनी चिरमवेष्टत पादमूले ॥'

अत्र निर्मोकपट्टापह्नवेन मन्दाकिन्या आरोप इत्यपह्नुतिः । सा च मन्दाकिन्या वस्तुवृत्तेन यत्पादमूलवेष्टनं तच्चरणमूलवेष्टनमिति श्लेषमुत्थापयतीति तस्याङ्गम् । श्लेषश्च पादमूलवेष्टनमेव चरणमूलवेष्टनमित्यतिशयोक्तेरङ्गम्, अतिशयोक्तिश्च 'मन्थव्यथाव्युपशमार्थमिव' इत्युत्प्रेक्षाया अङ्गम् । उत्प्रेक्षा चाम्बुराशिमन्दाकिन्योर्नायकनायिकाव्यवहारं गमयतीति समासोक्तेरङ्गम् ।

---

लेकर नहीं सिद्ध किया जाता अपि तु स्वसंवेदनसिद्ध है । एक काव्य-वाक्य में एक अलङ्कार की चारुता की अपेक्षा दो अलङ्कारों की चारुता एक और ही वस्तु है । लौकिक अलङ्कारों के संसर्ग की ही भाँति काव्य के अलङ्कारों का संसर्ग एक अन्य प्रकार का ही सौन्दर्य हुआ करता है । इसलिये 'संसृष्टि' और 'सङ्कर' को शब्द और अर्थ के समस्त अलङ्कारों की अपेक्षा अन्य अलङ्कार-प्रकार मानना सर्वथा युक्तियुक्त है ।

अनुवाद—'सङ्कर' वह अलंकार है जिसे ( दो या दो से अधिक ) अलंकारों का ऐसा संमिश्रण कहा करते हैं जिसमें वे ( १ ) या तो अङ्गाङ्गिभाव सम्बन्ध से सम्बद्ध रहा करते हैं, ( २ ) या एकत्र अवस्थित रहा करते हैं, ( ३ ) या संदेह के विषय बन जाया करते हैं । अलंकारों की इसी त्रिविध संकीर्णता के कारण 'संकर' भी तीन प्रकार का हुआ करता है—( १ ) अङ्गाङ्गिभावरूप संकर, ( २ ) एकत्रावस्थानरूप संकर और ( ३ ) संदिग्धरूप संकर ।

जैसे कि ( अनेक अलंकारों का ) अङ्गाङ्गिभाव रूप संकर—

'यही वह समुद्र है जिसकी मन्थनव्यथा की शान्ति के लिये, मानों मन्दाकिनी ( गङ्गा ) उसके पादमूल ( एक देश अथवा चरण ) पर पड़ी रहती है और मन्थन-काल में, देव और असुरवृन्द द्वारा, एक दूसरे की ओर खींचा तानी के कारण छूट कर गिरी नागराज वासुकि की केंचुल के बहाने, उसके व्रण के उपचार के लिये, बँधी पट्टी सी दिखायी दिया करती है ।'

यहाँ 'अङ्गाङ्गिभाव संकर' स्पष्ट है । पहले तो 'निर्मोकपट्ट' ( वासुकि की केंचुल ) पर उसके अपह्नव अथवा अपलाप के साथ, 'मन्दाकिनी' के आरोप में 'अपह्नुति' ( प्रकृत प्रतिषिध्यान्यस्थापनं स्यादपह्नुति ) की रूप-रेखा उभर रही है । यह अपह्नुति यहाँ के 'श्लेष' की अङ्गभूत-सी प्रतीत हो रही है क्योंकि इसी के द्वारा मन्दाकिनी के वास्तविक 'पादमूलवेष्टन' ( समुद्र के किसी एक भाग को सम्पर्क ) और 'पदमूलवेष्टन' ( चरणों पर पड़ने ) की श्लिष्टता का अभिप्राय निकल रहा है ( क्योंकि 'पादमूल' शब्द दोनों अर्थों का वाचक है ) । यह 'श्लेष' भी यहाँ 'अतिशयोक्ति' का अङ्ग है क्योंकि इसी के

यथा वा—

'अनुरागवती संध्या दिवसस्तत्पुरःसरः ।
अहो ! दैवगतिश्चित्रा तथापि न समागमः ॥'

अत्र समासोक्तिर्विशेषोक्तेरङ्गम् ।

सन्देहसङ्करो यथा—

'इदमाभाति गगने भिन्दानं सन्ततं तमः ।
अमन्दनयनानन्दकरं मण्डलमैन्दवम् ॥'

अत्र किं मुखस्य चन्द्रतयाध्यवसानादतिशयोक्तिः, उत इदमिति मुखं निर्दिश्य चन्द्रत्वारोपाद्रूपकम्, अथवा इदमिति मुखस्य चन्द्रमण्डलस्य च द्वयोरपि प्रकृतयोरेकधर्माभिसम्बन्धात्तुल्ययोगिता, आहोस्विच्चन्द्रस्याप्रकृतस्यापि-

---

द्वारा पादस्पर्शन (समुद्र के एक देश के संस्पर्श) के साथ 'पादस्पर्श' (चरण-स्पर्श) अभेदाध्यवसाय में 'अतिशयोक्ति' का चमत्कार उत्पन्न किया जा रहा है। यह 'अतिशयोक्ति' भी यहाँ 'मन्मथव्यथा की मानो शान्ति के लिए' इस 'उत्प्रेक्षा' का अङ्ग है और अन्ततोगत्वा यह 'उत्प्रेक्षा' भी यहाँ 'अम्बुराशि' और 'मन्दाकिनी' में नायक और नायिका के व्यवहारसमारोप की प्रतीति कराती हुई दिखायी दे रही है जिसे देखते हुए यहाँ की 'समासोक्ति' का अङ्ग मानना स्वाभाविक ही है।

अथवा जैसे कि (दो अलंकारों का) यह अङ्गाङ्गिभावसंकर—

'सन्ध्या अनुराग से भरी है और दिन उसके आगे चल रहा है। किन्तु दैवगति इतनी विचित्र है कि इतना होने पर भी दोनों का परस्पर समागम नहीं हो पाता।'

यहाँ (संध्या और दिन पर नायिका और नायक के व्यवहार-समारोप में) 'समासोक्ति' की सुन्दरता दर्शनीय है किन्तु यह 'समासोक्ति' यहाँ की 'विशेषोक्ति' (सन्ध्या में अनुराग और दिन में सन्ध्या के सम्मुख उपस्थानरूप कारण-सद्भाव में भी समागम-रूप कार्य के अभाव-वर्णन में होने वाली विशेषोक्ति) के अङ्गरूप से अवस्थित है।

इसी प्रकार संदेहसंकर—

'सघन अन्धकार को दूर करता, लोकलोचन का आनन्ददायक, यह चन्द्रमण्डल आकाश में सुशोभित हो रहा है।

यहाँ 'संदेहसंकर' स्पष्ट है क्योंकि यहाँ यह निश्चय करना असंभव है कि कौन अलङ्कार है। क्या यहाँ इस दृष्टि से 'अतिशयोक्ति' मानी जाय कि (किसी सुन्दरी के) 'मुख' का 'चन्द्र' रूप से अध्यवसाय हो रहा है (जिसमें उपमेय का स्वरूप निगीर्ण पड़ा है)? या इस दृष्टि से 'रूपक' माना जाय कि 'इदम्' पद के द्वारा निर्दिष्ट 'मुख' पर 'चन्द्र' का अभेदारोप किया जा रहा है? अथवा, क्या इस दृष्टि से कि यहाँ 'इदम्' पद से निर्दिष्ट 'मुख' और 'चन्द्रमण्डल' रूप दो प्रकृत पदार्थों में (अमन्दनयनानन्दकरत्व आदि) समानधर्म का सम्बन्ध सिद्ध है 'तुल्ययोगिता' का दर्शन किया जाय? या यह देखते कि यहाँ (इदम् पद द्वारा निर्दिष्ट 'मुख' प्रकृत है और) 'चन्द्रमण्डल' अप्रकृत है (और प्रकृत और अप्रकृत में एक धर्म का अभिसंबन्ध है) 'दीपक' की रूपरेखा देखी जाय? अथवा कहीं ऐसा तो नहीं कि यहाँ 'समासोक्ति' का सौन्दर्य हो क्योंकि (नयनानन्दकरत्व आदि) विशेषण की समता से प्रस्तुतरूप चन्द्रमण्डल द्वारा अप्रस्तुतरूप मुख की प्रतीति

पकम्, किं वा विशेषणसाम्यादप्रस्तुतस्य मुखस्य गम्यत्वात्समासोक्तिः, यद्वा-प्रस्तुतचन्द्रवर्णनया प्रस्तुतस्य मुखस्यावगतिरित्यप्रस्तुतप्रशंसा, यद्वा मन्मथोद्दीपनः कालः स्वकार्यभूतचन्द्रवर्णनामुखेन वर्णित इति पर्यायोक्तिरिति बहूनामलङ्काराणां सन्देहात्सन्देहसङ्करः।

यथा वा—'मुखचन्द्रं पश्यामि' इत्यत्र किं मुखं चन्द्र इवेत्युपमा? उत चन्द्र एवेति रूपकमिति सन्देहः साधकबाधकयोर्द्वयोरेकतरस्य सद्भावे न पुनः सन्देहः।

यथा—

'मुखचन्द्रं चुम्बति' इत्यत्र चुम्बनं मुखस्यानुकूलमित्युपमायाः साधकम्। चन्द्रस्य तु प्रतिकूलमिति रूपकस्य बाधकम्।

'मुखचन्द्रः प्रकाशते, इत्यत्र प्रकाशाख्यो धर्मो रूपकस्य साधको मुखे उपचरितत्वेन संभवतीति नोपमाबाधकः।

---

स्वभावतः हो रही है? या यहाँ 'अप्रस्तुत प्रशंसा' क्यों न हो जब कि अप्रस्तुतरूप 'चन्द्रमण्डल' के वर्णन से प्रस्तुतरूप 'मुख' की प्रतीति में कोई संदेह नहीं? अथवा कहीं ऐसा तो नहीं कि यहाँ 'पर्यायोक्त' की योजना हो क्योंकि कामोद्दीपक (रात्रि के) समय का वर्णन यहाँ उसके कार्यरूप से अवस्थित चन्द्रबिम्ब के वर्णन द्वारा प्रतीत हो रहा है? इस प्रकार यहाँ यह स्पष्ट है कि इन अनेकानेक अलंकारों के संदेह में संभूत 'संदेह-संकर' का सौन्दर्य अवश्य विराजमान है।

इसी प्रकार दो अलंकारों का 'संदेह-संकर' भी यत्र-तत्र दिखायी दिया करता है। जैसे कि 'मुखचन्द्रं पश्यामि' इस उक्ति में ही यह संदेह हो उठता है कि क्या यहाँ इस दृष्टि से 'उपमा' मानी जाय कि 'मुख' को 'चन्द्र के सदृश' कहा गया है? या इस दृष्टि से 'रूपक' माना जाय कि 'मुख' को 'चन्द्ररूप' कहा गया है (यहाँ यह संदेह स्वाभाविक है क्योंकि यहाँ न तो 'उपमा' का साधक कोई हेतु उपनिबद्ध है जिससे 'रूपक' बाधित हो जाय और न 'रूपक' का ही साधक कोई हेतु उपनिबद्ध है जो कि 'उपमा' की संभावना को दूर हटा सके)।

अलंकारों में संदेह की संभावना तब नहीं होती जब कि या तो किसी एक का साधक और दूसरे का बाधक हेतु उपनिबद्ध हो या किसी एक के साधक अथवा दूसरे के बाधक हेतु का ही उपनिबन्ध किया गया हो। जैसे कि यदि यह कहा जाय कि 'वह मुखचन्द्र का चुम्बन कर रहा है' तब 'उपमा' का साधक हेतु मिल जाता है जो कि 'चुम्बन' के रूप में उपनिबद्ध है क्योंकि 'चुम्बन' 'चन्द्र' का नहीं अपि तु 'मुख' का ही किया जा सकता है (जिससे 'मुखं चन्द्र इव मुखचन्द्रस्तम् मुखचन्द्रम्' यह 'उपमा' स्पष्ट हो जाती है)। 'चुम्बन' का संबन्ध चन्द्रमा से असंभव है जिससे यहाँ 'रूपक' का बाधित होना निःसंदिग्ध सिद्ध है (इस प्रकार 'उपमा' के साधक और 'रूपक' के बाधक 'चुम्बन' रूप हेतु के उपनिबन्ध में यहाँ 'उपमा' और 'रूपक' में संदेह कदापि नहीं हो सकता)।

किसी एक (अलंकार) के साधक हेतु के उपनिबन्ध में भी दूसरे अलंकार का संदेह नहीं हुआ करता। जैसे कि यदि यह कहा जाय कि 'मुखचन्द्र चमक रहा है' तब 'प्रकाश' के रूप में 'रूपक' (मुखमेव चन्द्रः मुखचन्द्रः) का साधक हेतु स्पष्ट दिखायी दे जाता है

